## जीवमुख्यप्राणलिङ्गान्नेति चेन्नोपासात्रैविध्यादाश्रितत्वादिह तद्योगात् ॥३१॥

**पदच्छेद**—जीवमुख्यप्रणलिङ्गात्, न, इति, चेत्, न, उपासात्रैविध्यात्, आश्रितत्वात्, इह, तद्योगात् ।

**सूत्रार्थ**—( जीवमुख्यप्राणलिङ्गात् ) 'वक्तारं विद्यात्' इस श्रुतिमें जीवलिङ्ग और 'इदं शरीरं' इसमें मुख्यप्राणलिङ्गके होनेसे ( न ) 'प्राणोऽस्मि' इस वाक्यमें प्राणशब्दसे केवल ब्रह्मका ही बोध नहीं होता, अपितु जीव और मुख्यप्राणका भी बोध होता है । (इति चेत्, न) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, ( उपासात्रैविध्यात् ) क्योंकि ऐसा होनेसे तीन उपासनाएँ माननी पड़ेंगी । उपक्रम और उपसंहारसे एकवाक्यता अवगत होती है, ( आश्रितत्वात् ) और 'प्राण इति होवाच' इत्यादि स्थलोंमें ब्रह्मलिंग होनेके कारण प्राणशब्दका अर्थ ब्रह्म ही स्वीकार किया गया है । ( इह ) इस श्रुतिमें भी ( तद्योगात् ) हिततमत्व आदि ब्रह्मलिंगका योग है । इनसे भी प्राणशब्दसे यहाँ ब्रह्मका ही उपदेश ज्ञात होता है ।

* यद्यप्यध्यात्मसंबन्धभूमदर्शनान्न पराचीनस्य देवतात्मन उपदेशः, तथापि न ब्रह्मवाक्यं भवितुमर्हति । कुतः ? जीवलिङ्गान्मुख्यप्राणलिङ्गाच्च । जीवस्य तावदस्मिन्वाक्ये विस्पष्टं लिङ्गमुपलभ्यते 'न वाचं विजिज्ञासीत वक्तारं विद्यात्' इत्यादि । अत्र हि वागादिभिः करणैर्व्यापृतस्य कार्यकरणाध्यक्षस्य जीवस्य विज्ञेयत्वमभिधीयते । तथा मुख्यप्राणलिङ्गमपि—'अथ खलु प्राण एव प्रज्ञात्मेदं शरीरं परिगृह्योत्थापयति' इति । शरीरधारणं च मुख्यप्राणस्य धर्मः, प्राणसंवादे वागादीन्प्राणान्प्रकृत्य—तान्वरिष्ठः प्राण उवाच मा मोहमापद्यथाहमेवैतत्पञ्चधात्मानं प्रविभज्यैतद्बाणमवष्टभ्य विधारयामि' ( प्र० २।३ ) इति श्रवणात् । ये तु 'इमं शरीरं परिगृह्य' इति पठन्ति, 'तेषामिमं जीवमिन्द्रियग्रामं वा परिगृह्य' शरीरमुत्थापयतीति व्याख्येयम् ।

---

यद्यपि अध्यात्मसम्बन्धकी अधिकता दिखाई देनेसे बाह्य देवतात्माका उपदेश नहीं है, तो भी यह प्राणवाक्य केवल ब्रह्मविषयक नहीं हो सकता, क्योंकि यहाँ जीवलिङ्ग और मुख्यप्राणके लिङ्ग उपलब्ध होते हैं । 'न वाचं०' ( वाणीको जाननेकी इच्छा न करे वक्ताको जाने ) इत्यादि वाक्यमें जीवका लिंग तो स्पष्ट उपलब्ध होता है; क्योंकि यहाँ वाणी आदि इन्द्रियोंसे व्यापार करने वाला, शरीर और इन्द्रियोंका अध्यक्ष-स्वामी जीव विज्ञेयरूपसे अभिहित है । इसीप्रकार 'अथ खलु प्राण एव' ( निश्चय प्राण ही प्रज्ञात्मा इस शरीरको ग्रहणकर उठाता है ) इस वाक्यमें मुख्य प्राणका भी लिंग ( ज्ञापन ) है । क्योंकि शरीर धारण करना मुख्य प्राणका धर्म है, प्राणसंवादमें वाणी आदि प्राणों-इन्द्रियोंको प्रस्तुतकर 'तान्वरिष्ठ प्राणः उवाच०' ( उनमेंसे अत्यन्त श्रेष्ठ प्राणने उन इन्द्रियोंसे कहा तुम मोह-अभिमानको मत प्राप्त हो, क्योंकि मैं ही अपनेको पाँच प्रकारसे विभक्तकर इस शरीरको आलम्बन देकर धारण करता हूँ ) ऐसी श्रुति है । और जो कोई 'इदं शरीरं' इस 'इदं' के स्थानमें 'इमं शरीरं' ऐसा पाठ स्वीकार करते हैं, उनके मतमें इस जीव, अथवा इन्द्रिय समूहका ग्रहणकर शरीरको उठाता है, ऐसी व्याख्या करनी चाहिए । चेतन होनेके कारण जीवमें प्रज्ञात्मत्व भी युक्त है ।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* प्रश्नोपनिषद्में मुख्य प्राण और चक्षु आदि इन्द्रियोंके अधिष्ठातृ देवताओंका संवाद है—एक समय वे सब अपनी-अपनी महिमाको प्रकट करते हुए कहने लगे कि हम ही इस शरीरको आश्रय देकर धारण करते हैं, तब उनसे सर्वश्रेष्ठ मुख्यप्राणने कहा—अविवेकके कारण तुम मिथ्या अभिमान मत करो, क्योंकि अपने प्राण, अपान आदि पाँचवृत्ति भेदकर मैं ही इस शरीरको आश्रय देकर धारण करता हूँ । प्राणके इस कथनपर उन सबने विश्वास नहीं किया । तब प्राण उनके अभिमान निवृत्त्यर्थं ऊपरको निकलने लगा, उसके ऊपर उठनेके साथ शेष सभी खिंचने लगे, तथा उसके

प्रज्ञात्मत्वमपि जीवे तावच्चेतनत्वादुपपन्नम्। मुख्येऽपि प्राणे प्रज्ञासाधनप्राणान्तराश्रयत्वादुपपन्नमेव। जीवमुख्यप्राणपरिग्रहे च प्राणप्रज्ञात्मनोः सहवृत्तित्वेनाभेदनिर्देशः, स्वरूपेण च भेदनिर्देश इत्युभयथापि निर्देश उपपद्यते—'यो वै प्राणः सा प्रज्ञा या वै प्रज्ञा स प्राणः सह ह्येतावस्मिञ्शरीरे वसतः सहोत्क्रामतः' इति। ब्रह्मपरिग्रहे तु किं कस्माद्भिद्येत? तस्मादिह जीवमुख्यप्राणयोरन्यतर उभौ वा प्रतीयेयातां न ब्रह्मेति चेत्—* नैतदेवम्; उपासात्रैविध्यात्। एवं सति त्रिविधमुपासनं प्रसज्येत—जीवोपासनं, मुख्यप्राणोपासनं, ब्रह्मोपासनं चेति। न चैतदेकस्मिन्वाक्येऽभ्युपगन्तुं युक्तम्। उपक्रमोपसंहाराभ्यां हि वाक्यैकत्वमवगम्यते। 'मामेव विजानीहि' इत्युपक्रम्य 'प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा तं मामायुरमृतमित्युपास्स्व' इत्युक्त्वा, अन्ते 'स एष प्राण एव प्रज्ञात्मानन्दोऽजरोऽमृतः' इत्येकरूपावुपक्रमोपसंहारौ दृश्येते। तत्रार्थैकत्वं युक्तमाश्रयितुम्। न च ब्रह्मलिङ्गमन्यपरत्वेन परिणेतुं शक्यम्। दशानां भूतमात्राणां च ब्रह्मणोऽन्यत्रार्पणानुपपत्तेः आश्रितत्वाच्चान्यत्रापि ब्रह्मलिङ्गवशात्प्राणशब्दस्य ब्रह्मणि प्रवृत्तेः। इहापि च हिततमोपन्यासादिब्रह्मलिङ्गयोगाद्ब्रह्मोपदेश एवायमिति गम्यते। यत्तु मुख्यप्राणलिङ्गं दर्शितम्—'इदं शरीरं परिगृह्योत्थापयति' इति—तदसत्; प्राणव्यापार-

---

प्रज्ञा ( ज्ञान ) के साधनभूत अन्य इन्द्रियोंका आश्रय होनेसे मुख्यप्राणमें भी प्रज्ञात्मत्व उपपन्न ही है। यदि प्राणशब्दका अर्थ जीव और मुख्यप्राण दोनों मानें तो प्राण और प्रज्ञात्माका एक ही शरीरमें साथ रहनेसे अभेद निर्देश और स्वरूपसे भेद निर्देश इस तरह दोनों प्रकारसे निर्देश उपपन्न होता है, क्योंकि 'यो वै प्राणः सा प्रज्ञा०' ( जो प्राण है वह प्रज्ञा है जो प्रज्ञा है वह प्राण है, निश्चय ही ये दोनों इस शरीरमें साथ ही साथ रहते हैं और साथ ही साथ उत्क्रमण करते हैं ) ऐसी श्रुति है। यदि प्राणशब्दका अर्थ ब्रह्म स्वीकार करें, तो यह प्रश्न उपस्थित होगा कि कौन किससे भिन्न होगा? अतः यहाँ जीव और मुख्यप्राण इन दोनोंमें से कोई एक अथवा दोनों ही प्राणशब्दसे प्रतीत होते हैं, ब्रह्म नहीं। यह पूर्वपक्षका अभिप्राय है। यह ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि उपासना तीन प्रकार की होगी। यदि ऐसा माना जाय तो जीवोपासना, मुख्यप्राणोपासना और ब्रह्मोपासना इस तरहसे तीन प्रकारकी उपासनाएँ प्रसक्त होंगी। किन्तु एक वाक्यमें यह सब स्वीकार करना युक्त नहीं है, कारण कि उपक्रम और उपसंहारसे एकवाक्यता अवगत होती है। 'मामेव विजानीहि' ऐसा आरम्भ करके 'प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा०' ( मैं प्राण हूँ, प्रज्ञात्मा हूँ उस मेरी आयु और अमृतरूपसे उपासना करे ) ऐसा कहकर अन्तमें 'स एष प्राण एव०' ( वह यह प्राण ही प्रज्ञात्मा, आनन्द, अजर और अमृत है ) तो इसप्रकार उपक्रम और उपसंहार एकरूप दृष्ट होते हैं। अतः यहाँ ( ब्रह्मरूप ) एक अर्थका आश्रय करना ही युक्त है। और ब्रह्मलिंगको अन्यमें ( जीव तथा मुख्यप्राणमें ) परिणत-समन्वित नहीं कर सकता, क्योंकि दस भूतमात्राओं और दस प्रज्ञामात्राओंका ब्रह्मसे भिन्न अन्यमें अर्पण ( अधिष्ठानरूप लिङ्गका समन्वय ) करना युक्त नहीं है, कारण कि ये [ब्रह्मके] आश्रित हैं। दूसरे स्थलोंमें भी ब्रह्मलिङ्गके बलसे प्राण शब्दकी ब्रह्ममें प्रवृत्ति है अर्थात् प्राणशब्द ब्रह्मके आश्रित है। और यहाँ भी हिततमत्वका उपन्यास आदि ब्रह्मलिङ्गके योगसे यह ब्रह्मका ही उपदेश है, ऐसा ज्ञात होता है। 'इदं शरीरं०' ( इस शरीरको ग्रहण कर उठाता है ) यह जो मुख्य प्राणका लिङ्ग

## सत्यानन्दी-दीपिका

स्थित होनेपर सब स्थित होने लगे। तब सभी वे मिथ्या अभिमानको छोड़कर मुख्यप्राणकी स्तुति की। इसप्रकार यह संवाद मुख्यप्राणका स्पष्ट लिङ्ग है।

* किञ्च दस भूतमात्राओं ( आकाश आदि पाँच महाभूत और शब्द आदि पाँच विषय ) और दस प्रज्ञामात्राओं ( शब्द आदि विषयक पाँच ज्ञान और पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ ) का ब्रह्मसे भिन्न अन्य

प्रज्ञामात्राणां

स्यापि परमात्मायत्तत्वात्परमात्मन्युपचरितुं शक्यत्वात्, 'न प्राणेन नापानेन मर्त्यो जीवति कश्चन । इतरेण तु जीवन्ति यस्मिन्नेतावुपाश्रितौ ॥' ( काठ० २।५।५ ) इति श्रुतेः । यदपि 'न वाचं विजिज्ञासीत वक्तारं विद्यात्' इत्यादि जीवलिङ्गं दर्शितं तदपि न ब्रह्मपक्षं निवारयति । नहि जीवो नामात्यन्तभिन्नो ब्रह्मणः 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादिश्रुतिभ्यः । बुद्ध्याद्युपाधिकृतं तु विशेषमाश्रित्य ब्रह्मैव सञ्जीवः कर्ता भोक्ता चेत्युच्यते । तस्योपाधिकृतविशेषपरित्यागेन स्वरूपं ब्रह्म दर्शयितुं 'न वाचं विजिज्ञासीत वक्तारं विद्यात्' इत्यादिना प्रत्यगात्माभिमुखीकरणार्थ उपदेशो न विरुध्यते । 'यद्वाचानभ्युदितं येन वागभ्युद्यते । तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥' ( कें० १।४ ) इत्यादि च श्रुत्यन्तरं वचनादिक्रियाव्यापृतस्यैवात्मनो ब्रह्मत्वं दर्शयति । * यत्पुनरेतदुक्तम्—'सह ह्येतावस्मिञ्शरीरे वसतः सहोत्क्रामतः' इति प्राणप्रज्ञात्मनोर्भेददर्शनं ब्रह्मवादे नोपपद्यत इति—नैष दोषः; ज्ञानक्रियाशक्तिद्वयाश्रययोर्बुद्धिप्राणयोः प्रत्यगात्मोपाधिभूतयोर्भेदनिर्देशोपपत्तेः उपाधिद्वयोपहितस्य तु प्रत्यगात्मनः स्वरूपेणाभेद

---

दिखलाया गया है, वह ठीक नहीं है । क्योंकि प्राणका व्यापार भी परमात्माके अधीन है । अतः परमात्मामें उसका उपचार ( गौण प्रयोग ) हो सकता है, कारण कि 'न प्राणेन०' ( कोई भी प्राणी न तो प्राणसे ही जीवित रहता है और न अपानसे ही, किन्तु वे तो जिसमें ये दोनों आश्रित ( अध्यस्त ) हैं, ऐसे किसी अन्यसे ही जीवित रहते हैं ) ऐसी श्रुति है । और 'न वाचं०' ( वाणीके जाननेकी इच्छा न करे किन्तु वक्ताको जाने ) इत्यादिसे जो जीवके लिंग दिखलाए गए हैं वे भी ब्रह्मपक्षका निवारण नहीं करते, क्योंकि 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि श्रुतियोंसे यह स्पष्ट होता है कि जीव ब्रह्मसे अत्यन्त भिन्न नहीं है । ब्रह्म ही बुद्धि आदि उपाधिकृत विशेष ( परिच्छिन्नत्वादि ) का आश्रय कर जीव होता हुआ कर्ता और भोक्ता है, ऐसा कहा जाता है । उपाधिकृत विशेषके त्यागसे उसके यथार्थ स्वरूप ब्रह्मका ज्ञान करानेके लिए, 'न वाचं०' इत्यादि श्रुतियों द्वारा उसको प्रत्यगात्माकी ओर अभिमुख करनेके लिए [ यह वक्तृत्व ] उपदेश विरुद्ध नहीं है । 'यद्वाचा०' ( जो वाणीसे प्रकाशित नहीं होता किन्तु जिससे वाणी प्रकाशित होती है अर्थात् जिसकी सत्तासे वाणी अपना वदन—शब्द व्यापार करती है, उसको ही तुम ब्रह्म जानो । जिस इस [ देश-कालावच्छिन्नवस्तु ] की लोग उपासना करते हैं, वह ब्रह्म नहीं है ) इत्यादि दूसरी श्रुति वचन आदि क्रियाओंमें व्यापृत आत्मा ब्रह्म है ऐसा दिखलाती है । 'सह ह्येतावस्मिन्०' ( निश्चय ये दोनों—प्राण और प्रज्ञात्मा इस शरीरमें साथ ही साथ रहते हैं और साथ ही साथ निकलते हैं ) इस प्रकार प्राण और प्रज्ञात्माका भेद दर्शन ब्रह्मवादमें उपपन्न नहीं होता, ऐसा जो कहा गया है, यह दोष नहीं है, क्योंकि प्रत्यगात्माके उपाधिरूप ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्तिके आश्रय बुद्धि और प्राण तो भिन्नरूपसे निर्देश युक्त है । परन्तु दोनों उपाधियोंसे उपहित प्रत्यगात्माका तो स्वरूपसे अभेद है । इसलिए 'प्राण एव प्रज्ञात्मा' ( प्राण

### सत्यानन्दी-दीपिका

कोई अधिष्ठान नहीं हो सकता है । 'अतएव प्राणः' 'प्राण इति होवाच' इत्यादि स्थलोंमें भी ब्रह्मके बहुत लिङ्ग हैं । और निरतिशय आनन्द ही सबके लिए हिततम है, 'आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्' ( तै० ३।६ ) ( आनन्द ब्रह्म है ऐसा भृगुने जाना ) 'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म' ( विज्ञान आनन्द ब्रह्म है ) इत्यादि श्रुतियाँ ब्रह्मको ही आनन्द स्वरूप कहती हैं । इसलिए प्राण आदि शब्दसे यहाँ ब्रह्मका ही उपदेश है । जीव तथा मुख्य प्राणका नहीं है ।

* औपाधिक भेद और स्वरूपतः अभेदको लेकर उक्तदोषका निराकरण किया जाता है । प्रत्यगात्माकी उपाधिरूप जो ज्ञानशक्तिवाली बुद्धि और क्रियाशक्तिवाला प्राण, इन दोनोंका परस्पर भेद है । इससे तो 'सह ह्येतावस्मिन्' इस मन्त्रमें उनका औपाधिक भेद कहा गया है । परन्तु दोनों

इत्यतः प्राण एव प्रज्ञात्मेत्येकीकरणमविरुद्धम् । ❀ अथवा—'नोपासात्रैविध्यादाश्रितत्वादिह तद्योगात्' इत्यस्यायमन्योऽर्थः—न ब्रह्मवाक्येऽपि जीवमुख्यप्राणलिङ्गं विरुध्यते । कथम् ? उपासात्रैविध्यात् । त्रिविधमिह ब्रह्मोपासनं विवक्षितम्—प्राणधर्मेण, प्रज्ञाधर्मेण, स्वधर्मेण च । तत्र 'आयुरमृतमुपास्स्वायुः प्राणः' इति, 'इदं शरीरं परिगृह्योत्थापयति' इति, 'तस्मादेतदेवोक्थमुपासीत' इति च प्राणधर्मः । 'अथ यथास्यै प्रज्ञायै सर्वाणि भूतान्येकीभवन्ति तद्व्याख्यास्यामः' इत्युपक्रम्य 'वागेवास्या एकमङ्गमदूदुहत्तस्यै नाम परस्तात्प्रतिविहिता भूतमात्रा प्रज्ञया वाचं समारुह्य वाचा सर्वाणि नामान्याप्नोति' इत्यादि प्रज्ञाधर्मः । ❀ ता वा एता दशैव भूतमात्रा अधिप्रज्ञं दश प्रज्ञामात्रा अधिभूतम् । यद्धि भूतमात्रा न स्युर्न प्रज्ञामात्राः स्युः । यद्धि प्रज्ञामात्रा न स्युर्न भूतमात्राः स्युः । न ह्यन्यतरतो रूपं किंचन सिद्ध्येत् । नो एतन्नाना । 'तद्यथा रथस्यारेषु नेमिरर्पिता नाभावरा अर्पिता एवमेवैता भूतमात्राः प्रज्ञामात्रास्वर्पिताः प्रज्ञामात्रा प्राणेऽर्पिताः स एष

---

ही प्रज्ञात्मा है ) ऐसा एकीकरण अविरुद्ध है। अथवा 'नोपासात्रैविध्यादाश्रितत्वादिह तद्योगात्' इस सूत्र भागका यह दूसरा अर्थ है—ब्रह्मवाक्यमें भी जीव लिङ्ग तथा मुख्यप्राण लिङ्गका विरोध नहीं है, क्यों ? इसलिए कि उपासनाएँ तीन प्रकार की हैं। यहाँ प्राणधर्म, प्रज्ञाधर्म और स्वधर्मसे ब्रह्मोपासनाएँ तीन प्रकारकी विवक्षित हैं। उनमें 'आयुरमृतमुपास्स्वायुः प्राणः' ( आयुरूपसे, अमृतरूपसे मेरी उपासना करो आयु प्राण है ) 'इदं शरीरं०' (इस शरीरको ग्रहणकर उठाता है) और 'तस्मादेत०' ( इसलिए उसकी उक्थरूपसे उपासना करे ) यह प्राणधर्म है। 'अथ यथास्यै प्रज्ञायै०' ( अब जिस प्रकार इस प्रज्ञा-जीवमें सब भूत एक होते हैं उसका व्याख्यान करेंगे ) ऐसा उपक्रमकर 'वागेवास्या० ( वाणीने ही इस प्रज्ञाके एक अंगको-देहार्ध भागको पूर्ण किया, उसकी [ चक्षु आदिसे ] ज्ञापित भूतमात्रा दूसरे देहार्ध भागका कारण होती है, बुद्धिद्वारा चिदात्मा वाणीपर आरूढ़ होकर अर्थात् वाणीका प्रेरक होकर सब नामोंको प्राप्त करता है ) इत्यादि प्रज्ञा-जीव धर्म हैं। 'ता वा एता' वे ये दस ही भूतमात्राएँ अधिप्रज्ञ-प्रज्ञाके अधीन हैं, और दस प्रज्ञमात्राएँ अधिभूत-भूतके अधीन हैं। यदि भूतमात्राएँ न हों, तो प्रज्ञामात्राएँ भी न हों और यदि प्रज्ञामात्राएँ न हों, तो भूतमात्राएँ भी न हों, क्योंकि दोनोंमें से किसी एकके न होनेपर केवल एकसे कोई भी रूप सिद्ध न होगा। यह नाना नहीं हैं। 'जैसे रथके अरोंमें नेमि लगी रहती है और नेमिमें अर जुड़े रहते हैं, इसीप्रकार ये

### सत्यानन्दी–दीपिका

उपाधियोंसे उपहित प्रत्यगात्माका तो स्वरूपसे अभेद है। इससे 'प्राण एव प्रज्ञात्मा' यह श्रुतिवाक्य प्राण और प्रज्ञात्माका अभेद निर्देश करता है। सुतरां सिद्धान्तमें किसी प्रकारका विरोध नहीं है।

❀ भगवान् भाष्यकार 'नोपासात्रैविध्यादाश्रितत्वादिह तद्योगात्' सूत्रके इस उत्तरभागका स्वाभिमत व्याख्यानकर अब वृत्तिकारके मतानुसार व्याख्यान करते हैं। 'उत्थापयति इति उक्थम्' 'शरीरको ग्रहणकर उठाता है इससे प्राण उक्थ है' तो ये सब प्राणके धर्म हैं। प्रज्ञा पदसे यहाँ आभास सहित बुद्धिरूप जीवका ग्रहण है। जिसमें यह निवास करता है इस शरीरके दो भाग हैं, एक नाम और दूसरा रूप, चिदात्मा बुद्धिद्वारा वागिन्द्रियपर आरूढ होकर अर्थात् उसका प्रेरक होकर वागिन्द्रियद्वारा सम्पूर्ण नाम प्रपञ्चको वक्तव्यरूपसे प्राप्त करता है अर्थात् वक्ता होता है। और नेत्रसे सभी रूपोंको देखता है, इसप्रकार द्रष्टा होता है, इसीप्रकार सभी पदार्थोंका द्रष्टृत्व और चिदात्मामें द्रष्टृत्वके अध्यासका कारण होना यह सब बुद्धिका धर्म है।

❀ भूतमात्राएँ ग्राह्य-विषय कहलाती हैं और प्रज्ञामात्राएँ ग्राहक। ग्राह्य भूतमात्राएँ प्रज्ञामात्राओं-ज्ञानेन्द्रियोंसे सिद्ध होती हैं, इसलिए प्रज्ञामात्राओंके अधीन हैं, और प्रज्ञामात्राएँ ( ज्ञानेन्द्रियां और चाक्षुष आदि ज्ञान ) ग्राह्य भूतमात्राओंके अधीन हैं। इसप्रकार ग्राह्य और ग्राहक अपनी

प्राण एव प्रज्ञात्मा' इत्यादिर्ब्रह्मधर्मः। तस्माद्ब्रह्मण एवैतदुपाधिद्वयधर्मेण स्वधर्मेण चैकमुपासनं त्रिविधं विवक्षितम्। अन्यत्रापि 'मनोमयः प्राणशरीरः' (छा० ३।१४।२) इत्यादावुपाधिधर्मेण ब्रह्मण उपासनमाश्रितम्। इहापि तद्युज्यते; वाक्यस्योपक्रमोपसंहाराभ्यामेकार्थत्वावगमात् प्राणप्रज्ञाब्रह्मलिङ्गावगमाच्च। तस्माद्ब्रह्मवाक्यमेतदिति सिद्धम् ॥ ३१ ॥

इति श्रीमच्छारीरकमीमांसाभाष्ये श्रीशङ्करभगवत्पादकृतौ प्रथमाध्यायस्य प्रथमः पादः ॥ १ ॥

भूतमात्राएँ प्रज्ञामात्राओंमें अर्पित हैं और प्रज्ञामात्राएँ प्राणमें अर्पित हैं वह यह-प्राण ही प्रज्ञात्मा है', इत्यादि (स्व) ब्रह्मधर्म हैं। इस कारण ब्रह्मकी ही एक उपासना दोनों [ प्राण तथा प्रज्ञा ] उपाधियोंके धर्मसे तथा स्व-धर्मसे तीन प्रकारकी विवक्षित है। अन्य स्थलोंमें भी 'मनोमयः प्राणशरीरः' (प्राण जिसका शरीर है ऐसा मनोमय है) इत्यादिमें उपाधिके धर्मसे ब्रह्मको उपासनाका आश्रय किया गया है। यहाँ भी अन्यके धर्मसे अन्यकी उपासना युक्त है, क्योंकि उपक्रम और उपसंहारसे वाक्यकी एकार्थता प्रतीत होती है तथा प्राण, प्रज्ञा और ब्रह्मलिङ्गोंकी अवगति होती है। इस तरहसे यह सिद्ध हुआ कि यह ब्रह्मवाक्य ही है ॥ ३१ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके प्रथम अध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥१॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

अपनी सिद्धिमें एक दूसरेकी अपेक्षा करते हैं। ग्राह्य और ग्राहक परस्पर सापेक्ष होनेसे वस्तुतः भिन्न नहीं हैं, किन्तु चिदात्मामें आरोपित हैं। इस तरह सबका अधिष्ठान और 'आनन्दोऽजरोऽमृतः' इत्यादि ये सब ब्रह्मके धर्म प्रतीत होते हैं। इसलिए 'मनोमयः प्राणशरीरः' इत्यादि स्थलोंमें प्राण और प्रज्ञाके धर्मोंसे भी ब्रह्मकी उपासना हो सकती है। ऐसा माननेसे वाक्यभेद † भी नहीं होगा। यदि वाक्यभेद नहीं है तो फिर उपासनाका भेद क्यों? वह इसलिए कि यहाँ प्राण, प्रज्ञा तथा ब्रह्मके भिन्न-भिन्न लिङ्गोंका दर्शन होता है। इससे ब्रह्मविषयक उपासना तीन प्रकारकी हो सकती है,

परन्तु वृत्तिकारद्वारा इसप्रकार की गई सूत्रकी व्याख्याको टीकाकारोंने स्वीकार नहीं किया है, क्योंकि ऐसा माननेपर भिन्न-भिन्न रूपसे तीन उपासनाएँ माननी पड़ेंगी। एकवाक्यमें ऐसा माननेसे वाक्यभेद प्रसक्त होगा अर्थात् 'स होवाच प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा' 'तं मामायुरमृतमित्युपास्स्व' (कौ० ३।२) इस एक वाक्यमें 'माम्' अर्थात् प्रज्ञात्मा-जीवरूपसे 'आयुः' अर्थात् प्राणरूपसे और 'अमृतम्' अर्थात् ब्रह्मरूपसे अपने-अपने धर्मसे युक्त तीन उपासनाओंका प्रसंग उपस्थित होगा, एकार्थ प्रतिपादक वाक्यको अनेकार्थ प्रतिपादक मानना ही तो वाक्यभेद रूप दोष है, इससे 'प्राणोऽस्मि' इस उपक्रम वाक्य और 'आनन्दोऽजरोऽमृतः' इस उपसंहार वाक्यसे जो एक अर्थकी सिद्धि होती है उसका भङ्ग होगा। यदि भगवान् भाष्यकारका अनुसरण करें तो उपक्रम और उपसंहारसे एक ब्रह्मरूप अर्थकी ही सिद्धि होती है प्राण और प्रज्ञात्माकी नहीं। अतः 'प्राणोऽस्मि' 'मामेव विजानीहि' 'आनन्दोऽजरोऽमृतः' इत्यादि पूर्वोक्त श्रुतिवाक्य ब्रह्मके ही प्रतिपादक सिद्ध होते हैं। पूर्वपक्षमें तीन उपासनाएँ मानी गई हैं, सिद्धान्तमें एक ब्रह्मकी ही उपासना है, यह दोनोंमें अन्तर है ॥ ३१ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के प्रथम अध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥१॥

† टि०—मीमांसाशास्त्रको वाक्य शास्त्र भी कहते हैं। वाक्यसे वाक्यार्थ बोध कैसे होता है? इस विषयमें मीमांसकोंकी विचारपद्धतिको सभी भारतीय विद्वानोंने अपनाया है। वाक्यसे वाक्यार्थ बोध उद्देश्य विधेय भावावगाही होता है अर्थात् वाक्यजन्य बोधमें एक पदार्थ उद्देश्यतया भासता है और दूसरा विधेयतया, यह साधारण नियम है। परन्तु उद्देश्यका भेद होनेसे अथवा विधेयका भेद होनेसे अर्थात् दो उद्देश्य और दो विधेय होनेसे वाक्यस्वरूपका भंग हो जाता है। उद्देश्य-विधेय भावावगाही एकार्थोपस्थितिजनकता भावनाकी एककर्मवत्ता है अर्थात् भावनामें एक ही कर्म होता है

## प्रथमाध्याये द्वितीयः पादः ।

[ अत्रास्पष्टब्रह्मलिङ्गयुक्तवाक्यानामुपास्यब्रह्मविषयाणां विचारः ]

'इस पादमें उपास्य ब्रह्म विषयक अस्पष्ट ब्रह्म लिङ्ग युक्त वाक्योंका विचार है'

### ( १ सर्वत्र प्रसिद्ध्यधिकरणम् सू० १-८ )

* प्रथमे पादे 'जन्माद्यस्य यतः' इत्याकाशादेः समस्तस्य जगतो जन्मादिकारणं ब्रह्मेत्युक्तम् । तस्य समस्तजगत्कारणस्य ब्रह्मणो व्यापित्वं नित्यत्वं सर्वज्ञत्वं सर्वशक्तित्वं सर्वात्मत्वमित्येवंजातीयका धर्मा उक्ता एव भवन्ति । अर्थान्तरप्रसिद्धानां च केषांचिच्छब्दानां ब्रह्मविषयत्वहेतुप्रतिपादनेन कानिचिद्वाक्यानि स्पष्टब्रह्मलिङ्गानि संदिह्यमानानि ब्रह्मपरतया निर्णीतानि । पुनरप्यन्यानि वाक्यान्यस्पष्टब्रह्मलिङ्गानि संदिह्यन्ते—किं परं ब्रह्म प्रतिपादयन्त्याहोस्विदर्थान्तरं किंचिदिति । तन्निर्णयाय द्वितीयतृतीयौ पादावारभ्येते—

### सर्वत्र प्रसिद्धोपदेशात् ॥ १ ॥

पदच्छेद—सर्वत्र, प्रसिद्धोपदेशात् ।

सूत्रार्थ—( सर्वत्र ) सब वेदान्तोंमें ( प्रसिद्धोपदेशात् ) 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इत्यादि वाक्योंमें जगत्कारणरूपसे प्रसिद्ध ब्रह्मका ही 'मनोमयः' मनोमयत्व आदि धर्मोंसे उपदेश है, अतः मनोमय ब्रह्म ही है जीव नहीं ।

---

प्रथम पादमें 'जन्माद्यस्य यतः' इस सूत्रसे आकाश आदि सम्पूर्ण प्रपञ्चके जन्म आदिका एकमात्र कारण ब्रह्म है ऐसा कहा जा चुका है । किञ्च समस्त प्रपञ्चके कारणरूप उस ब्रह्मके सर्वव्यापकत्व, नित्यत्व, सर्वज्ञत्व, सर्वशक्तित्व, सर्वात्मकत्व इस प्रकारके धर्म भी अर्थतः कहे गये ही हैं । तथा ब्रह्मसे भिन्न दूसरे [ आकाश, प्राण, ज्योतिः आदि ] अर्थोंमें प्रसिद्ध [ आकाश, प्राण, ज्योतिः आदि कुछ शब्दोंका ब्रह्मविषयत्व हेतु प्रतिपादनके द्वारा एवं कुछ ऐसे वाक्य हैं जिनमें ब्रह्मलिङ्ग तो स्पष्ट हैं, परन्तु आपाततः सन्देह होता है कि वे ब्रह्म विषयक हैं अथवा नहीं ? वे भी वस्तुतः ब्रह्म विषयक ही हैं ऐसा स्पष्ट निर्णय किया गया है । अब पुनः जिन अन्य वाक्योंमें ब्रह्मलिङ्ग स्पष्ट नहीं है उन वाक्योंके विषयमें सन्देह होता है कि क्या वे भी परब्रह्मका ही प्रतिपादन करते हैं अथवा किसी दूसरे अर्थका, उसके निर्णयके लिए इस द्वितीय और तृतीय पादका आरम्भ किया जाता है—

#### सत्यानन्दी-दीपिका

* प्रथमपादमें ब्रह्म तटस्थलक्षणके द्वारा प्रपञ्चके उत्पत्ति आदिका कारण कहा गया है और उसमें कारणत्वसे ही व्यापकत्व आदि धर्म भी स्वतः सिद्ध हुए कहे गये हैं । इस प्रथम पादमें प्रतिपादित विषयको अगले दो पादोंके आरम्भका आधार समझना चाहिए; क्योंकि प्रथम पाद और द्वितीय, तृतीय पादमें परस्पर कार्यकारणभाव संगति स्पष्ट है । प्रथमपादमें आकाश, प्राण आदि शब्द ब्रह्मके लिङ्ग हैं, अतः उनका ब्रह्ममें समन्वय दिखलाया गया है । परन्तु 'तज्जलान्, सत्यसङ्कल्पः' इत्यादि जिन वाक्योंमें ब्रह्मके स्पष्ट लिङ्ग नहीं है उन वाक्योंका ब्रह्ममें समन्वय करनेके लिए द्वितीय एवं तृतीय पादका आरम्भ किया जाता है । द्वितीय पादमें मुख्यरूपसे उपास्य ब्रह्मका निरूपण है और तृतीय पादमें निर्विशेष ज्ञेय ब्रह्मका वर्णन है । यही दोनों पादोंमें अन्तर है । जैसे गत अधिकरणमें जीव आदि लिङ्गोंका बाधकर उनको परब्रह्म परक माना गया है, वैसे 'मनोमयत्व' आदि वाक्योंमें ब्रह्म लिङ्ग नहीं है, इसलिए गत अधिकरण और इस अधिकरणकी प्रत्युदाहरणसंगति है :

---

और एक ही करण होता है । भेद होनेसे एककर्मवत्ता नष्ट हो जाती है । इसलिए वाक्यभेदको हटानेके लिए कहीं लक्षणा, कहीं गौणी, कहीं अनुषङ्ग, कहीं अध्याहार, विपरिणाम, व्यवधारण आदिका आश्रय लेना पड़ता है ।

*इदमाम्नायते—'सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत। अथ खलु क्रतुमयः पुरुषो यथाक्रतुरस्मिँल्लोके पुरुषो भवति तथेतः प्रेत्य भवति स क्रतुं कुर्वीत', 'मनोमयः प्राणशरीरो भारूपः' ( छा० ३।१४।१,२ ) इत्यादि। तत्र संशयः—किमिह मनोमयत्वादिभिर्धर्मैः शारीर आत्मोपास्यत्वेनोपदिश्यते, आहोस्वित्परं ब्रह्मेति। किं तावत्प्राप्तम् ? शारीर इति। कुतः ? तस्य हि कार्यकरणाधिपतेः प्रसिद्धो मन आदिभिः संबन्धो न परस्य ब्रह्मणः, 'अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रः' (मु० २।१।२) इत्यादिश्रुतिभ्यः। ननु 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इति स्वशब्देनैव ब्रह्मोपात्तं कथमिह शारीर आत्मोपास्य आशङ्क्यते ? नैष दोषः; नेदं वाक्यं ब्रह्मोपासनाविधिपरम्। किं तर्हि ? शमविधिपरम्। यत्कारणं 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत' इत्याह। एतदुक्तं भवति—यस्मात्सर्वमिदं विकारजातं ब्रह्मैव, तज्जत्वात्तल्लत्वात्तदनत्वाच्च। नच सर्वस्यैकात्मत्वेन रागादयः संभवन्ति, तस्माच्छान्त उपासीतेति। नच शमविधिपरत्वे सत्यनेन

---

'सर्वं खल्विदं०' ( निःसंदेह यह सारा जगत् ब्रह्म ही है ) क्योंकि उस ब्रह्मसे ही यह ( जगत् ) उत्पन्न हुआ है, उसीमें लय होता है, उसीमें स्थितिकालमें चेष्टा करता है, अतः शान्त होकर उसीकी उपासना करे, क्योंकि पुरुष निश्चय ही संकल्पमय है, इस लोकमें पुरुष जैसे संकल्पवाला होता है मरणोपरान्त वैसे ही होता है। इसलिए पुरुषको संकल्प-ध्यान करना चाहिए। और [वह ब्रह्म] मनोमय, प्राण शरीर और प्रकाश स्वरूप है ) इत्यादि श्रुति है। यहाँ संशय होता है कि क्या यहाँ मनोमयत्व आदि धर्मोंसे जीवात्माका उपास्यरूपसे उपदेश किया जाता है अथवा परब्रह्मका ? तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—यहाँ जीवात्माका ही उपास्यरूपसे उपदेश है, क्योंकि, शरीर और इन्द्रियोंके स्वामी उस जीवात्माका ही मन आदिके साथ सम्बन्ध प्रसिद्ध है, परब्रह्मका नहीं। 'अप्राणो०' ( प्राण रहित मनरहित शुद्ध है) इत्यादि श्रुतियोंसे मन आदिके साथ परब्रह्मके सम्बन्धका निषेध किया गया है। परन्तु 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' ( निश्चय यह सब ब्रह्म ही है ) इस श्रुतिमें स्व (ब्रह्म) शब्दसे ही ब्रह्मका [उपास्यरूपसे] ग्रहण किया गया है, तो फिर यहाँ जीवात्माकी उपास्यरूपसे आशंका क्यों की जाती है ? यह दोष नहीं है, क्योंकि यह वाक्य ब्रह्मकी उपासनाविधि परक नहीं है, किन्तु शमविधिपरक है, क्योंकि 'सर्वं खल्विदं०' ( निश्चय यह सब ब्रह्म ही है, यह जगत् ब्रह्मसे उत्पन्न होता है, उसीमें लीन होता है, उसीमें चेष्टा करता है। इस कारण उपासक उस ब्रह्मका ही रागद्वेषसे रहित होकर ध्यान करके शान्त हो ) यह श्रुति ऐसा कहती है। तात्पर्य यह है कि यह सम्पूर्ण विकारात्मक जगत् भी वस्तुतः ब्रह्म ही है, क्योंकि उससे उत्पन्न होता है, उसमें लीन होता है और उसमें चेष्टा करता है। जब सारा जगत् एकात्मक-एकब्रह्मरूप ही है तो राग-द्वेष आदिका संभव नहीं है, अतः ब्रह्मोपासकको शान्त होकर उपासना करनी चाहिए। परन्तु शम विधि परक होनेपर [ शान्त उपासीत ] यह वाक्य

## सत्यानन्दी-दीपिका

* 'तस्मात् जायते इति तज्जम्। तस्मिन् लीयते इति तल्लम्, तस्मिन्ननिति स्थितिकाले चेष्टते इति तदनम्। तज्जम्, तल्लम्, तदनञ्चेति तज्जलान्। 'यह जगत् ब्रह्मसे उत्पन्न होता है, उसीमें लीन होता है, स्थिति कालमें उसीमें चेष्टा करता है' इसलिए श्रुतियोंमें जगत् को 'तज्जलान्' कहा गया है। यह सारा जगत् ब्रह्मरूप है, क्योंकि ब्रह्मका विवर्त है। 'अतात्त्विकोऽन्यथाभावो विवर्तः' यह विवर्तका लक्षण है। ब्रह्म सत्य है, परन्तु अविद्यासे मिथ्या जगत्के रूपमें प्रतीत होता है, जैसे रज्जु सर्परूपसे प्रतीत होती है। मन और प्राण ब्रह्मकी उपाधियाँ हैं। उपाधि (मनोमयः प्राणशरीरः) का वर्णन कर चेतनस्वरूप आत्माकी उपासना कही गई है, 'पूर्वपक्षी—'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' ऐसा उपक्रम होनेपर भी शम विधानके लिए ही है, अतः वह गौण है। वस्तुतः यहाँ पर जीवलिङ्ग प्रधान है। इस लिङ्गप्रमाणके बलसे मनोमयत्वादि गुण विशिष्ट जीव ही उपास्य है, ब्रह्म नहीं !

वाक्येन ब्रह्मोपासनं नियन्तुं शक्यते। उपासनं तु 'स क्रतुं कुर्वीत' इत्यनेन विधीयते। क्रतुः संकल्पो ध्यानमित्यर्थः। तस्य च विषयत्वेन श्रूयते—'मनोमयः प्राणशरीरः' इति जीवलिङ्गम्। अतो ब्रूमो जीवविषयमेतदुपासनमिति। 'सर्वकर्मा सर्वकामः' इत्याद्यपि श्रूयमाणं पर्यायेण जीवविषयमुपपद्यते। 'एष म आत्माऽन्तर्हृदयेऽणीयान्व्रीहेर्वा यवाद्वा' इति च हृदयायतनत्वमणीयस्त्वं चाराग्रमात्रस्य जीवस्यावकल्पते, नापरिच्छिन्नस्य ब्रह्मणः। ननु 'ज्यायान्पृथिव्या' इत्याद्यपि न परिच्छिन्नेऽवकल्पत इति। अत्र ब्रूमः—न तावदणीयस्त्वं ज्यायस्त्वं चोभयमेकस्मिन्समाश्रयितुं शक्यं; विरोधात्। अन्यतराश्रयणे च प्रथमश्रुतत्वादणीयस्त्वं युक्तमाश्रयितुं, ज्यायस्त्वं तु ब्रह्मभावापेक्षया भविष्यतीति। निश्चिते च जीवविषयत्वे यदन्ते ब्रह्मसंकीर्तनं—'एतद्ब्रह्म' ( छा० ३।१४।४ ) इति, तदपि प्रकृतपरामर्शार्थत्वाज्जीवविषयमेव। तस्मान्मनोमयत्वादिभिर्धर्मैर्जीव उपास्य इत्येवं * प्राप्ते ब्रूमः। परमेव ब्रह्म मनोमयत्वादिभिर्धर्मैरुपास्यम्। कुतः? सर्वत्र प्रसिद्धोपदेशात्। यत्सर्वेषु वेदान्तेषु प्रसिद्धं ब्रह्मशब्दस्यालम्बनं जगत्कारणम्, इह च 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इति वाक्योपक्रमे श्रुतं, तदेव मनोमयत्वादिधर्मैर्विशिष्टमुपदिश्यत इति युक्तम्। एवं च सति प्रकृतहानाप्रकृतप्रक्रिये न भविष्यतः। ननु

---

ब्रह्मोपासनाका विधायक नहीं हो सकता। उपासनाका तो 'स क्रतुं०' ( वह ध्यान करे ) इस वाक्यसे विधान किया जाता है। क्रतु-संकल्प अर्थात् ध्यान यह अर्थ है। उस ध्यानका विषयरूपसे 'मनोमयः प्राणशरीरः' ( मनोमय, प्राण शरीर ) यह जीवलिङ्गकी श्रुति है। इस कारण हम ऐसा कहते हैं कि यह उपासना जीव विषयक है। 'सर्वकर्मा सर्वकामः' ( सर्वकर्मवाला तथा सर्वकामनावाला ) इत्यादि श्रूयमाण विशेषण भी अनेक जन्म परम्परासे जीवविषयक हो सकता है। 'एष म आत्मा०' ( यह मेरा आत्मा हृदयके भीतर धान अथवा यवसे भी सूक्ष्म है ) इसप्रकार हृदय स्थान तथा अणीयस्त्व आरके अग्रभागके समान जीवमें युक्त है, अपरिच्छिन्न ( सर्वगत ) ब्रह्ममें नहीं। परन्तु 'ज्यायान्पृथिव्याः' ( पृथिवीसे महान् है ) इत्यादि भी तो परिच्छिन्न जीवमें सम्भव नहीं हैं। इसपर हम कहते हैं—अणुत्व और महत्त्व दोनों एक वस्तुमें नहीं रह सकते, क्योंकि दोनोंका आपसमें विरोध है, यदि दोनोंमें से एकका ही ग्रहण करना हो तो प्रथम श्रुत होनेसे अणीयस्त्वका ही आश्रयण करना ठीक है। [ यद्यपि संसारदशामें जीवमें महत्त्वपरिमाण नहीं है तो भी ] मोक्ष दशामें जीवमें ब्रह्मभाव ( जीव ब्रह्म है ) की अपेक्षा महत्त्व हो ही जायगा और [ 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इत्यादि वाक्योंमें ] जीव विषयत्वका निश्चय होनेपर अन्तमें 'एतद् ब्रह्म' ( यह ब्रह्म है ) इस प्रकार जो ब्रह्मका संकीर्तन है वह भी प्रकृत परामर्शके लिए होनेसे जीवविषयक है। इस कारण मनोमयत्व आदि धर्मोंसे जीव उपास्य है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यहाँ मनोमयत्वादि धर्मोंसे परब्रह्म ही उपास्य है। क्योंकि यहाँ सर्वत्र-वेदान्त वाक्योंमें प्रसिद्ध ( ब्रह्म ) का ही उपदेश है। ब्रह्मशब्दका आलम्बन, जगत्का कारणरूपसे सम्पूर्ण वेदान्त वाक्योंमें जो प्रसिद्ध है और यहाँ 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इस वाक्यके आरम्भमें श्रुत है वही ब्रह्म मनोमयत्वादि धर्मोंसे विशिष्ट इस श्रुतिमें उपदिष्ट है, यह युक्त है। ऐसा होनेपर प्रकृतकी हानि ( प्रकरणसे प्राप्त ब्रह्ममें सम्भव होनेवाले मनोमयत्वादि धर्मोंका स्वीकार न करना ) एवं अप्रकृत ( जीवमें उन धर्मोंकी कल्पना करना ) की प्राप्ति

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इत्यादि वेदान्त वाक्योंमें प्रसिद्ध ब्रह्मका ही उपास्यरूपसे उपदेश है। यद्यपि ब्रह्म निराकांक्ष है, तथापि 'मनः प्रचुरमुपाधि अस्य, प्राणः शरीरमस्य' ( मन प्रचुर है उपाधि जिसकी, प्राण है शरीर जिसका ) इस तरह समासके अन्तर्गत सर्वनामको सन्निहित विशेषकी आकांक्षा होनेसे ब्रह्मका सम्बन्ध होता है। इसलिए मनोमयत्वादि धर्मोंसे विशिष्ट-उपलक्षित ब्रह्म ही सन्निहित

वाक्योपक्रमे शमविधिविवक्षया ब्रह्म निर्दिष्टं न स्वविवक्षयेत्युक्तम्। अत्रोच्यते—यद्यपि शमविधिविवक्षया ब्रह्म निर्दिष्टं तथापि मनोमयत्वादिषूपदिश्यमानेषु तदेव ब्रह्म संनिहितं भवति। जीवस्तु न संनिहितो न च स्वशब्देनोपात्त इति वैषम्यम् ॥ १ ॥

विवक्षितगुणोपपत्तेश्च ॥ २ ॥

पदच्छेद—विवक्षितगुणोपपत्तेः, च।

सूत्रार्थ—उपासनाके लिए विवक्षित ( उपदिष्ट ) सत्यसंकल्पत्व, भारूपत्वादि गुणोंकी ब्रह्ममें उपपत्ति ( समन्वय ) हो सकती है, अतः मनोमय ब्रह्म ही है, जीव नहीं।

* वक्तुमिष्टा विवक्षिताः। यद्यप्यपौरुषेये वेदे वक्तुरभावान्नेच्छार्थः संभवति, तथाप्युपादानेन फलेनोपचर्यते। लोके हि यच्छब्दाभिहितमुपादेयं भवति तद्विवक्षितमित्युच्यते, यदनुपादेयं तदविवक्षितमिति। तद्वद्वेदेऽप्युपादेयत्वेनाभिहितं विवक्षितं भवति, इतरदविवक्षितम्। उपादानानुपादाने तु वेदवाक्यतात्पर्यातात्पर्याभ्यामवगम्येते। तदिह ये विवक्षिता गुणा उपासनायामुपादेयत्वेनोपदिष्टाः सत्यसंकल्पप्रभृतयस्ते परस्मिन्ब्रह्मण्युपपद्यन्ते। सत्यसंकल्पत्वं हि सृष्टिस्थितिसंहारेष्वप्रतिबद्धशक्तित्वात्परमात्मन एवावकल्पते।

---

भी न होगी। परन्तु वाक्यके आरम्भमें तो शमविधिकी विवक्षासे ही ब्रह्मका निर्देश किया गया है, स्वविवक्षासे नहीं अर्थात् ब्रह्मका विधान करनेकी विवक्षासे ब्रह्मका निर्देश नहीं किया गया है। ऐसा जो [ पूर्वपक्षीद्वारा ] कहा गया है, इसपर कहते हैं—यद्यपि शम विधिकी विवक्षासे ब्रह्मका निर्देश किया गया है, तो भी उपदिश्यमान मनोमयत्वादिमें तो वह ब्रह्म ही सन्निहित है। जीव तो न सन्निहित है और न स्व-शब्दसे गृहीत ही। यही जीव और ब्रह्मके निर्देशमें अन्तर है ॥ १ ॥

जिनका कथन अभीष्ट हो वे विवक्षित कहलाते हैं। यद्यपि अपौरुषेय वेदमें वक्ता न होनेके कारण इच्छा रूप सन् प्रत्ययके अर्थका सम्भव नहीं है, तो भी उपादान ( ग्रहण ) रूप फलसे विवक्षाका उपचार किया जाता है। [ क्योंकि इच्छाका फल उपादान है ] जैसे लोकमें भी जिस शब्दसे अभिहित जो पदार्थ उपादेय होता है वह विवक्षित कहलाता है और जो अनुपादेय होता है वह अविवक्षित कहलाता है। इसी प्रकार वेदमें भी उपादेयरूपसे अभिहित पदार्थ विवक्षित और उससे भिन्न अविवक्षित होता है। उपादान और अनुपादान तो वेदवाक्यके तात्पर्य और अतात्पर्यसे अवगत होते हैं। इसलिए यहाँ सत्यसंकल्पत्वादि जो विवक्षित गुण उपासनामें उपादेयरूपसे उपदिष्ट हैं वे परब्रह्ममें उपपन्न होते हैं। जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयमें अप्रतिहत शक्ति होनेके कारण परमात्मा ही

सत्यानन्दी-दीपिका

है और उसका ही सर्वनामसे परामर्श होता है। यद्यपि मनोमयत्वादि लिङ्गोंसे जीव भी सन्निहित है तो भी उनसे लोकप्रसिद्ध जीवका सान्निध्यरूपसे ग्रहण नहीं हो सकता, क्योंकि वह प्रकृत नहीं है। और 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' जैसे इस शब्दमें ब्रह्मशब्दसे प्रत्यक्ष ब्रह्मका निर्देश है, वैसे वहाँ जीववाचक किसी शब्दसे प्रत्यक्ष जीवका निर्देश नहीं है। इस प्रकारकी विषमता यहाँ स्पष्ट ही है। पूर्वपक्षमें जीव उपास्य है और सिद्धान्तमें ब्रह्म उपास्य है ॥ १ ॥

* 'सजातीयोच्चारणसापेक्षोच्चारणविषयत्वम्' यही वेदमें अपौरुषेयत्व है अर्थात् 'ईशावास्यादि, मन्त्रोंकी जैसी आनुपूर्वी इस समय है ठीक वैसी आनुपूर्वी पहले सृष्टिमें थी और वैसे ही भविष्यमें भी रहेगी। इस विषयमें 'सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्' ( ब्रह्माने सूर्य और चन्द्रमाकी पूर्वकल्पके समान रचना की है ) यह श्रुति भी प्रमाण है। सृष्टिके आदिमें पूर्वकल्पीय आनुपूर्वी विशिष्ट वेदका स्मरणकर ईश्वर वेदको रचता है, अतएव ईश्वर वेदका कर्ता नहीं है। इसीलिए वेदमें वक्ता न होनेके कारण विवक्षाका अर्थ इच्छा नहीं हो सकता। तो भी उपादानरूप

परमात्मगुणत्वेन च 'य आत्माऽपहतपाप्मा' (छा० ८।७।१) इत्यत्र 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' इति आकाशात्मेत्यादिनाकाशवदात्माऽस्येत्यर्थः । सर्वगतत्वादिभिर्धर्मैः संभवत्याकाशेन साम्यं ब्रह्मणः । 'ज्यायान्पृथिव्याः' इत्यादिना चैतदेव दर्शयति । यदाप्याकाश आत्मा यस्येति व्याख्यायते, तदापि संभवति सर्वजगत्कारणस्य सर्वात्मनो ब्रह्मण आकाशात्मत्वम् । अतएव 'सर्वकर्मा' इत्यादि । एवमिहोपास्यतया विवक्षिता गुणा ब्रह्मण्युपपद्यन्ते। यत्तूक्तं 'मनोमयः प्राणशरीरः' ( छा० ३।१४।२ ) इति जीवलिङ्गं न तद्ब्रह्मण्युपपद्यत इति, तदपि ब्रह्मण्युपपद्यत इति ब्रूमः । सर्वात्मत्वाद्धि ब्रह्मणो जीवसम्बन्धीनि मनोमयत्वादीनि ब्रह्मसम्बन्धीनि भवन्ति । तथा च ब्रह्मविषये श्रुतिस्मृती भवतः—'त्वं स्त्री त्वं पुमानसि त्वं कुमार उत वा कुमारी । त्वं जीर्णो दण्डेन वञ्चसि त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः' (श्वे० ४।३) इति, 'सर्वतः पाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् । सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति' (गी० १३।१३) इति च । 'अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रः' ( मुण्ड० २।१।२ ) इति श्रुतिः शुद्धब्रह्मविषया, इयं तु 'मनोमयः प्राणशरीरः' इति सगुणब्रह्मविषयेति विशेषः । अतो विवक्षितगुणोपपत्तेः परमेव ब्रह्मेहोपास्यत्वेनोपदिष्टमिति गम्यते ॥ २ ॥

## अनुपपत्तेस्तु न शारीरः ॥ ३ ॥

पदच्छेद—अनुपपत्तेः, तु, न, शारीरः ।

सूत्रार्थ—( अनुपपत्तेः ) उपासनाके लिए विवक्षित सत्यसङ्कल्पत्व आदि गुणोंकी [ जीवमें ] उपपत्ति ( समन्वय ) न होनेसे ( न शारीरः ) जीव उपास्य नहीं है, किन्तु ब्रह्म ( तु ) ही उपास्य है ।

---

सत्यसङ्कल्प हो सकता है । 'य आत्मा०' ( जो आत्मा पापरहित है ) इस मन्त्रमें सत्यकाम और सत्यसंकल्प परमात्माके गुणरूपसे सुने जाते हैं । 'आकाशात्मा' इत्यादि श्रुतिका आकाशके समान है आत्मा ( स्वरूप ) जिसका, ऐसा अर्थ है । सर्वगतत्वादि धर्मोंसे आकाशके साथ ब्रह्मका सादृश्य सम्भव है और 'ज्यायान्पृथिव्या' इत्यादि मन्त्र भी इसी अर्थको दिखलाते हैं । और जब आकाश है आत्मा जिसका ऐसी व्युत्पत्ति करें तो भी समस्त जगत्का कारण सर्वात्मस्वरूप ब्रह्ममें आकाशात्मत्व हो सकता है । इसलिए ब्रह्मके लिए 'सर्वकर्मा' इत्यादिका वर्णन है । इस प्रकार यहाँ उपास्यरूपसे विवक्षित गुण ब्रह्ममें ही घटते हैं । 'मनोमयः' यह जीवका लिङ्ग है, वह ब्रह्ममें युक्त नहीं है । यह जो कहा गया है, वह ( जीवलिङ्ग ) भी ब्रह्ममें उपपन्न होता है, ऐसा हम कहते हैं; क्योंकि ब्रह्म सर्वात्मक ही है, अतः जीव सम्बन्धी मनोमयत्व आदि धर्म ब्रह्म सम्बन्धी होते हैं । उसी प्रकार 'त्वं स्त्री०' (तू स्त्री है, तू पुरुष है, तू ही कुमार अथवा कुमारी है, और तू ही वृद्ध होकर दण्डके सहारे चलता है तथा तू ही [ प्रपञ्चरूपसे ] उत्पन्न होकर अनेकरूप हो जाता है ) 'सर्वतः पाणिपादं०' ( परन्तु वह ज्ञेय ब्रह्म ही उपाधिसे सब ओर हाथ पैर वाला एवं सब ओर नेत्र, सिर और मुखवाला तथा सब ओर श्रोत्रवाला है, क्योंकि वह सबका कारण है, अतः संसारमें सबको व्याप्तकर स्थित है ) यह श्रुति और स्मृति ब्रह्म विषयक हैं । 'अप्राणो०' ( प्राण रहित, मन रहित और पवित्र है ) यह श्रुति शुद्ध ब्रह्म विषयक है और 'मनोमयः प्राणशरीरः' यह श्रुति तो सगुण ब्रह्म विषयक है, इतना विशेष ( भेद ) है । इससे यह अवगत होता है कि विवक्षित गुणोंकी उपपत्तिसे परब्रह्म ही यहाँ उपास्यरूपसे उपदिष्ट है ॥२॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

फलसे इच्छाका उपचार किया जाता है । विवक्षाके फलका नाम ही उपादान ( ग्रहण, स्वीकार ) है । इसलिए प्रकृत सत्यसंकल्पत्वादि गुणोंमें विवक्षाका उपचार हो सकता है । अतः उपासनामें जो उपदिष्ट सत्यसंकल्पादि गुण हैं वे परब्रह्ममें ही घट सकते हैं जीवमें नहीं ॥ २ ॥

* पूर्वेण सूत्रेण ब्रह्मणि विवक्षितानां गुणानामुपपत्तिरुक्ता। अनेन तु शारीरे तेषामनुपपत्तिरुच्यते। तुशब्दोऽवधारणार्थः। ब्रह्मैवोक्तेन न्यायेन मनोमयत्वादिगुणं, नतु शारीरो जीवो मनोमयत्वादिगुणः। यत्कारणं 'सत्यसंकल्पः, आकाशात्मा, अवाकी, अनादरः, ज्यायान्पृथिव्याः' इति चैवंजातीयका गुणा न शारीरे आञ्जस्येनोपपद्यन्ते। शारीर इति शरीरे भव इत्यर्थः। नन्वीश्वरोऽपि शरीरे भवति। सत्यम्; शरीरे भवति, नतु शरीर एव भवति; 'ज्यायान्पृथिव्या ज्यायानन्तरिक्षात्' ( छा० ३।१४।३ ) 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः' ( गौड० ३।३ ) इति च व्यापित्वश्रवणात्। जीवस्तु शरीर एव भवति, तस्य भोगाधिष्ठानाच्छरीरादन्यत्र वृत्त्यभावात् ॥ ३ ॥

## कर्मकर्तृव्यपदेशाच्च ॥ ४ ॥

पदच्छेद—कर्मकर्तृव्यपदेशात्, च।

सूत्रार्थ—'एतमितः प्रेत्याभिसंभवितास्मि' इस श्रुतिमें 'एतम्' पदसे प्रकृत ब्रह्मका कर्मरूपसे व्यपदेश है, और 'अभिसम्भवितास्मि' इस पदसे जीवका कर्तृरूपसे उपदेश है। इस कारण भी जीव उपास्य नहीं है, किन्तु मनोमयत्व आदि गुणोंसे ब्रह्म ही उपास्य है।

* इतश्च न शारीरो मनोमयत्वादिगुणः, यस्मात्कर्मकर्तृव्यपदेशो भवति 'एतमितः प्रेत्याभिसंभवितास्मि' ( छा० ३।१४।४ ) इति एतमिति प्रकृतं मनोमयत्वादिगुणमुपास्यमात्मानं

---

पूर्वसूत्रसे विवक्षित गुणों [ सत्यकामत्व आदि ] की ब्रह्ममें उपपत्ति दिखलाई गई है, अब इस सूत्रसे शारीर-जीवमें उन गुणोंकी अनुपपत्ति कही जाती है। सूत्रस्थ 'तु' शब्दका अर्थ निश्चय है। पूर्वोक्त सर्वात्मत्व-न्यायसे ब्रह्म ही मनोमयत्व आदि गुण विशिष्ट है। शारीर-जीव तो मनोमयत्व आदि गुणयुक्त नहीं है, क्योंकि 'सत्यसङ्कल्प, आकाशात्मा, इन्द्रिय रहित, निस्पृह, पृथ्वीसे महान्' इस प्रकारके के गुण जीवमें मुख्यरूपसे उपपन्न नहीं होते। 'शारीर' अर्थात् शरीरमें रहनेवाला ऐसा अर्थ है। परन्तु ईश्वर भी तो शरीरमें रहता है ? ठीक, शरीरमें रहता है, न कि शरीरमें ही रहता है, क्योंकि 'ज्यायान्पृथिव्याः०' ( वह परब्रह्म पृथ्वीसे भी महान्, अन्तरिक्षसे भी महान् है ) 'आकाशवत्०' (आकाशके समान सर्वगत और नित्य है) इसप्रकार ब्रह्ममें व्यापकत्वका श्रवण होता है। जीव तो शरीर में ही रहता है, क्योंकि भोगके आश्रयभूत शरीरको छोड़कर अन्य स्थानमें उसकी स्थिति नहीं होती॥३॥

'एतमितः प्रेत्या०' ( इस देहसे छुटकारा पाकर इस परमात्माको प्राप्त करूँगा )। इस प्रकार श्रुतिमें कर्म और कर्तृरूपसे दो का उपदेश है। इससे भी जीव मनोमयत्वादि गुणोंसे युक्त नहीं है।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* शंका—ब्रह्म सर्वात्मक है, इसीलिए जीवगत मनोमयत्व आदि धर्म उसके हो सकते हैं, तो जीव और ब्रह्मके अभेद होनेसे ब्रह्मगत सत्यकामत्व आदि धर्म भी जीवमें आ सकते हैं, इससे सत्यकामत्व आदि गुणोंसे जीव भी ब्रह्मके समान उपास्य हो सकता है ?

समाधान—जीव ब्रह्ममें कल्पित है, इसलिए कल्पितके धर्म अधिष्ठानमें माने जाते हैं किन्तु अधिष्ठानके धर्म कल्पित वस्तुमें नहीं। किंच ब्रह्मके सर्वगतत्व आदि धर्म परिच्छिन्न जीवमें घट भी नहीं सकते, अपितु परिच्छिन्नके धर्म व्यापकमें घट सकते हैं। जीव केवल शरीरमें ही रहकर सुख-दुःख आदिका अनुभव कर सकता है शरीरको छोड़कर नहीं, इसलिए इसे 'शारीर' कहा गया है। ईश्वर तो व्यापक और सबका कारण होनेसे सर्वात्मक है, अतः वह शारीर नहीं हो सकता है, इसलिए मनोमयत्व आदि धर्म भी ब्रह्मके ही हैं जीवके नहीं ॥ ३ ॥

* "मामहं जानामि" यहाँ पर अन्य गतिके न होनेसे एकमें ही कर्म और कर्ताका उपदेश हो सकता है। परन्तु जहाँ प्रचुरा कल्पित भेदको लेकर उपास्य-उपासकभावरूप गति ( व्यवस्था )

कर्मत्वेन-प्राप्यत्वेन व्यपदिशति। अभिसंभवितास्मीति शारीरमुपासकं कर्तृत्वेन-प्रापकत्वेन अभिसंभवितास्मीति, प्राप्तास्मीत्यर्थः। नच सत्यां गतावेकस्य कर्मकर्तृव्यपदेशो युक्तः। तथोपास्योपासकभावोऽपि भेदाधिष्ठान एव। तस्मादपि न शारीरो मनोमयत्वादिविशिष्टः ॥४॥

शब्दविशेषात् ॥ ५ ॥

सूत्रार्थ—शब्द ( विभक्ति ) के भेद होनेसे भी ब्रह्म ही उपास्य है।

इतश्च शारीरादन्यो मनोमयत्वादिगुणः, यस्माच्छब्दविशेषो भवति समानप्रकरणे श्रुत्यन्तरे—'यथा व्रीहिर्वा यवो वा श्यामाको वा श्यामाकतण्डुलो वैवमयमन्तरात्मन्पुरुषो हिरण्मयः' (शत० ब्रा० १०।६।३।२) इति। शारीरस्यात्मनो यः शब्दोऽभिधायकः सप्तम्यन्तोऽन्तरात्मन्निति, तस्माद्विशिष्टोऽन्यः प्रथमान्तः पुरुषशब्दो मनोमयत्वादिविशिष्टस्यात्मनोऽभिधायकः। तस्मात्तयोर्भेदोऽधिगम्यते ॥ ५ ॥

स्मृतेश्च ॥ ६ ॥

पदच्छेद—स्मृतेः, च।

सूत्रार्थ—'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति०' इस स्मृतिसे भी जीव और ब्रह्मका भेद दिखलाया गया है, अतः ब्रह्म ही उपास्य है।

* स्मृतिश्च शारीरपरमात्मनोर्भेदं दर्शयति—'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया' ( गी० १८।६१ ) इत्याद्या। अत्राह—कः पुनरयं शारीरो नाम परमात्मनोऽन्यः, यः प्रतिषिध्यते 'अनुपपत्तेस्तु न शारीरः' इत्यादिना? श्रुतिस्तु—

---

'एतम्' यह पद प्रकृत मनोमयत्वादि गुणोंसे युक्त उपास्य आत्माका कर्मरूपसे-प्राप्यरूपसे व्यपदेश करता है। 'अभिसम्भवितास्मि' यह पद उपासक जीवात्माका कर्तारूपसे-प्रापकरूपसे उपदेश करता है। 'अभिसम्भवितास्मि' [ उपास्यको ] प्राप्त करूँगा। अन्य गति ( व्यवस्था ) के विद्यमान होनेपर एकमें ही कर्म कर्तृव्यपदेश युक्त नहीं है। उसी प्रकार उपास्य-उपासकभाव भी भेदाश्रित ही है। इससे भी जीव मनोमयत्वादि गुणोंसे युक्त नहीं है ॥ ४ ॥

और इस कारणसे भी मनोमयत्वादि गुण विशिष्ट (ब्रह्म) जीवसे भिन्न है, क्योंकि 'यथा व्रीहिर्वा०' ( जैसे धान, यव, श्यामाक वा श्यामाक तण्डुल है, इसप्रकार अन्तरात्मामें यह हिरण्मय पुरुष है ) इस समान-प्रकरणमें-समान अर्थकी प्रतिपादिक अन्य शतपथ श्रुतिमें शब्दका भेद है 'अन्तरात्मन्' यह सप्तम्यन्त शब्द शारीर (जीवात्मा) का प्रतिपादन करता है और उससे भिन्न 'पुरुषः' यह प्रथमान्त शब्द मनोमयत्वादि गुणविशिष्ट परमात्माका अभिधान करता है, अतः दोनोंमें भेद प्रतीत होता है ॥५॥

'ईश्वरः सर्वभूतानां०' ( हे अर्जुन! शरीररूपी यन्त्रमें आरूढ़ हुए सम्पूर्ण प्राणियोंको अन्तर्यामी परमेश्वर अपनी मायासे उनके कर्मोंके अनुसार भ्रमाता हुआ सब भूत प्राणियोंके हृदयमें स्थित है ) इत्यादि स्मृति भी जीव और परमात्मामें भेद दिखलाती है। यहाँ पूर्वपक्षी कहते हैं—

सत्यानन्दी-दीपिका

हो सकती है, वहाँ कर्म और कर्ताके भेदका ही उपदेश मानना चाहिए। क्योंकि 'एतमितः' यह श्रुति तो साक्षात् कर्म तथा कर्ताके भेदका प्रतिपादन करती है। अतः मनोमयत्वादि गुण विशिष्ट जीव उपास्य नहीं है ॥ ४ ॥

* 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' इत्यादि श्रुति परमात्मासे भिन्न आत्माका निषेध करती है, तो मनोमयत्वादिके निषेधसे जीवोपासनाका निषेध कैसे हो सकता है? अतः परमात्माके समान जीव भी मनोमयत्वादि गुणविशिष्ट उपास्य होना चाहिए ॥ ६ ॥

'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा नान्योऽतोऽस्ति श्रोता' ( बृह० ३।७।२३ ) इत्येवंजातीयका परमात्मनोऽन्यमात्मानं वारयति। तथा स्मृतिरपि—'क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारत' (गी० १३।२) इत्येवंजातीयकेति। अत्रोच्यते—सत्यमेवैतत्; पर एवात्मा देहेन्द्रियमनोबुद्ध्युपाधिभिः परिच्छिद्यमानो बालैः शारीर इत्युपचर्यते। यथा घटकरकाद्युपाधिवशादपरिच्छिन्नमपि नभः परिच्छिन्नवदवभासते, तद्वत्। तदपेक्षया च कर्मकर्तृत्वादिभेदव्यवहारो न विरुध्यते; प्राक् 'तत्त्वमसि' इत्यात्मैकत्वोपदेशग्रहणात्। गृहीते त्वात्मैकत्वे बन्धमोक्षादिसर्वव्यवहारपरिसमाप्तिरेव स्यात् ॥ ६ ॥

### अर्भकौकस्त्वात्तद्व्यपदेशाच्च नेति चेन्न निचाय्यत्वादेवं व्योमवच्च ॥ ७ ॥

पदच्छेद—अर्भकौकस्त्वात्, तद्व्यपदेशात्, च, इति, चेत्, न, निचाय्यत्वात्, एवम्, व्योमवत्, च।

सूत्रार्थ—( अर्भकौकस्त्वात् ) 'एष म आत्मान्तर्हृदये' इस श्रुतिमें अर्भकौकः-अल्पस्थान ( हृदय ) में स्थिति और ( तद्व्यपदेशात् ) 'अणीयान्' इस शब्दसे परमसूक्ष्मत्व उपदिष्ट है। इससे जीव ही उपास्य है ( न ) परमात्मा नहीं। ( इति चेन्न ) यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि ( एवम् ) अर्भकौकस्त्व, अणीयस्त्व आदि धर्मोंसे ( निचाय्यत्वात् ) परमात्मा ही उपास्य है। ( व्योमवत् ) सर्वगत होनेपर भी जैसे आकाश सूईके छिद्रसे परिच्छिन्न होकर अल्पस्थान तथा परमसूक्ष्म कहा जाता है, इसीप्रकार उपाधिके सम्बन्धसे ब्रह्म भी अर्भकौक और अतिसूक्ष्म कहा जाता है, अतः ब्रह्म ही उपास्य है।

अर्भकमल्पम्, ओको नीडम्, 'एष म आत्माऽन्तर्हृदये' ( छा० ३।१४।३ ) इति परिच्छिन्नायतनत्वात्, स्वशब्देन च 'अणीयान्व्रीहेर्वा यवाद्वा' इत्यणीयस्त्वव्यपदेशात्, शारीर एवाराग्रमात्रो जीव इहोपदिश्यते, न सर्वगतः परमात्मेति यदुक्तं तत्परिहर्तव्यम्। अत्रोच्यते—नायं दोषः; न तावत्परिच्छिन्नदेशस्य सर्वगतत्वव्यपदेशः कथमप्युपपद्यते सर्वगतस्य तु सर्व-

---

परमात्मासे भिन्न यह शारीर नामवाला कौन है जिसका कि 'अनुपपत्तेस्तु०' इत्यादि सूत्रसे प्रतिषेध किया जाता है ? 'नान्योऽतोऽस्ति०' ( इस परमात्मासे अन्य द्रष्टा नहीं, और इससे अन्य श्रोता नहीं ) इसप्रकारकी श्रुति तथा 'क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि०' ( हे अर्जुन ! तुम सब क्षेत्रोंमें क्षेत्रज्ञ-जीवात्मा भी मुझे ही जानो ) इसप्रकारकी स्मृति भी परमात्मासे अन्य आत्माका निषेध करती है। सिद्धान्ती—इस विषयमें कहते हैं—यह कथन सत्य है। जैसे अपरिच्छिन्न आकाश भी घट, कमण्डलु आदि उपाधियोंकी अधीनतासे परिच्छिन्न-सा भासता है, उसीप्रकार देह, इन्द्रिय, मन, बुद्धिरूपी उपाधियोंसे परिच्छिन्न हुए परमात्माको ही अज्ञानी लोग जीव ऐसा उपचार करते हैं। उपाधि तथा अज्ञानीकी अपेक्षासे 'तत्त्वमसि' ( वह तू है ) इसप्रकार आत्माके एकत्वके उपदेशके ग्रहणसे पहले कर्मत्व, कर्तृत्व आदि भेद व्यवहार विरुद्ध नहीं है। आत्मैकत्व ( मैं ब्रह्म हूँ ) ज्ञान होनेपर तो बन्ध मोक्ष आदि सब व्यवहारोंकी परिसमाप्ति ही हो जाती है ॥ ६ ॥

'एष म आत्मा०' ( यह आत्मा मेरे हृदयके भीतर है ) इसप्रकार हृदयरूप परिच्छिन्न स्थान होनेके कारण अर्भक ( छोटा ) ओक ( स्थान ) अर्थात् छोटे स्थानवाला होनेसे और 'अणीयान्०' ( धानसे अथवा यवसे भी सूक्ष्म है ) इसप्रकार [ अल्पवाचक ] स्वशब्दसे अणीयस्त्वका उपदेश होनेसे आरके अग्रभागके समान शारीर-जीवात्माका ही यहाँ उपदेश किया जाता है, सर्वव्यापक परमात्माका नहीं। ऐसा जो कहा गया है, उसका परिहार करना चाहिए। यहाँपर कहते हैं—यह दोष नहीं है। जिसका देश ( स्थान ) परिच्छिन्न है उसमें सर्वगतत्व उपदेश किसी प्रकार भी उपपन्न

देशेषु विद्यमानत्वात्परिच्छिन्नदेशव्यपदेशोऽपि कयाचिदपेक्षया सम्भवति। यथा समस्तवसुधाधिपतिरपि हि सन्नयोध्याधिपतिरिति व्यपदिश्यते। कया पुनरपेक्षया सर्वगतः सन्नीश्वरोऽर्भकौका अणीयांश्च व्यपदिश्यत इति। * निचाय्यत्वादेवमिति ब्रूमः। एवमणीयस्त्वादिगुणगणोपेत ईश्वरस्तत्र हृदयपुण्डरीके निचाय्यो द्रष्टव्य उपदिश्यते। यथा शालग्रामे हरिः। तत्रास्य बुद्धिविज्ञानं ग्राहकम्। सर्वगतोऽपीश्वरस्तत्रोपास्यमानः प्रसीदति। व्योमवच्चैतद्द्रष्टव्यम्। यथा सर्वगतमपि सद्व्योम सूचीपाशाद्यपेक्षयार्भकौकोऽणीयश्च व्यपदिश्यते, एवं ब्रह्मापि। तदेवं निचाय्यत्वापेक्षं ब्रह्मणोऽर्भकौकस्त्वमणीयस्त्वं च न पारमार्थिकम्। तत्र यदाशङ्क्यते—हृदयायतनत्वाद्ब्रह्मणो हृदयायतनानां च प्रतिशरीरं भिन्नत्वाद्भिन्नायतनानां च शुकादीनामनेकत्वसावयवत्वानित्यत्वादिदोषदर्शनाद्ब्रह्मणोऽपि तत्प्रसङ्ग इति, तदपि परिहृतं भवति ॥ ७ ॥

## संभोगप्राप्तिरिति चेन्न वैशेष्यात् ॥ ८ ॥

पदच्छेद—सम्भोगप्राप्तिः, इति, चेत्, न, वैशेष्यात्।

---

नहीं हो सकता। परन्तु सब जगह विद्यमान होनेसे सर्व-व्यापकमें किसीकी अपेक्षा परिच्छिन्न देशका उपदेश भी संभव है। जैसे समस्त पृथ्वीका अधिपति हुआ भी यह अयोध्याका अधिपति है ऐसा व्यपदेश होता है। परन्तु सर्वगत हुआ भी ईश्वर पुनः किसीकी अपेक्षा 'अर्भकौका' और 'अणीयान्' कहा जाता है? ध्येय होनेके कारण वह 'अर्भकौका' और 'अणीयान्' कहलाता है, ऐसा हम कहते हैं। जैसे शालग्राममें यह विष्णु है ऐसा उपदेश किया जाता है, वैसे ही अणीयस्त्वादि गुणसमुदायसे विशिष्ट ईश्वर उस हृदय कमलमें द्रष्टव्य है, ऐसा उपदेश किया जाता है। वहाँ ( हृदय ) में उस ( परमात्मा ) को ग्रहण करनेवाला बुद्धिविज्ञान ( वृत्ति ) है। ईश्वर सर्वव्यापक होनेपर भी हृदयमें उपास्यमान होनेसे प्रसन्न होता है। और उसको आकाशके समान समझना चाहिए। सर्वव्यापक होते हुए भी जैसे आकाश सूची छिद्र आदिकी अपेक्षा अर्भकौका और अणीयान् व्यपदिष्ट होता है, एवं ब्रह्म भी। इस प्रकार ध्यान करनेकी योग्यताकी अपेक्षा ब्रह्ममें अर्भकौकस्त्व और अणीयस्त्व है, परमार्थसे नहीं। यहाँपर जो यह आशंका की जाती है कि ब्रह्मका स्थान हृदय है, और हृदयस्थान प्रत्येक शरीरमें भिन्न-भिन्न है; जैसे भिन्न-भिन्न स्थानोंमें रहनेवाले शुकादिमें अनेकत्व, सावयवत्व, तथा अनित्यत्वादि दोष देखनेमें आते हैं, वैसे ही ब्रह्ममें भी अनेकत्व, सावयवत्व, तथा अनित्यत्वादि दोषों की प्रसक्ति हो सकती है। परन्तु यह शंका भी उपर्युक्त आकाशके दृष्टान्तसे दूर हो जाती है ॥ ७ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'मनो ब्रह्मेत्युपास्ते। आकाशो ब्रह्मेत्युपास्ते। आदित्यं ब्रह्मेत्युपास्ते'। इसप्रकार वेदोंमें अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैव भेदसे अनेक उपासनाएँ अनेक स्थान और अनेक फल कहे गए हैं। इन सब स्थानोंमें-से हृदय ही उत्तम स्थान है, क्योंकि हृदयमें परमात्माकी अभिव्यक्ति होती है। यद्यपि परमात्मा सर्वत्र समानरूपसे व्याप्त है, फिर भी उसका साक्षात्कार महावाक्योंके उपदेश द्वारा विशुद्ध अन्तःकरणसे ही होता है अन्यथा नहीं, क्योंकि 'दृश्यते त्वग्रचया बुद्धचा सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः' यह कठ श्रुति भी इसका समर्थन करती है। बुद्धिका विशेष स्थान हृदय है। उसमें बुद्धिसे परमात्माकी अभिव्यक्ति होती है। अतः हृदयको ध्येयको स्थान कहा गया है। यद्यपि वेदान्त सिद्धान्तमें 'आत्मन आकाशः सम्भूतः' इत्यादि श्रुतिसे वायु आदिके समान आकाशकी भी ब्रह्मसे उत्पत्ति मानी गयी है, तथापि नैय्यायिक आदिके मतानुसार अथवा सापेक्षिक नित्यत्वको लेकर यहाँ आकाशका दृष्टान्त दिया गया है ॥ ७ ॥

**सूत्रार्थ**—( सम्भोगप्राप्तिः ) सर्वव्यापक परमात्मामें चेतन होनेके कारण जीवके समान सुख दुःखके सम्भोगकी प्राप्ति हो, ( इति चेन्न ) तो यह कथन युक्त नहीं है, ( वैशेष्यात् ) क्योंकि दोनोंमें वैशेष्य है अर्थात् जीव भोक्ता और परमात्मा अभोक्ता है, इत्यादि भेदके कारण जीव और ब्रह्म भिन्न भिन्न हैं। अतः जीवके भोगसे ब्रह्ममें भोगका प्रसंग नहीं है। इसलिए मनोमयत्वादि गुणोंसे युक्त ब्रह्म ही उपास्य है।

*** व्योमवत्सर्वगतस्य ब्रह्मण सर्वप्राणिहृदयसंबन्धात्, चिद्रूपतया च शारीराद्-विशिष्टत्वात्, सुखदुःखादिसंभोगोऽप्यविशिष्टः प्रसज्येत, एकत्वाच्च। नहि परस्मादात्मनोऽन्यः कश्चिदात्मा संसारी विद्यते, 'नान्योऽतोऽस्ति विज्ञाता' (बृ० ३।७।२३) इत्यादिश्रुतिभ्यः। तस्मात्परस्यैव ब्रह्मणः संसारसंभोगप्राप्तिरिति चेत्—न; वैशेष्यात्। न तावत्सर्वप्राणिहृदय-संबन्धाच्चिद्रूपतया च शारीरवद्ब्रह्मणः संभोगप्रसङ्गः; वैशेष्यात्। विशेषो हि भवति शारीर-परमेश्वरयोः। एकः कर्ता भोक्ता धर्माधर्मादिसाधनः सुखदुःखादिमांश्च। एकस्तद्वि-परीतोऽपहतपाप्मत्वादिगुणः। एतस्मादनयोर्विशेषादेकस्य भोगो नेतरस्य। * यदि च संनिधानमात्रेण वस्तुशक्तिमनाश्रित्य कार्यसंबन्धोऽभ्युपगम्येत, आकाशादीनामपि दाहादिप्रसङ्गः। सर्वगतानेकात्मवादिनामपि समावेतौ चोद्यपरिहारौ। यदप्येकत्वाद् ब्रह्मण आत्मान्तराभावाच्छारीरस्य भोगेन ब्रह्मणो भोगप्रसङ्ग इति। अत्र वदामः—इदं**

---

आकाशके समान सर्वव्यापक ब्रह्मका सब प्राणियोंके हृदयके साथ सम्बन्ध होने तथा चैतन्य-रूप होनेके कारण ब्रह्म और जीवमें भेद नहीं है, इससे जीवके समान ब्रह्ममें भी सुखदुःखादि संभोग प्रसक्त होगा। और श्रुति प्रतिपादित एकत्वसे भी 'नान्योऽतो०' ( इस—परमात्मासे भिन्न विज्ञाता नहीं है ) इत्यादि श्रुतियोंसे यह निश्चय होता है कि परमात्मासे भिन्न कोई संसारी जीवात्मा नहीं है। अतः ( जीव और ब्रह्मके एक होनेसे ) परब्रह्मको ही संसार संभोगकी प्राप्ति होगी, ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि जीव और ब्रह्ममें विशेष है। सब प्राणियोंके हृदयके साथ सम्बन्ध होने तथा चैतन्यरूप होनेसे जीवके समान ब्रह्ममें संभोगका प्रसंग नहीं है, क्योंकि वैशेष्य है। जीव और ब्रह्ममें विशेष ही है। एक-जीव कर्ता, भोक्ता, धर्म और अधर्म साधनवाला तथा सुख दुःख आदि वाला है। दूसरा-ब्रह्म जीवसे विपरीत पापरहितत्वादि गुणोंसे युक्त है। इस प्रकार इन दोनोंमें विशेष होनेके कारण एक जीवको सुख दुःखादिका भोग प्राप्त होता है दूसरेको नहीं। और यदि वस्तुकी सामर्थ्यका आश्रय किये विना केवल सान्निध्यमात्रसे कार्यके साथ सम्बन्ध माना जाय तो आकाश आदिमें भी दाह आदिका प्रसङ्ग उपस्थित होगा। और जिन वादियोंके मतमें जीव सर्वव्यापक तथा अनेक हैं उनके मतमें भी इस प्रकारकी शङ्का और उसका समाधान समान ही होगा। और यह जो कहा कि ब्रह्मके एकत्वसे अन्य आत्माका अभाव है, अतः जीवके भोगसे ब्रह्ममें भोगकी प्रसक्ति होगी। इस विषयमें हम कहते हैं—उस अनभिज्ञसे यह पूछना चाहिए कि परमात्मासे अन्य आत्माके अभावका

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'नान्योऽतोऽस्ति' इत्यादि श्रुतियाँ उपाधिसे रहित शुद्ध आत्माको लेकर ही अभेदका प्रति-पादन करती हैं, उपाधिको लेकर नहीं। उपाधिको लेकर तो दोनोंमें कल्पित भेद ही है। इसलिए जीव कर्ता भोक्तादि धर्मोंसे युक्त है और ब्रह्म अकर्ता अभोक्ता आदि है, अतः ब्रह्ममें जीवके समान सुख दुःख आदि भोगका प्रसंग उपस्थित नहीं हो सकता।

* एक ही हृदयमें जीव और ब्रह्म साथ-साथ रहते हैं, इस सान्निध्यसे जीवका भोग ब्रह्ममें होना चाहिए, यह आक्षेप असंगत है, क्योंकि यदि वस्तुकी असंगता आदि शक्तिके विचार किये विना सान्निध्यमात्रसे दोषका उपपादन करोगे तो अग्नि आदिके सान्निध्यसे आकाशमें भी दाह आदि

तावद्देवानां प्रियः प्रष्टव्यः। कथमयं त्वयात्मान्तराभावोऽध्यवसीयत इति। 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' 'नान्योऽतोऽस्ति विज्ञाता' इत्यादिशास्त्रेभ्य इति चेत्, यथाशास्त्रं तर्हि शास्त्रीयोऽर्थः प्रतिपत्तव्यो न तत्रार्धजरतीयं लभ्यम्। शास्त्रं च 'तत्त्वमसि' इत्यपहतपाप्मत्वादिविशेषणं ब्रह्म शारीरस्यात्मत्वेनोपदिशच्छारीरस्यैव तावदुपभोक्तृत्वं वारयति। कुतस्तदुपभोगेन ब्रह्मण उपभोगप्रसङ्गः? * अथागृहीतं शारीरस्य ब्रह्मणैकत्वं, तदा मिथ्याज्ञाननिमित्तः शारीरस्योपभोगः, न तेन परमार्थरूपस्य ब्रह्मणः संस्पर्शः। नहि बालैस्तलमलिनतादिभिर्व्योम्नि विकल्प्यमाने तलमलिनतादिविशिष्टमेव परमार्थतो व्योम भवति। तदाह–न, वैशेष्यादिति। नैकत्वेऽपि शारीरस्योपभोगेन ब्रह्मण उपभोगप्रसङ्गः, वैशेष्यात्। विशेषो हि भवति मिथ्याज्ञानसम्यग्ज्ञानयोः। मिथ्याज्ञानकल्पित उपभोगः, सम्यग्ज्ञानदृष्टमेकत्वम्। न च मिथ्याज्ञानकल्पितेनोपभोगेन सम्यग्ज्ञानदृष्टं वस्तु संस्पृश्यते। तस्मान्नोपभोगगन्धोऽपि शक्य ईश्वरस्य कल्पयितुम् ॥ ८ ॥

---

निश्चय तुमने किस प्रमाणसे किया? यदि कहो कि 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्माऽस्मि, 'नान्यतोऽतो०' इत्यादि शास्त्रोंसे किया है तो (हम कहते हैं कि) शास्त्रके अनुसार ही शास्त्रीय अर्थ समझना चाहिए, उसमें अर्धजरतीय युक्त नहीं है, 'तत्त्वमसि' इत्यादि शास्त्र तो पापरहितत्वादि विशेषणोंसे उपलक्षित ब्रह्मका जीवको (तू ब्रह्म है) आत्मरूपसे उपदेश करता हुआ जीवके ही भोक्तृत्वका निषेध करता है। ऐसी स्थितिमें जीवके उपभोगसे ब्रह्ममें उपभोगका प्रसंग कैसे हो सकता है? यदि जीवका ब्रह्मके साथ अभेदज्ञान गृहीत नहीं हुआ तो मिथ्याज्ञानसे ही जीवमें उपभोग उपपन्न होगा। परमार्थरूप ब्रह्मका उस उपभोगके साथ संस्पर्श-सम्बन्ध नहीं है। अज्ञानी लोग आकाशमें तल और मलिनता आदिकी कल्पना करते हैं, परन्तु इतनेसे ही परमार्थतः आकाश तल, मलिनता आदिवाला नहीं हो जाता, इसलिए सूत्रकार कहते हैं—'न वैशेष्यात्' (जीव ब्रह्मके) एकत्व होनेपर भी जीवके उपभोगसे ब्रह्ममें उपभोगकी प्रसक्ति नहीं हो सकती, क्योंकि वैशेष्य है। वस्तुतः मिथ्याज्ञान और सम्यग्ज्ञानमें विशेष है। उपभोग मिथ्याज्ञानसे कल्पित है और एकत्व सम्यग्ज्ञानसे दृष्ट है। सम्यग्ज्ञानसे अनुभूत वस्तु मिथ्याज्ञान कल्पित उपभोगसे सम्बन्ध नहीं रखती, अतः ईश्वरमें लेशमात्र भी उपभोगकी कल्पना नहीं की जा सकती ॥ ८ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

मानने पड़ेंगे। और दूसरी बात यह भी है कि जिनके मतमें अनेक जीवात्मा हैं और एक ही साथ सब एक ही देहमें विद्यमान हैं उनके मतमें सब आत्माओंको परस्परके दुःख सुखसे दुःखी सुखी होना पड़ेगा। यदि इस दोषके निवारणार्थ पूर्वपक्षी यह कहे कि जिस जीवसे जो कर्म किये गये हैं वही उस कर्मफलका भागी होगा अन्य नहीं, तो सिद्धान्तमें भी जिस जीवने जो कर्म किया है उसका फल उसे स्वयं ही भोगना पड़ता है वह फल ब्रह्मको प्राप्त नहीं होगा। इस प्रकार हमारे मतमें भी कोई दोष नहीं है। और 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यदि श्रुति वाक्योंमें ब्रह्मसे आत्मान्तरका अभाव कहकर फिर ब्रह्ममें भोग प्राप्तिका आक्षेप करते हो, यह अर्धजरतीय अयुक्त है। क्योंकि उक्त श्रुतिवाक्य तो जीवको 'तू ही ब्रह्म है' ऐसा आत्मरूपसे उपदेश करते हुए जीवमें अनादि अविद्याकृत कर्तृत्व भोक्तृत्व आदिका निषेध करते हैं। तब किस कारण जीवका उपभोग ब्रह्ममें प्रसक्त होगा? 'आत्माऽपहतपाप्मा' इत्यादि श्रुतियोंमें ब्रह्म तो पाप आदिसे रहित शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव प्रतिपादित है। ऐसे ब्रह्ममें जीवके उपभोगका अवकाश ही कहाँ?

* सम्बन्ध द्विष्ठ (दोका) होता है। जब दो पदार्थ सत्य होते हैं तो उनका सम्बन्ध भी सत्य होता है। परन्तु वेदान्त सिद्धान्तमें 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' इत्यादि श्रुतियोंके आधारपर एक

( २ अत्त्रधिकरणम् । सू० ९-१० )

## अत्ता चराचरग्रहणात् ॥९॥

पदच्छेद—अत्ता, चराचरग्रहणात् ।

सूत्रार्थ—( चराचरग्रहणात् ) चराचर ( स्थावर और जंगम ) के ग्रहण होनेसे यहाँ (अत्ता) भक्षक परमात्मा ही है अग्नि आदि नहीं ।

* कठवल्लीषु पठ्यते——'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं चोभे भवत ओदनः । मृत्युर्यस्योपसेचनं क इत्था वेद यत्र सः' ( १।२।२४ ) इति । अत्र कश्चिदोदनोपसेचनसूचितोऽत्ता प्रतीयते । तत्र

---

'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं च०' ( जिस परमेश्वरका ब्राह्मण तथा क्षत्रियसे उपलक्षित सम्पूर्ण चराचर जगत् 'ओदनः' भक्षण करने योग्य भात है और सर्व प्राणिनाशक मृत्यु जिसका उपसेचन ( घी आदि ) है वह जहाँ है उसे कौन [ अज्ञ पुरुष ] इस प्रकार ( उपर्युक्त साधन सम्पन्न अधिकारीके समान )

### सत्यानन्दी-दीपिका

ब्रह्म ही सत्य है, 'अतोन्यदार्तम्' ( तदतिरिक्त सब मिथ्या है ) अतः सत्य और मिथ्याका सम्बन्ध भी मिथ्या ही होता है अर्थात् कल्पित पदार्थके साथ अधिष्ठानका सत्य सम्बन्ध नहीं होता किन्तु कल्पित होता है । यदि कल्पित पदार्थके साथ अधिष्ठानका सम्बन्ध सत्य मानें तो भ्रान्तिमय जलसे मरुस्थल भी गीला होना चाहिए, परन्तु होता नहीं है, क्योंकि 'यत्र यदध्यासस्तत्कृतेन दोषेण गुणेन वाऽणुमात्रेणापि न सम्बध्यते' ( जिसका जहां अध्यास होता है तत्कृत दोष या गुणसे वह अणुमात्र भी सम्बन्धित नहीं होता ) ऐसा प्रकरणमें भी समझना चाहिए अर्थात् ब्रह्ममें जीव अविद्यासे कल्पित है अतः कल्पित वस्तुके कल्पित सम्बन्धसे सत्य अधिष्ठानमें किञ्चित् भी वैलक्षण्य नहीं आता । इससे यह सिद्ध होता है कि हृदयमें ब्रह्मकी स्थितिका कोई बाधक नहीं है और मनोमयत्वादि गुणोंसे उपलक्षित परमात्मा ही यहाँ उपास्य है जीव नहीं ॥ ८ ॥

* नचिकेता और यमका संवाद कठोपनिषद्में प्रसिद्ध है । उसमें इस प्रकार प्रश्नोत्तर देखनेमें आते हैं । 'स त्वमग्निँ्स्वर्ग्यमध्येषि मृत्यो प्रब्रूहि०' ( कठ० १।१३ ) ( हे मृत्यु ! तुम स्वर्गके साधनभूत अग्निको जानते हो उसका वर्णन मुझ श्रद्धालुके प्रति करो । ) 'लोकादिमग्निं तमुवाच तस्मै०' ( कठ० १।१५ ) ( तब यमराजने नचिकेताके लिए लोकोंके आदि कारणभूत उस अग्निका उपदेश किया ) यह अग्नि विषयक प्रश्नोत्तर है । 'येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्येऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके' ( कठ० १।२० ) ( मरणानन्तर मनुष्यके विषयमें यह सन्देह है कि परलोकमें शरीरेन्द्रिय, मन, बुद्धि आदिसे भिन्न देहान्तर सम्बन्धी आत्मा है, ऐसा कुछ लोग मानते हैं, और कुछ लोग मानते हैं कि इनसे भिन्न आत्मा नहीं है ) यह जीव विषयक प्रश्न है । 'अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्माद०' ( कठ० १।२।१४ ) ( जो धर्मसे पृथक्, अधर्मसे पृथक्, तथा इस कार्य कारणरूप प्रपञ्चसे भी पृथक् है ) यह ब्रह्म विषयक प्रश्न है । 'हन्त त इदं प्रवक्ष्यामि गुह्यं ब्रह्म सनातनम् । यथा च मरणं प्राप्य आत्मा भवति गौतम' (क० २।२।६) ( हे गौतम ! अब मैं तुम्हारे प्रति उस गुह्य और सनातन ब्रह्मका वर्णन करूँगा तथा [ ब्रह्मको न जाननेसे मरणको प्राप्त होनेपर आत्मा जैसा हो जाता है [ वह भी बतलाऊँगा ] ) यहाँसे जीव और ब्रह्म विषयक उत्तर आरम्भ होता है । इस प्रकरणमें 'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं च' यह मन्त्र उत्तररूपसे आया हुआ है । इसलिए यहाँ सन्देह होता है कि इन तीनोंमें कौन अत्ता है । जैसे गत अधिकरणमें ब्रह्ममें भोक्तृत्वका अभाव कहा गया है, वैसे उसमें कर्तृत्वका भी अभाव है, इस प्रकार यहाँ दृष्टान्त संगतिसे 'अग्नेरत्तेति' आदिसे पूर्वपक्ष है । इसमें पूर्वपक्षी अन्य श्रुतियोंके बलसे अग्नि अथवा जीवको ही यहाँपर अत्ता सिद्ध करते हैं । पूर्वपक्षमें अग्नि अथवा जीवकी उपासना है, सिद्धान्तमें निर्विशेष ब्रह्मका ज्ञान, इस प्रकार दोनोंमें अन्तर है ।

किमग्निरत्ता स्यात्, उत जीवः, अथवा परमात्मेति संशयः। विशेषानवधारणात्, त्रयाणां चाग्निजीवपरमात्मनामस्मिन्ग्रन्थे प्रश्नोपन्यासोपलब्धेः। किं तावत् प्राप्तम्? अग्निरत्तेति। कुतः? 'अग्निरन्नादः' (बृ० १।४।६) इति श्रुतिप्रसिद्धिभ्याम्। जीवो वाऽत्ता स्यात्, 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति' इति दर्शनात्। न परमात्मा; 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' (मुण्ड० ३।१।१) इति दर्शनादित्येवं * प्राप्ते ब्रूमः—अत्ताऽत्र परमात्मा भवितुमर्हति। कुतः? चराचरग्रहणात्। चराचरं हि स्थावरजङ्गमं मृत्यूपसेचनमिहाद्यत्वेन प्रतीयते, तादृशस्य चाद्यस्य न परमात्मनोऽन्यः कात्स्न्र्येनात्ता संभवति। परमात्मा तु विकारजातं संहरन् सर्वमत्तीत्युपपद्यते। नन्विह चराचरग्रहणं नोपलभ्यते, कथं सिद्धवच्चराचरग्रहणं हेतुत्वेनोपादीयते? नैष दोषः; मृत्यूपसेचनत्वेन सर्वस्य प्राणिनिकायस्य प्रतीयमानत्वात्, ब्रह्मक्षत्रयोश्च प्राधान्यात्प्रदर्शनार्थत्वोपपत्तेः। यत्तु परमात्मनोऽपि नात्तृत्वं संभवति; 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' इति दर्शनादिति। अत्रोच्यते—कर्मफलभोगस्य प्रतिषेधकमेतद्दर्शनं; तस्य संनिहितत्वात्। न विकारसंहारस्य प्रतिषेधकं; सर्ववेदान्तेषु सृष्टिस्थितिसंहारकारणत्वेन ब्रह्मणः प्रसिद्धत्वात्। तस्मात्परमात्मैवेहात्ता भवितुमर्हतीति ॥ ९ ॥

---

जान सकता है ? ) ऐसा कठोपनिषद्में कहा गया है। यहाँ ओदन और उपसेचनसे सूचित कोई एक भक्षक प्रतीत होता है। यहाँ क्या वह भक्षक अग्नि है या जीव अथवा परमात्मा ? ऐसा संशय होता है। इस ग्रन्थमें अग्नि, जीव और परमातमा इन तीनोंके प्रश्नोंका उपन्यास उपलब्ध होता है। तब क्या प्राप्त होता है ? 'पूर्वपक्षी—अग्नि ही अत्ता ( भक्षक ) है। क्यों ? 'अग्निरन्नादः' ( अग्नि अन्नको भक्षण करता है ) इस श्रुति और लोक प्रसिद्धिसे यही प्राप्त होता है अथवा जीव भक्षक होना चाहिए, क्योंकि 'तयोरन्यः पिप्पलं०' ( उन दोनोंमें एक तो स्वादिष्ट (मधुर) पिप्पल (कर्मफल) का उपभोग करता है ) ऐसी श्रुति देखी जाती है। परन्तु परमात्मा भक्षक नहीं हो सकता, क्योंकि 'अनश्नन्नन्यो०' ( दूसरा न भोगता हुआ साक्षिरूपसे देखता रहता है ) ऐसी श्रुति देखनेमें आती है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यहाँ परमात्मा ही अत्ता होना युक्त है। क्यों ? क्योंकि श्रुतिमें चराचरका ग्रहण है। चर और अचर-जंगम और स्थावर जगत्-तथा मृत्यु उपसेचन यहाँ भक्ष्यरूपसे प्रतीत होते हैं। ऐसे भक्ष्यका पूर्णरूपसे भक्षक परमात्मासे अन्य नहीं हो सकता। परमात्मा तो सम्पूर्ण विकारका संहार करता हुआ सबको भक्षण करता है, ऐसा उपपन्न होता है। परन्तु श्रुतिमें चर और अचरका ग्रहण तो उपलब्ध नहीं होता, तो फिर सूत्रकारने निश्चित् सा मानकर चराचरका हेतुरूपसे कैसे ग्रहण किया है ? यह दोष नहीं है, क्योंकि मृत्युरूपी उपसेचके कथनसे सब प्राणिसमूहकी भक्ष्यरूपसे श्रुतिमें प्रतीति होती है। ब्राह्मण और क्षत्रियको मुख्य होनेके कारण उनका श्रुतिमें प्रदर्शन होना ठीक है। [ क्योंकि जगत्में ये दोनों प्रधान हैं अतः उनका ग्रहण ठीक है ], 'अनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति०' ( दूसरा कर्मफल भोगे विना साक्षिरूपसे देखता रहता है ) इस श्रुतिसे भी परमात्मा भक्षक नहीं हो सकता। [ ऐसा जो कहा गया है ] इसपर कहते हैं—यह श्रुतिवाक्य कर्मफलके उपभोगका प्रतिषेध करता है, क्योंकि उसके सन्निहित ( समीप ) है, किन्तु विकारके संहारका प्रतिषेध नहीं करता, कारण कि ब्रह्म सब वेदान्त वाक्योंमें सृष्टि, स्थिति और संहारका कारणरूपसे प्रसिद्ध है। इसलिए यहाँ परमात्मा ही भक्षक होने योग्य है ॥ ९ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* पूर्वपक्षी ओदनशब्दसे भोग्य वस्तुका ग्रहण करता है। परन्तु सिद्धान्तमें तो ओदनीय ब्रह्म एवं क्षत्रशब्दोंसे उपलक्षित कार्य मात्रका ग्रहण किया जाता है। इसलिए सम्पूर्ण प्रपञ्चका संहारक ईश्वर ही हो सकता है दूसरा नहीं ॥ ९ ॥

## प्रकरणाच्च ॥ १० ॥

पदच्छेद—प्रकरणात्, च ।

सूत्रार्थ—'न जायते' इस प्रकरणसे और 'क इत्था वेद यत्र सः' इस दुर्विज्ञेयरूप लिङ्गसे अत्तृवाक्यमें उक्त अत्ता परमात्मा ही है ।

**इतश्च परमात्मैवेहाऽत्ता भवितुमर्हति, यत्कारणं प्रकरणमिदं परमात्मनः, 'न जायते म्रियते वा विपश्चित्' (काठ० १।२।१८) इत्यादि । प्रकृतग्रहणं च न्याय्यम् । 'क इत्था वेद यत्र सः' इति च दुर्विज्ञानत्वं परमात्मलिङ्गम् ॥१०॥**

( ३ गुहाधिकरणम् सू० ११-१२ )

## गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात् ॥११॥

पदच्छेद—गुहाम्, प्रविष्टौ, आत्मानौ, हि, तद्दर्शनात् ।

सूत्रार्थ—(गुहां प्रविष्टावात्मानौ एव) 'ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे' इस मन्त्रमें जीव और परमात्मा ही गुहामें प्रवेश किये हुए हैं बुद्धि और जीव नहीं, ( तद्दर्शनात् ) क्योंकि श्रुतिमें ऐसा ही देखा जाता है ।

*** कठवल्लीष्वेव पठ्यते—'ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे । छायातपौ ब्रह्मविदो वदन्ति पञ्चाग्नयो ये च त्रिणाचिकेताः' (काठ० १।३।१) इति । तत्र संशयः—किमिह बुद्धिजीवौ निर्दिष्टौ, उत जीवपरमात्मानाविति । यदि बुद्धिजीवौ, ततो बुद्धिप्रधानात्कार्यकरणसंघाताद्विलक्षणो जीवः प्रतिपादितो भवति । तदपीह प्रतिपादयितव्यं, 'येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्येऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके । एतद्विद्यामनुशिष्टस्त्वयाहं वराणामेष वरस्तृतीयः ॥'**

---

इससे भी परमात्मा ही यहाँ अत्ता-भक्षक होना चाहिए, क्योंकि 'न जायते म्रियते०' ( मेधावी-आत्मा न उत्पन्न होता है और न मरता है ) इत्यादि प्रकरण परमात्माका ही है । प्रकृतका ग्रहण करना युक्त है । 'क इत्था०' ( वह जहाँपर है इस प्रकार उसको [ अधिकारीके विना ] कौन जान सकता है ) ऐसा दुर्विज्ञानत्व परमात्माका ही लिङ्ग है ॥१०॥

'ऋतं पिबन्तौ०' ( ब्रह्मवेत्ता लोग कहते हैं कि शरीरमें बुद्धिरूप गुहाके भीतर प्रकृष्ट ब्रह्म-स्थानमें प्रविष्ट हुए अपने कर्मफलको भोगनेवाले छाया और घामके समान परस्पर विलक्षण दो [ तत्त्व ] हैं यही बात जिन्होंने तीन वार नाचिकेताग्निका चयन किया है । वे पञ्चाग्नि उपासना करने वाले भी कहते हैं ) ऐसा कठवल्ली में कहा जाता है । इसमें संशय होता है कि क्या यहाँ बुद्धि और जीव निर्दिष्ट हैं अथवा जीव और परमात्मा । यदि बुद्धि और जीव हैं तो बुद्धि जिसमें प्रधान है, ऐसे शरीर इन्द्रिय आदि संघातसे विलक्षण जीव प्रतिपादित होगा । वह भी यहाँ प्रतिपादन करने योग्य है, क्योंकि 'येयं प्रेते०' ( मनुष्यके मरनेके अनन्तर कुछ लोग कहते हैं कि आत्मा है और कुछ लोग कहते हैं कि आत्मा नहीं है, ऐसा संशय होता है, अतः इस विषयमें तुमसे निश्चित निर्णय पाकर मैं इस आत्म-विद्याको जान सकूँ, वरोंमें यह मेरा तीसरा वर है ) ऐसा प्रश्न किया गया है । यदि जीव और परमात्मा

### सत्यानन्दी-दीपिका

* पूर्व अधिकरणमें मृत्युपदके सान्निध्यसे जैसे ब्रह्म, क्षत्रपद अनित्य वस्तु परक हैं, वैसे गुहा-प्रवेशके सान्निध्यसे 'ऋतं पिबन्तौ' यह 'पिबत्' शब्द भी बुद्धि, क्षेत्रज्ञ परक होना चाहिए, इस प्रकार दृष्टान्तसंगतिसे इस अधिकरणका आरम्भ है । 'ऋतं पिबन्तौ०' यह इस अधिकरणका विषयवाक्य है । इस श्रुति प्रतिपादित 'ऋतं' को सेवन करनेवाले इन दोनों ( तत्त्वों ) को ब्रह्मवित् तथा स्वर्ग, मेघ, पृथ्वी, पुरुष और स्त्रीमें अग्निदृष्टि रखनेवाले पञ्चाग्निके उपासक ( पञ्चाग्निवेत्ता ) यमके द्वारा

( काठ० १।१।२० ) इति पृष्टत्वात्। अथ जीवपरमात्मानौ ततो जीवाद्विलक्षणः परमात्मा प्रतिपादितो भवति। तदपीह प्रतिपादयितव्यम्; 'अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्मादन्यत्रास्मात्कृताकृतात्। अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च यत्तत्पश्यसि तद्वद ॥' ( काठ० १।२।१४ ) इति पृष्टत्वात्। * अत्राहाक्षेता–उभावप्येतौ पक्षौ न संभवतः। कस्मात्? ऋतपानं कर्मफलोपभोगः; 'सुकृतस्य लोके' इति लिङ्गात्। तच्चेतनस्य क्षेत्रज्ञस्य संभवति, नाचेतनाया बुद्धेः। 'पिबन्तौ' इति च द्विवचनेन द्वयोः पानं दर्शयति श्रुतिः। अतो बुद्धिक्षेत्रज्ञपक्षस्तावन्न संभवति। * अत एव क्षेत्रज्ञपरमात्मपक्षोऽपि न संभवति; चेतनेऽपि परमात्मनि ऋतपानासंभवात्। 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' ( मु० ३।१।१ ) इति मन्त्रवर्णादिति। अत्रोच्यते–नैष दोषः; छत्रिणो गच्छन्तीत्येकेनापि छत्रिणा बहूनां छत्रित्वोपचारदर्शनात्। एवमेकेनापि पिबता द्वौ पिबन्तावुच्येते। यद्वा—जीवस्तावत्पिबति, ईश्वरस्तु पाययति। पाययन्नपि पिबतीत्युच्यते; पाचयितर्यपि

---

हों तो जीवसे विलक्षण परमात्मा प्रतिपादित होता है। यह भी यहाँ प्रतिपादन करने योग्य है, क्योंकि 'अन्यत्र धर्माद०' ( जो धर्मसे पृथक्, अधर्मसे पृथक् तथा इस कार्य कारणरूप प्रपञ्चसे भी पृथक् और जो भूत और भविष्यत्से भी अन्य है इस तरह जिसको आप जानते हैं वही मुझसे कहिए ) ऐसा प्रश्न किया गया है। यहाँ शंका करनेवाला यह कहता है कि ये दोनों पक्ष सम्भव नहीं हैं। क्योंकि 'ऋतपान' का अर्थ कर्मफलका उपभोग है। 'सुकृतस्य लोके' ( सुकृतके कार्य देहमें ) यह लिङ्ग है। यह चेतन क्षेत्रज्ञमें सम्भव है, अचेतन बुद्धिमें नहीं। 'पिबन्तौ' ( दो पीनेवाले ) इस द्विवचनसे श्रुति दोनोंमें कर्मफलका उपभोग दिखलाती है। अतः बुद्धि और जीवका पक्ष तो सम्भव नहीं है। इस कारणसे जीव और परमात्माका पक्ष भी सम्भव नहीं है, कारण कि चेतन परमात्मामें कर्मफलका सम्भव नहीं है, क्योंकि 'अनश्नन्नन्यो०' ( अन्य खाये विना साक्षीरूपसे देखता रहता है ) ऐसी श्रुति है। इसपर कहते हैं कि यह दोष नहीं है। क्योंकि 'छत्रिणो गच्छन्ति' ( छत्रीवाले जाते हैं ) इसप्रकार एक छत्रीवाला हो तो भी बहुत छत्रीवाले ऐसा उपचार देखनेमें आता है। इसीप्रकार एक पान करता हो तो दो पान करते हैं, ऐसा कहा जाता है। अथवा जीव पान करता है ( कर्मफल भोगता है ) और ईश्वर पान ( कर्मफलका उपभोग ) कराता है। पान कराते ( उपभोग कराते )

## सत्यानन्दी–दीपिका

उपदिष्ट विराटरूप अग्निका तीन वार–अध्ययन, ज्ञान तथा अनुष्ठान करनेवाले कर्मी लोग भी जानते हैं। ऋतको सेवन करनेवाले इन दोनोंके सम्बन्धमें संशय होता है कि ये दोनों जीव और बुद्धि हैं अथवा जीव और परमात्मा हैं।

* 'ऋतं पिबन्तौ०' इस श्रुतिमें कर्मफलका उपभोग दोमें सुना जाता है, क्योंकि श्रुतिमें 'पिबन्तौ' यह द्विवचन है। यदि बुद्धि और जीवका ग्रहण किया जाय तो बुद्धि जड़ है, उसमें कर्मफलका भोक्तृत्व सम्भव नहीं है। केवल जीवका भी ग्रहण नहीं किया जा सकता, क्योंकि दो कर्मफल भोक्ताओंका श्रवण है। इसलिए प्रथम पक्ष युक्त नहीं है।

* 'छत्रिणो यान्ति' यहाँ जैसे छत्री पदसे अजहल्लक्षणाके द्वारा छत्री युक्त और छत्री रहित दोनोंका साथ साथ ग्रहण होता है, वैसे ही 'पिबन्तौ' इस पदसे भोग करनेवाले और भोग न करनेवाले हृदयाकाशमें स्थित दोनोंका ग्रहण होता है। इस पक्षमें गौणरूपसे ईश्वरमें भोक्तृत्व माना गया है। और अब अन्य पक्षमें 'यद्वा' इत्यादि भाष्यसे मुख्यरूपसे ईश्वरमें भोगकर्तृत्व दिखलाते हैं। जीव कर्मफल भोगता है और ईश्वर भोग करवाता है। जैसे जीव कर्मफल भोगनेके लिए कृतिवाला होनेसे कर्ता है, ऐसे ही ईश्वर कर्मफलोंका भोग करानेके लिए कृतिवाला होनेसे कर्ता है। जो कराता है वह भी कर्ता होता है, यह न्याय लोक प्रसिद्ध है ॥ ११ ॥

पक्तृत्वप्रसिद्धिदर्शनात्। बुद्धिक्षेत्रज्ञपरिग्रहोऽपि संभवति; करणे कर्तृत्वोपचारात्। एधांसि पचन्तीति प्रयोगदर्शनात्। न चाध्यात्माधिकारेऽन्यौ कौचिद्द्वावृतं पिबन्तौ संभवतः। तस्माद् बुद्धिर्जीवौ स्यातां, जीवपरमात्मानौ वेति संशयः। किं तावत्प्राप्तं? बुद्धिक्षेत्रज्ञाविति। कुतः? 'गुहां प्रविष्टौ' इति विशेषणात्। यदि शरीरं गुहा, यदि वा हृदयं, उभयथापि बुद्धिक्षेत्रज्ञौ गुहां प्रविष्टावुपपद्येते। न च सति संभवे सर्वगतस्य ब्रह्मणो विशिष्टदेशत्वं युक्तं कल्पयितुम्। 'सुकृतस्य लोके' इति च कर्मगोचरानतिक्रमं दर्शयति। परमात्मा तु न सुकृतस्य वा दुष्कृतस्य वा गोचरे वर्तते; 'न कर्मणा वर्धते नो कनीयान्' इति श्रुतेः। 'छायातपौ' इति च चेतनाचेतनयोर्निर्देश उपपद्यते; छायातपवत्परस्परविलक्षणत्वात्। तस्माद्बुद्धिक्षेत्रज्ञाविहोच्येयातामित्येवं प्राप्ते ब्रूम—विज्ञानात्मपरमात्मानाविहोच्येयाताम्। कस्मात्? आत्मानौ हि तावुभावपि चेतनौ समानस्वभावौ। संख्याश्रवणे च समानस्वभावेष्वेव लोके प्रतीतिर्दृश्यते। अस्य गोर्द्वितीयोऽन्वेष्टव्य इत्युक्ते गौरेव द्वितीयोऽन्विष्यते, नाश्वः पुरुषो वा। तदिह ऋतपानेन लिङ्गेन निश्चिते विज्ञानात्मनि द्वितीयान्वेषणायां समानस्वभावश्चेतनः परमात्मैव प्रतीयते। ननूक्तं गुहाहितत्वदर्शनान्न परमात्मा प्रत्येतव्य इति, गुहाहितत्वदर्शनादेव परमात्मा प्रत्येतव्य इति वदामः। गुहाहितत्वं तु श्रुतिस्मृतिष्वसकृत्परमात्मन एव दृश्यते—'गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्' (काठ० १।२।१२) 'यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन्' (तै० २।१) 'आत्मानमन्विच्छ गुहां प्रविष्टम्'

---

हुए (ईश्वर) में भी पान (उपभोग) करता है ऐसा कहा जाता है, क्योंकि पकवाने वालेमें भी पाककर्तृत्व प्रसिद्धि देखी जाती है। बुद्धि और जीवका भी ग्रहण हो सकता है, क्योंकि करणमें कर्तृत्वका उपचार है। जैसे 'एधांसि पचन्ति' (लकड़ियाँ पकाती हैं) ऐसा प्रयोग देखनेमें आता है। और अध्यात्मप्रकरणमें दूसरे कोई दो पान करते हैं (कर्मफल भोगते हैं) यह सम्भव नहीं है। इसलिए बुद्धि और जीवका उपदेश है अथवा जीव तथा परमात्माका, ऐसा संशय होता है। तब क्या प्राप्त होता है? पूर्वपक्षी—बुद्धि और क्षेत्रज्ञका निर्देश प्राप्त होता है। किससे? 'गुहां प्रविष्टौ' यह विशेषण है। इससे चाहे शरीररूपी गुहा हो अथवा हृदय गुहा हो, दोनों प्रकारसे बुद्धि तथा जीव गुहामें प्रविष्ट हुए उपपन्न होते हैं। और सम्भव हो अर्थात् गुहामें प्रविष्टरूपसे बुद्धि और जीवका ग्रहण सम्भव हो तो सर्वगत परमात्मामें विशिष्ट देशकी कल्पना करना युक्त नहीं है। 'सुकृतस्य लोके' यह श्रुतिवाक्य कर्मफलका अनतिक्रम दिखलाता है। परमात्मा तो सुकृत और दुष्कृत विषयक फलमें नहीं रहता। क्योंकि 'न कर्मणा०' (न कर्मसे बढ़ता है और न घटता है) यह श्रुति है। 'छायातपौ०' (छाया और आतपके समान परस्पर विलक्षण हैं) यह भी चेतन, अचेतनमें निर्देश उपपन्न होता है, क्योंकि छाया और घामके समान परस्पर विलक्षण हैं। इस कारण बुद्धि और जीवको ही यहाँ कहना चाहिए। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—'गुहां प्रविष्टौ' इस प्रसंगमें जीव और परमात्मा कहने चाहिएँ, क्योंकि दोनों आत्मा चेतन और समान स्वभाववाले हैं। संख्याके श्रवण होनेपर लोकमें समान स्वभाववालोंकी ही प्रतीति देखी जाती है जैसे 'अस्य गोः' (इस बैलका दूसरा साथी खोजना चाहिए) ऐसा कहनेपर बैलके सजातीय दूसरे बैलको ही खोजा जाता है उसके विजातीय अश्व अथवा पुरुषको नहीं खोजा जाता। इसलिए यहाँ कर्मफल-भोगरूप लिङ्गसे जीवात्माका निश्चय होनेपर दूसरेकी खोजमें समान स्वभावाले चेतन परमात्माकी ही प्रतीति होती है। परन्तु ऐसा जो कहा गया है कि गुहामें प्रविष्टत्व देखनेसे सर्वव्यापक परमात्माकी प्रतीति नहीं होनी चाहिए, तो इसपर हम कहते हैं कि गुहामें प्रविष्टत्व दर्शनसे ही परमात्माकी प्रतीति होनी चाहिए। क्योंकि गुहामें प्रविष्टत्व तो श्रुति, स्मृतिमें अनेक वार परमात्माका ही देखा गया है, जैसे 'गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणं०' (बुद्धिरूप

इत्याद्यासु। सर्वगतस्यापि ब्रह्मण उपलब्ध्यर्थो देशविशेषोपदेशो न विरुध्यत इत्येतदप्युक्तमेव। सुकृतलोकवर्तित्वं तु छत्रित्ववदेकस्मिन्नपि वर्तमानमुभयोरविरुद्धम्। छायातपावित्यप्यविरुद्धम्। छायातपवत्परस्परविलक्षणत्वात्संसारित्वासंसारित्वयोः। अविद्याकृतत्वात्संसारित्वस्य, पारमार्थिकत्वाच्चासंसारित्वस्य। तस्माद्विज्ञानात्मपरमात्मानौ गुहां प्रविष्टौ गृह्येते ॥११॥

कुतश्च विज्ञानात्मपरमात्मानौ गृह्येते—

## विशेषणाच्च ॥ १२ ॥

पदच्छेद—विशेषणात्, च।

सूत्रार्थ—'और 'आत्मानं रथिनं विद्धि' 'सोऽध्वनः पारमाप्नोति' इस प्रकार गन्ता और गन्तव्यादि विशेषणोंसे भी हृदयरूपी गुहामें जीव और परमात्माका ही ग्रहण होता है।

* विशेषणं च विज्ञानात्मपरमात्मनोरेव भवति। 'आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु' (का० १।३।३) इत्यादिना परेण ग्रन्थेन रथिरथादिरूपककल्पनया विज्ञानात्मानं रथिनं संसारमोक्षयोर्गन्तारं कल्पयति। 'सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम्' (का० १।३।९) इति च परमात्मानं गन्तव्यम्। तथा 'तं दुर्दर्शं गूढमनुप्रविष्टं गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्। अध्यात्मयोगाधिगमेन देवं मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति' ( का० १।२।१२ ) इति पूर्वस्मिन्नपि ग्रन्थे

---

गुहामें स्थित, अनेक प्रकारके अनर्थोंसे पूर्ण देहमें स्थित है अनादि पुरुष परमात्माको जानकर अधिकारी पुरुष हर्ष और शोकका त्याग कर देता है ) 'यो वेद निहितं०' ( श्रेष्ठ हृदय आकाशमें स्थित, बुद्धिरूपी गुहामें प्रविष्ट ब्रह्मको जो जानता है वह सब कामोंको प्राप्त करता है ) 'आत्मानं०' ( बुद्धिरूपी गुहामें स्थित आत्माका विचार करो ) इत्यादि श्रुति और स्मृतियोंमें है। सर्वव्यापक ब्रह्मका भी साक्षात्कार करनेके लिए हृदयादि देश विशेषका उपदेश विरुद्ध नहीं होता, ऐसा पहले कहा गया है। सुकृतके कार्य देहमें रहना तो छत्रित्वके समान एकमें ( जीवमें ) कर्मफल भोक्तृत्वादि होनेपर भी दोनों ( जीव और परमात्मा ) में अविरुद्ध है। छाया और आतपके समान यह कथन भी अविरुद्ध है। क्योंकि संसारित्व और असंसारित्व ये छाया और आतपके समान परस्पर विलक्षण हैं। संसारित्व अविद्याकृत है और असंसारित्व पारमार्थिक है। अतः गुहामें प्रविष्ट जीवात्मा तथा परमात्माका ही यहाँ ग्रहण किया जाता है ॥ ११ ॥

और किस कारणसे विज्ञानात्मा और परमात्माका ग्रहण किया जाता है?

गन्ता और गन्तव्य आदि विशेषण भी जीव और परमात्मामें ही सम्भव हैं। 'आत्मानं रथिनं०' ( तू आत्माको रथी जान और शरीरको रथ समझ ) इत्यादि उत्तर वाक्य सन्दर्भसे रथी, रथ आदिके रूपककी कल्पना कर यमराज विज्ञानात्मा ( जीवात्मा ) रथी की संसार और मोक्षके प्रति गन्तारूपसे कल्पना करते है। और 'सोऽध्वनः पारमाप्नोति०' ( वह संसार मार्गसे पार—उस व्यापक परमात्माके परम पदको प्राप्त कर लेता है ) इससे परमात्माकी गन्तव्यरूपसे कल्पना करते हैं। इसी प्रकार 'तं दुर्दर्शं गूढमनु०' ( दुर्विज्ञेय, गूढ़-मायामें प्रविष्ट, गुहा—बुद्धिमें स्थित, गह्वर-अनेक अनर्थोंसे व्याप्त देहमें स्थित, चिरन्तन अध्यात्मयोग—विषयोंमेंसे चित्तको हटाकर आत्मामें संलग्न करना, उसकी

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'ऋतं पिबन्तौ' इस मन्त्रसे पूर्व 'तं दुर्दर्शं गूढमनुप्रविष्टं' इस मन्त्रसे परमात्माका और 'आत्मानं रथिनं विद्धि' इस अन्तिम मन्त्रसे जीवका ग्रहण किया गया है। इस प्रकार दोनों मंत्र जीव और परमात्माका मन्ता और मन्तव्यरूपसे ज्ञापन कराते हैं। इसलिए दोनोंका ग्रहण करना चाहिए।

मन्तृमन्तव्यत्वेनैतावेव विशेषितौ। ॐ प्रकरणं चेदं परमात्मनः। 'ब्रह्मविदो वदन्ति' इति च वक्तृविशेषोपादानं परमात्मपरिग्रहे घटते। तस्मादिह जीवपरमात्मानावुच्येयाताम्। एष एव न्यायः 'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया' (मुण्ड० ३।१।१) इत्येवमादिष्वपि। तत्रापि ह्यध्यात्माधिकारान्न प्राकृतौ सुपर्णावुच्येते। 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति' इत्यदनलिङ्गाद्विज्ञानात्मा भवति। 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' इत्यनशनचेतनत्वाभ्यां परमात्मा। अनन्तरे च मन्त्रे तावेव द्रष्टृद्रष्टव्यभावेन विशिनष्टि—'समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः। जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः' (मुण्ड ३।१।२) इति। ॐ अपर आह—'द्वा सुपर्णा' इति नेयमृगस्याधिकरणस्य सिद्धान्तं भजते; पैङ्गिरहस्यब्राह्मणेनान्यथा व्याख्यातत्वात्। 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्तीति सत्त्वमनश्नन्नन्योऽभिचाकशीतीत्यनश्नन्नन्योऽभिपश्यति ज्ञस्तावेतौ सत्त्वक्षेत्रज्ञौ' इति। सत्त्वशब्दो जीवः, क्षेत्रज्ञशब्दः परमात्मेति यदुच्यते,

---

प्राप्तिसे आत्मका मनन कर धीर पुरुष हर्ष और शोकका त्याग कर देता है ) इस प्रकार पूर्व ग्रन्थमें भी मन्ता और मन्तव्यरूपसे दोनों ही विशेषित किये गये हैं। यह प्रकरण भी परमात्माका है। 'ब्रह्मविदो वदन्ति' ( ब्रह्मवेत्ता कहते हैं ) इस प्रकार वक्ता विशेषका ग्रहण परमात्माके स्वीकार करनेपर ही संगत होता है। इसलिए यहाँ जीव और परमात्मा ही कहने चाहिएँ। 'द्वा सुपर्णा सयुजा०' ( दो सुन्दर पक्षवाले अर्थात् समान धर्मवाले, सदा एकत्र रहनेवाले सहचर, एक ही वृक्ष ( शरीर ) को आश्रय कर रहते हैं ) इत्यादिमें भी ( यही कठवल्लीका ) न्याय है [ 'ऋतं पिबन्तौ' इस कठ-श्रुतिमें जिन दो का ग्रहण किया गया है उन दोनों (जीव और परमात्माको ही) 'द्वा सपुर्णा' इस मुण्डक श्रुतिमें भी ग्रहण किया गया समझना चाहिए ] वहाँ भी अध्यात्मप्रकरणके कारण लौकिक पक्षियोंका वर्णन नहीं किया गया है। इसमें 'तयोरन्यः पिप्पलं०' ( दोनोंमें एक मधुर [ कर्म ] फलोंका भोग करता है ) इस प्रकार अदन ( भक्षण ) लिङ्गसे जीवात्मा अवगत होता है। और 'अनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति' ( दूसरा न भोगता हुआ प्रकाश करता है ) इन अभक्षण और चेतनत्वरूप लिङ्गोंसे परमात्मा अवगत होता है। उसके आगेके मन्त्रमें 'समाने वृक्षे पुरुषो०' ( एक ही शरीररूपी वृक्षमें मुह्यमान-यह देह मैं हूँ, इस प्रकार देहसे तादात्म्य अभिमानको प्राप्त हुआ दीनभावसे मोहको प्राप्त होकर शोक करता है। जब अनेक योगमार्गोंसे चित्त शुद्धकर उस परमात्माकी महिमाको जानता है, तब शोक रहित होता है ) इन दोनों को ही द्रष्टा और द्रष्टव्यभावसे विशेषित करते हैं। दूसरे कहते हैं—'द्वा सुपर्णा' यह मन्त्र इस अधिकारके सिद्धान्तका प्रतिपादन नहीं करता, क्योंकि पैङ्गिरहस्य-ब्राह्मणमें उसका अन्य प्रकारसे व्याख्यान किया गया है। 'तयोरन्यः पिप्पलं०' ( उनमेंसे एक मधुर कर्मफल भोगता है वह सत्त्व ( बुद्धि ) है और दूसरा खाये विना देखता रहता है अर्थात् कर्मफलका उपभोग किये विना देखता रहता है वह ज्ञ—क्षेत्रज्ञ है, ये दो सत्त्व और क्षेत्रज्ञ हैं ) सत्त्वशब्द जीव वाचक है और क्षेत्रज्ञशब्द परमात्मा वाचक है ऐसा जो कहा जाता है, वह युक्त नहीं है, क्योंकि

## सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ भाष्यमें 'द्वा सुपर्णा' यहाँ से लेकर 'वीतशोकः' तक जो अभिप्राय लिखा गया है वह वृत्तिकारका मत है। भाष्यकारके मतमें तो 'द्वा सुपर्णा' यह वाक्य इस अधिकरणका विषयवाक्य नहीं है। आगे 'अपर आह' से लेकर इसको स्पष्ट करते हैं।

ॐ भाष्यमें 'अपरः' शब्दका अर्थ—'न परः अपरः' इस विग्रहके अनुसार स्वयं भाष्यकारका ग्रहण है अर्थात् अपरसे भाष्यकार स्वयं अपना अभिमत उपस्थित करते हैं। यह अधिकरण जीव और ईश्वरको सिद्ध करता है, परन्तु 'द्वा सुपर्णा' यह मन्त्र जीव और ईश्वरका प्रतिपादन नहीं करता, क्योंकि पैङ्गिरहस्यब्राह्मणसे विरोध है, इस ब्राह्मणमें तो बुद्धि और क्षेत्रज्ञका ग्रहण किया गया है।

तन्नः सत्त्वक्षेत्रज्ञशब्दयोरन्तःकरणशारीरपरतया प्रसिद्धत्वात्। तत्रैव च व्याख्यातत्वात्- 'तदेतत्सत्त्वं येन स्वप्नं पश्यति, अथ योऽयं शारीर उपद्रष्टा स क्षेत्रज्ञस्तावेतौ सत्त्वक्षेत्रज्ञौ' इति। नाप्यस्याधिकरणस्य पूर्वपक्षं भजते। नह्यत्र शारीरः क्षेत्रज्ञः कर्तृत्वभोक्तृत्वादिना संसारधर्मेणोपेतो विवक्ष्यते। कथं तर्हि ? सर्वसंसारधर्मातीतो ब्रह्मस्वभावश्चैतन्यमात्रस्वरूपः; 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' 'अनश्नन्नन्योऽभिपश्यति ज्ञः' इति वचनात्। 'तत्त्वमसि' 'क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि' (गी० १३।२) इत्यादिश्रुतिस्मृतिभ्यश्च। तावता च विद्योपसंहारदर्शनमेवमेवावकल्पते; 'तावेतौ सत्त्वक्षेत्रज्ञौ न ह वा एवंविदि किंचन रज आध्वंसते' इत्यादि। कथं पुनरस्मिन्पक्षे 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्तीति सत्त्वम्' इत्यचेतने सत्त्वे भोक्तृत्ववचनमिति ? उच्यते—नेयं श्रुतिरचेतनस्य सत्त्वस्य भोक्तृत्वं वक्ष्यामीति प्रवृत्ता। किं तर्हि ? चेतनस्य क्षेत्रज्ञस्याभोक्तृत्वं ब्रह्मस्वभावतां च वक्ष्यामीति। तदर्थं सुखादिविक्रियावति सत्त्वे भोक्तृत्वमध्यारोपयति। इदं हि कर्तृत्वं भोक्तृत्वं च सत्त्वक्षेत्रज्ञयोरितरेतरस्वभावाविवेककृतं कल्प्यते। परमार्थतस्तु नान्यतरस्यापि संभवति; अचेतनत्वात्सत्त्वस्य, अविक्रियत्वाच्च क्षेत्रज्ञस्य। अविद्याप्रत्युपस्थापितस्वभावत्वाच्च सत्त्वस्य सुतरां न संभवति। * तथा च श्रुतिः—'यत्र वा अन्यदिव स्यात्तत्रान्योऽन्यत्पश्येत्' इत्यादिना स्वप्नदृष्टहस्त्यादिव्यवहारवदविद्याविषय एव कर्तृत्वादिव्य-

---

सत्त्व और क्षेत्रज्ञ शब्द अन्तःकरण तथा जीवपरक प्रसिद्ध हैं। और उसीमें ( पैङ्गिरहस्यब्राह्मणमें ) 'तदेतत्सत्त्वं०' ( जिससे स्वप्न देखता है वह यह सत्त्व है और जो यह शारीर उपद्रष्टा है वह क्षेत्रज्ञ है, ऐसे ये दो सत्त्व और क्षेत्रज्ञ हैं ) ऐसा ही व्याख्यान किया गया है। इस प्रकार यह ऋक् (द्वा सुपर्णा) इस अधिकरणके पूर्वपक्ष भाव ( सत्त्व शब्दसे बुद्धि और क्षेत्रज्ञ शब्दसे जीवके ग्रहण ) का प्रतिपादन नहीं करती। वस्तुतः कर्तृत्व, भोक्तृत्व, आदि संसारी धर्मोंसे युक्त शारीर-क्षेत्रज्ञ यहाँ विवक्षित नहीं है। किन्तु सब संसार धर्मोंसे अतीत ब्रह्मस्वभाव चैतन्यमात्र स्वरूप यहाँ विवक्षित है, क्योंकि 'अनश्नन्नन्यो' 'अनश्नन्नन्यो०' ( अन्य परमात्मा न भोगता हुआ देखता रहता है ) 'तत्त्वमसि' 'क्षेत्रज्ञं चापि०' ( क्षेत्रज्ञ भी मुझे ही जान ) इत्यादि श्रुति स्मृतियोंसे भी यही अर्थ युक्त है। केवल मन्त्र व्याख्यानसे ही 'तावेतौ०' ( वे दो सत्त्व और क्षेत्रज्ञ हैं, इस प्रकार जाननेवाले विद्वान्‌में अविद्या कुछ भी सम्बन्ध नहीं करती ) इत्यादि ब्रह्मविद्याका उपसंहारदर्शन [ 'तेषामेवैतां ब्रह्मविद्यां वदेत्' ] जीवके ब्रह्मभाव कथनसे ही संगत होता है, परन्तु इस पक्षमें 'तयोरन्यः'० ( उन दोनोंमें एक मधुर कर्मफल भोगता है वह सत्त्व है ) इस प्रकार अचेतन सत्त्वमें भोक्तृत्व वचन कैसे संगत होगा ? कहते हैं—अचेतन सत्त्वमें भोक्तृत्व कहूँगी, इसलिए [ द्वा सुपर्णा ] यह श्रुति प्रवृत्त नहीं हुई है, किन्तु चेतन क्षेत्रज्ञमें अभोक्तृत्व और ब्रह्मस्वभावत्व कहूँगी, इसके लिए सुख आदि विक्रिया—विकारवाले सत्त्वमें भोक्तृत्वका अध्यारोप करती है। वस्तुतः कर्तृत्व और भोक्तृत्व तो सत्त्व और क्षेत्रज्ञके परस्पर स्वभावके अविवेकसे कल्पित हैं। परमार्थसे तो दोनोंमें से एकमें भी कर्तृत्व आदि सम्भव नहीं हैं; क्योंकि बुद्धि अचेतन है और क्षेत्रज्ञ कूटस्थ विकार रहित है। अविद्यासे प्रत्युपस्थापित स्वभाववाला होनेसे सत्त्वमें कर्तृत्व भोक्तृत्व सुतरां संभव नहीं हैं। इस प्रकार 'यत्र वा अन्यदिव०' ( जहाँ—अविद्या अवस्थामें द्वैत-सा होता है वहाँ एक दूसरेको देखता है ) इत्यादिसे श्रुति स्वप्नमें देखे हुए हस्ती आदि व्यवहारके

सत्यानन्दी-दीपिका

* जैसे स्वप्न पदार्थ मिथ्या होनेपर भी अविद्यासे सत्य प्रतीत होते हैं, ऐसे ही संपूर्ण प्रपञ्च भी मिथ्या होते हुए अविद्यासे सत्य प्रतीत होता है अर्थात् दोनों अविद्या कल्पित होनेसे मिथ्या ही हैं, वस्तुतः एक परमात्मा ही सत्य है। किञ्च पैङ्गिरहस्यब्राह्मणके व्याख्यानके अनुसार 'द्वा सुपर्णा' इत्यादि मुण्डक वाक्य इस अधिकरणका विषयवाक्य नहीं हो सकता। किन्तु 'ऋतं पिबन्तौ' इत्यादि

वहारं दर्शयति। 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्' ( बृ० ४।५।१५ ) इत्यादिना च विवेकिनः कर्तृत्वादिव्यवहाराभावं दर्शयति ॥१२॥

( ४ अन्तराधिकरणम् सू० १३-१७ )

## अन्तर उपपत्तेः ॥ १३॥

पदच्छेद—अन्तरः, उपपत्तेः।

सूत्रार्थ—( अन्तरः ) 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' इस श्रुतिसे प्रतिपाद्यमान नेत्राभ्यन्तर्गत पुरुष परमात्मा ही है। छायात्मा आदि नहीं, ( उपपत्तेः ) क्योंकि उक्त श्रुति प्रतिपादित आत्मत्व अमृतत्व आदि धर्मोंकी परमात्मामें ही उपपत्ति होती है।

* 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति। तद्यद्यप्यस्मिन्सर्पिर्वोदकं वा सिञ्चति वर्त्मनी एव गच्छति' ( छा० ४।१५।१ ) इत्यादि श्रूयते। तत्र संशयः—किमयं प्रतिबिम्बात्माऽक्ष्यधिकरणो निर्दिश्यते, अथवा विज्ञानात्मा, उत देवतात्मेन्द्रियस्याधिष्ठाता, अथवेश्वर इति। किं तावत्प्राप्तम्? छायात्मा पुरुषप्रतिरूप इति। कुतः? तस्य दृश्यमानत्वप्रसिद्धेः। 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' इति च प्रसिद्धवदुपदेशात्। विज्ञानात्मनो वाऽयं निर्देश इति युक्तम्। स हि चक्षुषा रूपं पश्यंश्चक्षुषि संनिहितो भवति। आत्मशब्दश्चास्मिन्पक्षेऽनुकूलो भवति। आदित्यपुरुषो वा चक्षुषोऽनुग्राहकः प्रतीयते; 'रश्मिभिरेषोऽस्मिन्प्रतिष्ठितः' ( बृ० ५।५।२ ) इति श्रुतेः, अमृतत्वादीनां च देवतात्मन्यपि कथंचित्संभवात्।

---

समान अविद्या विषयक ही कर्तृत्वादि व्यवहार दिखलाती है। और 'यत्र त्वस्य०' (परन्तु जहाँ इसके लिए सब आत्मा हो गया है वहाँ किससे किसको देखे ) इत्यादिसे यह श्रुति ब्रह्मवित्‌में कर्तृत्वादि व्यवहारका अभाव दिखलाती है ॥ १२ ॥

'य एषोऽक्षिणि०' ( यह जो नेत्रमें पुरुष दिखाई देता है यह आत्मा है ऐसा कहा है यह अमृत, अभय और ब्रह्मस्वरूप है। उस-पुरुषके स्थानरूपनेत्रमें यदि घृत वा जल डाले तो वह पलकोंमें ही चला जाता है ) इत्यादि श्रुति है। यहाँ संशय होता है कि नेत्र अधिकरणवाला यह क्या छायात्मा अथवा जीव या इन्द्रियके अधिष्ठाता देवता वा ईश्वरका निर्देश है। तो यहाँ क्या प्राप्त होता है? पूर्वपक्षी—पुरुषके प्रतिबिम्ब-छायात्माका निर्देश है, किससे? इससे कि उसका दृश्यमानत्व प्रसिद्ध है। और 'य एषोऽक्षिणि०' (नेत्रमें यह जो पुरुष दिखाई देता है) इसप्रकार प्रसिद्धके समान उपदेश भी है। अथवा जीवात्मा विषयक यह निर्देश युक्त है, क्योंकि वह चक्षुसे रूपको देखता हुआ नेत्रमें सन्निहित (सम्बन्धित) होता है। इस पक्षमें श्रुति निर्दिष्ट आत्मशब्द भी अनुकूल-संगत होता है। अथवा नेत्रेन्द्रियका अनुग्राहक आदित्य पुरुष प्रतीत होता है, क्योंकि 'रश्मिभिरेषोऽस्मिन्०' ( किरणोंके द्वारा यह सूर्य नेत्रमें प्रतिष्ठित है ) ऐसी श्रुति है। और अमृतत्व आदिका देवतात्मामें यथाकथंचित् संभव भी है। परन्तु

### सत्यानन्दी-दीपिका

कठवल्ली वाक्य ही इस अधिकरणका विषयवाक्य है। ऐसा सिद्ध होता है। इसलिए जीव और परमेश्वर इन दोनोंका यहाँ ग्रहण करना युक्त है, जीव और जड़ बुद्धिका नहीं है ॥ १२ ॥

* छान्दोग्योपनिषद्के चतुर्थ अध्यायमें उपकोसलविद्याका प्रकरण है। उसमें सत्यकाम जाबालने कमलके पुत्र उपकोसलको 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' इस श्रुतिसे चाक्षुषपुरुषका उपदेश दिया है। इस चाक्षुष पुरुषको लेकर संशय होता है कि चाक्षुषपुरुषसे किसका ग्रहण करना युक्त है। क्योंकि छाया, जीव, देवता तथा परमेश्वरके लिङ्ग यहाँ उपलब्ध होते हैं। जैसे गत अधिकरणमें 'ऋतं पिबन्तौ' इसमें प्रथम श्रुत चेतनत्वके अनुसार चरमश्रुत गुहाप्रवेश आदि लिये गये हैं; वैसे

नेश्वरः; स्थानविशेषनिर्देशादित्येवं प्राप्ते ब्रूमः। परमेश्वर एवाक्ष्यभ्यन्तरः पुरुष इहोपदिष्ट इति। कस्मात्? उपपत्तेः। उपपद्यते हि परमेश्वरे गुणजातमिहोपदिश्यमानम्। आत्मत्वं तावन्मुख्यया वृत्त्या परमेश्वर उपपद्यते; 'स आत्मा तत्त्वमसि' इति श्रुतेः। अमृतत्वाभयत्वे च तस्मिन्नसकृच्छ्रुतौ श्रूयेते। तथा परमेश्वरानुरूपमेतदक्षिस्थानम्। यथा हि परमेश्वरः सर्वदोषैरलिप्तः; अपहतपाप्मत्वादिश्रवणात्; तथाऽक्षिस्थानं सर्वलेपरहितमुपदिष्टं, 'तद्यद्यप्यस्मिन्सर्पिर्वोदकं वा सिञ्चति वर्त्मनी एव गच्छति' इति श्रुतेः। संयद्वामत्वादिगुणोपदेशश्च तस्मिन्नवकल्पते। 'एतं संयद्वाम इत्याचक्षते, एतं हि सर्वाणि वामान्यभिसंयन्ति'। 'एष उ एव वामनीरेष हि सर्वाणि वामानि नयति'। 'एष उ एव भामनीरेष हि सर्वेषु लोकेषु भाति' ( छा० ४।१५।२,३,४ ) इति च। अत उपपत्तेरन्तरः परमेश्वरः ॥१३॥

## स्थानादिव्यपदेशाच्च ॥१४॥

पदच्छेद—स्थानादिव्यपदेशात्, च।

सूत्रार्थ—और 'यच्चक्षुषि तिष्ठन्' ध्यानके लिए इसप्रकार स्थान आदिके कथनसे सर्वगत परमेश्वरका अक्षिस्थान भी हो सकता है। अतः 'य एषोऽक्षिणि' यहाँ अक्षिपुरुष परमेश्वर ही है!

कथं पुनराकाशवत्सर्वगतस्य ब्रह्मणोऽक्ष्यल्पं स्थानमुपपद्यत इति? अत्रोच्यते-भवेदेषाऽनवक्लृप्तिः, यद्येतदेवैकं स्थानमस्य निर्दिष्टं भवेत्। सन्ति ह्यन्यान्यपि पृथिव्यादीनि स्थानान्यस्य निर्दिष्टानि—'यः पृथिव्यां तिष्ठन्' ( बृ० ३।७।३ ) इत्यादिना। तेषु हि चक्षुरपि

---

स्थान विशेषके निर्देशसे सर्वगत ईश्वरका ग्रहण सम्भव नहीं है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—चक्षुके अभ्यन्तर पुरुष शब्दसे यहाँ परमेश्वर ही उपदिष्ट है, किससे? इससे कि प्रतिपादित गुणोंकी उसमें उपपत्ति होती है। श्रुतिमें उपदिश्यमान गुण समूह परमेश्वरमें ही घटते हैं। 'स आत्मा तत्त्वमसि' ( वह आत्मा है वही तू है ) इस श्रुतिसे उपदिष्ट आत्मत्व मुख्यवृत्तिसे परमेश्वरमें उपपन्न होता है। अमृतत्व और अभयत्व श्रुतिमें परमेश्वरके लिए बार-बार सुने जाते हैं। इसीप्रकार यह अक्षिस्थान परमेश्वरके अनुरूप है। अपहतपाप्मत्व-पापरहितत्व आदिके श्रवणसे जैसे परमेश्वर सब दोषोंसे अलिप्त है, वैसे अक्षिस्थान भी सब लेपोंसे रहित उपदिष्ट है, क्योंकि 'तद्यद्यप्य०' ( यदि नेत्रमें घृत या जल डाले तो वह पलकोंमें ही चला जाता है ) ऐसी श्रुति है। 'एतं संयद्वाम०' (इसको 'संयद्वाम' ऐसा कहते हैं, क्योंकि सम्पूर्ण सेवनीय वस्तुएँ सब ओरसे इसे ही प्राप्त होती हैं ) 'एष उ एव०' ( निश्चय यही वामनी है, क्योंकि यही सब प्राणियोंके पुण्य फलोंको वहन करता है) और एष उ एव०' ( निश्चय यही अक्षिपुरुष भामनी है, क्योंकि आदित्य, चन्द्र आदिरूपसे यही सब लोकोंमें प्रकाशित होता है ) इसप्रकार संयद्वामत्व आदि गुणोंका उपदेश भी उस परमेश्वरमें ही उपपन्न होता है, इस उपपत्तिसे अक्षि अभ्यन्तर पुरुष परमेश्वर ही है ॥ १३ ॥

आकाशके समान सर्वगत ब्रह्मका नेत्ररूप अल्पस्थान किस प्रकार हो सकता है? इसपर कहते हैं—यदि उस ब्रह्मका यही एक स्थान निर्दिष्ट होता तो यह अनुपपत्ति होती। परन्तु 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्०' ( जो पृथ्वीमें रहकर पृथ्वीका नियमन करता है, जिसको पृथ्वी भी नहीं जानती ) इत्यादिसे पृथ्वी आदि अन्य स्थान भी उसके लिए निर्दिष्ट हैं। उन स्थानोंमें 'यश्चक्षुषि तिष्ठन्०' ( जो चक्षुमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

ही यहाँ भी 'दृश्यते' इस लौकिक दर्शनसे छायापुरुषकी अवगतिके अनुसार चरमश्रुत अमृतत्व आदि भी ध्यानके लिए लेने चाहिएँ। इसप्रकार दृष्टान्तसंगतिसे पूर्वपक्ष है। पूर्वपक्षमें छायात्मा उपास्य है और सिद्धान्तमें ब्रह्म उपास्य है ॥ १३ ॥

निर्दिष्टम्—'यश्चक्षुषि तिष्ठन्' इति। 'स्थानादिव्यपदेशात्' इत्यादिग्रहणेनैतद्दर्शयति—न केवलं स्थानमेवैकमनुचितं ब्रह्मणो निर्दिश्यमानं दृश्यते, किं तर्हि? नामरूपमित्येवंजातीय-कमप्यनामरूपस्य ब्रह्मणोऽनुचितं निर्दिश्यमानं दृश्यते—'तस्योदिति नाम', हिरण्यश्मश्रुः' ( छा० १।६।७,६ ) इत्यादि। निर्गुणमपि सद्ब्रह्म नामरूपगतैर्गुणैः सगुणमुपासनार्थं तत्र तत्रोपदिश्यत इत्येतदप्युक्तमेव। सर्वगतस्यापि ब्रह्मण उपलब्ध्यर्थं स्थानविशेषो न विरुध्यते, शालग्राम इव विष्णोरित्येतदप्युक्तमेव ॥१४॥

## सुखविशिष्टाभिधानादेव च ॥ १५ ॥

पदच्छेद—सुखविशिष्टाभिधानात्, एव, च।

सूत्रार्थ—और 'प्राणो ब्रह्म, कं ब्रह्म, खं ब्रह्म' इस श्रुतिमें सुख विशिष्ट ब्रह्मका अभिधान है, इससे भी 'य एपोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' यह नेत्रके अभ्यन्तर पुरुष परमात्मा ही है।

* अपि च नैवात्र विवदितव्यम्—किं ब्रह्मास्मिन्वाक्येऽभिधीयते न वेति। सुख-विशिष्टाभिधानादेव ब्रह्मत्वं सिद्धम्। सुखविशिष्टं हि ब्रह्म यद्वाक्योपक्रमे प्रक्रान्तं 'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म' इति, तदेवेहाभिहितं; प्रकृतपरिग्रहस्य न्याय्यत्वात्। 'आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता' ( छा० ४।१४।१ ) इति च गतिमात्राभिधानप्रतिज्ञानात्। कथं पुनर्वाक्योपक्रमे सुखविशिष्टं ब्रह्म विज्ञायत इति? उच्यते—'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म' इत्येतदग्नीनां वचनं श्रुत्वोपकोसल

---

रहता हुआ ) इसप्रकार चक्षुका भी निर्देश है। 'स्थानादिव्यपदेशात्' इस सूत्रमें 'आदि' पदके ग्रहणसे सूत्रकार यह दिखलाते हैं कि ब्रह्मका निर्दिश्यमान केवल एक ही अनुचित स्थान नहीं दिखाई देता, किन्तु 'तस्योदिति नाम' (उसका 'उत्' ऐसा नाम है अर्थात् सर्वपापोंसे रहित होनेसे परमात्मा-को 'उत्' कहा गया है ) और 'हिरण्यश्मश्रुः' ( सुवर्णके समान दाढ़ी मूँछवाला ) इत्यादिसे नाम और रूपसे रहित ब्रह्मका इस प्रकारका निर्दिश्यमान अनुचित नाम, रूप आदि भी दिखाई देता है। ब्रह्म निर्गुण है तो भी नाम तथा रूपगत गुणोंसे सगुणका उपासनाके लिए स्थल स्थलपर उपदेश किया जाता है, यह कहा जा चुका है। जैसे उपासनाके लिए विष्णुका शालग्राममें उपदेश विरुद्ध नहीं है, वैसे सर्वव्यापक ब्रह्मका भी उपलब्धिके लिए विशेष स्थानमें उपदेश विरुद्ध नहीं है। यह भी पीछे कहा जा चुका है ॥ १४ ॥

और 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' इस वाक्यमें ब्रह्मका अभिधान है अथवा नहीं, इस विषयमें विवाद नहीं करना चाहिए, क्योंकि सुख विशिष्टके अभिधानसे ही ब्रह्मत्व सिद्ध है। 'प्राणो ब्रह्म०' ( प्राण ब्रह्म है, कं ब्रह्म है, खं ब्रह्म है ) इस प्रकार वाक्यके उपक्रममें जो सुखविशिष्ट ब्रह्म प्रस्तुत है उसका ही [ 'य एषोऽक्षिणि' ] यहाँ अभिधान है, क्योंकि प्रकृतका ग्रहण करना ही उचित है अर्थात् श्रुत्युक्त प्रकृतवाचक 'यः' शब्दसे प्रकृत ब्रह्मका ही ग्रहण करना उचित है। 'आचार्यस्तु०' ( आचार्य तुझे [ इनके फलकी प्राप्तिका ] मार्ग बतलायेंगे ) इस प्रकार गतिमात्रके अभिधानकी अग्नियोंने प्रतिज्ञा की है। तो फिर वाक्यके आरम्भमें सुख विशिष्ट ब्रह्मका विज्ञान कैसे होता है? इसपर कहते हैं—'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म०' ( प्राण ब्रह्म है, कं ब्रह्म है, खं ब्रह्म है ) इस प्रकार अग्नियोंका यह वचन सुनकर उपकोसलने कहा—'विजानाम्यहं०' ( सूत्रात्मा-प्राण बृहत् होनेसे ब्रह्म है, यह मैं जानता

### सत्यानन्दी-दीपिका

* सिद्धान्ती प्रकरणको लेकर विवादका निराकरण करते हैं—सुखविशिष्ट ब्रह्म ही 'य एषोऽ-क्षिणि पुरुषो दृश्यते' इस श्रुतिस्थ सर्वनाम 'यः' पदसे प्रतिपादित है। अतः नेत्रस्थ पुरुष ब्रह्म ही है। परन्तु प्रकरणसे प्रबल दृश्यत्व लिङ्गसे एवं 'य एष' इस सर्वनाम पदसे नेत्रस्थ पुरुषशब्दसे छायात्मा-का ही यहाँ ग्रहण करना चाहिए? ऐसा नहीं, क्योंकि उपकोसलके प्रति अग्नियोंके उपदेशसे छायात्मा-

उवाच—'विजानाम्यहं यत्प्राणो ब्रह्म, कं च खं च तु न विजानामि' इति। तत्रेदं प्रतिवचनम्—'यद्वाव कं तदेव खं यदेव खं तदेव कम्' ( छा० ४।१०।५ ) इति। तत्र खंशब्दो भूताकाशे निरूढो लोके। यदि तस्य विशेषणत्वेन कंशब्दः सुखवाची नोपादीयेत। तथा सति केवले भूताकाशे ब्रह्मशब्दो नामादिष्विव प्रतीकाभिप्रायेण प्रयुक्त इति प्रतीतिः स्यात्। तथा कंशब्दस्य विषयेन्द्रियसंपर्कजनिते सामये सुखे प्रसिद्धत्वात्, यदि तस्य खंशब्दो विशेषणत्वेन नोपादीयेत, लौकिकं सुखं ब्रह्मेति प्रतीतिः स्यात्। इतरेतरविशेषितौ तु कंखंशब्दौ सुखात्मकं ब्रह्म गमयतः। तत्र द्वितीये ब्रह्मशब्देऽनुपादीयमाने कं खं ब्रह्मेत्येवोच्यमाने कंशब्दस्य विशेषणत्वेनैवोपयुक्तत्वात्सुखस्य गुणस्याध्येयत्वं स्यात्, तन्मा भूदित्युभयोः कंखंशब्दयोर्ब्रह्मशब्दशिरस्त्वं 'कं ब्रह्म खं ब्रह्म' इति। * इष्टं हि सुखस्यापि गुणस्य गुणिवद्ध्येयत्वम्। तदेवं वाक्योपक्रमे सुखविशिष्टं ब्रह्मोपदिष्टम्। प्रत्येकं च गार्हपत्यादयोऽग्नयः स्वं स्वं महि-

---

हूँ, किन्तु कं और खं को नहीं जानता अर्थात् विषय और इन्द्रियके संयोगजन्य सुख और खं—भूताकाश ये दोनों अनित्य और जड़ होनेसे किस प्रकार ब्रह्म रूप हैं यह मैं नहीं जानता ) अब इसका यह उत्तर है—'तद्वाव कं०' ( निश्चय जो 'कं'–सुख है वही 'खं'–आकाश है और जो 'खं' है वही 'कं' है ) इस श्रुतिमें निर्दिष्ट 'खं' शब्द भूताकाशमें रूढ़ है, यह लोक प्रसिद्ध है। यदि उसके विशेषणरूपसे सुखवाची 'कं' शब्दका ग्रहण न करें तो नाम आदि प्रतीकोंमें जैसे ब्रह्मका प्रयोग है, वैसे ही प्रतीकके अभिप्रायसे केवल भूताकाशमें ब्रह्म शब्द प्रयुक्त है, ऐसी प्रतीति होगी। इसी प्रकार विषय और इन्द्रियोंके संयोगसे जन्य सदोष सुखमें 'कं' शब्दकी प्रसिद्धि होनेके कारण यदि उसके विशेषणरूपसे 'खं' शब्दका ग्रहण न करें तो लौकिक सुख ब्रह्म है, ऐसी प्रतीति होगी। परन्तु परस्पर एक दूसरेसे विशेषित हुए 'कं' और 'खं' शब्द सुखात्मक ब्रह्मकी ही प्रतीति कराते हैं। उसमें यदि 'कं' शब्दके उत्तर द्वितीय ब्रह्म शब्दका ग्रहण न करें केवल 'कं खं ब्रह्म' इतना ही कहें तो 'कं' शब्दका विशेषणरूपसे ही उपयोग ( खं निष्ठ भूतत्वकी व्यावृत्ति करके चरितार्थ ) होनेके कारण गुणभूत सुख ध्येय नहीं होगा। ऐसा न हो, इसलिए दोनों 'कं' और 'खं' शब्दोंके उत्तर 'ब्रह्म' शब्दका 'कं ब्रह्म' 'खं ब्रह्म' इस प्रकार प्रयोग किया गया है। गुणरूप सुखका भी गुणी ब्रह्मके समान ध्यान करना अभीष्ट है। इसलिए वाक्यके आरम्भमें वही सुख विशिष्ट ब्रह्म उपदिष्ट है। और गार्हपत्य आदि अग्नियोंमें से प्रत्येक अपनी-अपनी महिमाका उपदेश कर 'एष सोम्य०' ( हे सोम्य ! यह अपनी विद्या और आत्मविद्या हमने तुमसे कही ) इस प्रकार उपसंहार करती हुई पहले ब्रह्मका निर्देश है ऐसा

### सत्यानन्दी-दीपिका

की प्रतीति नहीं होती है। उन्होंने तो नित्य सुखरूप ब्रह्मका ही उपदेश किया है। छाया तो जड़ और अनित्यत्वादि दोषोंसे युक्त है, इसलिए चक्षुस्थ पुरुषसे परमेश्वरका ही ग्रहण करना युक्त है।

* उपकोसलका उपाख्यान इस प्रकार है—'उपकोसलो ह वै कामलायनः सत्यकामे जाबाले ब्रह्मचर्यमुवास' (छा० ४।१०।१) (कमलका पुत्र उपकोसल सत्यकाम जाबालके यहाँ ब्रह्मचर्य ग्रहणकर रहता था) उसने बारह वर्षतक आचार्य द्वारा स्थापित अग्नियोंकी सेवा की। आचार्यने अन्य ब्रह्मचारियोंका तो समावर्तन संस्कार कर दिया, किन्तु केवल इसीका नहीं किया। विना उपदेश किये आचार्य बाहर चले गये। उपकोसलने मानसिक खेदसे अनशन व्रत किया। उसकी सेवासे प्रसन्न हुई अग्नियोंने मिलकर उसे उपदेश किया 'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म' ( प्राण ब्रह्म है, कं ब्रह्म है, खं ब्रह्म है ) तब उपकोसलने कहा, 'विजानाम्यहं यत्प्राणो ब्रह्म०' तब वे बोले–जो 'कं है' वही 'खं' है और जो 'खं' है वही 'कं' है। फिर गार्हपत्यने उपदेश किया—'पृथ्वी, अग्नि, अन्न और आदित्य ये मेरे चार शरीर-विभूतियाँ हैं, आदित्यके भीतर जो यह पुरुष दिखाई देता है वह मैं हूँ।' अन्वाहार्यपचन-दक्षि-

मानमुपदिश्य 'एषा सोम्य तेऽस्मद्विद्यात्मविद्या च' इत्युपसंहरन्तः पूर्वत्र ब्रह्म निर्दिष्टमिति ज्ञापयन्ति। 'आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता' इति च गतिमात्राभिधानप्रतिज्ञानमर्थान्तरविवक्षां वारयति। 'यथा पुष्करपलाश आपो न श्लिष्यन्त एवमेवंविदि पापं कर्म न श्लिष्यते' (छा० ४।१४।३) इति चाक्षिस्थानं पुरुषं विजानतः पापेनानुपघातं ब्रुवन्नक्षिस्थानस्य पुरुषस्य ब्रह्मत्वं दर्शयति। तस्मात्प्रकृतस्यैव ब्रह्मणोऽक्षिस्थानतां संयद्वामत्वादिगुणतां चोक्त्वाऽर्चिरादिकां तद्विदो गतिं वक्ष्यामीत्युपक्रमते—'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाच' (छा० ४।१५।१) इति ॥१५॥

## श्रुतोपनिषत्कगत्यभिधानाच्च ॥ १६ ॥

पदच्छेद—श्रुतोपनिषत्कगत्यभिधानात्, च।

सूत्रार्थ—और 'अथोत्तरेण तपसा' इस प्रकार श्रुति और स्मृतिमें सगुण ब्रह्मकी उपासनाका अनुष्ठान करनेवालेकी जो गति अभिहित है वही गति-मार्ग नेत्रस्थ पुरुषको जाननेवालेकी है। अतः अक्षिस्थ पुरुष परमेश्वर ही है।

इतश्चाक्षिस्थानः पुरुषः परमेश्वरः, यस्माच्छ्रुतोपनिषत्कस्य श्रुतरहस्यविज्ञानस्य ब्रह्मविदो या गतिर्देवयानाख्या प्रसिद्धा श्रुतौ—'अथोत्तरेण तपसा ब्रह्मचर्येण श्रद्धया विद्ययात्मान-

---

ज्ञापन कराती हैं 'आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता' (आचार्य तो तुझे गति कहेंगे) गति मात्र अभिधानकी प्रतिज्ञा अन्यार्थकी विवक्षाका निवारण करती है अर्थात् आत्मविद्याके फलमात्र अभिधानकी प्रतिज्ञा परमात्मासे भिन्न छायात्माकी विवक्षाका निषेध करती है। 'यथा पुष्करपलाश०' (जैसे कमलपत्र जलसे सम्बन्धित नहीं होता उसी प्रकार जैसे ब्रह्मका मैं उपदेश करूँगा उसे जाननेवालोंमें पाप कर्मका सम्बन्ध नहीं होता) इस प्रकार श्रुति अक्षिस्थ पुरुषको जाननेवालेमें पाप सम्बन्धका निषेध करती हुई अक्षिस्थ पुरुषमें ब्रह्मत्व दिखलाती है। 'य एषोऽक्षिणि०' (यह जो नेत्रमें पुरुष दिखाई देता है वह आत्मा है ऐसा कहा) इससे आचार्य प्रकृत ब्रह्मके ही अक्षिस्थानत्व और संयद्वामत्व आदि गुणोंको कहकर उसके जाननेवालेके लिए अर्चि आदि गतिको कहूँगा, ऐसा उपक्रम करते हैं ॥ १५ ॥

इस हेतुसे भी नेत्रस्थ पुरुष परमेश्वर ही है, क्योंकि जिसने उपनिषद् सुना है अर्थात् जिसने सगुण ब्रह्मकी उपासना की है, उस सगुण ब्रह्म उपासक की जो देवयान नामक गति—'अथोत्तरेण०' (शरीर पातानन्तर स्वधर्मरूप तप, ब्रह्मचर्य श्रद्धा और विद्यासे आत्माकी खोज करते हुए [ ध्यान कर वे ] उत्तर मार्गके द्वारा आदित्य लोकको प्राप्त होते हैं। यही प्राणोंका आश्रय है, यही अमृत है,

### सत्यानन्दी-दीपिका

णाग्निने उपदेश दिया—'जल, दिशा, नक्षत्र और चन्द्रमा ये मेरे चार शरीर हैं, चन्द्रमामें जो यह पुरुष दिखाई देता है 'वह मैं हूँ'। अनन्तर आहवनीय अग्निनेउपदेश किया—'प्राण, आकाश, द्युलोक और विद्युत् ये मेरे चार शरीर हैं। यह जो विद्युत्में पुरुष दिखाई देता है 'वह मैं हूँ' इस प्रकार तीनों अग्नियोंने अपनी-अपनी विद्याका उपदेश कर कहा—हे उपकोसल! यह तुझे हमने अपनी-अपनी विद्याका उपदेश किया और हम तीनोंने मिलकर 'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म' इस आत्मविद्याका उपदेश किया और आगे उन्होंने कहा कि आचार्य तुझे गतिका उपदेश करेंगे। उपकोसलसे सारा समाचार ज्ञात होनेपर आचार्य बोले—हे उपकोसल! 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाच' इस प्रकार आचार्यने उपकोसलको ब्रह्मतत्त्वका उपदेश किया। इस परिस्थितिमें अग्नियाँ ब्रह्मका उपदेश करें और आचार्य छायात्माका उपदेश करे यह सर्वथा असंगत है। क्योंकि अग्नियों और आचार्यके उपदेशमें एकवाक्यता प्रतीत होती है। वक्ताके भेदसे अर्थका भेद नहीं होता, अतः अक्षिस्थ पुरुष परमात्मा ही है ॥ १५ ॥

मन्विष्यादित्यमभिजयन्ते । एतद्वै प्राणानामायतनमेतदमृतमभयमेतत्परायणमेतस्मान्न पुनरावर्तन्ते' ( प्रश्न० १।१० ) इति स्मृतावपि—'अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् । तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः' (गीता० ८।२४) इति । सैवेहाक्षिपुरुषविदोऽभिधीयमाना दृश्यते। 'अथ यदु चैवास्मिन्छव्यं कुर्वन्ति यदि च नार्चिषमेवाभिसंभवन्ति' इत्युपक्रम्य, * 'आदित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एनान्ब्रह्म गमयत्येष देवपथो ब्रह्मपथ एतेन प्रतिपद्यमाना इमं मानवमावर्तं नावर्तन्ते ( छा० ४।१५।५ ) इति । तदिह ब्रह्मविद्विषया प्रसिद्धया गत्याऽक्षिस्थानस्य ब्रह्मत्वं निश्चीयते ॥ १६ ॥

## अनवस्थितेरसंभवाच्च नेतरः ॥ १७ ॥

**पदच्छेद**—अनवस्थितेः, असम्भवात्, च, न, इतरः ।

**सूत्रार्थ**—( अनवस्थितेः ) सर्वदा स्थिति न होनेसे ( च ) और ( असम्भवात् ) अमृतत्वादि गुणोंके असम्भव होनेसे ( इतरः ) ब्रह्म भिन्न छायात्मा आदि अक्षिस्थ पुरुष ( न ) नहीं हो सकते ।

तत्पुनरुक्तं छायात्मा, विज्ञानात्मा, देवतात्मा वा स्यादक्षस्थान इति । अत्रोच्यते-न छायात्मादिरितर इह ग्रहणमर्हति । कस्मात् ? अनवस्थितेः । न तावच्छायात्मनश्चक्षुषि

---

यही अभय है और यही परमगति है, इसको पाकर फिर नहीं लौटते ) इस श्रुतिमें तथा 'अग्निर्ज्योतिरहः०' ( अग्नि, शुक्ल पक्ष, षट्मास उत्तरायण नामक ये देवता हैं । मरणानन्तर इन देवताओंके मार्गसे जानेवाले ब्रह्मोपासक पुरुष ब्रह्मको प्राप्त होते हैं ) इस स्मृतिमें भी प्रसिद्ध है । 'अथ यदु०' ( उपासकके देहपातानन्तर उसके पुत्र-बान्धवादि और्ध्वदैहिक [ शव-संस्कार ] करें अथवा न करें, दोनों दशाओंमें यह उपासक उपासनाकी महिमासे अर्चि-अभिमानी देवताको ही प्राप्त होता है ) इस प्रकार उपक्रम कर 'आदित्याच्चन्द्रमसं०' ( आदित्यसे चन्द्रमाको, चन्द्रमासे विद्युत्को प्राप्त होता है । वहाँसे अमानव पुरुष इन उपासकोंको कार्य ब्रह्मके पास पहुँचाता है, यह देवपथ ही ब्रह्मपथ है । इस मार्गसे जानेवाले उपासक इस मानव मण्डलमें नहीं लौटते ) इसप्रकार यहाँ नेत्रस्थ पुरुषको जानने वालोंकी भी वही कही गई गति देखी जाती है जो ब्रह्मोपासकके लिए निर्दिष्ट गति है । इससे यहाँ ऐसा निश्चय होता है कि ब्रह्मविषयक प्रसिद्ध गतिसे अक्षिस्थ पुरुष परमेश्वर ही है ॥ १६ ॥

अक्षिस्थ पुरुष छायात्मा, विज्ञानात्मा अथवा देवतात्मा है, ऐसा जो कहा गया है । उसपर कहते हैं—परमेश्वरसे भिन्न छायात्मादिका यहाँ ग्रहण करना युक्त नहीं है । किससे ? इससे कि उनकी अनवस्थिति है । प्रतिबिम्बरूप छायाका चक्षुमें नित्य अवस्थान सम्भव नहीं है । जब कोई पुरुष नेत्रके पास आ जाता है तब नेत्रमें पुरुषकी छाया दिखाई देती है । उसके हट जानेपर नहीं दिखाई देती ।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* अर्चि ( अग्नि ) देवतासे अहर् ( दिन ) देवताको, अहर्से शुक्लपक्ष, शुक्लपक्षसे उत्तरायण, उत्तरायणसे संवत्सर, संवत्सरसे देवलोक, पश्चात् वायु, आदित्य, चन्द्र, विद्युत् लोकमें उपासकोंके पहुँचने पर ब्रह्मलोकसे अमानव पुरुष आकर उन्हें ब्रह्मलोकमें पहुँचाता है । अर्चिरादि देवोंकी परम्परासे विशिष्ट यह मार्ग देवपथ कहलाता है । गन्तव्य ब्रह्मके साथ यह मार्ग सम्बन्ध रखता है, इसलिए यह ब्रह्मपथ भी कहलाता है । इस कार्य ब्रह्मको प्राप्त करनेवाले उपासक मनु सृष्टिमें पुनः लौट कर नहीं आते, क्योंकि वहाँपर हिरण्यगर्भके द्वारा उन्हें 'मैं ब्रह्म हूँ' ऐसा ब्रह्मात्मैक्य ज्ञान प्राप्त होता है । ब्रह्माके साथ वहाँ रहकर महाप्रलयमें उसके साथ वे भी मुक्त हो जाते हैं । यथा 'ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे ॥' ( मुण्ड० ३।२।६ ) इसलिए सगुण ब्रह्मोपासकोंके लिए प्रसिद्ध अर्चिरादि मार्गकी जो प्राप्ति कही गई है, वही गति नेत्रस्थ पुरुषको जानने वालोंके लिए कही गई है ॥ १६ ॥

नित्यमवस्थानं संभवति। यदैव हि कश्चित्पुरुषश्चक्षुरासीदति तथा चक्षुषि पुरुषच्छाया दृश्यते, अपगते तस्मिन्न दृश्यते। 'य एषोऽक्षिणि पुरुषः' इति च श्रुतिः संनिधानात्स्वचक्षुषि दृश्यमानं पुरुषमुपास्यत्वेनोपदिशति। न चोपासनाकाले छायाकरं कंचित्पुरुषं चक्षुःसमीपे संनिधाप्योपास्त इति युक्तं कल्पयितुम्। 'अस्यैव शरीरस्य नाशमन्वेष नश्यति' (छा० ८।९।१) इति श्रुतिश्छायात्मनोऽप्यनवस्थितत्वं दर्शयति। * असंभवाच्च तस्मिन्नमृतत्वादीनां गुणानां न छायात्मनि प्रतीतिः। तथा विज्ञानात्मनोऽपि साधारणे कृत्स्नशरीरेन्द्रियसंबन्धे सति चक्षुष्येवावस्थितत्वं वक्तुं न शक्यम्। ब्रह्मणस्तु व्यापिनोऽपि दृष्ट उपलब्ध्यर्थो हृदयादिदेशविशेषसंबन्धः। समानश्च विज्ञानात्मन्यप्यमृतत्वादीनां गुणानामसंबन्धः। यद्यपि विज्ञानात्मा परमात्मनोऽनन्य एव, तथाप्यविद्याकामकर्मकृतं तस्मिन्मर्त्यत्वमध्यारोपितं भयं चेत्यमृतत्वाभयत्वे नोपपद्येते। संयद्वामत्वादयश्चैतस्मिन्ननैश्वर्यादनुपपन्ना एव। *देवतात्मनस्तु 'रश्मिभिरेषोऽस्मिन्प्रतिष्ठितः' इति श्रुतेर्यद्यपि चक्षुष्यवस्थानं स्यात्तथाप्यात्मत्वं तावन्न संभवति; पराग्रूपत्वात्। अमृतत्वादयोऽपि न संभवन्ति; उत्पत्तिप्रलयश्रवणात्। अमरत्वमपि देवानां चिरकालावस्थानापेक्षम्। ऐश्वर्यमपि परमेश्वरायत्तं न स्वाभाविकम्; 'भीषाऽस्माद्वातः पवते भीषो-

---

'य एषोऽक्षिणि पुरुषः' यह श्रुति सन्निहित होनेपर अपने नेत्रमें दिखायी देनेवाले पुरुषका उपास्यरूपसे उपदेश करती है। उपासनाके समय प्रतिबिम्बके कारणीभूत किसी पुरुषको नेत्रके पास बैठाकर उपासना करे ऐसी कल्पना करना युक्त नहीं है। 'अस्यैव शरीरस्य०' (इसी शरीरके नाशानन्तर यह नष्ट हो जाती है) इसप्रकार यह श्रुति छायात्माकी अनवस्थिति दिखलाती है। 'असम्भवात्०' अमृतत्वादि गुणोंके असम्भव होनेसे अक्षिस्थपुरुष छायात्मा नहीं है, क्योंकि अमृतत्वादि गुणोंकी उस छायात्मामें प्रतीति नहीं होती। उसीप्रकार सम्पूर्ण शरीरेन्द्रियके साथ समान सम्बन्ध होनेपर भी विज्ञानात्माकी केवल चक्षुमें ही अवस्थिति है, ऐसा नहीं कहा जा सकता। ब्रह्म सर्वव्यापी है, तो भी उसमें उपलब्ध्यर्थ हृदयादि देश विशेषका सम्बन्ध देखा गया है। और अमृतत्वादि गुणोंका असम्भव विज्ञानात्मामें भी समान है। यद्यपि विज्ञानात्मा परमात्मासे अनन्य ही है तो भी अविद्या काम कर्मसे उसमें मरण और भय अध्यारोपित हैं, इसलिए उसमें अमृतत्व और अभयत्व उपपन्न नहीं होते। संयद्वामत्वादि गुण भी ऐश्वर्यके अभावसे उसमें अनुपपन्न ही हैं। 'रश्मिभिरेषो०' (किरणों द्वारा यह उसमें प्रतिष्ठित है) इस श्रुतिसे यद्यपि देवात्माकी नेत्रमें अवस्थिति हो सकती है, तो भी उसमें आत्मत्व संभव नहीं है, क्योंकि पराग्रूप-बाह्य-अनात्मरूप है। उसमें अमृतत्व आदिका भी संभव नहीं है, कारण कि उसके उदय और प्रलय श्रुतिमें कहे गये हैं। देवताओंमें अमृतत्व भी उनके चिरकाल अवस्थितिकी अपेक्षासे है। उनका ऐश्वर्य भी परमेश्वरके अधीन है स्वाभाविक नहीं है, क्योंकि 'भीषास्माद्वातः पवते०' (इस परमेश्वरके भयसे वायु चलता है, इसीके भयसे सूर्य उदित होता है

सत्यानन्दी-दीपिका

* प्रथम विकल्पका प्रतिषेधकर अब द्वितीय विकल्प-जीवका 'तथा' आदिसे प्रतिषेध करते हैं। जैसे नेत्रवाले पुरुषको 'मैं हूँ' इस प्रकारका ज्ञान होता है, वैसे जन्मान्ध पुरुषको भी होता है। यदि जीवात्माका नेत्र ही स्थान माना जाता तो जन्मान्ध पुरुषको 'मैं हूँ' ऐसा ज्ञान कदापि नहीं होता, अतः नेत्रको जीवात्माका स्थान मानना युक्त नहीं है। इसप्रकार छायात्मा और जीवात्मा अक्षिस्थ पुरुष नहीं हैं।

* 'चक्षोः सूर्योऽजायत' 'सूर्योऽस्तमेति' (चक्षुसे सूर्य उत्पन्न होता है, सूर्य अस्त होता है) इत्यादि श्रुति देवतात्मा-सूर्यके उदय और अस्तको कहती हैं, और वह अनात्मा है। अतः अक्षिस्थ पुरुष देवता नहीं हो सकता, किन्तु परमेश्वर ही है। शंका—'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' यह श्रुति

देति सूर्यः । भीषाऽस्मादग्निश्चेन्द्रश्च मृत्युर्धावति पञ्चमः' ( तै०२।८ ) इति मन्त्रवर्णात् । तस्मात्परमेश्वर एवायमक्षिस्थानः प्रत्येतव्यः । अस्मिंश्च पक्षे दृश्यत इति प्रसिद्धवदुपादानं शास्त्राद्यपेक्षं विद्वद्विषयं प्ररोचनार्थमिति व्याख्येयम् ॥ १७ ॥

( ५ अन्तर्याम्यधिकरणम् सू० १८-२० )

## अन्तर्याम्यधिदैवादिषु तद्धर्मव्यपदेशात् ॥ १८ ॥

पदच्छेद—अन्तर्यामी, अधिदैवादिषु, तद्धर्मव्यपदेशात् ।

सूत्रार्थ—(अधिदैवादिषु) 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्' इस प्रकार अधिदैवादिमें प्रतिपादित (अन्तर्यामी) नियामक परमेश्वर ही है, (तद्धर्मोपदेशात्) क्योंकि अमृतत्व आदि उसके धर्मोंका व्यपदेश है ।

* 'य इमं च लोकं परं च लोकं सर्वाणि च भूतानि योऽन्तरो यमयति' इत्युपक्रम्य श्रूयते- 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्पृथिव्या अन्तरो यं पृथिवी न वेद यस्य पृथिवी शरीरं यः पृथिवीमन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतः' (बृह० ३।७।१,२) इत्यादि । अत्राधिदैवतमधिलोकमधिवेदमधियज्ञमधिभूतमध्यात्मं च कश्चिदन्तरवस्थितो यमयिताऽन्तर्यामीति श्रूयते । स किमधिदैवाद्यभिमानी देवतात्मा कश्चित्, किंवा प्राप्ताणिमाद्यैश्वर्यः कश्चिद्योगी, किंवा परमात्मा, किंवाऽर्थान्तरं किंचिदित्यपूर्वसंज्ञादर्शनात्संशयः । किं तावन्नः प्रतिभाति ? संज्ञाया अप्रसिद्धत्वात्सं-

---

तथा इसीके भयसे अग्नि और इन्द्र अपना अपना कार्य करते हैं और पाँचवाँ मृत्यु भी इसके भयसे गतायु लोगोंके पास दौड़ता है ) ऐसा मन्त्र है । अतः यह समझना चाहिए कि अक्षिस्थ पुरुष परमेश्वर ही है । इस पक्षमें 'दृश्यते०' ( दिखायी देता है ) यह लौकिक प्रसिद्धकी तरह ग्रहण शास्त्रकी अपेक्षासे है । विद्वद्विषयक है अथवा प्ररोचनार्थक है ऐसी व्याख्या करनी चाहिए ॥ १७ ॥

'य इमं च लोकं०' ( जो इस लोकका और परलोकका और सब प्राणियोंका भीतर रहकर नियमन करता है ) इस प्रकार उपक्रम कर 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्०' ( जो पृथ्वीमें रहकर पृथ्वीके भीतर है जिसे पृथ्वी नहीं जानती, जिसका शरीर पृथ्वी है, जो भीतर रहकर पृथ्वीका नियमन करता है यह तुम्हारा आत्मा अन्तर्यामी अमृत है ) इत्यादि श्रुति कहती है । यहाँ अधिदैव, अधिलोक, अधिवेद, अधियज्ञ, अधिभूत और अध्यात्मके अन्तर रहकर इन सबका नियमन करनेवाला कोई अन्तर्यामी है, ऐसा श्रुति कहती है । वह क्या अधिदैवादिका अभिमानी कोई देवतात्मा है, अथवा अणिमादि ऐश्वर्यको प्राप्त किया हुआ कोई योगी है, अथवा परमात्मा है, अथवा कोई दूसरा ही पदार्थ है ? 'अन्तर्यामी' इस अपूर्व नामके श्रवणसे ऐसा संशय होता है । अतः यहाँ हमें क्या प्रतीत होना चाहिए ?

### सत्यानन्दी-दीपिका

ईश्वरमें 'दृश्यते' इस पदसे 'घटो दृश्यते' आदिके समान दृश्यत्वका प्रतिपादन करती है जो सर्वथा अयुक्त है, क्योंकि वह अदृश्य है ? समाधान—प्रसिद्ध घट आदि लौकिक दर्शनोंकी तरह 'दृश्यते' यह पद ईश्वरका ज्ञान नहीं कराता, अपितु शास्त्रीय तथा विद्वानोंकी अनुभवकी अपेक्षा करके कराता है अर्थात् उपलब्धिका नाम यहाँ दर्शन है । शास्त्रीयदर्शनका कारण शास्त्र ही होता है । अतः अज्ञानी पुरुषोंकी अभिरुचिके लिए विद्वानोंमें प्रसिद्ध शास्त्रीय दर्शनको 'दृश्यते' यह पद प्रसिद्ध लौकिक दर्शनकी तरह अनुवाद करता है, इसलिए विरोध नहीं है । अतः अक्षिस्थ पुरुष परमेश्वर ही है । 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यत एष आत्मेति होवाच' इसप्रकार यह उपकोसल विद्यावाक्य उपास्य ब्रह्ममें समन्वित होता है ॥ १७ ॥

* पूर्व अधिकरणमें ईश्वरका चक्षु स्थान है इस बातको सिद्ध करनेके लिए दृष्टान्तरूपसे ईश्वरके पृथिव्यादि स्थान भी निर्दिष्ट किये गये हैं—वे दृष्टान्त वाक्य ईश्वरपरक कैसे हैं ? ऐसा आक्षेप कर समाधान किया जाता है । इसलिए पूर्व अधिकरणसे इस अधिकरणकी आक्षेपसंगति है ।

ह्निनाप्यप्रसिद्धेनार्थान्तरेण केनचिद्भवितव्यमिति। अथवा नानिरूपितरूपमर्थान्तरं शक्य-मस्तीत्यभ्युपगन्तुम्। अन्तर्यामिशब्दश्चान्तर्यमनयोगेन प्रवृत्तो नात्यन्तमप्रसिद्धः। तस्मा-त्पृथिव्याद्यभिमानी कश्चिद्देवोऽन्तर्यामी स्यात्। तथा च श्रूयते—'पृथिव्येव यस्यायतनमग्नि-र्लोको मनो ज्योतिः' (बृ० ३।९।१०) इत्यादि। स च कार्यकरणवत्त्वात्पृथिव्यादीनन्तस्तिष्ठ-न्यमयतीति युक्तं देवतात्मनो यमयितृत्वम्। योगिनो वा कस्यचित्सिद्धस्य सर्वानुप्रवेशेन यमयितृत्वं स्यात्, नतु परमात्मा प्रतीयते, अकार्यकरणत्वादित्येवं प्राप्त इदमुच्यते-योऽन्त-र्याम्यधिदैवादिषु श्रूयते, स परमात्मैव स्यान्नान्य इति। कुतः? तद्धर्मव्यपदेशात्। तस्य हि परमात्मनो धर्मा इह निर्दिश्यमाना दृश्यन्ते। पृथिव्यादि तावदधिदैवादिभेदभिन्नं समस्तं विकारजातमन्तस्तिष्ठन्यमयतीति परमात्मनो यमयितृत्वं धर्म उपपद्यते; सर्वविकारकारणत्वे सति सर्वशक्त्युपपत्तेः। 'एष त आत्माऽन्तर्याम्यमृतः' इति चात्मत्वामृतत्वे मुख्ये परमात्मन उपपद्येते। 'यं पृथिवी न वेद' इति च पृथिवीदेवताया अविज्ञेयमन्तर्यामिणं ब्रुवन्देवतात्म-नोऽन्यमन्तर्यामिणं दर्शयति। 'पृथिवी देवता ह्यहमस्मि पृथिवीत्यात्मानं विजानीयात्'। तथा 'अदृष्टोऽश्रुतः' इत्यादिव्यपदेशो रूपादिविहीनत्वात्परमात्मन उपपद्यत इति। यत्त्वकार्यक-रणस्य परमात्मनो यमयितृत्वं नोपपद्यत इति। *नैष दोषः, यान्नियच्छति तत्कार्यकरणैरेव

---

'अन्तर्यामी' नामके अप्रसिद्ध होनेसे अन्तर्यामी नामी भी कोई एक अप्रसिद्ध अन्य पदार्थ होना चाहिए। अथवा जिसका निरूपण नहीं किया गया है ऐसा कोई दूसरा पदार्थ है यह स्वीकार नहीं किया जा सकता। 'अन्तर्यामी' शब्द तो 'अन्तर्नियमन' इस व्युत्पत्तिसे प्रवृत्त है, इसलिए अत्यन्त अप्रसिद्ध नहीं है। इसलिए पृथ्वी आदिका अभिमानी कोई एक देवता अन्तर्यामी होना चाहिए। और इसी प्रकार 'पृथिव्येव यस्यायतन०' ( पृथ्वी जिसका आश्रय है और अग्नि नेत्र है, मन-संकल्प ज्योतिः है ) इत्यादि श्रुति है। वह कार्य करणवाला होनेसे पृथिव्यादिके अन्दर स्थित होकर उनका नियमन करता है, इसलिए देवतात्मा यमयिता हो यह युक्त है। अथवा कोई सिद्ध योगी सर्वानुप्रवेशके द्वारा यमयिता होना चाहिए। परन्तु कार्य ( शरीर ) करण ( इन्द्रिय ) रहित होनेसे 'अन्तर्यामी' पदसे परमात्मा प्रतीत नहीं होता। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—अधिदैव आदिमें जो अन्तर्यामिरूपसे सुना जाता है वह परमात्मा ही है दूसरा नहीं, किससे? इससे कि उसके धर्मोंका व्यपदेश है। निश्चय ही यहाँ उस परमात्माके ही निर्दिश्यमान धर्म देखे जाते हैं। अधिदैवादि भेदसे भिन्न पृथिव्यादि समस्त विकार समुदायके भीतर रहकर उनका नियमन करता है, यह नियमनकर्तृत्व धर्म परमात्मामें ही उपपन्न होता है, क्योंकि वह सब विकारोंका कारण है, इसलिए उसमें सम्पूर्ण शक्तियाँ उपपन्न होती हैं। 'एष त आत्मा०' ( यह तुम्हारा आत्मा अन्तर्यामी और अमृत है ) इस श्रुतिमें निर्दिष्ट मुख्य आत्मत्व और अमृतत्व परमात्मामें ही युक्त हैं। 'यं पृथिवी न वेद' ( जिसको पृथ्वी अभिमानी देवता नहीं जानता ) यह श्रुति पृथ्वी अभिमानी देवतासे अविज्ञेय अन्तर्यामीको कहकर देवतासे भिन्न अन्तर्यामीको दिखलाती है। यदि पृथ्वीका अधिष्ठातृ देवता ही 'अन्तर्यामी' हो तो 'मैं पृथ्वी हूँ' इस प्रकार अपनेको जानता। उसी प्रकार 'अदृष्टोऽश्रुतः' ( वह अदृष्ट और अश्रुत है ) इत्यादि व्यपदेश रूपादि रहित होनेसे परमात्मामें ही युक्त है। शरीर और इन्द्रिय रहित परमात्मामें

### सत्यानन्दी-दीपिका

'अन्तर् यमयतीति अन्तर्यामी' इस व्युत्पत्तिके अनुसार यह 'अन्तर्यामी' शब्द अनेकोंमें प्रयुक्त होता है। इसलिए संशय होता है कि 'अन्तर्यामी' शब्दसे किसका ग्रहण किया जाना युक्त है।

* नियन्ता शरीर आदिवाला होता है, यह लोक दृष्टिसे कहा गया है। वास्तवमें तो चेतनकी सत्ता मात्रसे जो जड़का व्यापार है वही नियमन है। नियमन शक्तिवाला होनेसे नियन्ता है। यह

तस्य कार्यकरणवत्त्वोपपत्तेः । तस्याप्यन्यो नियन्तेत्यनवस्थादोषश्च न संभवति; भेदाभावात् । भेदे हि सत्यनवस्थादोषोपपत्तिः । तस्मात्परमात्मैवान्तर्यामी ॥ १८ ॥

## न च स्मार्तमतद्धर्माभिलापात् ॥ १९ ॥

पदच्छेद—न, च, स्मार्तम्, अतद्धर्माभिलापात् ।

सूत्रार्थ—( स्मार्तम् ) सांख्य स्मृति कल्पित प्रधान, (न) अन्तर्यामी नहीं हो सकता, ( अतद्धर्माभिलापात्) क्योंकि श्रुतिमें प्रधानसे भिन्न चेतननिष्ठ द्रष्टृत्व, श्रोतृत्व आदि धर्मोंका अभिधान है ।

स्यादेतत् । अदृष्टत्वादयो धर्माः सांख्यस्मृतिकल्पितस्य प्रधानस्याप्युपपद्यन्ते; रूपादिहीनतया तस्य तैरभ्युपगमात् । 'अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः' (मनु० १।५) इति हि स्मरन्ति, तस्यापि नियन्तृत्वं सर्वविकारकारणत्वादुपपद्यते । तस्मात्प्रधानमन्तर्यामिशब्दं स्यात् । 'ईक्षतेर्नाशब्दम्' ( ब्र० १।१।५ ) इत्यत्र निराकृतमपि सत्प्रधानमिहादृष्टत्वादिव्यपदेशसंभवेन पुनराशङ्क्यते। अत उत्तरमुच्यते—न च स्मार्तं प्रधानमन्तर्यामिशब्दं भवितुमर्हति । कस्मात् ? अतद्धर्माभिलापात् । यद्यप्यदृष्टत्वादिव्यपदेशः प्रधानस्य संभवति, तथापि न द्रष्टृत्वादिव्यपदेशः संभवति; प्रधानस्याचेतनत्वेन तैरभ्युपगमात् । 'अदृष्टो द्रष्टाऽश्रुतः श्रोताऽमतो मन्ताऽविज्ञातो विज्ञाता' (बृह० ३।७।२३) इति हि वाक्यशेष इह भवति। आत्मत्वमपि न प्रधानस्योपपद्यते ॥ १९ ॥

यदि प्रधानमात्मत्वद्रष्टृत्वाद्यसंभवान्नान्तर्याम्यभ्युपगम्यते, शारीरस्तर्ह्यन्तर्यामी भवतु। शारीरो हि चेतनत्वाद् द्रष्टा श्रोता मन्ता विज्ञाता च भवति; आत्मा च प्रत्यक्त्वात्।

---

नियामकत्व नहीं हो सकता है ऐसा जो कहा गया है वह दोष नहीं है, क्योंकि जिनका वह नियमन करता है उनके शरीर और इन्द्रियोंसे ही वह शरीर और इन्द्रियोंवाला हो सकता है । उसका भी दूसरा नियन्ता हो, इस प्रकार अनवस्था दोष यहाँ सम्भव नहीं है । क्योंकि वस्तुतः भेदका अभाव है । भेद होनेपर ही अनवस्था दोषकी उपपत्ति होती है । इसलिए परमात्मा ही अन्तर्यामी है ॥ १९ ॥

यह ठीक है । परन्तु सांख्यशास्त्रसे कल्पित प्रधानमें भी अदृष्टत्व आदि धर्म उपपन्न होते हैं, क्योंकि सांख्यवादियोंने प्रधानको रूपादि रहित स्वीकार किया है । 'अतर्क्यम०' ( जो तर्कका विषय नहीं है, रूप आदि रहित होनेसे नेत्र आदि इन्द्रियोंका विषय नहीं है और जड़ होनेसे चारों दिशाओंमें व्याप्त है ) ऐसा स्मृतिकार भी कहते हैं । सब विकारोंका कारण होनेसे उसमें भी नियन्तृत्व युक्त होता है । इसलिए प्रधान 'अन्तर्यामी' शब्द वाच्य है । 'ईक्षते०' इस सूत्रसे यद्यपि प्रधानका निराकरण किया गया है, तो भी यहाँ ( अन्तर्यामिब्राह्मणमें ) अदृष्टत्व आदि व्यपदेशका संभव होनेसे पुनः आशंका की जाती है । सिद्धान्ती—इसका उत्तर कहते हैं—सांख्यस्मृति प्रतिपादित प्रधान 'अन्तर्यामी' शब्द वाच्य नहीं हो सकता है, किससे ? इससे कि उसमें न रहने वाले धर्मोंका कथन है । यद्यपि अदृष्टत्व आदि धर्मोंका व्यपदेश-कथन प्रधानमें संभव है, तो भी द्रष्टृत्व आदि व्यपदेश संभव नहीं है, क्योंकि उन्होंने प्रधानको अचेतनरूपसे स्वीकार किया है । 'अदृष्टो द्रष्टा०' ( वह अदृष्ट है परन्तु द्रष्टा है, वह अश्रुत है परन्तु श्रोता है, अमत है परन्तु मन्ता है, अविज्ञाता है परन्तु विज्ञाता है ) ऐसा यहाँ वाक्यशेष है । प्रधानमें आत्मत्व भी उपपन्न नहीं है ॥ १९ ॥

यदि आत्मत्व और द्रष्टृत्व आदि धर्मोंके असंभवसे अन्तर्यामी शब्दसे प्रधानको स्वीकार-ग्रहण नहीं किया जाता तो शारीर अन्तर्यामी हो, क्योंकि जीव चेतन होनेसे द्रष्टा श्रोता, मन्ता और विज्ञाता

### सत्यानन्दी-दीपिका

नियामकत्व अचिन्त्य मायाशक्ति विशिष्ट चिदात्मामें शरीरादिके विना ही उपपन्न है । यहाँ पूर्वपक्षमें देवता या योगी पुरुष उपास्य है और सिद्धान्तमें परमात्मा ॥ १८ ॥

अमृतश्च, धर्माधर्मफलोपभोगोपपत्तेः। अदृष्टत्वादयश्च धर्माः शारीरे प्रसिद्धाः, दर्शनादिक्रियायाः कर्तरि प्रवृत्तिविरोधात्। 'न दृष्टेर्द्रष्टारं पश्येः' ( बृ० ३।४।२ ) इत्यादिश्रुतिभ्यश्च। तस्य च कार्यकरणसंघातमन्तर्यमयितुं शीलम्; भोक्तृत्वात्। तस्माच्छारीरोऽन्तर्यामीत्यत उत्तरं पठति—

**शारीरश्चोभयेऽपि हि भेदेनैनमधीयते ॥२०॥**

पदच्छेद—शारीरः, च, उभये, अपि, हि, भेदेन, एनम्, अधीयते।

सूत्रार्थ—(शारीरः) जीव भी अन्तर्यामी नहीं है, ( हि ) यतः-क्योंकि (उभयेऽपि) काण्व और माध्यन्दिन शाखावाले भी अन्तर्यामीसे नियम्य होनेके कारण ( एनम् ) जीवको ( भेदेन ) अन्तर्यामीसे भिन्न ( अधीयते ) कहते हैं। इसलिए अधिदैवादि श्रुतियोंमें प्रतीयमान अन्तर्यामी परमात्मा ही है।

नेति पूर्वसूत्रादनुवर्तते। शारीरश्च नान्तर्यामीष्यते। कस्मात्? यद्यपि द्रष्टृत्वादयो धर्मास्तस्य संभवन्ति, तथापि घटाकाशवदुपाधिपरिच्छिन्नत्वान्न कार्त्स्न्येन पृथिव्यादिष्वन्तरवस्थातुं नियन्तुं च शक्नोति। अपि चोभयेऽपि हि शाखिनः काण्वा माध्यंदिनाश्चान्तर्यामिणो भेदेनैनं शारीरं पृथिव्यादिवदधिष्ठानत्वेन नियम्यत्वेन चाधीयते—'यो विज्ञाने तिष्ठन्' (बृ० ३।७।२२) इति काण्वाः। 'य आत्मनि तिष्ठन्' इति माध्यंदिनाः। 'य आत्मनि तिष्ठन्' इत्यस्मिंस्तावत्पाठे भवत्यात्मशब्दः शारीरस्य वाचकः। 'यो विज्ञाने तिष्ठन्' इत्यस्मिन्नपि पाठे विज्ञानशब्देन शारीर उच्यते। विज्ञानमयो हि शारीरः। तस्माच्छारीरादन्य ईश्वरोऽन्तर्यामीति सिद्धम्। कथं पुनरेकस्मिन्देहे द्वौ द्रष्टारावुपपद्येते? यश्चायमीश्वरोऽन्तर्यामी यश्चायमितरः शारीरः। का पुनरिहानुपपत्तिः? 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' इत्यादि श्रुतिवचनं विरुध्येत।

---

है, और प्रत्यक्-अभ्यन्तर होनेसे वह आत्मा भी है, और धर्म और अधर्मके फलोपभोगकी उपपत्तिसे वह अमृत हैं अर्थात् नाशरहित होनेसे कर्मफलका उपभोग हो सकता है, अदृष्टत्व आदि धर्म भी जीवमें सुप्रसिद्ध हैं। क्योंकि 'न दृष्टेर्द्रष्टारं पश्येः' ( बुद्धि परिणामरूप दृष्टिके द्रष्टाको तुम उस दृष्टिसे नहीं देख सकोगे ) इत्यादि श्रुतियोंसे दर्शन आदि क्रियाकी प्रवृत्तिका कर्तामें विरोध प्रतिपादित है अर्थात् दर्शनकर्ता दर्शनक्रियाका विषय नहीं होता है। शरीर और इन्द्रिय समूहका नियमन करना उसका स्वभाव है, क्योंकि वह भोक्ता है, इससे जीवात्मा ही अन्तर्यामी है। इसके उत्तरमें कहते हैं—

इस सूत्रमें 'न' की पूर्वसूत्रसे अनुवृत्ति (अध्याहार) है। शारीर (जीव) का अन्तर्यामी होना इष्ट नहीं है, क्योंकि यद्यपि द्रष्टृत्वादि धर्म उसमें सम्भव हैं, तो भी घटाकाशके समान उसमें उपाधि-शरीरादिसे परिच्छिन्न होनेके कारण सब प्रकारसे पृथिवी आदिके भीतर रहनेकी अथवा उनका नियमन करनेकी सामर्थ्य नहीं है। दूसरी बात यह भी है कि काण्व और माध्यन्दिन दोनों शाखावाले अन्तर्यामीसे भिन्नरूपसे जीवका पृथिवी आदिके समान अधिष्ठान ( आश्रय ) रूपसे एवं नियम्यरूपसे अध्ययन करते हैं। काण्व 'यो विज्ञाने तिष्ठन्०' ( जो विज्ञानमें रहकर ) और माध्यन्दिन 'य आत्मनि तिष्ठन्०' ( जो आत्मामें रहकर ) इसप्रकार अध्ययन करते हैं। 'य आत्मनि तिष्ठन्०' इस पाठमें तो आत्मशब्द जीवका वाचक है। 'यो विज्ञाने तिष्ठन्' इस पाठमें भी विज्ञानशब्दसे शारीर ( जीव ) का कथन है, कारण कि शारीर विज्ञानमय है। इससे यह सिद्ध होता है कि शारीरसे भिन्न अन्तर्यामी ईश्वर है। परन्तु जो यह ईश्वर अन्तर्यामी और दूसरा जो यह शरीरादि संघातका स्वामी जीव ये दोनों द्रष्टा एक शरीरमें कैसे रह सकते हैं? यदि सिद्धान्ती कहे कि दोनों द्रष्टाओंके एक शरीरमें रहनेमें क्या अनुपपत्ति है। पूर्वपक्षी—अनुपपत्ति यह है कि 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' (इससे भिन्न द्रष्टा नहीं है) इत्यादि श्रुति वचनोंसे विरोध होगा, क्योंकि श्रुति प्रकृत अन्तर्यामीसे भिन्न द्रष्टा, श्रोता, मन्ता और विज्ञाता

अत्र हि प्रकृतादन्तर्यामिणोऽन्यं द्रष्टारं श्रोतारं मन्तारं विज्ञातारं चात्मानं प्रतिषेधति। नियन्त्रन्तरप्रतिषेधार्थमेतद्वचनमिति चेत्—न; नियन्त्रन्तराप्रसङ्गादविशेषश्रवणाच्च। अत्रोच्यते—अविद्याप्रत्युपस्थापितकार्यकरणोपाधिनिमित्तोऽयं शारीरान्तर्यामिणोर्भेदव्यपदेशो न पारमार्थिकः। एको हि प्रत्यगात्मा भवति, न द्वौ प्रत्यगात्मानौ संभवतः। एकस्यैव तु भेदव्यवहार उपाधिकृतः, यथा घटाकाशो महाकाश इति। ततश्च ज्ञातृज्ञेयादिभेदश्रुतयः प्रत्यक्षादीनि च प्रमाणानि संसारानुभवो विधिप्रतिषेधशास्त्रं चेति सर्वमेतदुपपद्यते। तथा च श्रुतिः—'यत्र हि द्वैतमिव भवति तदितर इतरं पश्यति' इत्यविद्याविषये सर्वं व्यवहारं दर्शयति। 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्' इति विद्याविषये सर्वं व्यवहारं वारयति ॥२०॥

( ६ अदृश्यत्वाधिकरणम् सू० २१-२३ )

## अदृश्यत्वादिगुणको धर्मोक्तेः ॥२१॥

**पदच्छेद**—अदृश्यत्वादिगुणकः, धर्मोक्तेः।

**सूत्रार्थ**—( अदृश्यत्वादिगुणकः ) 'यत्तदद्रेश्यमग्राह्यम' इत्यादि श्रुतिमें उक्त अदृश्यत्व आदि गुणवाला भूतयोनि परमात्मा ही है, प्रधानादि नहीं, ( धर्मोक्तेः ) क्योंकि 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि श्रुतिमें उसके धर्मोंका ही कथन है।

* 'अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते' 'यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमगोत्रमवर्णमचक्षुःश्रोत्रं तदपाणिपादं नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं यद्भूतयोनिं परिपश्यन्ति धीराः' ( मुण्ड० १।१।५,६ ) इति श्रूयते। तत्र संशयः—किमयमद्रेश्यत्वादिगुणको भूतयोनिः प्रधानं स्यात्, उत शारीरः,

---

आत्माका निषेध करती है। ईश्वरसे भिन्न दूसरे नियन्ताके प्रतिषेधके लिए यह वचन है। ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि यहाँ दूसरे नियन्ताका प्रसंग नहीं है और किसी विशेष नियन्ताका श्रवण भी नहीं है अर्थात् 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' इस श्रुतिमें साधारणरूपसे अन्य द्रष्टाका निषेध किया गया है, किन्तु अन्य नियन्ताका निषेध नहीं किया गया है। सिद्धान्ती—इसपर कहते हैं—जीव और अन्तर्यामीका यह भेदव्यपदेश अविद्यासे उपस्थापित शरीर, इन्द्रियरूप उपाधिकी अपेक्षासे है परमार्थतः नहीं है। वस्तुतः प्रत्यागात्मा एक ही है, दो प्रत्यागात्माओंका सम्भव नहीं है। एकमें ही भेदव्यवहार उपाधिकृत है। यथा घटाकाश और महाकाशमें उपाधिकृत भेद व्यवहार होता है। इस कल्पित उपाधिसे ज्ञाता, ज्ञेयकी भेद प्रतिपादिक श्रुतियाँ, प्रत्यक्षादि प्रमाण, संसारानुभव, विधि प्रतिषेध शास्त्र यह सब उपपन्न होते हैं। उसीप्रकार 'यत्र हि द्वैतमिव०' ( जहाँ द्वैत-सा होता है वहाँ स्वयं अन्य होकर अन्यको देखता है ) यह श्रुति अविद्या विषयमें सब व्यवहारोंको दिखलाती है। और 'यत्र त्वस्य सर्वं०' ( जिस ज्ञानकालमें आत्मज्ञानीको सब आत्मा ही हो गया वहाँ कौन द्रष्टा किस करणसे किस विषयको देखे ) यह श्रुति विद्याविषयमें सब व्यवहारोंका निषेध करती है ॥ २० ॥

'अथ परा यया०' ( अपर विद्याके कथनानन्तर अब परा विद्या कही जाती है जिससे वक्ष्यमाण विशेषण विशिष्ट उस अक्षरका ज्ञान प्राप्त होता है ) 'यत्तदद्रेश्यम०' ( वह जो अदृश्य-ज्ञानेन्द्रियका अविषय, अग्राह्य-कर्मेन्द्रियका अविषय, अगोत्र, अवर्ण-ब्राह्मणत्वादि जातिरहित अथवा शुक्लत्व आदि वर्णरहित, चक्षु और श्रोत्ररहित, अपाणिपाद-कर्मेन्द्रियरहित, नित्य, विभु, सर्वगत, सुसूक्ष्म, दुर्विज्ञेय, अविनाशी है, विद्वान् लोग भूतोंके कारणरूपसे उसे देखते हैं ) यह श्रुति है। यहाँ संशय होता है कि

सत्यानन्दी-दीपिका

* पूर्व अधिकरणमें प्रधान विरोधी द्रष्टृत्व आदि धर्मोंसे प्रधानमें अन्तर्यामित्वका निषेध किया गया है। परन्तु इस अधिकरणमें विरोधी धर्मोंके न होने और अदृश्यत्व आदि अनुकूल धर्म होनेसे प्रधान भी भूतयोनि हो सकता है, इससे यहाँ प्रत्युदाहरणसंगति है।

आहोस्वित्परमेश्वर इति। तत्र प्रधानमचेतनं भूतयोनिरिति युक्तं; अचेतनानामेव तद्दृष्टान्तत्वेनोपादानात्।'यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च यथा पृथिव्यामोषधयः संभवन्ति। यथा सतः पुरुषात्केशलोमानि तथाऽक्षरात्संभवतीह विश्वम्' (मुण्ड० १।१।७) इति। ननूर्णनाभिः पुरुषश्च चेतनाविह दृष्टान्तत्वेनोपात्तौ। नेति ब्रूमः। नहि केवलस्य चेतनस्य तत्र सूत्रयोनित्वं केशलोमयोनित्वं वास्ति। चेतनाधिष्ठितं ह्यचेतनमूर्णनाभिशरीरं सूत्रस्य योनिः, पुरुषशरीरं च केशलोम्नामिति प्रसिद्धम्। अपि च पूर्वत्रादृष्टत्वाद्यभिलापसंभवेऽपि द्रष्टृत्वाद्यभिलापासंभवान्न प्रधानमभ्युपगतम्। इह त्वदृश्यत्वादयो धर्माः प्रधाने संभवन्ति। नचात्र विरुध्यमानो धर्मः कश्चिदभिलप्यते। ननु 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' (मुण्ड० १।१।९) इत्ययं वाक्यशेषोऽचेतने प्रधाने न संभवति, कथं प्रधानं भूतयोनिः प्रतिज्ञायत इति। * अत्रोच्यते—'यया तदक्षरमधिगम्यते' 'यत्तदद्रेश्यम्' इत्यक्षरशब्देनादृश्यत्वादिगुणकं भूतयोनिं श्रावयित्वा पुनरन्ते श्रावयिष्यति—'अक्षरात्परतः परः' ( मुण्ड० २।१२ ) इति। यत्र यः परोऽक्षराच्छ्रुतः, स सर्वज्ञः सर्ववित्संभविष्यति। प्रधानमेव त्वक्षरशब्दनिर्दिष्टं भूतयोनिः। यदा तु योनिशब्दो निमित्तवाची,

---

अदृश्यत्व आदि गुणवाला भूतयोनि क्या प्रधान है, या जीव है अथवा परमेश्वर? पूर्वपक्षी—इन तीनोंमें से अचेतन प्रधान भूतयोनि हो यह युक्त है, क्योंकि जगत्के कारण भूतयोनिमें अचेतनोंका ही दृष्टान्तरूपसे ग्रहण किया गया है। 'यथोर्णनाभिः०' ( जिस प्रकार मकड़ी जालेको बनाती और निगल जाती है, जैसे पृथ्वीमें ओषधियाँ उत्पन्न होती हैं और जैसे जीवित पुरुषसे केश एवं लोम उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार उस अक्षरसे यह सारा विश्व प्रकट होता है ) परन्तु मकड़ी और पुरुष इन दो चेतनोंका यहाँ दृष्टान्तरूपसे ग्रहण किया गया है। पू०—यह नहीं, ऐसा हम कहते हैं—केवल चेतन ही यहाँ तन्तुका अथवा केश लोमका कारण नहीं है, किन्तु चेतनसे अधिष्ठित अचेतन मकड़ीका शरीर ही तन्तुका कारण है और पुरुष-शरीर केश लोमोंका कारण है यह प्रसिद्ध है। किञ्च पूर्वाधिकरणमें अदृष्टत्व आदि धर्मोंका कथन प्रधानमें सम्भव होनेपर भी द्रष्टृत्व आदि धर्मोंका कथन असम्भव होनेके कारण प्रधान स्वीकार नहीं किया गया, परन्तु यहाँ तो अदृश्यत्व आदि धर्म प्रधानमें सम्भव हैं और किसी भी विरुद्ध धर्मका अभिधान नहीं है। यदि कहो कि 'य सर्वज्ञः सर्ववित्' यह वाक्यशेष अचेतन प्रधानमें सम्भव नहीं है, तो प्रधान भूतयोनि ( सम्पूर्ण भूतोंका कारण ) है यह प्रतिज्ञा कैसे हो सकती है? उत्तरमें पूर्वपक्षी कहते हैं—'यया तदक्षरमधिगम्यते' ( जिससे वह अक्षर अधिगत-ज्ञात होता है ) 'यत्तदद्रेश्यम्' ( जो वह अदृश्य है ) इस प्रकार 'अक्षर' शब्दसे अदृश्यत्वादि गुण विशिष्ट भूतयोनिका श्रवण कराके अन्तमें पुनः श्रुति 'अक्षरात्परतः परः' ( सबसे उत्कृष्ट उस अक्षरसे भी जो उत्कृष्ट है ) इस प्रकार श्रवण करायेगी। इस मन्त्रमें जो अक्षरसे पर श्रुत है वह सर्वज्ञ सर्ववित् हो सकेगा। 'अक्षर' शब्दसे निर्दिष्ट भूतयोनि तो प्रधान ही है। यदि 'योनि' शब्द निमित्तवाचक मानें तो शारीर ( जीवात्मा ) भी भूतयोनि हो सकता है, क्योंकि उसके धर्म अधर्मसे

सत्यानन्दी-दीपिका

* 'अक्षरात्परतः परः' इस श्रुतिमें अपने कार्यकी अपेक्षा प्रधान पर ( श्रेष्ठ ) है और नष्ट न होनेसे वह अक्षर है और प्रधानसे भी पर ( उत्कृष्ट ) परमेश्वर है, ऐसा प्रतिपादित है। वही सर्वज्ञ और सर्ववित् है। सर्वज्ञत्वादि धर्म अचेतन प्रधानमें सम्भव नहीं हैं, किन्तु चेतन परमेश्वरमें ही सम्भव हैं, अतः प्रधानको भूतयोनि कहनेमें कोई दोष नहीं है। और योनि ( कारण ) शब्दको यदि निमित्तकारण वाची मानें तो जीव ही धर्माधर्मरूप अदृष्टके द्वारा शरीर आदि कार्योंके प्रति निमित्तकारण हो सकता है, क्योंकि अदृष्टको भी कार्यमात्रके प्रति निमित्तकारण माना गया है। अतः 'योनि' शब्दसे जीवका भी ग्रहण हो सकता है। इससे यहाँ भूतयोनि परमेश्वर नहीं है।

तदा शारीरोऽपि भूतयोनिः स्यात्, धर्माधर्माभ्यां भूतजातस्योपार्जनादिति ।॥ एवं प्राप्तेऽभिधीयते—योऽयमदृश्यत्वादिगुणको भूतयोनिः स परमेश्वर एव स्यान्नान्य इति। कथमेतदवगम्यते? धर्मोक्तेः। परमेश्वरस्य हि धर्म इहोच्यमानो दृश्यते—'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इति। नहि प्रधानस्याचेतनस्य शारीरस्य वोपाधिपरिच्छिन्नदृष्टेः सर्वज्ञत्वं सर्वविच्चं वा संभवति। नन्वक्षरशब्दनिर्दिष्टाद्भूतयोनेः परस्यैवैतत्सर्वज्ञत्वं सर्वविच्चं च न भूतयोनिविषयमित्युक्तम्। अत्रोच्यते—नैवं संभवति। यत्कारणं 'अक्षरात्संभवतीह विश्वम्' इति प्रकृतं भूतयोनिमिह जायमानप्रकृतित्वेन निर्दिश्यानन्तरमपि जायमानप्रकृतित्वेनैव सर्वज्ञं निर्दिशति—'यः सर्वज्ञः सर्वविद्यस्य ज्ञानमयं तपः। तस्मादेतद्ब्रह्म नाम रूपमन्नं च जायते' इति। तस्मान्निर्देशसाम्येन प्रत्यभिज्ञायमानत्वात्प्रकृतस्यैवाक्षरस्य भूतयोनेः सर्वज्ञत्वं सर्वविच्चं च धर्म उच्यत इति गम्यते ॥ 'अक्षरात्परतः परः' इत्यत्रापि न प्रकृताद्भूतयोनेरक्षरात्परः कश्चिदभिधीयते। कथमेतदवगम्यते? 'येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम्' (मुण्ड० १।२।१३) इति

---

भूत समूहकी सृष्टि होती है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—अदृश्यत्वादि गुणवाला जो भूतोंका कारण है वह परमेश्वर ही है अन्य नहीं। यह कैसे जाना जाय? धर्मोक्ति से। यहाँ 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इस वाक्यशेषसे परमेश्वरके ही धर्म (सर्वज्ञत्वादि धर्म) कहे हुए देखे जाते हैं। अचेतन प्रधानमें अथवा उपाधिसे परिच्छिन्न दृष्टिवाले जीवमें सर्वज्ञत्व तथा सर्ववेत्तृत्व सम्भव नहीं हैं। परन्तु अक्षरशब्दसे निर्दिष्ट भूतोंके भूतयोनिसे पर (परमेश्वर) में ही वह सर्वज्ञत्व, सर्ववेत्तृत्व है भूतयोनिमें नहीं अर्थात् सर्वज्ञत्व और सर्ववेत्तृत्व भूतयोनि विषयक नहीं हैं, ऐसा पीछे कहा गया है। इसपर कहते हैं—ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि 'अक्षरसे यह विश्व उत्पन्न होता है' इसप्रकार यहाँ प्रकृत भूतयोनिका उत्पद्यमान प्रपञ्चके प्रति कारणरूपसे निर्देश कर उसके आगे भी 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्०' (जो सर्वज्ञ और सर्ववित् है, जिसका ज्ञानमय तप है, उससे यह कार्य ब्रह्म [ हिरण्यगर्भ ] और यज्ञदत्त देवदत्तादि नाम, शुक्ल नीलादिरूप और व्रीहि यव आदि अन्न उत्पन्न होता है) इसप्रकार श्रुति उत्पद्यमान प्रपञ्चके प्रति कारणरूपसे ही सर्वज्ञका निर्देश करती है। इससे प्रतीत होता है कि समान-निर्देशसे प्रत्यभिज्ञाका विषय होनेके कारण प्रकृत अक्षर भूतयोनिके ही सर्वज्ञत्व और सर्ववेत्तृत्व धर्म कहे गये हैं। यहाँपर भी प्रकृत भूतयोनि अक्षरसे पर कोई अभिहित नहीं है। यह कैसे जानते हो? 'येनाक्षरं०' (जिस विद्यासे शिष्य सत्य और अक्षर पुरुषको जाने उस ब्रह्मविद्याको आचार्य यथार्थ-

## सत्यानन्दी-दीपिका

॥ 'संदिग्धे तु वाक्यशेषात्' (जिस अर्थमें सन्देह हो उसका निर्णय वाक्यशेषसे करना चाहिए) इस न्यायसे सिद्धान्त कहते हैं—भूत योनि परमेश्वर ही है प्रधानादि नहीं, क्योंकि 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इस वाक्यशेषसे सर्वज्ञत्वादि धर्म वस्तुतः परमेश्वरमें ही घटते हैं, जड़ प्रधान अथवा अविद्या उपाधिविशिष्ट परिच्छिन्न अल्पज्ञ जीवमें नहीं। तथा 'अक्षरात् संभवतीह विश्वम्' इस मुण्डकवाक्यसे शौनकके प्रति अंगिराने जायमान प्रपञ्चके प्रति कारणरूप भूतयोनिको कहकर आगे भी उत्पद्यमान प्रपञ्चका कारणरूप भूतयोनि शब्दसे ही 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि श्रुतिवाक्यसे सर्वज्ञ तथा सर्ववित्का वर्णन किया है। 'तथा अक्षरात्' यहाँ जैसे अक्षररूप भूतयोनिमें जगत्की कारणता प्रतिपादित है, वैसे ही 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इस मन्त्रमें भी सर्वज्ञत्वादि विशिष्टमें जगत्की कारणता निर्दिष्ट है। इन दोनों वाक्योंमें समान निर्देश होनेसे भूतयोनिकी प्रत्यभिज्ञा होनेके कारण यह निश्चय होता है कि अक्षररूप भूतयोनिमें सर्वज्ञत्वादि धर्म निर्दिष्ट हैं, अतः सर्वज्ञ परमात्मा ही अक्षररूप भूतयोनि है।

॥ तत्रापरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषमिति। अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते (मु० १।१।५) (उनमें ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद,

प्रकृत्य तस्यैवाक्षरस्य भूतयोनेरदृश्यत्वादिगुणकस्य वक्तव्यत्वेन प्रतिज्ञातत्वात्। कथं तर्हि 'अक्षरात्परतः परः' इति व्यपदिश्यते ? इति; उत्तरसूत्रे तद्वक्ष्यामः। अपि चात्र द्वे विद्ये वेदितव्ये उक्ते—'परा चैवापरा च' इति। तत्रापरामृग्वेदादिलक्षणां विद्यामुक्त्वा ब्रवीति–'अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते' इत्यादि। तत्र परस्या विद्याया विषयत्वेनाक्षरं श्रुतम्। यदि पुनः परमेश्वरादन्यददृश्यत्वादिगुणकमक्षरं परिकल्प्येत, नेयं परा विद्या स्यात्। परापरविभागो ह्ययं विद्ययोरभ्युदयनिःश्रेयसफलतया परिकल्प्यते। नच प्रधानविद्या निःश्रेयसफला केनचिदभ्युपगम्यते।तिस्रश्च विद्याः प्रतिज्ञायेरन्; त्वत्पक्षेऽक्षराद्भूतयोनेः परस्य परमात्मनः प्रतिपाद्यमानत्वात्। द्वे एव तु विद्ये वेदितव्ये इह निर्दिष्टे। 'कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति' (मु० १।१।३) इति चैकविज्ञानेन सर्वविज्ञानापेक्षणं सर्वात्मके ब्रह्मणि विवक्ष्यमाणेऽवकल्प्यते, नाचेतनमात्रैकायतने प्रधाने, भोग्यव्यतिरिक्ते वा भोक्तरि। अपि च 'स ब्रह्मविद्यां सर्वविद्याप्रतिष्ठामथर्वाय ज्येष्ठपुत्राय प्राह' (मुण्ड० १।१।१) इति ब्रह्मविद्यां प्राधान्येनोपक्रम्य परापरविभागेन परां विद्यामक्षराधिगमनीं दर्शयंस्तस्या ब्रह्मविद्यात्वं दर्शयति।

---

रूपसे कहे ) इसप्रकार प्रकृत भूतयोनि अदृश्यत्वादि गुणोंसे सम्पन्न अक्षरके वक्तव्यरूपसे प्रतिज्ञा की है अर्थात् इससे ज्ञात होता है कि भूतयोनि अक्षरसे पर कोई नहीं है। तब 'अक्षरात्परतः परः' यह व्यपदेश कैसे किया जाता है ? इसको अगले सूत्रमें कहेंगे। किंच यहाँ दो विद्याएँ जानने योग्य कही गई हैं—परा और अपरा। इनमें ऋग्वेदादिको अपराविद्या कहकर 'अथ परा यया०' (अपराके निरूपणानन्तर परा विद्या कहते हैं, जिससे वह अक्षर अधिगत होता है ) इत्यादि कहते हैं। वहाँ पराविद्या के विषयरूपसे अक्षर सुना जाता है। यहाँ यदि परमेश्वरसे भिन्न अदृश्यत्वादि गुण विशिष्ट अक्षरकी कल्पना करें तो यह पराविद्या न होगी। निश्चय अभ्युदय और निःश्रेयसके फलकी अपेक्षा विद्याओंमें यह परा और अपरा विभागकी कल्पना की गई है। प्रधानविद्या मोक्ष फलवाली है ऐसा किसीने भी स्वीकार नहीं किया है और तुम्हारे मतमें भूतयोनि अक्षरसे पर परमात्माका प्रतिपादन किया जाता है, इससे तुम्हें तीन विद्याओंकी प्रतिज्ञा करनी चाहिए। परन्तु यहाँ जानने योग्य दो ही विद्याएँ निर्दिष्ट हैं। 'कस्मिन्नु भगवो०' ( शौनक–हे भगवन् ! किसको जाननेसे यह सब जाना जाता है ? ) इस प्रकार एकके विज्ञानसे सर्वविज्ञानकी अपेक्षा सर्वात्मक ब्रह्मकी विवक्षा करनेपर सम्भव हो सकती है, अचेतन मात्रके एक आश्रय प्रधान अथवा भोग्यसे भिन्न भोक्ताकी विवक्षा होनेपर सम्भव नहीं है। और 'स ब्रह्मविद्यां०' ( उसने अपने ज्येष्ठ पुत्र अथर्वाको समस्त विद्याओंकी आश्रयभूत ब्रह्मविद्याका उपदेश किया ) इसप्रकार ब्रह्मविद्याका प्रधानरूपसे आरम्भकर पर और अपरका विभागकर पराविद्याको अक्षरका ज्ञान करानेवाली दिखलाते हुए वह ब्रह्मविद्या है ऐसा [ श्रुति ] दिखलाती है।

## सत्यानन्दी-दीपिका

अथर्ववेद, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष यह अपरा है तथा जिससे उस अक्षर परमात्माका ज्ञान होता है वह परा है ) कर्म प्रतिपादक ऋग्वेदादिरूप अपरा विद्याका अभ्युदय ( स्वर्गादि ) फल अनित्य है, इसलिए उसकी निन्दाकर आचार्यने मोक्ष अभिलाषी योग्य शिष्यको ब्रह्मविषयक परा विद्याका उपदेश किया। ब्रह्मरूप नित्य मोक्ष फलको कहनेवाली विद्या पराविद्या और अनित्य स्वर्गादि फल प्रतिपादक विद्या अपराविद्या है। इस प्रकार फलभेदसे परा और अपरा विद्याका विभाग किया गया है।

ॐ एक ऋग्वेदादि रूप अपरा विद्या, दूसरी प्रधानविषयक विद्या, और तीसरी अक्षर भूतयोनिसे पर परमात्मविषयक विद्या, इस प्रकार तुम ( पूर्वपक्षी ) को तीन विद्याएँ माननी पड़ेंगी, जब कि श्रुतिमें दो का ही निर्देश है। जैसे 'कस्मिन्नु भगवो' इस श्रुतिमें एकके विज्ञानसे जो सर्व विषयक

सा च ब्रह्मविद्यासमाख्या तदधिगम्यस्याक्षरस्याब्रह्मत्वे बाधिता स्यात्।* अपरर्ग्वेदादिलक्षणा कर्मविद्या ब्रह्मविद्योपक्रमे उपन्यस्यते ब्रह्मविद्याप्रशंसायै। 'प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म। एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति' (मुण्ड० १।२।७) इत्येवमादिनिन्दावचनात्। निन्दित्वा चापरां विद्यां ततो विरक्तस्य परविद्याधिकारं दर्शयति 'परीक्ष्य लोकान्कर्मचितान्ब्राह्मणो निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन। तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत्समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्' (मुण्ड १।२।१२) इति। * यत्तूक्तम्-अचेतनानां पृथिव्यादीनां दृष्टान्तत्वेनोपादानाद्दार्ष्टान्तिकेनाप्यचेतनेन भूतयोनिना भवितव्यमिति। तदयुक्तम्; नहि दृष्टान्तदार्ष्टान्तिकयोरत्यन्तसाम्येन भवितव्यमिति नियमोऽस्ति। अपि च स्थूलाः पृथिव्या-

---

और उस विद्यासे अधिगम्य अक्षरको यदि ब्रह्म स्वीकार न करें तो उसका 'ब्रह्मविद्या' यह नाम बाधित हो जायगा। ऋग्वेदादि अपरा कर्मविद्याका ब्रह्मविद्याके उपक्रममें ब्रह्मविद्याकी प्रशंसाके लिए उपन्यास किया गया है, क्योंकि 'प्लवा ह्येते अदृढा०' ( जिनमें [ ज्ञान बाह्य होनेसे ] अवर—निकृष्ट कर्म आश्रित कहा गया है वे [ सोलह ऋत्विक् तथा यजमान और यजमान पत्नी ] ये अठारह यज्ञरूप ( यज्ञके साधन ) अस्थिर एवं नाशवान् बतलाये गये हैं। जो मूढ 'यही श्रेय है' इस प्रकार इनका अभिनन्दन करते हैं, वे फिर भी जरा-मरणको प्राप्त होते रहते हैं ) इत्यादि निन्दाका कथन है। और 'परीक्ष्य लोकान्०' (कर्मसे संपादित लोकोंकी परीक्षा कर ब्राह्मण निर्वेद [वैराग्य] को प्राप्त हो, क्योंकि संसारमें नित्य पदार्थ नहीं है और कृत-अनित्यसे प्रयोजन क्या है ? अतः उस नित्य वस्तुका ज्ञान प्राप्त करनेके लिए वह मुमुक्षु पुरुष हाथमें समिधा लेकर श्रोत्रिय ब्रह्मनिष्ठ गुरुके पास जावे ) यह श्रुति इस प्रकार अपराविद्याकी निन्दा कर उससे विरक्त पुरुषका पराविद्यामें अधिकार दिखलाती है। जो यह कहा गया है कि पृथ्वी आदि अचेतन पदार्थोंका दृष्टान्तरूपसे ग्रहण करनेपर दार्ष्टान्तिक भी अचेतन भूतयोनि होना चाहिए, वह ठीक नहीं है, क्योंकि दृष्टान्त और दार्ष्टान्तिकको सर्वांशमें पूर्ण रूपसे समानता हो, ऐसा नियम नहीं है। स्थूल पृथ्वी आदि दृष्टान्तरूपसे ग्रहण किये गये हैं।

## सत्यानन्दी-दीपिका

विज्ञानका प्रश्न किया गया है वह तो सर्वात्मक ब्रह्मके ग्रहण करनेसे ही संगत हो सकता है अचेतन प्रधान आदिके ग्रहण करनेसे नहीं, क्योंकि प्रधानके ज्ञानसे उसके कार्यमात्रका ज्ञान भले हो किन्तु उसके अकार्यभूत भोक्ता जीवोंका ज्ञान नहीं होगा, तथा जीवके ज्ञान होनेपर भी उसके अकार्यरूप भोग्यवर्गका ज्ञान नहीं होगा, इस प्रकार प्रधान तथा जीवके ज्ञान होनेपर सर्वविषयक ज्ञान न होनेके कारण एकके ज्ञानसे सर्व विषयक ज्ञानकी प्रतिज्ञा बाधित हो जायगी। इससे भूतयोनि ब्रह्म ही है।

* उद्गाता, प्रस्तोता, प्रतिहर्ता और सुब्रह्मण्य ये उद्गातृगण हैं। अध्वर्यु, प्रतिप्रस्थाता, नेष्टा और उन्नेता ये अध्वर्युगण हैं। होता, मैत्रावरुण, अच्छावाक और ग्रावस्तुत् ये होतृगण हैं। ब्रह्मा, ब्राह्मणच्छंसि, आग्निधर और पोता ये ब्रह्मगण हैं। ये १६ ऋतुमें यज्ञ करानेसे ऋत्विज कहलाते हैं। यज्ञ करनेवाला यजमान व उनकी पत्नी ये सब मिलकर १८ होते हैं। यज्ञके द्वारा निरूपित होनेसे अथवा यज्ञका उनके द्वारा सम्पादन होनेसे इनको यज्ञरूप कहा गया है। ये यज्ञरूप कर्म कर और उसके अनित्य फलको पाकर प्रसन्न होते हैं। परन्तु श्रुति कर्म और कर्मफलकी निन्दाकर मोक्षकी साधनभूत पराविद्याका उपदेश करती है। इसलिए परब्रह्मविषयक विद्या पराविद्या है।

* 'कार्य अपने उपादान कारणसे भिन्न नहीं, किन्तु अभिन्न ही होता है' केवल इतने अंशको दिखलानेके लिए यहाँ पृथ्वी आदिका दृष्टान्तरूपसे ग्रहण किया गया है। किञ्चिद् समान अंशको लेकर दृष्टान्त दिये जाते हैं। कार्य जगत् अपने उपादानकारण भूतयोनि अक्षर ब्रह्मसे भिन्न नहीं

दयो दृष्टान्तत्वेनोपात्ता इति न स्थूल एव दार्ष्टान्तिको भूतयोनिरभ्युपगम्यते। तस्माद-दृश्यत्वादिगुणको भूतयोनिः परमेश्वर एव ॥ २१ ॥

विशेषणभेदव्यपदेशाभ्यां च नेतरौ ॥ २२ ॥

पदच्छेद—विशेषणभेदव्यपदेशाभ्याम्, च, न, इतरौ।

सूत्रार्थ—( विशेषणभेदव्यपदेशाभ्याम् ) विशेषण और भेदके व्यपदेश-कथनसे भूतयोनि परमात्मा है, ( च नेतरौ ) इतर-जीव और प्रधान नहीं।

इतश्च परमेश्वर एव भूतयोनिर्नेतरौ—शारीरः प्रधानं वा। कस्मात्? विशेषणभेदव्यपदेशाभ्याम्। विशिनष्टि हि प्रकृतं भूतयोनिं शारीराद्विलक्षणत्वेन—'दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः स बाह्याभ्यन्तरो ह्यजः। अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रः' (मुण्ड० २।१।२) इति। नह्येतद्दिव्यत्वादिविशेषणमविद्याप्रत्युपस्थापितनामरूपपरिच्छेदाभिमानिनस्तद्धर्मान्स्वात्मनि कल्पयतः शारीरस्योपपद्यते। तस्मात्साक्षादौपनिषदः पुरुष इहोच्यते। *तथा प्रधानादपि प्रकृतं भूतयोनिं भेदेन व्यपदिशति—'अक्षरात्परतः परः' इति। अक्षरमव्याकृतं नामरूपबीजशक्तिरूपं भूतसूक्ष्ममीश्वराश्रयं तस्यैवोपाधिभूतं सर्वस्माद्विकारात्परो योऽविकारस्तस्मात्परतः पर इति भेदेन व्यपदेशात्परमात्मानमिह विवक्षितं दर्शयति। नात्र प्रधानं नाम किंचित्स्वतन्त्रं तत्त्वमभ्युपगम्य तस्माद्भेदव्यपदेश उच्यते। किं तर्हि? यदि प्रधानमपि कल्प्यमानं श्रुत्यविरोधेनाव्याकृतादि-

---

इसलिए दार्ष्टान्तिक भूतयोनि भी स्थूल ही हो, ऐसा नहीं माना जा सकता। इस पूर्वोक्त रीतिसे अदृश्यत्वादि गुणवाला भूतयोनि परमेश्वर ही है ॥ २१ ॥

और इस हेतुसे भी परमेश्वर ही भूतयोनि है, अन्य दो-जीव तथा प्रधान नहीं हैं, किससे? इससे कि विशेषण और भेदका व्यपदेश ( कथन ) है। 'दिव्यो ह्यमूर्तः०' ( वह अक्षर ब्रह्म निश्चय ही दिव्य, अमूर्त, पुरुष, बाहर-भीतर विद्यमान, अजन्मा, अप्राण, मनरहित, विशुद्ध एवं श्रेष्ठ अक्षरसे भी उत्कृष्ट है ) यह श्रुति प्रकृत भूतयोनिको जीवसे विलक्षणरूपसे विशेषित करती है। निश्चय ये दिव्यत्वादि विशेषण अविद्यासे उपस्थापित नाम-रूप परिच्छिन्नमें अभिमान करनेवाले और उनके जड़त्वादि धर्मोंकी अपनेमें कल्पना करनेवाले जीवमें उपपन्न नहीं होते, इसलिए साक्षात् उपनिषद प्रतिपाद्य पुरुष ही यहाँ कहा जाता है। इसीप्रकार 'अक्षरात्परतः परः' यह श्रुति प्रधानसे भी प्रकृत भूतयोनिका भिन्नरूपसे व्यपदेश करती है। जो अव्याकृत नामरूप ( जगत् ) के कारणभूत ईश्वरकी शक्तिरूप है, जिसमें भूतोंके संस्कार विद्यमान हैं, चिन्मात्र ईश्वर जिसका आश्रय है, उसीका उपाधिभूत सर्व विकारसे परे जो अविकार-अक्षर है, उस परसे पर ईश्वर है। इसप्रकार श्रुति भेदसे व्यपदेश होनेके कारण परमात्माको ही यहाँ विवक्षितरूपसे दिखलाती है। यहाँ प्रधान नामवाला कोई स्वतन्त्र पदार्थ मानकर उससे पृथक् ईश्वरका व्यपदेश है, ऐसा नहीं कहा गया है। तब क्या कहा गया है? यदि कल्प्यमान प्रधानकी श्रुतिके अविरोधसे अव्याकृत आदि शब्द वाच्यभूत सूक्ष्मरूपसे कल्पना की जाती

सत्यानन्दी-दीपिका

किन्तु अभिन्न है। ऐसा माननेपर एकके ज्ञानसे सबका ज्ञान होता है, यह प्रतिज्ञा भी सिद्ध हो सकती है, अतः अदृश्यत्व आदि गुणवाला परमेश्वर ही है ॥ २१ ॥

* जीव पक्षका खण्डनकर अब प्रधान पक्षका खण्डन करते हैं—'कार्यात्मना प्रधीयते इति प्रधानम्' ( कार्यरूपसे जो परिणामको प्राप्त हो वह प्रधान अर्थात् अज्ञान है ) यदि इस प्रकारकी कल्पना की जाय तो सिद्धान्तमें कोई विरोध नहीं है, क्योंकि इस अज्ञानसे भिन्न प्रधानमें कोई प्रमाण नहीं है। 'अश्नोति व्याप्नोति स्वविकारजातं इति अक्षरम्' ( अपने विकार समूहको जो व्याप्त करे उसका नाम अक्षर है ) इससे अक्षर शब्दका अर्थ अविनाशी नहीं है किन्तु इस व्युत्पत्तिसे अनादि

शब्दवाच्यं भूतसूक्ष्मं परिकल्प्येत, परिकल्प्यताम्। तस्माद्भेदव्यपदेशात्परमेश्वरो भूतयोनिरित्येतदिह प्रतिपाद्यते ॥ २२ ॥

कुतश्च परमेश्वरो भूतयोनिः—

## रूपोपन्यासाच्च ॥ २३ ॥

पदच्छेद—रूपोपन्यासात्, च ।

सूत्रार्थ—'अग्निर्मूर्धा' इत्यादि श्रुतिसे सर्वात्मकत्वके उपन्याससे भी भूतयोनि परमेश्वर ही है।

*अपि च 'अक्षरात्परतः परः' इत्यस्यानन्तरम् 'एतस्माज्जायते प्राणः' इति प्राणप्रभृतीनां पृथिवीपर्यन्तानां तत्त्वानां सर्गमुक्त्वा तस्यैव भूतयोनेः सर्वविकारात्मकं रूपमुपन्यस्यमानं पश्यामः—'अग्निर्मूर्धा चक्षुषी चन्द्रसूर्यौ दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः। वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य पद्भ्यां पृथिवी ह्येष सर्वभूतान्तरात्मा' (मुण्ड २।१।४) इति। तच्च परमेश्वरस्यैवोचितम्; सर्वविकारकारणत्वात्। न शारीरस्य तनुमहिम्नः। नापि प्रधानस्यायं रूपोपन्यासः संभवति; सर्वभूतान्तरात्मत्वासंभवात्। तस्मात्परमेश्वर एव भूतयोनिर्नेतराविति गम्यते।*कथं पुनर्भूतयोनेरयं रूपोपन्यास इति गम्यते? प्रकरणात्, 'एषः' इति च प्रकृतानुकर्षणात्। भूतयोनिं हि प्रकृत्य 'एतस्माज्जायते प्राणः' 'एष सर्वभूतान्तरात्मा' इति वचनं भूतयोनिविषयमेव भवति। यथोपाध्यायं प्रकृत्यैतस्मादधीष्वैष वेदवेदाङ्गपारग इति वचनमुपाध्यायविषयं भवति, तद्वत्।

---

है तो ऐसी कल्पना करो। इस भेदव्यपदेशसे भूतयोनि परमेश्वर ही है ऐसा यहाँ श्रुति और स्मृतिमें प्रतिपादन किया गया है ॥ २२ ॥

और परमेश्वर भूतयोनि कैसे है ?

और 'अक्षरात्परतः परः' इसके अनन्तर 'एतस्माज्जायते प्राणः' ( इस-अक्षरपुरुषसे प्राण उत्पन्न होता है ) इसप्रकार प्राणसे लेकर पृथिवी पर्यन्त सब तत्त्वोंकी सृष्टि कहकर उसी भूतयोनिके सर्वविकारात्मक उपन्यस्यमान ( कथनका विषय ) रूपको 'अग्निर्मूर्धा०' ( अग्नि-द्युलोक जिसका सिर है, चन्द्रमा और सूर्य नेत्र हैं, दिशाएँ श्रोत्र हैं, प्रसिद्ध वेद वाणी है, वायु प्राण है, विश्व हृदय है और जिसके चरणोंसे पृथिवी प्रकट हुई है अर्थात् पाद पृथिवी है, वह देव सब भूतोंका अन्तरात्मा है ) इसप्रकार हम देखते हैं। यह कथन परमेश्वरमें ही युक्त है, क्योंकि वह सब विकारोंका कारण है। अल्पमहिमावाले जीवात्मामें यह रूपोपन्यास संभव नहीं है। प्रधानमें भी यह रूपोपन्यास सम्भव नहीं है, क्योंकि इन दोनोंमें सर्वभूतान्तरात्मत्व सम्भव नहीं है। इससे ऐसा प्रतीत होता है कि परमेश्वर ही भूतयोनि है अन्य दो-शारीर और प्रधान भूतयोनि नहीं हैं। परन्तु यह कैसे ज्ञात हो कि यह भूतयोनिका रूपोपन्यास है ? प्रकरणसे, क्योंकि 'एषः' इसप्रकार प्रकृतका अनुकर्षण-ग्रहण है। भूतयोनिको प्रस्तुतकर 'एतस्माज्जायते प्राणः' 'एष सर्वभूतान्तरात्मा' यह श्रुति वचन भूतयोनि विषयक ही है। जैसे उपाध्यायको प्रस्तुत ( उद्देश्य ) कर कहा गया 'एतस्मादधीष्व' 'एष वेदवेदाङ्गपारगः' (उसके

### सत्यानन्दी-दीपिका

अव्याकृतको यहाँ अक्षर कहा गया है। अक्षरशब्द वाच्य यह अव्याकृत माया ( अज्ञान ) परमात्माकी शक्ति ही जगत्का परिणामी उपादान है। यह माया शक्ति भी शक्तिमान् परमात्मामें आरोपित होनेसे मिथ्या है, इसलिए वस्तुतः सबका अधिष्ठान होकर परमात्मा ही भूतयोनि सिद्ध होता है ॥२२॥

* वृत्तिकारके मतानुसार यह प्रश्न और प्रतिवचन है अर्थात् वृत्तिकार मतके अनुसार पहले सूत्रकी व्याख्या है।

⊗ जैसे कोई ब्रह्मवित् सर्वात्मत्वकी विवक्षासे 'अहमन्नमहमन्नादः' इसप्रकार साम गायन करता है, अपनेमें अन्नकी विवक्षासे नहीं, वैसे प्रकरणमें भी समझना चाहिए।

कथं पुनरदृश्यत्वादिगुणकस्य भूतयोनेर्विग्रहवद्रूपं संभवति ? सर्वात्मत्वविवक्षयेदमुच्यते, नतु विग्रहवत्त्वविवक्षयेत्यदोषः। 'अहमन्नमहमन्नादः' (तै० ३।१०।६) इत्यादिवत्। *अन्ये पुनर्मन्यन्ते—नायं भूतयोने रूपोपन्यासः; जायमानत्वेनोपन्यासात्। 'एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च। खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी' इति हि पूर्वत्र प्राणादि पृथिव्यन्तं तत्त्वजातं जायमानत्वेन निरदिक्षत्। उत्तरत्रापि च 'तस्मादग्निः समिधो यस्य सूर्यः' इत्येवमादि 'अतश्च सर्वा ओषधयो रसाश्च' इत्येवमन्तं जायमानत्वेनैव निर्देक्ष्यति। इहैव कथमकस्मादन्तराले भूतयोने रूपमुपन्यसेत्? सर्वात्मत्वमपि सृष्टिं परिसमाप्योपदेक्ष्यति—'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म' (मुण्ड० २।१।१०) इत्यादिना। * श्रुतिस्मृत्योश्च त्रैलोक्यशरीरस्य प्रजापतेर्जन्मादि निर्दिश्यमानमुपलभामहे—'हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्। सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम' (ऋ० सं० १०।१२१।१) इति।

---

पास अध्ययन करो, यह वेद और वेदाङ्गका पारंगत विद्वान् है) यह वचन उपाध्याय विषयक होता है, वैसे ही। परन्तु अदृश्यत्व आदि गुणवाले भूतयोनिका मूर्तिमान रूप कैसे संभव है ? सर्वात्मत्वकी विवक्षासे यह कहा गया है विग्रहवत्त्व (शरीरवाला) की विवक्षासे नहीं, इसलिए दोष नहीं है। 'अहमन्नम०' (मैं अन्न हूँ, मैं अन्न भक्षक हूँ) इत्यादिके समान। पुनः दूसरे ऐसा मानते हैं—यह भूतयोनिका रूपोपन्यास नहीं है, क्योंकि इसका जायमानरूपसे उपन्यास है। 'एतस्माज्जायते प्राणः' (इस अक्षर पुरुषसे प्राण, मन, सम्पूर्ण इन्द्रियाँ, आकाश, वायु, तेज, जल और विश्वको धारण करनेवाली पृथिवी उत्पन्न होती है) इसप्रकार पूर्वमन्त्रमें प्राणसे लेकर पृथिवी पर्यन्त तत्त्व समूहका जायमानरूपसे श्रुतिने निर्देश किया है। और आगे भी 'तस्मादग्निः०' (सूर्य जिसकी समिधा है वह अग्नि-द्युलोक उस पुरुषसे उत्पन्न हुआ है) यहाँसे लेकर 'अतश्च०' (और इसीसे सम्पूर्ण ओषधियाँ और रस उत्पन्न हुए) यहाँ तक जायमानरूपसे ही निर्देश करेगी। तो यहीं मध्यमें अकस्मात्-विना कारण भूतयोनिका रूपोपन्यास कैसे किया ? 'पुरुष एवेदं०' (यह सारा प्रपञ्च और कर्म पुरुष ही है) इत्यादिसे श्रुति सृष्टिकी परिसमाप्तिकर सर्वात्मत्वका भी उपदेश करेगी। हम श्रुति और स्मृतिमें त्रिभुवन शरीरवाले प्रजापतिके निर्दिश्यमान जन्मादिको 'हिरण्यगर्भः०' (पहले हिरण्यगर्भ उत्पन्न हुआ, उत्पन्न होकर वह भूतसमूहका एकमात्र अधिष्ठाता हुआ। उसने द्युलोक और पृथिवीको धारण किया उस एक प्रजापतिदेवकी हविसे परिचर्या करें) इस प्रकार उपलब्ध करते हैं। इस श्रुतिस्थ 'समवर्तत'

## सत्यानन्दी-दीपिका

* सिद्धान्ती—वृत्तिकारका मत दिखाकर अब स्वाभिमतको 'अन्ये पुनर्मन्यन्ते' आदिसे अभिव्यक्त करते हैं—'एतस्माज्जायते प्राणः' इत्यादि पूर्वमन्त्र तथा 'तस्मादग्निः' इत्यादि उत्तर मन्त्र भी भूतयोनिसे सृष्टिका प्रतिपादन करते हैं। परन्तु मध्यमें 'अग्निर्मूर्धा' इत्यादि मन्त्र अकस्मात् भूतयोनिका रूपोपन्यास कैसे करेगा ? अर्थात् यह मन्त्र भी पूर्वोत्तर मन्त्रोंके समान भूतयोनिसे ही सृष्टिको कहता है।

* पूर्वकल्पमें उत्कृष्ट उपासना और कर्मोंके समुच्चय अनुष्ठानसे इस कल्पमें सब प्राणियोंके व्यष्टि लिङ्गोंमें व्यापक, सब प्राणियोंके अन्तर्गत, एवं ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रिय और प्राणात्मक समष्टिरूप लिङ्ग शरीर उत्पन्न होता है। लिङ्गशरीर सतरह तत्त्वोंका होता है—जिसमें पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच प्राण, मन और बुद्धि होते हैं। व्यष्टि और समष्टि भेदसे लिङ्गशरीर दो प्रकारका है। व्यष्टि लिङ्ग शरीरके अभिमानीको तैजस् और समष्टि लिङ्ग शरीराभिमानीको हिरण्यगर्भ-सूत्रात्मा कहते हैं। सूत्रात्मा सम्पूर्ण व्यष्टि लिंगोंका अधिष्ठाता है, इसलिए हिरण्यगर्भ सर्वान्तर होनेसे सब भूतोंका अन्तरात्मा है। यदि इस पक्षको स्वीकार किया जाय तो 'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म' इस मन्त्रसे प्रतिपाद्य परमेश्वरके रूप (सर्वात्मत्व) का उपन्यास केवल परमात्माकी प्रतिपत्तिके लिए है अर्थात् श्रुति, स्मृति प्रति-

समवर्ततेत्यजायतेत्यर्थः। तथा 'स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते। आदिकर्ता स भूतानां ब्रह्माग्रे समवर्तते' ॥ इति च। विकारपुरुषस्यापि सर्वभूतान्तरात्मत्वं संभवति; प्राणात्मना सर्वभूतानामध्यात्ममवस्थानात्। अस्मिन्पक्षे 'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म' इत्यादिसर्वरूपोपन्यासः परमेश्वरप्रतिपत्तिहेतुरिति व्याख्येयम् ॥ २३ ॥

## ( ७ वैश्वानराधिकरणम्। सू० २४–३२ )

## वैश्वानरः साधारणशब्दविशेषात् ॥ २४ ॥

पदच्छेद—वैश्वानरः, साधारणशब्दविशेषात्।

सूत्रार्थ—( वैश्वानरः ) 'यस्त्वेतमेवं' इत्यादि श्रुतिमें प्रतीयमान वैश्वानर परमात्मा ही है, ( साधारणशब्दविशेषात् ) क्योंकि यद्यपि यह साधारण वैश्वानर शब्द जठराग्नि, भूताग्नि और सूर्यका प्रतिपादक है एवं आत्मशब्द जीव तथा परमात्माका प्रतिपादक है, तो भी 'मूर्धैव सुतेजाः' यह विशेष परमात्मा में ही सम्भव है।

* 'को न आत्मा किं ब्रह्म' इति, 'आत्मानमेवेमं वैश्वानरं संप्रत्यध्येषि तमेव नो ब्रूहि' (छा० ५।११।१,६) इति चोपक्रम्य द्युसूर्यवाय्वाकाशवारिपृथिवीनां सुतेजस्त्वादिगुणयोगमेकैकोपासननिन्दया च वैश्वानरं प्रत्येषां मूर्धादिभावमुपदिश्याम्नायते–'यस्त्वेतमेवं प्रादेशमात्रमभिविमानमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते स सर्वेषु लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मस्वन्नमत्ति तस्य ह वा एतस्या-

---

पदका उत्पन्न हुआ ऐसा अर्थ है। तथा 'स वै शरीरी०' ( निश्चय ही वह सृष्टिके आदिकालमें उत्पन्न होनेके कारण प्रथम शरीरी एवं प्रथम पुरुष कहलाता है। भूतोंका आदि कर्ता वह ब्रह्मा पहले पहल उत्पन्न हुआ )। विकार पुरुष ( हिरण्यगर्भ ) ही सब भूतोंका अन्तरात्मा हो सकता है, क्योंकि वह प्राणरूपसे सब भूतोंके शरीरमें स्थित है। इस पक्षमें 'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म' ( पुरुष ही यह समस्त प्रपञ्च, कर्म, तप [ ज्ञान ] और इसका फलरूप है ) इत्यादि सर्वात्मकत्वका उपन्यास परमेश्वरकी प्रतिपत्तिके लिए है, ऐसी व्याख्या करनी चाहिए ॥ २३ ॥

'को न आत्मा०' ( हमारा आत्मा कौन है और ब्रह्म क्या है ) ऐसा और 'आत्मानमेवेमं०' ( इस समय आप वैश्वानर आत्माको जानते हैं। उसीका आप हमारे प्रति वर्णन कीजिए ) ऐसा उपक्रमकर द्यु, सूर्य, वायु, आकाश, जल और पृथिवीमें से सुतेजस्त्वादिगुण विशिष्ट एक-एक उपासनाकी निन्दा कर और वैश्वानरके प्रति इनके मूर्धादिभावका उपदेश कर श्रुति 'यस्त्वेतमेवं०' ( जो कोई 'यही मैं हूँ' इसप्रकार अभिमानका विषय होनेवाले इस प्रादेशमात्र वैश्वानर आत्माकी उपासना करता है वह समस्त लोकोंमें समस्त प्राणियोंमें और समस्त आत्माओंमें अन्न भक्षण करता है।

### सत्यानन्दी-दीपिका

पाद्य फलसहित सब कर्म, तप और समस्त विश्व पुरुष ही है, इस सर्वात्मकत्वके उपन्यासमें परमात्मा ही भूतयोनि है। अतः भूतयोनिरूप ज्ञेय ब्रह्ममें ही 'अग्निर्मूर्धा' इत्यादि पूर्वोक्त वाक्योंका समन्वय है। पूर्वपक्षमें प्रधानादिकी उपासना है, सिद्धान्तमें निर्विशेष ब्रह्मका ज्ञान, इस प्रकार दोनोंमें अन्तर है ॥२३॥

* 'प्राचीनशाल औपमन्यवः०' ( छा० ५।११ ) ( उपमन्युका पुत्र प्राचीनशाल, पुलुषका पुत्र सत्ययज्ञ, भल्लविके पुत्रका पुत्र इन्द्रद्युम्न, शर्कराक्षका पुत्र जन और अश्वतराश्वका पुत्र बुडिल एकत्रित होकर परस्पर विचार करने लगे कि 'को न आत्मा किं ब्रह्म' जब स्वयं निश्चय न कर सके, तो निश्चय करनेके लिए अब अरुणपुत्र उद्दालकके पास आये, किन्तु वह स्वयं भी ठीक-ठीक नहीं जानते थे, अतः उद्दालकके साथ औपमन्यव आदि पाँचों मुनि राजा अश्वपतिके पास गये और उससे वैश्वानर आत्माकी जिज्ञासा व्यक्त की। तब दूसरे दिन प्रातःकाल सबको सन्मुख बैठाकर अश्वपतिने उनमेंसे प्रत्येकसे अलग-अलग यह प्रश्न किया, तुम किस आत्माको उपासना करते हो?

त्मनो वैश्वानरस्य मूर्धैव सुतेजाश्चक्षुर्विश्वरूपः प्राणः पृथग्वर्त्मात्मा संदेहो बहुलो बस्तिरेव रयिः पृथिव्येव पादावुर एव वेदिर्लोमानि बर्हिर्हृदयं गार्हपत्यो मनोऽन्वाहार्यपचन आस्यमाहवनीयः' (छा० ५।१८।२) इत्यादि ।* तत्र संशयः-किं वैश्वानरशब्देन जाठरोऽग्निरुपदिश्यते, उत भूताग्निः, अथ तदभिमानिनी देवता, अथवा शारीरः, आहोस्वित् परमेश्वर इति । किं पुनरत्र संशयकारणम्? वैश्वानर इति जाठरभूताग्निदेवतानां साधारणशब्दप्रयोगादात्मेति च शारीरपरमेश्वरयोः । तत्र कस्योपादानं न्याय्यं कस्य वा हानमिति भवति संशयः । किं तावत्प्राप्तम्? जाठरोऽग्निरिति । कुतः? तत्र हि विशेषेण क्वचित्प्रयोगो दृश्यते-'अयमग्निर्वैश्वानरो योऽयमन्तः पुरुषे येनेदमन्नं पच्यते यदिदमद्यते' ( बृह० ५।९ ) इत्यादौ । अग्निमात्रं वा स्यात्; सामान्येनापि प्रयोगदर्शनात्; 'विश्वस्मा अग्निं भुवनाय देवा वैश्वानरं केतुमह्नामकृण्वन्' (ऋ० सं० १०।८८।१२)इत्यादौ । अग्निशरीरा वा देवता स्यात्; तस्यामपि प्रयोगदर्शनात् ।

---

उस इस वैश्वानर आत्माका मस्तक ही सुतेजा ( द्युलोक ) है, चक्षु विश्वरूप ( सूर्य ) है, प्राण पृथग्वर्त्मा ( वायु ) है, देहका मध्यभाग बहुल ( आकाश ) है, बस्ति-मूत्रस्थान ही रयि ( जल ) है, पृथिवी दोनों चरण है, वक्षस्थल वेदी है, लोम दर्भ है, हृदय गार्हपत्याग्नि है, मन अन्वाहार्यपचन है और मुख आहवनीय है ) इत्यादि कहती है । यहाँ संशय होता है कि क्या वैश्वानरशब्दसे जठराग्निका उपदेश किया जाता है अथवा भूताग्निका अथवा तदभिमानी देवताका अथवा जीवका अथवा परमेश्वर-का ? परन्तु यहाँ संशय होनेका कारण क्या है ? [ संशय होनेका कारण विषयवाक्यमें वैश्वानर और आत्मशब्द हैं ] जठराग्नि, भूताग्नि और देवतामें समानरूपसे वैश्वानर शब्दका प्रयोग है एवं जीव और परमेश्वरमें साधारणरूपसे आत्मशब्दका प्रयोग है । उनमेंसे किसका ग्रहण करना उचित है और किसका त्याग, ऐसा संशय होता है । तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—उन तीनोंमें से जठराग्नि-का निश्चय होता है । क्योंकि उसमें ही कहीं-कहीं 'अयमग्निर्वैश्वानरो० ( यह अग्नि वैश्वानर है, जो यह पुरुषके भीतर है जिससे कि यह अन्न जो भक्षण किया जाता है वह पकाया जाता है ) इत्यादि श्रुतिमें विशेषरूपसे वैश्वानर शब्दका प्रयोग देखनेमें आता है, अथवा केवल भूताग्नि हो, क्योंकि उनमें भी 'विश्वस्मा अग्निं' ( सब भुवनोंके लिए देवताओंने वैश्वानर अग्नि-सूर्यको दिनका चिह्न बनाया, क्योंकि सूर्योदय होनेपर ही दिन व्यवहार होता है ) इत्यादि श्रुतिमें वैश्वानर शब्दका सामान्यरूपसे प्रयोग देखनेमें आता है । अथवा अग्नि शरीरवाला देवता हो सकता है, क्योंकि उसमें भी वैश्वानर शब्दका प्रयोग देखनेमें आता है, 'वैश्वानरस्य सुमतौ० ( हम वैश्वानरकी सुमतिमें रहें, क्योंकि वह

## सत्यानन्दी-दीपिका

उपन्युकुमार—मैं द्युलोकको उपासना करता हूँ । राजा—यदि मेरे पास नहीं आते तो इस अन्यथा-ग्रहणके दोषसे तुम्हारा मस्तक गिर जाता । सत्ययज्ञ—मैं आदित्यको वैश्वानर समझकर उपासना करता हूँ । अश्वपति—यदि तुम मेरे पास न आते तो इस अन्यथाग्रहण दोषसे अन्धे हो जाते । इसीप्रकार अन्य मुनियोंसे भी पूछा गया और यह देखकर कि उनमेंसे प्रत्येक ही वैश्वानर आत्माके किसी न किसी अङ्गकी ही उपासना करता है, उसने उनकी व्यस्तोपासनाके परिणाममें उनके उस अङ्गके भंग होनेका भय दिखलाते हुए अन्तमें अठारहवें खण्डमें वैश्वानरके स्वरूपका उपदेश किया है ।

* जैसे पूर्व अधिकरणमें वाक्यके आरम्भमें ज्ञायमान अदृश्यत्व आदि साधारण ( ब्रह्म और प्रधानमें रहनेवाले ) धर्म 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इस वाक्यशेषमें स्थित सर्वज्ञत्व आदि लिङ्गोंसे ब्रह्म-परक कहे गये हैं, वैसे यहाँ भी उपक्रममें स्थित साधारण वैश्वानर शब्द 'उर एव वेदि' ( छा० ५।१८।२ ) वाक्यशेषमें स्थित होमाधारत्व लिङ्गसे जठराग्नि परक है, इस प्रकार दृष्टान्तसंगतिसे 'किं तावत्' इत्यादिसे पूर्वपक्ष करते हैं ।

'वैश्वानरस्य सुमतौ स्याम राजा हि कं भुवनानामभिश्रीः' ( ऋ० सं० १।९८।१ ) इत्येवमाद्यायाः श्रुतेर्देवतायामैश्वर्याद्युपेतायां संभवात्। अथात्मशब्दसामानाधिकरण्यादुपक्रमे च 'को न आत्मा किं ब्रह्म' इति केवलात्मशब्दप्रयोगादात्मशब्दवशेन वैश्वानरशब्दः परिणेय इत्युच्यते, तथापि शारीर आत्मा स्यात्; तस्य भोक्तृत्वेन वैश्वानरसंनिकर्षात्। प्रादेशमात्रमिति च विशेषणस्य तस्मिन्नुपाधिपरिच्छिन्ने संभवात्। तस्मान्नेश्वरो वैश्वानर इत्येवं*प्राप्ते तत इद-मुच्यते–वैश्वानरः परमात्मा भवितुमर्हतीति। कुतः? साधारणशब्दविशेषात्। साधारण-शब्दयोर्विशेषः साधारणशब्दविशेषः। यद्यप्येतावुभावप्यात्मवैश्वानरशब्दौ साधारणशब्दौ, वैश्वानरशब्दस्तु त्रयस्य साधारणः, आत्मशब्दश्च द्वयस्य, तथापि विशेषो दृश्यते; येन पर-मेश्वरपरत्वं तयोरभ्युपगम्यते, 'तस्य ह वा एतस्यात्मनो वैश्वानरस्य मूर्धैव सुतेजाः' इत्यादि। अत्र हि परमेश्वर एव द्युमूर्धत्वादिविशिष्टोऽवस्थान्तरगतः प्रत्यगात्मत्वेनोपन्यस्त आध्याना-येति गम्यते; कारणत्वात्। कारणस्य हि सर्वाभिः कार्यगताभिरवस्थाभिरवस्थावत्त्वाद् द्युलो-काद्यवयवत्वमुपपद्यते। 'स सर्वेषु लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मस्वन्नमत्ति' इति च सर्वलोकाद्याश्रयं फलं श्रूयमाणं परमकारणपरिग्रहे संभवति। 'एवं हाऽस्य सर्वे पाप्मानः प्रदूयन्ते' (छा० ५।२४।३)

---

सुख देनेवाला भुवनोंका राजा है और श्री उसके अभिमुख है ) इत्यादि श्रुतिसे ऐश्वर्य आदि युक्त देवताके लिए वैश्वानर शब्दका प्रयोग सम्भव है। यदि [ आत्मानं वैश्वानरमुपास्ते ] आत्मशब्दके सामानाधिकरण्यके और 'को न आत्मा किं ब्रह्म' इस प्रकार उपक्रममें केवल आत्मशब्दका प्रयोग होनेके कारण और आत्मशब्दके बलसे वैश्वानर शब्द अग्नि आदिको छोड़कर आत्माके लिए है ऐसा कहो तो भी जीवात्मा आत्मा हो सकता है, क्योंकि भोक्ता होनेके कारण वह वैश्वानरके समीप है। और दूसरी बात यह है कि 'प्रादेशमात्रम्' इस विशेषणका उस उपाधि परिच्छिन्न जीवमें संभव है, इसलिए वैश्वानर परमेश्वर नहीं है, सिद्धान्ती—ऐसा पूर्वपक्ष प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—वैश्वानर परमात्मा ही हो सकता है। किससे? इससे कि साधारण शब्दोंका विशेष है। [ अग्नि आदि अर्थोंमें समान प्रयोग दिखाई देने पर परमात्माके अर्थमें ] साधारण-समान शब्दोंका विशेष साधारण-शब्दविशेष कहलाता है। यद्यपि 'आत्मा' और 'वैश्वानर' ये दोनों शब्द साधारण शब्द हैं। वैश्वानरशब्द तो जठराग्नि, भूताग्नि और देवता इन तीनोंमें समान है और आत्मशब्द जीवात्मा, परमात्मा इन दो अर्थोंमें समान है, तो भी 'तस्य ह वा०' ( उस आत्मा रूपी वैश्वानरका मूर्धा अति-तेजस्वी है ) इत्यादि विशेष देखनेमें आता है, जिससे कि आत्मशब्द और वैश्वानरशब्द परमेश्वर परक स्वीकार किये जाते हैं। सबका कारण होनेसे द्युमूर्धत्वादि गुण विशिष्ट ( अधिदैव-त्रिभुवनरूप ) विराट् अवस्थाको प्राप्त हुआ परमेश्वर ही ध्यान ( उपासना ) के लिए प्रत्यगात्मरूपसे यहाँ उपन्यस्त है ऐसा अवगत होता है, क्योंकि वह कारण है। कारण ही कार्यगत सब अवस्थाओंसे अवस्थावाला होता है, इसलिए परमेश्वरके द्युलोकादि अवयव हो सकते हैं। 'स सर्वेषु' ( जो कोई इस प्रादेशमात्र वैश्वानर आत्माकी उपासना करता है वह समस्त लोकोंमें, सब भूतोंमें और समस्त आत्माओंमें अन्न भक्षण करता है अर्थात् इनके आश्रित सब फलोंको प्राप्त करता है) इस प्रकार सब लोक आदि आश्रय श्रूयमाण फल परम कारण परमेश्वरके परिग्रहसे ही सम्भव है। 'एवं हास्य सर्वे०' (उसी प्रकार जो इस

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'यस्त्वेतमेवं०' ( जो भी 'यही मैं हूँ' इस प्रकार अभिमानका विषय होनेवाले इस प्रादेश मात्र वैश्वानरकी उपासना करता है उसे सब भोग प्राप्त होते हैं ) इस विषयवाक्यमें पूर्वश्रुत 'त्रिभुवन-रूप शरीरवाला' यह विशेष लिङ्ग है। इससे 'आत्मा' और 'वैश्वानर' ये दोनों शब्द परमेश्वरके लिए हैं जठराग्नि आदिके लिए नहीं, क्योंकि त्रिभुवनरूप शरीर तो जठराग्नि, भूताग्नि अथवा देवताका

इति च तद्विदः सर्वपाप्मप्रदाहश्रवणम् । 'को न आत्मा किं ब्रह्म' इति चात्मब्रह्मशब्दाभ्या-मुपक्रम इत्येवमेतानि लिङ्गानि परमेश्वरमेवावगमयन्ति। तस्मात्परमेश्वर एव वैश्वानरः॥

## स्मर्यमाणमनुमानं स्यादिति ॥ २५ ॥

पदच्छेद—स्मर्यमाणम्, अनुमानम्, स्यात्, इति ।

सूत्रार्थ—( स्मर्यमाणम् ) 'यस्याग्निरास्यं' इत्यादि स्मृति प्रतिपादित त्रैलोक्यात्मकरूप अपनी अपनी मूलभूत श्रुतिका अनुमान कराता हुआ परमात्माका (अनुमानम्) ज्ञापक (स्यात्) है, (इति) अतः वैश्वानर परमात्मा ही है ।

*इतश्च परमेश्वर एव वैश्वानरः, यस्मात्परमेश्वरस्यैवाग्निरास्यं द्यौर्मूर्धेतीदृशं त्रैलोक्यात्मकं रूपं स्मर्यते—'यस्याग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा खं नाभिश्चरणौ क्षितिः । सूर्यश्चक्षुर्दिशः श्रोत्रं तस्मै लोकात्मने नमः ॥ इति । एतत्स्मर्यमाणं रूपं मूलभूतां श्रुतिमनुमापयदस्य वैश्वानरशब्दस्य परमेश्वरपरत्वेऽनुमानं लिङ्गं गमकं स्यादित्यर्थः। इतिशब्दो हेत्वर्थः। यस्मादिदं गमकं तस्मादपि वैश्वानरः परमात्मैवेत्यर्थः। यद्यपि स्तुतिरियं 'तस्मै लोका-त्मने नमः' इति । स्तुतित्वमपि नासति मूलभूते वेदवाक्ये सम्यगीदृशेन रूपेण संभवति। द्यां मूर्धानं यस्य विप्रा वदन्ति खं वै नाभिं चन्द्रसूर्यौ च नेत्रे । दिशः श्रोत्रे विद्धि पादौ क्षितिं च सोऽचिन्त्यात्मा सर्वभूतप्रणेता ॥' इत्येवंजातीयका च स्मृतिरिहोदाहर्तव्या ॥ २५ ॥

---

प्रकार जाननेवाला होकर अग्निहोत्र करता है उसके सब पाप भस्म हो जाते हैं) इस प्रकार उस वैश्वानर ज्ञाताके समस्त पाप नाशका श्रवण ( श्रुति ) और'को न आत्मा किं ब्रह्म' इस प्रकार आत्मा और ब्रह्म शब्दोंसे उपक्रम ये सब लिङ्ग परमेश्वरका ही ज्ञान कराते हैं। इसलिए परमेश्वर ही वैश्वानर है ॥२४॥

और इससे भी परमेश्वर ही वैश्वानर है, क्योंकि 'उसका अग्निमुख है द्युलोक मूर्धा है' इस प्रकार यह स्मृति भी परमेश्वरके ही त्रैलोक्यात्मक रूपका प्रतिपादन करती है। 'यस्याग्निरास्यं०' ( जिसका अग्नि मुख है, द्युलोक मस्तक, आकाश नाभि, पृथ्वी चरण, सूर्य नेत्र और दिशाएँ श्रोत्र हैं, उस त्रैलोक्यात्माको नमस्कार है ) इस प्रकार यह स्मर्यमाण रूप भी अपनी मूलभूत श्रुतिका अनुमान कराता हुआ उस वैश्वानरशब्दके परमेश्वरपरक होनेमें अनुमान-लिङ्ग-ज्ञापक है ऐसा अर्थ है और सूत्रमें 'इति' शब्द हेतु अर्थक है, जिससे वैश्वानर शब्द त्रैलोक्यात्मक रूप परमेश्वरका ज्ञापक है, इससे भी वैश्वानर परमेश्वर ही है, यह अर्थ है । यद्यपि 'तस्मै लोकात्मने नमः' यह स्तुति है, तथापि मूलभूत वेदवाक्यके अभावमें इस प्रकार सम्यग्रूपसे स्तुति भी नहीं हो सकती । 'द्यां मूर्धानं०' ( विद्वान् लोग द्युलोक जिसका मस्तक, आकाश नाभि, चन्द्र सूर्य नेत्र, दिशाएँ श्रोत्र, पृथ्वी पाद कहते हैं, वह अचिन्त्यात्मा सम्पूर्ण भूतोंका प्रणेता है ऐसा जानो ) इस प्रकारकी स्मृति भी यहाँ उदाहरण रूपसे देनी चाहिए ॥ २५ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

नहीं हो सकता, कारण कि ये तीनों त्रिभुवनरूप शरीरके तो छोटे-छोटे अङ्गभूत हैं। अङ्ग कभी पूर्ण अङ्गी नहीं हो सकता, जैसे एक नेत्र या मस्तक शरीर नहीं हो सकता । इसलिए त्रिभुवनरूप शरीर परमात्माका ही हो सकता है, क्योंकि वह सबका कारण है, अतः 'आत्मा' और 'वैश्वानर' शब्द परमात्मा परक ही हैं ॥ २४ ॥

* 'अग्निर्मूर्धा चक्षुषि चन्द्रसूर्यौ दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः ।
वायुः प्राणो हृदयः विश्वमस्य पद्भ्यां पृथिवी ह्येष सर्वभूतान्तरात्मा ॥ (मु० २।१।४)

( अग्नि-द्युलोक जिसका मस्तक है, चन्द्रमा और सूर्य नेत्र हैं, दिशाएँ श्रोत्र हैं, प्रसिद्ध वेद वाणी है, वायु प्राण है, सम्पूर्ण विश्व हृदय है और जिसके चरणोंसे पृथ्वी प्रकट हुई है अथवा

## शब्दादिभ्योऽन्तःप्रतिष्ठानाच्च नेति चेन्न तथादृष्ट्युपदेशादसंभावत्पुरुषमपि चैनमधीयते ॥ २६ ॥

**पदच्छेद**—शब्दादिभ्यः, अन्तःप्रतिष्ठानात्, च, न, इति, चेत्, न, तथा, दृष्ट्युपदेशात्, असंभवात्, पुरुषम्, अपि, च, एनम्, अधीयते ।

**सूत्रार्थ**—( शब्दादिभ्यः ) 'स एषोऽग्निर्वैश्वानरः' 'हृदयं गार्हपत्यः' इस प्रकार वैश्वानर आदि शब्दसे जठराग्नि आदि तीन अग्नियोंकी कल्पना की गई है । वह प्राण आहुतिका आधार कहा गया है । (च) और ( अन्तःप्रतिष्ठानात् ) 'पुरुषेऽन्तः प्रतिष्ठितं वेद' इस प्रकार श्रुतिसे वैश्वानरकी अन्तर स्थिति कही गई है, अतः ( न ) वैश्वानरशब्दसे परमात्माका ग्रहण युक्त नहीं है, ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो यह कथन युक्त नहीं है, ( दृष्ट्युपदेशात् ) क्योंकि जठराग्निमें ब्रह्मदृष्टिका उपदेश है, तथा ( असम्भवात् ) 'उसका द्युलोक मस्तक सूर्य नेत्र है' यह भी उसमें सम्भव नहीं है, इसके अतिरिक्त वाजसनेयी ( एनम् ) वैश्वानरको ( पुरुषमपि ) पुरुषरूपसे भी ( अधीयते ) वर्णन करते हैं । इसलिए यहाँ वैश्वानरशब्दसे परमेश्वरका ही ग्रहण है ।

अत्राह—न परमेश्वरो वैश्वानरो भवितुमर्हति ? शब्दादिभ्योऽन्तःप्रतिष्ठानाच्च । शब्दस्तावद्वैश्वानरशब्दो न परमेश्वरे संभवति; अर्थान्तरे रूढत्वात् । तथाऽग्निशब्दः 'स एषोऽग्निर्वैश्वानरः' इति । आदिशब्दात् 'हृदयं गार्हपत्यः' ( छा० ५।१८।२ ) इत्याद्यग्नित्रेताप्रकल्पनम् । 'तद्यद्भक्तं प्रथममागच्छेत्तद्धोमीयम्' ( छा० ५।१९।१ ) इत्यादिना च प्राणाहुत्यधिकरणतासंकीर्तनम् । एतेभ्यो हेतुभ्यो जाठरो वैश्वानरः प्रत्येतव्यः । तथाऽन्तःप्रतिष्ठानमपि श्रूयते—'पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' इति । तच्च जाठरे संभवति । *यदप्युक्तम् 'मूर्धैव सुतेजा'

---

पूर्वपक्षी कहता है कि वैश्वानर परमेश्वर नहीं हो सकता, किससे ? इससे कि शब्दादि और अन्तःप्रतिष्ठान है । प्रथम तो शब्द-वैश्वानर शब्दका परमेश्वरमें प्रयोग ही संभव नहीं है, कारण कि वह अन्य अर्थोंमें रूढ है । तथा 'स एषोऽग्निर्वैश्वानरः' ( वह यह अग्नि वैश्वानर है ) इस श्रुतिमें अग्नि शब्दके साथ वैश्वानर शब्दका प्रयोग होनेसे अग्निशब्दका प्रयोग परमेश्वरमें सम्भव नहीं है । [ सूत्र भागस्थ 'शब्दादिभ्यः' इसमें ] आदि शब्दसे 'हृदयं गार्हपत्यः' ( हृदय गार्हपत्य है ) इत्यादि तीन अग्नियोंकी कल्पना की गई है । और 'तद्यद्भक्तं' ( भोजनकालमें जो अन्न पहले प्राप्त हो उसका हवन करना चाहिए ) इत्यादिसे प्राणाहुतिकी ( वैश्वानरमें ) अधिकरणता कही गई है । इन हेतुओंसे वैश्वानरशब्दसे जठराग्नि समझनी चाहिए । उसी प्रकार 'पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' ( पुरुष-देहके भीतर स्थितको वह जानता है ) यह भीतर स्थितिकी श्रुति भी है । वह जठराग्निमें संभव है । 'मूर्धैव

### सत्यानन्दी-दीपिका

पृथ्वी पाद है वह देव सम्पूर्ण भूतोंका अन्तरात्मा है ) यह मुण्डक श्रुति भी 'अन्यार्थदर्शन' न्यायसे वैश्वानरके स्वरूपके वर्णनमें उपयुक्त समझनी चाहिए ।

'अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः । प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥ (गी० १५।१४)

( प्राणियोंके देहका आश्रयणकर अर्थात् देहमें स्थिर होकर तथा प्राण तथा अपानको सम्मिलित करता हुआ मैं ही वैश्वानर अग्नि होकर चार प्रकारके अन्नको पचाता हूँ ) इस प्रकार यह गीता वचन भी परमेश्वरमें ही वैश्वानर शब्दका प्रयोग करता है । इसलिए परमेश्वर ही वैश्वानर शब्दसे ग्राह्य है ॥ २५ ॥

* यद्यपि द्यु मूर्धत्वादि विशेष ईश्वर परक है और होमाधारत्वादि विशेष जठराग्नि विषयक है, इस प्रकार दोनों पक्षोंका समानरूपसे भान होता है, तो भी परमेश्वर विषयक विशेषका ही ग्रहण

इत्यादेर्विशेषात्कारणात्परमात्मा वैश्वानर इति, अत्र ब्रूमः—कुतो ह्येष निर्णयः ? यदुभयथापि विशेषप्रतिभाने सति परमेश्वरविषय एव विशेष आश्रयणीयो न जाठरविषय इति। अथवा भूताग्नेरन्तर्बहिश्चावतिष्ठमानस्यैष निर्देशो भविष्यति। तस्यापि हि द्युलोकादिसंबन्धो मन्त्रवर्णादवगम्यते—'यो भानुना पृथिवीं द्यामुतेमामाततान रोदसी अन्तरिक्षम्' (ऋ० सं० १०। ८८।३) इत्यादौ। अथवा तच्छरीराया देवताया ऐश्वर्ययोगाद्द्युलोकाद्यवयवत्वं भविष्यति। तस्मान्न परमेश्वरो वैश्वानर इति * अत्रोच्यते—न तथादृष्ट्युपदेशादिति। न शब्दादिभ्यः कारणेभ्यः परमेश्वरस्य प्रत्याख्यानं युक्तम्। कुतः? तथा जाठरापरित्यागेन दृष्ट्युपदेशात्। परमेश्वरदृष्टिर्हि जाठरे वैश्वानर इहोपदिश्यते, 'मनो ब्रह्मेत्युपासीत' (छा० ३।१८।१) इत्यादिवत्। अथवा जाठरवैश्वानरोपाधिः परमेश्वर इह द्रष्टव्यत्वेनोपदिश्यते, 'मनोमयः प्राणशरीरो भारूपः (छा० ३।१४।२) इत्यादिवत्। यदि चेह परमेश्वरो न विवक्ष्येत, केवल एव जाठरोऽग्निर्विवक्ष्येत, ततो मूर्धैव सुतेजा इत्यादेर्विशेषस्यासंभव एव स्यात्। यथा तु देवताभूताग्निव्यपाश्रयेणाप्ययं विशेष उपपादयितुं न शक्यते, तथोत्तरसूत्रे वक्ष्यामः। यदि च केवल एव

---

सुतेजा'० ( जिसकी मूर्धा अति तेजस्वी है ) इत्यादि विशेषरूप कारणसे वैश्वानर परमात्मा है ऐसा जो कहा गया है, इसपर हम ( पूर्वपक्षी ) कहते हैं—परमात्माका विशेष ( द्युमूर्धत्वादि ) तथ जठराग्निका विशेष ( होमाधारत्वादि ) इन दोनों प्रकारके विषयोंका यहाँ प्रतिमान होनेसे परमेश्वर विषयक विशेषका ही ग्रहण करना चाहिए और जठराग्नि विषयक विशेषका ग्रहण नहीं करना चाहिए, ऐसा निर्णय कैसे किया ? अथवा भीतर बाहर रहे हुए भूताग्निका भी यह निर्देश हो सकता है, क्योंकि उसका भी द्युलोक आदिके साथ सम्बन्ध 'यो भानुना पृथिवीं०' ( जिसने—भूताग्निने इस पृथ्वी, द्युलोक और अन्तरिक्षको व्याप्त किया है ) इत्यादि मन्त्रसे अवगत होता है। अथवा भूताग्नि जिसका शरीर है उस देवताके ऐश्वर्य योगसे द्युलोकादि अवयव हो सकते हैं। इसलिए वैश्वानर परमेश्वर नहीं है। सिद्धान्ती—इसपर कहते हैं—यह उक्त कथन ठीक नहीं है, क्योंकि उस प्रकारकी दृष्टिका उपदेश है। श्रुति स्थित वैश्वानर शब्द आदि कारणोंसे परमेश्वरका निराकरण करना ठीक नहीं है, क्योंकि उस प्रकारकी अर्थात् जठराग्निका त्याग न करनेवाली दृष्टिका उपदेश है। 'मनो ब्रह्मेत्युपासीत' ( मन ब्रह्म है, ऐसी उपासना करे ) इत्यादिके समान यहाँ परमेश्वरकी दृष्टिका जाठर वैश्वानरमें उपदेश किया गया है। अथवा 'मनोमयः प्राणशरीरो भारूपः' ( वह मनोमय प्राणशरीर भारूप है ) इत्यादिके समान जाठर वैश्वानर उपाधिवाला परमेश्वर यहाँ द्रष्टव्यरूपसे उपदिष्ट है। यदि यहाँ परमेश्वर विवक्षित न हो केवल जठराग्नि ही विवक्षित हो तो 'मूर्धैव सुतेजा' इत्यादि विशेषोंका असम्भव ही हो जायगा। किञ्च देवता और भूताग्निका आश्रयण-ग्रहण करनेसे भी [ 'द्युमूर्धत्वादि' ] इस विशेषका उपपादन जिस तरहसे नहीं हो सकता, वह सब अगले सूत्रमें कहेंगे। और यदि केवल

## सत्यानन्दी-दीपिका

किया गया है, क्योंकि वह पक्ष बलवान् है। इस अरुचिसे 'अथवा' से दूसरा पक्ष स्थापन करते हैं। जठराग्निमें द्युलोक मस्तकका सम्भव न होनेके कारण भूताग्नि ( द्वितीय विकल्प ) का ग्रहण किया गया है। परन्तु वह जड़ है, उसकी उपासना कैसे हो, अतः इस पक्षको भी छोड़कर उसके अभिमानी देवताका ग्रहण किया गया है, क्योंकि ऐश्वर्यके योगसे द्युलोकादि अवयव हो सकते हैं। और चेतन होनेसे वह उपासनाजन्य फलदाता भी है, अतः देवता वैश्वानर है, परमेश्वर नहीं।

* परमेश्वर दृष्टिसे उपास्य जठराग्निरूप प्रतीकके वाचक अग्नि और वैश्वानर शब्दोंसे लक्षणा द्वारा द्युमूर्धत्वादि विशिष्ट ईश्वर ही लक्ष्य है। और जठराग्नि आदि उपाधिरूप पक्षमें प्रधानरूपसे ईश्वर उपास्य है। इन दोनोंमें से प्रतीकपक्षमें ईश्वर गौणरूपसे उपास्य है और उपाधिपक्षमें

जाठरो विवक्ष्येत् * पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितत्वं केवलं तस्य स्यान्नतु पुरुषत्वम् । पुरुषमपि चैनमधीयते वाजसनेयिनः–'स एषोऽग्नि वैश्वानरो यत्पुरुष स यो हैतमेवमग्निं वैश्वानरं पुरुषं पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' (श० ब्रा० १०।५।११ ) इति परमेश्वरस्य तु सर्वात्मत्वात्पुरुषत्वं पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितत्वं चोभयमुपपद्यते । ये तु 'पुरुषविधमपि चैनमधीयते' इति सूत्रावयवं पठन्ति, तेषामेषोऽर्थः–केवलजाठरपरिग्रहे पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितत्वं केवलं स्यान्न पुरुषविधत्वम् । पुरुषविधमपि चैमनधीयते वाजसनेयिनः–'पुरुषविधं पुरुषेऽन्तः प्रतिष्ठितं वेद' इति । पुरुषविधत्वं च प्रकरणाद्यदधिदैवतं द्युमूर्धत्वादि पृथिवीप्रतिष्ठितत्वान्तम्, यच्चाध्यात्मं प्रसिद्धं द्युमूर्धत्वादि चुबुकप्रतिष्ठितत्वान्तं तत्परिगृह्यते ॥ २६ ॥

## अत एव न देवता भूतं च ॥ २७ ॥

पदच्छेद—अतः, एव, न देवता, भूतम्, च ।

सूत्रार्थ—( अतएव ) द्युमूर्धत्व आदि धर्मोंके असंभव होनेसे ही ( देवता ) देवता ( च ) अथवा ( भूतम् ) भूताग्नि ( न ) वैश्वानर शब्द वाच्य नहीं हो सकते ।

*यत्पुनरुक्तं भूताग्नेरपि मन्त्रवर्णे द्युलोकादिसंबन्धदर्शनान्मूर्धैव सुजेता इत्याद्यवयवकल्पनं तस्यैव भविष्यतीति, तच्छारीराया देवताया वैश्वर्ययोगादिति, तत्परिहर्तव्यम् । अत्रो-

---

जठराग्नि ही विवक्षित हो, तो उसमें पुरुष ( शरीर ) के भीतर स्थिति मात्र संभव हो सकेगी पुरुषत्व नहीं । और 'स एषोऽग्नि०' ( जो पुरुष है वह यह वैश्वानर अग्नि है जो इस वैश्वानर अग्निको इस प्रकार पुरुष सदृश और पुरुषके भीतर रहनेवाला जानता है वह सर्वत्र भोग करता है ) इस प्रकार वाजसनेयी शाखावाले वैश्वानरका पुरुषरूपसे भी अध्ययन करते हैं । सर्वात्मक होनेसे परमेश्वरमें पुरुषत्व और पुरुषके अन्दर प्रतिष्ठितत्व ( स्थिति ) ये दोनों उपपन्न होते हैं । और जो लोग 'पुरुष विधमपि' इस प्रकार सूत्रके अन्तिम भागका पाठ स्वीकार करते हैं उनके मतमें यह अर्थ है—केवल जठराग्निका ग्रहण करें तो उसमें पुरुषके अन्दर प्रतिष्ठितत्व मात्र सम्भव होगा पुरुष सदृशत्व नहीं । किन्तु 'पुरुषविधं०' ( जो इसे पुरुष सदृश और पुरुषके अन्तर प्रतिष्ठित जानता है ) इस प्रकार वाजसनेयी शाखावाले इसका पुरुष सदृशरूपसे भी अध्ययन करते हैं । द्युमूर्धत्वादिसे लेकर पृथ्वी प्रतिष्ठितत्व पर्यन्त यह अधिदैव और द्युमूर्धत्वादिसे लेकर चुबुक प्रतिष्ठितत्व पर्यन्त जो प्रसिद्ध अध्यात्म पुरुषसदृशत्व है वह प्रकरणसे ग्रहण किया जाता है ॥ २६ ॥

मन्त्रमें भूताग्निका भी द्युलोक आदिके साथ सम्बन्ध देखनेमें आता है, इसलिये 'मूर्धैव सुतेजाः' इत्यादि अवयव कल्पना उसीमें होगी अथवा उस शरीरवाले देवतामें ऐश्वर्य योगसे उक्त अवयव कल्पना होगी ऐसा जो कहा गया है, उसका परिहार करना चाहिए । इस पर कहते हैं—

### सत्यानन्दी–दीपिका

मुख्यरूपसे, इतना दोनों पक्षोंमें अन्तर है । इस प्रकार यहाँ वैश्वानर शब्दसे परमेश्वर ही ग्राह्य है ।

* पहले ईश्वरका प्रतीकरूपसे और जठराग्निका उपाधिरूपसे ग्रहण किया गया है । परन्तु अब उसका दोनों रूपसे स्वीकार न कर केवल जठराग्निको यदि वैश्वानररूपसे स्वीकार करें तो उसमें पुरुषत्व सम्भव नहीं है, क्योंकि वह जड़ है । अब जठराग्निमें उक्त पुरुष सदृशत्वका भी 'पुरुषत्वमपि' आदिसे निषेध करते हैं । यद्यपि जठराग्निमें देहव्यापित्व पुरुष सदृशत्व है, तो भी प्रकरणके बलसे देहव्यापित्व-पुरुषसदृशत्व यहाँ विवक्षित नहीं है, किन्तु द्युमूर्धत्वादिसे लेकर पृथ्वी प्रतिष्ठितत्व पर्यन्त विराट् देहव्यापित्वरूप अधिदैव पुरुष सदृशत्व है तथा उपासकके मस्तकसे लेकर चुबुक-ठोड़ी पर्यन्त अङ्गोंमें ईश्वर संपत्ति अध्यात्म पुरुष सदृशत्व है, वह यहाँ विवक्षित है । अङ्गोंमें ईश्वर संपत्ति कैसे होती है यह आगे कहेंगे ॥ २६ ॥

च्यते-अत एवोक्तेभ्यो हेतुभ्यो न देवता वैश्वानरः। तथा भूताग्निरपि न वैश्वानरः। नहि भूताग्नेरौष्ण्यप्रकाशमात्रात्मकस्य द्युमूर्धत्वादिकल्पनोपपद्यते; विकारस्य विकारान्तरात्मत्वासंभवात्। तथा देवतायाः सत्यप्यैश्वर्ययोगे न द्युमूर्धत्वादिकल्पना संभवति। अकारणत्वात्परमेश्वराधीनैश्वर्यत्वाच्च। आत्मशब्दासंभवश्च सर्वेष्वेषु पक्षेषु स्थित एव ॥ २७ ॥

## साक्षादप्यविरोधं जैमिनिः ॥ २८ ॥

पदच्छेद—साक्षाद्, अपि, अविरोधम्, जैमिनिः ।

सूत्रार्थ—(जैमिनिः) जैमिनि मुनिका मत है कि ब्रह्ममें (साक्षादपि) जठराग्नि रूप उपाधिके विना भी वैश्वानरशब्दका ( अविरोधम् ) विरोध नहीं है अर्थात् वैश्वानरशब्द साक्षात् परमेश्वरका ही वाचक है ।

* पूर्वं जाठराग्निप्रतीको जाठराग्न्युपाधिको वा परमेश्वर उपास्य इत्युक्तमन्तःप्रतिष्ठितत्वाद्यनुरोधेन,इदानीं तु विनैव प्रतीकोपाधिकल्पनाभ्यां साक्षादपि परमेश्वरोपासनपरिग्रहे न कश्चिद्विरोध इति जैमिनिराचार्यो मन्यते। ननु जाठराग्न्यपरिग्रहेऽन्तःप्रतिष्ठितत्ववचनं शब्दादीनि च कारणानि विरुध्येरन्निति। अत्रोच्यते—अन्तःप्रतिष्ठितत्ववचनं तावन्न विरुध्यते। नहीह 'पुरुषविधं पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' इति जाठराग्न्यभिप्रायेणेदमुच्यते; तस्याप्रकृतत्वादसंशब्दितत्वाच्च। कथं तर्हि? यत्प्रकृतं मूर्धादिचुबुकान्तेषु पुरुषावयवेषु पुरुषविधत्वं

---

अतएव-उक्त हेतुओंसे ही वैश्वानर देवता नहीं है। तथा भूताग्नि भी वैश्वानर नहीं है, क्योंकि औष्ण्यप्रकाशमात्रात्मक भूताग्निमें द्युमूर्धत्वादि कल्पना युक्त नहीं है। क्योंकि विकार अन्य विकारका आत्मा ( स्वरूप ) भी नहीं हो सकता। तथा ऐश्वर्य योग होनेपर भी देवतामें द्युमूर्धत्वादि कल्पना संभव नहीं है, कारण कि वह किसीका उपादानकारण नहीं है और उसका ऐश्वर्य परमेश्वरके अधीन है। इन उक्त सभी पक्षोंमें आत्मशब्दका प्रयोग भी तो असम्भव है ऐसा सिद्ध है ॥ २७ ॥

पहले 'अन्तः प्रतिष्ठितत्व' आदि वचनके बलसे कहा गया है कि जठराग्नि जिसका प्रतीक है अथवा जठराग्नि जिसकी उपाधि है ऐसा परमेश्वर उपास्य है। किन्तु यहाँ आचार्य जैमिनिका अभिमत है कि वैश्वानरशब्दसे प्रतीक और उपाधिकी कल्पनाको त्याग कर साक्षात्-सीधे ही परमेश्वरकी उपासना स्वीकार करनेमें कोई विरोध नहीं है। यदि जठराग्निको स्वीकार नहीं करें तो [ परमेश्वरमें ] अन्तःप्रतिष्ठितत्व वचन और शब्द आदि कारण बाधित हो जायँगे? तो इसके उत्तरमें कहा जाता है कि अन्तःप्रतिष्ठितत्व वचन तो विरुद्ध नहीं है, क्योंकि 'पुरुषविधं०' ( पुरुषके सदृश और पुरुषके अन्तःप्रतिष्ठितको जो जानता है ) यह कथन जठराग्निके अभिप्रायसे नहीं कहा गया है, क्योंकि यहाँ जठराग्निका प्रकरण नहीं है और अग्नि आदि शब्दोंका वाच्य नहीं है। तब किस अभिप्रायसे कहा गया है? मस्तकसे लेकर ठोड़ी तक पुरुषके अवयवोंमें जो प्रकृत पुरुषसदृश्यत्व कल्पित है उसके अभिप्रायसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'द्युमूर्धा' इत्यादि अवयवोंका प्रतिपादन, उपासकको सर्व फल प्राप्ति और उसके सर्वपापका नाश 'को न आत्मा किं ब्रह्म' ( हमारा आत्मा कौन है ब्रह्म क्या है ) इस प्रकारका उपक्रम इत्यादि हेतु (लिङ्ग) भूताग्नि अथवा देवतामें सम्भव नहीं हैं, इसलिए भूताग्नि अथवा देवता 'वैश्वानर' शब्दका वाच्यार्थ नहीं है। अतएव 'वैश्वानर' शब्दसे परमेश्वरका ग्रहण करना ही सर्वथा युक्त है ॥ २७ ॥

* पहले अग्नि और वैश्वानर शब्द ईश्वरके लक्षक कहे गये हैं। अब प्रतीक और उपाधिके त्यागसे विराट पुरुष स्वरूप भगवान् वैश्वानरका मस्तकसे लेकर ठोडी पर्यन्त अङ्गोंमें आरोप कर ध्यान ( संपदुपासना ) करना चाहिए, ऐसा स्वीकार करनेपर भी शब्द आदिका विरोध नहीं है, क्योंकि अग्नि और वैश्वानर शब्द योगवृत्तिसे ईश्वर वाचक हैं और 'अन्तःस्थित्व' आदि धर्म परमेश्वरमें

कल्पितं तदभिप्रायेणेदमुच्यते—'पुरुषविधं पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' इति। यथा वृक्षे शाखां प्रतिष्ठितां पश्यतीति तद्वत्। * अथवा यः प्रकृतः परमात्माऽध्यात्ममधिदैवतं च पुरुषविधत्वोपाधिस्तस्य यत्केवलं साक्षिरूपं तदभिप्रायेणेदमुच्यते—'पुरुषविधं पुरुषेऽन्तःप्रतिष्ठितं वेद' इति। निश्चिते च पूर्वापरालोचनवशेन परमात्मपरिग्रहे तद्विषय एव वैश्वानरशब्दः केनचिद्योगेन वर्तिष्यते। विश्वश्चायं नरश्चेति, विश्वेषां वाऽयं नरः, विश्वे वा नरा अस्येति विश्वानरः परमात्मा; सर्वात्मत्वात्। विश्वानर एव वैश्वानरः। तद्धितोऽनन्यार्थः, राक्षसवायसादिवत्। अग्निशब्दोऽप्यग्रणीत्वादियोगाश्रयणेन परमात्मविषय एव भविष्यति। गार्हपत्यादिकल्पनं प्राणाहुत्यधिकरणत्वं च परमात्मनोऽपि सर्वात्मत्वादुपपद्यते ॥ २८ ॥

कथं पुनः परमेश्वरपरिग्रहे प्रादेशमात्रश्रुतिरुपपद्यत इति तां व्याख्यातुमारभते—

## अभिव्यक्तेरित्याश्मरथ्यः ॥ २९ ॥

पदच्छेद—अभिव्यक्तेः, इति, आश्मरथ्यः।

सूत्रार्थ—( आश्मरथ्यः ) आश्मरथ्यका मत है कि इति ( यह ) प्रादेशमात्र श्रुति ( अभिव्यक्तेः ) अभिव्यक्तिके लिए है अर्थात् अभिव्यक्तिके अभिप्रायसे है।

अतिमात्रस्यापि परमेश्वरस्य प्रादेशमात्रत्वमभिव्यक्तिनिमित्तं स्यात्। अभिव्यज्यते

---

'पुरुष वधं पुरुपेऽन्तः प्रतिष्ठितं वेद' ऐसा कहा गया है। जैसे 'वृक्षमें शाखाको अन्तःप्रतिष्ठित हुआ देखता है' यह व्यवहार होता है, वैसे प्रकृतमें है, अथवा जिस प्रकृत परमात्माकी अधिदैव और अध्यात्म पुरुष सदृश्यत्व उपाधि है उसका उपाधिसे रहित जो केवल साक्षिरूप है उसके अभिप्रायसे 'पुरुषविधं पुरुषेऽन्तः प्रतिष्ठितं वेद' ऐसा कहा गया है। पूर्वापर पर्यालोचनके बलसे परमात्माका ग्रहण निश्चत होनेपर वैश्वानर शब्द भी किसी योगवृत्तिसे परमेश्वर परक ही होगा। 'विश्वश्चायं नरः च' ( सकल प्रपञ्च रूप यह नर-पुरुष ) अथवा 'विश्वेषां वाऽयं नरः' ( सब कार्यका कर्ता ) 'विश्वे नराः' ( सब जीव हैं इसके ) 'विश्वानरः' अर्थात् परमात्मा, क्योंकि वह परमात्मा सर्वात्मक है। किञ्च विश्वानर ही वैश्वानर कहलाता है। यहांपर तद्धित प्रत्यय स्वार्थमें है। राक्षस, वायस आदिके समान। अग्निशब्द भी अग्रणीत्व ( कर्मफल प्राप्ति कराना ) आदिके योगका आश्रयण करनेसे परमात्मा विषयक ही होगा। सर्वात्मक होनेसे परमात्मामें भी गार्हपत्य आदि कल्पना और प्राणाहुतिका अधिकरणत्व युक्त है ॥ २८ ॥

वैश्वानर आदि शब्दोंसे परमेश्वरका परिग्रह करें तो पुनः प्रादेशमात्र श्रुति कैसे उपपन्न होगी ? ऐसी आशङ्काके होनेपर उस श्रुतिका व्याख्यान करनेके लिए सूत्र आरम्भ करते हैं—

निःसीम सर्वगत परमेश्वरमें प्रादेशमात्रत्व कथन अभिव्यक्तिके लिए है। उपासकोंके लिए

### सत्यानन्दी-दीपिका

सम्भावित हैं। इसलिए यहां 'अन्तःस्थित्व' शब्दका अर्थ उदर स्थितत्व नहीं है, किन्तु नखसे लेकर शिखा पर्यन्त अवयव समूहरूप पुरुष शरीरमें मस्तकसे लेकर ठोड़ी पर्यन्त अङ्ग वृक्षमें शाखाकी तरह स्थित हैं, उन अङ्गोंमें सम्पन्न वैश्वानर पुरुषमें अन्तः प्रतिष्ठित कहलाता है।

* रक्ष एव राक्षसः' जैसे यहाँ स्वार्थमें तद्धित प्रत्यय है, वैसे 'विश्वानर एव वैश्वानरः' में भी समझना चाहिए। 'नि' प्रत्ययान्त गमन अर्थमें अगि धातुसे अग्नि शब्द निष्पन्न हुआ है। 'अंगयति गमयत्यग्रं कर्मणः फलं जगतोऽग्रं जन्म वा प्रापयतीत्यग्निरग्रणीरुक्तः' (कर्मफलको अथवा जगत्के जन्मको जो प्राप्त कराता है वह अग्रणी या अग्नि कहा जाता है) इस व्युत्पत्तिके आधारपर कर्मफलको अथवा जगत्को जन्म देनेवाला तो परमात्मा ही है, अतः श्रुति आदिमें वैश्वानर अग्नि आदि शब्दोंसे परमात्माका ही ग्रहण करना चाहिए भूताग्नि आदिका नहीं। सर्वात्मक होनेसे परमात्मामें गार्हपत्य आदि तीनों अग्नियोंकी कल्पना और 'प्राणाय स्वाहा' इस प्रकार प्राणाहुतिकी अधिकरणता सर्वथा युक्त है ॥२८॥

किल प्रादेशमात्रपरिमाणः परमेश्वर उपासकानां कृते । * प्रदेशेषु वा हृदयादिषूपलब्धिस्थानेषु विशेषेणाभिव्यज्यते । अतः परमेश्वरेऽपि प्रादेशमात्रश्रुतिरभिव्यक्तेरुपपद्यत इत्याश्मरथ्य आचार्यो मन्यते ॥ २९ ॥

## अनुस्मृतेर्बादरिः ॥ ३० ॥

पदच्छेद—अनुस्मृतेः, बादरिः ।

सूत्रार्थ—( अनुस्मृतेः ) प्रादेश मात्र परिमाणवाले हृदयमें स्थित मनसे ध्येय होनेके कारण परमेश्वर प्रादेशमात्र कहा जाता है, ( बादरिः ) यह आचार्य बादरिका मत है ।

प्रादेशमात्रहृदयप्रतिष्ठेन वाऽयं मनसाऽनुस्मर्यते तेन प्रादेशमात्र इत्युच्यते । यथा प्रस्थमिता यवाः प्रस्था इत्युच्यन्ते, तद्वत् । यद्यपि च यवेषु स्वगतमेव परिमाणं प्रस्थसम्बन्धाद्व्यज्यते । नचेह परमेश्वरगतं किंचित्परिमाणमस्ति यद्धृदयसम्बन्धाद्व्यज्यते । तथापि प्रयुक्तायाः प्रादेशमात्रश्रुतेः संभवति यथाकथंचिदनुस्मरणमालम्बनमित्युच्यते । प्रादेशमात्रत्वेन वायमप्रादेशमात्रोऽप्यनुस्मरणीयः प्रादेशमात्रश्रुत्यर्थवत्तायै । एवमनुस्मृतिनिमित्ता परमेश्वरे प्रादेशमात्रश्रुतिरिति बादरिराचार्यो मन्यते ॥ ३० ॥

---

परमेश्वर प्रादेशमात्रपरिणामरूपसे ही अभिव्यक्त होता है । अथवा प्रदेशविशेषोंमें हृदयादि उपलब्धिस्थानोंमें विशेषरूपसे अभिव्यक्त होता है, इसलिए परमेश्वरमें भी प्रादेशमात्र श्रुति अभिव्यक्तिके कारण उपपन्न होती है । ऐसा आचार्य आश्मरथ्य मानते हैं ॥ २९ ॥

अथवा प्रादेशमात्र हृदयस्थित मनसे इस परमेश्वरका स्मरण किया जाता है । इसलिए वह परमेश्वर प्रादेशमात्र कहलाता है । जैसे प्रस्थसे नापे हुए यव-जौ प्रस्थ† कहलाते हैं । यद्यपि यवोंका अपना परिमाण ही प्रस्थके सम्बन्धसे अभिव्यक्त होता है, परन्तु यहाँ परमेश्वरगत कुछ भी परिमाण नहीं है जो हृदयके सम्बन्धसे व्यक्त हो, तथापि परमेश्वरके ध्यानमें प्रयुक्त हुई 'प्रादेशमात्र' श्रुतिका किसी प्रकार आलम्बन हो सकता है, इसलिए ऐसा कहा है । अथवा [ सूत्रका दूसरा अर्थ ] प्रादेशमात्र श्रुतिकी सार्थकताके लिए प्रादेशमात्र न होनेपर भी उस परमेश्वरका प्रादेशमात्ररूपसे हृदयमें स्मरण करना चाहिए । इस प्रकार प्रादेशमात्र श्रुति परमेश्वरके ध्यानके लिए है ऐसा बादरि आचार्य मानते हैं ॥ ३० ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति' ( कठ० २।१।१२ ) ( जो अङ्गुष्ठमात्र पुरुष शरीरके मध्यमें रहता है ) 'तमात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीराः' ( कठ० २।२।१२ ) ( अपनी बुद्धिमें स्थित उस आत्मदेवको जो धीर विवेकी पुरुष देखते हैं ) 'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति' ( गीता० १८।६१ ) ( हे अर्जुन ! ईश्वर सर्व प्राणियोंके हृदयरूपी देशमें रहता है ) इस प्रकार श्रुति और स्मृतिमें परमेश्वरकी अभिव्यक्तिका स्थान हृदय ही कहा गया है, वह हृदय प्रादेश परिमाणवाला है । अङ्गुष्ठ और तर्जनीके फैलानेमें जितना स्थान आता हो वह प्रादेश कहलाता है । इसप्रकार परमेश्वरमें प्रादेश उपाधिके कारण प्रादेश परिमाणका व्यवहार होनेमें कोई विरोध नहीं है ॥ २९ ॥

† 'अष्टमुष्टिर्भवेत् कुञ्चिः कुञ्चयोऽष्टौ तु पुष्कलम् । पुष्कलानि च चत्वारि आढकः परिकीर्तितः ॥' इस मतके अनुसार २५६ मुष्टिका एक आढ़क होता है, उसका चतुर्थांश पुष्कल-प्रस्थ कहलाता है । किसीके मतमें १०२४ मुष्टिका एक आढ़क होता है, उसका चतुर्थांश २५६ मुष्टिका एक प्रस्थ होता है ।

## संपत्तेरिति जैमिनिस्तथा हि दर्शयति ॥ ३१ ॥

पदच्छेद—सम्पत्तेः, इति, जैमिनिः, तथा, हि, दर्शयति ।

सूत्रार्थ—( सम्पत्तेः ) मस्तकसे लेकर ठोड़ी पर्यन्त प्रादेशमात्र स्थानमें सम्पत्तिसे वैश्वानरको उपास्य प्रतिपादित करनेसे परमेश्वरमें भी प्रादेशमात्रत्व युक्त है । ऐसा ( जैमिनिः ) जैमिनि आचार्य मानते हैं । ( तथाहि दर्शयति ) वैसे ही वाजसनेयिब्राह्मण भी मस्तकादिसे लेकर ठोड़ी पर्यन्त स्थानमें वैश्वानरका सम्पादन करते हुए प्रादेशमात्र सम्पत्तिको परमात्मामें दिखलाता है ।

***संपत्तिनिमित्ता वा स्यात्प्रादेशमात्रश्रुतिः। कुतः? तथा हि—समानप्रकरणं वाजसनेयिब्राह्मणं द्युप्रभृतीन्पृथिवीपर्यन्तांस्त्रैलोक्यात्मनो वैश्वानरस्यावयवानध्यात्ममूर्धप्रभृतिषु चुबुकपर्यन्तेषु देहावयवेषु संपादयत्प्रादेशमात्रसंपत्तिं परमेश्वरस्य दर्शयति—**'प्रादेशमात्रमिव ह वै देवाः सुविदिता अभिसंपन्नास्तथा नु व एतान्वक्ष्यामि यथा प्रादेशमात्रमेवाभिसंपादयिष्यामीति। स होवाच मूर्धानमुपदिशन्नुवाचैष वा अतिष्ठा वैश्वानर इति । चक्षुषी उपदिशन्नुवाचैष वै सुतेजा वैश्वानर इति । नासिके उपदिशन्नुवाचैष वै पृथग्वर्त्मात्मा वैश्वानर इति । मुख्यमाकाशमुपदिशन्नुवाचैष वै बहुलो वैश्वानर इति । मुख्या अप उपदिशन्नुवाचैष वै रयिर्वैश्वानर इति । चुबुकमुपदिशन्नुवाचैष वै प्रतिष्ठा वैश्वानर इति' । **चुबुकमित्यधरं मुखफलकमुच्यते। यद्यपि वाजसनेयके द्यौरतिष्ठात्वगुणा समाम्नायते, आदित्यश्च सुतेजस्त्वगुणः। छान्दोग्ये पुनर्द्यौः सुतेजस्त्वगुणा**

---

अथवा प्रादेशमात्र श्रुति सम्पत्ति निमित्तक हो सकती है, क्योंकि इसी प्रकार समान प्रकरण वाला वाजसनेयिब्राह्मण द्यु आदि लोकसे लेकर पृथिवी पर्यन्त त्रैलोक्यस्वरूप वैश्वानरके अवयवोंको अध्यात्म मस्तक आदिसे लेकर चुबुक पर्यन्त दैहिक अवयवोंमें सम्पादन करता हुआ परमेश्वरकी प्रादेशमात्र सम्पत्ति दिखलाता है । 'प्रादेशमात्रमिव ह वै देवाः०' (पूर्वकालमें देवताओंने अपरिच्छिन्न ईश्वरको भी सम्पत्ति [ उपासना ]से प्रादेशमात्रके समान जानकर प्राप्त किया । जैसे मैं वैश्वानरको प्रादेशमात्र सम्पादन कर सकूँ वैसे उनको [ द्युलोकादि अवयवोंको ] कहूँगा, ऐसा उनसे कहा, मस्तकका उपदेशकर उसने कहा निश्चय यह मेरा मस्तक भू आदि लोकोंसे ऊपर स्थित है, अतः द्युलोक वैश्वानर है । नेत्रोंका उपदेशकर कहा, निश्चय यह अत्यन्त तेजवाला वैश्वानर है । नासिकाका उपदेशकर कहा, निश्चय यह भिन्न-भिन्न गतिवाला वायु वैश्वानर है । मुखस्थ आकाशका उपदेशकर कहा निश्चय यह व्यापक वैश्वानर है । मुखस्थ जलका उपदेशकर कहा, निश्चय यह रयिरूप जल वैश्वानर है । चिबुकका उपदेशकर कहा, निश्चय यह प्रतिष्ठारूप वैश्वानर है ) मुखके नीचेके भागको चिबुक अर्थात् मुखफलक कहते हैं । यद्यपि वाजसनेयकमें द्युलोकको अतिष्ठात्व ( ऊपर स्थित ) गुणवाला और

### सत्यानन्दी-दीपिका

* इसप्रकार राजा अश्वपतिने प्राचीनशाल आदि ऋषियोंसे प्रतिज्ञाकर अपने मस्तकको वैश्वानरका मस्तक कहा है । अभिप्राय यह है कि अध्यात्ममस्तकका अधिदैवमस्तकके साथ सम्पदुपासनासे अभेदकर ध्यान करना चाहिए । इसीप्रकार नेत्रादिमें भी समझना चाहिए अर्थात् अपने नेत्रपर संकेतकर कहा अतितेजस्वी सूर्य वैश्वानरका नेत्र है । यहाँ नासिका शब्दसे नासिकामें रहनेवाला प्राण ग्राह्य है। अध्यात्मप्राणमें वैश्वानरके अधिदैव प्राण वायुकी दृष्टि करनी चाहिए । मुखस्थ आकाश ( अध्यात्म आकाश ) में अधिदैव आकाशकी दृष्टि करनी चाहिए । मुखस्थ लार ( अध्यात्मजल ) में वैश्वानरकी वस्तिमें स्थित अधिदैव सरित्समुद्रादिरूप जलकी दृष्टि करनी चाहिए । अध्यात्म चुबुकमें प्रतिष्ठा ( वैश्वानरके पादरूप पृथिवी ) की दृष्टि करनी चाहिए । इसप्रकार प्रत्येक अध्यात्म अङ्गोंमें प्रत्येक अधिदैव अङ्गोंकी स्थितिरूप सम्पत्ति करके पुनः अधिदैव अङ्गोंसे अभिन्न अध्यात्म अङ्गोंमें अभेदरूपसे समष्टि वैश्वानर परमात्माको स्थापनकर उपासना करे ॥ ३१ ॥

समाम्नायते, आदित्यश्च विश्वरूपत्वगुणः। तथापि नैतावता विशेषेण किंचिद्धीयते; प्रादेशमात्रश्रुतेरविशेषात्। सर्वशाखाप्रत्ययत्वाच्च। संपत्तिनिमित्तां प्रादेशमात्रश्रुतिं युक्ततरां जैमिनिराचार्यो मन्यते ॥३१॥

## आमनन्ति चैनमस्मिन् ॥३२॥

पदच्छेद—आमनन्ति, च, एनम्, अस्मिन्।

सूत्रार्थ—( च ) और ( आमनन्ति ) जाबालशाखावाले कहते हैं कि ( अस्मिन् ) प्रादेश परिमाणमें मस्तक और ठोड़ीके मध्यमें ( एनम् ) परमेश्वरकी उपासना करनी चाहिए।

* आमनन्ति चैनं परमेश्वरमस्मिन् मूर्धचुबुकान्तराले जाबालाः—'य एषोऽनन्तोऽव्यक्त आत्मा सोऽविमुक्ते प्रतिष्ठित इति। सोऽविमुक्तः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति। वरणायां नास्यां च मध्ये प्रतिष्ठित इति। का वै वरणा का च नासीति' (जाबाल० १) तत्र चेमामेव नासिकां या सर्वाणीन्द्रियकृतानि पापानि वारयतीति सा वरणा, सर्वाणीन्द्रियकृतानि पापानि नाशयतीति सा नासीति वरणा नासीति निरुच्य, पुनरप्यामनन्ति—'कतमच्चास्य स्थानं भवतीति। भ्रुवोर्घ्राणस्य च यः संधिः स एष द्युलोकस्य परस्य च संधिर्भवतीति' (जाबा० १) तस्मादुपपन्ना परमेश्वरे प्रादेशमात्रश्रुतिः। * अभिविमानश्रुतिः प्रत्यगात्मत्वाभिप्राया। प्रत्यगात्मतया सर्वैः प्राणिभिरभिविमीयत इत्यभिविमानः। अभिगतो वाऽयं प्रत्यगात्मत्वाद्विमानश्च मानवियोगा-

---

आदित्यको सुतेजस्त्व गुणवाला कहा गया है। तथा छान्दोग्यमें द्युलोकको सुतेजस्त्व गुणवाला और आदित्यको विश्वरूपत्व गुणवाला कहा है, तथापि इतने विशेषसे कुछ हानि नहीं होती, क्योंकि प्रादेशमात्र श्रुति समान ही है और सब शाखाओंमें प्रतीयमान वैश्वानर उपासना समान ( एक ) है, इसलिए प्रादेशमात्र श्रुतिको संपत्ति निमित्तक मानना ही विशेष युक्त है, यह जैमिनि आचार्यका मत है ॥३१॥

जाबाल शाखावाले इस मस्तक और चिबुकके बीचमें परमेश्वरका स्थान कहते हैं। 'य एषो०' ( जो यह अनन्त, अपरिच्छिन्न, अव्यक्त आत्मा है वह जीवमें प्रतिष्ठित है। वह जीव किसमें प्रतिष्ठित है? वरणा और नासिके बीचमें प्रतिष्ठित है। वरणा और नासि क्या है? ) और वहाँ इस भ्रुव सहित नासिकाका ही वरणा नासि ऐसा निर्वचन कर, जो इन्द्रिय कृत सब पापोंका वारण करती है वह वरणा ( भ्रुव ) है और जो इन्द्रिय कृत सब पापोंका नाश करती है वह नासि ( नासिका ) है, ऐसा निर्वचनकर पुनः कहते हैं 'कतमच्चास्य०' (इसका कौन सा स्थान है, भ्रू और नासिकाकी जो संधि है, वह इस द्युलोक और परलोककी सन्धि है ) इसलिए परमेश्वरमें प्रादेशमात्र श्रुति उपपन्न है। अभिविमान श्रुति प्रत्यगात्माके अभिप्रायसे है। प्रत्यगात्मरूपसे सब प्राणी जिसको जानें वह अभिविमान है। अथवा प्रत्यगात्मरूपसे अभिगत और विमान ( परिमाण रहित ) होनेके कारण वह अभिविमान

### सत्यानन्दी-दीपिका

* परमेश्वरमें सम्पत्तिसे प्रादेशमात्र श्रुतिकी उपपन्नता दिखलाकर अब इस विषयमें दूसरी श्रुतिकी सम्मति 'आमनन्ति' आदि भाष्यसे दिखलाते हैं। अत्रिने याज्ञवल्क्यसे प्रश्न किया कि जीवका स्थान क्या है? याज्ञवल्क्य—भ्रू तथा घ्राणकी जो सन्धि है अर्थात् दो भौंहोंका जो मध्य स्थान है वह स्वर्गलोक और ब्रह्मलोककी सन्धिरूपसे ध्यान करने योग्य है। दोनों लोकोंकी सन्धिका स्थान ही जीवका स्थान है। उसमें स्वर्गलोक तथा ब्रह्मलोककी दृष्टि करनी चाहिए। जीवस्थानमें प्रत्यग्रूपसे परमात्मा उपास्य है, अतः परमेश्वरमें प्रादेशमात्र श्रुति सर्वथा उपपन्न है।

* अधिदैव द्युमूर्धादिको अध्यात्म मूर्धादिमें सम्पादनकर अवयवोंके अभेदसे अवयवीका अभेद होनेपर द्युमूर्धादि विशिष्ट वैश्वानरकी आत्मरूपसे उपासना करना, यह प्रथम पक्ष है। और वैश्वानरके द्युमूर्धादिको अपने मूर्धासे लेकर चुबुक पर्यन्त छः अङ्गोंमें सम्पादनकर सर्वात्मा वैश्वानर ध्येय है, यह

दित्यभिविमानः। अभिविमिमीते वा सर्वं जगत्कारणत्वादित्यभिविमानः। तस्मात्परमेश्वरो वैश्वानर इति सिद्धम् ॥ ३२ ॥

इति श्रीमच्छङ्करभगवत्पादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये प्रथमाध्यायस्य द्वितीयः पादः ॥ २ ॥

---

## प्रथमाध्याये तृतीयः पादः।

[ अत्रास्पष्टब्रह्मलिङ्गानां प्रायो ज्ञेयब्रह्मविषयाणां विचारः ]

( १ द्युभ्वाद्यधिकरणम् सू० १-७ )

### द्युभ्वाद्यायतनं स्वशब्दात् ॥ ॥

पदच्छेद—द्युभ्वाद्यायतनम्, स्वशब्दात्।

सूत्रार्थ—( द्युभ्वाद्यायतनम् ) 'यस्मिन् द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षमोतम्' इत्यादि श्रुतिमें कहा गया है कि द्युलोक, भूलोक, अन्तरिक्ष आदि लोक जिसमें कल्पित हैं, वह प्रतीयमान आश्रय ब्रह्म ही है, ( स्वशब्दात् ) क्योंकि ब्रह्मका वाचक आत्मशब्द श्रुतिमें है।

* इदं श्रूयते—'यस्मिन्द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षमोतं मनः सह प्राणैश्च सर्वैः। तमेवैकं जानथ आत्मानमन्या वाचो विमुञ्चथामृतस्यैष सेतुः' ( मुण्ड० २।२।५ ) इति अत्र यदेतद्द्युप्रभृतीनामोतत्ववचनादायतनं किंचिदवगम्यते, तत्किं परं ब्रह्म स्यात्, आहोस्विदर्थान्तरमिति संदिह्यते तत्रार्थान्तरं किमप्यायतनं स्यादिति प्राप्तम्। कस्मात् ? 'अमृतस्यैष सेतुः' इति श्रवणात्।

---

है। अथवा जगत्का कारण होनेसे वह सबका निर्माता है, अतः अभिविमान है। इससे सिद्ध हुआ कि परमेश्वर ही वैश्वानर है ॥ ३२ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्कर भाष्य-भाषानुवादके प्रथम अध्यायका द्वितीय पाद समाप्त ॥२॥

'यस्मिन् द्यौः पृथिवी०' ( जिसमें द्युलोक, पृथिवी और अन्तरिक्ष, और सम्पूर्ण प्राणों ( इन्द्रियों ) सहित मन गुँथा हुआ है, उस एक आत्माको ही जानो, और सब बातोंको छोड़ दो, यही अमृत-मोक्ष प्राप्तिका सेतु-साधन है ) ऐसी श्रुति है। इस श्रुतिमें द्युलोक आदिका 'ओतप्रोत' इस वचनसे जो यह कोई एक आश्रय प्रतीत होता है। क्या वह परब्रह्म है अथवा कोई अन्य पदार्थ, इसप्रकार सन्देह होता है। पूर्वपक्षी—यहाँ कोई अन्य पदार्थ ही आश्रय है, ऐसा प्राप्त होता है, किससे ? इससे कि 'अमृतस्यैष सेतुः' ( यह अमृतका सेतु है) ऐसी श्रुति है। यह लोकमें प्रसिद्ध है कि

#### सत्यानन्दी-दीपिका

द्वितीय पक्ष है। और द्युमूर्धादि उपलक्षित अनन्त अव्यक्त चिदात्माकी चिदाभासरूपमें जीवमें स्थितिका सम्पादनकर चिदाभासरूप जीवको नासिका और भ्रूके मध्यमें सम्पादन करे अर्थात् नासिकाके मूल स्थान दो भ्रुवोंके मध्यमें स्थित जीवरूप चिदाभासमें विम्बरूपसे साक्षी व अधिष्ठानरूपसे स्थित चिदात्मा विश्वेश्वररूप वैश्वानरका प्रत्यगात्मरूपसे ध्यान करना चाहिए, यह तृतीय पक्ष है। इन सब पक्षोंका पर्यालोचन करनेपर यह सिद्ध हुआ कि पमेश्वर ही वैश्वानर है जठराग्नि आदि नहीं। अत वैश्वानर वाक्य उपास्य ब्रह्ममें ही संगत होता है। पूर्वपक्षमें जठराग्नि आदिकी उपासना है, सिद्धान्तमें ब्रह्मकी ॥३२॥

॥ स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के प्रथम अध्यायका द्वितीय पाद समाप्त ॥

---

* द्वितीयपादमें 'तस्य ह वा एतस्यात्मनो०' ( उन वैश्वानर आत्माका सुदीप्त मूर्धा है और विश्वरूप सूर्य चक्षु है ) इत्यादि सविशेष वस्तुके प्रतिपादक वाक्योंका ब्रह्ममें समन्वय दिखलाया गया है। अब निर्विशेष वस्तुके प्रतिपादक वाक्योंका ब्रह्ममें समन्वय दिखलानेके लिए तृतीय पाद आरम्भ

पारवान्हि लोके सेतुः प्रख्यातः। नच परस्य ब्रह्मणः पारवत्त्वं शक्यमभ्युपगन्तुं 'अनन्तमपारम्' ( बृह० २।४।१२ ) इति श्रवणात्। अर्थान्तरे चायतने परिगृह्यमाणे स्मृतिप्रसिद्धं प्रधानं परिग्रहीतव्यम्; तस्य कारणत्वादायतनत्वोपपत्तेः। श्रुतिप्रसिद्धो वा वायुः स्यात्, 'वायुर्वै गौतम तत्सूत्रं वायुना वै गौतम सूत्रेणायं च लोकः परश्च लोकः सर्वाणि च भूतानि संदृब्धानि भवन्ति' ( बृह० ३।७।२ ) इति वायोरपि विधारणत्वश्रवणात्। शारीरो वा स्यात्। तस्यापि भोक्तृत्वाद्भोग्यं प्रपञ्चं प्रत्यायतनत्वोपपत्तेरित्येवं * प्राप्त इदमाह—द्युभ्वाद्यायतनमिति। द्यौश्च भूश्च द्युभुवौ, द्युभुवावादी यस्य तदिदं द्युभ्वादि। यदेतदस्मिन्वाक्ये द्यौः पृथिव्यन्तरिक्षं मनः प्राणा इत्येवमात्मकं जगदोतत्वेन निर्दिष्टं तस्यायतनं परं ब्रह्म भवितुमर्हति। कुतः? स्वशब्दात्, आत्मशब्दादित्यर्थः। आत्मशब्दो हीह भवति—'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इति। आत्मशब्दश्च परमात्मपरिग्रहे सम्यगवकल्पते, नार्थान्तरपरिग्रहे। क्वचिच्च स्वशब्देनैव ब्रह्मण आयतनत्वं श्रूयते-'सन्मूलाः सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः सदायतनाः सत्प्रतिष्ठाः' ( छा०

---

सेतु परतीरसे सम्बद्ध होता है। किन्तु परब्रह्ममें पारवत्त्व स्वीकार नहीं किया जा सकता, क्योंकि 'अनन्तमपारम्' ( वह अनन्त और अपार है ) ऐसी श्रुति है। अन्य पदार्थको आश्रय मानना स्वीकृत हो तो [ सांख्य ] स्मृति प्रसिद्ध प्रधानका ही ग्रहण करना चाहिए, क्योंकि वह कारण होनेसे सबका आश्रय हो सकता है। अथवा श्रुति प्रसिद्ध वायु आश्रय हो सकता है, कारण कि 'वायुर्वै गौतम०' ( हे गौतम! वायु ही वह सूत्र है; वायुरूप सूत्रके द्वारा ही यह लोक, परलोक और समस्त भूत समुदाय गुँथे हुए हैं ) इसप्रकार श्रुति वायुको विधारक कहती है। अथवा जीवात्मा आश्रय हो सकता है, क्योंकि भोक्ता होनेसे वह भी भोग्य प्रपञ्चके प्रति आश्रय हो सकता है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—'द्युभ्वाद्यायतनम्' इत्यादि। द्यौश्च भूश्च-द्यु और भू-द्युभुवौ हैं, वे द्यु और भू हैं आदि जिसके वह यह द्युभ्वादि है। इस वाक्यमें [ अस्मिन्वो-श्रुतिवाक्यमें ] द्यु, पृथिवी, अन्तरिक्ष, मन, प्राण आदि स्वरूप जो यह जगत् ओत-प्रोत भावसे ( गुँथा ) निर्दिष्ट है, उसका आश्रय परब्रह्म ही हो सकता है, क्योंकि स्वशब्द है अर्थात् आत्मशब्द है, ऐसा अर्थ है। यहाँ 'तमेवैकं जानथ०' ( उस एक आत्माको ही जानो ) इस श्रुतिमें आत्मशब्दका प्रयोग है और आत्मशब्द परमात्माके ग्रहण करनेमें ही ठीक-ठीक उपपन्न होता है। अन्य पदार्थ ( जीव प्रधानादि ) के ग्रहण करनेमें नहीं। और कहीं-कहीं 'सन्मूलाः सोम्येमाः०' ( हे सोम्य! इसप्रकार यह सारी प्रजा सन्मूलक है तथा

## सत्यानन्दी-दीपिका

होता है। पूर्व वैश्वानर अधिकरणमें 'तीन लोक-स्वरूप' वैश्वानर ब्रह्मस्वरूप है, ऐसा वर्णन किया गया है। अब तीनों लोकोंका आयतन ब्रह्मसे भिन्न प्रधान आदिको कहनेके लिए पूर्वपक्षी दृष्टान्त-संगतिसे अपने पक्षका स्थापन करते हैं। ब्रह्म 'अनन्त-अपार' है इससे वह किसीका आश्रय नहीं हो सकता, आश्रय तो मर्यादित होता है। इसलिए प्रधान ही को आश्रय मानना चाहिए। प्रधान, वायु और जीवात्मा इन तीनोंमें से प्रधान आयतनरूपसे स्वीकार नहीं किया जा सकता, क्योंकि वह श्रुतिसे प्रतिपाद्य नहीं है, इसलिए यहाँ वायुको ग्रहण किया गया है, क्योंकि 'वायुर्वै गौतम' इत्यादि श्रुतिसे प्रसिद्ध है। किन्तु प्रधान और वायु इन दोनोंमें श्रुति प्रतिपादित आत्मशब्दकी उपपत्ति न होनेसे जीवात्माका ग्रहण किया गया है, क्योंकि वह भोक्ता होनेसे भोग्य प्रपञ्चके प्रति आश्रय हो सकता है और उसमें श्रुतिप्रतिपाद्य आत्मशब्दका प्रयोग भी होता है, इसलिए जीवका आश्रयरूपसे ग्रहण करना ही युक्त है।

* 'द्यौश्च भूश्च द्युभुवौ' द्युलोक और भूलोक ये 'द्यु भू' कहे जाते हैं, यह द्वन्द्व समास है, इसके अनन्तर 'द्यु और भू आदि जिसके हैं वह द्युभ्वादि है' यह बहुव्रीहि समास है। द्यु, भू

६।८।४) इति। * स्वशब्देनैव चेह पुरस्तादुपरिष्टाच्च ब्रह्म संकीर्त्यते—'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म तपो ब्रह्म परामृतम्' इति। 'ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद्ब्रह्म पश्चाद्ब्रह्म दक्षिणतश्चोत्तरेण (मुण्ड० २।२।११) इति च। तत्र त्वायतनायतनवद्भावश्रवणात्। सर्वं ब्रह्मेति च सामानाधिकरण्यात्। यथानेकात्मको वृक्षः शाखा स्कन्धो मूलं चेत्येवं नानारसो विचित्र आत्मेत्याशङ्का संभवति, तां निवर्तयितुं सावधारणमाह—'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इति। एतदुक्तं भवति—न कार्यप्रपञ्चविशिष्टो विचित्र आत्मा विज्ञेयः। किं तर्हि? अविद्याकृतं कार्यप्रपञ्चं विद्यया प्रविलापयन्तस्तमेवैकमायतनभूतमात्मानं जानथैकरसमिति। यथा यस्मिन्नास्ते देवदत्तस्तदानयेत्युक्त आसनमेवानयति न देवदत्तम्, तद्वदायतनभूतस्यैवैकरसस्यात्मनो विज्ञेयत्वमुपदिश्यते। * विकारानृताभिसन्धस्य चापवादः श्रूयते—'मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति (का० २।४।११) इति। सर्वं ब्रह्मेति तु सामानाधिकरण्यं प्रपञ्चविलापनार्थं, नानेकरसता-

---

सत् ही इसका आश्रय है और सत् ही प्रतिष्ठा है अर्थात् सत् ही प्रजाकी उत्पत्तिमें कारण है, स्थितिमें आश्रय है और लयमें प्रतिष्ठा है ) इसप्रकार श्रुति स्वशब्दसे ही ब्रह्मको आयतन कहती है। 'पुरुष एवेदं०' ( पुरुष ही यह सब कर्म और तप है, पर और अमृतरूप ब्रह्म है) 'ब्रह्मैवेदम०' (यह अमृतरूप ब्रह्म ही आगे है, ब्रह्म ही पीछे है, दक्षिण और उत्तर-दायीं, बाँयी ब्रह्म है ) इन श्रुतियोंमें आगे और पीछे स्वशब्दसे ही ब्रह्मका संकीर्तन है। और इन श्रुतियोंमें आधार आधेयभावसे ब्रह्मका श्रवण होता है, किञ्च 'सर्वं ब्रह्म' ( सब ब्रह्म है ) ऐसा सामाधिकरण्य है, इसलिए जैसे शाखा, स्कन्ध और मूलके भेदसे वृक्ष अनेकात्मक है, वैसे नानारस ( भिन्न भिन्न स्वरूप ) वाला विचित्र आत्मा है, ऐसी आशङ्का हो सकती है, उसका निवारण करनेके लिए 'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इसप्रकार सावधारण श्रुति कहती है। तात्पर्य यह है कि कार्य प्रपञ्च विशिष्ट विचित्र आत्मा विज्ञेय नहीं है, किन्तु अविद्या कृत कार्य प्रपञ्चका विद्यासे बाध करते हुए आयतनभूत एकरस उसी एक आत्माको जानो। जैसे 'जिसपर देवदत्त बैठा है उसे ले आओ' ऐसा कहनेपर [ श्रोता ] आसनको ही ले आता है देवदत्तको नहीं, वैसे ही आश्रयभूत एकरस आत्मा ही विज्ञेयरूपसे उपदिष्ट है। मिथ्या शरीरादि विकारोंमें आत्माभिमान करनेवालेकी 'मृत्योः स मृत्युमा०' ( जो अद्वितीय ब्रह्ममें भेद-सा देखता है वह मृत्युसे मृत्यु-जन्म मरण परम्पराको प्राप्त होता है ) इस प्रकार निन्दा सुनी जाती है। 'सब ब्रह्म' ( सब ब्रह्म है ) यह सामानाधिकरण्य तो प्रपञ्चके बाधके लिए है, ब्रह्मकी अनेकरसता प्रतिपादन

## सत्यानन्दी-दीपिका

आदिमें हैं जिसके ऐसे अन्तरिक्ष, मन, प्राण आदिरूप जगत्का आश्रय पर ब्रह्म ही हो सकता है, क्योंकि 'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इत्यादि श्रुतियोंमें आयतनके लिए आत्मशब्दका प्रयोग किया गया है। यद्यपि आत्मशब्दसे जीव प्रसिद्ध है, तथापि उपाधिसे परिच्छिन्न जीव कार्य-कारणात्मक सम्पूर्ण जगत्का आयतन नहीं हो सकता है, इसलिए आत्मशब्द ठीक-ठीक ब्रह्ममें ही उपपन्न होता है।

* 'यस्मिन्द्यौ पृथिवी' इस विषयवाक्यसे पूर्व 'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म' इस पूर्व और 'ब्रह्मैवेदममृतं पुरस्ताद् ब्रह्म' इस उत्तरवाक्यमें पुरुषशब्द अथवा ब्रह्मशब्द भी ब्रह्मका ही स्पष्ट वर्णन करता है, अतः ये दोनों मन्त्र ब्रह्मपरक हैं, 'यस्मिन्द्यौ पृथिवी' यह मध्यवर्ती मन्त्र भी अवश्य ब्रह्मका ही प्रतिपादक है। इस प्रकार ब्रह्म ही स्वर्गादि प्रपञ्चका आयतन सिद्ध होता है। 'तमेवैकं०' इस श्रुतिवाक्यमें 'एव' अवधारणार्थक (निश्चयार्थक ) है। और श्रुति 'एक' शब्दसे अनेककी व्यावृत्ति कर आत्माको ही ज्ञेयरूपसे निर्देश करती है। इस प्रकार निर्विशेष ( निर्गुण ) ब्रह्म ही ज्ञेय है, सविशेष ( सगुण ) नहीं।

* 'मृत्योः स मृत्युमाप्नोति' यह श्रुति भेदकी निन्दा करती है, और 'सर्वं ब्रह्म' ( यह सब ब्रह्म है ) यह सामानाधिकरण्य श्रुतिवाक्य ब्रह्ममें एकरूपता-एकत्वका प्रतिपादन करता है। जैसे

प्रतिपादनार्थम् । 'स यथा सैन्धवघनोऽनन्तरो बाह्यःऽकृत्स्नो रसघन एवैवं वा अरेऽयमात्मानन्तरोऽबाह्यः कृत्स्नः प्रज्ञानघन एव' (बृह० ४।५।१३) इत्येकरसताश्रवणात् । तस्माद्द्युभ्वाद्यायतनं परं ब्रह्म । यत्तूक्तं—सेतुश्रुतेः सेतोश्च पारवत्त्वोपपत्तेर्ब्रह्मणोऽर्थान्तरेण द्युभ्वाद्यायतनेन भवितव्यमिति । अत्रोच्यते—विधारणत्वमात्रमत्र सेतुश्रुत्या विवक्ष्यते, न पारवत्त्वादि । नहि मृद्दारुमयो लोके सेतुर्दृष्ट इत्यत्रापि मृद्दारुमय एव सेतुरभ्युपगम्यते। सेतुशब्दार्थोऽपि विधारणत्वमात्रमेव न पारवत्त्वादि; षिञो बन्धनकर्मणः सेतुशब्दव्युत्पत्तेः । *अपर आह—'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इति यदेतत्संकीर्तितमात्मज्ञानं, यच्चैतत् 'अन्या वाचो विमुञ्चथ' इति वाग्विमोचनं, तदत्रामृतत्वसाधनत्वात् 'अमृतस्यैष सेतुः' इति सेतुश्रुत्या संकीर्त्यते, न तु द्युभ्वाद्यायतनम्। तत्र तदुक्तं सेतुश्रुतेर्ब्रह्मणोऽर्थान्तरेण द्युभ्वाद्यायतनेन भाव्यमित्येतदयुक्तम् ॥१॥

---

करनेके लिए नहीं है, क्योंकि 'स यथा सैन्धवघनो' ( जिस प्रकार नमकका डला अन्तर और बाह्यसे रहित सम्पूर्ण रसघन ही है, हे मैत्रेयी ! उसी प्रकार यह आत्मा अन्तर बाह्य भेदसे शून्य सम्पूर्ण प्रज्ञानघन ज्ञानैकरस ही है ) इस प्रकार आत्मा एकरस ( एकरूप ) सुना जाता है। अतएव द्युलोक, भूलोक आदिका आयतन परब्रह्म है। और जो यह कहा गया है कि श्रुतिमें सेतु शब्द है और सेतु पारवान् होता है, अतः द्यु भू लोकका आश्रय ब्रह्मसे अन्य पदार्थ होना चाहिए। उसके उत्तरमें कहते हैं—यहाँ सेतुश्रुतिसे उसमें केवल विधारणत्व ही विवक्षित है पारवत्त्व आदि नहीं। लोकमें मृत्तिका और लकड़ीका बना हुआ सेतु ( बांध-पुल ) देखनेमें आता है, परन्तु यहाँ (प्रकरणमें) मृत्तिका और दारुमय ही सेतु स्वीकृत नहीं है, इसलिए सेतुशब्दका अर्थ भी विधारणत्व ही है पारवत्त्व आदि नहीं, कारण कि बन्धनार्थक 'षिञ्' धातुसे सेतु शब्द निष्पन्न होता है। दूसरा कहता है—'तमेवैकं०' ( उसी एक आत्माको जानो ) इसप्रकार जो आत्मज्ञानका संकीर्तन किया गया है। किञ्च 'अन्या वाचो विमुञ्चथ' आत्मज्ञानातिरिक्त अनात्मपदार्थ प्रतिपादक जो अन्य वाणियोंके त्यागका वर्णन किया है, वह यहाँ अमृतरूपमोक्षका साधन होनेसे 'अमृतस्यैष सेतुः' इसप्रकार सेतु श्रुतिसे स्पष्ट कहा जाता है, द्यु भू आदिके आश्रयका कथन नहीं होता है। इसके अतिरिक्त जो यह कहा गया है कि सेतु श्रुतिसे द्यु-भू आदिका आयतनरूपसे ब्रह्मसे अन्य पदार्थ होना चाहिए, यह भी ठीक नहीं है ॥ १ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

स्थाणुमें अविद्यासे आरोपित चौर स्थाणुरूप है उससे भिन्न नहीं, वैसे अविद्यासे आरोपित यह सारा प्रपञ्च परमार्थतः ब्रह्म है, यह प्रपञ्चके बाधके लिए है, 'जो ब्रह्म है वह प्रपञ्च है' इस प्रकार ब्रह्मके भिन्न-भिन्न स्वरूपके प्रतिपादनके लिए नहीं है। इसमें 'स यथा सैन्धवघनो' यह नियामक श्रुति है, इसलिए सम्पूर्ण प्रपञ्चका आश्रय-अधिष्ठान ब्रह्म ही है। यद्यपि स्वयं ब्रह्म ही अमृत स्वरूप है, तथापि भेदकी कल्पना कर 'अमृतस्यैष सेतुः' ऐसा कहा गया है। 'सेतु' शब्दका अर्थ पारवत्त्व इसलिए भी नहीं हो सकता कि बन्धनार्थक षिञ् धातुसे 'तुसुन्' प्रत्यय होकर सेतु शब्द निष्पन्न हुआ है 'सिनोति बध्नाति इति सेतुः' इस व्युत्पत्तिसे भी यहाँ सेतु शब्दका अर्थ विधारण है।

* द्यु-भू आदिका आश्रयरूप ब्रह्म सेतु शब्दका अर्थ कहकर सेतु श्रुतिकी सार्थकता दिखलायी गयी, अब 'अपर आह' इत्यादिसे अन्य प्रकार से सेतु श्रुतिका अर्थ करते हैं। इससे पारवत्त्वकी शङ्का और आयतनरूपसे प्रधानादिकी कल्पना नहीं हो सकती। 'अमृतस्यैष सेतुः' श्रुतिस्थ इस सेतु शब्दका अर्थ ब्रह्म नहीं किन्तु ब्रह्मज्ञान है, क्योंकि वह अमृतरूप मोक्षका हेतु है। यदि द्यु, भू आदिके आश्रयरूपसे प्रधानको स्वीकार भी किया जाय, तो भी ब्रह्मज्ञानसे उपदिष्ट अमृतरूप फल जड़ प्रधानके ज्ञानसे असम्भव है, इसलिए यहाँ प्रधान आदिके ग्रहणका प्रसंग ही नहीं है ॥ १ ॥

## मुक्तोपसृप्यव्यपदेशात् ॥२॥

सूत्रार्थ—'तथा विद्वान् नामरूपाद्विमुक्तः' इत्यादि श्रुतियोंसे 'मुक्त पुरुषोंसे ब्रह्म प्राप्य है।' ऐसा वर्णन किया गया है, अतः द्यु भू आदिका अधिष्ठान ब्रह्म ही है।

* इतश्च परमेव ब्रह्म द्युभ्वाद्यायतनम्। यस्मान्मुक्तोपसृप्यताऽस्य व्यपदिश्यमाना दृश्यते। मुक्तैरुपसृप्यं मुक्तोपसृप्यम्। देहादिष्वनात्मस्वहमस्मीत्यात्मबुद्धिरविद्या, ततस्तत्पूजनादौ रागस्तत्परिभवादौ द्वेषस्तदुच्छेददर्शनाद्भयं मोहश्चेत्येवमनन्तभेदोऽनर्थव्रातः संततः सर्वेषां नः प्रत्यक्षः। तद्विपर्ययेणाविद्यारागद्वेषादिदोषमुक्तैरुपसृप्यं गम्यमेतदिति द्युभ्वाद्यायतनं प्रकृत्य व्यपदेशो भवति। कथम्? 'भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः। क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे' ( मुण्ड० २।२।८ ) इत्युक्त्वा ब्रवीति—'तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्' ( मुण्ड ३।२।८ ) इति। ब्रह्मणश्च मुक्तोपसृप्यत्वं प्रसिद्धं शास्त्रे—'यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि श्रिताः। अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्म समश्नुते' (बृह० ४।४।७) इत्येवमादौ। प्रधानादीनां तु न क्वचिन्मुक्तोपसृप्यत्वमस्ति प्रसिद्धम्। * अपि च 'तमेवैकं जानथ आत्मानमन्या वाचो विमुञ्चथामृतस्यैष सेतुः' इति वाग्विमोकपूर्वकं विज्ञेयत्वमिह द्युभ्वाद्यायतनस्योच्यते। तच्च श्रुत्यन्तरे ब्रह्मणो दृष्टम्—'तमेव धीरो विज्ञाय

---

और इससे द्यु, आदिका आयतन परब्रह्म ही है, क्योंकि उसमें मुक्तोंसे प्राप्यताका व्यपदेश दृष्ट है अर्थात् वह मुक्तपुरुषोंसे प्राप्य कहा गया है। मुक्तोंसे प्राप्यको मुक्तोपसृप्य कहते हैं। देहादि अनात्मपदार्थोंमें 'मैं हूँ' ऐसी आत्मबुद्धि अविद्या है। उससे उन देहादिमें पूजन-सम्मान आदिमें राग, उनके अपमान आदिसे द्वेष, उनके नाशदर्शनसे भय और मोह इस प्रकार यह अनेक प्रकारका निरन्तर वर्तमान सर्वत्र फैला हुआ अनर्थ समुदाय हम सबको प्रत्यक्ष है। परन्तु इसके विपरीत अविद्या, राग, द्वेष आदि दोषोंसे मुक्त हुए पुरुषोंसे यह ब्रह्म उपसृप्य-प्राप्य है। द्यु भु आदिके आयतन ( ब्रह्म ) को प्रकृतकर व्यपदेश है। कैसे? 'भिद्यते हृदयग्रन्थि०' ( उस परावर ब्रह्मका साक्षात्कार कर लेनेपर इस जीवकी हृदय ग्रंथि टूट जाती है; सारे संशय नष्ट हो जाते हैं और इसके कर्म क्षीण हो जाते हैं ) इसप्रकार कहकर श्रुति पुनः कहती है 'तथा विद्वान्०' ( उसी प्रकार विद्वान् नाम-रूपसे मुक्त होकर परात्पर दिव्य पुरुषको प्राप्त हो जाता है ) और 'यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते०' ( जिस समय इसके हृदयमें आश्रित ऐहिक एवं पारलौकिक भोगकी सम्पूर्ण वासनाएँ समूल नष्ट हो जाती हैं उस समय मरणधर्मा यह मनुष्य अमृत हो जाता है, इसी शरीरमें उसे ब्रह्मप्राप्ति हो जाती है ) इत्यादि शास्त्रमें ब्रह्म मुक्तपुरुषोंसे प्राप्य है यह प्रसिद्ध ही है। प्रधानादि तो कहीं भी मुक्तपुरुषोंसे प्राप्य प्रसिद्ध नहीं हैं। इसके अतिरिक्त 'तमेवैकं जानथ०' ( उस एक आत्माको ही जानो और सब बातोंको छोड़ दो। यही अमृत [ मोक्ष प्राप्ति ] का सेतु [ साधन ] है ) इस प्रकार वाणीके त्याग पूर्वक भू आदिका आश्रय ( ब्रह्म ) ही यहाँ विज्ञेयरूपसे कहा गया है। 'तमेव धीरो विज्ञाय०' ( उसे ही जानकर बुद्धिमान्

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यद्यपि ब्रह्म सबका अपना स्वरूप होनेसे नित्य प्राप्त है, तो भी अविद्यासे स्वभिन्न- सा प्रतीत होता है। जब 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि महावाक्यों द्वारा इसे 'मैं ब्रह्म ही हूँ' ऐसा आत्मज्ञान हो जाता है, तब जैसे गङ्गा आदि नदियाँ नाम और रूपको छोड़कर समुद्ररूप हो जाती हैं, वैसे यह विद्वान् नाम-रूपसे मुक्त होकर ज्योतिःस्वरूप आत्माको प्रत्यग्रूपसे प्राप्त होता है। कण्ठभूषणके समान अविद्याकी निवृत्तिसे ब्रह्म प्राप्त-सा प्रतीत होता है, बस इसे ही मुक्त पुरुषोंद्वारा प्राप्य कहा गया है।

* 'अष्टौ स्थानानि वर्णानामुरः कण्ठः शिरस्तथा। जिह्वामूलं च दन्ताश्च नासिकोष्ठौ च तालु च ॥' ( पा० शि० १३ ) ( हृदय, कण्ठ, शिर, जिह्वामूल, दांत, नासिका, ओठ, तालु ये आठ वागि-

प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः । नानुध्यायाद्बहूञ्छब्दान्वाचो विग्लापनं हि तत्' । ( बृह० ४।४।२१ ) इति । तस्मादपि द्युभ्वाद्यायतनं परं ब्रह्म ॥२॥

## नानुमानमतच्छब्दात् ॥३॥

पदच्छेद—न, अनुमानम्, अतच्छब्दात् ।

सूत्रार्थ—( अनुमानम् ) सांख्य शास्त्रमें कल्पित प्रधान ( न ) द्यु, भू आदिका आश्रय नहीं हो सकता, ( अतच्छब्दात् ) क्योंकि श्रुतिमें प्रधान प्रतिपादक कोई शब्द नहीं है ।

* यथा ब्रह्मणः प्रतिपादको वैशेषिको हेतुरुक्तो नैवमर्थान्तरस्य वैशेषिको हेतुः प्रतिपादकोऽस्तीत्याह । नानुमानिकं सांख्यस्मृतिपरिकल्पितं प्रधानमिह द्युभ्वाद्यायतनत्वेन प्रतिपत्तव्यम् । कस्मात् ? अतच्छब्दात् । तस्याचेतनस्य प्रधानस्य प्रतिपादकः शब्दस्तच्छब्दः, न तच्छब्दोऽतच्छब्दः । न ह्यत्राचेतनस्य प्रधानस्य प्रतिपादकः कश्चिच्छब्दोऽस्ति, येनाचेतनं प्रधानं कारणत्वेनायतनत्वेन वाऽवगम्येत । तद्विपरीतस्य चेतनस्य प्रतिपादकशब्दोऽत्रास्ति-'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' (मुण्ड० १।१।९) इत्यादिः । अत एव न वायुरपीह द्युभ्वाद्यायतनत्वेनाश्रीयते ॥३॥

## प्राणभृच्च ॥४॥

पदच्छेद—प्राणभृत्,' च ।

सूत्रार्थ—प्राणभृत्–जीव भी द्यु-भू आदिका आश्रय नहीं है, क्योंकि उसका प्रतिपादक शब्द नहीं है ।

* यद्यपि प्राणभृतो विज्ञानात्मन आत्मत्वं चेतनत्वं च संभवति, तथाप्युपाधिपरि-

---

ब्राह्मण उसमें प्रज्ञा करे अर्थात् वाक्यार्थ ज्ञानका सम्पादन करे—बहुत शब्दोंका चिन्तन न करे । वह तो वाणीके लिए श्रम है ) इस अन्य श्रुतिमें भी विज्ञेय ब्रह्म है, यह देखा गया है । इससे भी द्यु, भू आदिका आयतन परब्रह्म ही है ॥ २ ॥

उक्त प्रसंगमें जैसे ब्रह्मका प्रतिपादक विशेष-असाधारण हेतु ( आत्मशब्द आदि ) कहा गया है, वैसे अन्य पदार्थका प्रतिपादक कोई विशेष हेतु नहीं है, इसलिए कहते हैं कि 'नानुमानिकम्' सांख्य स्मृतिमें कल्पित प्रधानको यहाँ द्यु, भू आदिके आश्रयरूपसे स्वीकार करना युक्त नहीं है, क्योंकि वह अतत् शब्द है । उस अचेतन प्रधानका प्रतिपादक शब्द 'तत् शब्द' और 'तत् शब्द' से भिन्न 'अतत् शब्द' हुआ । यहाँ अचेतन प्रधानका प्रतिपादक ऐसा कोई शब्द नहीं है कि जिससे अचेतन प्रधान कारणरूपसे अथवा आश्रयरूपसे अवगत होता हो, किन्तु यहाँ तो इसके विपरीत चेतनके 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि प्रतिपादक शब्द हैं । इन्हीं कारणोंसे वायुको भी यहाँ द्यु, भू आदिका आश्रयरूपसे स्वीकार नहीं किया जा सकता ॥ ३ ॥

यद्यपि प्राणधारी जीवमें आत्मत्व और चेतनत्व सम्भव हैं, तो भी उपाधिसे परिच्छिन्न ज्ञानवाले

### सत्यानन्दी-दीपिका

न्द्रियके स्थान हैं इनसे वर्ण आदिका उच्चारण होता है, अतः इन्हें वाक् शब्दसे कहा जाता है, इसलिए आत्मस्वरूपके प्रतिपादक वेदान्त वाक्योंका चिन्तन और कथन करो ऐसा श्रुतिका तात्पर्य है । सुतरां यह सिद्ध होता है कि भू आदिका आयतन परब्रह्म है प्रधान आदि नहीं ॥ २ ॥

* 'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' 'अत्र ब्रह्म समश्नुते' इत्यादि श्रुतियोंमें जैसे ब्रह्मके प्रतिपादक आत्मा और चेतन आदि अनेक असाधारण शब्द हैं, वैसे प्रधान वाचक कोई असाधारण शब्द नहीं है, जिसके बलसे वह द्यु, भू आदिका आश्रय हो, अतः श्रुति प्रतिपादित न होनेसे प्रधान और वायु द्यु, भू आदिका आश्रय नहीं हो सकते, किन्तु ब्रह्म ही आश्रय है ॥३॥

* शङ्का—'नानुमानप्राणभृतावतच्छब्दात्' ( प्रधान और जीव द्यु, भू आदिके आश्रय नहीं हैं, क्योंकि श्रुतिमें इसके विपरीत ब्रह्म प्रतिपादक शब्द हैं और दोनोंका प्रतिपादक शब्द श्रुतिमें नहीं है,

छिन्नज्ञानस्य सर्वज्ञत्वाद्यसंभवे सत्यस्मादेवातच्छब्दात्प्राणभृदपि न द्युभ्वाद्यायतनत्वेनाश्रयितव्यः। न चोपाधिपरिच्छिन्नस्याविभोः प्राणभृतो द्युभ्वाद्यायतनत्वमपि सम्यक्संभवति। पृथग्योगकरणमुत्तरार्थम् ॥ ४ ॥

कुतश्च न प्राणभृद्द्युभ्वाद्यायतनत्वेनाश्रयितव्यः—

भेदव्यपदेशात् ॥५॥

सूत्रार्थ—'तमेवैकं विजानथ' ( उसी एक आत्माको जानो ) इस प्रकार श्रुतिमें ज्ञाता और ज्ञेयरूपसे जीव और परमात्माके भेदका कथन है, अतः जीव द्यु भू आदिका आश्रय नहीं है।

भेदव्यपदेशश्चेह भवति—'तमेवैकं जानथ आत्मानम्' इति ज्ञेयज्ञातृभावेन। तत्र प्राणभृत्तावन्मुमुक्षुत्वाज्ज्ञाता, परिशेषादात्मशब्दवाच्यं ब्रह्म ज्ञेयं द्युभ्वाद्यायतनमिति गम्यते, न प्राणभृत् ॥५॥

कुतश्च न प्राणभृद्द्युभ्वाद्यायतनत्वेनाश्रयितव्यः—

प्रकरणात् ॥६॥

सूत्रार्थ—'कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते०' इस प्रकार ब्रह्मका प्रकरण होनेसे जीव द्यु भू-आदिका आश्रय नहीं है।

प्रकरणं चेदं परमात्मनः; 'कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति' (मु० १।१।३) इत्येकविज्ञानेन सर्वविज्ञानापेक्षणात्। परमात्मनि हि सर्वात्मके विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं स्यान्न केवले प्राणभृति ॥६॥

कुतश्च न प्राणभृद्द्युभ्वाद्यायतनत्वेनाश्रयितव्यः—

---

जीवमें सर्वज्ञत्व आदिका संभव न होनेके कारण इस 'अतत् शब्दसे' ही जीवात्माका भी द्यु भू आदिके आयतनरूपसे ग्रहण नहीं किया जा सकता है। किञ्च उपाधि परिच्छिन्न अविभू-अव्यापक जीवात्मा द्यु-भू आदिका आश्रय भी तो भली-भाँति नहीं हो सकता। अग्रिम सूत्रमें केवल जीवका ही ग्रहण हो, इस आवृत्तिके लिए ही इस सूत्रकी पृथक् रचना की गई है ॥ ४ ॥

और किस कारणसे जीवका द्यु भू आदिके आश्रयरूपसे ग्रहण नहीं करना चाहिए ?

'तमेवैकं जानथ'० ( उसी एक आत्माको जानो ) इस प्रकार यहाँ ज्ञेय और ज्ञातृभावसे भेदका कथन है। उसमें जीव मुमुक्षु होनेसे ज्ञाता है, और परिशेषसे- अवशिष्ट होनेसे आत्मशब्दवाच्य ज्ञेय ब्रह्म द्यु, भू आदिका आश्रय है, ऐसा ज्ञात होता है, जीव आश्रय नहीं है ॥ ५ ॥

और किस कारणसे जीवका द्यु भू आदिके आश्रयरूपसे नहीं ग्रहण करना चाहिए ?

और यह प्रकरण भी परमात्माका है, क्योंकि 'कस्मिन्नु भगवो०' ( हे भगवन् ! किसके विज्ञात होनेपर यह सब ज्ञात हो जाता है ) इस प्रकार एकके ज्ञानसे सबके विज्ञानकी अपेक्षा ( जिज्ञासा ) की गयी है। निश्चय ही सर्वात्मक परमात्माके विज्ञात होनेपर यह सब विज्ञात हो जाता है, केवल जीवके विज्ञात होनेपर यह सब विकार मात्र ज्ञात नहीं हो सकता ॥ ६ ॥

और द्यु भू आदिके आश्रयरूपसे जीवका ग्रहण क्यों नहीं करना चाहिए ?

सत्यानन्दी-दीपिका

इसलिए दोनों अतत् शब्द हैं ) इन दोनोंके निराकरण करनेके लिए ऐसे एक ही सूत्रकी रचना क्यों नहीं की गयी है ? समाधान—'भेदव्यपदेशात्' इस अगले सूत्रसे जीव और प्रधान दोनोंके ग्रहणका सम्भव है, परन्तु इस सूत्रसे प्रधानका भी ग्रहण हो यह सूत्रकारको अभीष्ट नहीं है, सूत्रकारको तो केवल जीवका ग्रहण अभीष्ट है, इसलिए सूत्रकारने 'प्राणभृच्च' इस सूत्रकी पृथक् रचना की है ॥ ४ ॥

## स्थित्यदनाभ्यां च ॥७॥

**पदच्छेद**—स्थित्यदनाभ्याम्, च ।

**सूत्रार्थ**—'द्वा सुपर्णा' इस मन्त्रमें परमेश्वरकी उदासीनभावसे स्थिति और दूसरे-जीवको कर्मफलके भक्षणका निर्देश है, इस तरह स्थिति और भक्षणरूप हेतुओंसे भी द्यु भू. आदिका आश्रय जीव नहीं है, किन्तु ब्रह्म है ।

ॐ द्युभ्वाद्यायतनं च प्रकृत्य 'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया' ( मु० ३।१।१ ) इत्यत्र स्थित्यदने निर्दिश्येते । 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति' इति कर्मफलाशनम्, 'अनश्नन्नन्योऽभिचाकशीति' इत्यौदासीन्येनावस्थानं च । ताभ्यां च स्थित्यदनाभ्यामीश्वरक्षेत्रज्ञौ तत्र गृह्येते । यदि चेश्वरो द्युभ्वाद्यायतनत्वेन विवक्षितस्ततस्तस्य प्रकृतस्येश्वरस्य क्षेत्रज्ञात्पृथग्वचनमवकल्पते। अन्यथा ह्यप्रकृतवचनमाकस्मिकमसंबद्धं स्यात् । ॐ ननु तवापि क्षेत्रज्ञस्येश्वरात्पृथग्वचनमाकस्मिकमेव प्रसज्येत । न; तस्याविवक्षितत्वात् । क्षेत्रज्ञो हि कर्तृत्वेन भोक्तृत्वेन च प्रतिशरीरं बुद्ध्याद्युपाधिसंबद्धो लोकत एव प्रसिद्धो नासौ श्रुत्या तात्पर्येण विवक्ष्यते । ईश्वरस्तु लोकतोऽप्रसिद्धत्वाच्छ्रुत्या तात्पर्येण विवक्ष्यत इति न तस्याकस्मिकं वचनं युक्तम् । गुहां

---

और द्यु भू आदिके आश्रयको प्रस्तुतकर 'द्वा सुपर्णा०' ( साथ-साथ रहनेवाले तथा समान आख्यानवाले दो पक्षी शरीररूपी एक वृक्षका आश्रय कर रहते हैं ) इस मन्त्रमें स्थिति और भक्षणका निर्देश किया गया है । 'तयोरन्यः०' ( उनमेंसे एक [ जीव ] तो स्वादिष्ट-मधुर कर्मफलका भोग करता है ) इस मन्त्रांश वाक्यमें कर्मफलका उपभोग और 'अनश्नन्नन्यो०' ( दूसरा-ईश्वर भोग न करता हुआ केवल देखता रहता है ) इसमें उदासीनतापूर्वक स्थिति निर्दिष्ट है । इस स्थिति और भक्षणसे इस मन्त्रमें ईश्वर और जीवका ग्रहण किया जाता है । और यदि ईश्वर द्यु भू आदिके आश्रयरूपसे विवक्षित हो तो उस प्रकृत ईश्वरका क्षेत्रज्ञसे पृथक् वचन [ 'अनश्नन्नन्यो०' ] उपपन्न होता है, अन्यथा यह अप्रकृत वचन, आकस्मिक और असम्बद्ध हो जायगा । परन्तु तुम्हारा भी क्षेत्रज्ञ—जीवका ईश्वरसे पृथक् कथन आकस्मिक ही प्रसक्त होगा । नहीं, क्योंकि जीव अविवक्षित है । क्षेत्रज्ञ तो कर्ता और भोक्तारूपसे प्रतिशरीरमें बुद्धि आदि उपाधियोंसे युक्त है और लोकमें प्रसिद्ध है, इसलिए वह श्रुतिके तात्पर्यसे विवक्षित नहीं है अर्थात् उसकी विवक्षामें श्रुतिका तात्पर्य नहीं है । ईश्वर तो लोकमें अप्रसिद्ध होनेसे श्रुतिके तात्पर्यसे विवक्षित है अर्थात् उसके प्रतिपादनमें श्रुतिका तात्पर्य है, इसलिए उसे आकस्मिक कहना युक्त नहीं है । 'गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि' ( ब्र० सू० १।२।११ ) इस सूत्रमें भी

### सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ'द्वा सुपर्णा०' इस मन्त्रमें स्थिति ( रहना ) से ईश्वर और भक्षणसे जीवका निर्देश है । यहाँ ईश्वर पदसे उपाधि रहित शुद्ध ब्रह्मका ग्रहण युक्त है सर्वज्ञत्व आदि गुण विशिष्टका नहीं; क्योंकि वह यहाँ प्रतिपाद्य नहीं है । प्रतिपाद्य इसलिए नहीं है कि ईश्वरकी उदासीनतापूर्वक स्थिति सम्भव नहीं है । किञ्च अप्रतिपाद्य अर्थका अकस्मात् मध्यमें कथन अप्रकृत, आकस्मिक असम्बद्ध होता है । इससे उसका प्रतिपादक होनेसे 'अनश्नन्नन्यो' यह श्रुतिवाक्य भी अप्रकृत, आकस्मिक और असम्बद्ध हो जायगा । जब ईश्वरपदसे शुद्ध ब्रह्मका ग्रहण करते हैं तो ब्रह्मका जीवसे 'अनश्नन्नन्यो' यह पृथक् वचन संगत होता है । इसलिए 'अनश्नन्नन्यो०' यह श्रुति वाक्य शुद्ध ब्रह्मका ही प्रतिपादक है । इस प्रकार इस मन्त्रमें स्थिति और भक्षण पदके निर्देशसे जीव और ब्रह्मका भेदपूर्वक वर्णन है । इसलिए जीव नियम्य है और ईश्वर नियामक । ग्रंथकारके आशयको न समझकर पूर्वपक्षी 'ननु' से शङ्का करते हैं ।

ॐ यदि आयतनरूपसे जीवको विवक्षित न मानें तो तुम्हारे सिद्धान्त में भी ईश्वरके बोधक वचनोंसे भिन्न जीव बोधक 'तयोरन्यः' इत्यादि वचन आकस्मिक ही होंगे । सिद्धान्ती इस शङ्काका

प्रविष्टावात्मानौ हि' (ब्र० १।२।११।३) इत्यत्राप्येतद्दर्शितं 'द्वा सुपर्णा' इत्यस्यामृचीश्वरक्षेत्रज्ञावुच्येते इति । * यदापि पैङ्ग्युपनिषत्कृतेन व्याख्यानेनास्यामृचि सत्त्वक्षेत्रज्ञावुच्येते तदापि न विरोधः कश्चित् । कथम् ? प्राणभृद्धीह घटादिच्छिद्रवत्सत्त्वाद्युपाध्यभिमानित्वेन प्रतिशरीरं गृह्यमाणो द्युभ्वाद्यायतनं न भवतीति निषिध्यते । यस्तु सर्वशरीरेषूपाधिभिर्विनोपलक्ष्यते, परमात्मैव स भवति । यथा घटादिच्छिद्राणि घटादिभिरुपाधिभिर्विनोपलक्ष्यमाणानि महाकाश एव भवन्ति, तद्वत् प्राणभृतः परस्मादन्यत्वानुपपत्तेः प्रतिषेधो नोपपद्यते। तस्मात्सत्त्वाद्युपाध्यभिमानिन एव द्युभ्वाद्यायतनत्वप्रतिषेधः । तस्मात्परमेव ब्रह्म द्युभ्वाद्यायतनम् । तदेतत् 'अदृश्यत्वादिगुणको धर्मोक्तेः' (ब्र० सू० १।२।२१) इत्यनेनैव सिद्धम् । तस्यैव हि भूतयोनिवाक्यस्य मध्य इदं पठितम् 'यस्मिन्द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षम्' इति । प्रपञ्चार्थं तु पुनरुपन्यस्तम् ॥७॥

( २ भूमाधिकरणम् सू० ८-९ )

## भूमा संप्रसादादध्युपदेशात् ॥८॥

पदच्छेद—भूमा, सम्प्रसादाद्, अधि, उपदेशात् ।

सूत्रार्थ—( भूमा ) 'भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्यः' यह श्रुत्युक्त भूमा परमात्मा ही है। ( संप्रसादादधि ) क्योंकि संप्रसाद संज्ञक प्राणके उपदेशके अनन्तर (उपदेशात्) उसका उपदेश है ।

* इदं समामनन्ति—'भूमा त्वेव विजिज्ञासितव्य इति भूमानं भगवो विजिज्ञास इति ।

---

यह ( जीव और परमात्मा ) दिखलाया गया है कि यहाँ 'द्वा सुपर्णा०' इस ऋचामें भी ईश्वर और क्षेत्रज्ञ कहे जाते हैं । यद्यपि पैङ्गी उपनिषद् कृत व्याख्यानके अनुसार इस ऋचामें बुद्धि और क्षेत्रज्ञ कहे गये हैं तो भी कोई विरोध नहीं है, क्योंकि यहाँ घटादिच्छिद्रके समान सत्त्व आदि उपाधियोंके अभिमानिरूपसे प्रतिशरीरमें गृह्यमाण जीवात्मा द्यु, भू आदिका आश्रय नहीं है, इसप्रकार निषेध किया गया है । परन्तु जो सब शरीरोंमें उपाधियोंके विना उपलक्षित होता है, वह परमात्मा ही है । जैसे घटादि उपाधिके विना उपलक्षित होनेवाले घटादि छिद्र ( आकाश ) वस्तुतः महाकाश ही हैं, वैसे परमात्मासे अन्यत्व अनुपपत्ति होनेसे जीवात्माका द्यु, भू आदिके आश्रयरूपसे प्रतिषेध करना युक्त नहीं है । प्रत्युत बुद्धि आदिके अभिमानीका ही द्यु, भू आदिके आश्रयरूपसे प्रतिषेध है । इससे परब्रह्म ही द्यु, भू आदिका आयतन है । यही बात 'अदृश्यत्वादि०' ( ब्र० सू० १।२।२१ ) इस सूत्रसे ही सिद्ध हो चुकी है । उसी भूतयोनि वाक्यके मध्यमें 'यस्मिन्द्यौः०' यह मन्त्र भी पठित है । यहाँ तो विस्तारके लिए पुनः इसका उपन्यास किया गया है ॥ ७ ॥

छान्दोग्य उपनिषद्में 'भूमा त्वेव०' (सनत्कुमार—हे नारद ! भूमाकी ही विशेषरूपसे जिज्ञासा

### सत्यानन्दी-दीपिका

'न' आदिसे समाधान करते हैं कि यहाँ आयतनरूपसे जीव विवक्षित नहीं है, इसलिए उसके प्रतिपादनमें श्रुतिका तात्पर्य नहीं है ।

* पैङ्गी उपनिषद्के व्याख्यानमें जीव और ईश्वरके स्थानमें बुद्धि और क्षेत्रज्ञका ग्रहण किया गया है, ऐसा मानने पर भी कोई विरोध नहीं है, क्योंकि यहाँ बुद्धि शब्दसे बुद्धि उपाधि युक्त जीवको समझना चाहिए और क्षेत्रज्ञ शब्दसे ब्रह्मका ग्रहण करना चाहिए । दुर्विज्ञेय ब्रह्मके सम्यग्ज्ञानके लिए सूत्रकारने 'द्युभ्वाद्यायतनं स्वशब्दात्' इस सूत्रकी रचना की है । इससे यह सिद्ध हुआ कि परब्रह्म ही द्यु, भू आदिका आश्रय-अधिष्ठान है उपाधि युक्त परिच्छिन्न जीव नहीं है ॥ ७ ॥

* पूर्वमें आत्मशब्दके बलसे द्यु, भू आदिका अधिष्ठान ब्रह्म कहा गया है । वह युक्त नहीं है,

यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमाऽथ यत्रान्यत्पश्यत्यन्यच्छृणोत्यन्यद्विजानाति तदल्पम्' ( छा० ७।२३, २४ ) इत्यादि । तत्र संशयः—किं प्राणो भूमा स्यात्, आहोस्वित्पर-मात्मेति । कुतः संशयः ? भूमेति तावद्बहुत्वमभिधीयते; 'बहोर्लोपो भू च बहोः' ( पा० ६।४। १५८ ) इति भूमशब्दस्य भावप्रत्ययान्ततास्मरणात् । किमात्मकं पुनस्तद्बहुत्वमिति विशेषा-काङ्क्षायां 'प्राणो वा आशाया भूयान्' (छा० ७।१५।१) इति संनिधानात्प्राणो भूमेति प्रतिभाति । तथा 'श्रुतं ह्येव मे भगवद्दृशेभ्यस्तरति शोकमात्मविदिति । सोऽहं भगवः शोचामि तं मा भगवाञ्छो-कस्य पारं तारयतु' ( छा० ७।१।३ ) इति प्रकरणोत्थानात्परमात्मा भूमेत्यपि प्रतिभाति । तत्र कस्योपादानं न्याय्यं कस्य वा हानमिति भवति संशयः । किं तावत्प्राप्तम् ? * प्राणो भूमेति । कस्मात् ? भूयःप्रश्नप्रतिवचनपरम्पराऽदर्शनात् । यथा हि 'अस्ति भगवो नाम्नो भूयः' इति, 'वाग्वाव नाम्नो भूयसी' इति । तथा 'अस्ति भगवो वाचो भूयः' इति; 'मनो वाव वाचो भूयः' इति च नामादिभ्यो ह्या प्राणाद्भूयः प्रश्नप्रतिवचनप्रवाहः प्रवृत्तः । नैवं प्राणात्परं भूयः

---

करनी चाहिए । नारद—हे भगवन् ! मैं भूमाको विशेषरूपसे जिज्ञासा करता हूँ ) [ तब सनत्कुमार ने भूमाके स्वरूपका वर्णन करते हुए कहा ] 'यत्र नान्यत्पश्यति०' ( जिसमें स्थित पुरुष दूसरेको नहीं देखता, दूसरेको नहीं सुनता, दूसरेको नहीं जानता वह भूमा है, किन्तु जहाँ कुछ अन्य देखता है, कुछ अन्य सुनता है एवं कुछ अन्य जानता है वह अल्प है ) इत्यादि कहते हैं । यहाँ संशय होता है कि प्राण भूमा है अथवा परमात्मा ? संशय क्यों होता है अर्थात् संशयका कारण क्या है ? क्योंकि भूमा तो बहुतको कहते हैं । 'बहोर्लोपो०' इस पाणिनीय सूत्रसे 'भूमा' शब्दको भावप्रत्ययान्त कहा गया है । तो उसका बहुत्व किमात्मक है ? इसप्रकार आशासे अधिककी विशेष आकांक्षाके क्रममें 'प्राणो वाव०' ( प्राण ही आशासे अधिक है ) इस तरह सान्निध्यसे प्राण ही भूमा है ऐसा प्रतीत होता है । परन्तु प्रकरणानुसार तो 'श्रुतं ह्येव०' ( नारद—मैंने आप जैसोंसे सुना है कि आत्मवेत्ता शोकको पारकर लेता है अर्थात् शोकसे मुक्त हो जाता है, और हे भगवन् ! मैं शोकयुक्त हूँ, मुझको शोकसे पार कर दीजिए—शोकसे मुक्तकर दीजिए ) परमात्मा ही भूमा है, ऐसा भी प्रतीत होता है । अब इन दोनोंमें किसका ग्रहण और किसका त्याग करना युक्त है । ऐसा संशय प्राप्त होता है । तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी–प्राण भूमा है, किससे ? इससे कि इसके आगे-भूय आधिक्य विषयक प्रश्न और उत्तरकी परंपराका दर्शन नहीं होता है । जैसे कि 'अस्ति भगव०' ( नारद—हे भगवन् ! क्या नामसे भी कुछ अधिक है ? ) 'वाग्वाव०' (सनत्कुमार–वाणी ही नामसे अधिक है) और 'अस्ति भगवो०' ( नारद–हे भगवन् ! वाणीसे कोई अधिक है ?) 'मनो वाव०' (सनत्कुमार—मन ही वाणीसे अधिक (बढ़कर ) है । इस प्रकार नाम आदिसे लेकर प्राणतक क्रमशः अधिकता विषयक प्रश्न और उत्तरका प्रवाह प्रवृत्त है,

## सत्यानन्दी-दीपिका

क्योंकि 'तरति शोकमात्मवित्' यहाँपर अब्रह्म प्राणमें आत्मशब्दका प्रयोग है । इस आक्षेप संगतिसे इस अधिकरणका आरम्भ है । यहाँ भूमा शब्दका मुख्य अर्थ तो बहुत है, क्योंकि 'बहोर्लोपो भू च बहोः' इस पाणिनीय सूत्रसे 'बहु' के स्थानमें 'भू' आदेश हुआ है, और 'भू' शब्दके उत्तर 'पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा' इस सूत्रसे भाव अर्थमें 'इमनिच्' प्रत्यय होकर 'भूमन्' ( भूमा ) शब्द निष्पन्न हुआ है । 'भूमन्' शब्दका अर्थ बहुत है । यहाँ श्रुतिमें प्राण और परमात्मा दोनोंमें भूमा शब्दका प्रयोग देखनेमें आता है, अतएव सन्देह होता है कि भूमा शब्दसे किसका ग्रहण करना चाहिए ।

* नारद—हे भगवन् ! नामसे अधिक क्या है ? सनत्कुमार—वाणी ही नामसे अधिक है । वाणीसे अधिक ? मन, मनसे अधिक ? चित्त, चित्तसे अधिक ? ध्यान, ध्यानसे अधिक ? विज्ञान-शास्त्रीय ज्ञान, विज्ञानसे अधिक ? बल-शास्त्रके अर्थका प्रतिभास, बलसे अन्न, अन्नसे जल, जलसे तेज, तेजसे

प्रश्नप्रतिवचनं दृश्यते—अस्ति भगवः प्राणाद्भूय इति, अदो वाव प्राणाद्भूयइति। प्राणमेव तु नामादिभ्य आशान्तेभ्यो भूयांसं 'प्राणो वा आशाया भूयान्' इत्यादिना सप्रपञ्चमुक्त्वा प्राणदर्शिनश्चातिवादित्वम्—'अतिवाद्यसीत्यतिवाद्यस्मीति ब्रूयान्नापह्नुवीत' इत्यभ्यनुज्ञाय 'एष तु वा अतिवदति यः सत्येनातिवदति' इति प्राणव्रतमतिवादित्वमनुकृष्यापरित्यज्यैव प्राणं सत्यादिपरम्परया भूमानमवतारयन्प्राणमेव भूमानं मन्यत इति गम्यते * कथं पुनः प्राणे भूमनि व्याख्यायमाने 'यत्र नान्यत्पश्यति' इत्येतद्भूम्नो लक्षणपरं वचनं व्याख्यायेतेति? उच्यते—सुषुप्त्यवस्थायां प्राणग्रस्तेषु करणेषु दर्शनादिव्यहारनिवृत्तिदर्शनात्संभवति प्राणस्यापि 'यत्र नान्यत्पश्यति' इत्येतल्लक्षणम्। तथा च श्रुतिः 'न शृणोति न पश्यति' इत्यादिना सर्वकरणव्यापारप्रत्यस्तमयरूपां सुषुप्त्यवस्थामुक्त्वा 'प्राणाग्नय एवैतस्मिन्पुरे जाग्रति' (प्र० ४।२।१) इति तस्यामेवावस्थायां पञ्चवृत्तेः प्राणस्य जागरणं ब्रुवती प्राणप्रधानां सुषुप्त्यवस्थां दर्शयति। यच्चैतद्भूम्नः सुखत्वं श्रुतम्—'यो वै भूमा तत्सुखम्' (छा० ७।२३) इति, तदप्यविरुद्धम्; 'अत्रैष देवः स्वप्नान्न पश्यत्यथ यदेतस्मिञ्शरीरे सुखं भवति' (प्र० ४।४) इति सुषुप्त्य-

किन्तु प्राणके आगे 'हे भगवन्! प्राणसे अधिक कुछ है?' निश्चय, यह प्राणसे अधिक है; इस प्रकार और आगे अधिकका प्रश्न और प्रतिवचन क्रम नहीं दिखाई देता। परन्तु 'प्राणो वा०' (प्राण ही आशासे अधिक है) इत्यादिसे विस्तारपूर्वक प्राणको ही नाम आदिसे लेकर आशा पर्यन्त समस्त पदार्थोंसे अधिक कहकर 'अतिवाद्यसी०' (तुम अतिवादी हो? किसीके ऐसा प्रश्न करनेपर 'मैं श्रेष्ठवादी हूँ' ऐसा कहे, अपने अतिवादी होनेका निषेध न करे) इस प्रकार प्राणदर्शीमें अतिवादिता स्वीकार कर 'एष तु वा०' (निश्चय यह अतिवादी होता है जो सत्यसे अतिवादी होता है) इस प्रकार अतिवादित्व प्राणव्रतकी अनुवृत्ति करके प्राणका परित्याग किये विना ही सत्य आदि परम्परासे भूमाका अवतरण करते हुए सनत्कुमार प्राणको ही भूमा मानते हैं, ऐसा ज्ञात होता है। यदि प्राणका ही भूमारूपसे व्याख्यान करें तो 'यत्र नान्यत्पश्यति०' भूमाके लक्षण परक इस वाक्यका किस प्रकार व्याख्यान करोगे? तो इसके उत्तरमें पूर्वपक्षी कहता है कि सुषुप्ति अवस्थामें प्राणमें लीन हुए इन्द्रियोंका दर्शनादि व्यवहार निवृत्त हुआ देखा जाता है। इसलिए 'यत्र नान्यत्पश्यति०' (जहाँ अन्यको नहीं देखता) इस प्रकार भूमाका स्वरूप प्रतिपादक यह लक्षण प्राणमें भी सम्भव है। क्योंकि 'न शृणेति न पश्यति' (सुषुप्त पुरुष देखता नहीं सुनता नहीं) इत्यादिसे श्रुति जिसमें सब इन्द्रियोंके व्यापार अस्त हो जाते हैं उस अस्तमय रूप सुषुप्ति अवस्थाको कहकर 'प्राणाग्नय' (प्राणरूप अग्नियाँ ही इस शरीरमें जागती हैं—स्व व्यापार करती हैं) इस प्रकार उसी अवस्थामें पाँच वृत्तिवाले प्राणका जागरण कहती हुई प्राण प्रधान सुषुप्ति अवस्थाको दिखलाती है। और 'यो वै भूमा०' (निश्चय जो भूमा है वह सुख है) इस प्रकार श्रुति भूमाको-सुखरूप कहती है वह भी विरुद्ध नहीं है, क्योंकि 'अत्रैष देवः०' (उस समय यह देव-जीव स्वप्न नहीं देखता, उस समय शरीर में यह सुख

## सत्यानन्दी-दीपिका

आकाश, आकाशसे स्मृति, क्योंकि स्मृति होनेपर ही ईश्वरसे आकाश आदिकी उत्पत्ति होती है। स्मृतिसे अधिक आशा है; आशाके होनेपर ही स्मृति बनी रहती है। 'प्राणो वा आशाया भूयान्' (प्राण ही आशासे महान् है) प्राणके होनेपर ही आशा रहती है। इस प्रकार नारद और सनत्कुमारका आधिक्य विषयक प्रश्नोत्तर प्राण पर्यन्त ही हुआ है आगे नहीं। प्रणवेत्ताको ही श्रेष्ठवादी कहा गया है। इसलिए सबसे महान् होनेसे प्राण भूमा है।

* 'गार्हपत्यो ह वा एषोऽपानो व्यानोऽन्वाहार्यपचन आहवनीयः प्राणः' (यह अपान गार्हपत्य, व्यान अन्वाहार्यपचन और प्राण आहवनीय है) इस श्रुतिमें प्राण आदिका अग्निरूपसे प्रतिपादन

वस्थायामेव सुखश्रवणात्। यच्च 'यो वै भूमा तदमृतम् (छा० ७।२४।१) इति, तदपि प्राणस्याविरुद्धं; 'प्राणो वा अमृतम्' ( कौ० ३।२ ) इति श्रुतेः। कथं पुनः प्राणं भूमानं मन्यमानस्य 'तरति शोकमात्मवित्' इत्यात्मविविदिषया प्रकरणस्योत्थानमुपपद्यते ? प्राण एवेहात्मा विवक्षित इति ब्रूमः। तथा हि—'प्राणो ह पिता प्राणो माता प्राणो भ्राता प्राणः स्वसा प्राण आचार्यः प्राणो ब्राह्मणः' ( छा० ७।१५।१ ) इति प्राणमेव सर्वात्मानं करोति। 'यथा वा अरा नाभौ समर्पिता एवमस्मिन्प्राणे सर्वं समर्पितम्' इति च सर्वात्मत्वारनाभिनिदर्शनाभ्यां च संभवति वैपुल्यात्मिका भूमरूपता प्राणस्य। तस्मात्प्राणो भूमेत्येवं प्राप्तम्। * तत इदमुच्यते—परमात्मैवेह भूमा भवितुमर्हति, न प्राणः। कस्मात् ? संप्रसादादध्युपदेशात्। संप्रसाद इति सुषुप्तं स्थानमुच्यते; सम्यक्प्रसीदत्यस्मिन्निति निर्वचनात्। बृहदारण्यके च स्वप्नजागरितस्थानाभ्यां सह पाठात्, तस्यां च संप्रसादावस्थायां प्राणो जागर्तीति प्राणोऽत्र संप्रसादोऽभिप्रेयते। प्राणादूर्ध्वं भूम्न उपदिश्यमानत्वादित्यर्थः। प्राण एव चेद्भूमा स्यात्स एव तस्मादूर्ध्वमुपदिश्येतेत्यश्लिष्टमेवैतत्स्यात्। नहि नामैव नाम्नो भूय इति नाम्न ऊर्ध्वमुपदिष्टम्। किं तर्हि ? नाम्नोऽन्यदर्थान्तरमुपदिष्टं वागाख्यम्—'वाग्वाव नाम्नो भूयसी' इति।

सम्पन्न होता है ) इस प्रकार सुषुप्ति अवस्थामें सुखका श्रवण होता है। और 'यो वै भूमा०' ( निश्चय जो भूमा है वह अमृत है ) वह अमृतत्व भी प्राणमें विरुद्ध नहीं है, क्योंकि 'प्राणो वा०' ( प्राण ही अमृत है ) ऐसी श्रुति है। सि०—परन्तु प्राणको भूमा माननेवालेके पक्षमें 'तरति शोक०' (आत्मवेत्ता शोकसे मुक्त हो जाता है ) इस आत्मविज्ञानकी इच्छासे प्रकरणका आरम्भ कैसे उपपन्न होगा ? पू०—ऐसा हम कहते हैं कि यहाँ प्राण ही आत्मरूपसे विवक्षित है, क्योंकि 'प्राणो ह पिता०' ( प्राण ही पिता है, प्राण माता है, प्राण भ्राता है, प्राण बहिन है, प्राण आचार्य है और प्राण ही ब्राह्मण है ) यह श्रुति प्राणको ही सर्वस्वरूप ( सबका आत्मा ) कहती है। और 'यथा वा अरा०' ( जैसे नाभिमें अरा अर्पित हैं, वैसे प्राणमें सब समर्पित है ) इस प्रकार सर्वात्मकता और अर नाभिके दृष्टान्तसे प्राणमें विपुलस्वरूपता-भूमरूपता सम्भव है। इसलिए प्राण भूमा है ऐसा प्राप्त होता है। सिद्धान्ती—इसपर यह कहते हैं—परमात्मा ही यहाँ भूमा होना युक्त है प्राण नहीं, क्योंकि संप्रसादके अनन्तर भूमाका उपदेश है। जिसमें अच्छी तरहसे प्रसन्न होता है वह संप्रसाद है, इस व्युत्पत्तिसे संप्रसाद सुषुप्ति स्थानको कहा जाता है। बृहदारण्यकमें स्वप्न और जाग्रत्स्थानोंके साथ इसका भी पाठ है। और उस संप्रसाद-अवस्थामें प्राण जागता-स्वव्यापार करता है, इसलिए यहाँ संप्रसादशब्दसे [ लक्षणावृत्तिसे ] प्राण अभिप्रेत है। प्राणके अनन्तर भूमाका उपदेश किये जानेसे भूमा परमात्मा है, ऐसा अर्थ है। यदि प्राण ही भूमा हो तो वही प्राणके अनन्तर उपदिष्ट हो यह असंगत हो जायगा, क्योंकि नाम ही नामसे अधिक है इस प्रकार नामके अनन्तर नामका उपदेश नहीं है, किन्तु 'वाग्वाव' ( वाणी ही नामसे अधिक है ) इस प्रकार नामसे भिन्न वाग्नामक अर्थान्तर

## सत्यानन्दी-दीपिका

किया गया है, इसलिए सुषुप्ति अवस्थामें मन आदि सब इन्द्रियोंका दर्शन आदि व्यापार न रहनेपर भी प्राणरूप अग्नियाँ शरीरमें अपना व्यापार करती रहती हैं। इस प्रकार 'यत्र नान्यत्पश्यति' इस श्रुति प्रतिपादित भूमाके लक्षणका प्राणमें समन्वय होता है। और जो 'यो वै भूमा तदमृत, प्राणो वा अमृतम्०' इत्यादि श्रुतियाँ प्राणको अमृतरूप कहती हैं, इसलिए प्राणमें भूमा शब्द विरुद्ध नहीं है।

* 'ब्रह्म भूमा भवितुमर्हति संप्रसादादध्युपदेशात्' यन्नैवं तन्नैवं यथा घटः' 'ब्रह्म भूमा होना युक्त है, क्योंकि संप्रसाद-प्राणके अनन्तर उसका उपदेश है, जहाँ हेतु नहीं है वहाँ साध्य भी नहीं है, जैसे घट' यह व्यतिरेक दृष्टान्त है। इस प्रकार इस अनुमानसे भी ब्रह्म भूमा सिद्ध होता है।

तथा वागादिभ्योऽध्या प्राणादर्थान्तरमेव तत्र तत्रोर्ध्वमुपदिष्टम्, तद्वत्प्राणादूर्ध्वमुपदिश्यमानो भूमा प्राणादर्थान्तरभूतो भवितुमर्हति। नन्विह नास्ति प्रश्नः—'अस्ति भगवः प्राणाद्भूयः' इति, नापि प्रतिवचनमस्ति प्राणाद्वाव भूयोऽस्तीति, कथं प्राणादधि भूमोपदिश्यत इत्युच्यते ? प्राणविषयमेव चातिवादित्वमुत्तरत्रानुकृष्यमाणं पश्यामः—'एष तु वा अतिवदति यः सत्येनातिवदति' इति। तस्मान्नास्ति प्राणादध्युपदेश इति। अत्रोच्यते—न तावत्प्राणविषयस्यैवातिवादित्वस्यैतदनुकर्षणमिति शक्यं वक्तुं, विशेषवादात्—'यः सत्येनातिवदति' इति। ननु विशेषवादोऽप्ययं प्राणविषय एव भविष्यति। कथम् ? यथैषोऽग्निहोत्री यः सत्यं वदतीत्युक्ते न सत्यवदनेनाग्निहोत्रित्वं, केन तर्हि ? अग्निहोत्रेणैव, तत्सत्यवदनं त्वग्निहोत्रिणो विशेष उच्यते। तथा 'एष तु वा अतिवदति यः सत्येनातिवदति' इत्युक्ते, न सत्यवदनेनातिवादित्वम्। केन तर्हि ? प्रकृतेन प्राणविज्ञानेनैव। सत्यवदनं तु प्राणविदो विशेषो विवक्ष्यत इति। * नेति ब्रूमः; श्रुत्यर्थपरित्यागप्रसङ्गात्। श्रुत्या ह्यत्र सत्यवदनेनातिवादित्वं प्रतीयते—'यः सत्येनातिवदति सोऽतिवदति' इति। नात्र प्राणविज्ञानस्य संकीर्तनमस्ति। प्रकरणात्तु प्राणविज्ञानं संबध्येत। तत्र प्रकरणानुरोधेन श्रुतिः परित्यक्ता स्यात्। प्रकृतव्यावृत्त्यर्थश्च तुशब्दो न संगच्छेत 'एष तु वा अतिवदति' इति। 'सत्यं त्वेव विजिज्ञासितव्यम्' ( छा० ७।१६ ) इति च प्रयत्नान्तरकरणमर्थान्तरविवक्षां सूचयति। तस्माद्यथैकवेदप्रशंसायां प्रकृतायामेष तु महा-

उपदिष्ट है। तथा वाणी आदिसे लेकर प्राण पर्यन्त तत् तत् स्थलपर आगे-आगे अन्यान्य पदार्थका ही उपदेश किया गया है। उसीके समान प्राणके अनन्तर उपदिश्यमान भूमा प्राणसे अन्य पदार्थ होना युक्त है। पू०—परन्तु यहाँ 'हे भगवन् ! प्राणसे अधिक क्या है ?' ऐसा प्रश्न नहीं है और 'प्राणसे यह अधिक है' इस प्रकारका कोई उत्तर भी नहीं है, तो प्राणके अनन्तर भूमाका उपदेश है यह कैसे कहते हो ? और 'एष तु वा०' ( जो सत्यसे अतिवादी है वही अतिवादी है ) इस प्रकार प्राणविषयक अतिवादित्वकी ही आगे अनुवृत्ति हम देखते हैं, इसलिए प्राणके अनन्तर किसी अन्य पदार्थका उपदेश नहीं है। सि०—इस विषयमें कहते हैं—प्राण विषयक अतिवादित्वका ही यह अनुकर्षण है, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि 'यः सत्येन०' ( जो सत्यसे अतिवादी है ) इस तरहका विशेषवाद है। पू०—परन्तु यह विशेषवाद भी प्राण विषयक ही होगा। कैसे ? जैसे कि 'यह अग्निहोत्री है जो सत्य बोलता है' ऐसा कहनेसे सत्यवदनसे अग्निहोत्रित्व नहीं होता, किन्तु अग्निहोत्रसे ही होता है, सत्यवाद तो अग्निहोत्रीकी विशेषता कही जाती है। उसी प्रकार 'एष तु वा०' ( जो सत्यवादी है वह निश्चित अतिवादी है ) ऐसा कहनेसे सत्यभाषणसे कोई अतिवादी नहीं होता किन्तु प्रकृत प्राणविज्ञानसे ही अतिवादी होता है। सत्यवाद तो प्राणवेत्ताका विशेषरूप विवक्षित है। सिद्धान्ती—हम कहते हैं कि यह ठीक नहीं है, क्योंकि ऐसा माननेसे तो श्रुतिके अर्थके परित्यागका प्रसंग उपस्थित होगा। 'यः सत्येन०' ( जो सत्यसे अतिवादी है वह अतिवादी है ) इसप्रकार यहाँ श्रुति द्वारा सत्यवादसे ही अतिवादित्व प्रतीत होता है। यहाँ प्राणविज्ञानका संकीर्तन भी नहीं है। यदि प्रकरणसे प्राणविज्ञानका सम्बन्ध करें तो प्रकरणके बलसे श्रुतिका परित्याग हो जायगा। और 'एष तु वा अतिवदति' ( यह तो अतिवादी है ) इसमें प्रकृतकी व्यावृत्तिके लिए 'तु' शब्द संगत नहीं होगा। 'सत्यं त्वेव०' ( सनत्कुमार—सत्यकी ही तो विशेषरूपसे जिज्ञासा करनी चाहिए ) इस तरहसे अन्य प्रयत्न ( विचार ) का विधान अन्य अर्थकी विवक्षाको सूचित करता है, जैसे एक वेदकी

## सत्यानन्दी दीपिका

* 'सत्येन अतिवदति' यहाँ सत्यशब्दसे सत्यब्रह्मको लेकर ही अतिवादित्व कहा गया है। किञ्च सत्यके जिज्ञासारूप लिङ्गसे भी प्राणके प्रकरणका बाध होता है। जो यह कहा गया है कि

ब्राह्मणो यश्चतुरो वेदानधीत इत्येकवेदेभ्योऽर्थान्तरभूतश्चतुर्वेदः प्रशस्यते, तादृगेतद्द्रष्टव्यम्। नच प्रश्नप्रतिवचनरूपयैवार्थान्तरविवक्षया भवितव्यमिति नियमोऽस्ति; प्रकृतसंबन्धासंभवकारितत्वादर्थान्तरविवक्षायाः। तत्र प्राणान्तमनुशासनं श्रुत्वा तूष्णींभूतं नारदं स्वयमेव सनत्कुमारो व्युत्पादयति। यत्प्राणविज्ञानेन विकारानृतविषयेणातिवादित्वमनतिवादित्वमेव तत् 'एष तु वा अतिवदति यः सत्येनातिवदति' इति। तत्र सत्यमिति परं ब्रह्मोच्यते; परमार्थरूपत्वात्। 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' (तै० २।१) इति च श्रुत्यन्तरात्। तथा व्युत्पादिताय नारदाय 'सोऽहं भगवः सत्येनातिवदानि' इत्येवं प्रवृत्ताय विज्ञानादिसाधनपरम्परया भूमानमुपदिशति। तत्र यत्प्राणादधि सत्यं वक्तव्यं प्रतिज्ञातम्, तदेवेह भूमेत्युच्यत इति गम्यते। तस्मादस्ति प्राणादधि भूम्न उपदेश इत्यतः प्राणादन्यः परमात्मा भूमा भवितुमर्हति। एवं चेहात्मविविदिषया प्रकरणस्योत्थानमुपपन्नं भविष्यति। *प्राण एवेहात्मा विवक्षित इत्येतदपि नोपपद्यते। नहि प्राणस्य मुख्यया वृत्त्याऽऽत्मत्वमस्ति। न चान्यत्र परमात्मज्ञानाच्छोकविनिवृत्तिरस्ति; 'नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय' (श्वे० ६।१५) इति श्रुत्यन्तरात्। 'तं मा भगवाञ्छोकस्य पारं तारयतु' ( छा० ७।१।३ ) इति चोपक्रम्योपसंहरति-'तस्मै मृदितकषायाय तमसः

---

प्रशंसा प्रस्तुत होनेपर जो चार वेदोंका अध्ययन करता है 'यह तो महाब्राह्मण है' इसमें एक वेदके अध्ययन करनेवाले ब्राह्मणोंसे अर्थान्तर चतुर्वेदवेत्ताकी प्रशंसा होती है। उसीप्रकार प्रकरणमें सत्यको जिज्ञासा भी प्राणसे भिन्न भूमाको ही समझनी चाहिए। प्रश्न ओर उत्तरके रूपमें अन्य अर्थकी विवक्षा होनी चाहिए यह नियम नहीं है, क्योंकि अन्य अर्थको विवक्षा तो प्रकृत पदार्थका सम्बन्ध न होनेसे होती है। अर्थान्तरकी विवक्षा रहनेपर भी नामादिसे लेकर प्राणपर्यन्त उपदेश सुनकर तूष्णींभूत नारदको स्वयं ही सनत्कुमार समझाते हैं कि 'एष तु वा०' (जो सत्यसे अतिवादी है वही अतिवादी है ) जो विकार और अनृत विषयक प्राणविज्ञानसे अतिवादित्व है वह अतिवादित्व नहीं है, इस श्रुतिमें 'सत्यम्' इससे परब्रह्म कहा जाता है, क्योंकि वह परमार्थरूप है। कारण कि 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' ( ब्रह्म सत्य, ज्ञान और अनन्त हैं ) इसप्रकार यह दूसरी श्रुति भी है। [ सत्य ब्रह्म है ] यह जानकर सावधान हुए और 'सोऽहं भगवः०' ( हे भगवन् ! मैं सत्यसे अतिवादी होऊं ) इसप्रकार प्रवृत्त हुए व्युत्पादित (समझाये गये) नारदके प्रति विज्ञानादि ( निदिध्यासनादि ) साधन परम्परासे [सनत्कुमार] भूमाका उपदेश करते हैं। भूमाका उपदेश प्रस्तुत होनेपर प्राणके अनन्तर जिस सत्य वक्तव्य [ सत्यं त्वेव विजिज्ञासितव्यम् ] की प्रतिज्ञा की गई है वही यहाँ विषयवाक्यमें भूमा कहा गया है ऐसा ज्ञात होता है, अतः प्राणके अनन्तर भूमाका उपदेश है। इसलिए प्राणसे भिन्न परमात्मा ही भूमा होना युक्त है। इसप्रकार यहाँ आत्माका विज्ञान प्राप्त करनेकी इच्छासे प्रकरणका आरम्भ भी संगत हो होगा। प्राण ही यहाँ आत्मरूपसे विवक्षित है यह कथन भी युक्त नहीं है, क्योंकि मुख्यवृत्तिसे प्राण आत्मा नहीं है। परमात्माके ज्ञानके विना अन्य किसी प्रकारसे शोककी निवृत्ति नहीं होती, कारण कि 'नान्यः०' ( इससे भिन्न मोक्ष प्राप्तिके लिए कोई अन्य मार्ग-साधन नहीं है ) ऐसी दूसरी श्रुति है। 'तं मा भगवान्०' ( ऐसे शोक युक्त मुझे आप शोकसे पार कर दीजिए ) ऐसा आरम्भकर 'तस्मै मृदितकषायाय०' ( राग, द्वेष आदि दोषोंसे रहित नारदको भगवान् सनत्कुमारने

### सत्यानन्दी-दीपिका

प्रश्नके भेदसे अर्थका भेद होता है यह नियम नहीं है, क्योंकि एक ही आत्माके विषयमें मैत्रेयीने बहुत वार प्रश्न किये हैं। इसके अतिरिक्त भगवान् भाष्यकार द्वारा उदाहृत चतुर्वेदवित् प्रकृत एक वेदवित्से भिन्न है यह प्रश्नके विना भी सिद्ध होता है।

* 'आत्मतः प्राणः' इत्यादि श्रुतिमें प्राणकी उत्पत्ति कही गई है, इसलिए वह मुख्यवृत्तिसे

पारं दर्शयति भगवान्सनत्कुमारः' (छा० ७।२६।२) इति। तम इति शोकादिकारणमविद्योच्यते। प्राणान्ते चानुशासने न प्राणस्यान्यायत्ततोच्येत। 'आत्मतः प्राणः' (छा० ७।२६।१) इति च ब्राह्मणम्। प्रकरणान्ते परमात्मविवक्षा भविष्यति, भूमा तु प्राण एवेति चेत्-न; 'स भगवः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि' ( छा० ७।२४।१ ) इत्यादिना भूम्न एवा प्रकरणसमाप्तेरनुकर्षणात्। वैपुल्यात्मिका च भूमरूपता सर्वकारणत्वात्परमात्मनः सुतरामुपपद्यते ॥८॥

## धर्मोपपत्तेश्च ॥९॥

पदच्छेद—धर्मोपपत्तेः, च।

सूत्रार्थ—'यत्र नान्यत्पश्यति' इत्यादि श्रुति प्रतिपादित दर्शन आदि व्यवहारका अभावरूप भूमाके धर्मोंकी परमात्मामें उपपत्ति होनेसे भूमा परमात्मा ही है।

* अपि च ये भूम्नि श्रूयन्ते धर्मास्ते परमात्मन्युपपद्यन्ते। 'यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमा' इति दर्शनादिव्यवहाराभावं भूमन्यवगमयति। परमात्मनि चायं दर्शनादिव्यवहाराभावोऽवगतः' 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्' (बृ० ४।५।१५) इत्यादिश्रुत्यन्तरात्। योऽप्यसौ सुषुप्तावस्थायां दर्शनादिव्यवहाराभाव उक्तः सोऽप्यात्मन एवासङ्गत्वविवक्षयोक्तो न प्राणस्वभावविवक्षया; परमात्मप्रकरणात्। यदपि तस्यामवस्थायां

---

अविद्यारूप तमसे पार परमार्थतत्त्वको दिखलाया ) इसप्रकार उपसंहार करते हैं। 'तमः' इस शब्दसे शोकादिकी कारणभूत अविद्या कही जाती है। यदि प्राण पर्यन्त ही उपदेश होता तो प्राणमें अन्यकी अधीनता न कही होती, और 'आत्मतः प्राणः' ( आत्मासे प्राण उत्पन्न हुआ ) यह ब्राह्मणवाक्य है। प्रकरणके अन्तमें परमात्माकी विवक्षा होगी। भूमा तो प्राण ही है, यदि ऐसा कहो तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि 'स भगवः०' (नारद—हे भगवन्! वह भूमा किसमें प्रतिष्ठित है? सनत्कुमार—अपनी महिमामें ) इत्यादिसे प्रकरणको समाप्ति पर्यन्त भूमाकी ही अनुवृत्ति है। विपुलात्मकतारूप भूमरूपता भी सबका कारण होनेसे परमात्मामें ही सुतरां उपपन्न होती है॥ ८॥

और दूसरी बात यह है कि भूमाके जो धर्म श्रुतिमें प्रतिपादित हैं वे परमात्मामें उपपन्न होते हैं। 'यत्र नान्यत्पश्यति०' ( जहाँ दूसरेको नहीं देखता, दूसरेको नहीं सुनता और दूसरेको नहीं जानता वह भूमा है ) यह श्रुति भूमामें दर्शन आदि व्यवहारके अभावको अवगत कराती है। 'यत्र त्वस्य०' ( जहाँ इस विद्वान्‌के लिए सब आत्मा ही हो गया वहाँ किस करणसे किस विषयको देखे ) इस दूसरी श्रुतिसे परमात्मामें दर्शन आदि व्यवहारका अभाव प्रतीत होता है। सुषुप्त अवस्थामें जो वह दर्शनादि व्यवहारका अभाव कहा गया है वह भी आत्माकी असंगताकी विवक्षासे कहा गया है,

### सत्यानन्दी-दीपिका

आत्मा नहीं है। इसप्रकार श्रुति और लिङ्गके बलसे अर्थात् महाप्रकरणसे प्राणका अवान्तर प्रकरण बाधित है। अतः प्राण भूमा नहीं है किन्तु वस्तुतः परमात्मा ही भूमा है। पूर्वपक्षमें प्राणकी उपासना फल है और सिद्धान्तमें ब्रह्मज्ञान फल है॥ ८॥

* वादीने सुषुप्त अवस्थाको लेकर सुख आदि प्राणके धर्म माने हैं, वह भी अयुक्त है, क्योंकि बुद्धि आदि उपाधिके रहनेपर आत्मामें द्रष्टृत्व आदि व्यवहार होता है। सुषुप्तिमें उपाधिके विलय होनेपर आत्मामें द्रष्टृत्व आदि व्यवहार नहीं होता। इसप्रकार आत्माको असंग सिद्ध करनेके लिए प्रश्नोपनिषद्‌में परमात्माको लक्ष्यकर 'न शृणोति' इत्यादि वर्णन किया गया है एवं आत्माको ही सुखरूप कहा गया है प्राणको नहीं। इस बातको स्पष्ट करनेके लिए भगवान् भाष्यकार 'यत आह' आदिसे अन्य श्रुतियोंको भी उद्धृत करते हैं।

सुखमुक्तं, तदन्यात्मन एव सुखरूपत्वविवक्षयोक्तम्। * यत आह–'एषोऽस्य परम आनन्द एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति' (बृ० ४।३।३२) इति। इहापि 'यो वै भूमा तत्सुखं नाल्पे सुखमस्ति भूमैव सुखम्' इति सामयसुखनिराकरणेन ब्रह्मैव सुखं भूमानं दर्शयति। 'यो वै भूमा तदमृतम्' इत्यमृतत्वमपीह श्रूयमाणं परमकारणं गमयति। विकाराणाममृतत्वस्यापेक्षिकत्वात्, 'अतोऽन्यदार्तम्' (बृ ३।४।२) इति च श्रुत्यन्तरात्। तथा च सत्यत्वं स्वमहिमप्रतिष्ठितत्वं सर्वगतत्वं सर्वात्मत्वमिति चैते धर्माः श्रूयमाणाः परमात्मन्येवोपपद्यन्ते, नान्यत्र। तस्माद्भूमा परमात्मेति सिद्धम्॥ ९॥

## (३ अक्षराधिकरणम् सू० १०-१२)

## अक्षरमम्बरान्तधृतेः॥१०॥

पदच्छेद—अक्षरम्, अम्बरान्तधृतेः।

सूत्रार्थ—(अक्षरम्) 'एतद्वै तदक्षरं गार्गि' इस श्रुतिमें प्रतिपादित अक्षर ब्रह्म ही है, (अम्बरान्तधृतेः) क्योंकि पृथिवी से लेकर आकाश पर्यन्त सब विकारोंको वही धारण करता है।

* 'कस्मिन्नु खल्वाकाश ओतश्च प्रोतश्चेति। स होवाचैतद्वै तदक्षरं गार्गि ब्राह्मणा अभिवदन्त्यस्थूलमनणु' (बृ० ३।८।७,८) इत्यादि श्रूयते। तत्र संशयः–किमक्षरशब्देन वर्ण उच्यते

---

न कि प्राण स्वभावकी विवक्षासे, क्योंकि परमात्माका प्रकरण है। उस अवस्थामें जो भी सुख कहा गया है वह भी आत्मा सुख स्वरूप है इस विवक्षासे ही कहा गया है। क्योंकि कहते हैं—'एषोऽस्य०' (यह इसका परम आनन्द है, इस आनन्दके अंशके आश्रित अन्य प्राणी जीवन धारण करते हैं) यहाँ भी 'यो वै भूमा०' (निश्चय जो भूमा है वह सुख है, अल्पमें सुख नहीं है, भूमा ही सुखरूप है) इसप्रकार सामयसुख (नाश आदि दोषयुक्त-सामयसुख) के निराकरणसे सुखरूप भूमा ब्रह्मको ही दिखलाती है। 'यो वै भूमा०' (निश्चय जो भूमा है वह अमृत है) इस श्रुतिमें श्रूयमाण अमृतत्व भी परमकारणका ज्ञान कराता है, क्योंकि [प्राण आदि] विकारोंका अमृतत्व आपेक्षिक है। जैसे 'अतोऽन्यदार्तम्' (इस आत्मासे भिन्न सब विनाशी-मिथ्या है) यह दूसरी श्रुति है। इसप्रकार सत्यत्व, अपनी महिमामें प्रतिष्ठा, सर्वगतत्व और सर्वात्मत्व ये श्रूयमाण धर्म परमात्मामें ही उपपन्न होते हैं, दूसरेमें नहीं। इससे सिद्ध हुआ कि भूमा परमात्मा ही है॥ ९॥

* 'कस्मिन्नु खल्वाकाश०' (गार्गी—किन्तु आकाश किसमें ओत प्रोत है? उस याज्ञवल्क्यने कहा—हे गार्गि! जिसे तुम पूछती हो, उस तत्त्वको तो ब्रह्मवेत्ता अक्षर कहते हैं, वह न स्थूल है न सूक्ष्म) इत्यादि श्रुतियाँ हैं। यहाँ पर संशय होता है कि अक्षर शब्दसे वर्णका कथन है अथवा

### सत्यानन्दी-दीपिका

'सत्यं त्वेव विजिज्ञासितव्यम्' इस श्रुतिमें सत्यत्व, 'स भगवः कस्मिन्प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि' इस मन्त्रमें श्रूयमाण स्वमहिमामें प्रतिष्ठितत्व, 'स एवाधस्तात् स उपरिष्टात्' (छा० ७।२५।१) (वही नीचे और वही ऊपर है) इत्यादि में सर्वगतत्व, 'स एवेदं सर्वम्' (छा० ७।५।१) 'आत्मैवेदं सर्वम्' इत्यादि मन्त्रमें श्रूयमाण सर्वात्मत्व, ये सब धर्म मुख्यवृत्तिसे परमात्मामें युक्त हैं, प्राणादिमें नहीं। इससे यह सिद्ध हुआ कि भूमा परमात्मा ही है॥ ९॥

* लोक प्रसिद्धिके अनुसार वर्ण, और 'न क्षरतीति अक्षरः' अर्थात् अविनाशी, इस विग्रहके अनुसार परमात्मा इन दो अर्थोंमें अक्षर शब्दका प्रयोग किया जाता है। अतः अक्षरशब्दसे वर्णका ग्रहण करना चाहिए अथवा परमात्माका? पूर्वपक्षी—अक्षरशब्दसे वर्णका ही ग्रहण करना चाहिए। यद्यपि 'न क्षरतीति अक्षरः' इस विग्रहके अनुसार नित्य पदार्थका भी ग्रहण किया जा सकता है,

किंवा परमेश्वर इति। 'तत्राक्षरसमाम्नाय' इत्यादावक्षरशब्दस्य वर्णे प्रसिद्धत्वात्, प्रसिद्ध्यतिक्रमस्य चायुक्तत्वात्, 'ॐकार एवेदं सर्वम्' ( छा० २।२३।३ ) इत्यादौ च श्रुत्यन्तरे वर्णस्याप्युपास्यत्वेन सर्वात्मकत्वावधारणात्, वर्ण एवाक्षरशब्द इति, * एवं प्राप्त उच्यते—पर एवात्माऽक्षरशब्दवाच्यः। कस्मात्? अम्बरान्तधृतेः—पृथिव्यादेराकाशान्तस्य विकारजातस्य धारणात्। तत्र हि पृथिव्यादेः समस्तविकारजातस्य कालत्रयविभक्तस्य 'आकाश एव तदोतं च प्रोतं च' इत्याकाशे प्रतिष्ठितत्वमुक्त्वा 'कस्मिन्नु खल्वाकाश ओतश्च प्रोतश्च' इत्यनेन प्रश्नेनेदमक्षरमवतारितम्। तथा चोपसंहृतम्—'एतस्मिन्नु खल्वक्षरे गार्ग्याकाश ओतश्च प्रोतश्च' इति। न चेयमम्बरान्तधृतिर्ब्रह्मणोऽन्यत्र संभवति। यदपि—'ॐकार एवेदं सर्वम्' इति, तदपि ब्रह्मप्रतिपत्तिसाधनत्वात्स्तुत्यर्थं द्रष्टव्यम्। तस्मान्न क्षरत्यश्नुते चेति नित्यत्वव्यापित्वाभ्यामक्षरं परमेव ब्रह्म ॥ १० ॥

---

परमेश्वरका? पूर्वपक्षी—'तत्राक्षरसमाम्नाय' इत्यादिमें अक्षर शब्द वर्णमें प्रसद्धि है; प्रसिद्धिका अतिक्रमण करना युक्त नहीं है, और 'ॐकार एवेदं०' ( यह सब ओंकार ही है ) इत्यादि अन्य श्रुतियोंमें उपास्यरूपसे वर्णमें भी सर्वात्मकत्वका अवधारण है। इसलिए अक्षरशब्द वर्णवाचक ही है।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं–परमात्मा ही अक्षर शब्द वाच्य है, किससे? इससे कि वह आकाशपर्यंतको धारण करता है अर्थात् पृथिवी आदिसे लेकर आकाशपर्यन्त विकार समूहको धारण करता है। भूत, भविष्यत्, वर्तमान इन तीन कालोंमें विभक्त हुए पृथिवी आदि समस्त विकार समूहको 'आकाश एव' (आकाशमें ही वह ओत प्रोत है) इस प्रकार आकाशमें प्रतिष्ठितत्वको कहकर 'कस्मिन्नु खल्वाकाशः०' ( आकाश किसमें ओत प्रोत है? ) इस प्रश्नसे इस अक्षरका उपनिषद्में अवतरण किया गया है। और 'एतस्मिन्नु०' ( हे गार्गि ! इस अक्षरमें आकाश ओत प्रोत है ) इस प्रकार उपसंहार किया है। इस आकाश पर्यन्तको धारण करना ब्रह्मको छोड़कर अन्यमें सम्भव नहीं। 'ॐकार एवेदं०' ( ओंकार यह सब है ) वह कथन भी ब्रह्मज्ञानका साधन होनेसे स्तुतिके लिए समझना चाहिए। इसलिए 'न क्षरन्त्यश्नुते०' ( नष्ट नहीं होता और सर्वव्यापक है ) इस व्युत्पत्तिसे सिद्ध होता है कि नित्य और व्यापक होनेके कारण अक्षर पर ब्रह्म ही है ॥ १० ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

तो भी योगसे रूढ़ि बलवती होनेसे वर्णका ही ग्रहण करना ठीक है। 'ओंकार एव इदं सर्वम्' इस श्रुतिके आधार पर अक्षर सर्वात्मक सिद्ध होता है। दूसरी बात यह भी है कि लोकमें वर्णोंमें ही अक्षर शब्द प्रसिद्ध है। संशयका कारण यह है कि अक्षरशब्द वेदोंमें ब्रह्म और ओंकार में प्रसिद्ध है और लोकमें वर्णोंमें। अतः इस आधार पर भगवान् भाष्यकारने ओंकारका अक्षरशब्दसे ग्रहणकर आगे निराकरण भी किया है। पूर्व अधिकरणमें सत्य शब्द ब्रह्ममें रूढ़ होनेसे भूमा ब्रह्म है, यह कहा गया है, उसी प्रकार यहाँ अक्षरशब्द वर्णमें रुढ होनेसे वर्ण ही अक्षर होना चाहिए, इस प्रकार दृष्टान्तसंगतिसे पूर्वपक्ष करते हैं। पूर्वपक्षमें ओंकारकी उपासना फल है, सिद्धान्तमें निर्गुण ब्रह्मका ज्ञानफल है।

* सिद्धान्ती—गार्गी और याज्ञवल्क्य इन दोनोंके प्रश्न और प्रतिवचनके विचार करनेसे यह निश्चय होता है कि रूढ़िको बाधकर यौगिक अक्षरशब्दसे परमात्मा ही सिद्ध होता है, क्योंकि परमात्मा ही आकाश आदि सर्व प्रपञ्चको धारण कर सकता है, अन्य सामान्य अक्षर शब्द वाच्य वर्ण नहीं। 'ॐकार एवेदं सर्वम्' इस मन्त्रमें जो ॐकारको सर्वात्मक कहा गया है वह भी परमात्माका वाचक होनेके कारण नाम और नामीमें अभेद मानकर कहा गया है। समस्त मिथ्याप्रपञ्चान्तर्वर्ती वर्णात्मक स्वयं ॐकार भी ब्रह्ममें अध्यस्त है, अतः अक्षरशब्दसे परब्रह्मका ही ग्रहण करना चाहिए वर्णात्मक ओंकारका नहीं ॥ १० ॥

स्यादेतत्—कार्यस्य चेत्कारणाधीनत्वमम्बरान्तधृतिरभ्युपगम्यते, प्रधानकारणवादिनोऽपीयमुपपद्यते। कथमम्बरान्तधृतेर्ब्रह्मत्वप्रतिपत्तिरिति ? अत उत्तरं पठति—

## सा च प्रशासनात् ॥११॥

पदच्छेद—सा, च, प्रशासनात् ।

सूत्रार्थ—( सा च ) और वह अम्बरान्तधृति परमेश्वरका ही कर्म है, ( प्रशासनात् ) क्योंकि 'एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि०' इस श्रुतिमें प्रशासनका कथन है ।

* सा चाम्बरान्तधृतिः परमेश्वरस्यैव कर्म। कस्मात् ? प्रशासनात्। प्रशासनं हीह श्रूयते—'एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः' (बृ० ३।८।९ ) इत्यादि। प्रशासनं च पारमेश्वरं कर्म, नाचेतनस्य प्रधानस्य प्रशासनं भवति। न ह्यचेतनानां घटादिकारणानां मृदादीनां घटादिविषयं प्रशासनमस्ति ॥११॥

## अन्यभावव्यावृत्तेश्च ॥१२॥

पदच्छेद—अन्यभावव्यावृत्तेः, च ।

सूत्रार्थ—प्रधानादिके धर्म-अचेतनत्वादि रहित होनेसे भी अक्षर परब्रह्म ही है प्रधान नहीं ।

अन्यभावव्यावृत्तेश्च कारणाद्ब्रह्मैवाक्षरशब्दवाच्यम्। तस्यैवाम्बरान्तधृतिःकर्म नान्यस्य कस्यचित्। किमिदमन्यभावव्यावृत्तेरिति ? अन्यस्य भावोऽन्यभावः, तस्माद्व्यावृत्तिरन्यभावव्यावृत्तिरिति तस्याः। एतदुक्तं भवति-यदन्यद्ब्रह्मणोऽक्षरशब्दवाच्यमिहाशङ्क्यते तद्भावादिदमम्बरान्तविधारणमक्षरं व्यावर्तयति श्रुतिः-'तद्वा एतदक्षरं गार्ग्यदृष्टं द्रष्टृश्रुतं श्रोत्रमतं

---

यह शङ्का होती है कि आकाश पर्यन्त कार्यको कारणके अधीन रहना ही यदि अम्बरान्तधृतिका अर्थ है यह स्वीकार किया जाय तो प्रधान कारणवादीके प्रधानमें भी अम्बरान्तधृति उपपन्न हो सकती है। आकाश पर्यन्त धारण करनेसे अक्षर ब्रह्म ही है यह प्रतिपत्ति कैसे होती है ? इस शङ्काके समाधानमें कहते हैं—

और यह आकाश पर्यन्तका धारण करना परमेश्वरका ही कर्म है, क्योंकि श्रुतिमें प्रशासनका कथन है। 'एतस्य वा अक्षरस्य०' ( हे गार्गि ! इस अक्षरके अनुशासनमें सूर्य, चन्द्रमा विशेषरूपसे धारित हुए स्थित रहते हैं ) इत्यादि यहाँ प्रशासनकी ही श्रुति है। प्रशासन परमेश्वरका कर्म है। अचेतन प्रधानमें प्रशासनका सम्भव नहीं है, क्योंकि घटादिके कारणभूत अचेतन मृदादिमें घटादि विषयक अनुशासन नहीं है ॥ ११ ॥

अन्यभाव व्यावृत्तिरूप कारणसे भी ब्रह्म ही अक्षर शब्द वाच्य है। आकाश पर्यन्त धारण करना उसका ही कर्म है किसी अन्यका नहीं। यह अन्यभावव्यावृत्ति क्या है ? अन्यका भाव अन्यभाव अर्थात् दूसरेका धर्म, उससे जो भेद, उसे अन्यभावव्यावृत्ति कहते हैं। तात्पर्य यह है कि ब्रह्मसे भिन्न दूसरा अर्थ अक्षर शब्द वाच्य है ऐसी जो यहाँ आशङ्का की जाती है, परन्तु 'तद्वा एतदक्षरं०' ( हे गार्गि ! वह यह अक्षर स्वयं दृष्टिका विषय नहीं है किन्तु द्रष्टा है, श्रवणका विषय नहीं किन्तु

### सत्यानन्दी–दीपिका

* गार्गीके प्रथम प्रश्नके उत्तरमें सम्पूर्ण कार्य प्रपञ्चका आश्रय आकाश बतलाया गया है। परन्तु आकाश तो स्वयं भी कार्य होनेसे यावत्कार्यका आश्रय नहीं हो सकता और आत्माश्रय दोष भी होता है, अतः यहाँ आकाशशब्दसे जगत्के मूल कारण अज्ञानका ग्रहण करना चाहिए, उस अज्ञानको एक प्रकारसे सांख्य लोग प्रधान कहते हैं। अतः इस प्रकरणमें अक्षरको प्रधानका भी आश्रय कहा गया है, इसलिए परमात्मा ही उसका अधिष्ठान है ॥ ११ ॥

मन्त्रविज्ञातं विज्ञातृ' (बृ० ३।८।११) इति। तत्रादृष्टत्वादिव्यपदेशः प्रधानस्यापि संभवति द्रष्टृत्वादिव्यपदेशस्तु न संभवति; अचेतनत्वात्। तथा 'नान्यदतोऽस्ति द्रष्टृ नान्यदतोऽस्ति श्रोतृ नान्यदतोऽस्ति मन्तृ नान्यदतोऽस्ति विज्ञातृ' इत्यात्मभेदप्रतिषेधात्। न शारीरस्याप्युपाधिमतोऽक्षरशब्दवाच्यत्वम्; 'अचक्षुष्कमश्रोत्रमवागमनः' ( बृ० ३।८।८ ) इति चोपाधिमत्ताप्रतिषेधात्। नहि निरुपाधिकः शारीरो नाम भवति। तस्मात्परमेव ब्रह्माक्षरमिति निश्चयः ॥१२॥

( ४ ईक्षतिकर्मव्यपदेशाधिकरणम् सू० १३ )

## ईक्षतिकर्मव्यपदेशात्सः ॥१३॥

पदच्छेद—ईक्षतिकर्मव्यपदेशात्, सः।

सूत्रार्थ—( सः ) 'यः पुनरेतं' इस श्रुतिमें वह ध्यातव्य परब्रह्म ही है, (ईक्षतिकर्मव्यपदेशात्) क्योंकि 'परात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते' इस वाक्यशेषमें ध्येयका दर्शन-विषयरूपसे उपदेश है।

* 'एतद्वै सत्यकाम परं चापरं च ब्रह्म यदोंकारस्तस्माद्विद्वानेतेनैवायतनेनैकतरमन्वेति' इति प्रकृत्य श्रूयते—'यः पुनरेतं त्रिमात्रेणोमित्येतेनैवाक्षरेण परं पुरुषमभिध्यायीत' ( प्र० ५।२, ५ ) इति। किमस्मिन्वाक्ये परं ब्रह्माभिध्यातव्यमुपदिश्यते आहोस्विदपरमिति। एतेनैवायतनेन परमपरं वैकतरमन्वेतीति प्रकृतत्वात्संशयः। तत्रापरमिदं ब्रह्मेति प्राप्तम्। कस्मात्? 'स तेजसि सूर्ये संपन्नः', 'स सामभिरुन्नीयते ब्रह्मलोकम्' इति च तद्विदो देशपरिच्छिन्नस्य फलस्योच्यमान-

---

श्रोता है, मननका विषय नहीं किन्तु मन्ता है, स्वयं अविज्ञात रहकर दूसरोंका विज्ञाता है ) यह श्रुति अन्यके स्वरूपसे उस आकाश पर्यन्त धारण करनेवाले अक्षरकी व्यावृत्ति करती है। इसमें अदृष्टत्वादि व्यपदेश प्रधानमें भी सम्भव है। परन्तु द्रष्टृत्वादि व्यपदेश इसमें सम्भव नहीं है, क्योंकि वह अचेतन है। इसी प्रकार 'नान्यदतोऽस्ति०' ( इस प्रकृत अक्षरसे भिन्न कोई द्रष्टा नहीं है, इससे भिन्न कोई श्रोता नहीं है, इससे भिन्न कोई मन्ता नहीं है, इससे भिन्न कोई विज्ञाता नहीं ) यह श्रुति आत्मासे भिन्न वस्तुका प्रतिषेध करती है। इसलिए उपाधियुक्त जीव भी अक्षर शब्द वाच्य नहीं है। क्योंकि 'अचक्षुष्क०' ( वह चक्षु रहित, श्रोत्र रहित, वाणी रहित तथा मन रहित है ) इस प्रकार श्रुतिने अक्षरमें उपाधिमत्त्वका प्रतिषेध किया है। उपाधिके विना जीवभाव सम्भव नहीं। इससे निश्चित होता है कि अक्षर शब्द वाच्य परब्रह्म ही है ॥१२॥

'एतद्वै सत्यकाम०' ( पिप्पलाद—हे सत्यकाम! यह जो ओंकार है वही निश्चय पर और अपर ब्रह्म है, अतः विद्वान् इसी ओंकार ध्यानरूप प्राप्ति साधनसे उनमेंसे एकको प्राप्त हो जाता है ) इसप्रकार प्रस्तुतकर 'यःपुनरेतं०' ( किन्तु जो उपासक त्रिमात्राविशिष्ट 'ॐ' इस अक्षर द्वारा इस परमपुरुषका ध्यान करता है ) ऐसा श्रुति कहती है। क्या इस वाक्यमें ध्यातव्यरूपसे परब्रह्मका उपदेश है अथवा अपर ब्रह्मका? इसी ॐ रूप प्राप्तिके साधनसे पर और अपर दोनोंमेंसे एक ब्रह्मको प्राप्त होता है, इसप्रकार प्रकृत होनेसे संशय होता है। पूर्वपक्षी—ऐसा संशय होनेपर ऐसा प्राप्त होता है कि यह ओंकार अपर ब्रह्म है, क्योंकि 'स तेजसि०' ( वह तेजोमय सूर्य लोकको प्राप्त होता है ) 'स सामभि०' ( वहाँसे वह सामश्रुतियों द्वारा ब्रह्मलोकमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

* गत अधिकरणमें वर्णमें रूढ अक्षर शब्दको जगत्को धारण करना इस लिङ्गसे 'न क्षरति' इस योगवृत्तिका आश्रयण कर ब्रह्मविषयक स्वीकार किया गया है। इसप्रकार यहाँ भी देशपरिच्छिन्न फल श्रुति लिङ्गसे परशब्दकी किसीकी अपेक्षा परत्व विशिष्ट हिरण्यगर्भमें वृत्ति हो, इस दृष्टान्तसंगतिसे पूर्वपक्ष है। यहाँ अक्षरात्मक ओंकार विषयक विचार है कि ओंकारसे किसकी उपासना करनी चाहिए।

त्वात्। नहि परब्रह्मविद्देशपरिच्छिन्नं फलमश्नुवीतेति युक्तम्; सर्वगतत्वात्परस्य ब्रह्मणः। नन्वपरब्रह्मपरिग्रहे परं पुरुषमिति विशेषणं नोपपद्यते। नैष दोषः; पिण्डापेक्षया प्राणस्य परत्वोपपत्तेः। इत्येवं ❀ प्राप्तेऽभिधीयते—परमेव ब्रह्मेहाभिध्यातव्यमुपदिश्यते। कस्मात्? ईक्षतिकर्मव्यपदेशात्। ईक्षतिर्दर्शनम्। दर्शनव्याप्यमीक्षतिकर्म। ईक्षतिकर्मत्वेनास्याभिध्यातव्यस्य पुरुषस्य वाक्यशेषे व्यपदेशो भवति—'स एतस्माज्जीवघनात्परात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते' इति। तत्राभिध्यायतेरतथाभूतमपि वस्तु कर्म भवति; मनोरथकल्पितस्याप्यभिध्यायतिकर्मत्वात्। ईक्षतेस्तु तथाभूतमेव वस्तु लोके कर्म दृष्टमित्यतः परमात्मैवायं सम्यग्दर्शनविषयभूत ईक्षतिकर्मत्वेन व्यपदिष्ट इति गम्यते। स एव चेह परपुरुषशब्दाभ्यामभिध्यातव्यः प्रत्यभिज्ञायते। ❀ नन्वभिज्ञाने परः पुरुष उक्तः, ईक्षणे तु परात्परः, कथमितर इतरत्र प्रत्यभिज्ञायत इति। अत्रोच्यते—परपुरुषशब्दौ तावदुभयत्र साधारणौ नचात्र जीवघनशब्देन प्रकृतोऽभिध्यातव्यः परः पुरुषः परामृश्यते, येन तस्मात्परात्परोऽयमीक्षितव्यः पुरुषोऽन्यः स्यात्। कस्तर्हि जीवघन इति? उच्यते—घनो मूर्तिः। जीवलक्षणो घनो जीवघनः। सैन्धवखिल्यवद्यः परमात्मनो जीवरूपः खिल्यभाव उपाधिकृतः परश्च विषयेन्द्रियेभ्यः

---

ले जाया जाता है) इसप्रकार ॐकारको जानने वालेके लिए देशपरिच्छिन्न (सूर्यलोक और ब्रह्मलोक गमनरूप सीमित) फल कहा जाता है, परब्रह्मवेत्ता देशपरिच्छिन्न फलका भोग करे यह युक्त नहीं है, क्योंकि परब्रह्म सर्वगत है। परन्तु अपर ब्रह्मका ग्रहण करनेपर तो 'परं पुरुषम्' यह विशेषण संगत नहीं होगा? यह दोष नहीं है, क्योंकि पिण्ड (विराट) की अपेक्षा प्राणमें भी परत्व हो सकता है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—[ यः पुनरेतं ] इस वाक्यमें परब्रह्मका ही अभिध्यातव्य (ध्यान करने योग्य) रूपसे उपदेश है, क्योंकि ईक्षतिका कर्म कहा गया है। ईक्षति अर्थात् दर्शन, ईक्षतिकर्म अर्थात् दर्शनविषय। इस अभिध्यातव्यपुरुषका वाक्यशेषमें दर्शनविषयरूपसे व्यपदेश है 'स एतस्माज्जीवघानात्०' (ओंकारका उपासक जीवघन-हिरण्यगर्भरूप परसे पर शरीरमें प्रविष्ट हुए पुरुष-परमात्माको 'मैं ब्रह्म हूँ' इसप्रकार देखता है) यहाँपर अतथाभूत-मिथ्यावस्तु भी अभिध्यानका विषय होता है, क्योंकि मनोरथसे कल्पित वस्तु भी अभिध्यानका विषय होती है। परन्तु ईक्षतिका कर्म तो सत्य वस्तु ही लोकमें देखी गई है, इसलिए यथार्थ ज्ञानका विषयरूप यह परमात्मा ही ईक्षति कर्मरूपसे उपदिष्ट है ऐसा ज्ञात होता है। और यहाँ वही पर और पुरुष शब्दोंसे अभिध्यातव्यरूपसे प्रत्यभिज्ञात होता है। परन्तु अभिध्यानमें परपुरुष कहा गया है और दर्शनमें परसे पर, ऐसी परिस्थितिमें एककी इतरत्र (दूसरेमें) प्रत्यभिज्ञा कैसे होगी? इसपर कहते हैं—पर और पुरुष शब्द तो 'अक्षरेण परं पुरुषमभिध्यायीत' 'स एतस्माज्जीवघनात्परात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते' ] इन दोनों वाक्योंमें समान है। यहाँ जीवघन शब्दसे प्रकृत अभिध्यातव्य पर पुरुषका परामर्श नहीं होता, जिससे कि उस परसे पर यह दर्शनीय पुरुष भिन्न हो। तो जीवघन कौन है? कहते हैं—घन माने मूर्ति। जीवरूप घन वह जीवघन। लवणपिण्डके समान परमात्माका उपाधिकृत जीवरूप अल्पभाव जो

## सत्यानन्दी-दीपिका

❀ 'यः पुनरेतं' इस वाक्यमें ओंकाररूपसे अभिध्यानका विषय परमात्मा ही है, हिरण्यगर्भरूप अपर ब्रह्म नहीं, क्योंकि 'स एतस्माज्जीवघनात्' इस वाक्यशेषमें जीवघन अर्थात् जीव समूहरूप हिरण्यगर्भसे भिन्न पर पुरुष ही साक्षात् करने योग्य है। इस श्रुतिमें 'स' शब्दसे पूर्व श्रुतिमें कथित परब्रह्मकी ही प्रत्यभिज्ञा होती है। इसलिए परमात्मा ही यहाँ अभिध्यातव्य है।

❀ यद्यपि ब्रह्मलोक जीवघन नहीं है, तो भी जीव समुदायका समष्टिरूप हिरण्यगर्भ ब्रह्मलोकका स्वामी है, इसलिए परम्परा सम्बन्धरूप लक्षणावृत्तिसे ब्रह्मलोकको भी जीवघन कहा जाता है।

सोऽत्र जीवघन इति । अपर आह—'स सामभिरुन्नीयते ब्रह्मलोकम्' इत्यतीतानन्तरवाक्यनिर्दिष्टो यो ब्रह्मलोकः परश्च लोकान्तरेभ्यः सोऽत्र जीवघन इत्युच्यते । जीवानां हि सर्वेषां करणपरिवृत्तानां सर्वकरणात्मनि हिरण्यगर्भे ब्रह्मलोकनिवासिनि संघातोपपत्तेर्भवति ब्रह्मलोको जीवघनः । तस्मात्परो यः परमात्मेक्षणकर्मभूतः स एवाभिध्यानेऽपि कर्मभूत इति गम्यते । * परं पुरुषमिति च विशेषणं परमात्मपरिग्रह एवावकल्पते । परो हि पुरुषः परमात्मैव भवति, यस्मात्परं किंचिदन्यन्नास्ति; 'पुरुषान्न परं किंचित् सा काष्ठा सा परा गतिः' इति च श्रुत्यन्तरात् । 'परं चापरं च ब्रह्म यदोंकारः' इति च विभज्य, अनन्तरमोंकारेण परं पुरुषमभिध्यातव्यं ब्रुवन्परमेव ब्रह्म परं पुरुषं गमयति । 'यथा पादोदरस्त्वचा विनिर्मुच्यत एवं ह वै स पाप्मना विनिर्मुच्यते' इति पाप्मविनिर्मोकफलवचनं परमात्मानमिहाभिध्यातव्यं सूचयति । अथ यदुक्तं—परमात्माभिध्यायिनो न देशपरिच्छिन्नफलं युज्यत इति, अत्रोच्यते—त्रिमात्रेणोंकारेणालम्बनेन परमात्मानमभिध्यायतः फलं ब्रह्मलोकप्राप्तिः, क्रमेण च सम्यग्दर्शनोत्पत्तिरिति क्रममुक्त्यभिप्रायमेतद्भविष्यतीत्यदोषः ॥ १३ ॥

---

विषय और इन्द्रियोंसे पर है वही यहाँ जीवघन कहलाता है । दूसरा इस विषयपर कहता है—'स सामभिः'० ( वह उपासक साम अभिमानी देवता द्वारा ब्रह्मलोकमें ले जाया जाता है ) इस अव्यवहित पूर्ववाक्यसे निर्दिष्ट ब्रह्मलोक जो अन्य लोकोंसे पर है वही यहाँ जीवघन कहा जाता है । ब्रह्मलोक निवासी सर्वेन्द्रियात्मक हिरण्यगर्भ इन्द्रियोंसे घिरे हुए सभी जीवोंका समष्टिरूप है, इसलिए ब्रह्मलोक जीवघन है, इससे ऐसा ज्ञात होता है कि पर पुरुष जो परमात्मा दर्शनका विषयभूत है वही अभिध्यानमें भी कर्मभूत है । और 'परं पुरुषं' यह विशेषण परमात्माका ग्रहण करनेसे ही संगत होता है, क्योंकि परपुरुष परमात्मा ही है जिससे पर और कुछ नहीं है, 'पुरुषान्न परं०' ( पुरुषसे पर कुछ नहीं है वह परम अवधि और परम गति है ) यह दूसरी श्रुति है । 'परं चापरं०' ( जो ओंकार है वह पर और अपर ब्रह्म ) ऐसा विभाग करके अनन्तर ओंकार द्वारा परपुरुषको अभिध्यातव्य कहती हुई परब्रह्मको ही परपुरुषरूपसे ज्ञान कराती है । 'यथा पादोदरस्त्वचा०' (जैसे सर्प काँचुलीसे विनिर्मुक्त होता है वैसे वह उपासक पापसे मुक्त हो जाता है ) इसप्रकार पापसे विनिर्मुक्तिरूपी फलका कथन यहाँ परमात्माको अभिध्यातव्यरूपसे सूचित करता है । जो यह कहा गया है कि परमात्माका अभिध्यान करनेवालेके लिए देश परिच्छिन्न फल युक्त नहीं है, तो इसपर कहते हैं—तीन मात्रावाले ओंकाररूप आलम्बनसे परमात्माका अभिध्यान करनेवाले उपासकको ब्रह्मलोककी प्राप्ति और क्रमसे तत्त्वज्ञानकी उत्पत्तिरूप फल प्राप्त होता है । यहाँ क्रम मुक्तिके अभिप्रायसे यह हो जायगा । इसलिए [ देशपरिच्छिन्न फल प्राप्ति ] कोई दोष नहीं है ॥ १३ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* ओङ्काररूपसे परमात्माका अभिध्यान करनेवाले उपासक स्वर्गलोकसे होकर ब्रह्मलोकको प्राप्त होते हैं, वहाँ ब्रह्माकी अवस्थिति पर्यन्त ऐश्वर्य सुखका अनुभव करते हैं । साथ-साथ ब्रह्मजिज्ञासुओंको ब्रह्माद्वारा 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि वेदान्तवाक्योंसे आत्मैकत्वरूप उपदेश प्राप्त होता है । जिससे आत्मसाक्षात्कारकर महाप्रलयमें ब्रह्माके साथ कैवल्य मुक्तिको प्राप्त करते हैं । इस विषयमें 'ते ब्रह्मलोकेषु परान्तकाले परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे' ( मुण्ड० ३।२।६ ) 'ज्ञानादेव तु कैवल्यम्' इत्यादि श्रुति प्रमाण है । इसप्रकार ओङ्काररूपसे परमात्माका अभिध्यान करनेवाले उपासकोंके लिए क्रम मुक्तिके अभिप्रायसे ब्रह्मलोककी प्राप्तिरूप परिच्छिन्न फल श्रुतियोंमें कहा गया है । इसलिए ओङ्कारसे परमेश्वरका ही अभिध्यान करना चाहिए हिरण्यगर्भका नहीं । पूर्वपक्षमें ओङ्कारसे अपर ब्रह्म ( हिरण्यगर्भ ) की उपासना फल है, सिद्धान्तमें परब्रह्म (ईश्वर) की उपासना फल है ॥ १३ ॥

पारमार्थिकमेव जैवं रूपमिति मन्यन्तेऽस्मदीयाश्च केचित्। तेषां सर्वेषामात्मैकत्वसम्यग्दर्शनप्रतिपक्षभूतानां प्रतिषेधायेदं शारीरकमारब्धम्। एक एव परमेश्वरः कूटस्थनित्यो विज्ञानधातुरविद्यया मायया मायाविवदनेकधा विभाव्यते नान्यो विज्ञानधातुरस्तीति। यत्त्विदं परमेश्वरवाक्ये जीवमाशङ्क्य प्रतिषेधति सूत्रकारः—'नासंभवात् (ब्र० १।३।१८) इत्यादिना। तत्रायमभिप्रायः-नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावे कूटस्थनित्ये एकस्मिन्नसङ्गे परमात्मनि तद्विपरीतं जैवं रूपं व्योम्नीव तलमलादि परिकल्पितम्। तदात्मैकत्वप्रतिपादनपरैर्वाक्यैर्न्यायोपेतैर्द्वैतवादप्रतिषेधैश्चापनेष्यामीति परमात्मनो जीवादन्यत्वं द्रढयति। जीवस्य तु न परस्मादन्यत्वं प्रतिपिपादयिषति किंत्वनुवदत्येवाविद्याकल्पितं लोकप्रसिद्धं जीवभेदम्। एवं हि स्वाभाविककर्तृत्वभोक्तृत्वानुवादेन प्रवृत्ताः कर्मविधयो न विरुध्यन्त इति मन्यते। प्रतिपाद्यं तु शास्त्रार्थमात्मैकत्वमेव दर्शयति—'शास्त्रदृष्ट्या तूपदेशो वामदेववत्' ( ब्र० १।१।३० ) इत्यादिना। वर्णितश्चास्माभिर्विद्वदविद्वद्भेदेन कर्मविधिविरोधपरिहारः ॥ १९ ॥

## अन्यार्थश्च परामर्शः ॥ २० ॥

पदच्छेद—अन्यार्थः, च, परामर्शः।

सूत्रार्थ—( परामर्शश्च ) 'अथ य एष सम्प्रसादः' इस श्रुतिमें सम्प्रसाद शब्दसे जो जीवका परामर्श किया गया है, वह ( अन्यार्थः ) अन्यके लिए ( परमात्माका प्रतिपादन करनेके लिए ) है।

* अथ यो दहरवाक्यशेषे जीवपरामर्शो दर्शितः—'अथ य एष संप्रसादः' ( छा०

---

आचार्य भी जीवका रूप पारमार्थिक है, ऐसा मानते हैं। आत्मैकत्व सम्यग्दर्शनके प्रतिपक्षीभूत उन सभी वादियोंके निराकरणके लिए यह शारीरकशास्त्र आरम्भ किया गया है। एक ही परमेश्वर कूटस्थ, नित्य, विज्ञानस्वरूप अविद्यारूपी मायासे मायावीके समान अनेक हुआ जैसा प्रतीत होता है, उससे अन्य विज्ञानस्वरूप कोई वस्तु नहीं है। [ य आत्माऽपहतपाप्मा ] इस परमेश्वर वाक्यमें जीवकी आशङ्काकर 'नासम्भवात्' इत्यादिसे सूत्रकार उसका प्रतिषेध करते हैं। उसका अभिप्राय यह है कि नित्य शुद्ध बुद्ध मुक्त स्वभाव कूटस्थ नित्य एक असंग परमात्मामें उससे विपरीत, जीवरूप, आकाशमें मलिनतादिके समान परिकल्पित है। न्यायसे युक्त द्वैतवादके प्रतिषेधक एवं आत्मैकत्व प्रतिपादनपरक वाक्योंसे उसका अपनयन करूँगा, इस आशयसे परमात्माका जीवात्मासे भेद दृढ़ करते हैं। जीवका परमात्मासे भेद प्रतिपादन करना नहीं चाहते किन्तु अविद्यासे कल्पित लोकप्रसिद्ध जीवभेदका केवल अनुवाद करते हैं। इसप्रकार स्वाभाविक-आविद्यक कर्तृत्व भोक्तृत्वका अनुवाद करनेसे प्रवृत्त हुई कर्मविधियाँ विरुद्ध ( बाधित ) नहीं होतीं, ऐसा मानते हैं। 'शास्त्रदृष्ट्या तूपदेशो वामदेववत्' इत्यादिसे सूत्रकार यह दिखलाते हैं कि वेदान्तशास्त्रका प्रतिपाद्य विषय तो आत्मैकत्व ही है। हमने तो विद्वान् और अविद्वान्के भेदसे कर्मविधिके विरोधके परिहारका वर्णन किया है ॥ १९ ॥

अब जो दहर वाक्यशेषमें 'अथ य एष सम्प्रसादः' इत्यादिसे जीवका परामर्श दिखलाया गया है।

### सत्यानन्दी-दीपिका

जीवब्रह्मकी एकताका प्रतिषेध करते हैं उनके मतका परिहार करने और यथार्थ आत्मैकत्वका ज्ञान कराने के लिए इस शारीरकशास्त्रका आरम्भ किया गया है। 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्माऽस्मि' इत्यादि अद्वैतपरक वाक्य और 'नेति नेत्यात्मा' इत्यादि द्वैतनिषेध परक वाक्योंद्वारा लोक प्रसिद्ध अविद्या कल्पित भेदका इस ग्रन्थमें निराकरण किया जाता है। ब्रह्म ही अविद्यासे संसारी जीव है, अतः वह उससे अन्य कोई वस्तु नहीं, क्योंकि 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' ऐसी श्रुति है। यह शारीरकशास्त्रका प्रतिपाद्य विषय है। कल्पित वस्तुकी अधिष्ठानज्ञानसे निवृत्ति होती है। जीव तथा ब्रह्मका अविद्यासे कल्पित भेद भी ब्रह्मात्मैक्यज्ञानसे निवृत्त हो जाता है ॥ १९ ॥

८।३।२ ) इत्यादिः, स दहरे परमेश्वरे व्याख्यायमाने न जीवोपासनोपदेशो न प्रकृतविशेषोपदेश इत्यनर्थकत्वं प्राप्नोतीति। अत आह—अन्यार्थोऽयं जीवपरामर्शो न जीवस्वरूपपर्यवसायी। किं तर्हि ? परमेश्वरस्वरूपपर्यवसायी। कथम् ? संप्रसादशब्दोदितो जीवो जागरितव्यवहारे देहेन्द्रियपञ्जराध्यक्षो भूत्वा तद्वासनानिर्मितांश्च स्वप्नान्नाडीचरोऽनुभूय श्रान्तः शरणं प्रेप्सुरुभयरूपादपि शरीराभिमानात्समुत्थाय सुषुप्तावस्थायां परं ज्योतिराकाशशब्दितं परं ज्योतिर्येन स्वेन रूपेणायमभिनिष्पद्यते स एव आत्माऽपहतपाप्मत्वादिगुण उपास्य इत्येवमर्थोऽयं जीवपरामर्शः परमेश्वरवादिनोऽप्युपपद्यते ॥ २० ॥

## अल्पश्रुतेरिति चेत्तदुक्तम् ॥ २१ ॥

पदच्छेद—अल्पश्रुतेः, इति, चेत् , तत् , उक्तम् ।

सूत्रार्थ—(अल्पश्रुतेः) 'दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' इससे आकाशमें अल्पत्वका श्रवण है, अतः दहराकाश परमेश्वर नहीं है, किन्तु जीव है, ( इति चेत् ) यदि ऐसा कहो तो ( तदुक्तम् ) इसका 'अर्भकौकस्त्वात्' ( ब्र० सू० १।२।७ ) इस सूत्रमें समाधान कहा गया है, इसलिए दहराकाश परमेश्वर ही है।

※ यदप्युक्तम्—'दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' इत्याकाशस्याल्पत्वं श्रूयमाणं परमेश्वरे नोपपद्यते, जीवस्य त्वाराग्रोपमितस्याल्पत्वमवकल्पत इति, तस्य परिहारो वक्तव्यः। उक्तो ह्यस्य परिहारः परमेश्वरस्यापेक्षिकमल्पत्वमवकल्पत इति 'अर्भकौकस्त्वात्तद्व्यपदेशाच्चनेति चेन्न

---

यदि ऐसा व्याख्यान करें कि वह दहर परमेश्वर है तो जीवकी उपासनाका उपदेश न करने और प्रकृत दहराकाशके विशेषके उपदेश न करनेके कारण अनर्थक हो जायगा। इसलिए कहते हैं—यह जीवका परामर्श अन्यार्थक है—जीवके स्वरूपमें पर्यवसायी नहीं है, किन्तु परमेश्वरके स्वरूपमें पर्यवसायी है। कैसे ? सम्प्रसाद शब्दसे उक्त जीव जाग्रत् अवस्थामें देह, इन्द्रियके पञ्जरका अध्यक्ष होकर नाड़ीमें जाकर जाग्रत् अवस्था अनुभव जन्य वासनाओंसे उत्पन्न हुए स्वप्न पदार्थोंका अनुभवकर जब श्रांत हो जाता है तब विश्राम स्थान प्राप्त करनेकी इच्छासे दोनों प्रकारके शरीर अभिमानोंसे उठकर सुषुप्ति अवस्थामें आकाश शब्दसे प्रतिपाद्य पर ज्योतिःस्वरूप परब्रह्मको प्राप्तकर विशेष विज्ञानवत्त्वका परित्यागकर अपने स्वरूपसे अभिव्यक्त होता है। जो इसके प्राप्त करने योग्य परम ज्योति है वह जिस अपने परमार्थ स्वरूपसे अभिव्यक्त होता है वह यह आत्मा पापरहितत्वादिगुण विशिष्ट उपास्य है, इस अभिप्रायसे किया हुआ यह जीवका परामर्श परमेश्वरवादीके मतमें भी उपपन्न होता है ॥२०॥

'दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' इस प्रकार आकाशमें श्रूयमाण अल्पत्व परमेश्वरमें उपपन्न नहीं होता, किन्तु आरके अग्रभागके सदृश जीवमें अल्पत्व उपपन्न होता है, ऐसा जो कहा गया है, उसका परिहार करना चाहिए। इसका परिहार तो 'अर्भकौकस्त्वात्' इस सूत्रमें कहा गया है कि परमेश्वरका अल्पत्व आपेक्षिक हो सकता है। उसी परिहारका अनुसन्धान यहाँ भी करना चाहिए। इस प्रकार

### सत्यानन्दी-दीपिका

※ प्रजापति वाक्यमें जीवके अनुवादसे ब्रह्मके ही धर्म कहे गये हैं वे कर्मभोगी जीवमें सम्भव नहीं हैं, इसलिए जीव दहराकाश नहीं है। दहर वाक्यमें जीवका परामर्श इसलिए किया गया है कि उसके परामर्शके विना ब्रह्मभावका उपदेश सम्भव नहीं है, अतः इन तीनों अवस्थाओंमें जीवका ग्रहण किया गया है। वस्तुतः नित्य आनन्द स्वरूप संप्रसाद तो परमेश्वर ही है, उस स्वरूपको सुषुप्ति अवस्थामें प्राप्त करनेसे जीवका भी सम्प्रसाद शब्दसे श्रुतियोंमें प्रतिपादन है ॥ २० ॥

※ इस उक्त हेतुसे भी दहराकाश जीव नहीं है, किन्तु परमेश्वर ही है। 'दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' इस दहरवाक्य और 'आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्म' इस प्रजापति वाक्यका क्रमशः सगुण

निचाय्यत्वादेवं व्योमवच्च' (ब्र० सू० १।२।७) इत्यत्र । स एवेह परिहारोऽनुसंधातव्य इति सूचयति । श्रुत्यैव चेदमल्पत्वं प्रत्युक्तं प्रसिद्धेनाकाशेनोपमिमानया 'यावान्वा अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाशः' इति ॥ २१ ॥

( ६ अनुकृत्यधिकरणम् सू० २२-२३ )

## अनुकृतेस्तस्य च ॥ २२ ॥

पदच्छेद—अनुकृतेः, तस्य, च ।

सूत्रार्थ—( अनुकृतेः ) 'न तत्र सूर्यो भाति' इत्यादि श्रुतिमें प्रतिपादित वस्तु कोई तेज विशेष नहीं है किन्तु निर्विशेष ब्रह्म ही है, क्योंकि 'अनुभाति' उसके प्रकाशका ही सब अनुकरण करते हैं, ( च ) और ( तस्य ) उसके प्रकाशसे ही यह समस्त जगत् प्रकाशित होता है ।

ॐ 'न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः । तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति' ( मु० २।२।१० ) इति समामनन्ति । यत्र यं भान्तमनुभाति सर्वं यस्य च भासा सर्वमिदं विभाति स किं तेजोधातुः कश्चिदुत प्राज्ञ आत्मेति विचिकित्सायां तेजोधातुरिति तावत्प्राप्तम् । कुतः ? तेजोधातूनामेव सूर्यादीनां भानप्रतिषेधात् । तेजःस्वभावकं चन्द्रतारकादि तेजःस्वभावक एव सूर्ये भासमानेऽहनि न भासत इति प्रसिद्धम् । तथा सह सूर्येण सर्वमिदं चन्द्रतारकं यस्मिन्न भासते, सोऽपि तेजः-

---

सूत्रकार सूचित करते हैं। और 'यावान्वा०' ( जितना यह बाह्याकाश है उतना हृदयान्तर्गत यह आकाश है ) प्रसिद्ध आकाशके साथ उपमा देनेवाली इस श्रुतिसे दहराकाशमें इस अल्पत्वका निरास किया गया है ॥ २१ ॥

'न तत्र सूर्यो भाति' ( वहाँ उस आत्मस्वरूप ब्रह्ममें न सूर्य प्रकाशित होता है और न चन्द्रमा तथा तारे । वहाँ यह बिजली भी प्रकाशित नहीं होती फिर यह निरन्तर दृष्टिमें आनेवाली अग्नि किस गिनतीमें है ? उसके प्रकाशित होनेसे ही सब प्रकाशित होता है और यह सब कुछ उसीके प्रकाशसे प्रकाशमान है ) ऐसी श्रुति है । इस श्रुति वाक्यमें जिसके प्रकाशित होनेसे ये सब सूर्य, चन्द्रमा आदि प्रकाशित होते हैं और जिसके प्रकाशसे यह समस्त जगत् प्रकाशित होता है । इस विषयमें सन्देह होता है कि क्या यह कोई तेजस्वी पदार्थ है अथवा परमात्मा ? पूर्वपक्षी—यह तेजस्वी पदार्थ है ऐसा प्राप्त होता है, किससे ? इससे कि सूर्य आदि तेजस्वी पदार्थोंके ही भानका प्रतिषेध किया है । यह प्रसिद्ध है कि दिनमें स्वाभाविक तेजस्वी सूर्यके प्रकाशित होनेपर तेज.स्वभाव चन्द्रमा तारा आदि प्रकाशित नहीं होते । तथा ऐसा ज्ञात होता है कि सूर्यके साथ यह सब चन्द्र, तारा आदि जिसमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

और निर्गुण ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध होता है । नाभिसे एक वितस्ती ऊपर और कण्ठसे चार अङ्गुल नीचे वाम भागमें स्थित हृदय सर्वलोक प्रसिद्ध है । उसके अन्तर स्थित आकाशको दहर आकाश कहा जाता है ॥ २१ ॥

'न तत्र सूर्यो भाति' यह मुण्डक श्रुति इस अधिकरणका विषयवाक्य है, इस श्रुतिमें 'अनुभाति' ( अनु-अनन्तर, भाति-प्रकाश करना ) यह पद तभी संगत होगा जब तेजः स्वभाववाला कोई एक विशेष पदार्थ माना जाय, अन्यथा नहीं; समान स्वभाववालोंमें ही 'अनुकरण' देखनेमें आता है 'जैसे गौ गौके पीछे दौड़ते हैं' पक्षी समान जातीय पक्षीके पीछे उड़ता है । परन्तु अतुल्य स्वभाववालोंमें 'अनुकरण' नहीं देखा जाता, अतः सूर्य आदिके समान वह भी तेजः स्वभाव पदार्थ होना चाहिए । यद्यपि 'यस्मिन् द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षमोतम्' ( जिसमें द्यु, पृथिवी और अन्तरिक्ष ओत-व्याप्त हैं ) यहाँ ब्रह्म प्रकृत है, तो भी अभिभव और अनुकारात्मक लिङ्गसे प्रकरणका बाध होकर कोई

स्वभाव एव कश्चिदित्यवगम्यते। अनुमानमपि तेजःस्वभावक एवोपपद्यते; समानस्वभावकेष्वनुकारदर्शनात्, गच्छन्तमनुगच्छतीतिवत्। तस्मात्तेजोधातुः कश्चिदित्येवं प्राप्ते ब्रूमः—प्राज्ञ एवात्मा भवितुमर्हति। कस्मात्? अनुकृतेः। अनुकरणमनुकृतिः। यदेतत् 'तमेव भान्तमनुभाति सर्वम्' इत्यनुभानं, तत्प्राज्ञपरिग्रहेऽवकल्पते। 'भारूपः सत्यसंकल्पः' (छा० ३।१४।२) इति हि प्राज्ञमात्मानमामनन्ति। न तु तेजोधातुं कंचित्सूर्यादयोऽनुभान्तीति प्रसिद्धम्। समत्वाच्च तेजोधातूनां सूर्यादीनां न तेजोधातुमन्यं प्रत्यपेक्षास्ति, यं भान्तमनुभायुः, नहि प्रदीपः प्रदीपान्तरमनुभाति। यदप्युक्तम्—समानस्वभावकेष्वनुकारो दृश्यत इति। नायमेकान्तो नियमः, भिन्नस्वभावकेष्वपि ह्यनुकारो दृश्यते। यथा सुतप्तोऽयःपिण्डोऽग्न्यनुकृतिरग्निं दहन्तमनुदहति, भौमं वा रजो वायुं वहन्तमनुवहतीति। 'अनुकृतेः' इत्यनुभानमसूसुचत्। 'तस्य च' इति चतुर्थं पादमस्य श्लोकस्य सूचयति। 'तस्य भासा सर्वमिदं विभाति' इति, तद्धेतुकं भानं सूर्यादेरुच्यमानं प्राज्ञमात्मानं गमयति। 'तद्देवा ज्योतिषां ज्योतिरायुर्होपासतेऽमृतम्' (बृ० ४।४।१६) इति हि प्राज्ञमात्मानमामनन्ति; तेजोन्तरेण सूर्यादितेजो विभातीत्यप्रसिद्धं विरुद्धं च; तेजोन्तरेण तेजोन्तरस्य प्रतिघातात्। अथवा—न सूर्यादीना-

---

प्रकाशित नहीं होते वह भी कोई तेजःस्वभाव पदार्थ है। 'अनुमान' भी तेजः स्वभाव पदार्थके होनेसे ही उपपन्न होता है, क्योंकि समान स्वभाववालोंमें ही अनुकार-अनुकरण देखा जाता है। जैसे जाते हुएके पीछे जाता है। इससे ज्ञात होता है कि यह कोई एक तेजस्वी पदार्थ है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यह प्रकाशक परमात्मा ही होना युक्त है। किससे? इससे कि अनुकृतिका श्रवण है। अनुकृति अर्थात् अनुकरण। 'तमेव भान्तमनुभाति सर्वम्' इसप्रकार यह जो अनुभान है, वह परमात्माके ग्रहण करनेसे ही संगत हो सकता है। 'भारूपः सत्यसङ्कल्पः' (वह प्रकाशरूप और सत्यसङ्कल्प है) यह श्रुति स्वयं प्रकाशरूप परमात्माको ही कहती है और किसी तेजस्वी पदार्थके अनन्तर सूर्यादि प्रकाशित होते हैं ऐसा प्रसिद्ध नहीं है। सूर्यादि तेजस्वी पदार्थोंको दूसरेके प्रकाशसे प्रकाशित होनेके लिए दूसरे तेजस्वी पदार्थोंकी अपेक्षा नहीं है, क्योंकि दोनों समान तेजस्वी हैं। प्रदीप किसी दूसरे प्रदीपके अनन्तर प्रकाशित नहीं होता। जो यह कहा गया है कि समान स्वभाव वालोंमें ही अनुकरण देखा जाता है, तो यह कोई अव्यभिचरित नियम नहीं है, क्योंकि भिन्न स्वभाववालोंमें भी अनुकरण देखा जाता है। जैसे अच्छी तरह तपा हुआ लोहेका गोला अग्निका अनुकरण करता है जलती हुई अग्निके पीछे जलता है अथवा पार्थिव रज अपनेसे विलक्षण बहती हुई वायुके पीछे चलती है। 'अनुकृतेः' यह सूत्रभाग अनुमानको सूचित करता है। 'तस्य च' यह सूत्रभाग उक्त श्रुति 'तस्य भासा सर्वमिदं विभाति' के चौथे पादको सूचित करता है। 'तस्य भासा' (उसके प्रकाशसे यह सब प्रकाशित होता है) इस प्रकार सूर्यादिमें कहा हुआ तद्धेतुक प्रकाश परमात्माका ज्ञान कराता है। 'तद्देवा ज्योतिषां ज्योति' (उस आदित्यादि ज्योतियोंके ज्योतिःस्वरूप अमृतकी देवगण आयुरूपसे उपासना करते हैं) इस प्रकार श्रुति परमात्माको कहती है। सूर्यादि तेज अन्य तेजसे प्रकाशित होते हैं यह अप्रसिद्ध और विरुद्ध भी है, क्योंकि एक तेजका दूसरे तेजसे प्रतिघात होता है। अथवा श्रुतिमें परिपठित सूर्यादिमें ही तद्धेतुक (ब्रह्महेतुक) प्रकाश नहीं कहा जाता, किन्तु जैसे सूर्यादि ज्योतिकी सत्तासे समस्त रूप-समुदायकी अभिव्यक्ति होती है, वैसे ही 'सर्वमिदम्'

### सत्यानन्दी-दीपिका

तेजोविशेष पदार्थ प्रतीत होता है, ब्रह्म नहीं। पूर्व 'परं ज्योतिरुपसंपद्य' इस श्रुति वाक्यार्थविचारके प्रसंगसे 'न तत्र सूर्यो भाति' इत्यादि वाक्यार्थका विचार करते हैं। इस प्रकार प्रसंगसंगतिसे इस अधिकरणका आरम्भ है।

मेव श्लोकपरिपठितानामिदं तद्धेतुकं विभानमुच्यते। किं तर्हि? 'सर्वमिदम्' इत्यविशेषश्रुतेः सर्वस्यैवास्य नामरूपक्रियाकारकफलजातस्य याऽभिव्यक्तिः सा ब्रह्मज्योतिः सत्तानिमित्ता। यथा सूर्यादिज्योतिःसत्तानिमित्ता सर्वस्य रूपजातस्याभिव्यक्तिस्तद्वत्। 'न तत्र सूर्यो भाति' इति च 'तत्र' शब्दमाहरन्प्रकृतग्रहणं दर्शयति। प्रकृतं च ब्रह्म 'यस्मिन्द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षमोतम्' (मु० २।२।५) इत्यादिना। अनन्तरं च 'हिरण्मये परे कोशे विरजं ब्रह्म निष्कलम्। तच्छुभ्रं ज्योतिषां ज्योतिस्तद्यदात्मविदो विदुः' इति। कथं तज्ज्योतिषां ज्योतिरित्यत इदमुत्थितम्—'न तत्र सूर्यो भाति' इति। * यदप्युक्तम्—सूर्यादीनां तेजसां भानप्रतिषेधस्तेजोधातावेवान्यस्मिन्नवकल्पते सूर्य इवेतरेषामिति। तत्र तु स एव तेजोधातुरन्यो न संभवतीत्युपपादितम्। ब्रह्मण्यपि चैषां भानप्रतिषेधोऽवकल्पते। यतः—यदुपलभ्यते तत्सर्वं ब्रह्मणैव ज्योतिषोपलभ्यते, ब्रह्म तु नान्येन ज्योतिषोपलभ्यते, स्वयंज्योतिः स्वरूपत्वात्, येन सूर्यादयस्तस्मिन्भायुः। ब्रह्म ह्यन्यद्व्यनक्ति, न तु ब्रह्मान्येन व्यज्यते; 'आत्मनैवायं ज्योतिषाऽऽस्ते' (बृ० ४।३।६), 'अगृह्यो नहि गृह्यते' (बृ० ४।२।४) इत्यादिश्रुतिभ्यः ॥२२॥

## अपि च स्मर्यते ॥ २३ ॥

पदच्छेद—अपि, च, स्मर्यते।

---

इस सामान्य श्रुतिसे इस समस्त नाम, रूप, क्रिया, कारक और फल समुदायकी जो अभिव्यक्ति है वह ब्रह्म ज्योतिकी सत्तासे ही होती है। 'न तत्र सूर्यो भाति०' इसमें 'तत्र' शब्दका कथन करती हुई श्रुति प्रकृतका ग्रहण दिखलाती है। और 'यस्मिन् द्यौः०' (जिसमें द्युलोक, पृथिवी और अन्तरिक्ष ओत प्रोत हैं) इत्यादिसे ब्रह्म ही प्रकृत है। और अनन्तर 'हिरण्मये परे कोशे०' (वह निर्मल और कलाहीन ब्रह्म हिरण्मय-ज्योतिर्मय परमकोशमें विद्यमान है। वह शुद्ध और सम्पूर्ण ज्योतिर्मय पदार्थोंकी ज्योति है, और वह है जिसे आत्मज्ञानी पुरुष जानते हैं) यह श्रुति प्रकृत ब्रह्मको ही कहती है। वह ज्योतियोंका ज्योति किस प्रकार है। इस शङ्काके उत्तरमें 'न तत्र सूर्यो भाति' यह मन्त्र उपस्थित हुआ। सूर्यमें दूसरे तेजोंके प्रतिषेधके समान सूर्य आदि तेजोंके प्रकाशका प्रतिषेध तभी संगत हो सकता है जब कि कोई दूसरा तेजस्वी पदार्थ हो, ऐसा जो कहा गया है, उसके उत्तरमें—वह ब्रह्म ही तेजोमय पदार्थ है, उससे अन्य तेजका संभव नहीं है, ऐसा उपपादन किया जा चुका है। ब्रह्ममें भी इन सूर्यादि तेजोंके प्रकाशका प्रतिषेध हो सकता है, क्योंकि जो उपलब्ध होता है वह सब ब्रह्मरूप ज्योतिसे ही उपलब्ध होता है। [यदि ब्रह्म किसी दूसरे प्रकाशसे प्रकाशित होता तो सूर्य आदि उसके प्रकाशक होते] किन्तु ब्रह्म तो अन्य ज्योतिसे उपलब्ध नहीं होता, क्योंकि वह स्वयं ज्योतिः स्वरूप है। जिससे सूर्य आदि उसमें प्रकाशमान हों। 'आत्मनैवायं ज्योतिषास्ते०' (आत्मरूप ज्योतिसे ही यह प्रकाशित है) 'अगृह्यो नहि गृह्यते०' (वह अगृह्य है, उसका ग्रहण नहीं किया जा सकता) इत्यादि श्रुतियोंसे ज्ञात होता है कि ब्रह्म अन्य पदार्थको व्यक्त करता है, परन्तु ब्रह्म अन्यसे व्यक्त नहीं होता ॥२२॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* जैसे घटादि पदार्थ सूर्यादि प्रकाशसे प्रकाशित होते हैं, अतः वह प्रकाश घटादिका प्रकाशक है। घटादि स्वयं अप्रकाशित होनेसे अपनी उपलब्धिमें दूसरे प्रकाशकी अपेक्षा रखते हैं। किन्तु ब्रह्म तो स्वयं ज्योतिःस्वरूप है। किसी बाह्य प्रकाशकी अपनी सिद्धिमें अपेक्षा नहीं रखता, क्योंकि 'अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिः' यह श्रुति ब्रह्मको स्वयं ज्योतिरूपसे प्रतिपादित करती है। तेजोमय सूर्यादि पदार्थोंकी अभिव्यक्ति भी ब्रह्मसे ही होती है, क्योंकि वे जड़ हैं। स्वप्नावस्थामें सूर्यादि प्रकाशके अभाव होनेपर भी उस आत्मज्योतिसे सबकी प्रतीति होती है, अतः आत्मा स्वयं ज्योतिः स्वरूप है ॥ २२ ॥

सूत्रार्थ—( स्मर्यते ) 'न तद्भासयते सूर्यो' 'यदादित्यगतं तेजो' इसप्रकार यह स्मृति (अपि) भी प्रकृत ब्रह्मका ज्योतिरूपसे प्रतिपादन करती है ।

अपि चेदंरूपत्वं प्राज्ञस्यैवात्मनः स्मर्यते भगवद्गीतासु—'न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः । यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम' ( गी० १५।६ ) इति, 'यदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेऽखिलम् । यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्' (गी० १५।१२) इति च ॥२३॥

( ७ प्रमिताधिकरणम् सू० २४-२५ )

## शब्दादेव प्रमितः ॥ २४ ॥

पदच्छेद—शब्दाद्, एव, प्रमितः ।

सूत्रार्थ—( प्रमितः ) 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो' इस प्रमितवाक्यमें प्रतिपाद्य पुरुष परमात्मा ही है, ( शब्दादेव ) क्योंकि 'ईशानो भूतभव्यस्य' इस श्रुतिमें ईशानशब्द है ।

* 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति' इति श्रूयते । तथा 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो ज्योतिरिवाधूमकः । ईशानो भूतभव्यस्य स एवाद्य स उ श्व एतद्वै तत्' (का० २।१।१३) इति च । तत्र योऽयमङ्गुष्ठमात्रः पुरुषः श्रूयते, स किं विज्ञानात्मा, किंवा परमात्मेति संशयः । तत्र परिमाणोपदेशात्तावद्विज्ञानात्मेति प्राप्तम् । न ह्यनन्तायामविस्तारस्य परमात्मनोऽङ्गुष्ठपरिमाणमुपपद्यते । विज्ञानात्मनस्तूपाधिमत्त्वात्संभवति कयाचित्कल्पनयाऽङ्गुष्ठमात्रत्वम् । स्मृतेश्च—'अथ सत्यवतः कायात्पाशबद्धं वशं गतम् । अङ्गुष्ठमात्रं पुरुषं निश्चकर्ष यमो बलात् ॥' (म० भा० ३।२९७।१७)इति । नहि परमेश्वरो बलाद्यमेन निष्क्रष्टुं शक्यः । तेन तत्र संसार्य-

---

और भगवद्गीतामें भी 'न तद् भासयते०' ( उस परं ज्योतिस्वरूपको न सूर्य प्रकाशित कर सकता है, न चन्द्रमा और न अग्नि ही प्रकाशित कर सकती है, वही मेरा परम धाम है जिसको प्राप्त होकर मनुष्य फिर संसारमें नहीं आता ) और 'यदादित्यागतं०' ( जो तेज सूर्यमें स्थित हुआ सम्पूर्ण जगत्को प्रकाशित करता है तथा जो तेज चन्द्रमामें स्थित है और जो तेज अग्निमें स्थित है उसे तू मेरा ही तेज समझ ) ऐसा स्वरूप परमात्माका ही कहा गया है ॥ २३ ॥

'अङ्गुष्ठमात्रः०' ( जो अङ्गुष्ठ परिमाण पुरुष शरीरके मध्यमें स्थित है ) और 'अङ्गुष्ठमात्रः०' ( यह अङ्गुष्ठमात्र पुरुष धूमरहित ज्योतिके समान है । यह भूत भविष्यत्का शासक है । यही आज ( वर्तमानकालमें ) है और यही कल ( भविष्यत्में ) भी रहेगा । और निश्चय यही वही (ब्रह्मतत्त्व) है ) ऐसी श्रुतियाँ हैं । इनमें जो यह अङ्गुष्ठमात्र पुरुष सुना जाता है वह क्या जीवात्मा है अथवा क्या वह परमात्मा है ? ऐसा संशय होता है । पूर्वपक्षी—इन श्रुतियोंमें परिमाणके उपदेशसे ऐसा प्राप्त होता है कि वह जीवात्मा है, क्योंकि अनन्त आयाम और विस्तारवाला परमात्मा अङ्गुष्ठमात्र परिमाणवाला हो यह युक्त नहीं है । किन्तु विज्ञानात्मा तो उपाधि युक्त होनेसे किसी कल्पनासे अङ्गुष्ठ-परिमाणवाला हो सकता है । और 'अथ सत्यवतः०' ( इसके अनन्तर यमने सत्यवान्के शरीरसे अपने पाशोंसे बँधे हुए और कर्मवशीभूत अङ्गुष्ठमात्र पुरुषको बलपूर्वक खींच लिया ) यह स्मृति भी है । परमेश्वर यमसे बलपूर्वक कदापि नहीं खींचा जा सकता, इससे स्मृतिमें जीव ही अङ्गुष्ठमात्र परिमाण-

### सत्यानन्दी-दीपिका

* पूर्व अधिकरणमें परमात्मा ज्योतिः स्वरूप प्रतिपादित किया गया है और इस अधिकरणमें 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो ज्योतिरिवाधूमकः' इस विषयवाक्यमें ज्योतिः द्वारा उपमीयमान जो पुरुष प्रतीत होता है, वह परमात्मासे भिन्न है । ऐसी आशङ्काकी उपस्थितिमें सूत्रकारने इस अधिकरणका आरम्भ किया है । अङ्गुष्ठमात्र हृदयके साथ विज्ञानशब्द वाच्य बुद्धिके साथ तादात्म्याध्यासकी कल्पनासे किसी

ङ्गुष्ठमात्रो निश्चितः, स एवेहापीत्येवं * प्राप्ते ब्रूमः—परमात्मैवायमङ्गुष्ठमात्रपरिमितः पुरुषो भवितुमर्हति। कस्मात्? शब्दात्, 'ईशानो भूतभव्यस्य' इति। नह्यन्यः परमेश्वराद्भूतभव्यस्य निरङ्कुशमीशिता। 'एतद्वै तत्' इति च प्रकृतं पृष्टमिहानुसंदधाति। एतद्वै तद्यत्पृष्टं ब्रह्मेत्यर्थः। पृष्टं चेह ब्रह्म 'अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्मादन्यत्रास्मात्कृताकृतात्। अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च यत्तत्पश्यसि तद्वद' ( का० १।२।१४ ) इति। शब्दादेवेति—अभिधानश्रुतेरेवेशान इति परमेश्वरोऽवगम्यत इत्यर्थः ॥ २४ ॥

कथं पुनः सर्वगतस्य परमात्मनः परिमाणोपदेशः? इत्यत्र ब्रूमः—

## हृद्यपेक्षया तु मनुष्याधिकारत्वात् ॥ २५ ॥

पदच्छेद—हृदि, अपेक्षया, तु, मनुष्याधिकारत्वात्।

सूत्रार्थ—( मनुष्याधिकारत्वात् ) शास्त्रमें मनुष्य अधिकृत है, मनुष्योंका हृदय स्व स्व अङ्गुष्ठमात्र होता है। ( तु ) शब्द शङ्का निवृत्त्यर्थ है। ( हृद्यपेक्षया ) उस हृदयकी अपेक्षा परमेश्वर भी अंगुष्ठमात्र कहा गया है।

* सर्वगतस्यापि परमात्मनो हृदयेऽवस्थानमपेक्ष्याङ्गुष्ठमात्रत्वमिदमुच्यते। आकाशस्येव वंशपर्वापेक्षमरत्निमात्रत्वम्। नह्यञ्जसाऽतिमात्रस्य परमात्मनोऽङ्गुष्ठमात्रत्वमुपपद्यते, न चान्यः परमात्मन इह ग्रहणमर्हतीशानशब्दादिभ्य इत्युक्तम्। ननु प्रतिप्राणिभेदं हृदयानामनवस्थितत्वात्तदपेक्षमप्यङ्गुष्ठमात्रत्वं नोपपद्यत इत्यत उत्तरमुच्यते-मनुष्याधिकारत्वा-

---

वाला निश्चित होता है वही यहाँ भी निश्चित होता है। सिद्धान्ती—इसप्रकार प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यहाँ यह अङ्गुष्ठमात्र परिमित पुरुष परमात्मा ही हो सकता है, किससे? इससे कि 'ईशानो भूतभव्यस्य' इस श्रुतिमें ईशानशब्द है। भूत और भविष्यत्का निरङ्कुश ईशिता परमेश्वरसे अन्य नहीं है। 'एतद्वै तत्० ( यह वही है ) इसप्रकार यहाँ 'एतद्' शब्दसे प्रकृत पृष्टका यमराज अनुसन्धान करते हैं। नचिकेताने जिस ब्रह्मके विषयमें पूछा था यह वही है, ऐसा अर्थ है। 'अन्यत्र धर्माद०' ( धर्मसे अन्य, अधर्मसे अन्य तथा इस कार्य-कारणसे अन्य एवं भूत, भविष्यत् तथा वर्तमानसे भिन्न जिसको आप देखते हैं—अनुभव करते हैं उसे कहिये ) इसप्रकार यहाँ ब्रह्मविषयक प्रश्न है। शब्दसे ही अर्थात् [ ईशानो भूतभव्यस्य ] इस अभिधान श्रुतिसे ही यह परमेश्वर ज्ञात होता है, यह अर्थ है ॥ २४ ॥

फिर सर्वत्र व्यापक परमात्मामें अङ्गुष्ठमात्र-परिमाणका उपदेश कैसे है? इस विषयमें हम कहते हैं—

जैसे बांसके पर्वमें अवस्थित होनेके कारण आकाश अरत्नि-हाथ भर कहलाता है, वैसे हृदयमें अवस्थित होनेकी अपेक्षा सर्वगत परमात्मा भी अंगुष्ठमात्र कहा जाता है, क्योंकि परिमाणातीत परमेश्वरका मुख्यरूपसे अंगुष्ठमात्र होना युक्त नहीं है, और ऐसा कहा जा चुका है कि ईशानशब्द आदि हेतुओंके होनेसे परमेश्वरसे अन्यका यहाँ ग्रहण भी नहीं किया जा सकता। परन्तु प्रत्येक प्राणीका हृदय भिन्न-भिन्न परिमाणवाला होता है एक-सा नहीं होता, अतः उसकी अपेक्षासे भी परमात्माका अंगुष्ठ परिमाण होना युक्त नहीं है? इसके उत्तरमें कहते हैं—'मनुष्याधिकारत्वात्'।

### सत्यानन्दी-दीपिका

प्रकार बुद्धिरूप उपाधि युक्त जीवात्मा अगुष्ठमात्र हो सकता है, किन्तु सर्वगत परमेश्वर नहीं। यह पूर्वपक्षीका अभिप्राय है।

* उद्धृत श्रुतियोंमें अंगुष्ठमात्र पुरुषको जगत्का नियामक कहा गया है। सबका कारण होनेसे परमेश्वर ही सभीका नियामक हो सकता है, इसलिए अंगुष्ठमात्र पुरुष परमेश्वर ही है। पूर्वपक्षमें ब्रह्मदृष्टिसे जीवकी उपासना फल है, सिद्धान्तमें जीव ब्रह्मका अभेदज्ञान है ॥ २४ ॥

* यद्यपि परमात्मा व्यापक है तो भी उसकी उपासनामें मनुष्यको अधिकारी मानकर और

दिति। शास्त्रं ह्यविशेषप्रवृत्तमपि मनुष्यानेवाधिकरोति, शक्तत्वादर्थित्वादपर्युदस्तत्वादुपनयनादिशास्त्राच्चेति वर्णितमेतदधिकारलक्षणे ( जै० ६।१ )। मनुष्याणां च नियतपरिमाणः कायः। औचित्येन नियतपरिमाणमेव चैषामङ्गुष्ठमात्रं हृदयम्। अतो मनुष्याधिकारत्वाच्छास्त्रस्य मनुष्यहृदयावस्थानापेक्षमङ्गुष्ठमात्रत्वमुपपन्नं परमात्मनः। *यदप्युक्तम्-परिमाणोपदेशात्स्मृतेश्च संसार्येवायमङ्गुष्ठमात्रः प्रत्येतव्य इति, तत्प्रत्युच्यते-'स आत्मा तत्त्वमसि' इत्यादिवत्संसारिण एव सतोऽङ्गुष्ठमात्रस्य ब्रह्मत्वमिदमुपदिश्यत इति। द्विरूपा हि वेदान्तवाक्यानां प्रवृत्तिः, क्वचित्परमात्मस्वरूपनिरूपणपरा, क्वचिद्विज्ञानात्मनः परमात्मैकत्वोप-

---

शास्त्र सामान्य रीतिसे प्रवृत्त हुआ भी ( त्रैवर्णिक ) मनुष्योंको ही अधिकृत करता है, क्योंकि वे समर्थ हैं, कामना विशेषसे युक्त हैं, श्रुत्युक्त कर्मानुष्ठानमें अनिराकृत हैं और शास्त्र उनके उपनयन आदिका विधान करता है, ऐसा अधिकारलक्षणमें जैनिमि मुनिने वर्णन किया है। मनुष्योंका शरीर निश्चित परिमाण ( अपना-अपना सात वितस्ति परिमाण ) वाला होता है, इसलिए उनके हृदयका परिमाण भी उचितरूपसे नियत अङ्गुष्ठमात्र होना चाहिए। इससे यह सिद्ध होता है कि शास्त्रमें मनुष्योंका अधिकार होनेसे मनुष्यके हृदयमें अवस्थित होनेके कारण परमात्माका अङ्गुष्ठपरिमाण होना युक्त है। जो यह कहा गया है कि परिमाणके उपदेशसे और [ सत्यवतः कायात् ] इस पूर्वोक्त स्मृतिसे संसारी पुरुषको ही अङ्गुष्ठमात्र पुरुष समझना चाहिए, उसके उत्तरमें कहते हैं—'स आत्मा तत्त्वमसि' ( वह आत्मा है वह तू है ) इत्यादिके समान इस अंगुष्ठमात्र संसारीको ही ब्रह्मरूपसे यह उपदेश किया जाता है, क्योंकि वेदान्तवाक्योंकी दो प्रकारकी प्रवृत्ति है। कहीं परमात्मस्वरूप

सत्यानन्दी-दीपिका

उसके हृदयको उपासनाका स्थान मानकर अंगुष्ठमात्र हृदयके परिमाणको परमात्माका परिमाण स्वीकार किया गया है। मनुष्योंमें भी केवल ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन तीनोंका वैदिक कर्म करनेमें अधिकार है, ये तीनों ही समर्थ, अर्थी, अनिराकृत और उपनयन आदि शास्त्रवाले हैं। 'स्वर्गकामो यजेत' इत्यादि सामर्थ्यका प्रतिपादन है। इससे यह सूचित होता है कि कर्मानुष्ठानमें पशु, देव ऋषि आदिका अधिकार निषिद्ध है। कारण कि शास्त्रज्ञान रहित होनेसे पशु अधिकारी नहीं हो सकता। देव आदिके उद्देश्यसे होम आदि किये जाते हैं, इन्द्र आदि देव अपनेको उद्देश्यकर होम आदि नहीं कर सकते, इससे वे वैदिक यज्ञादि कर्म करनेमें असमर्थ हैं। इसप्रकार आर्षेयवरण-ऋषियोंके वरणमें अन्य ऋषिके अभावसे ऋषि भी असमर्थ होते हैं। अर्थित्व कहनेसे यह सूचित होता है कि कामना रहित मुमुक्षु और पशु, स्थावर आदिका कर्मानुष्ठानमें अधिकार निराकृत है। मुमुक्षु चित्तशुद्धिके लिए निष्कामभावसे नित्य और नैमित्तक कर्म कर सकता है किन्तु काम्यकर्म नहीं। जिसका चित्त शुद्ध है उसका कर्म करनेमें अधिकार नहीं है किन्तु मोक्षके साधन वेदान्तश्रवण आदिमें अधिकार है। अपर्युदस्तत्व शब्दसे शूद्रका वैदिक कर्मानुष्ठानमें निषेध सूचित किया गया है, 'शूद्रो यज्ञेऽनवक्लृप्तः' ( तै० सं० ७।१।१।६ ) ( शूद्र यज्ञके योग्य नहीं है ) क्योंकि वह द्विज नहीं है, इसलिए वेदाध्ययनके आरम्भमें उपनयन-यज्ञोपवीत आदि संस्कार उसके नहीं होते। 'उपनयीत' 'तमध्यापयीत' ( द्विज उपनयन करे, वेदाध्यापन करे ) 'वसन्ते वसन्ते ब्राह्मणो अग्निनादधीत, ग्रीष्मे राजन्यः, शरदि वैश्यः' ( प्रत्येक वसन्त ऋतुमें ब्राह्मण अग्निका अधान करे, ग्रीष्ममें क्षत्रिय और शरदमें वैश्य ) इसप्रकार तीनों वर्णोंका वैदिक कर्ममें अधिकार है। यहाँ 'पर्युदस्त' शब्द शूद्रका निराकरण करता है, अतः उससे भिन्न शेष तीन वर्ण अपर्युदस्त कहलाते हैं, इसलिए इन तीनोंका वैदिक कर्ममें अधिकार है।

* इस पूर्वोक्त रीतिसे 'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषः' इत्यादि मन्त्र जीव और ब्रह्ममें अभेद कहकर

देशपरा। तदत्र विज्ञानात्मनः परमात्मनैकत्वमुपदिश्यते, नाङ्गुष्ठमात्रत्वं कस्यचित्। एत-मेवार्थं परेण स्फुटीकरिष्यति—'अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये संनिविष्टः। तं स्वाच्छरीरात्प्रवृहेन्मुञ्जादिवेषीकां धैर्येण। तं विद्याच्छुक्रममृतम्' ( का० २।६।१७ ) इति ॥२५॥

( ८ देवताधिकरणम् सू० २६-३३ )

## तदुपर्यपि बादरायणः संभवात् ॥ २६ ॥

**पदच्छेद**—तदुपरि, अपि, बादरायणः, सम्भवात्।

**सूत्रार्थ**—( तदुपर्यपि ) मनुष्यसे श्रेष्ठ देवादिमें ( सम्भवात् ) अर्थित्व आदि अधिकारके कारणका सम्भव होनेसे वे भी ब्रह्मविद्यामें अधिकारी हैं, ( बादरायणः ) ऐसा बादरायण आचार्य मानते हैं।

* अङ्गुष्ठमात्रश्रुतिर्मनुष्यहृदयापेक्षा मनुष्याधिकारत्वाच्छास्त्रस्येत्युक्तम्, तत्प्रसङ्गे-नेदमुच्यते। बाढम्, मनुष्यानधिकरोति शास्त्रम्; नतु मनुष्यानेवेतीह ब्रह्मज्ञाने नियमोऽस्ति। तेषां मनुष्याणामुपरिष्टाद्ये देवादयस्तानप्यधिकरोति शास्त्रमिति बादरायण आचार्यो मन्यते। कस्मात्? संभवात्। संभवति हि तेषामप्यर्थित्वाद्यधिकारकारणम्। तत्रार्थित्वं तावन्मोक्षविषयं देवादीनामपि संभवति विकारविषयविभूत्यनित्यत्वालोचनादिनिमित्तम्। तथा सामर्थ्यमपि तेषां संभवति; मन्त्रार्थवादेतिहासपुराणलोकेभ्यो विग्रहवत्त्वाद्यवगमात्। नच तेषां कश्चित्प्रतिषेधोऽस्ति। नचोपनयनशास्त्रेणैषामधिकारो निवर्त्येत; उपनयनस्य

---

निरूपण परक है और कहीं पर जीवात्मामें परमात्मैकत्वपरक उपदेश है। यहां पर जीवात्माका पर-मात्माके साथ एकत्वका उपदेश है, किसीका भी अंगुष्ठपरिमाणके उपदेशमें तात्पर्य नहीं है। इसी अर्थको 'अङ्गुष्ठमात्रः०' (अंगुष्ठमात्र पुरुष जो अन्तरात्मा है सर्वदा जीवके हृदय देशमें स्थित है मुञ्जसे सींकके समान उसे धैर्यपूर्वक अपने शरीरसे बाहर निकाले [ अर्थात् शरीरसे पृथक्कर अनुभव करे ] उसे शुक्र ( शुद्ध ) और अमृतरूप समझे ) इस उत्तरवाक्यसे यमराज स्पष्ट करेंगे ॥ २५ ॥

जो यह कहा गया है कि अंगुष्ठमात्र श्रुति मनुष्यके हृदयकी अपेक्षा रखती है, क्योंकि शास्त्रमें मनुष्यका अधिकार है उस प्रसङ्गसे यह कहा जाता है। यह ठीक है कि शास्त्र मनुष्योंको अधिकृत करता है, परन्तु वह केवल मनुष्योंको ही अधिकृत करता है ऐसा यहां ब्रह्मज्ञानमें नियम नहीं है। किन्तु बादरायण आचार्यका मत है कि उन मनुष्योंसे श्रेष्ठ जो देवादि हैं उनको भी शास्त्र अधिकृत करता है। किससे? इससे कि ऐसा सम्भव है। कारण कि उनमें भी अर्थित्वादि अधिकारका कारण सम्भव है। क्योंकि विकार विषय विभूति ( ऐश्वर्यसुख ) में अनित्यत्व आलोचन आदि निमित्तक मोक्ष विषयक अर्थित्व देवादिमें भी हो सकता है। उसी प्रकार उनमें सामर्थ्य भी सम्भव है। क्योंकि मन्त्र, अर्थवाद, इतिहास, पुराण और लोक अनुभवसे यह अवगत होता है कि वे शरीरधारी हैं। उनके लिए कोई प्रतिषेध नहीं है। और उपनयन आदि शास्त्रसे उनका (ब्रह्मविद्यामें) अधिकार निवृत्त नहीं होता,

### सत्यानन्दी-दीपिका

अंगुष्ठमात्र शब्दसे सर्वव्यापक परमेश्वरका ही ग्रहण करते हैं सांसारिक जीवका नहीं। पूर्वपक्षमें ब्रह्म-दृष्टिसे जीवकी उपासना फल है, सिद्धान्तमें अन्तरात्मा और ब्रह्मका अभेदज्ञान फल है ॥ २५ ॥

* गत अधिकरणके अनुसार शास्त्रमें यदि मनुष्योंका ही अधिकार है तो देवादिका ब्रह्म-विद्यामें अधिकार नहीं होगा। इस आक्षेपसंगतिसे इस अधिकरणका आरम्भ है। वैदिक कर्मा-नुष्ठानमें मनुष्यका अधिकार है यह युक्त है। परन्तु ब्रह्मज्ञानमें भी केवल मनुष्योंका ही अधिकार है अन्यका नहीं, यह नियम नहीं है। क्योंकि शास्त्रमें अधिकारके कारण सामर्थ्य, अर्थित्वादि तो देवादिमें भी सम्भव हैं। यद्यपि ऐश्वर्य सुखमें आसक्त होनेके कारण उनमें वैराग्यादिका होना कठिन है, तो भी भोगोंको परिणामी, नश्वर समझनेवाले और निरतिशयसुखको चाहनेवाले विवेकी देव मोक्षार्थी

**वेदाध्ययनार्थत्वात्। तेषां च स्वयंप्रतिभातवेदत्वात्। * अपि चैषां विद्याग्रहणार्थं ब्रह्मचर्यादि दर्शयति—'एकशतं ह वै वर्षाणि मघवान्प्रजापतौ ब्रह्मचर्यमुवास' ( छा० ८।११।३ ), 'भृगुर्वै वारुणिः वरुणं पितरमुपससार। अधीहि भगवो ब्रह्म' ( तै० ३।१ ) इत्यादि। यदपि कर्मस्वनधिकारकारणमुक्तम्—'न देवानां देवतान्तराभावात्' ( जै० ६।१।६ ) इति, 'न ऋषीणामार्षेयान्तराभावात्' (जै० ६।१।७) इति। न तद्विद्यास्वस्ति। न हीन्द्रादीनां विद्यास्वधिक्रियमाणानामिन्द्राद्युद्देशेन किंचित्कृत्यमस्ति। न च भृग्वादीनां भृग्वादिसगोत्रतया। तस्माद्देवादीनामपि विद्यास्वधिकारः केन वार्यते? देवाद्यधिकारेऽप्यङ्गुष्ठमात्रश्रुतिः स्वाङ्गुष्ठापेक्षया न विरुध्यते ॥ २६ ॥**

## विरोधः कर्मणीति चेन्नानेकप्रतिपत्तेर्दर्शनात् ॥ २७ ॥

**पदच्छेद**—विरोधः, कर्मणि, इति, चेत्, न, अनेकप्रतिपत्तेः, दर्शनात्।

**सूत्रार्थ**—इन्द्र आदि देवोंका यदि शरीर माना जाय तो ( कर्मणि विरोधः ) कर्ममें विरोध हो जायगा। ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं, ( अनेकप्रतिपत्तेः ) क्योंकि युगपत् एकको ही अनेक शरीरों की प्राप्ति होती है, ऐसा ( दर्शनात् ) 'स एकधा भवति' ( वह एक प्रकारका होता है तीन प्रकारका होता है ) इत्यादि श्रुतियोंमें देखा जाता है। अथवा अनेक कर्मोंमें एकका ही अङ्ग होना लोकमें देखा जाता है, अतः इन्द्र आदिका भी अनेक स्थलोंमें हवि ग्रहण करना युक्त है।

*** स्यादेतत्, यदि विग्रहवत्त्वाद्यभ्युपगमेन देवादीनां विद्यास्वधिकारो वर्ण्येत। विग्रहवत्त्वादृत्विगादिवदिन्द्रादीनामपि स्वरूपसंनिधानेन कर्माङ्गभावोऽभ्युपगम्येत। तदा**

---

कारण कि उपनयन वेद अध्ययनके लिए होता है, उनको वेदका प्रकाश स्वयं ही होता है। और 'एकशतं ह वै०' ( इन्द्रने प्रजापतिके यहाँ एकसौ एक वर्ष ब्रह्मचर्यवास किया ) 'भृगुर्वै वारुणिः'- ( वरुणका सुप्रसिद्ध पुत्र भृगु अपने पिता वरुणके पास गया, और बोला—भगवन् मुझे ब्रह्मज्ञानका उपदेश कीजिए ) इत्यादि श्रुति उन देवादिमें विद्या ग्रहणके लिए ब्रह्मचर्य आदि दिखलाती है। 'न देवानां०' ( देवताओंको कर्ममें अधिकार नहीं है, क्योंकि अन्य देवताओंका अभाव है अर्थात् इन्द्रसे पृथक् अन्य इन्द्रका अभाव है ) और 'न ऋषीणाम्०' ( ऋषियोंका कर्ममें अधिकार नहीं है, क्योंकि दूसरे ऋषिका अभाव है अर्थात् तदनाम और तद्रूपवाला अन्य ऋषि नहीं है जिसके उद्देश्यसे कर्म करे ) इसप्रकार जो उनका कर्ममें अनधिकारका कारण कहा गया है वह विद्याओंमें नहीं है। क्योंकि विद्याओंमें अधिकारी हुए इन्द्रादिका इन्द्रादिके उद्देश्यसे कोई भी कृत्य नहीं है। और भृगु आदि ऋषियोंका भी भृगु आदिके सगोत्रके उद्देश्यसे कोई भी कृत्य नहीं है। इससे देवादिका भी विद्याओंमें अधिकार कौन निवारण कर सकता है। देवादिके अधिकारमें भी अंगुष्ठमात्र श्रुति अपने अङ्गुष्ठकी अपेक्षासे विरुद्ध नहीं है ॥ २६ ॥

ऐसा हो, यदि शरीरधारी स्वीकारकर देव आदिका विद्याओंमें अधिकार कहा जाय तो शरीरवाला होनेसे ऋत्विक् आदिके समान इन्द्र आदिका भी स्वरूप संनिधानसे कर्ममें अङ्गभाव स्वीकार करना पड़ेगा तब तो कर्ममें विरोध होगा, क्योंकि यागमें स्वरूप सान्निध्यसे इन्द्र आदिका अङ्गभाव

### सत्यानन्दी-दीपिका

हो सकते हैं। इसप्रकारके अनेक उदाहरण शास्त्र आदिमें उपलब्ध होते हैं।

* 'तद्यो यो देवानां प्रत्यबुध्यत स एव तदभवत् तथर्षीणाम्' ( देव, ऋषि और मनुष्योंमें से जिस जिसने यह जान लिया कि 'मैं ब्रह्म हूँ' वह ब्रह्म ही हो गया ) इससे देवोंके ब्रह्मविद्यामें अधिकारका कोई प्रतिषेध नहीं कर सकता। यहाँ पूर्वपक्षमें क्रममुक्तिकी इच्छावाले पुरुषोंकी दहर आदि उपासनाओंमें अप्रवृत्ति फल है, क्योंकि पूर्वपक्षमें जब देवोंका ज्ञानमें अधिकार नहीं है तब

च विरोधः कर्मणि स्यात्। नहीन्द्रादीनां स्वरूपसंनिधानेन यागेऽङ्गभावो दृश्यते, नच संभवति; बहुषु यागेषु युगपदेकस्येन्द्रस्य स्वरूपसंनिधानतानुपपत्तेरिति चेत्, नायमस्ति विरोधः। कस्मात्? अनेकप्रतिपत्तेः। एकस्यापि देवतात्मनो युगपदनेकस्वरूपप्रतिपत्तिः संभवति। कथमेतदवगम्यते? दर्शनात्। तथा हि—'कति देवाः' इत्युपक्रम्य 'त्रयश्च त्री च शता त्रयश्च त्री च सहस्रा' इति निरुच्य 'कतमे ते' इत्यस्यां पृच्छायाम् 'महिमान एवैषामेते त्रयस्त्रिंशत्त्वेव देवाः' ( बृ० ३।९।१,२ ) इति ब्रुवती श्रुतिरेकैकस्य देवतात्मनो युगपदनेकरूपतां दर्शयति। * तथा त्रयस्त्रिंशतोऽपि षडाद्यन्तर्भावक्रमेण 'कतम एको देव इति प्राणः'

---

देखनेमें नहीं आता और सम्भव भी नहीं है, क्योंकि बहुत यागोंमें एक ही समय एक ही इन्द्रकी स्वरूपसे उपस्थिति अनुपपन्न है, ऐसा यदि कहो तो यह विरोध नहीं है, किससे? इससे कि अनेक प्रतिपत्ति है। एक ही समयमें एक ही देवतात्मामें अनेक शरीरोंकी प्राप्ति सम्भव है। यह कैसे समझा जाय? दर्शन होनेसे अर्थात् श्रुतिमें ऐसा देखा जाता है, क्योंकि 'कति देवाः' (देवता कितने हैं) ऐसा उपक्रमकर 'त्रयश्च त्री च०' ( तीन सौ तीन और तीन हजार तीन अर्थात् तीन सहस्र तीन सौ छः हैं ) ऐसा निर्वचनकर 'कतमे ते' ( वे कौन हैं ) ऐसा प्रश्न उपस्थित होनेपर 'महिमान एवैषा०' (याज्ञवल्क्य—ये तो इनकी महिमा ही है। देवता तो आठ वसु, एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य, इन्द्र और प्रजापति इस प्रकार तैंतीस ही हैं ) इस प्रकार कहती हुई श्रुति एक एक देवतात्माकी एक ही समयमें अनेक रूपता दिखलाती है। उसीप्रकार उन तैंतीस देवोंका भी क्रमशः छः, तीन, दो और एकमें अन्तर्भाव दिखलाकर

## सत्यानन्दी-दीपिका

दहर आदि उपासनासे देवभावको प्राप्त होनेपर भी वे उपासक क्रम मुक्तिको प्राप्त नहीं कर सकते, क्योंकि कैवल्यमुक्ति ब्रह्मात्मैकत्व ज्ञानसे ही होती है, उनको इस प्रकारका ज्ञान नहीं होता; और सिद्धान्तमें क्रम मुक्तिकी इच्छा करनेवाले पुरुषोंकी दहरादि उपासनाओंमें प्रवृत्ति फल है। क्योंकि देवादिको ज्ञानमें अधिकार है। इस कारण दहरादि उपासना द्वारा क्रमसे मोक्षार्थी पुरुष देवभाव प्राप्तकर ब्रह्मादि लोकोंमें ब्रह्मात्मैकत्व ज्ञान प्राप्तकर मोक्षको प्राप्त हो सकते हैं ॥ २६ ॥

* यदि देवताको देहधारी मानें तो याग आदिमें ऋत्विक्के समान उसका भी वहाँ प्रत्यक्ष दर्शन होना चाहिए, परन्तु होता नहीं है, अतः अर्थ युक्त शब्दको ही देवता मानना युक्त है। शब्दात्मक देवता तो जड़ है, इसलिए उसकी विद्यामें अधिकारकी चर्चा ही असम्भव है। शब्दात्मक देवता माननेसे कर्ममें विरोध भी नहीं होगा। सिद्धान्ती—यह युक्त नहीं है, क्योंकि देवताओंके युगपद अनेक शरीर धारण करनेमें श्रुति, स्मृति, इतिहास, पुराण, लोक अनुभव आदि अनेक प्रबल प्रमाण हैं। जैसे योगी लोग योगबलसे एक ही समयमें अनेक स्वरूपोंको धारण कर अनेक कार्य करते हैं, वैसे देवता भी ऐश्वर्य आदि बलसे अनेक स्वरूप धारण करते हैं, इसमें कोई विरोधका अवकाश नहीं है। इस विषयमें शाकल्य और याज्ञवल्क्यका प्रश्नोत्तर है—शाकल्य—'कतमे ते०' ( वे कितने हैं? ) याज्ञवल्क्य—'त्रयस्त्रिंशत्त्वेव०' (वे तैंतीस हैं) 'अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य, द्यौ, चन्द्रमा और नक्षत्र ये आठ वसु हैं, क्योंकि यही प्राणियोंके कर्मफलके आश्रय देहादि कार्यकरण संघातरूपसे परिणत होकर सर्व जगत्को बसाते हैं, इसलिए ये वसु कहे जाते हैं। पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय और एक मन ये एकादश रुद्र हैं, क्योंकि मृत्युके समयमें इनके देहसे निकल जानेपर कुटम्बियोंको रुलाने-रुदन करानेसे ये रुद्र कहलाते हैं। वर्षमें द्वादश मास होनेसे द्वादश आदित्य हैं, ये पुनः पुनः परिभ्रमण करते हुए आयु और कर्मफल भोगको हरण करते हैं, अतः ये आदित्य कहे जाते हैं। इन्द्र और प्रजापति ये ही देवता अपनी-अपनी सामर्थ्यसे अनेक रूप हो जाते हैं।

* वे तैंतीस देवता—अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, आदित्य और द्युलोक इन छः की

इति प्राणैकरूपतां देवानां दर्शयन्ती तस्यैवैकस्य प्राणस्य युगपदनेकरूपतां दर्शयति। तथा स्मृतिरपि—'आत्मनो वै शरीराणि बहूनि भरतर्षभ ॥ योगी कुर्याद्बलं प्राप्य तैश्च सर्वैर्महीं चरेत् ॥ प्राप्नुयाद्विषयान्कैश्चित्कैश्चिदुग्रं तपश्चरेत् ॥ संक्षिपेच्च पुनस्तानि सूर्यो रश्मिगणानिव ॥' इत्येवंजातीयका प्राप्ताणिमाद्यैश्वर्याणां योगिनामपि युगपदनेकशरीरयोगं दर्शयति। किमु वक्तव्यमाजानसिद्धानां देवानाम्। अनेकरूपप्रतिपत्तिसंभवाच्चैकैका देवता बहुभी रूपैरात्मानं प्रविभज्य बहुषु यागेषु युगपदङ्गभावं गच्छतीति। परैश्च न दृश्यतेऽन्तर्धानादिक्रियायोगादित्युपपद्यते। अनेकप्रतिपत्तेर्दर्शनादित्यस्यापरा व्याख्या—विग्रहवतामपि कर्माङ्गभावचोदनास्वनेका प्रतिपत्तिर्दृश्यते। क्वचिदेकोऽपि विग्रहवाननेकत्र युगपदङ्गभावं न गच्छति, यथा बहुभिर्भोजयद्भिर्नैको ब्राह्मणो युगपद्भोज्यते। क्वचिच्चैकोऽपि विग्रहवाननेकत्र युगपदङ्गभावं गच्छति, यथा बहुभिर्नमस्कुर्वाणैरेको ब्राह्मणो युगपन्नमस्क्रियते। तद्वदिहोद्देश-

---

'कतम एको देवः' (वह एक देव कौन है ? प्राण है) इसप्रकार देवोंका प्राणरूप एक स्वरूप दिखलाती हुई श्रुति उसी एक प्राणकी युगपत् अनेक रूपता दिखलाती है। तथा 'आत्मनो वै०' ( हे भरतकुलमें श्रेष्ठ ! योगी योगमहिमासे अपने अनेक शरीर धारण करता है उन सब शरीरोंसे पृथिवीमें विचरण करता है, उनमेंसे कुछ शरीरोंसे विषयभोग प्राप्त करता है और कुछ शरीरोंसे उग्रतप करता है, और फिर जैसे सूर्य रश्मि समूहको अपनेमें समेट लेता है, वैसे योगी पुरुष उन शरीरोंको अपनेमें समेट लेता है ) इसप्रकारकी स्मृति भी प्राप्त अणिमा आदि ऐश्वर्यवाले योगियोंका भी युगपत् अनेक शरीरोंसे सम्बन्ध दिखलाती है। जन्म सिद्ध देवोंके विषयमें तो फिर कहना ही क्या है। अनेकस्वरूप धारणकर सकनेके कारण एक-एक देवता बहुत रूपों-शरीरोंसे अपनेको विभक्तकर युगपत् बहुत यागोंमें अङ्गभावको प्राप्त हो सकता है। अन्तर्धान आदि योग क्रियाकी सामर्थ्यसे दूसरे पुरुष उन्हें देख नहीं सकते, इसप्रकार शरीरधारी सिद्ध होनेपर देवोंका ब्रह्मविद्यामें अधिकार युक्त है। 'अनेकप्रतिपत्तेर्दर्शनात्' अत्र यह इसकी दूसरी व्याख्या है—देहधारियोंकी भी कर्मके अङ्गभावको विधान करनेवाले विधिवाक्योंमें अनेक प्रतिपत्ति देखी जाती है। कहीं पर एक ही शरीरधारी अनेक स्थलोंमें युगपत् अङ्गभावको प्राप्त नहीं हो सकता, जैसे भोजन करानेवाले बहुत यजमानोंद्वारा युगपत् (अनेक स्थलोंमें ) एक ही ब्राह्मणको भोजन नहीं कराया जा सकता। इसीप्रकार कहींपर युगपत् अनेक स्थलोंमें एक भी अङ्गभावको प्राप्त होता है, जैसे बहुत नमस्कार करनेवालोंसे युगपत् एक ब्राह्मण नमस्कृत भी होता है। तो इसी प्रकार यहाँ भी उद्देश्य द्रव्य परित्यागात्मक यागमें एक शरीरी देवताके उद्देश्यसे

## सत्यानन्दी-दीपिका

विभूतियाँ हैं, अतः इनका इन छः में ही अन्तर्भाव है। इनका पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्यु इन तीनमें अन्तर्भाव है। ये तीन, अन्न और प्राण इन दोमें अन्तर्भूत हैं, और ये दोनों एक प्राणरूप हिरण्यगर्भमें अन्तर्भूत हैं। इसप्रकार श्रुतिमें अनेकरूपता दिखाई गयी है। इसमें 'अणिमा महिमा चैव लघिमा प्राप्तिरीशिता। प्राकाम्यं च वशित्वं च यत्रकामावसायिता ॥' (मार्कण्डेयपुराण) (अणिमा, महिमा, लघिमा, प्राप्ति, ईशित्व, प्राकाम्य, वशित्व और यत्रकामावसायिता ) ये आठ ऐश्वर्य हैं। 'योगी योगबलसे क्षणभरमें सूक्ष्म, महान्, भारी और हल्का हो जाता है। प्राप्ति-अँगुलीसे चन्द्रमा आदिका स्पर्श करना, ईशिता-सृष्टि करनेकी सामर्थ्य, प्राकाम्य-इच्छा शक्तिका नाश न होना, वशित्व-नियमन करनेकी शक्ति, यत्रकामावसायिता-संकल्पमात्रसे इष्टकी प्राप्ति।' 'जन्मौषधिमन्त्रतपः समाधिजाः सिद्धयः' ( यो० सू० ४।१ ) ( जन्म औषधसेवन, मन्त्रानुष्ठान, तप और समाधिसे सिद्धियाँ उत्पन्न होती हैं ) यह स्मृति प्रमाण भी है। साधनोंसे शरीर, इन्द्रिय और चित्तका मल नष्ट होकर विशेष परिवर्तन होनेसे उनमें अलौकिक शक्तियोंके प्रादुर्भावको सिद्धि कहते हैं। योगबलसे जब योगी एकसे

परित्यागात्मकत्वाद्यागस्य विग्रहवतीमप्येकां देवतामुद्दिश्य बहवः स्वं स्वं द्रव्यं युगपत्परित्यक्ष्यन्तीति विग्रहवत्त्वेऽपि देवतानां न किंचित्कर्मणि विरुध्यते ॥ २७ ॥

## शब्द इति चेन्नातः प्रभवात्प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ॥ २८ ॥

पदच्छेद—शब्दे, इति, चेत्, न, अतः, प्रभवात्, प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ।

सूत्रार्थ—( शब्दे ) वेदवाक्यमें विरोध उपस्थित होगा, ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, क्योंकि ( अतः ) वैदिक शब्दोंसे ( प्रभवात् ) देव आदि जगत्का प्रभव होता है। यह बात ( प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ) प्रत्यक्ष-श्रुति, अनुमान-स्मृतिसे सिद्ध होती है ।

मा नाम विग्रहवत्त्वे देवादीनामभ्युपगम्यमाने कर्मणि कश्चिद्विरोधः प्रसञ्जि। शब्दे तु विरोधः प्रसज्येत । कथम् ? औत्पत्तिकं हि शब्दस्यार्थेन संबन्धमाश्रित्य 'अनपेक्षत्वात्' इति वेदस्य प्रामाण्यं स्थापितम् । इदानीं तु विग्रहवती देवताऽभ्युपगम्यमाना यद्यप्यैश्वर्ययोगाद्युगपदनेककर्मसंबन्धीनि हवींषि भुञ्जीत, तथापि विग्रहयोगादस्मदादिवज्जननमरणवती सेति नित्यस्य शब्दस्य नित्येनार्थेन नित्ये संबन्धे प्रतीयमाने यद्वैदिके शब्दे प्रामाण्यं स्थितं तस्य विरोधः स्यादिति चेत्—नायमप्यस्ति विरोधः । कस्मात् ? अतः प्रभवात् । अत एव हि वैदिकाच्छब्दाद्देवादिकं जगत्प्रभवति । ननु 'जन्माद्यस्य यतः' ( ब्र० सू० १।१।२ ) इत्यत्र ब्रह्मप्रभवत्वं जगतोऽवधारितम्, कथमिह शब्दप्रभवत्वमुच्यते ? अपि च यदि नाम वैदिकाच्छब्दादस्य प्रभवोऽभ्युपगतः कथमेतावता विरोधः शब्दे परिहृतः ?

---

बहुत याज्ञिक लोग अपने-अपने हविष्यरूप द्रव्यका युगपत् त्यागकर सकते हैं । इसलिए देवोंके शरीरधारी होनेपर भी कर्ममें कुछ विरोध नहीं है ॥ २७ ॥

देवादिको शरीरधारी स्वीकार करनेमें कर्ममें भले कुछ विरोध प्रसक्त न हो, परन्तु शब्दमें तो विरोध प्रसक्त होगा, क्योंकि अर्थके साथ शब्दका औत्पत्तिक-स्वाभाविक-नित्य सम्बन्ध मानकर 'अनपेक्षत्वात्' ( प्रमाणान्तरकी अपेक्षा न होनेसे ) इसप्रकार वेदमें प्रामाण्यका स्थापन किया है। देवता शरीरधारी स्वीकार किए जानेपर यद्यपि ऐश्वर्यके योगसे युगपत् अनेक कर्म सम्बन्धी हविष्योंको ग्रहणकर सकते हैं, तो भी शरीरके साथ सम्बन्ध रखनेसे हम लोगोंके समान वे जन्म-मरणवाले हो जायेंगे । इसलिए नित्य शब्दका नित्यअर्थके साथ नित्य सम्बन्ध प्रतीयमान होनेसे वैदिक शब्दोंमें प्रमाणान्तर अनपेक्ष्यत्वरूप प्रामाण्य स्थापन किया था उसका विरोध हो जाएगा । यदि ऐसा कहो तो यह विरोध भी नहीं है, क्योंकि उससे देवादिका प्रभव है । उससे ही अर्थात् वैदिक शब्दसे ही देवादि जगत् उत्पन्न होता है । परन्तु 'जन्माद्यस्य यतः' इस सूत्रमें यह निश्चय किया गया है कि जगत्की ब्रह्मसे उत्पत्ति होती है, तो यहाँ यह कैसे कहते हो कि शब्दसे जगत् उत्पन्न होता है ? जब कि वसु, रुद्र, आदित्य, विश्वेदेव और मरुद्गण ये अर्थ उत्पत्तिवाले होनेसे अनित्य ही हैं, यदि यह स्वीकार भी कर लिया जाय कि वैदिकशब्दसे जगत्की उत्पत्ति होती है, तो इतने ही से शब्दमें विरोधका परिहार कैसे हुआ ? वसु आदिके अनित्य होनेसे उनके वाचक वैदिक 'वसु' आदि शब्दोंका

### सत्यानन्दी-दीपिका

अनेक शरीर धारणकर सकता है, तो जन्म सिद्ध देवताओंका तो इस विषयमें कहना ही क्या है। इसलिए देवता शरीरधारी होते हैं ॥ २७ ॥

* पूर्वपक्षी—प्रश्न करते हैं कि शब्द और अर्थके सम्बन्धमें अनित्यता शब्दके अनित्य होनेसे होती है अथवा अर्थके अनित्य होनेसे ? प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि देवादि व्यक्ति शब्दसे उत्पन्न होते हैं, अतः सृष्टिके पहले उनकी स्थिति रहनेसे शब्द अनित्य नहीं हैं । द्वितीय विकल्पको 'न' आदिसे कहते हैं ।

यावता वसवो रुद्रा आदित्या विश्वेदेवा मरुत इत्येतेऽर्था अनित्या एवोत्पत्तिमत्त्वात्। तदनित्यत्वे च तद्वाचिनां वैदिकानां वस्वादिशब्दानामनित्यत्वं केन निवार्यते ? प्रसिद्धं हि लोके देवदत्तस्य पुत्र उत्पन्ने यज्ञदत्त इति तस्य नाम क्रियत इति। तस्माद्विरोध एव शब्द इति चेत्,*न; गवादिशब्दार्थसंबन्धनित्यत्वदर्शनात्। न हि गवादिव्यक्तीनामुत्पत्तिमत्त्वे तदाकृतीनामप्युत्पत्तिमत्त्वं स्यात्। द्रव्यगुणकर्मणां हि व्यक्तय एवोत्पद्यन्ते, नाकृतयः। आकृतिभिश्च शब्दानां संबन्धः, न व्यक्तिभिः; व्यक्तीनामानन्त्यात्संबन्धग्रहणानुपपत्तेः। व्यक्तिषूत्पद्यमानास्वप्याकृतीनां नित्यत्वान्न गवादिशब्देषु कश्चिद्विरोधो दृश्यते। तथा देवादिव्यक्तिप्रभावाभ्युपगमेऽप्याकृतिनित्यत्वान्न कश्चिद्वस्वादिशब्देषु विरोध इति द्रष्टव्यम्। आकृतिविशेषस्तु देवादीनां मन्त्रार्थवादादिभ्यो विग्रहवत्त्वाद्यवगमादवगन्तव्यः। स्थानविशेषसंबन्धनिमित्ताश्चेन्द्रादिशब्दाः सेनापत्यादिशब्दवत्। ततश्च यो यस्तत्तत्स्थानमधि-

---

अनित्यत्व कौन निवारण कर सकता है। लोक में यह प्रसिद्ध ही है कि देवदत्तके पुत्र होनेपर ही उसका नाम यज्ञदत्त रखा जाता हैं। इसलिए शब्दमें विरोध ही है।

यदि ऐसा कहो तो यह कथन युक्त नहीं है, क्योंकि गो आदि शब्दों और अर्थोंका सम्बन्ध नित्य दिखाई देता है। गो आदि व्यक्तियोंकी उत्पत्ति होनेपर उनके आकृतियों ( जाति ) की उत्पत्ति नहीं होती। द्रव्य गुण और कर्म ये व्यक्तियाँ ही उत्पन्न होती हैं आकृतियाँ नहीं। शब्दोंका सम्बन्ध आकृतियों के साथ होता है व्यक्तियोंके साथ नहीं, क्योंकि व्यक्तियाँ अनन्त हैं, अतः उनके साथ शब्दोंका सम्बन्ध ग्रहण नहीं हो सकता। व्यक्तियोंके उत्पद्यमान होनेपर भी आकृतियोंके नित्य होनेके कारण गो आदि शब्दोंमें कोई विरोध नहीं देखा जाता। उसी प्रकार देवादि व्यक्तियोंकी उत्पत्ति स्वीकार करनेपर भी आकृतिके नित्य होनेसे वसु आदि शब्दोंमें कोई विरोध नहीं है ऐसा समझना चाहिए। मन्त्र अर्थवाद आदिसे देवोंके शरीरधारण आदिकी अवगति होनेसे उनकी आकृति विशेष भी है। ऐसा समझना चाहिए। सेनापति आदि शब्दोंके समान स्थानविशेषके सम्बन्धसे इन्द्र आदि शब्द

## सत्यानन्दी-दीपिका

* मीमांसक लोग गो आदि शब्दोंको गोत्व आदिका वाचक मानते हैं। नैयायिक लोग गो आदि शब्दोंको व्यक्ति वाचक मानते हैं। यहाँ दो विकल्प हैं—एक व्यक्तिमें एक शक्ति है अथवा अनन्त व्यक्तियोंमें अनन्त शक्तियाँ हैं ? प्रथम पक्ष युक्त नहीं हैं, क्योंकि शुक्ल व्यक्तिका शक्तिग्रह (शक्तिज्ञान ) होनेपर कृष्ण व्यक्तिका शक्तिग्रह न होगा, किन्तु होता है, अतः प्रथम पक्षमें व्यतिरेक-व्यभिचार है। दूसरा विकल्प भी ठीक नहीं है, क्योंकि अतीत, अनागत और वर्तमान भेदसे अनन्त व्यक्तियोंमें अनन्त शक्तियाँ माननेसे अनन्तशक्ति कल्पना गौरव है। और व्यक्तिकी उत्पत्ति और नाशसे शक्तियोंकी भी उत्पत्ति और विनाश मानना पड़ेगा, इत्यादि दोषोंकी प्रसक्ति है। इसलिए गो आदि पदोंको गोत्व आदि जातिमें शक्ति माननेसे लाघव है। इस शाब्दबोध प्रणालीके अनुसार जैसे गो आदि शब्दोंका अर्थ गोत्व आदि जाति है, वैसे वसु आदि शब्दोंका अर्थ वसुत्व आदि जाति है व्यक्ति नहीं। यद्यपि शुक्ल पीत नीलादि भेदसे व्यक्ति नाना और अनित्य हैं तो भी गोत्व अर्थ नित्य है, इसलिए शब्द और अर्थ का सम्बन्ध नित्य हो सिद्ध होता है। कहीं व्यक्तिमें शब्दकी प्रवृत्तिका कारण जाति होती है, जैसे गो आदि व्यक्तिमें गो आदि शब्दकी प्रवृत्तिका कारण गोत्व आदि जाति है। कहीं प्रवृत्तिमें उपाधि कारण होती है, जैसे स्थानविशेष सम्बन्धरूप उपाधिको लेकर सेनापति आदि शब्दकी प्रवृत्ति होती है, वैसे इन्द्रादि भी स्थानविशेष है जो उस पदपर आरूढ़ होते हैं, वे इन्द्रादि कहलाते हैं, अतः व्यक्तिके न रहने पर भी जाति रहती है, वह नित्य है, इसलिए शब्द अर्थका सम्बन्ध भी नित्य है। इसलिए शब्दप्रामाण्यमें कोई विरोध नहीं है।

रोहति स स इन्द्रादिशब्दैरभिधीयत इति न दोषो भवति। * न चेदं शब्दप्रभवत्वं ब्रह्मप्रभवत्ववदुपादानकारणाभिप्रायेणोच्यते। कथं तर्हि? स्थिते वाचकात्मना नित्ये शब्दे नित्यार्थसंबन्धिनि शब्दव्यवहारयोग्यार्थव्यक्तिनिष्पत्तिः 'अतः प्रभवः' इत्युच्यते। कथं पुनरवगम्यते शब्दात्प्रभवति जगदिति? प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्। प्रत्यक्षं श्रुतिः; प्रामाण्यं प्रत्यनपेक्षत्वात्। अनुमानं स्मृतिः; प्रामाण्यं प्रति सापेक्षत्वात्। ते हि शब्दपूर्वां सृष्टिं दर्शयतः। 'एत इति वै प्रजापतिर्देवानसृजतासृग्रमिति मनुष्यानिन्दव इति पितॄँस्तिरःपवित्रमिति ग्रहानाशव इति स्तोत्रं विश्वानीति शस्त्रमभिसौभगेत्यन्याः प्रजाः' इति श्रुतिः। तथाऽन्यत्रापि 'स मनसा वाचं मिथुनं समभवत्' (बृ० १।२।४) इत्यादिना तत्र तत्र शब्दपूर्विका सृष्टिः श्राव्यते। *स्मृतिरपि-'अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयंभुवा। आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः॥' (म. भा. शा. २३३।२४) इति। उत्सर्गोऽप्ययं वाचः संप्रदायप्रवर्तनात्मको द्रष्टव्यः, अनादिनिधनाया

---

प्रवृत्त होते हैं। इसलिए जो जो उस उस स्थान पर आरूढ़ होता है वह वह इन्द्र आदि शब्दोंसे कहा जाता है, अतः कोई दोष नहीं है। और यह शब्दप्रभवत्व ब्रह्मप्रभवत्व के समान उपादानकारणत्वके अभिप्रायसे नहीं कहा जाता। तब कैसे? नित्य अर्थके साथ सम्बन्ध रखनेवाला जब नित्य शब्द वाचकरूपसे स्थित रहता है तभी शब्द व्यवहार योग्य अर्थ व्यक्तिकी निष्पत्ति होती है इस अभिप्रायसे शब्दसे प्रभव-उत्पत्ति होती है ऐसा कहा जाता है। परन्तु यह कैसे अवगत हो कि शब्दसे जगत् उत्पन्न होता है? प्रत्यक्ष और अनुमानसे। प्रत्यक्ष-श्रुति, क्योंकि अपने प्रामाण्यके प्रति उसे किसी अन्य प्रमाणकी अपेक्षा नहीं होती। अनुमान-स्मृति, क्योंकि उसे अपनी प्रमाणताके लिए मूल भूत श्रुतिकी अपेक्षा होती है। ये दोनों ही शब्दपूर्वक सृष्टिको दिखलाते हैं, 'एत इति वै प्रजापति०' ('एते' इस पदसे देवोंका स्मरण कर प्रजापतिने देवोंको, 'असृग्रम्' इस पदसे मनुष्योंका स्मरण कर मनुष्योंकी, 'इन्दव' से पितरोंका स्मरणकर पितरोंकी 'तिरः पवित्रम्' से ग्रहोंका स्मरणकर ग्रहोंकी, 'आशव' पदसे स्तोत्रका स्मरण कर स्तोत्रकी 'विश्वानि' पदसे शस्त्रका स्मरणकर शस्त्रकी, 'अभिसौभगा' इससे अन्य प्रजाओं का स्मरणकर अन्य प्रजाओंकी सृष्टिकी ) यह श्रुति है। इस प्रकार अन्य स्थलमें भी 'स मनसा०' (उस प्रजपतिने वेद त्रयीरूपा वाणीकी द्वन्द्वभावसे भावनाकी अर्थात् मनके द्वारा वेद त्रयीकी आलोचनाकी ) इत्यादिसे स्थल-स्थलपर शब्द पूर्वक सृष्टिका श्रवण कराती है—प्रतिपादन करती है। 'अनादि निधना०' ( सृष्टिके आरम्भमें स्वयंभूने अनादि, अनन्त, नित्य और दिव्य वेदमयी वाणीको उत्सर्ग-अभिव्यक्त किया जिससे अन्य सम्पूर्ण प्रवृत्तियाँ हुईं ) यह स्मृति भी है। वाणीका यह उत्सर्ग ( उत्पत्ति ) भी गुरु-शिष्यपरम्परासे अध्ययनरूप संप्रदायका प्रवर्तनरूप ही समझना चाहिए। क्योंकि अनादि और

## सत्यानन्दी-दीपिका

* जैसे ब्रह्म जगत्की उत्पत्तिमें उपादानकारण है, वैसे शब्द जगत्की उत्पत्तिमें उपादानकारण नहीं है, किन्तु निमित्तकारण है इसप्रकार पूर्वापरका पर्यालोचन करनेसे कारण विषयक कोई विरोध नहीं है। 'नित्यत्वे सति अनेकसमवेतत्वं जातिः' ( नित्य और देह, मनुष्य, पशु आदि अनेक व्यक्तियोंमें समवाय सम्बन्धसे रहनेवाला धर्म जाति कहलाता है जैसे मनुष्यत्व ) मनुष्य आदि शब्दोंका सम्बन्ध मनुष्यत्व आदि जातिसे है हाथ पैर आदि संघातसे नहीं। इस प्रकार शब्द नित्य है, और उससे जगत्की उत्पत्ति होती है। इस विषयमें यह श्रुति प्रमाण भी है। 'एते इति वै प्रजापति०' इस श्रुतिस्थ 'एते' पद देवताओंका स्मारक है। 'असृग्रम्' पद 'असृग्-रुधर, रम-रमण, अर्थात् रुधर प्रधान देहमें रमण करनेवाले मनुष्योंका स्मारक है। चन्द्रमण्डलमें स्थित पितरोंका स्मारक 'इन्दु' शब्द है।

मित्यादि तद्ब्रह्मदर्शनोपायत्वेनैव विनियुज्यते, फलवत्संनिधावफलं तदङ्गमितिवत् । न तु स्वतन्त्रं फलाय कल्प्यत इति । नहि परिणामवत्त्वविज्ञानात्परिणामवत्त्वमात्मनः फलं स्यादिति वक्तुं युक्तं, कूटस्थनित्यत्वान्मोक्षस्य । कूटस्थब्रह्मात्मवादिन एकत्वैकान्त्यादीशित्रीशितव्याभाव ईश्वरकारणप्रतिज्ञाविरोध इति चेत्—न, अविद्यात्मकनामरूपबीजव्याकरणापेक्षत्वात्सर्वज्ञत्वस्य । 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' ( तै० २।१ ) इत्यादिवाक्येभ्यो नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वरूपात्सर्वज्ञात्सर्वशक्तेरीश्वराज्जगज्जनिस्थितिप्रलया नाचेतनात्प्रधानादन्यस्माद्वेत्येषोऽर्थः प्रतिज्ञातः 'जन्माद्यस्य यतः' (ब्र० सू० १।१।२) इति । सा प्रतिज्ञा तदवस्थैव न तद्विरुद्धोऽर्थः पुनरिहोच्यते । कथं नोच्यतेऽत्यन्तमात्मन एकत्वमद्वितीयत्वं च ब्रुवता ? शृणु यथा नोच्यते—सर्वज्ञस्येश्वरस्यात्मभूत इवाविद्याकल्पिते नामरूपे तत्त्वान्यत्वाभ्यामनिर्वचनीये संसारप्रपञ्चबीजभूते सर्वज्ञस्येश्वरस्य मायाशक्तिः प्रकृतिरिति च श्रुतिस्मृत्योरभिलप्येते । ताभ्यामन्यः सर्वज्ञ ईश्वरः, 'आकाशो वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता ते यदन्तरा तद्ब्रह्म' (छा० ८।१४।१) इति श्रुतेः । 'नामरूपे व्याकरवाणि' ( छा० ६।३।२। ), 'सर्वाणि रूपाणि विचित्य धीरो

---

जगद्रूपसे परिणामित्व आदि श्रुत हैं, उसका ब्रह्मदर्शनके उपायरूपसे ही विनियोग होता है । जैसे फलयुक्त कर्मकी संनिधिमें अफल उसका अङ्ग होता है, परन्तु स्वतन्त्ररूपसे फल देनेके लिए उसकी कल्पना नहीं की जाती । परिणामवत्त्वके विज्ञानसे आत्मामें परिणामवत्त्व फल हो, ऐसा कहना युक्त नहीं है, क्योंकि मोक्ष तो कूटस्थ नित्य है । ऐसा यदि कहो कि कूटस्थ ब्रह्मात्मवादीके मतमें ऐकान्तिक एकत्व होनेसे ईशिता और ईशितव्यके अभाव होनेपर ईश्वर जगत्का कारण है, इस प्रतिज्ञासे विरोध होगा ? सो यह विरोध नहीं है, क्योंकि सर्वज्ञत्वको अविद्यात्मक नाम-रूप बीजको अभिव्यक्त करनेकी अपेक्षा है । 'तस्माद्वा०' ( उस आत्मासे आकाश उत्पन्न हुआ) इत्यादि वाक्योंसे नित्य, शुद्ध, बुद्ध, मुक्तस्वरूप, सर्वज्ञ, सर्वशक्तियुक्त, ईश्वरसे जगत्के जन्म, स्थिति और प्रलय होते हैं, अचेतन प्रधानसे अथवा अन्यसे नहीं, यही अर्थ 'जन्माद्यस्य यतः' इस सूत्रमें प्रतिज्ञात है । वह प्रतिज्ञा वैसी ही है, यहाँ—आत्मैकत्व प्रतिपादक श्रुतियोंमें उससे कुछ विरुद्ध अर्थ नहीं कहा जाता । आत्मा अत्यन्त एक और अद्वितीय है ऐसा प्रतिपादन करनेवाले तुमसे यह प्रतिज्ञा विरोध क्यों नहीं कहा जाता ? सुनो, जैसे नहीं कहा जाता—सर्वज्ञ ईश्वरके मानो आत्मभूत, अविद्यासे कल्पित, सत् और असत्से विलक्षण अनिर्वचनीय एवं संसार प्रपञ्चके बीजभूत नाम और रूप सर्वज्ञ ईश्वरकी माया शक्ति और प्रकृतिरूपसे श्रुति और स्मृतिमें कहे जाते हैं । इन दोनोंसे सर्वज्ञ ईश्वर भिन्न है, क्योंकि 'आकाशो वै०' (आकाश नामसे प्रसिद्ध आत्मा नाम और रूपका व्याकर्ता है अर्थात् इनको स्थूलरूपसे अभिव्यक्त करनेवाला है, वे दोनों जिसके आभ्यन्तर हैं वह ब्रह्म है) यह श्रुति है । 'नामरूपे०' ( मैं नाम और रूपको अभिव्यक्त करूँ ) 'सर्वाणि०' ( धीरो-परमेश्वर सब रूपोंको उत्पन्नकर उन सबके नाम रखकर

## सत्यानन्दी-दीपिका

और अपरिणाम दोनों भेद हो सकते हैं, क्योंकि मृत्तिका आदि में उत्पत्ति आदि विक्रियाएँ होती हैं । परन्तु कूटस्थ ब्रह्ममें तो उत्पत्ति आदि इन सब विक्रियाओंका 'नेति नेत्यात्मा' इत्यादि श्रुतियोंसे निषेध किया गया है । पू०—परन्तु एक व्यक्ति समय भेदसे स्थिति और गति दोनों धर्मोंवाला होता है । जैसे मृत्तिका आदि कार्यकालमें परिणामी और कारणावस्थामें अपरिणामी होते हैं, वैसे ब्रह्म भी प्रलयमें परिणामरहित और सृष्टिकालमें परिणामी हो सकता है । सि०—ऐसा माननेसे ब्रह्मको कूटस्थ नित्य प्रतिपादक 'स वा एष महानज आत्मा०' इत्यादि श्रुतियोंका बाध होगा । जगत् ब्रह्मका परिणाम नहीं किन्तु रज्जु सर्प आदिके समान विवर्त है, ऐसा माननेसे कोई दोष नहीं है ।

* तं यथा यथोपासते तदेव भवति' (ब्रह्मकी जिस-जिसरूपसे उपासना करता है, उसी रूपको

नामानि कृत्वाऽभिवदन्यदास्ते' ( तै० आ० ३।१२।७ ), 'एकं बीजं बहुधा यः करोति' ( श्वे० ६।१२) इत्यादिश्रुतिभ्यश्च। एवमविद्याकृतनामरूपोपाध्यनुरोधीश्वरो भवति, व्योमेव घटकरकाद्युपाध्यनुरोधि। स च स्वात्मभूतानेव घटाकाशस्थानीयानविद्याप्रत्युपस्थापितनामरूपकृतकार्यकरणसंघातानुरोधिनो जीवाख्यान्विज्ञानात्मनः प्रतीष्टे व्यवहारविषये। तदेवमविद्यात्मकोपाधिपरिच्छेदापेक्षमेवेश्वरस्येश्वरत्वं सर्वज्ञत्वं सर्वशक्तित्वं च, न परमार्थतो विद्ययापास्तसर्वोपाधिस्वरूप आत्मनीशित्रीशितव्यसर्वज्ञत्वादिव्यवहार उपपद्यते। ❀ तथा चोक्तम्—'यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमा'(छा० ७।२४।१)इति, 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्' (बृ० ४।५।१५) इत्यादिना च, एवं परमार्थावस्थायां सर्वव्यवहाराभावं वदन्ति वेदान्ताः सर्वे। तथेश्वरगीतास्वपि—'न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः। न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते॥ नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः। अज्ञानेना-

---

उनमें प्रविष्ट होकर वदनादि व्यवहार करता हुआ स्थित है ) 'एकं बीजं०' (एक बीजको जो अनेकरूपकर देता है) इत्यादि श्रुतियाँ हैं। जैसे घट, करक आदि उपाधि अनुरोधी-अनुसारी आकाश होता है, वैसे अविद्याकृत नाम-रूपका अनुरोधी ईश्वर होता है। वह ईश्वर अविद्यासे उपस्थापित नाम-रूप कृत शरीरेन्द्रिय संघातके अनुरोधी घटाकाशस्थानीय स्वात्मभूत जीवाख्य विज्ञानात्माओंके ऊपर व्यवहार विषयमें शासन करता है। इसप्रकार अविद्यारूप उपाधिके परिच्छेदकी अपेक्षा ईश्वरमें ईश्वरत्व, सर्वज्ञत्व और सर्वशक्तिमत्त्व हैं, परमार्थसे तो विद्यासे निरस्त समस्त उपाधि स्वरूप आत्मामें ईशितृत्व ईशितव्यत्व, सर्वज्ञत्व आदि व्यवहार उपपन्न नहीं होते। और इस प्रकार 'यत्र नान्यत्पश्यति०' (सनत्कुमार—जहाँ कुछ और नहीं देखता, कुछ और नहीं सुनता कुछ और नहीं जानता वह भूमा-ब्रह्म है ) और 'यत्र त्वस्य०' (जहाँ इस आत्मवित्के लिए सब आत्मा ही हो गया, वहाँ किस करणसे किसे देखे ) इत्यादिसे कहा है। एवं परमार्थ अवस्थामें सब वेदान्त सब व्यवहारका अभाव कहते हैं। इसीप्रकार भगवद्गीतामें भी 'न कर्तृत्वं०' ( परमेश्वर लोकों-प्राणियोंके न कर्तृत्व, न कार्य और न कर्मफल संयोगको रचता है, किन्तु उसके सकाशसे स्वभाव-माया ही प्रवृत्त होता है। वह परमेश्वर न

## सत्यानन्दी–दीपिका

प्राप्त होता है ) इस श्रुतिसे सिद्ध होता है कि ब्रह्म परिणामी है, और वह परिणामी फल विद्वान्को प्राप्त होता है। परन्तु यह युक्त नहीं है, क्योंकि 'ब्रह्मविदाप्नोति परम्' (तै० २।१।१) इत्यादि श्रुतियोंसे कूटस्थ नित्य मोक्षरूप फल जब सम्भव है, तो अनित्य, परिणामीके विज्ञान ( उपासना ) से आत्मामें अनित्य परिणामी फलकी कल्पना करना अयुक्त है। जैसे 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' (स्वर्गकी कामनावाला दर्शपूर्णमास याग करे) स्वर्ग आदि फलके लिए विहित दर्शपूर्णमास आदिके प्रकरणमें संनिहित पाँच प्रयाजोंका विधान है, उनका वहाँ स्वतन्त्र फल नहीं कहा गया है, तो वे फल रहित प्रयाजादि फल युक्त संनिहित प्रधान दर्शपूर्णमासके अङ्ग होते हैं अर्थात् मुख्य फलोत्पत्तिमें साधनरूप होते हैं, वैसे परिमाणित्व उपासना और सृष्टि आदि ज्ञान भी ब्रह्मज्ञानकी उत्पत्तिके लिए साधनरूपसे अपेक्षित हैं इनकी स्वतन्त्ररूपसे फलकी कल्पना युक्त नहीं है। 'जन्माद्यस्य यतः' इस सूत्रमें ईश्वर जगत्का कारण है, ऐसी प्रतिज्ञा की गई है और इस १४ सूत्रमें अनन्यत्वका प्रतिपादन है, इस कारण प्रतिज्ञासे विरोध होगा, क्योंकि ईशिता और ईशितव्यका अभाव होनेसे कौन किसका कारण है और कौन किसका कार्य है यह सब बाधित हो जायगा? समाधान—कल्पित भेदको लेकर ईशिता-ईशितव्य आदि सब व्यवहार होता है, इसलिए इस सूत्रका प्रतिज्ञाके साथ कोई विरोध नहीं है।

❀ किसी आचार्यने कहा है— 'कृपणधीः परिणाममुदीक्षते क्षपितकल्मषधीस्तु विवर्तताम्' (जिसका चित्त शुद्ध नहीं है वह इस जगत्को ब्रह्मका परिणाम देखता है और जिसका चित्त दोष

वृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः' ( गी० ५।१४-१५ ) इति परमार्थावस्थायामीशित्रीशितव्यादिव्यवहाराभावः प्रदर्श्यते। व्यवहारावस्थायां तूक्तः श्रुतावपीश्वरादिव्यवहारः—'एष सर्वेश्वर एष भूताधिपतिरेष भूतपाल एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसंभेदाय' ( बृ० ४।४।२२ ) इति तथा चेश्वरगीतास्वपि—'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया' ( गी० १८।६१ ) इति। सूत्रकारोऽपि परमार्थाभिप्रायेण 'तदनन्यत्वम्' इत्याह। व्यवहाराभिप्रायेण तु 'स्याल्लोकवत्' इति महासमुद्रस्थानीयतां ब्रह्मणः कथयति। अप्रत्याख्यायैव कार्यप्रपञ्चं परिणामप्रक्रियां चाश्रयति—सगुणेषूपासनेषूपयोक्ष्यत इति ॥१४॥

## भावे चोपलब्धेः ॥ १५ ॥

पदच्छेद—भावे, च, उपलब्धेः।

सूत्रार्थ—( च ) और ( भावे ) कारणके होनेपर ही ( उपलब्धेः ) कार्यकी उपलब्धि होती है। इससे सिद्ध होता है कि कार्य कारणसे अनन्य है।

*इतश्च कारणादनन्यत्वं कार्यस्य, यत्कारणं भाव एव कारणस्य कार्यमुपलभ्यते, नाभावे। तद्यथा सत्यां मृदि घट उपलभ्यते, सत्सु च तन्तुषु पटः। न च नियमेनान्यभावेऽन्यस्योपलब्धिर्दृष्टा। न ह्यश्वो गोरन्यः सन् गोर्भाव एवोपलभ्यते। न च कुलालभाव एव घट उपलभ्यते; सत्यपि निमित्तनैमित्तिकभावेऽन्यत्वात्। नन्वन्यस्य भावेऽप्यन्यस्योपल-

---

किसीके पाप कर्मको और न किसीके पुण्य कर्मको ग्रहण अथवा संहार करता है, किन्तु अज्ञानसे ज्ञान आवृत है इससे जीव मोहित होते हैं ) इसप्रकार परमार्थ अवस्थामें ईशितृ-ईशितव्य आदि व्यवहारका अभाव दिखलाया गया है। और व्यवहारावस्थामें तो श्रुतिमें भी ईश्वर आदि व्यवहार कहा गया है—'एष सर्वेश्वर०' ( यह सर्वेश्वर है, यह सब भूतोंका अधिपति और भूतोंका पालक है। इन लोगोंकी मर्यादा भङ्ग न हो इस प्रयोजनसे यह इनको धारण करने वाला सेतु है ) इसप्रकार भगवद्गीतामें भी है—'ईश्वरः सर्वभूतानां०' ( हे अर्जुन ! शरीररूप यन्त्रमें आरूढ हुए सब प्राणियोंको अन्तर्यामी परमेश्वर अपनी मायासे उनके कर्मोंके अनुसार भ्रमाता हुआ सब भूत-प्राणियोंके हृदयदेशमें स्थित है ) सूत्रकारने भी परमार्थके अभिप्रायसे 'तदनन्यत्वम्' ( कार्य-कारणका अनन्यत्व-अभिन्नत्व है ) ऐसा कहा है। व्यवहारके अभिप्रायसे तो 'स्याल्लोकवत्' ( लोकके समान कार्य कारण विभाग हो) इसप्रकार ब्रह्मको महासमुद्र स्थानीय कहते हैं। और कार्य प्रपञ्चका प्रत्याख्यान किए विना ही सगुण उपासनाओंमें उपयुक्त हो सकें, इस अभिप्रायसे परिणामप्रक्रियाका आश्रय करते हैं ॥ १४ ॥

इस हेतुसे भी कारणसे कार्य अनन्य है, क्योंकि कारणके अस्तित्वमें ही कार्य उपलब्ध होता है, कारणके अभाव होनेपर नहीं। जैसे मृत्तिकाके रहनेपर घट उपलब्ध होता है और तन्तुओंके रहनेपर पट उपलब्ध होता है। अन्यके रहनेपर अन्यकी उपलब्धि नियमसे नहीं देखी जाती। अश्व गौसे अन्य होकर गौके होनेपर उपलब्ध नहीं होता। कुलालके होनेपर ही घट उपलब्ध नहीं होता, क्योंकि कार्य-कारणभाव होनेपर भी दोनों ( कुलाल और घट ) परस्पर भिन्न हैं। परन्तु अन्यके अस्तित्वमें भी अन्यकी उपलब्धि नियमसे देखी जाती है, जैसे अग्निके रहनेपर धूमकी उपलब्धि देखी जाती है।

### सत्यानन्दी-दीपिका

रहित-शुद्ध है वह इस जगत्को ब्रह्मका विवर्त देखता है ) इसप्रकार व्यवहारमें उपास्य-उपासकभाव, शास्य-शासकभाव आदि भेद माना जाता है, किन्तु परमार्थमें केवल अद्वितीय ब्रह्म ही सत् है ॥ १४ ॥

* कार्य कारणसे अनन्य है, इस विषयमें प्रत्यक्ष आदिके विरोधका निराकरण किया गया। अब 'भावे च' आदिसे अनुमानसे भी कार्यकारणका अनन्यत्व सिद्ध करते हैं। काकतालिन्यायसे कभी

व्यिर्नियता दृश्यते—यथाग्निभावे धूमस्येति। नेत्युच्यते, उद्घापितेऽप्यग्नौ गोपालघुटिकादि-धारितस्य धूमस्य दृश्यमानत्वात्। अथ धूमं कयाचिदवस्थया विशिंष्यादीदृशो धूमो नासत्यग्नौ भवतीति। नैवमपि कश्चिद्दोषः, तद्भावानुरक्तां हि बुद्धिं कार्यकारणयोरनन्यत्वे हेतुं वयं वदामः। न चासावग्निधूमयोर्विद्यते। * 'भावाच्चोपलब्धेः' इति वा सूत्रम्। न केवलं शब्दादेव कार्यकारणयोरनन्यत्वम्, प्रत्यक्षोपलब्धिभावाच्च तयोरनन्यत्वमित्यर्थः। भवति हि प्रत्यक्षोपलब्धिः कार्यकारणयोरनन्यत्वे। तद्यथा—तन्तुसंस्थाने पटे तन्तुव्यतिरेकेण पटो नाम कार्यं नैवोपलभ्यते, केवलास्तु तन्तव आतानवितानवन्तः प्रत्यक्षमुपलभ्यन्ते, तथा तन्तुष्वंशवोऽशुषु तदवयवाः। अनया प्रत्यक्षोपलब्ध्या लोहितशुक्लकृष्णानि त्रीणि रूपाणि, ततो वायुमात्रमाकाशमात्रं चेत्यनुमेयम्। ( छा० ६।४ ) ततः परं ब्रह्मैकमेवाद्वितीयम्, तत्र सर्वप्रमाणानां निष्ठामवोचाम ॥ १५ ॥

## सत्त्वाच्चावरस्य ॥ १६ ॥

**पदच्छेद**—सत्त्वात्, च, अवरस्य।

**सूत्रार्थ**—( अवरस्य ) कार्यकी ( सत्त्वाच्च ) 'आत्मा वा इदम्' इत्यादि श्रुतियोंसे प्रतीत होता है कि उत्पत्तिके पूर्व सत्ता है। इससे सिद्ध होता है कि कार्यकी सत्ता कारणसे पृथक् नहीं है।

---

इस विषयमें कहते हैं—ऐसा नहीं है, क्योंकि अग्निके बुझा देनेपर भी गोपाल घुटिका आदिमें धारण किया हुआ धूम देखनेमें आता है। यदि धूमको किसी अवस्था विशेष-विशेषणसे विशेषित करें कि इस प्रकारका धूम अग्निके अभावमें नहीं होता, तो ऐसा निवेश करनेपर भी कोई दोष नहीं है, क्योंकि कार्यकारणकी सत्तासे अनुरक्त बुद्धिको हम कार्यकारणके अनन्यत्वमें हेतु कहते हैं। ऐसी बुद्धि अग्नि और धूममें नहीं है। अथवा 'भावाच्चोपलब्धेः' ऐसा सूत्र है। केवल शब्द ( श्रुति ) से ही कार्य-कारणका अनन्यत्व नहीं है, किन्तु प्रत्यक्षोपलब्धि भावसे भी उनका अनन्यत्व है, ऐसा अर्थ है। कार्यकारणके अनन्यत्वमें प्रत्यक्षोपलब्धि है। जैसे कि तन्तुके विशेष रचनात्मक पटमें तन्तुसे भिन्न पट नामका कार्य उपलब्ध ही नहीं होता, केवल आतान वितान वाले ( ताना-बाना ) तन्तु ही प्रत्यक्ष उपलब्ध होते हैं। उसी प्रकार अवयवी तन्तुओंमें अनेक अवयवरूप अंश, उन अंशोंमें उनके अवयव उपलब्ध होते हैं। इस प्रत्यक्ष उपलब्धिसे लोहित, शुक्ल और कृष्ण ये तीन रूप हैं, तदनन्तर केवल वायु और आकाश मात्र हैं, ऐसा अनुमान करना चाहिए। उसके अनन्तर केवल अद्वितीय परब्रह्म ही शेष रह जाता है। उसमें ही सब प्रमाणोंका पर्यवसान हमने कह दिया है ॥ १५ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

अन्यकी उपलब्धिसे अन्यकी उपलब्धि होती है किन्तु नियमसे नहीं। जहाँ उपादानोपादेयरूप कार्य-कारणभाव होता है वहाँ कारणकी उपलब्धिसे कार्यकी उपलब्धि होती है अन्यत्र नहीं।

* अनुमान परक सूत्रका व्याख्यानकर अब पाठान्तरसे प्रत्यक्षपरक व्याख्या करते हैं। प्रत्यक्षो-पलब्धिको प्रतिज्ञा और उदाहरणसे स्पष्ट किया जाता है—प्रत्यक्षोपलब्धिसे कार्यकारणका अनन्यत्व है, यह प्रतिज्ञा है। और तन्तुओंके आतान वितानसे अतिरिक्त पट नामकी कोई पृथक् वस्तु नहीं है, तन्तुओंकी आतान वितानात्मक विशेष अवस्था ही पट है, यह उदाहरण है। इससे सिद्ध होता है कि कार्य कारणमात्र है। जहाँ प्रत्यक्षका अवकाश नहीं है, वहाँ 'विमतं कार्यं कारणादभिन्नं कार्यत्वात् पटवत्' 'विवादास्पद कार्य कारणसे अभिन्न है, क्योंकि कार्य है, जैसे पट कार्य है।' 'विमतं जगत् कारणब्रह्माभिन्नं कार्यत्वात् घटवत्' 'यह विवादस्पद जगत् कारण ब्रह्मसे अभिन्न है, क्योंकि घटके समान यह भी कार्य है' ऐसा अनुमान करना चाहिए। इस प्रकार सम्पूर्ण प्रपञ्चका कारण ब्रह्म है, अचेतन प्रधान आदि नहीं, क्योंकि अद्वितीय ब्रह्ममें सब वेदान्तोंका समन्वय है ॥ १५ ॥

* इतश्च कारणात्कार्यस्यानन्यत्वम्, यत्कारणं प्रागुत्पत्तेः कारणात्मनैव कारणे सत्त्वमवरकालीनस्य कार्यस्य श्रूयते—'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' ( छा० ६।२।१ ), 'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत्' ( ऐ० आ० २।४।१।१ ) इत्यादाविदंशब्दगृहीतस्य कार्यस्य कारणेन सामानाधिकरण्यात्। यच्च यदात्मना यत्र न वर्तते न तत्तत उत्पद्यते, यथा सिकताभ्यस्तैलम्। तस्मात्प्रागुत्पत्तेरनन्यत्वादुत्पन्नमप्यनन्यदेव कारणात्कार्यमित्यवगम्यते। यथा च कारणं ब्रह्म त्रिषु कालेषु सत्त्वं न व्यभिचरति, एवं कार्यमपि जगत्त्रिषु कालेषु सत्त्वं न व्यभिचरति। एकं च पुनः सत्त्वमतोऽप्यनन्यत्वं कारणात्कार्यस्य ॥१६॥

## असद्व्यपदेशान्नेति चेन्न धर्मान्तरेण वाक्यशेषात् ॥१७॥

पदच्छेद—असद्व्यपदेशात्, न, इति, चेत्, न, धर्मान्तरेण, वाक्यशेषात्।

सूत्रार्थ—( असद्व्यपदेशात् ) 'असद्वा इदमग्र आसीत्' इत्यादि श्रुतिसे प्रतिपादित है कि उत्पत्तिके पूर्व यह दृश्यमान जगत् असत् ही था, ( न ) इसलिए कार्य कारणरूपसे सत्तावाला नहीं है, ( इति चेन्न ) यह युक्त नहीं है, क्योंकि (धर्मान्तरेण) यह कथन अव्याकृतरूप अन्य धर्मसे है ( वाक्यशेषात् ) कारणकि 'तत्सद् आसीत्' इत्यादि वाक्यशेष है। अतः कार्यकी सत्ता कारणसे पृथक् नहीं है।

ननु क्वचिदसत्त्वमपि प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य व्यपदिशति श्रुतिः—'असदेवेदमग्र आसीत्' (छा० ३।१९।१) इति। 'असद्वा इदमग्र आसीत्' (तै० २।७।१) इति च। तस्मादसद्व्यपदेशान्न प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य सत्त्वमिति चेत्, नेति ब्रूमः—न ह्ययमत्यन्तासत्त्वाभिप्रायेण प्रागुत्पत्तेः कार्यस्यासद्व्यपदेशः, किं तर्हि ? व्याकृतनामरूपत्वाद्धर्मादव्याकृतनामरूपत्वं धर्मान्तरं

---

और इस हेतुसे भी कारणसे कार्य अनन्य है, क्योंकि अर्वाचीन कार्यकी उत्पत्तिके पूर्व कारणरूपसे ही कारणमें सत्ता सुनी जाती है—'सदेव०' ( हे सोम्य ! उत्पत्तिके पूर्व यह जगत् सद्रूप ही था ) और 'आत्मा वा इदम०' ( उत्पत्तिके पूर्व यह जगत् केवल आत्मरूप ही था ) इत्यादि श्रुतिसे 'इदम्' शब्दसे गृहीत कार्यका कारणके साथ सामानाधिकरण्य कहा गया है। जो जिस स्वरूपसे जिसमें नहीं होता वह उससे उत्पन्न नहीं होता, जैसे बालूसे तैल उत्पन्न नहीं होता। इससे ऐसा अवगत होता है कि उत्पत्तिके पूर्व अनन्य होनेसे उत्पन्न हुआ कार्य भी कारणसे अनन्य ही है, जैसे कारण ब्रह्म तीनों कालमें सत्तासे व्यभिचरित नहीं होता, वैसे कार्य जगत् भी तीनों कालमें सत्तासे व्यभिचरित नहीं होता। इस प्रकार सत्ता तो एक ही है, इससे भी कार्य कारणसे अनन्य है ॥ १६ ॥

परन्तु कहीं-कहीं 'असदेवेदम०' ( उत्पत्तिके पूर्व यह जगत् असत् ही था ) और 'असद्वा०' ( आरम्भके पहले यह जगत् असत् था ) इस प्रकार श्रुति उत्पत्तिके पूर्व कार्यमें असत्त्वका भी व्यपदेश करती है। इससे ऐसा यदि कहो कि असत्के व्यपदेशसे उत्पत्तिके पूर्व कार्यकी सत्ता नहीं है। तो हम कहते हैं कि ऐसा नहीं, क्योंकि उत्पत्तिके पूर्व कार्य विषयक जो असद् व्यपदेश है यह अत्यन्त

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' 'आत्मा वा इदमेक' इन उद्धृत श्रुतियोंमें 'इदम्' शब्दसे गृहीत कार्य जगत्की 'सद्' और 'आत्मा' रूप कारणके साथ समानाधिकरणता है, क्योंकि दोनोंमें प्रथमा विभक्ति है। इस सामानाधिकरण्य श्रुतिसे उत्पत्तिके पूर्व कार्यकी कारणरूपसे सत्ता कही गई है। इस श्रुत्यर्थमें यह युक्ति है—जैसे घट मृत्तिकामें मृत्तिकारूपसे विद्यमान है तो उत्पन्न घट भी मृत्तिकारूपसे ही उपलब्ध होता है, यह अन्वय उदाहरण है। वैसे बालूरूपसे तैल बालूमें नहीं रहता तो यह उससे उत्पन्न भी नहीं होता, यह व्यतिरेक उदाहरण है। अतः कारणके समान कार्य भी सत् है, क्योंकि सत्ताके भेदमें कोई प्रमाण नहीं है। इसलिए सत्ताके अभेदसे भी कारण ब्रह्मसे कार्य जगत् अभिन्न है ॥१६॥

तेन धर्मान्तरेणायमसद्व्यपदेशः प्रागुत्पत्तेः सत एव कार्यस्य कारणरूपेणानन्यस्य। कथमेतदवगम्यते? वाक्यशेषात्। यदुपक्रमे संदिग्धार्थं वाक्यं तच्छेषान्निश्चीयते। इह च तावत् 'असदेवेदमग्र आसीत्' इत्यसच्छब्देनोपक्रमे निर्दिष्टं यत्तदेव पुनस्तच्छब्देन परामृश्य सदिति विशिनष्टि 'तत्सदासीत्' इति। असतश्च पूर्वापरकालासंबन्धादासीच्छब्दानुपपत्तेश्च। 'असद्वा इदमग्र आसीत्' इत्यत्रापि 'तदात्मानं स्वयमकुरुत' इति वाक्यशेषे विशेषणान्नात्यन्तासत्त्वम्। तस्माद्धर्मान्तरेणैवायमसद्व्यपदेशः प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य। नामरूपव्याकृतं हि वस्तु सच्छब्दार्हं लोके प्रसिद्धम्। अतः प्राङ्नामरूपव्याकरणादसदिवासीदित्युपचर्यते ॥१७॥

## युक्तेः शब्दान्तराच्च ॥१८॥

पदच्छेद—युक्तेः, शब्दान्तरात्, च।

सूत्रार्थ—( युक्तेः ) युक्तिसे ( च ) और ( शब्दान्तरात् ) 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' इस अन्य श्रुतिसे भी सृष्टिके पूर्व कार्यका सद्भाव और कारणसे अनन्यत्व प्रतीत होता है।

* युक्तेश्च प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य सत्त्वमनन्यत्वं च कारणादवगम्यते, शब्दान्तराच्च। युक्तिस्तावद्वर्ण्यते—दधिघटरुचकार्थिभिः प्रतिनियतानि कारणानि क्षीरमृत्तिकासुवर्णादीन्युपादीयमानानि लोके दृश्यन्ते। न हि दध्यर्थिभिर्मृत्तिकोपादीयते, न घटार्थिभिः क्षीरं, तदसत्कार्यवादे नोपपद्येत। अविशिष्टे हि प्रागुत्पत्तेः सर्वस्य सर्वत्रासत्त्वे कस्मात्क्षीरादेव दध्युत्पद्यते? न मृत्तिकायाः? मृत्तिकाया एव च घट उत्पद्यते, न क्षीरात्। अथाविशिष्टेऽपि

---

असत्के अभिप्रायसे नहीं है, किन्तु व्याकृत नामरूपधर्मसे अव्याकृतनामरूप धर्म अन्य है, उस भिन्न धर्मसे उत्पत्तिके पूर्व कारणरूपसे अनन्य होते हुए कार्यका ही यह असत् व्यपदेश है अर्थात् अवस्था भेदसे सत् कार्य ही असत् शब्दसे व्यपदिष्ट है। यह कैसे अवगत हो? वाक्यशेषसे, उपक्रममें जो संदिग्धार्थ वाक्य हो उसका वाक्यशेषसे निश्चय किया जाता है। जैसे यहाँ 'असदेवेदमग्र आसीत्' इस उपक्रममें जो 'असत्' शब्दसे निर्दिष्ट है उसका ही पुनः 'तत्' शब्दसे परामर्शकर 'तत्सदासीत्' ( वह सत् था ) इस प्रकार उसको 'सत्' इस विशेषणसे विशेषित किया है। 'असत्' का पूर्वोत्तरकालसे सम्बन्ध न होनेसे 'आसीत्' ( था ) इस शब्दकी अनुपपत्ति होगी। 'असद्वा इदमग्र आसीत्' इसमें भी 'तदात्मानं०' ( उसने स्वयं अपनेको रचा ) इस प्रकार वाक्यशेषमें विशेषण होनेसे [ यह कार्य ] अत्यन्त असत् नहीं है। इसलिए उत्पत्तिके पूर्व कार्यका धर्मान्तरसे ( अव्याकृत नामरूपधर्मसे) यह असत् व्यपदेश है। यह लोकमें प्रसिद्ध है कि नाम-रूपसे व्याकृत वस्तु 'सत्' शब्दके योग्य होती है। अतः नाम-रूपसे व्याकृत-व्यक्त होनेसे पूर्व असत्-सा था, इससे उत्पत्तिके पूर्व सत् कार्यमें असत् शब्दका उपचार-गौण प्रयोग किया गया है ॥ १७ ॥

युक्तिसे और अन्य श्रुतिसे भी उत्पत्तिके पूर्व कार्यकी सत्ता और कारणसे अनन्यता अवगत होती है। प्रथम युक्तिका वर्णन किया जाता है—लोक व्यवहारमें ऐसा देखा जाता है कि दधि, घट और रुचक ( आभूषण ) आदिके अभिलाषीसे दूध, मृत्तिका और सुवर्ण आदि नियत कारणोंका ग्रहण किया जाता है। दधिके इच्छुक मृत्तिका ग्रहण नहीं करते और घटार्थियोंसे क्षीरका ग्रहण नहीं होता, वह असत् कार्यवादमें उपपन्न नहीं होगा, क्योंकि उत्पत्तिके पूर्व सबका सर्वत्र सत्त्वाभाव अविशिष्ट

### सत्यानन्दी-दीपिका

* कार्य उत्पत्तिसे पूर्व सत् और कारणसे अनन्य है। इस विषयमें सांख्याचार्यने कहा है—

'असदकरणादुपादानग्रहणात्सर्वसम्भवाभावात्। शक्तस्य शक्यकरणात्कारणभावाच्च सत्कार्यम् ॥'

( सां० का० ९ ) ( असत् किसीसे किया नहीं जाता, यदि कारण व्यापारसे पूर्व कार्य असत् हो, तो

प्रागसत्त्वे क्षीर एव दध्नः कश्चिदतिशयो न मृत्तिकायाम्, मृत्तिकायामेव च घटस्य कश्चिदतिशयो न क्षीर इत्युच्येत, तर्ह्यतिशयवत्त्वात्प्रागवस्थाया असत्कार्यवादहानिः सत्कार्यवादसिद्धिश्च। शक्तिश्च कारणस्य कार्यनियमार्था कल्प्यमाना नान्याऽसती वा कार्यं नियच्छेत्, असत्त्वाविशेषादन्यत्वाविशेषाच्च। तस्मात्कारणस्यात्मभूता शक्तिः शक्तेश्चात्मभूतं कार्यम्। अपि च कार्यकारणयोर्द्रव्यगुणादीनां चाश्वमहिषवद्भेदबुद्ध्यभावात्तादात्म्यमभ्युपगन्तव्यम्। * समवायकल्पनायामपि समवायस्य समवायिभिः संबन्धेऽभ्युपगम्यमाने तस्य तस्यान्योन्यः संबन्धः कल्पयितव्य इत्यनवस्थाप्रसङ्गः। अनभ्युपगम्यमाने च विच्छेदप्रसङ्गः। अथ समवायः स्वयं संबन्धरूपत्वादनपेक्ष्यैवापरं संबन्धं संबध्येत, संयोगोऽपि तर्हि स्वयं संबन्धरूपत्वादनपेक्ष्यैव समवायं संबध्येत। तादात्म्यप्रतीतेश्च द्रव्यगुणादीनां समवायकल्पनानर्थक्यम्। कथं च कार्यमवयविद्रव्यं

---

होनेसे दूधसे ही दधि क्यों उत्पन्न होता है और मृत्तिकासे क्यों नहीं होता, एवं मृत्तिकासे ही घट उत्पन्न होता है, दूधसे क्यों नहीं होता? ऐसा यदि कहो कि उत्पत्तिके पूर्व सत्त्वाभाव समान होनेपर भी दूधमें ही दहीका कुछ अतिशय-विशेष है, मृत्तिकामें नहीं है एवं मृत्तिकामें ही घटका अतिशय-विशेष है दूधमें नहीं है, तब तो उत्पत्तिकी पूर्वावस्थाके अतिशय विशिष्ट होनेसे असत्कार्यवादकी हानि और सत्कार्यवादकी सिद्धि होगी। किञ्च कार्यके नियमनके लिए कल्प्यमान कारण शक्ति कार्य-कारणसे अन्य अथवा असत् होनेपर कार्यका नियमन नहीं कर सकेगी, क्योंकि उसमें असत्त्व समान है और अन्यत्व भी समान है, इसलिए कारणकी आत्मभूत शक्ति है और शक्तिका आत्मभूत कार्य है। कार्यकारणमें तथा द्रव्यगुणादिमें अश्व महिषके समान भेद बुद्धिके अभाव होनेसे तादात्म्य स्वीकार करना चाहिए। समवायकी कल्पना करनेपर भी समवायका समवायियोंके साथ सम्बन्ध स्वीकार करनेपर तत् तत् समवायके लिए भिन्न-भिन्न सम्बन्धोंकी कल्पना करनी पड़ेगी, ऐसा करनेसे अनवस्था प्रसंग हो जायगा, और सम्बन्ध न स्वीकार करनेपर कार्य कारण, तथा द्रव्य-गुणादिका विच्छेद हो जायगा। ऐसा यदि कहो कि समवाय स्वयं सम्बन्धरूप होनेसे अन्य सम्बन्धकी अपेक्षा किए विना ही समवायियोंके साथ सम्बद्ध हो जायगा, तो संयोग भी सम्बन्धरूप होनेसे समवायकी अपेक्षा किए विना ही सम्बन्धियोंसे सम्बद्ध हो जायगा। तादात्म्यकी प्रतीतिसे द्रव्य-गुण आदिमें समवायकी कल्पना निष्फल है। और कार्य-अवयवी द्रव्य

## सत्यानन्दी-दीपिका

उसकी किसी प्रकार भी सत्ता नहीं की जा सकती, यथा सहस्र शिल्पी मिलकर भी नीलको पीत नहीं कर सकते, पटको घट नहीं कर सकते, अतः कार्य सत् है। कारणका कार्यके साथ सम्बन्ध है अर्थात् कार्यसे सम्बद्ध कारण ही कार्यका जनक होता है, इसलिए तत्तत् कार्यके लिए तत्तत् कारणका ग्रहण होता है अन्यका नहीं। यदि कारणसे असम्बद्ध कार्य उत्पन्न हो, तो सब असम्बद्ध होनेके कारण सब कारणोंसे सब कार्योंकी उत्पत्ति होने लगेगी, तन्तुओंसे भी घट उत्पन्न हो जायगा, किन्तु होता नहीं है, क्योंकि घट तन्तुओंसे असम्बद्ध है, अतः कार्य सत् है। जिस कार्यको उत्पादन करनेकी शक्ति जिस कारणमें रहती है, उस कारणसे उसी कार्यकी उत्पत्ति होती है अन्यकी नहीं, इसलिए शक्तिको कार्य सम्बद्ध मानना चाहिए। असत् कार्यसे तो सम्बन्ध नहीं हो सकता, इसलिए कार्य पूर्व भी सत् है। कार्य कारणात्मक है, कार्य कारणसे भिन्न नहीं है, कारण सत् है तो तदभिन्न कार्य भी सत् है) किञ्च कार्यकी नियामक शक्ति कार्य-कारणसे भिन्न हो अथवा असत् हो, तो कार्यका नियमन नहीं कर सकेगी। यदि असत्को भी नियामक मानें तो असत् नरशृङ्ग भी नियामक हो जायगा। इसलिए कारणरूपसे लीन कार्य ही अपनी अभिव्यक्तिका नियामक होनेसे शक्ति कहलाता है, इससे कार्य सत् है।

* गुण गुणी, अवयव अवयवी, जाति व्यक्ति आदिका जो एक और नित्य सम्बन्ध है उसे

कारणेष्ववयवद्रव्येषु वर्तमानं वर्तेत ? किं समस्तेष्ववयवेषु वर्तेत, उत प्रत्यवयवम् ? यदि तावत्समस्तेषु वर्तेत, ततोऽवयव्यनुपलब्धिः प्रसज्येत, समस्तावयवसंनिकर्षस्याशक्यत्वात्। न हि बहुत्वं समस्तेष्वाश्रयेषु वर्तमानं व्यस्ताश्रयग्रहणेन गृह्यते। अथवावयवशः समस्तेषु वर्तेत, तदाप्यारम्भकावयवव्यतिरेकेणावयविनोऽवयवाः कल्प्येरन्, यैरारम्भकेष्ववयवेष्ववयवशोऽवयवी वर्तेत, कोशावयवव्यतिरिक्तैर्ह्यवयवैरसिः कोशं व्याप्नोति। अनवस्था चैवं प्रसज्येत, तेषु तेष्ववयवेषु वर्तयितुमन्येषामन्येषामवयवानां कल्पनीयत्वात्। * अथ प्रत्यवयवं वर्तेत तदैकत्र व्यापारेऽन्यत्राव्यापारः स्यात्। न हि देवदत्तः स्रुघ्ने संनिधीयमानस्तदहरेव पाटलिपुत्रेऽपि संनिधीयते। युगपदनेकत्र वृत्तावनेकत्वप्रसङ्गः स्यात्। देवदत्तयज्ञदत्तयोरिव स्रुघ्नपाटलिपुत्रनिवासिनोः। गोत्वादिवत्प्रत्येकं परिसमाप्तेर्न दोष इति चेत्—न, तथा प्रतीत्यभावात्। यदि गोत्वादिवत्प्रत्येकं परिसमाप्तोऽवयवी स्यात्, यथा गोत्वं प्रतिव्यक्ति प्रत्यक्षं गृह्यते एवमवयव्यपि प्रत्यवयवं प्रत्यक्षं

---

कारण-अवयव द्रव्योंमें किसप्रकार रहता हुआ स्थित है ? क्या वह समस्त अवयवोंमें रहता है अथवा प्रत्येक अवयवमें ? यदि समस्त अवयवोंमें रहेगा तो अवयवीकी अनुपलब्धि हो जाएगी, क्योंकि समस्त अवयवोंका इन्द्रियके साथ संनिकर्ष नहीं हो सकता, जैसे कि समस्त आश्रयोंमें वर्तमान बहुत्वका किसी एक आश्रयके ग्रहणसे ग्रहण नहीं होता। यदि प्रत्येक अवयवमें रहता हुआ समस्त अवयवोंमें रहेगा तो जिन आरम्भक अवयवोंमें अवयवी अवयवावच्छेदसे रहता है उन आरम्भक अवयवोंसे भिन्न अवयवीके अवयवोंकी कल्पना करनी पड़ेगी। जैसे कि कोशके अवयवोंसे भिन्न अवयवोंसे तलवार कोशको व्याप्त करती है, ऐसी अवस्थामें अनवस्था दोष प्रसक्त होगा, क्योंकि तत् तत् अवयवोंमें रहनेके लिए अन्य अन्य अवयवोंकी कल्पना करनी पड़ेगी। यदि कार्य अवयवी प्रत्येक अवयवमें रहेगा, तो एक स्थानपर व्यापार होनेपर दूसरे स्थानमें व्यापार न होगा, क्योंकि स्रुघ्न ( आगरा ) में रहता हुआ देवदत्त उसी दिन पाटलिपुत्र ( पटना ) में नहीं रह सकता। यदि युगपत् अनेक स्थानोंमें रहेगा, तो स्रुघ्न और पाटलिपुत्र निवासी देवदत्त और यज्ञदत्तके समान उसमें अनेकत्वका प्रसंग आ जाएगा। यदि यह कहो कि गोत्व आदिके समान प्रत्येकमें परिसमाप्ति होनेसे दोष नहीं है, तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि वैसी प्रतीति नहीं होती। यदि गोत्व आदिके समान अवयवी प्रत्येक अवयवमें परिसमाप्त हो, तो जैसे गोत्व प्रत्येक व्यक्तिमें गृहीत होता है, वैसे अवयवी भी प्रत्येक अवयवमें प्रत्यक्ष गृहीत

## सत्यानन्दी-दीपिका

नैयायिक आदिके मतमें समवाय कहा जाता है। सिद्धान्ती—समवाय तन्तु पट आदि समवायियोंसे सम्बद्ध है कि नहीं ? यदि सम्बद्ध है तो समवाय सम्बन्धसे अथवा स्वरूप सम्बन्धसे ? यदि समवाय सम्बन्धसे तो अनवस्था दोष होगा। यदि स्वरूप सम्बन्धसे सम्बद्ध है तो मृद् और घटका भी स्वरूप सम्बन्ध हो सकता है, क्योंकि जैसे समवाय स्वरूप सम्बन्धसे रहता है, वैसे मृद् और घट भी स्वरूप सम्बन्धसे रह सकते हैं, तो समवाय मानना व्यर्थ है। यदि कहो कि समवाय अपने समवायियोंसे सम्बद्ध नहीं है, तो द्रव्य, गुण आदिकी विशिष्ट बुद्धि नहीं होगी, क्योंकि सम्बन्ध ही विशिष्ट बुद्धिका नियामक है। कारण द्रव्यमें कार्य द्रव्य समवाय सम्बन्धसे रहनेमें और भी दोष है—जैसे समस्त अवयवरूप कारण द्रव्यमें कार्य द्रव्य रहता है अथवा प्रत्यवयवमें ? आद्य पक्षमें भी—समस्त अवयवोंमें स्वरूपसे कार्य रहता है अथवा प्रत्येक अवयवमें अलग-अलग। प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि समस्त अवयवोंके प्रत्यक्ष न होनेसे कार्यरूप अवयवी भी प्रत्यक्ष न होगा। द्वितीय पक्ष भी ठीक नहीं है, क्योंकि जैसे म्यानमें अवयवशः रहने वाले तलवारके स्वतन्त्ररूपसे अलग अवयव होते हैं, वैसे ही आरम्भक अवयवोंमें अवयवी तलवार स्थित मान लिया जाय, तो उसके लिए अवयव धारा होनेसे अनवस्था दोष होगा।

* कार्य प्रत्येक अवयवमें रहता है अब यह दूसरे पक्षका 'अथ' आदिसे खण्डन है—एक

गृह्येत, नचैवं नियतं गृह्यते। प्रत्येकपरिसमाप्तौ चावयविनः कार्येणाधिकारात्तस्य चैकत्वाच्छृङ्गेणापि स्तनकार्यं कुर्यादुरसा च पृष्ठकार्यम्। न चैवं दृश्यते। प्रागुत्पत्तेश्च कार्यस्यासत्त्व उत्पत्तिरकर्तृका निरात्मिका च स्यात्। उत्पत्तिश्च नाम क्रिया, सा सकर्तृकैव भवितुमर्हति, गत्यादिवत्। क्रिया च नाम स्यादकर्तृका चेति विप्रतिषिध्येत। घटस्य चोत्पत्तिरुच्यमाना न घटकर्तृका, किं तर्हि ? अन्यकर्तृकेति कल्प्या स्यात्। तथा कपालादीनामप्युत्पत्तिरुच्यमानाऽन्यकर्तृकैव कल्प्येत। तथा च सति घट उत्पद्यत इत्युक्ते कुलालादीनि कारणान्युत्पद्यन्त इत्युक्तं स्यात्। न च लोके घटोत्पत्तिरित्युक्ते कुलालादीनामप्युत्पद्यमानता प्रतीयते, उत्पन्नताप्रतीतेश्च। * अथ स्वकारणसत्तासंबन्ध एवोत्पत्तिरात्मलाभश्च कार्यस्येति चेत्—कथमलब्धात्मकं संबध्येतेति वक्तव्यम् ? सतोर्हि द्वयोः संबन्धः संभवति, न सदसतोरसतोर्वा, अभावस्य च निरुपाख्यत्वात्प्रागुत्पत्तेरिति मर्यादाकरणमनुपपन्नम्। सतां हि लोके क्षेत्रगृहादीनां मर्यादा दृष्टा, नाभावस्य। न हि वन्ध्यापुत्रो राजा बभूव प्राक्पूर्णवर्मणोऽभिषेकादित्ये-

---

होगा, परन्तु ऐसा नियमसे गृहीत नहीं होता। प्रत्येक अवयवमें परिसमाप्त हो तो अवयवीका कार्यके साथ अधिकार ( सम्बन्ध ) होनेसे और उसके एक होनेसे गौ सींगसे स्तनकार्य और उरसे पीठका कार्य करेगी, परन्तु ऐसा देखा नहीं जाता। उत्पत्तिके पूर्व कार्य असत् हो, तो उत्पत्ति कर्तृरहित और निरात्मक ( अकारणात्मक ) हो जायगी। उत्पत्ति तो क्रिया है, वह गति आदि क्रियाके समान सकर्तृक ही हो सकती है। हो क्रिया और फिर हो अकर्तृक यह तो विरुद्ध है। घटकी उच्यमान उत्पत्ति घटकर्तृक नहीं है किन्तु अन्य कर्तृक कल्पना करनी पड़ेगी। उसी प्रकार कपाल आदिकी उच्यमान उत्पत्ति भी अन्यकर्तृक ही कल्पना होगी। ऐसा होनेसे घट उत्पन्न होता है, ऐसा कहनेपर कुलाल आदि कारण उत्पन्न होते हैं, ऐसा कहा जायगा। परन्तु लोकमें घटकी उत्पत्ति, ऐसा कहनेसे कुलाल आदिकी भी उत्पद्यमानता प्रतीत नहीं होती, किन्तु उनमें उत्पन्नता प्रतीत होती है। यदि कहो कि अपने कारण अथवा अपनी सत्ताके साथ सम्बन्ध ही कार्यकी उत्पत्ति और स्वरूप प्राप्ति है, तो यह कहना चाहिए कि जिसने आत्मलाभ ही प्राप्त नहीं किया हो वह कारणके साथ कैसे सम्बद्ध होगा ? क्योंकि दो सत् पदार्थोंका ही सम्बन्ध सम्भव है, सत् और असत् अथवा दोनों असत्का सम्बन्ध संभव नहीं है। अभावके असत्-तुच्छ होनेसे उसमें 'उत्पत्तिके पूर्व' ऐसी मर्यादा करना युक्त नहीं है, कारण कि लोकमें सत् क्षेत्र, गृह आदि पदार्थोंकी [ उत्पत्तिके पूर्व या अनन्तर ] मर्यादा देखी जाती है, किन्तु अभावकी नहीं। पूर्णवर्माके राज्याभिषेकके पूर्व वन्ध्यापुत्र राजा था इस प्रकारकी मर्यादा करनेसे असत्-तुच्छ

## सत्यानन्दी-दीपिका

तन्तुरूप अवयवमें जब पट रहता है तब अन्य तन्तुरूप अवयवोंमें पट नहीं रह सकेगा, यदि रहेगा तो अनेक हो जायगा, क्योंकि एक तन्तुमें एक पट तो अनेक तन्तुओंमें अनेक पट। पूर्वपक्षी—जैसे एक ही समय घट आदि अनेक व्यक्तियोंमें वर्तमान घटत्व आदि जातिमें अनेकत्व दोष नहीं है, वैसे अनेक तन्तु व्यक्तिमें वर्तमान पटरूप अवयवीमें भी अनेकत्व दोष नहीं होगा। सिद्धान्ती—जातिके समान अवयवीकी वृत्ति असिद्ध है, इसलिये उक्त दोष पूर्ववत् ही है। यथा देवदत्त अपना अध्ययन आदि कार्य ग्राम अथवा अरण्यमें करता है तथा गौ अवयवी भी अपना दूध आदि कार्य शृङ्ग आदिसे संपादित करे, क्योंकि एक अवयवमें अवयवी विद्यमान है, इसलिये अवयवीके समस्त कार्य उस एक अवयवसे होंगे, परन्तु ऐसा होता नहीं है।

* उत्पद्यमान पदार्थकी प्रथम विक्रियाका नाम उत्पत्ति है। वह कार्यकी उत्पत्ति अपने कारणमें अपना समवाय है अथवा अपनेमें सत्ताका समवाय है? इस प्रकार तार्किकमतसे 'अथ' इत्यादिसे शङ्का करते हैं। पूर्वपक्षी—हमारे मतमें सर्वत्र सर्वदा कार्य असत् नहीं है, किन्तु उत्पत्तिके

वंजातीयकेन मर्यादाकरणेन, निरुपाख्यो वन्ध्यापुत्रो राजा बभूव भवति भविष्यतीति वा विशेष्यते। यदि च वन्ध्यापुत्रोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वमभविष्यत्तत इदमप्युपापत्स्यत-कार्याभावोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वं भविष्यतीति। वयं तु पश्यामो वन्ध्यापुत्रस्य कार्याभावस्य चाभावत्वाविशेषाद्यथा वन्ध्यापुत्रः कारकव्यापारादूर्ध्वं न भविष्यत्येवं कार्याभावोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वं न भविष्यतीति। * नन्वेवं सति कारकव्यापारोऽनर्थकः प्रसज्येत। यथैव हि प्राक्सिद्धत्वात्कारणस्वरूपसिद्धये न कश्चिद्व्याप्रियते, एवं प्राक्सिद्धत्वात्तदनन्यत्वाच्च कार्यस्य स्वरूपसिद्धयेऽपि न कश्चिद्व्याप्रियते च। अतः कारकव्यापारार्थवत्त्वाय मन्यामहे प्रागुत्पत्तेरभावः कार्यस्येति चेत्, नैष दोषः, यतः कार्याकारेण कारणं व्यवस्थापयतः कारकव्यापारस्यार्थवत्त्वमुपपद्यते, कार्याकारोऽपि कारणस्यात्मभूत एवानात्मभूतस्यानारभ्यत्वादित्यभाणि। न च विशेषदर्शनमात्रेण वस्त्वन्यत्वं भवति। नहि देवदत्तः संकोचितहस्तपादः प्रसारितहस्तपादश्च विशेषेण दृश्यमानोऽपि वस्त्वन्यत्वं गच्छति, स एवेति प्रत्यभिज्ञानात्। तथा प्रतिदिनमनेकसंस्थानानामपि पित्रादीनां न वस्त्वन्यत्वं भवति, मम पिता मम भ्राता मम पुत्र इति प्रत्यभिज्ञानात्। * जन्मोच्छेदानन्तरितत्वात्तत्र युक्तं नान्यत्रेति चेत्-

---

वन्ध्यापुत्र राजा था, है, होगा इस प्रकार विशेषणोंसे विशेषित नहीं होता। यदि वन्ध्यापुत्र भी कारक व्यापारके अनन्तर होता तो यह भी उपपन्न होता कि असत् कार्य भी कारक व्यापारके अनन्तर होगा। हम तो ऐसा देखते हैं कि वन्ध्यापुत्र और कार्याभावमें अभावत्व समान होनेसे जैसे कारक व्यापारके अनन्तर वन्ध्यापुत्र नहीं होता, वैसे असत् कार्य भी कारक व्यापारके अनन्तर नहीं होगा। परन्तु ऐसा होनेपर-उत्पत्तिके पूर्व कार्य सत् होनेपर तो कारक व्यापार निष्फल हो जायगा। जैसे पूर्वमें ही सिद्ध होनेसे कारणके स्वरूप सिद्धिके लिए कोई व्यापार नहीं करता, वैसे ही उत्पत्तिके पूर्व सिद्ध होनेसे और कारणसे अनन्य होनेसे कार्यके स्वरूपसिद्धिके लिए भी कोई व्यापार नहीं करेगा। परन्तु व्यापार तो करता है, इससे कारकव्यापारकी सार्थकताके लिए उत्पत्तिके पूर्व कार्यका अभाव हम मानते हैं। ऐसा यदि कहो तो यह दोष नहीं है, क्योंकि कार्यरूपसे कारणको व्यवस्थापित करनेवालेको कारक व्यापारमें प्रयोजनवत्त्व उपपन्न होता है। कार्यका आकार भी कारणका आत्मभूत-स्वरूपभूत ही है, क्योंकि जो कार्य कारणात्मक नहीं होता वह उससे आरम्भ भी नहीं होता, ऐसा कहा है, और विशेष दर्शनमात्रसे पदार्थ कोई अन्य नहीं हो जाता। संकुचित हस्तपाद और प्रसारित हस्तपाद देवदत्त कुछ विशेषरूपसे दृश्यमान होनेपर भी अन्य वस्तु नहीं हो जाता, क्योंकि वही है, ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है, उसी प्रकार प्रतिदिन पिता आदि अनेक आकृतियोंमें कुछ विशेषता आनेपर भी वे अन्य वस्तु नहीं हो जाते, क्योंकि मेरा पिता, मेरा भ्राता, मेरा पुत्र ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है। यदि कहो कि जन्म और मरणका व्यवधान न होनेसे पिता आदिमें ऐसी

## सत्यानन्दी-दीपिका

पूर्व और नाशके अनन्तर असत् है, मध्यमें तो सत् ही है। उस अत्यन्त असत् वन्ध्यापुत्र आदिसे हमारे कार्यमें भेद है। इसलिए उनका कारणके साथ सम्बन्ध हो सकता है। सिद्धान्ती—'कथम्' आदिसे इसका समाधान करते हैं।

* परन्तु तार्किकसे दिया गया यह ( कारकव्यापार व्यर्थ ) दोष तो सत्कार्यवादी सांख्यमतमें हो सकता है, क्योंकि उसके मतमें अभिव्यक्ति भी सत् है। अद्वैतवादीके मतमें तो यह दोष नहीं है, क्योंकि कार्यरूपसे कारणमें विशेष अवस्थाको सम्पन्न करना ही कारकव्यापारकी सार्थकता है। उससे कोई वस्तु भिन्न नहीं हो जाती। जैसे तन्तुओंमें तन्तुवाहक आदि द्वारा आतान वितानकर पटरूप विशेष अवस्थाको सम्पन्न करनेसे तन्तुओंसे पट भिन्न वस्तु नहीं है, वे ही तन्तु हैं, ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है।

* यद्यपि प्रतिदिन पिता आदिके देहकी अवस्थाका परिवर्तन होता है, तो भी देहके जन्म

न, क्षीरादीनामपि दध्याद्याकारसंस्थानस्य प्रत्यक्षत्वात्। अदृश्यमानानामपि वटधानादीनां समानजातीयावयवान्तरोपचितानामंकुरादिभावेन दर्शनगोचरतापत्तौ जन्मसंज्ञा। तेषामेवावयवानामपचयवशाददर्शनापत्तावुच्छेदसंज्ञा। तत्रेदृग्जन्मोच्छेदान्तरितत्वाच्चेदसतः सत्त्वापत्तिः सतश्चासत्त्वापत्तिस्तथा सति गर्भवासिन उत्तानशायिनश्च भेदप्रसङ्गः। तथा च बाल्ययौवनस्थाविरेष्वपि भेदप्रसङ्गः, पित्रादिव्यवहारलोपप्रसङ्गश्च। एतेन क्षणभङ्गवादः प्रतिवदितव्यः। यस्य पुनः प्रागुत्पत्तेरसत्कार्यं तस्य निर्विषयः कारकव्यापारः स्यात्, अभावस्य विषयत्वानुपपत्तेराकाशहननप्रयोजनखड्गाद्यनेकायुधप्रयुक्तिवत्। समवायिकारणविषयः कारकव्यापारः स्यादिति चेत्—न, अन्यविषयेण कारकव्यापारेणान्यनिष्पत्तेरतिप्रसङ्गात्। समवायिकारणस्यैवात्मातिशयः कार्यमिति चेत्—न, सत्कार्यतापत्तेः। *तस्मात्क्षीरादीन्येव द्रव्याणि दध्यादिभावेनावतिष्ठमानानि कार्याख्यां लभन्त इति न कारणादन्यत्कार्यं वर्षशतेनापि शक्यं निश्चेतुम्। तथा मूलकारणमेवान्त्यात्कार्यात्तेन तेन कार्याकारेण नटवत्सर्वव्यवहारास्पदत्वं प्रतिपद्यते। एवं युक्तेः कार्यस्य प्रागुत्पत्तेः सत्त्वमनन्यत्वं च कारणादवगम्यते। शब्दान्तराच्चैतदवगम्यते। पूर्वसूत्रेऽसद्व्यपदेशिनः शब्द-

---

प्रत्यभिज्ञा होना युक्त है, अन्यत्र नहीं, तो युक्त नहीं है, क्योंकि दूध आदि भी दही आदि आकार विशेषमें प्रत्यक्ष हैं। अदृश्यमान वटबीज आदि भी अन्य समानजातीय अवयवोंसे वृद्धिको पाकर अंकुर आदि भावसे दृष्टिगोचर होनेपर उनकी जन्म संज्ञा होती है, उन्हीं अवयवोंके क्षय होनेसे अदर्शनता प्राप्त होनेपर उच्छेद-मरण संज्ञा होती है। उनमें ऐसे जन्म और मरणका व्यवधान होनेसे यदि असत्को सत्की प्राप्ति और सत्को असत्की प्राप्ति हो, तो ऐसा होनेपर गर्भवासी उत्तान होकर शयन करने वालोंमें भी भेदप्रसंग होगा। एवं बाल्य, यौवन और वार्द्धक्यमें भी भेदका प्रसंग आ जायगा, पिता आदि व्यवहारका लोप प्रसंग होगा। इससे क्षणभङ्गवादका भी प्रत्याख्यान समझना चाहिए। परन्तु जिसके मतमें उत्पत्तिके पूर्व कार्य असत् है उसके मतमें आकाशको मारनेके लिए खड्ग आदि अनेक आयुधोंके प्रयोगके समान कारकव्यापार निर्विषयक होना चाहिए, क्योंकि अभाव विषय नहीं हो सकता। यदि कहो कि समवायिकारणविषयक कारकव्यापार होगा, तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि अन्य विषयक कारकव्यापारसे अन्यकी निष्पत्ति होनेसे अतिप्रसङ्ग हो जायगा। यदि कहो कि समवायिकारणका ही आत्मातिशय कार्य है, तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि सत्कार्यवाद प्रसक्त हो जायगा। इसलिए दूध आदि पदार्थ दधि आदिके रूपसे अवस्थित हुए कार्यसंज्ञाको प्राप्त होते हैं, कारणसे कार्य भिन्न है ऐसा सौ वर्षमें भी निश्चय नहीं किया जा सकता। उसी प्रकार मूलकारण ही अन्तिम कार्य पर्यन्त तत् तत् कार्यके रूपसे नटके समान सब व्यवहारोंका आश्रय प्राप्त होता है। इस प्रकार उत्पत्तिके पूर्व कार्यकी सत्ता और कारणसे अनन्यता युक्तिसे अवगत होती हैं। और 'शब्दान्तरात्' अर्थात् अन्य श्रुतिसे भी यही अवगत होता है। पूर्व सूत्रमें असत्का कथन करनेवाला [असदेवेदमग्र आसीत्] शब्द-श्रुति उदाहृत है,

## सत्यानन्दी-दीपिका

और नाश प्रतिदिन नहीं होते, इसलिए देहका अभेद मानना युक्त है। परन्तु मृत्तिकाका नाश होनेपर घट उत्पन्न होता है, इसप्रकार जन्म और नाश विरुद्ध धर्म होनेसे कार्य और कारणमें अभेद युक्त नहीं है? सि०—यह ठीक नहीं है, क्योंकि दधि, घट आदि कार्योंमें दूध और मृत्तिका आदि अनुगत प्रतीत होते हैं, और अंकुर आदिमें भी बीजके अवयवों की अनुवृत्ति है, इससे कारणके जन्म और नाश नहीं होते, किन्तु अवयवोंकी वृद्धि और क्षय होनेसे उसमें जन्म और नाशका व्यवहार होता है। जन्म और नाशरूप हेतुसे भी वस्तुके स्वरूपमें भेद नहीं होता, अन्यथा सब व्यवहार लुप्त हो जाएंगे।

* इस प्रकार युक्तिसे और 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' इत्यादि अन्य श्रुतियोंसे यह सिद्ध होता है

स्योदाहृतत्वात्ततोऽन्यः सद्व्यपदेशीशब्दः शब्दान्तरम्—'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्' इत्यादि। 'तद्धैक आहुरसदेवेदमग्र आसीत्' इति चासत्पक्षमुपक्षिप्य 'कथमसतः सज्जायेत' इत्याक्षिप्य 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' (छा० ६।२।१) इत्यवधारयति। तत्रेदंशब्दवाच्यस्य कार्यस्य प्रागुत्पत्तेः सच्छब्दवाच्येन कारणेन सामानाधिकरण्यस्य श्रूयमाणत्वात्सत्त्वानन्यत्वे प्रसिध्यतः। यदि तु प्रागुत्पत्तेरसत्कार्यं स्यात्पश्चाच्चोत्पद्यमानं कारणे समवेयात्तदाऽन्यत्कारणात्स्यात्, तत्र 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' (छा० ६।१।३) इतीयं प्रतिज्ञा पीड्येत। सत्त्वानन्यत्वावगतेस्त्वियं प्रतिज्ञा समर्थ्यते ॥ १८ ॥

## पटवच्च ॥ १९ ॥

पदच्छेद—पटवत्, च।

सूत्रार्थ—जैसे संवेष्टित और प्रसारित एक ही वस्त्रमें तत् तत् समयमें विलक्षणता प्रतीत होनेपर भी वस्त्रमें कोई भेद नहीं आता, वैसे मृद् और घटमें भी भेद नहीं है।

यथा च संवेष्टितः पटो न व्यक्तं गृह्यते—किमयं पटः किं वाऽन्यद्‍द्रव्यमिति। स एव प्रसारितो यत्संवेष्टितं द्रव्यं तत्पट एवेति प्रसारणेनाभिव्यक्तो गृह्यते। यथा च संवेष्टनसमये पट इति गृह्यमाणोऽपि न विशिष्टायामविस्तारो गृह्यते, स एव प्रसारणसमये विशिष्टायामविस्तारो गृह्यते न संवेष्टितरूपादन्योऽयं भिन्नः पट इति। एवं तन्त्वादिकारणावस्थं पटादिकार्यमस्पष्टं सत् तुरीवेमकुविन्दादिकारकव्यापारादिभिर्व्यक्तं स्पष्टं गृह्यते। अतः संवेष्टितप्रसारितपटन्यायेनैवानन्यत्कारणात्कार्यमित्यर्थः ॥ १९ ॥

## यथा च प्राणादिः ॥ २० ॥

---

इससे अन्य सत्‌का कथन करनेवाली श्रुति, व 'सदेव सोम्य०' ( हे प्रियदर्शन ! उत्पत्तिके पूर्व यह एक अद्वितीय ही सत् था ) इत्यादि दूसरी श्रुतियाँ हैं। 'तद्धैक०' ( कुछ एक कहते हैं कि उत्पत्तिके पूर्व यह असद्रूप ही था ) इस प्रकार असत् पक्षका उपक्षेप ( उत्थान ) कर 'कथमसतः०' ( असत्‌से सत् कैसे उत्पन्न होगा ? ) ऐसा आक्षेपकर 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' ( हे सोम्य ! उत्पत्तिके पूर्व यह सद्रूप ही था ) इस प्रकार श्रुति निर्णय करती है। इस श्रुतिमें 'इदम्' शब्द वाच्य कार्यका उत्पत्तिके पूर्व 'सत्' शब्द वाच्य कारणके साथ सामानाधिकरण्य श्रूयमाण है, इससे सत्त्व और अनन्यत्व स्पष्ट सिद्ध होते हैं। यदि उत्पत्तिके पूर्व कार्य असत् हो और पश्चात् उत्पन्न होकर कारणमें समवेत हो, तो कारणसे अन्य होगा। ऐसा होनेपर 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' ( जिससे अश्रुत भी श्रुत हो जाता है ) यह प्रतिज्ञा बाधित हो जायगी। कार्यके सत्त्व और अनन्यत्वकी अवगतिसे इस प्रतिज्ञाका समर्थन होता है ॥ १८ ॥

जैसे लपेटा हुआ वस्त्र स्पष्टरूपसे गृहीत नहीं होता कि क्या यह पट है अथवा कोई अन्य पदार्थ ? वह फैला देनेपर जो संवेष्टित द्रव्य पदार्थ था वह वस्त्र ही है इस प्रकार फैला देनेसे स्पष्ट गृहीत होता है। और जिस प्रकार संवेष्टनके समयमें यह पट है, ऐसा गृह्यमाण होनेपर भी विशिष्ट लम्बाई और चौड़ाई गृहीत नहीं होती, परन्तु प्रसारण समयमें वही विस्तार और आयाम गृहीत होते हैं किन्तु संवेष्टितरूपसे भिन्न यह दूसरा पट है ऐसा गृहीत नहीं होता। उसी प्रकार तन्तु कारणरूपसे स्थित पट आदि कार्य अस्पष्ट होता हुआ तुरी, वेम, कुविन्द ( जुलाहा ) आदि कारक व्यापार आदिसे व्यक्त होकर स्पष्ट गृहीत होता है। इसलिए संवेष्टित और प्रसारित पटन्यायसे ही कार्य कारणसे अभिन्न है, ऐसा अर्थ है ॥ १९ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

कि उत्पत्तिके पूर्व कार्य सत् है और कारणसे अनन्य है। ऐसा माननेसे 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' यह प्रतिज्ञा भी सिद्ध होती है ॥ १८ ॥

पदच्छेद—यथा, च, प्राणादिः ।

सूत्रार्थ—जैसे प्राणायाम आदिसे निरुद्ध प्राण, अपान आदि द्वारा कार्य भिन्न होनेपर भी उनमें भेद नहीं है, वैसे कार्यमें भेद होनेपर भी कारणके अनन्यत्वमें कोई विरोध नहीं है

यथा च लोके प्राणापानादिषु प्राणभेदेषु प्राणायामेन निरुद्धेषु कारणमात्रेण रूपेण वर्तमानेषु जीवनमात्रं कार्यं निर्वर्त्यते, नाकुञ्चनप्रसारणादिकं कार्यान्तरम् । तेष्वेव प्राणभेदेषु पुनः प्रवृत्तेषु जीवनादधिकमाकुञ्चनप्रसारणादिकमपि कार्यान्तरं निर्वर्त्यते, न च प्राणभेदानां प्रभेदवतः प्राणादन्यत्वं, समीरणस्वभावाविशेषात् । एवं कार्यस्य कारणादनन्यत्वम् । अतश्च कृत्स्नस्य जगतो ब्रह्मकार्यत्वात्तदनन्यत्वाच्च सिद्धैषा श्रौती प्रतिज्ञा 'येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्' ( छा० ६।१।३ ) इति ॥ २० ॥

( ७ [1]इतरव्यपदेशाधिकरणम् सू० २१-२३ )

## इतरव्यपदेशाद्धिताकरणादिदोषप्रसक्तिः ॥२१॥

पदच्छेद—इतरव्यपदेशात्, हिताकरणादिदोषप्रसक्तिः ।

सूत्रार्थ—( इतरव्यपदेशात् ) 'तत्त्वमसि' इत्यादि श्रुतिसे इतर-जीवमें ब्रह्मत्व व्यपदेश है अथवा 'अनेन जीवेनात्मना०' इत्यादि श्रुतिसे ब्रह्ममें जीवत्व व्यपदेश है, इससे ब्रह्म स्रष्टा हो, तो जीव स्रष्टा हुआ, अतः ( हिताकरणादिदोषप्रसक्तिः ) ब्रह्मको अपने अहित-जरा, मरण आदि अनेक अनर्थ करणरूप दोषोंकी प्रसक्ति होगी, इससे चेतन ब्रह्म जगत्का कारण नहीं हो सकता ।

अन्यथा पुनश्चेतनकारणवाद आक्षिप्यते । चेतनाद्धि जगत्प्रक्रियायामाश्रीयमाणायां हिताकरणादयो दोषाः प्रसज्यन्ते । कुतः ? इतरव्यपदेशात् । इतरस्य शारीरस्य ब्रह्मात्मत्वं व्यपदिशति श्रुतिः—'स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो' (छा० ६।८।७) इति प्रतिबोधनात् । यद्वा इतरस्य च ब्रह्मणः शारीरात्मत्वं व्यपदिशति 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्'(तै० २।६)इति स्रष्टुरेवाविकृतस्य ब्रह्मणः कार्यानुप्रवेशेन शारीरात्मत्वप्रदर्शनात् । 'अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य

---

और जैसे लोकमें प्राण, अपान आदि प्राणभेदोंके प्राणायाम द्वारा निरुद्ध होनेपर और कारणरूपसे विद्यमान होनेपर जीवनमात्र कार्य संपादित होता है, किन्तु आकुञ्चन ( सिकुड़ना ) प्रसारण आदि अन्य कार्य नहीं होते । परन्तु उन्हीं प्राणभेदोंके पुनः प्रवृत्त होनेपर जीवनसे अधिक आकुञ्चन, प्रसारण आदि अन्य कार्य भी संपादित होते हैं । भेद विशिष्ट प्राणसे प्राणभेद भिन्न नहीं है, क्योंकि समीरण स्वभाव-वायुका स्वभाव सबमें समान है । इस प्रकार कार्य कारणसे अनन्य है । इससे सम्पूर्ण जगत् ब्रह्मका कार्य होनेसे और उससे अनन्य होनेसे 'येनाश्रुतं०' ( जिसके श्रवणसे अश्रुत श्रुत हो जाता है, मनन न किया हुआ मनन किया हुआ हो जाता है और अविज्ञात विज्ञात हो जाता है ) यह श्रुति प्रतिपादित प्रतिज्ञा सिद्ध होती है ॥ २० ॥

चेतनकारणवाद पर प्रकारान्तरसे पुनः आक्षेप किया जाता है—चेतनसे ही जगत्की सृष्टिका आश्रयण करनेपर हिताकरण आदि दोष प्रसक्त होंगे, किससे ? इससे कि इतरका व्यपदेश है । इतर-जीवात्माका ब्रह्मात्मरूपसे श्रुति व्यपदेश करती है, क्योंकि 'स आत्मा०' (वह आत्मा है, हे श्वेतकेतु ! वह तू है) ऐसा बोध कराती है अथवा इतर-ब्रह्मका जीवात्मरूपसे व्यपदेश करती है, कारण कि 'तत्सृष्ट्वा०' ( उसकी रचनाकर उसमें अनुप्रवेश किया ) इसप्रकार स्रष्टा अविकृत ब्रह्मको ही कार्यमें अनुप्रवेश द्वारा जीवात्मरूप दिखलाया है । 'अनेन जीवेनात्मना०' ( मैं इस जीवात्मरूपसे इन तीनों देवताओंमें अनु-

---

[1]—उक्त न्यायसे जीव और ब्रह्मका अनन्यत्व होनेसे जीवके अहितकरण आदि धर्म ब्रह्ममें प्रसक्त होंगे ? इस प्रकार आक्षेप संगतिसे इस अधिकरणका आरम्भ है ।

नामरूपे व्याकरवाणि' ( छा० ६।३।२ ) इति च परा देवता जीवमात्मशब्देन व्यपदिशन्ती न ब्रह्मणो भिन्नः शारीर इति दर्शयति तस्माद्यद्ब्रह्मणः स्रष्टृत्वं तच्छारीरस्यैवेति। अतः स स्वतन्त्रः कर्ता सन् हितमेवात्मनः सौमनस्यकरं कुर्यान्नाहितं जन्ममरणजरारोगाद्यनेकानर्थजालम्; नहि कश्चिदपरतन्त्रो बन्धनागारमात्मनः कृत्वाऽनुप्रविशति। न च स्वयमत्यन्तनिर्मलः सन्नत्यन्तमलिनं देहमात्मत्वेनोपेयात्। कृतमपि कथंचिद्यद्दुःखकरं तदिच्छया जह्यात्। सुखकरं चोपाददीत। स्मरेच्च मयेदं जगद्बिम्बं विचित्रं विरचितमिति। सर्वो हि लोकः स्पष्टं कार्यं कृत्वा स्मरति—मयेदं कृतमिति। यथा च मायावी स्वयं प्रसारितां मायामिच्छयाऽनायासेनैवोपसंहरति, एवं शारीरोऽपीमां सृष्टिमुपसंहरेत्। स्वमपि तावच्छरीरं शारीरो न शक्नोत्यनायासेनोपसंहर्तुम्। एवं हितक्रियाद्यदर्शनादन्याय्या चेतनाज्जगत्प्रक्रियेति गम्यते ॥ २१ ॥

## अधिकं तु भेदनिर्देशात् ॥२२॥

पदच्छेद—अधिकम्, तु, भेदनिर्देशात्।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है। ( अधिकम् ) जीवसे भिन्न सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् ब्रह्म जगत्का स्रष्टा है, इसलिए उसमें हिताकरण आदि दोष नहीं हैं, ( भेदनिर्देशात् ) क्योंकि 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि श्रुतिसे कल्पित भेदका निर्देश है।

* तुशब्दः पक्षं व्यावर्तयति। यत्सर्वज्ञं सर्वशक्ति ब्रह्म नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावं शारीरादधिकमन्यत्, तद्वयं जगतः स्रष्टृ ब्रूमः। न तस्मिन्हिताकरणादयो दोषाः प्रसज्यन्ते। न हि तस्य हितं किंचित्कर्तव्यमस्त्यहितं वा परिहर्तव्यम्, नित्यमुक्तस्वभावत्वात्। न च तस्य ज्ञानप्रतिबन्धः शक्तिप्रतिबन्धो वा क्वचिदप्यस्ति, सर्वज्ञत्वात्सर्वशक्तित्वाच्च। शारीरस्त्वने-

---

प्रवेशकर नाम और रूपकी अभिव्यक्ति करूँ ) इसप्रकार परदेवता जीवका आत्मशब्दसे व्यपदेश करता हुआ शारीर ब्रह्मसे भिन्न नहीं, ऐसा दिखलाता है। इससे ( जीव और ब्रह्मका अभेद होनेसे ) जो ब्रह्मका स्रष्टृत्व है वह शारीरका ही है। इस लिए वह स्वतन्त्र कर्ता होकर मनोऽनुकूल अपना हित ही करेगा। जन्म, मरण, जरा, रोग आदि अनेक प्रकारका अनर्थ समूहरूप अहित नहीं करेगा, क्योंकि स्वतन्त्र होकर कोई भी अपने लिए स्वयं बन्धनगृह बनाकर उसमें प्रवेश नहीं करता। उसीप्रकार स्वयं अत्यन्त निर्मल होकर अत्यन्त मलिन देहको आत्मरूपसे प्राप्त नहीं करता। किसी प्रकार जो दुःखकर कुछ किया भी तो उसका इच्छानुसार त्यागकर देता और सुखकरका ग्रहण करता, और ऐसा स्मरण करता कि मैंने यह विचित्र जगद्बिम्ब रचा है, क्योंकि सब लोग कार्यकर यह मैंने किया है, ऐसा स्पष्ट स्मरण करते हैं। जैसे मायावी अपनी फैलाई हुई मायाका इच्छानुसार विना परिश्रम ही उपसंहार करता है, वैसे ही शारीर भी इस सृष्टिका उपसंहार करता, परन्तु शारीर तो अपने शरीरका भी अनायास उपसंहार करनेमें समर्थ नहीं है। इसप्रकार हितक्रिया आदिके अदर्शनसे यह ज्ञात होता है कि चेतनसे जगत्की प्रक्रिया मानना अन्याय-अयुक्त है ॥ २१ ॥

'तु' शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है। जो सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, नित्य, शुद्ध, बुद्ध और मुक्तस्वभाव ब्रह्म जीवसे अधिक-भिन्न है, उसे हम जगत्का स्रष्टा कहते हैं। उसमें हिताकरण-हित न करना आदि दोष प्रसक्त नहीं होते, क्योंकि उसे न तो कोई अपना हित कर्तव्य है और न अहित परिहार्य है, कारण कि वह नित्य मुक्त स्वभाव है। सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान् होनेसे उसके ज्ञानका

### सत्यानन्दी-दीपिका

* जैसे बिम्ब और प्रतिबिम्बमें कल्पित भेद माना गया है, वैसे ही जीव और ब्रह्ममें कल्पित भेद है। इससे ब्रह्म और जीवसे भिन्न सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् है, इससे न जीवके धर्मोंको ब्रह्ममें प्रसक्ति है

वंविधः। तस्मिन्प्रसज्यन्ते हिताकरणादयो दोषाः न तु तं वयं जगतः स्रष्टारं ब्रूमः। कुत एतत्? भेदनिर्देशात्। 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' (बृ० २।४।५), 'सोऽन्वेष्टव्यः सः विजिज्ञासितव्यः' (छा० ८।७।१), 'सता सोम्य तदा संपन्नो भवति' (छा० ६।८।१), 'शारीर आत्मा प्राज्ञेनात्मनान्वारूढः' (बृ० ४।३।३५) इत्येवंजातीयकः कर्तृकर्मादिभेदनिर्देशो जीवादधिकं ब्रह्म दर्शयति। नन्वभेदनिर्देशोऽपि दर्शितः—'तत्त्वमसि' इत्येवंजातीयकः। कथं भेदाभेदौ विरुद्धौ संभवेयाताम्? नैष दोषः, आकाशघटाकाशन्यायेनोभयसंभवस्य तत्र तत्र प्रतिष्ठापितत्वात्। अपि च यदा तत्त्वमसीत्येवंजातीयकेनाभेदनिर्देशेनाभेदः प्रतिबोधितो भवति, अपगतं भवति तदा जीवस्य संसारित्वं ब्रह्मणश्च स्रष्टृत्वम्, समस्तस्य मिथ्याज्ञान-विजृम्भितस्य भेदव्यवहारस्य सम्यग्ज्ञानेन बाधितत्वात्। तत्र कुत एव सृष्टिः? कुतो वा हिताकरणादयो दोषाः? अविद्याप्रत्युपस्थापितनामरूपकृतकार्यकरणसंघातोपाध्यविवेक-कृता हि भ्रान्तिर्हिताकरणादिलक्षणः संसारो न तु परमार्थतोऽस्तीत्यसकृदवोचाम। जन्म-मरणच्छेदनभेदनाद्यभिमानवत्। अबाधिते तु भेदव्यवहारे 'सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः' इत्येवंजातीयकेन भेदनिर्देशेनावगम्यमानं ब्रह्मणोऽधिकत्वं हिताकरणादिदोषप्रसक्तिं निरुणद्धि ॥ २२ ॥

**अश्मादिवच्च तदनुपपत्तिः ॥ २३ ॥**

पदच्छेद—अश्मादिवत्, च, तदनुपपत्तिः।

सूत्रार्थ—( अश्मादिवच्च ) एक पृथिवीसे उत्पन्न हुए पत्थरोंमें जैसे वज्र, वैडूर्य आदि

---

प्रतिबन्ध अथवा शक्तिका प्रतिबन्ध कहीं भी नहीं है। परन्तु जीव तो ऐसा नहीं है, अतः उसमें अहित करना आदि दोष प्रसक्त होते हैं। परन्तु हम उसको जगत्का स्रष्टा नहीं कहते हैं। यह क्यों? श्रुतिमें भेदका निर्देश होनेसे। यथा 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्य०' (अयी मैत्रेयी! आत्मा द्रष्टव्य (दर्शनार्ह) है, इसलिए उसका श्रवण करना चाहिए, मनन करना चाहिए, निदिध्यासन करना चाहिए) 'सोऽन्वेष्टव्यः' ( वह अन्वेष्टव्य और विशेष जिज्ञासितव्य है ) 'सता सोम्य०' ( हे सोम्य! सुषुप्तिमें सत्के साथ सम्पन्न हो जाता है ) 'शारीर आत्मा०' ( मरणकालमें यह जीवात्मा परमात्मासे अधिष्ठित हो शब्द करता हुआ जाता है ) इसप्रकारके कर्तृ-कर्म आदि भेदका निर्देश जीवसे भिन्न ब्रह्मको दिखलाता है। परन्तु 'तत्त्वमसि' इसप्रकारका अभेद निर्देश भी दिखलाया गया है तो पुनः परस्पर विरुद्ध भेद और अभेदका कैसे संभव होगा? यह दोष नहीं है, क्योंकि महाकाश और घटाकाश-न्यायसे तत् तत् स्थानोंमें दोनोंका संभव प्रतिष्ठापित किया गया है, और जब 'तत्त्वमसि' इसप्रकारके अभेद निर्देशसे [ जीव ] अभेद प्रतिबोधित होता है तब जीवका संसारित्व और ब्रह्मका स्रष्टृत्व निवृत्त हो जाता है, क्योंकि मिथ्याज्ञानसे फैले हुए समस्त भेद व्यवहारका सम्यग्ज्ञानसे बाध हो जाता है, तो ऐसी स्थितिमें सृष्टि कैसे और हिताकरण आदि दोष कैसे? हिताकरण आदिरूप संसार अविद्यासे प्रत्युपस्थापित नाम और रूपकृत शरीर और इन्द्रिय संघातरूप उपाधिके अविवेकसे उत्पन्न हुई भ्रान्ति है, परमार्थसे नहीं है, ऐसा अनेकवार हम कह चुके हैं। जैसे कि शरीरके जन्म-मरण, छेदन-भेदन आदिकी आत्मामें अभिमानसे प्रतीति होती है। परन्तु भेदव्यवहारके अबाधित होनेपर 'सोऽन्वेष्टव्यः स विजिज्ञासितव्यः' इसप्रकारके भेदनिर्देशसे अवगत हुआ ब्रह्मगत भेद हिताकरण आदि दोषोंकी प्रसक्तिको रोकता है ॥ २२ ॥

सत्यानन्दी-दीपिका

और न ब्रह्मके धर्मोंकी जीवमें प्रसक्ति है। 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि श्रुतियाँ ब्रह्म और जीवमें कल्पित भेदको लेकर सार्थक होती हैं ॥ २२ ॥

भेदसे विचित्रता है, वैसे ब्रह्मके कार्योंका स्वरूप वैचित्र्य युक्त है, अतः ( तदनुपपत्तिः ) अन्य कल्पित दोषकी उपपत्ति नहीं है।

ॐ यथा च लोके पृथिवीत्वसामान्यान्वितानामप्यश्मनां केचिन्महार्हा मणयो वज्रवैडूर्यादयोऽन्ये मध्यमवीर्याः सूर्यकान्तादयोऽन्ये प्रहीणाः श्ववायसप्रक्षेपणार्हाः पाषाणा इत्यनेकविधं वैचित्र्यं दृश्यते। यथा चैकपृथिवीव्यपाश्रयाणामपि बीजानां बहुविधं पत्रपुष्पफलगन्धरसादिवैचित्र्यं चन्दनकिंपाकचंपकादिषूपलक्ष्यते, यथा चैकस्याप्यन्नरसस्य लोहितादीनि केशलोमादीनि च विचित्राणि कार्याणि भवन्ति, एवमेकस्यापि ब्रह्मणो जीवप्राज्ञपृथक्त्वं कार्यवैचित्र्यं चोपपद्यत इत्यतस्तदनुपपत्तिः, परपरिकल्पितदोषानुपपत्तिरित्यर्थः। श्रुतेश्च प्रामाण्याद्विकारस्य च वाचारम्भणमात्रत्वात्स्वप्नदृश्यभाववैचित्र्यवच्चेत्यभ्युच्चयः॥ २३॥

( ८ उपसंहारदर्शनाधिकरणम् सू० २४-२५ )

## उपसंहारदर्शनान्नेति चेन्न क्षीरवद्धि ॥ २४ ॥

पदच्छेद—उपसंहारदर्शनात्, न, इति, चेत्, न, क्षीरवत्, हि।

सूत्रार्थ—( उपसंहारदर्शनात् ) लोकमें घटादि कर्ता कुलालको दण्ड आदि उपयोगी सामग्रीका संग्रह करते देखा जाता है, वैसे ( न ) असहाय ब्रह्म जगत्का उपादान अथवा निमित्त-कारण नहीं हो सकता। ( इति चेन्न ) यह युक्त नहीं है, क्योंकि ( क्षीरवद्धि ) जैसे दूध अन्यकी अपेक्षा किए बिना ही दधिरूपसे परिणत हो जाता है, वैसे ब्रह्म भी अन्यकी अपेक्षाके बिना ही जगत्की सृष्टि आदि करता है।

* चेतनं ब्रह्मैकमद्वितीयं जगतः कारणमिति यदुक्तम्, तन्नोपपद्यते। कस्मात् ? उपसंहारदर्शनात्। इह हि लोके कुलालादयो घटपटादीनां कर्तारो मृद्दण्डचक्रसूत्रसलिलाद्यनेककारकसाधनोपसंहारेण संगृहीतसाधनाः सन्तस्तत्तत्कार्यं कुर्वाणा दृश्यन्ते। ब्रह्म चास-

---

जैसे व्यवहारमें पृथिवीत्व जातिसे युक्त पत्थरोंमें भी कुछ पत्थर बहुमूल्य वज्र, वैडूर्य आदि मणि होते हैं, कुछ दूसरे सूर्यकान्त आदि मध्यम मूल्यके होते हैं और अन्य निकृष्ट पत्थर कुत्ते और कौओंपर फेंकनेके योग्य होते हैं। इसप्रकार पाषाणोंमें अनेक प्रकारका वैचित्र्य देखा जाता है, और जिस प्रकार एक पृथिवीका आश्रयण करनेवाले बीजोंके भी पत्र, पुष्प, फल, गन्ध, रस आदि अनेक प्रकारका वैचित्र्य चन्दन, ताड़, चम्पक आदि वृक्षोंमें उपलक्षित होता है, और एक ही अन्नरसके भी रुधिर आदि और केश, लोम आदि विचित्र कार्य होते हैं। वैसे ही एक ब्रह्मका भी जीव और प्राज्ञरूपसे पृथक्त्व और कार्यवैचित्र्य उपपन्न होता है, इससे उस दोषकी अनुपपत्ति है, अर्थात् अन्यसे परिकल्पित दोषकी अनुपपत्ति है, ऐसा अर्थ है। श्रुतिके प्रामाण्य होनेसे और विकारके वाचारम्भण-मात्र होनेसे स्वप्न पदार्थोंके वैचित्र्यके समान है, इसी प्रकार अन्यका भी संग्रह करना चाहिए॥ २३॥

यह जो कहा गया है कि एक अद्वितीय चेतन ब्रह्म जगत्का कारण है, वह उपपन्न नहीं होता, किससे ? इससे कि उपसंहार (संग्रह) देखनेमें आता है। इस लोकमें घट, पट आदिके कर्ता कुम्हार आदि मृत्तिका, दण्ड, चक्र, सूत, जल आदि अनेक कारक साधनोंके संग्रहसे संगृहीत साधन होकर तत् तत् कार्य

### सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ जैसे स्वप्नके एक ही द्रष्टामें भी पण्डित मूर्ख, स्वामी-सेवक, जड़-चेतन आदि अनेक प्रकारकी विचित्रता देखनेमें आती है, वैसे ही एकरूप ब्रह्ममें भी यह कार्यवैचित्र्य युक्त है। इसप्रकार इस विचित्र कार्यका कारण चेतन ब्रह्म ही है, इसलिए जीवाभिन्न ब्रह्ममें वेदान्त समन्वयका विरोध नहीं है॥ २३॥

* गत अधिकरणमें कहा गया है कि जीवसे औपाधिक भेद होनेसे ब्रह्ममें अहितकरणादि दोष

ह्ययं तवाभिप्रेतम्, तस्य साधनान्तरानुपसंग्रहे सति कथं स्रष्टृत्वमुपपद्येत ? तस्मान्न ब्रह्म जगत्कारणमिति चेत्—नैष दोषः, यतः क्षीरवद्द्रव्यस्वभावविशेषादुपपद्यते । यथा हि लोके क्षीरं जलं वा स्वयमेव दधिहिमकरकादिभावेन परिणमतेऽनपेक्ष्यं बाह्यं साधनम्, तथेहापि भविष्यति । ननु क्षीराद्यपि दध्यादिभावेन परिणममानमपेक्षत एवं बाह्यं साधनमौष्ण्यादिकम्, कथमुच्यते क्षीरवद्धीति ? नैष दोषः, स्वयमपि हि क्षीरं यां च यावतीं च परिणाममात्रामनुभवति तावत्येव त्वर्यते त्वौष्ण्यादिना दधिभावाय । यदि च स्वयं दधिभावशीलता न स्यान्नैवौष्ण्यादिनापि बलाद्दधिभावमापद्येत । नहि वायुराकाशो वौष्ण्यादिना बलाद्दधिभावमापद्यते । साधनसामग्र्या च तस्य पूर्णता संपाद्यते । परिपूर्णशक्तिकं तु ब्रह्म । न तस्यान्येन केनचित्पूर्णता संपादयितव्या । श्रुतिश्च भवति—'न तस्य कार्यं कारणं च विद्यते न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते । पराऽस्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकीज्ञानबलक्रिया च ॥' ( श्वे० ६।८ ) इति । तस्मादेकस्यापि ब्रह्मणो विचित्रशक्तियोगात्क्षीरादिवद्विचित्रपरिणाम उपपद्यते ॥ २४ ॥

## देवादिवदपि लोके ॥२५॥

पदच्छेद—देवादिवत्, अपि, लोके ।

सूत्रार्थ—( लोके ) मन्त्र, अर्थवाद, इतिहास, पुराण आदिमें ( देवादिवत् ) जैसे चेतन देवता आदि बाह्य साधनके विना संकल्पमात्रसे विविध कार्य करते उपलब्ध होते हैं, वैसे ब्रह्म ( अपि ) भी असहाय होकर ही इस विचित्र जगत्का उपादान और निमित्त कारण है ।

---

करते हुए देखे जाते हैं । तुमको तो ब्रह्म असहाय अभिप्रेत है, ऐसी परिस्थितिमें अन्य साधनोंके संग्रहके विना वह स्रष्टा कैसे हो सकता है, इसलिए ब्रह्म जगत्का कारण नहीं है, ऐसा यदि कहो, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि क्षीरके समान द्रव्यके स्वभाव विशेषसे उपपन्न होता है । जैसे लोकमें दूध या जल बाह्य साधनोंकी अपेक्षा किए विना स्वयं ही दधि, हिम, करक आदि रूपसे परिणत होते हैं, वैसे यहाँ भी हो जायगा । परन्तु दूध आदि भी दधि आदि रूपसे परिणामको प्राप्त होते हुए उष्णता आदि बाह्य साधनोंकी अपेक्षा रखते ही हैं, तो 'क्षीरके समान' यह कैसे कहते हो ? यह दोष नहीं है, क्योंकि स्वयं ही दूध जिस और जितनी परिणाममात्राको प्राप्त होता है उष्णतादिसे भी उतनी ही परिणाममात्रा प्राप्त होती है, किन्तु उष्णतादिसे उसमें दधि होनेके लिए शीघ्रता की जाती है । यदि उसका स्वयं दधिभाव होनेका स्वभाव न होता तो उष्णता आदि द्वारा भी बलात् दधिभाव प्राप्त नहीं हो सकता । वायु और आकाश औष्ण्य आदिसे बलात् दधिभावको प्राप्त नहीं होते । साधन सामग्रीसे तो केवल उसकी पूर्णता संपादन की जाती है । परन्तु ब्रह्म तो पूर्ण शक्तिवाला है उसकी पूर्णता किसी अन्यसे संपादन करने योग्य नहीं है । और इसमें "न तस्य०' ( उसके शरीर और इन्द्रियाँ नहीं हैं, उसके समान और उससे अधिक भी कोई दिखाई नहीं देता, उसकी पराशक्ति (माया) नाना प्रकारकी सुनी जाती है और वह स्वाभाविकी ज्ञानक्रिया और बलक्रिया है ) यह श्रुति भी है । इसलिए एक ब्रह्मका भी विचित्र शक्तिके योगसे दूध आदिके समान विचित्र परिणाम उपपन्न होता है ॥ २४ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

नहीं है । अब उपाधिसे विभक्त भी ब्रह्म असहाय होनेसे कारण नहीं है, क्योंकि वह नाना नहीं है, इस प्रकार प्रत्युदाहरण संगतिसे पूर्वपक्ष है । यद्यपि ब्रह्म एक है, तो भी 'मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्' ( मायाको प्रकृति जानो और महेश्वरको मायावी जानो ) इत्यादि श्रुति और युक्तिसे ज्ञात होता है कि माया शक्ति उसकी सहायक है । यहाँ परिणाम कहनेसे ब्रह्मका वास्तविक परिणाम नहीं समझना चाहिए, कारण कि ब्रह्म अधिष्ठानरूपसे निर्विकार है । उसको शक्तिरूप मायाके परिणामसे ब्रह्मका गौणरूपसे परिणाम कहा गया है । अतः ब्रह्ममें ही वेदान्तका समन्वय है ॥ २४ ।

* स्यादेतत्—उपपद्यते क्षीरादीनामचेतनानामनपेक्ष्यापि बाह्यं साधनं दध्यादिभावः दृष्टत्वात्। चेतनाः पुनः कुलालादयः साधनसामग्रीमपेक्ष्यैव तस्मै तस्मै कार्याय प्रवर्तमाना दृश्यन्ते। कथं ब्रह्म चेतनं सदसहायं प्रवर्तेतेति ? देवादिवदिति ब्रूमः। यथा लोके देवाः पितर ऋषय इत्येवमादयो महाप्रभावाश्चेतना अपि सन्तोऽनपेक्ष्यैव किंचिद्बाह्यं साधनमैश्वर्यविशेषयोगादभिध्यानमात्रेण स्वत एव बहूनि नानासंस्थानानि शरीराणि प्रासादादीनि च रथादीनि च निर्मिमाणा उपलभ्यन्ते, मन्त्रार्थवादेतिहासपुराणप्रामाण्यात्। तन्तुनाभश्च स्वत एव तन्तून्सृजति, बलाका चान्तरेणैव शुक्रं गर्भं धत्ते, पद्मिनी चानपेक्ष्य किंचित्प्रस्थानसाधनं सरोन्तरात्सरोन्तरं प्रतिष्ठते, एवं चेतनमपि ब्रह्मानपेक्ष्य बाह्यं साधनं स्वत एव जगत्स्रक्ष्यति, स यदि ब्रूयात्—य एते देवादयो ब्रह्मणो दृष्टान्ता उपात्तास्ते दार्ष्टान्तिकेन ब्रह्मणा न समाना भवन्ति, शरीरमेव ह्यचेतनं देवादीनां शरीरान्तरादिविभूत्युत्पादन उपादानम्, नतु चेतन आत्मा, तन्तुनाभस्य च क्षुद्रतरजन्तुभक्षणाल्लाला कठिनतामापद्यमाना तन्तुर्भवति, बलाका च स्तनयित्नुरवश्रवणाद्गर्भं धत्ते, पद्मिनी च चेतनप्रयुक्ता सत्यचेतनेनैव शरीरेण सरोन्तरात्सरोन्तरमुपसर्पति, वल्लीव वृक्षं, नतु स्वयमेवाचेतना सरोन्तरोपसर्पणे व्याप्रियते।

---

यह ठीक है कि अचेतन दूध आदि पदार्थ बाह्य साधनोंकी अपेक्षा किए विना ही दधि आदि भावको उपपन्न होते हैं, क्योंकि ऐसा देखा गया है। परन्तु चेतन कुलाल आदि साधन सामग्रीकी अपेक्षा कर ही तत्, तत् कार्यमें प्रवृत्त होते हुए देखे जाते हैं, तो ब्रह्म चेतन होकर असहाय ( साधनकी सहायताके विना ) किस प्रकार कार्यमें प्रवृत्त होगा ? हम कहते हैं—देवता आदिके समान। जैसे लोकमें देव, पितर, ऋषिगण इत्यादि महाप्रभावशाली चेतन होते हुए भी कुछ भी बाह्य साधन सामग्री की अपेक्षा किए विना ही ऐश्वर्य विशेषके योगसे केवल संकल्पमात्रसे स्वतः ही भिन्न भिन्न आकारवाले बहुत शरीर, प्रासाद ( महल ) और रथ आदिका निर्माण करते हुए उपलब्ध होते हैं। मन्त्र, अर्थवाद, इतिहास और पुराणोंके द्वारा यह प्रमाणित होता है अर्थात् इस विषयमें मन्त्र, अर्थवाद, इतिहास और पुराण ये सब प्रमाण हैं। मकड़ी अपने आप ही तन्तुओंका सृजन करती है, बगुली शुक्र-वीर्यके विना ही गर्भको धारण करती है। पद्मिनी भी प्रस्थानके साधनकी किंचित् भी अपेक्षा किए बिना ही एक सरोवरसे दूसरे सरोवरमें प्रतिष्ठित होती है, वैसे ही चेतन ब्रह्म भी बाह्य साधनकी अपेक्षा किए विना ही स्वतः ही जगत्‌की सृष्टि करेगा। वह ( वादी ) यदि ऐसा कहे कि ब्रह्मके लिए जो ये देव आदि दृष्टान्तरूपसे गृहीत किए गये हैं, वे दार्ष्टान्तिक ब्रह्मके साथ समान नहीं हैं, क्योंकि देव आदिका अचेतन शरीर ही अन्य शरीर आदि विभूति उत्पन्न करनेमें उपादान है, चेतन आत्मा नहीं। मकड़ी बहुत छोटे-छोटे जन्तु भक्षण करती है, इससे उसकी लार कठिनताको प्राप्त होकर तन्तु होती है और बलाका मेघगर्जनके श्रवणसे गर्भ धारण करती है। जैसे बेल एक वृक्षसे दूसरे वृक्ष पर जाती है, वैसी पद्मिनी भी चेतनसे प्रयुक्त होकर अचेतन शरीरसे एक तालाबसे दूसरे तालाबको जाती है, परन्तु स्वयं अचेतन होकर अन्य सरमें जानेका व्यापार नहीं करती है, इसलिए ये ब्रह्मके दृष्टान्त नहीं है। उसके प्रति कहना चाहिए—यह दोष नहीं है, क्योंकि कुलाल

## सत्यानन्दी-दीपिका

* ब्रह्म अकारणं चेतनत्वे सति असहायत्वात् मृदादिशून्यकुलालादिवत्' 'ब्रह्म कारण नहीं है, क्योंकि—चेतन होकर असहाय है, जैसे मृत्तिका आदिसे रहित कुलाल आदि हैं।' इसका क्षीर आदिमें व्यभिचार नहीं है। परन्तु यह पूर्वपक्षीका अनुमान ठीक नहीं है, क्योंकि 'ब्रह्म कारणं चेतनत्वे सति असहायत्वात् देवादिवत्' 'ब्रह्म कारण है, क्योंकि चेतन होकर असहाय है जैसे देव आदि हैं।' पूर्वोक्त अनुमानको दूषित करनेके लिए यह सत्प्रतिपक्ष अनुमान है ॥ २५ ॥

तस्मान्नैते ब्रह्मणो दृष्टान्ता इति, तं प्रति ब्रूयात्—नायं दोषः, कुलालादिदृष्टान्तवैलक्षण्यमात्रस्य विवक्षितत्वादिति। यथा हि कुलालादीनां देवादीनां च समाने चेतनत्वे कुलालादयः कार्यारम्भे बाह्यं साधनमपेक्षन्ते न देवादयः, तथा ब्रह्म चेतनमपि न बाह्यं साधनमपेक्षिष्यत इत्येतावद्वयं देवाद्युदाहरणेन विवक्षामः। तस्माद्यथैकस्य सामर्थ्यं दृष्टं तथा सर्वेषामेव भवितुमर्हतीति नास्त्येकान्त इत्यभिप्रायः ॥ २५ ॥

( ९ कृत्स्नप्रसक्त्यधिकरणम् सू० २६-२९ )

## कृत्स्नप्रसक्तिर्निरवयवत्वशब्दकोपो वा ॥२६॥

पदच्छेद—कृत्स्नप्रसक्तिः, निरवयवत्वशब्दकोपः, वा।

सूत्रार्थ—(कृत्स्नप्रसक्तिः) यदि निरवयव ब्रह्मका परिणाम हो तो सम्पूर्ण ब्रह्मका कार्यरूपसे परिणाम प्रसक्त होगा, (निरवयवत्वशब्दकोपो वा) यदि एक अंशसे परिणाम हो, तो ब्रह्मके सावयव होनेसे 'निष्कलं' इत्यादि ब्रह्मको निरवयव प्रतिपादक श्रुतियोंके साथ विरोध होगा। इस तरह दोनों प्रकारसे ब्रह्म अनित्य हो जायगा, इस लिए ब्रह्म जगत्का उपादानकारण नहीं हो सकता।

* चेतनमेकमद्वितीयं ब्रह्म क्षीरादिवद्देवादिवच्चानपेक्ष्य बाह्यसाधनं स्वयं परिणममानं जगतः कारणमिति स्थितम्। शास्त्रार्थपरिशुद्धये तु पुनराक्षिपति। कृत्स्नप्रसक्तिः कृत्स्नस्य ब्रह्मणः कार्यरूपेण परिणामः प्राप्नोति, निरवयवत्वात्। यदि ब्रह्म पृथिव्यादिवत्सावयवमभविष्यत्, ततोऽस्यैकदेशः पर्यणंस्यदेकदेशश्चावास्थास्यत्। निरवयवं तु ब्रह्म श्रुतिभ्योऽवगम्यते—'निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्' (श्वे० ६।१९), 'दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः स बाह्याभ्यन्तरो ह्यजः ( मु० २।१।२ ), 'इदं महद्भूतमनन्तमपारं विज्ञानघन एव' ( बृ० २।४।१२ ),

---

आदि दृष्टान्तोंसे केवल वैलक्षण्यमात्र विवक्षित है। जैसे कुलाल आदि और देव आदिमें चेतनत्व समान होनेपर भी कुलाल आदि कार्यके आरम्भमें बाह्य साधनोंकी अपेक्षा रखते हैं और देव आदि नहीं रखते। उसी प्रकार चेतन ब्रह्म भी बाह्य साधनों की अपेक्षा नहीं करेगा, बस इतना ही हम देव आदि उदाहरणोंसे कहना चाहते हैं। इसलिए जैसे एक की सामर्थ्य देखी गई हो उसी प्रकार सबकी सामर्थ्य होनी चाहिए, ऐसा अव्यभिचरित नियम नहीं है, यह अभिप्राय है ॥ २५ ॥

एक अद्वितीय चेतन ब्रह्म दूध आदि और देवादिके समान बाह्य साधनोंकी अपेक्षा किए बिना ही स्वयं परिणत होता हुआ जगत्का कारण है, यह सिद्ध हुआ। परन्तु शास्त्रार्थकी परिशुद्धिके लिए पुनः आक्षेप करते हैं—'कृत्स्नप्रसक्तिः' यदि ब्रह्मको जगत्का कारण मानें तो सम्पूर्ण ब्रह्मका कार्यरूपसे परिणाम प्राप्त होता है, क्योंकि वह निरवयव है। यदि ब्रह्म पृथिवी आदिके समान सावयव होता, तो उसके एक देशका परिणाम होता और एक देश परिणाम रहित होता। परन्तु ब्रह्म तो 'निष्कलं०' ( जो कलाहीन-अवयव रहित, निष्क्रिय, शान्त, दोषरहित और निरञ्जन है ) 'दिव्यो०' ( वह अक्षर ब्रह्म निश्चय ही दिव्य, अमूर्त्त, पुरुष, बाहर और भीतरमें विद्यमान और जन्मरहित है ) 'इदं महद्०' ( यह महान्, परिनिष्पन्न, अनन्त, अपार और विज्ञानघन ही है ) 'स एष०' ( जो यह नहीं है, यह नहीं है इस प्रकार निषेध द्वारा निर्दिष्ट है, वह आत्मा है ) 'अस्थूलम०' (जो स्थूल नहीं, अणु नहीं है)

### सत्यानन्दी-दीपिका

* वेदान्त सिद्धान्तमें विवर्तवाद है परिणामवाद नहीं है, ऐसा निर्णय करनेके लिए इस अधिकरणका आरम्भ है। आरम्भ अधिकरणमें कार्यकारणका अनन्यत्व प्रतिपादित है, इससे वैशेषिक आदिके समान ब्रह्मवादीको आरम्भवाद अभिप्रेत नहीं है, किन्तु क्षीर दधि न्यायसे परिणामवाद अभिप्रेत है, ऐसा समझकर पूर्वपक्षी 'कृत्स्नप्रसक्तिः' आदिसे शङ्का करते हैं ॥ २३ ॥

'स एष नेति नेत्यात्मा' ( बृ० ३।९।२६ ), 'अस्थूलमनणु' (बृ० ३।८।८) इत्याद्याभ्यः सर्वविशेषप्रतिषेधिनीभ्यः। ततश्चैकदेशपरिणामासंभवात्कृत्स्नपरिणामप्रसक्तौ सत्यां मूलोच्छेदः प्रसज्येत। द्रष्टव्यतोपदेशानर्थक्यं चापद्येत, अयत्नदृष्टत्वात्कार्यस्य, तद्व्यतिरिक्तस्य च ब्रह्मणोऽसंभवात्, अजत्वादिशब्दकोपश्च। अथैतद्दोषपरिजिहीर्षया सावयवमेव ब्रह्माभ्युपगम्येत, तथापि ये निरवयवत्वस्य प्रतिपादकाः शब्दा उदाहृतास्ते प्रकुप्येयुः। सावयवत्वे चानित्यत्वप्रसङ्ग इति। सर्वथायं पक्षो न घटयितुं शक्यत इत्याक्षिपति ॥ २६ ॥

## श्रुतेस्तु शब्दमूलत्वात् ॥ २७ ॥

पदच्छेद—श्रुतेः, तु, शब्दमूलत्वात्।

सूत्रार्थ—'तु' शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है। ( श्रुतेः ) 'सेयं देवतैक्षत' इत्यादि श्रुतिमें ब्रह्म जगत्‌का उपादानकारण कहा गया है, और 'तावानस्य महिमा' इत्यादि श्रुतिसे ब्रह्मकी कार्यसे पृथक् सत्ता कही गई है, अतः ब्रह्मका सर्वात्मना कार्यरूपसे परिणाम नहीं हो सकता, पूर्वोक्त युक्तिसे श्रुतिका बाध भी असंभव है. ( शब्दमूलत्वात् ) क्योंकि ब्रह्म श्रुतिमूलक है।

* तुशब्देनाक्षेपं परिहरति। न खल्वस्मत्पक्षे कश्चिदपि दोषोऽस्ति। न तावत्कृत्स्नप्रसक्तिरस्ति। कुतः? श्रुतेः। यथैव हि ब्रह्मणो जगदुत्पत्तिः श्रूयते, एवं विकारव्यतिरेकेणापि ब्रह्मणोऽवस्थानं श्रूयते, प्रकृतिविकारयोर्भेदेन व्यपदेशात्, 'सेयं देवतैक्षत हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि' ( छा० ६।३।२ ) इति 'तावानस्य महिमा ततो ज्यायांश्च पुरुषः पादोऽस्य सर्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि' (छा० ३।१२।६) इति चैवंजातीयकात्, 'सता सोम्य तदा संपन्नो भवति' ( छा० ६।८।१ ) इति सुषुप्तिगतं विशेषण-

---

इत्यादि सर्व विशेष प्रतिषेधक श्रुतियोंसे निरवयव अवगत होता है। इससे एक देशके परिणामका असम्भव होनेसे सम्पूर्ण ब्रह्मके परिणामकी प्रसक्ति होनेपर मूलका ही उच्छेद प्रसक्त होगा। और [ आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः ] द्रष्टव्यतोपदेश भी अनर्थक हो जायगा, क्योंकि कार्य तो विना यत्नके दिखाई देता है, और कार्यसे भिन्न ब्रह्मका संभव नहीं है, तथा ब्रह्मके लिए अजत्व प्रतिपादक श्रुतियोंका बाध हो जायगा। यदि इस दोषकी परिहारकी इच्छासे ब्रह्मको सावयव स्वीकार करें तो ब्रह्मको निरवयव प्रतिपादक जो उदाहृत श्रुतियाँ हैं, वे बाधित हो जायंगी, सावयव मानें तो अनित्यत्वका प्रसंग है, इस प्रकार पूर्वपक्षी आक्षेप करते हैं कि यह पक्ष सर्वथा संगत नहीं हो सकता है ॥ २६ ॥

सूत्रकार 'तु' शब्दसे आक्षेपका परिहार करते हैं। वस्तुतः हमारे पक्षमें कोई भी दोष नहीं है, क्योंकि सम्पूर्ण ब्रह्मका कार्यरूपमें परिणाम प्रसक्त नहीं है, किससे? इससे कि ऐसी श्रुति है। जिस प्रकार ब्रह्मसे जगत्‌की श्रुति है, उसी प्रकार कार्यसे भिन्न ब्रह्मकी अवस्थिति श्रुति भी है। क्योंकि 'सेयं देवतैक्षत०' ( उस सत् संज्ञक देवताने ईक्षण किया, 'मैं इस जीवात्मरूपसे' इन तीनों देवताओंमें अनुप्रवेशकर नाम और रूपकी अभिव्यक्ति करूँ ) और 'तावानस्य०' ( उतनी ही इस गायत्री संज्ञक ब्रह्मकी महिमा है, तथा [ निर्विकार ] पुरुष इससे भी उत्कृष्ट है। सम्पूर्ण भूत इसका एक पाद हैं और इस निर्विकार पुरुषके तीन पाद अमृत प्रकाशमय स्वात्मामें स्थित हैं ) इस प्रकारकी श्रुतिसे कार्य और कारणका भेदसे व्यपदेश है। इसी प्रकार हृदय आयतनत्व वचन ( स वा एष आत्मा हृदि ) से और सत्‌के साथ सम्पत्ति-ऐक्य वचनसे भी कार्य और कारणका भेदसे व्यपदेश है। यदि सम्पूर्ण ब्रह्म कार्यरूपसे उपयुक्त ( परिणत ) हो, तो 'सता सोम्य०' ( हे सोम्य! उस समय यह सत्-ब्रह्मके साथ सम्पन्न हो जाता है ) यह सुषुप्ति गत विशेषण ( तदा ) अनुपपन्न होगा, क्योंकि विकृत ब्रह्मके

* तथा हृदयायतनत्ववचनात्सत्संपत्तिवचनाच्च। यदि च कृत्स्नं ब्रह्म कार्यभावेनोपयुक्तं स्यात्

मनुपपन्नं स्यात्, विकृतेन ब्रह्मणा नित्यसंपन्नत्वादविकृतस्य च ब्रह्मणोऽभावात्। तथेन्द्रियगोचरत्वप्रतिषेधाद्ब्रह्मणो विकारस्य चेन्द्रियगोचरत्वोपपत्तेः तस्मादस्त्यविकृतं ब्रह्म। नच निरवयवत्वशब्दव्याकोपोऽस्ति, श्रूयमाणत्वादेव निरवयवत्वस्याप्यभ्युपगम्यमानत्वात्। शब्दमूलं च ब्रह्म शब्दप्रमाणकं नेन्द्रियादिप्रमाणकं तद्यथाशब्दमभ्युपगन्तव्यम्। शब्दश्चोभयमपि ब्रह्मणः प्रतिपादयत्यकृत्स्नप्रसक्तिं निरवयवत्वं च। लौकिकानामपि मणिमन्त्रौषधिप्रभृतीनां देशकालनिमित्तवैचित्र्यवशाच्छक्तयो विरुद्धानेककार्यविषया दृश्यन्ते। ता अपि तावन्नोपदेशमन्तरेण केवलेन तर्केणावगन्तुं शक्यन्ते—अस्य वस्तुन एतावत्य एतत्सहाया एतद्विषया एतत्प्रयोजनाश्च शक्तय इति। किमुताचिन्त्यस्वभावस्य ब्रह्मणो रूपं विना शब्देन न निरूप्येत। तथा चाहुः पौराणिकाः—'अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत्। प्रकृतिभ्यः परं यच्च तदचिन्त्यस्य लक्षणम्॥' इति। तस्माच्छब्दमूल एवातीन्द्रियार्थयाथात्म्याधिगमः। ननु शब्देनापि न शक्यते विरुद्धोऽर्थः प्रत्याययितुं च ब्रह्म परिणमते नच कृत्स्नमिति। यदि निरवयवं ब्रह्म स्यान्नैव परिणमेत। कृत्स्नमेव वा परिणमेत। अथ केनचिद्रूपेण परिणमेत केनचिच्चावतिष्ठेतेति रूपभेदकल्पनात्सावयवमेव प्रसज्येत। क्रियाविषये हि 'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' 'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति' इत्येवंजातीयकायां विरोधप्रतीतावपि विकल्पाश्रयणं विरोधपरिहारकारणं भवति, पुरुषतन्त्रत्वाच्चानुष्ठानस्य। इह तु विकल्पाश्रयणेनापि न विरोधपरिहारः संभवति, अपुरुषतन्त्रत्वाद्वस्तुनः। तस्माद्दुर्घटमेतदिति। नैष दोषः, अविद्याकल्पितरूपभेदाभ्युपगमात्। नह्यविद्याकल्पितेन रूपभेदेन सावयवं वस्तु संपद्यते। नहि तिमिरोपहतनयनेनानेक इव चन्द्रमा दृश्यमानोऽनेक एव

---

साथ नित्य सम्पन्न है और अविकृत ब्रह्मका अभाव है। उसी प्रकार ब्रह्ममें इन्द्रिय विषयत्वका प्रतिषेध है और विकारमें इन्द्रिय विषयत्वकी उपपत्ति होती है, इससे सिद्ध होता है ब्रह्म अविकृत है, और इस प्रकार ब्रह्मको निरवयव प्रतिपादक श्रुतिका बाध भी नहीं होता, क्योंकि श्रूयमाण होनेसे ही निरवयवत्वको भी स्वीकार करना चाहिए, ब्रह्म श्रुतिमूलक-श्रुतिप्रमाणक है इन्द्रियादि प्रमाणक नहीं है, इसलिए श्रुतिके अनुसार उसे स्वीकार करना चाहिए। श्रुति ब्रह्मका असम्पूर्ण कार्य प्रसक्ति और निरवयवत्व दोनों भी प्रतिपादित करती है। लौकिक मणि, मन्त्र, ओषधि आदिकी शक्तियाँ भी देश, काल और निमित्तके वैलक्षण्यसे परस्पर विरुद्ध अनेक कार्यविषयक देखी जाती हैं। वे शक्तियाँ भी उपदेशके विना केवल तर्कसे नहीं जानी जा सकतीं कि इस वस्तुमें इतनी शक्तियाँ हैं, इसके ये सहायक कारण हैं यह कार्य है और यह उनका प्रयोजन है। अचिन्त्य प्रभाव विशिष्ट ब्रह्मके स्वरूपका श्रुतिके विना निरूपण न हो सके, तो इसमें आश्चर्य क्या है। उसी प्रकार 'अचिन्त्याः खलु०' (जो पदार्थ अचिन्त्य हैं उनमें तर्क नहीं करना चाहिए। जो प्रकृतिसे पर है वही अचिन्त्यका स्वरूप है) पौराणिक भी कहते हैं। इसलिए अतीन्द्रिय अर्थके यथार्थ स्वरूपका अधिगम श्रुतिमूलक ही है। परन्तु निरवयव ब्रह्म परिणत होता है किन्तु सम्पूर्ण नहीं, इस प्रकार विरुद्ध अर्थकी प्रतीति श्रुतिसे भी नहीं कराई जा सकती। यदि ब्रह्म निरवयव हो, तो परिणत ही नहीं होगा अथवा होगा तो सम्पूर्ण ही होगा। यदि ऐसा माना जाय कि किसी एकरूपसे परिणत होता है और किसी एकरूपसे अवस्थित रहता है, तो इस प्रकार रूप भेदकी कल्पनासे ब्रह्म सावयव ही हो जायगा। क्रियाके विषयमें तो 'अतिरात्र नामक यागमें षोडशी पात्रका ग्रहण करे, अतिरात्रमें षोडशीका ग्रहण न करे' इस प्रकारकी विरुद्ध प्रतीतिमें भी विकल्पका आश्रय विरोध परिहारका कारण होता है, क्योंकि अनुष्ठान पुरुषके अधीन है। परन्तु यहाँ तो विकल्पके आश्रयणसे भी विरोध परिहारका संभव नहीं है, क्योंकि वस्तु पुरुषके अधीन नहीं है, इसलिए यह ( श्रुति प्रामाण्य ) दुर्घट है।

सिद्धान्ती—यह दोष नहीं है, क्योंकि अविद्या कल्पित रूपभेद स्वीकार किया गया है।

निरवयव

भवति। अविद्याकल्पितेन च नामरूपलक्षणेन रूपभेदेन व्याकृताव्याकृतात्मकेन तत्त्वान्यत्वाभ्यामनिर्वचनीयेन ब्रह्म परिणामादिसर्वव्यवहारास्पदत्वं प्रतिपद्यते। पारमार्थिकेन च रूपेण सर्वव्यवहारातीतमपरिणतमवतिष्ठते। वाचारम्भणमात्रत्वाच्चाविद्याकल्पितस्य नामरूपभेदस्येति न निरवयवत्वं ब्रह्मणः कुप्यति। न चेयं परिणामश्रुतिः परिणामप्रतिपादनार्था, तत्प्रतिपत्तौ फलानवगमात्। सर्वव्यवहारहीनब्रह्मात्मभावप्रतिपादनार्था त्वेषा, तत्प्रतिपत्तौ फलावगमात्। 'स एष नेति नेत्यात्मा' इत्युपक्रम्याह—'अभयं वै जनक प्राप्तोऽसि' ( बृ० ४।२।४ ) इति। तस्मादस्मत्पक्षे न कश्चिदपि दोषप्रसङ्गोऽस्ति ॥ २७ ॥

## आत्मनि चैवं विचित्राश्च हि ॥ २८ ॥

पदच्छेद—आत्मनि, च, एवम्, विचित्राः, च, हि।

सूत्रार्थ—( हि ) क्योंकि ( आत्मनि ) 'न तत्र रथा न रथयोगा' इत्यादि श्रुतिमें स्वप्नद्रष्टा एक आत्मामें ( विचित्राः ) अनेक प्रकारकी सृष्टियाँ कही गई हैं, (च) और लोकमें एक ऐन्द्रजालिकमें उसके स्वरूपके नाश हुए विना विचित्र सृष्टि देखी जाती है, ( एवम् ) इस प्रकार ब्रह्ममें भी विचित्र सृष्टि हो सकती है।

अपि च नैवात्र विवदितव्यम्—कथमेकस्मिन्ब्रह्मणि स्वरूपानुपमर्देनैवानेकाकारा सृष्टिः स्यादिति। यत आत्मन्यप्येकस्मिन्स्वप्नदृशि स्वरूपानुपमर्देनैवानेकाकारा सृष्टिः पठ्यते—'न तत्र रथा न रथयोगा न पन्थानो भवन्त्यथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' ( बृ० ४।३।१० ) इत्यादिना। लोकेऽपि देवादिषु मायाव्यादिषु च स्वरूपानुपमर्देनैव विचित्रा हस्त्यश्वादिसृष्टयो दृश्यन्ते। तथैकस्मिन्नपि ब्रह्मणि स्वरूपानुपमर्देनैवानेकाकारा सृष्टिर्भविष्यतीति ॥२८॥

## स्वपक्षदोषाच्च ॥ २९ ॥

पदच्छेद—स्वपक्षदोषात्, च।

---

अविद्या कल्पित रूपभेदसे वस्तु सावयव नहीं हो जाती, जैसे तिमिर दोषसे दूषित नेत्र द्वारा चन्द्रमा अनेक-सा दृश्यमान होनेपर भी अनेक नहीं हो जाता, वैसे अविद्यासे कल्पित नाम रूपात्मक, व्यक्त और अव्यक्तरूप, सत् और असत्से विलक्षण अनिर्वचनीय रूपभेदसे ब्रह्म परिणामादि सब व्यवहारोंका आश्रय होता है। परन्तु पारमार्थिकरूपसे सब व्यवहारोंसे अतीत और परिणाम रहित अवस्थित है। अविद्या कल्पित नाम, रूप भेद तो केवल वाचारम्भण मात्र है, इससे ब्रह्ममें निरवयवत्व बाधित नहीं है। यह परिणामश्रुति परिणाम प्रतिपादनके लिए नहीं है, क्योंकि उसके ज्ञानसे फल अवगत नहीं होता, किन्तु यह श्रुति सर्वव्यवहार शून्य ब्रह्मात्मभाव प्रतिपादन करनेके लिए है, क्योंकि उसके ज्ञानसे फल अवगत होता है। 'स एष नेति नेत्यात्मा' इस प्रकार उपक्रम कर 'अभयं वै जनक०' ( हे जनक! निस्सन्देह, तुम अभय-ब्रह्म पदको प्राप्त हुआ है ) ऐसा कहा है। इसलिए हमारे पक्षमें कोई भी दोष प्रसंग नहीं है ॥ २७ ॥

और इस विषयमें भी विवाद नहीं करना चाहिए कि स्वरूपका नाश हुए विना एक ब्रह्ममें अनेक प्रकारकी सृष्टि किस प्रकार होगी, क्योंकि 'न तत्र रथा०' (स्वप्नमें न रथ हैं, न अश्व हैं, न मार्ग हैं, किन्तु स्वप्नद्रष्टा रथ, अश्व और उनके मार्गोंकी रचना कर लेता है ) इत्यादि श्रुतिसे स्वप्नद्रष्टा एक आत्मामें भी स्वरूप नाश हुए विना अनेक प्रकारकी सृष्टि प्रतिपादित है। लोकमें भी देव आदि और मायावी आदिमें स्वरूप नाश हुए विना ही हस्ति, अश्व आदि विचित्र सृष्टियाँ देखी जाती हैं, उसी प्रकार एक ब्रह्ममें भी स्वरूप नाश हुए विना ही अनेक प्रकारकी सृष्टि होगी ॥ २८ ॥

सूत्रार्थ—और सांख्य आदिके पक्षमें भी यह दोष है, केवल हमारे पक्षमें दोष लगाना उचित नहीं, इसलिए ब्रह्मकारणत्ववाद उपपन्न है।

* परेषामप्येष समानः स्वपक्षे दोषः। प्रधानवादिनोऽपि हि निरवयवमपरिच्छिन्नं शब्दादिहीनं प्रधानं सावयवस्य परिच्छिन्नस्य शब्दादिमतः कार्यस्य कारणमिति स्वपक्षः। तत्रापि कृत्स्नप्रसक्तिर्निरवयवत्वात्प्रधानस्य प्राप्नोति, निरवयवत्वाभ्युपगमकोपो वा। ननु नैव तैर्निरवयवं प्रधानमभ्युपगम्यते, सत्त्वरजस्तमांसि त्रयो गुणा नित्यास्तेषां साम्यावस्था प्रधानं तैरेवावयवैस्तत्सावयवमिति। नैवंजातीयकेन सावयवत्वेन प्रकृतो दोषः परिहर्तुं पार्यते। यतः सत्त्वरजस्तमसामप्येकैकस्य समानं निरवयवत्वम्। एकैकमेव चेतरद्वयानुगृहीतं सजातीयस्य प्रपञ्चस्योपादानमिति समानत्वात्स्वपक्षदोषप्रसङ्गस्य। तर्काप्रतिष्ठानात्सावयवत्वमेवेति चेत्—एवमप्यनित्यत्वादिदोषप्रसङ्गः। अथ शक्तय एव कार्यवैचित्र्यसूचिता अवयवा इत्यभिप्रायः, तास्तु ब्रह्मवादिनोऽप्यविशिष्टाः। * तथाणुवादिनोऽप्यणुरण्वन्तरेण संयुज्यमानो निरवय-

---

अन्य वादियों (पूर्वपक्षियों) के भी पक्षमें यह दोष समान है, क्योंकि प्रधानवादीका भी अपना पक्ष यह है कि निरवयव, अपरिच्छिन्न शब्दादि रहित प्रधान सावयव, परिच्छिन्न, शब्दादि युक्त कार्यका कारण है। उसके मतमें भी निरवयव होनेसे सम्पूर्ण प्रधानका कार्यरूपमें परिणाम प्रसक्त होगा अथवा प्रधानके निरवयवत्वके स्वीकारका बाघ होगा। परन्तु उन्होंने प्रधानको निरवयव स्वीकार नहीं किया है। सत्त्व, रज और तम तीन नित्य गुण हैं, उनकी साम्यावस्था ही प्रधान है, उन्हीं गुणरूप अवयवोंसे प्रधान सावयव है। इस प्रकारके सावयवत्वसे प्रकृत दोषका परिहार नहीं किया जा सकता, क्योंकि सत्त्व, रज और तममें भी प्रत्येकका निरवयत्व समान है। एक एक ही गुण अन्य दो गुणोंसे अनुग्रहीत-युक्त होकर सजातीय प्रपञ्चका उपादान है, इस प्रकार स्वपक्षमें दोष प्रसङ्ग समान है। यदि यह कहो कि तर्कके प्रतिष्ठित न होनेसे सावयवत्व है, तो ऐसा होनेपर भी अनित्यत्व दोष प्रसक्त है। यदि यह अभिप्राय हो कि कार्यके वैचित्र्यसे सूचित शक्तियाँ ही अवयव हैं, वे तो ब्रह्मवादीके लिए भी समान हैं।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'यश्चोभयोःसमो दोषः परिहारोऽपि तादृशः' (जो दोष दोनों पक्षोंमें समान है, उसका परिहार भी समान है, इस विषयमें केवल एक पक्षसे प्रश्न करना उचित नहीं है) यह न्याय है। यदि प्रधानको निरवयव मानें, तो उसका महदादि कार्यरूपसे सम्पूर्ण परिणाम हो जानेके कारण कार्य कारण दोनोंका ही उच्छेद हो जायगा। इस दोषकी निवृत्तिके लिए यदि प्रधानको सावयव मानें तो उसे निरवयव मानना वाधित हो जायगा और अनित्यत्व प्रसक्त होगा। गुणोंकी साम्यावस्था प्रधान है, वह साम्यावस्था गुणोंका विकार है कि समुदाय? प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि वह विकार होनेसे मूल प्रकृति ही नहीं होगी। यदि दूसरा पक्ष मानें, तो प्रपञ्चका अभाव हो जायगा, क्योंकि समुदाय कोई वस्तु नहीं है। यदि निरवयव गुण ही विविध परिणामोंकी प्रकृति मानें, तो सम्पूर्णरूपसे परिणत होनेपर मूलोच्छेद तदवस्थ है। यदि प्रत्येक सत्त्व आदि गुण अन्य दो गुणोंके साथ निरवयव होकर उपादान हों, तो सम्पूर्णरूपसे परिणाम होनेपर पुनः मूलोच्छेद है। उस दोषसे मुक्त होनेके लिए यदि मृत्तिकाके समान सावयव मानें, तो उसके एक देशका परिणाम तो हो सकता है, परन्तु निरवयवत्वका बाघ और अनित्यत्व दोष पूर्ववत् ही विद्यमान हैं। यदि कहो कि गुणोंके अवयव तन्तुओंके समान आरम्भक नहीं होते, किन्तु कार्यके वैलक्षण्यसे अनुमित उनमें वर्तमान शक्तियाँ आरम्भक होती हैं, तो हम भी ऐसा कहते हैं कि मायिक शक्तियोंद्वारा ब्रह्म भी सावयव-सा है।

* दो परमाणु मिलकर द्वयणुक और तीन द्वयणुक मिलकर त्र्यणुकका आरम्भ होता है। यह वैशेषिकोंकी प्रक्रिया है। निरवयव दो परमाणुओंका संयोग व्याप्यवृत्ति है अथवा अव्याप्य वृत्ति?

वत्वाद्यदि कात्स्न्र्येन संयुज्येत, ततः प्रथिमानुपपत्तेरणुमात्रत्वप्रसङ्गः। अथैकदेशेन संयुज्येत, तथापि निरवयवत्वाभ्युपगमकोप इति स्वपक्षेऽपि समान एष दोषः। समानत्वाच्च नान्यतरस्मिन्नेव पक्ष उपक्षेप्तव्यो भवति। परिहृतस्तु ब्रह्मवादिना स्वपक्षे दोषः ॥२९॥

( १० सर्वोपेताधिकरणम् सू० ३०-३१ )

## सर्वोपेता च तद्दर्शनात् ॥३०॥

पदच्छेद—सर्वोपेता, च, तद्दर्शनात् ।

सूत्रार्थ—(च) और ( सर्वोपेता ) परादेवता सर्वशक्ति युक्त है, ( तद्दर्शनात् ) क्योंकि 'सर्वकर्मा सर्वकामः' इत्यादि श्रुतिमें उसका सर्वशक्ति योग देखा गया है ।

एकस्यापि ब्रह्मणो विचित्रशक्तियोगादुपपद्यते विचित्रो विकारप्रपञ्च इत्युक्तम्। तत्पुनः कथमवगम्यते—विचित्रशक्तियुक्तं परं ब्रह्मेति ? तदुच्यते—सर्वोपेता च तद्दर्शनात्। सर्वशक्तियुक्ता च परा देवतेत्यभ्युपगन्तव्यम्। कुतः ? तद्दर्शनात्। तथा हि दर्शयति श्रुतिः सर्वशक्तियोगं परस्या देवतायाः—'सर्वकर्मा सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वरसः सर्वमिदमभ्यात्तोऽवाक्यनादरः' ( छा० ३।१४।४ ), 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' ( छा० ८।७।१ ), 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' ( मुण्ड० १।१।९), 'एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः ( बृ० ३।८।९ ) इत्येवंजातीयका ॥३०॥

## विकरणत्वान्नेति चेत्तदुक्तम् ॥३१॥

पदच्छेद—विकरणत्वात्, न, इति, चेत्, तत्, उक्तम् ।

---

इसी प्रकार अणुवादीके मतमें भी एक अणु दूसरे अणुसे संयुक्त होता हुआ निरवयव होनेसे यदि सम्पूर्णरूपसे संयुक्त हो, तो प्रथिमा-अधिक परिणामकी अनुपपत्ति होनेके कारण उसमें अणुमात्रत्वका प्रसंग होगा । यदि एक देशसे संयुक्त हो, तो भी निरवयवत्वाभ्युपगम बाधित हो जायगा, इस प्रकार स्वपक्षमें भी यह दोष समान है । दोनोंके समान होनेपर दोमें से एक पक्षपर ही आक्षेप करना योग्य नहीं है । ब्रह्मवादीने तो अपने पक्षमें दोषका परिहार कर दिया है ॥२९॥

यह कहा गया है कि एक ब्रह्मका भी विचित्रशक्तिके योगसे विचित्र कार्य प्रपञ्च उपपन्न होता है । परन्तु यह कैसे अवगत हो कि परब्रह्म विचित्र शक्ति युक्त है? उसे कहते हैं—'सर्वोपेता च तद्दर्शनात्' । परादेवता सर्वशक्ति युक्त है, ऐसा स्वीकार करना चाहिए, किससे ? इससे कि श्रुतियोंमें ऐसा देखा गया (प्रतिपादित) है, जैसे कि 'सर्वकर्मा०'(जो सर्वकर्मा, सर्वकाम, सर्वगन्ध, सर्वरस, इस सबको सब ओरसे व्याप्त करनेवाला, वाक् रहित और निष्काम है) 'सत्यकामः०' (जो सत्यकाम और सत्यसंकल्प है) 'यः सर्वज्ञः०' (जो सर्वज्ञ और सर्ववित् है) 'एतस्य वा०' (हे गार्गी ! इस अक्षर-ब्रह्मके ही शासनमें सूर्य और चन्द्रमा विधृत होकर अवस्थित हैं) इस प्रकारकी श्रुति परा देवतामें सर्वशक्तिका योग दिखलाती है ॥३०॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

प्रथम पक्ष युक्त नहीं है, क्योंकि निरवयव परमाणुओंसे उत्पन्न द्व्यणुक परमाणु मात्र ही होगा, एक परमाणुका दूसरे परमाणुके साथ किसी प्रकार मिलनेपर भी उसमें अधिक परिमाण नहीं हो सकता, जैसे निरवयव आत्मा, आकाश, काल आदिके व्याप्त संयोग होनेपर भी उनमें कोई स्थूलता नहीं आती। यदि इस दोषकी निवृत्तिके लिए व्याप्यवृत्ति संयोग मानें, तो परमाणु सावयव होनेसे अनित्य होगा। यदि परमाणुके अवयवोंका विभाग करें तो अनन्तावयवत्व होनेसे सुमेरु और सरसोंकी समानता भी हो जायगी । परन्तु 'तुम चोर हो' ऐसा किसीके कहनेपर 'तुम भी चोर हो' इस कथनके समान दोषकी समानताका उल्लेख करना अयुक्त है । मायावादमें तो स्वप्नके समान सबका सामञ्जस्य किया गया है इसलिए निरवयव ब्रह्ममें समन्वयका कोई विरोध नहीं है ॥२९॥

सूत्रार्थ—( विकरणत्वात् ) 'अचक्षुष्कमश्रोत्रम्' इत्यादि श्रुतिमें ब्रह्म इन्द्रिय रहित प्रतिपादित होनेसे ( न ) कर्ता नहीं हो सकता। ( इति चेत् ) ऐसा यदि कहो, तो ( तदुक्तम् ) इस विषयमें जो कहना था, वह 'देवादिवदपि लोके' इस सूत्रमें कहा गया है।

स्यादेतत् —विकरणां परां देवतां शास्ति शास्त्रम्–'अचक्षुष्कमश्रोत्रमवागमनः' (बृ० ३।८।८) इत्येवंजातीयकम्। कथं सा सर्वशक्तियुक्तापि सती कार्याय प्रभवेत्? देवादयो हि चेतनाः सर्वशक्तियुक्ता अपि सन्त आध्यात्मिककार्यकरणसंपन्ना एव तस्मै तस्मै कार्याय प्रभवन्तो विज्ञायन्ते। कथं च 'नेति नेति' (बृ० ३।९।२६) इति प्रतिषिद्धसर्वविशेषाया देवतायाः सर्वशक्तियोगः संभवेदिति चेत्—यदत्र वक्तव्यं तत्पुरस्तादेवोक्तम्। श्रुत्यवगाह्यमेवेदमतिगम्भीरं ब्रह्म न तर्कावगाह्यम्। नच यथैकस्य सामर्थ्यं दृष्टं तथाऽन्यस्यापि सामर्थ्येन भवितव्यमिति नियमोऽस्तीति। प्रतिषिद्धसर्वविशेषस्यापि ब्रह्मणः सर्वशक्तियोगः संभवतीत्येतदप्यविद्याकल्पितरूपभेदोपन्यासेनोक्तमेव। तथा च शास्त्रम्—'अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः' ( श्वे० ३।१९ ) इत्यकरणस्यापि ब्रह्मणः सर्वसामर्थ्ययोगं दर्शयति ॥ ३१ ॥

( ११ न प्रयोजनवत्त्वाधिकरणम् सू० ३२-३३ )

## न प्रयोजनवत्त्वात् ॥३२॥

पदच्छेद—न, प्रयोजनवत्त्वात्।

सूत्रार्थ—(न) ब्रह्म जगत्का कर्ता नहीं हो सकता, ( प्रयोजनवत्त्वात् ) क्योंकि प्रवृत्ति प्रयोजनवाली होती है। नित्य तृप्त होनेसे ब्रह्मका कोई प्रयोजन नहीं है।

अन्यथा पुनश्चेतनकर्तृत्वं जगत आक्षिपति। न खलु चेतनः परमात्मेदं जगद्बिम्बं विरचयितुमर्हति। कुतः? प्रयोजनवत्त्वात्प्रवृत्तीनाम्। चेतनो हि लोके बुद्धिपूर्वकारी पुरुषः प्रवर्तमानो न मन्दोपक्रमामपि तावत्प्रवृत्तिमात्मप्रयोजनानुपयोगिनीमारभमाणो दृष्टः। किमुत गुरुतरसंरम्भाम्? भवति च लोकप्रसिद्ध्यनुवादिनी श्रुतिः—'न वा अरे

---

यह ठीक है, परन्तु 'अचक्षुष्कम०' ( वह नेत्र रहित, श्रोत्र रहित, वाणी रहित और मन रहित है ) इस प्रकारकी श्रुति परा देवताको इन्द्रिय रहित कहती है। वह देवता सर्वशक्तियुक्त होनेपर भी कार्यके लिए किस प्रकार समर्थ होगा? देवादि चेतन और सर्वशक्ति युक्त होते हुए भी आध्यात्मिक शरीर और इन्द्रियोंसे सम्पन्न होकर ही तत् तत् कार्य करनेमें समर्थ ज्ञात होते हैं। तो 'नेति नेति' इस प्रकार श्रुतिसे जिसके सब विशेषोंका प्रतिषेध किया गया है, उस देवतामें सर्वशक्तियोगका सम्भव कैसे होगा? ऐसा यदि कहो, तो इस विषयमें जो कहना चाहिए वह पहले ही कहा गया है। यह अतिगम्भीर ब्रह्म श्रुतिसे ही ज्ञातव्य है, तर्कसे अवगाह्य नहीं है। और एकको जैसी सामर्थ्य देखी गई हो, वैसे ही अन्यकी भी सामर्थ्य होनी चाहिए, ऐसा कोई नियम नहीं है। जिसके सब विशेषोंका प्रतिषेध किया गया है उस ब्रह्ममें सर्वशक्तिका योग संभव है, यह शक्तियोग भी अविद्यासे कल्पित रूपभेदके उपन्याससे कहा गया है। उसी प्रकार 'अपाणिपादो०' ( वह हाथ-पाँवसे रहित होकर भी वेगवान् और ग्रहण करनेवाला है, नेत्ररहित होकर भी देखता है और कर्णरहित होकर भी सुनता है ) यह श्रुति करण रहित-इन्द्रियरहित भी ब्रह्ममें सर्वशक्तिका योग-सम्बन्ध दिखलाती है ॥ ३१ ॥

चेतन जगत्का कर्ता है, इसपर पुनः अन्य प्रकारसे आक्षेप करते हैं। चेतन परमात्मासे इस जगत् मण्डलकी रचना करना युक्त नहीं है, क्यों? क्योंकि प्रवृत्तियाँ प्रयोजनवाली होती हैं। लोकमें बुद्धिपूर्वक कार्य करनेवाला चेतन पुरुष कार्यमें प्रवृत्त होता हुआ अपने प्रयोजनके अनुपयोगी अल्प यत्न साध्य प्रवृत्ति-कामको आरम्भ करते नहीं देखा गया है, पुनः गुरुतर-प्रयत्न-साध्य प्रवृत्तिको आरम्भ न करे तो

सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवत्यात्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति' (बृ० २।४।५) इति। गुरुतरसंरम्भा चेयं प्रवृत्तिर्यदुच्चावचप्रपञ्चं जगद्बिम्बं विरचयितव्यम्। यदीयमपि प्रवृत्तिश्चेतनस्य परमात्मन आत्मप्रयोजनोपयोगिनी परिकल्प्येत परितृप्तत्वं परमात्मनः श्रूयमाणं बाध्येत। प्रयोजनाभावे वा प्रवृत्त्यभावोऽपि स्यात्। अथ चेतनोऽपि सन्नुन्मत्तो बुद्ध्यपराधादन्तरेणैवात्मप्रयोजनं प्रवर्तमानो दृष्टस्तथा परमात्मापि प्रवर्तिष्यत इत्युच्येत, तथा सति सर्वज्ञत्वं परमात्मनः श्रूयमाणं बाध्येत। तस्मादश्लिष्टा चेतनात्सृष्टिरिति ॥३२॥

## लोकवत्तु लीलाकैवल्यम् ॥३३॥

**पदच्छेद**—लोकवत्, तु, लीलाकैवल्यम्।

**सूत्रार्थ**—( तु ) शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है। ( लोकवत् ) जैसे लोकमें किसी विशिष्ट पुरुषकी प्रयोजनके विना क्रीडा आदिमें प्रवृत्ति होती देखी जाती है, वैसे ही परमात्माकी भी यह विचित्र रचना ( लीलाकैवल्यम् ) प्रयोजनके विना लीलामात्र है, अतः उक्त समन्वयका विरोध नहीं है।

तुशब्देनाक्षेपं परिहरति। यथा लोके कस्यचिदाप्तैषणस्य राज्ञो राजामात्यस्य वा व्यतिरिक्तं किंचित्प्रयोजनमनभिसंधाय केवलंलीलारूपाः प्रवृत्तयः क्रीडाविहारेषु भवन्ति, यथा चोच्छ्वासप्रश्वासादयोऽनभिसंधाय बाह्यं किंचित्प्रयोजनं स्वभावादेव संभवन्ति, एवमीश्वरस्याप्यनपेक्ष्य किंचित्प्रयोजनान्तरं स्वभावादेव केवलं लीलारूपा प्रवृत्तिर्भविष्यति। न हीश्वरस्य प्रयोजनान्तरं निरूप्यमाणं न्यायतः श्रुतितो वा संभवति। न च स्वभावः पर्यनुयोक्तुं शक्यते। * यद्यप्यस्माकमियं जगद्बिम्बविरचना गुरुतरसंरम्भेवाभाति, तथापि

---

इसमे कहना ही क्या है ? लोक प्रसिद्धिकी अनुवादिनी 'न वा अरे०' ( अरे मैत्रेयी ! सबके प्रयोजनके लिए सब प्रिय नहीं होते, अपने ही प्रयोजनके लिए सब प्रिय होते हैं ) यह श्रुति भी है। जो अनेक प्रकारके प्रपञ्चोंसे युक्त जगत् मण्डलकी रचना करनी चाहिए, यह प्रवृत्ति गुरुतर-प्रयत्न साध्य है। यदि यह प्रवृत्ति भी चेतन परमात्माके अपने प्रयोजनकी उपयोगिनी कल्पना की जाय, तो परमात्मामें श्रूयमाण परितृप्तत्व बाधित हो जायगा, अथवा प्रयोजनके अभावमें प्रवृत्तिका अभाव भी हो जायगा। यदि कहो कि चेतन होकर भी उन्मत्त पुरुष बुद्धिके अपराध-दोषसे विना प्रयोजनके भी प्रवृत्त होता देखा गया है, उसी प्रकार परमात्मा भी प्रवृत्त होगा, तो ऐसा होनेपर परमात्मामें श्रूयमाण सर्वज्ञत्वका बाध हो जायगा, इसलिए चेतनसे सृष्टि असंगत है ॥ ३२ ॥

'तु' शब्दसे पूर्वपक्षीके आक्षेपका परिहार करते हैं। जैसे लोकमें आप्तैषणावाले ऐसे किसी राजा अथवा मन्त्रीकी क्रीडाक्षेत्रोंमें प्रवृत्तियाँ किसी अन्य प्रयोजनकी अभिलाषा न कर केवल लीलारूप होती हैं। जैसे उच्छ्वास और प्रश्वास आदि किसी बाह्य प्रयोजनकी इच्छाके विना स्वभावसे ही होते हैं, वैसे ही किसी अन्य प्रयोजनकी अपेक्षाके विना स्वभावसे ईश्वरकी भी केवल लीलारूप प्रवृत्ति होगी, क्योंकि युक्ति अथवा श्रुतिसे ईश्वरके निरूप्यमाण अन्य प्रयोजनका सम्भव नहीं है। स्वभावके विषयमें आक्षेप भी नहीं किया जा सकता अर्थात् ईश्वरका ऐसा स्वभाव क्यों है ? ऐसा आक्षेप करना युक्त नहीं है। यद्यपि जगत् मण्डलकी यह विरचना हम लोगोंको गुरुतर-अत्यधिक परिश्रम साध्य-सी प्रतीत होती

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यह सृष्टि भी स्वप्न सृष्टिके समान मायामात्र है। इसलिए 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' इत्यादि सृष्टि प्रतिपादक श्रुतियोंका ब्रह्ममें जगत्कारणत्व प्रतिपादन करनेमें तात्पर्य नहीं है, किन्तु ब्रह्मात्मभाव 'आत्मा ब्रह्म है' प्रतिपादन करनेमें तात्पर्य है, अतः सृष्टि श्रुतियाँ निष्फल नहीं हैं। यह बात पहले भी स्पष्टकी गई है, उसको भूलना नहीं चाहिए ॥ ३३ ॥

परमेश्वरस्य लीलैव केवलेयम्, अपरिमितशक्तित्वात्। यदि नाम लोके लीलास्वपि किंचित्सूक्ष्मं प्रयोजनमुत्प्रेक्ष्येत, तथापि नैवात्र किंचित्प्रयोजनमुत्प्रेक्षितुं शक्यते, आप्तकामश्रुतेः। नाप्यप्रवृत्तिरुन्मत्तप्रवृत्तिर्वा, सृष्टिश्रुतेः, सर्वज्ञश्रुतेश्च। न चेयं परमार्थविषया सृष्टिश्रुतिः, अविद्याकल्पितनामरूपव्यवहारगोचरत्वात्, ब्रह्मात्मभावप्रतिपादनपरत्वाच्चेत्येतदपि नैव विस्मर्तव्यम् ॥ ३३ ॥

( १२ वैषम्यनैर्घृण्याधिकरणम् सू० ३४–३६ )

## वैषम्यनैर्घृण्ये न सापेक्षत्वात्तथा हि दर्शयति ॥३४॥

पदच्छेद—वैषम्यनैर्घृण्ये, न, सापेक्षत्वात्, तथाहि, दर्शयति ।

सूत्रार्थ—(वैषम्यनैर्घृण्ये न) ब्रह्ममें विषमता और निष्करुणतारूप दोष नहीं हैं, (सापेक्षत्वात्) क्योंकि वह जीवोंको कर्मानुसार फल देता है अर्थात् कर्मोंकी अपेक्षा रखता है। ( तथाहि दर्शयति ) इसी बातको 'एष ह्येव साधु कर्म कारयति' यह श्रुति भी दिखलाती है।

पुनश्च जगज्जन्मादिहेतुत्वमीश्वरस्याक्षिप्यते, स्थूणानिखननन्यायेन प्रतिज्ञातस्यार्थस्य दृढीकरणाय। नेश्वरो जगतः कारणमुपपद्यते। कुतः? वैषम्यनैर्घृण्यप्रसङ्गात्। कांश्चिदत्यन्तसुखभाजः करोति देवादीन्, कांश्चिदत्यन्तदुःखभाजः पश्वादीन्, कांश्चिन्मध्यमभोगभाजो मनुष्यादीनित्येवं विषमां सृष्टिं निर्मिमाणस्येश्वरस्य रागद्वेषोपपत्तेः। श्रुतिस्मृत्यवधारितस्वच्छत्वादीश्वरस्वभावविलोपः प्रसज्येत। तथा खलजनैरपि जुगुप्सितं निर्घृणत्वमतिक्रूरत्वं दुःखयोगविधानात्सर्वप्रजोपसंहाराच्च प्रसज्येत। तस्माद्वैषम्यनैर्घृण्यप्रसङ्गान्नेश्वरः कारणमित्येवं प्राप्ते ब्रूमः वैषम्यनैर्घृण्ये नेश्वरस्य प्रसज्येते। कस्मात्? सापेक्षत्वात्। यदि हि निरपेक्षः केवल ईश्वरो विषमां सृष्टिं निर्मिमीते, स्यातामेतौ दोषौ—वैषम्यं नैर्घृण्यं च, न तु निरपेक्षस्य निर्मातृत्वमस्ति। सापेक्षो हीश्वरो विषमां सृष्टिं निर्मिमीते। किमपेक्षत इति

है, तो भी परमेश्वरकी यह केवल लीला ही है, क्योंकि उसकी शक्ति अपरिमित-अनन्त है। यद्यपि लौकिक लीलाओंमें किसी सूक्ष्मप्रयोजनकी उत्प्रेक्षा (कल्पना) की जा सकती है, तो भी यहाँ परमात्माके विषयमें किसी प्रयोजनकी भी उत्प्रेक्षा नहीं की जा सकती, क्योंकि परमेश्वर आप्तकाम है ऐसी श्रुति है। इसी प्रकार अप्रवृत्ति अथवा उन्मत्तकी-सी प्रवृत्ति भी नहीं है, क्योंकि सृष्टिश्रुति और सर्वज्ञत्व श्रुति है। और यह सृष्टिश्रुति परमार्थ विषयक नहीं है, क्योंकि अविद्यासे कल्पित नामरूपात्मक व्यवहार विषयक है और ब्रह्मात्मभाव प्रतिपादन परक है यह भी विस्मरण नहीं करना चाहिए ॥३३॥

ईश्वर जगत्की उत्पत्ति आदिका कारण है, इस प्रतिज्ञात अर्थको स्थूणानिखनन न्यायसे दृढ करनेके लिए पुनः आक्षेप किया जाता है। ईश्वर जगत्का कारण उपपन्न नहीं होता, क्यों? क्योंकि वैषम्य और नैर्घृण्यका प्रसंग होता है। वह कुछको-देवादिको अत्यन्त सुखका भागी बनाता है, कुछको-पशु आदिको अत्यन्त दुःखका भागी करता है और कुछको-मनुष्य आदिको मध्यम भोगका भागी बनाता है, इस प्रकार विषम सृष्टिका निर्माण करनेवाले ईश्वरमें साधारण जनके समान राग, द्वेषकी उपपत्ति होनेसे श्रुति, स्मृतिद्वारा अवधारित स्वच्छतादि ईश्वर स्वभावका लोप प्रसक्त होगा। इसी प्रकार सब प्राणियोंको दुःख योगका विधान और सम्पूर्ण प्रजाका उपसंहार करनेसे उसमें दुष्टजनोंसे भी अधिक अतिनिन्दित निर्घृणत्व-अतिक्रूरत्व प्रसक्त होगा। इसलिए विषमता और निर्घृणताके प्रसंगसे ईश्वर कारण नहीं है। ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—वैषम्य और नैर्घृण्य ईश्वरमें प्रसक्त नहीं होते, किससे? इससे कि वह सापेक्ष है। यदि ईश्वर केवल निरपेक्ष होकर विषम सृष्टिका निर्माण करता, तो वैषम्य और नैर्घृण्य ये दोष होते। परन्तु वह निरपेक्ष होकर तो निर्माण नहीं करता, प्रत्युत ईश्वर सापेक्ष होकर ही विषम सृष्टिका निर्माण करता है। यदि यह कहो कि किसकी अपेक्षा करता है? तो हम कहते हैं कि

* पृथग्जनस्येव

चेत्–धर्माधर्मावपेक्षत इति वदामः। अतः सृज्यमानप्राणिधर्माधर्मापेक्षा विषमा सृष्टिरिति नायमीश्वरस्यापराधः । ईश्वरस्तु पर्जन्यवद्‌द्रष्टव्यः। यथा हि पर्जन्यो व्रीहियवादिसृष्टौ साधारणं कारणं भवति, व्रीहियवादिवैषम्ये तु तत्तद्बीजगतान्येवासाधारणानि सामर्थ्यानि कारणानि भवन्ति, एवमीश्वरो देवमनुष्यादिसृष्टौ साधारणं कारणं भवति। देवमनुष्यादिवैषम्ये तु तत्तज्जीवगतान्येवासाधारणानि कर्माणि कारणानि भवन्ति, एवमीश्वरः सापेक्षत्वान्न वैषम्यनैर्घृण्याभ्यां दुष्यति। * कथं पुनरवगम्यते सापेक्ष ईश्वरो नीचमध्यमोत्तमं संसारं निर्मिमीत इति? तथा हि दर्शयति श्रुतिः–'एष ह्येव साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषत एष उ एवासाधु कर्म कारयति तं यमधो निनीषते' (कौ० ब्रा० ३।८) इति । 'पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन' (बृ० ३।२।१३) इति च। स्मृतिरपि प्राणिकर्मविशेषापेक्षमेवेश्वरस्यानुग्रहीतृत्वं निग्रहीतृत्वं च दर्शयति–'ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्' (भ० गी० ४।११) इत्येवंजातीयका ॥ ३४ ॥

## न कर्माविभागादिति चेन्नानादित्वात् ॥३५॥

पदच्छेद—न, कर्म, अविभागात्, इति, चेत्, न, अनादित्वात् ।

सूत्रार्थ—( अविभागात् ) 'सदेव सोम्येदमग्र' इत्यादि श्रुतिसे सृष्टिके पूर्व भेदका अभाव प्रतिपादित है, इससे उस समय (न कर्म) कर्म नहीं था, तो कर्मकी अपेक्षासे विषम सृष्टि कैसे होगी? ( इति चेन्न ) ऐसा कहो तो नहीं, ( अनादित्वात् ) क्योंकि संसार अनादि होनेसे सृष्टि और कर्मका बीज और अङ्कुरके समान कार्यकारणभाव है । इसलिए कर्मकी अपेक्षासे विषम सृष्टि है ।

'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्' ( छा० ६।२।१ ) इति प्राक्सृष्टेरविभागाव-

---

धर्म और अधर्मको अपेक्षा करता है। सृज्यमान प्राणियोंके धर्म और अधर्मकी अपेक्षासे विषम सृष्टि होती है, इसलिए यह ईश्वरका अपराध नहीं है। ईश्वरको तो पर्जन्यके समान समझना चाहिए। जैसे व्रीहि, यव आदिकी सृष्टिमें पर्जन्य ( मेघ ) साधारण कारण है और व्रीहि, यव आदिकी विषमतामें तो तत् तत् बीजगत सामार्थ्य असाधारण कारण होती हैं। वैसे ही देव, मनुष्य आदिकी सृष्टिमें ईश्वर साधारण कारण है और देव, मनुष्य आदिकी विषमतामें तो तत् तत् जीवगत कर्म असाधारण कारण हैं। इस प्रकार ईश्वर सापेक्ष होनेसे वैषम्य और नैर्घृण्यसे दूषित नहीं होता। परन्तु यह कैसे अवगत हो कि कर्मोंकी अपेक्षा रखकर ईश्वर नीच ( पशु आदि ) मध्यम (मनुष्य आदि) और उत्तम ( देव आदि ) संसारका निर्माण करता है? उसी प्रकार 'एष ह्येव०' ( जिसको इस लोकसे ऊपर ले जाना चाहता है उससे यही (ईश्वर) पुण्य कर्म कराता है और जिसको निकृष्ट लोकमें ले जाना चाहता है उससे यही पाप कर्म कराता है ) और 'पुण्यो वै०' ( वह पुण्य कर्मसे पुण्यवान् और पापकर्मसे पापी होता है ) यह श्रुति दिखलाती है। और प्राणियोंके कर्म विशेषकी अपेक्षासे ही ईश्वर अनुग्रह और निग्रहका कर्ता है। ऐसा 'ये यथा मां०' ( जो मुझे जिस भावसे भजते हैं मैं भी उन्हें वैसे ही भजता हूं ) इस प्रकारकी स्मृति भी दिखलाती है ॥ ३४ ॥

'सदेव सोम्य०' ( हे प्रियदर्शन! सृष्टिके पूर्व यह एक मात्र अद्वितीय सत् ही था ) इसप्रकार

### सत्यानन्दी–दीपिका

* 'जन्म जन्म यदभ्यस्तं दानमध्ययनं तपः । तेनैवाभ्यासयोगेन तथैवाभ्यसते नरः' ॥

( पूर्व-पूर्व जन्ममें जिसने जिस दान, अध्ययन और तप आदिका अभ्यास किया है, उसी पूर्वाभ्यासके बलसे मनुष्य इस जन्ममें भी तत्, तत् दानादिका अभ्यास करता है) इसलिए ईश्वर किसीसे भी पुण्य-पाप नहीं कराता, यदि कराता है तो उसमें भी जीवोंके पूर्वजन्मकृत कर्म कारण हैं। अतः 'निरवद्यं निरञ्जनम्' (ईश्वर दोष रहित निरञ्जन है) इस प्रकार ईश्वरका यह श्रुति प्रतिपादित लक्षण सर्वथा युक्त है ॥३४॥

धारणाच्चास्ति कर्म, यदपेक्ष्य विषमा सृष्टिः स्यात्। सृष्ट्युत्तरकालं हि शरीरादिविभागापेक्षं कर्म, कर्मापेक्षश्च शरीरादिविभाग इतीतरेतराश्रयत्वं प्रसज्येत। अतो विभागादूर्ध्वं कर्मापेक्ष ईश्वरः प्रवर्ततां नाम। प्राग्विभागाद्वैचित्र्यनिमित्तस्य कर्मणोऽभावात्तुल्यैवाद्या सृष्टिः प्राप्नोतीति चेत्—नैष दोषः, अनादित्वात्संसारस्य। भवेदेष दोषो यद्यादिमान्संसारः स्यात्। अनादौ तु संसारे बीजाङ्कुरवद्धेतुहेतुमद्भावेन कर्मणः सर्गवैषम्यस्य च प्रवृत्तिर्न विरुध्यते ॥ ३५ ॥

कथं पुनरवगम्यतेऽनादिरेष संसार इति ? अत उत्तरं पठति—

**उपपद्यते चाप्युपलभ्यते च ॥ ३६ ॥**

पदच्छेद—उपपद्यते, च, अपि, उपलभ्यते, च, ।

सूत्रार्थ—( उपपद्यते च ) संसारका अनादित्व उपपन्न होता है, ( उपलभ्यते च ) और 'धाता यथा पूर्वमकल्पयत' इत्यादि श्रुति और 'नरूपमस्येह तथोपलभ्यते' इत्यादि स्मृतिमें संसारका अनादित्व उपलब्ध होता ।

* उपपद्यते च संसारस्यानादित्वम्। आदिमत्त्वे हि संसारस्याकस्मादुद्भूतेर्मुक्तानामपि पुनः संसारोद्भूतिप्रसङ्गः, अकृताभ्यागमप्रसङ्गश्च, सुखदुःखादिवैषम्यस्य निर्निमित्तत्वात्। न चेश्वरो वैषम्यहेतुरित्युक्तम्। न चाविद्या केवला वैषम्यस्य कारणम्, एकरूपत्वात्। रागादिक्लेशवासनाक्षिप्तकर्मापेक्षा त्वविद्या वैषम्यकरी स्यात्। नच कर्मान्तरेण शरीरं संभवति, नच शरीरमन्तरेण कर्म संभवतीतीतरेतराश्रयत्वप्रसङ्गः। अनादित्वे तु बीजाङ्कुरन्यायेनोपपत्तेर्न कश्चिद्दोषो भवति। उपलभ्यते च संसारस्यानादित्वं श्रुतिस्मृत्योः। श्रुतौ तावत् 'अनेन जीवेनात्मना' ( छा० ६।३।२ ) इति सर्गप्रमुखे शारीरमात्मानं जीवश-

---

सृष्टिके पहले भेदाभावका निश्चय होनेसे कर्म ही नहीं है जिसकी अपेक्षाकर विषम सृष्टि हो। शरीरादि विभागकी अपेक्षा रखने वाला कर्म सृष्टिके उत्तरकालमें होता है और शरीर आदि विभाग कर्मापेक्षित है, इस प्रकार अन्योन्याश्रय प्रसक्त होगा। अतः विभागके अनन्तर कर्मकी अपेक्षा करनेवाला ईश्वर सृष्टिमें प्रवृत्त भले ही हो, परन्तु विभागके पूर्व वैचित्र्य निमित्तक कर्मका अभाव होनेसे आद्यसृष्टि तो दोनों पक्षोंमें तुल्य ही प्राप्त होती है। ऐसा यदि कहो, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि संसार अनादि है। यह दोष तो तब होता जब संसार सादि होता। परन्तु संसारके अनादि होनेसे बीज और अंकुरके समान कार्य-कारणरूपसे कर्म और विषमसृष्टिकी प्रवृत्ति विरुद्ध नहीं है ॥ ३५ ॥

यह कैसे अवगत हो कि संसार अनादि है ? इसपर उत्तर कहते हैं—

संसारका अनादित्व उपपन्न है। यदि संसार सादि हो, तो उसकी अकस्मात् उत्पत्ति होनेसे मुक्त पुरुषोंका भी पुनर्जन्म प्रसक्त होगा, और न किये गये कर्मोंका फल प्राप्त होगा, क्योंकि ऐसी परिस्थितिमें सुख दुःखादिकी विषमता अनिमित्तक होगी। यह कहा गया है कि ईश्वर विषमताका हेतु नहीं है। एकरूप होनेसे केवल अविद्या भी विषमताका कारण नहीं है। रागादि क्लेशोंकी वासनासे आकृष्ट कर्मोंकी अपेक्षासे अविद्या वैषम्य करनेवाली हो सकती है। कर्मके विना शरीरका सम्भव नहीं और शरीरके विना कर्मका सम्भव नहीं, इस प्रकार अन्योन्याश्रय दोष प्रसक्त होगा। परन्तु संसारको अनादि माननेपर बीजाङ्कुरन्यायसे [ कर्म और विषमसृष्टिके कार्यकारण भावकी ] उपपत्ति होनेसे कोई भी दोष नहीं है। संसारका अनादित्व श्रुति और स्मृतिमें उपलब्ध है। श्रुतिमें तो 'अनेन जीवेनात्मना०' ( इस जीवरूपसे ) इस प्रकार सृष्टिके आरम्भमें जीवात्माको प्राणधारणके निमित्त जीवशब्दसे कहकर संसार अनादि है ऐसा दिखलाते हैं। परन्तु संसार सादि हो तो पूर्व प्राणधारण न करनेपर सर्गके

ब्देन प्राणधारणनिमित्तेनाभिलपन्ननादिः संसार इति दर्शयति। आदिमत्त्वे तु प्रागनवधारितप्राणः सन् कथं प्राणधारणनिमित्तेन[^1] सर्गप्रमुखेऽभिलप्येत ? न च धारयिष्यतीत्यतोऽभिलप्येत। अनागताद्धि संबन्धादतीतः संबन्धो बलवान्भवति, अभिनिष्पन्नत्वात्। 'सुर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्' ( ऋ० सं० १०।१९०।३ ) इति च मन्त्रवर्णः पूर्वकल्पसद्भावं दर्शयति। स्मृतावप्यनादित्वं संसारस्योपलभ्यते—'न रूपमस्येह तथोपलभ्यते नान्तो न चादिर्न च संप्रतिष्ठा' ( गी० १५।३ ) इति। पुराणे चातीतानामनागतानां च कल्पानां न परिमाणमस्तीति स्थापितम् ॥ ३६ ॥

( १३ सर्वधर्मोपपत्त्यधिकरणम् सू० ३७ )

## सर्वधर्मोपपत्तेश्च ॥ ३७ ॥

पदच्छेद—सर्वधर्मोपपत्तेः, च।

सूत्रार्थ—जगत्कारणत्व, सर्वज्ञत्व आदि सर्वधर्मोंकी ब्रह्ममें उपपत्ति होनेसे ब्रह्म भी जगत्कारण हो सकता है।

चेतनं ब्रह्म जगतः कारणं प्रकृतिश्चेत्यस्मिन्नवधारिते वेदार्थे परैरुपक्षिप्तान्विलक्षणत्वादीन्दोषान्पर्यहार्षीदाचार्यः। इदानीं परपक्षप्रतिषेधप्रधानं प्रकरणं प्रारिप्समाणः स्वपक्षपरिग्रहप्रधानं प्रकरणमुपसंहरति। यस्मादस्मिन्ब्रह्मणि कारणे परिगृह्यमाणे प्रदर्शितेन प्रकारेण सर्वे कारणधर्मा उपपद्यन्ते 'सर्वज्ञं सर्वशक्ति महामायं च ब्रह्म' इति, तस्मादनतिशङ्कनीयमिदमौपनिषदं दर्शनमिति ॥ ३७ ॥

इति शङ्करभगवत्पूज्यपादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये द्वितीयाध्यायस्य प्रथमः पादः समाप्तः ॥ १ ॥

---

आरम्भमें उसका प्राणधारण निमित्तक जीव शब्दसे कैसे प्रयोग होगा ? 'धारयिष्यति' ( धारण करेगा ) इस अभिप्रायसे यह शब्दप्रयोग है ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि अतीत सम्बन्ध अभिनिष्पन्न होनेके कारण अनागत सम्बन्धसे बलवान् होता है। 'सूर्याचन्द्रमसौ०'(धाताने सूर्य और चन्द्रमाकी पूर्वकल्पके अनुसार कल्पना की ) यह मन्त्र पूर्वकल्पका सद्भाव दिखलाता है। 'न रूपमस्येह०' ( परन्तु इस संसार वृक्षका स्वरूप जैसे शास्त्रोंमें वर्णन किया गया है वैसा यहाँ विचार कालमें उपलब्ध नहीं होता, क्योंकि न तो इसका आदि है और न अन्त है तथा न अच्छी प्रकारसे स्थिति-मध्य है ) इस प्रकार स्मृतिमें भी संसारका अनादित्व उपलब्ध होता है। और पुराणोंमें अतीत अनागत कल्पोंका परिमाण नहीं है, ऐसा वर्णन किया गया है ॥ ३६ ॥

चेतन ब्रह्म जगत्का निमित्तकारण और उपादानकारण है, इस अवधारित वेदार्थमें प्रतिपक्षियोंद्वारा लगाये गये विलक्षणत्व आदि दोषोंका आचार्यने परिहार किया। अब जिसमें परपक्ष प्रतिषेध प्रधान है, ऐसे प्रकरणके आरम्भ करनेकी इच्छा करते हुए [ भगवान् सूत्रकार ] जिस प्रकरणमें स्वपक्ष परिग्रह प्रधान है, उसका उपसंहार करते हैं। इस ब्रह्मका कारणरूपसे स्वीकार करनेपर प्रदर्शित-पूर्वोक्त प्रकारसे 'ब्रह्म सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् और महामायावी है' ऐसे सब कारणधर्म उपपन्न होते हैं, इसलिए इस औपनिषद दर्शनपर अधिक शङ्का नहीं करनी चाहिए ॥ ३७ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके द्वितीयाध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥१॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* संसार अनादि होनेपर भी मिथ्या है, क्योंकि इससे 'एकमेवाद्वितीयम्' इस श्रुतिमें अवधारणार्थक 'एव' उपपन्न होता है। इसलिए दोष रहित ब्रह्ममें वेदान्त समन्वयका कोई विरोध नहीं है ॥ ३६ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत सत्यानन्दी-दीपिका' के द्वितीयाध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥१॥

[^1]: जीवशब्देन

## द्वितीयाध्याये द्वितीयः पादः ।

[ अत्र पादे सांख्यादिमतानां दुष्टत्वप्रदर्शनम् । ]

इस पादमें सांख्य आदि मतोंका दुष्टत्व प्रदर्शन है ।

### ( १ रचनानुपपत्त्यधिकरणम् सू० १–१० )

### रचनानुपपत्तेश्च नानुमानम् ॥१॥

पदच्छेद—रचनानुपपत्तेः, च, न, अनुमानम् ।

सूत्रार्थ—(अनुमानम्) जगत् सुख दुःख मोहात्मक वस्तुसे उत्पन्न हुआ है, क्योंकि सुख दुःख मोहसे अन्वित है, जैसे घट मृत्तिकासे उत्पन्न होकर मृत्तिकासे अन्वित है । इस अनुमानसे सिद्ध प्रधान (न) जगत्का उपादानकारण नहीं हो सकता, (रचनानुपपत्तेश्च) क्योंकि जड़ प्रधानसे विचित्र जगत्की रचना नहीं हो सकती है ।

* यद्यपीदं वेदान्तवाक्यानामैदंपर्यं निरूपयितुं शास्त्रं प्रवृत्तं न तर्कशास्त्रवत्केवलाभिर्युक्तिभिः कंचित्सिद्धान्तं साधयितुं दूषयितुं वा प्रवृत्तम्, तथापि वेदान्तवाक्यानि व्याचक्षाणैः सम्यग्दर्शनप्रतिपक्षभूतानि सांख्यादिदर्शनानि निराकरणीयानीति तदर्थः परः पादः प्रवर्तते । वेदान्तार्थनिर्णयस्य च सम्यग्दर्शनार्थत्वात्तन्निर्णयेन स्वपक्षस्थापनं प्रथमं कृतं तद्धयभ्यर्हितं परपक्षप्रत्याख्यानादिति । ननु मुमुक्षूणां मोक्षसाधनत्वेन सम्यग्दर्शननिरूपणाय स्वपक्षस्थापनमेव केवलं कर्तुं युक्तं किं परपक्षनिराकरणेन परद्वेषकरेण ? बाढमेवम्; तथापि महाजनपरिगृहीतानि महान्ति सांख्यादितन्त्राणि सम्यग्दर्शनापदेशेन प्रवृत्तान्युपलभ्य भवेत्केषांचिन्मन्दमतीनामेतान्यपि सम्यग्दर्शनायोपादेयानीत्यपेक्षा । तथा युक्तिगाढत्वसंभवेन सर्वज्ञभाषितत्वाच्च श्रद्धा च तेषु. इत्यतस्तदसारतोपपादनाय प्रयत्यते । ननु 'ईक्षतेर्नाशब्दम्' (ब्र०सू०१।१।५), 'कामाच्च नानुमानापेक्षा' (ब्र०सू०१।१।१८) 'एतेन सर्वे व्याख्याता

---

यद्यपि यह शास्त्र वेदान्तवाक्योंका इदंपरत्व—ब्रह्मतत्त्व परत्व निरूपण करने के लिए प्रवृत्त हुआ है, तर्कशास्त्रके समान केवल युक्तियोंसे किसी सिद्धान्तको सिद्ध करने या दूषित करनेके लिए प्रवृत्त नहीं हुआ है, तो भी वेदान्तवाक्योंका व्याख्यान करनेवालेको सम्यग्दर्शनके प्रतिपक्षभूत सांख्यादि दर्शनोंका निराकरण करना चाहिए, इसके लिए द्वितीय पाद प्रवृत्त होता है । वेदान्तार्थका निर्णय तत्त्वज्ञानके लिए है, अतः उस निर्णयसे प्रथम स्वपक्षकी स्थापना की, क्योंकि अन्यपक्षके खण्डन करने की अपेक्षा वह अभ्यर्हित-अधिक अभीष्ट है । परन्तु मुमुक्षुओंके मोक्ष प्राप्तिके साधनरूपसे तत्त्वज्ञाननिरूपण करनेके लिए केवल स्वपक्षका स्थापन करना ही युक्त है, दूसरेके साथ द्वेषकर अन्य मतके खण्डन करनेसे क्या प्रयोजन ? यह ठीक है, तो भी बड़े-बड़े सांख्य आदि शास्त्र महाजनों से परिगृहीत हैं और तत्त्वज्ञान निरूपणके बहानेसे प्रवृत्त हुए उनको प्राप्तकर कुछ मन्दमतियोंकी यह अपेक्षा हो कि वे भी तत्त्वज्ञानके लिए उपादेय हैं । और उसी प्रकार उनमें दृढतर युक्तियोंके सम्भव होनेसे और सर्वज्ञसे उपदिष्ट होनेसे उनमें उनकी श्रद्धा भी हो सकती है, इसलिए वे शास्त्र असार हैं, ऐसा उपपादन करनेके लिए प्रयत्न किया जाता है । परन्तु 'ईक्षतेर्नाशब्दम्' 'कामाच्च नानुमानापेक्षा' 'एतेन सर्वे व्याख्याता व्याख्याताः' इत्यादि सूत्रोंसे पूर्वमें भी सांख्यादि पक्षोंका खण्डन किया गया है, तो पुनः किए

#### सत्यानन्दी-दीपिका

* गत पादमें वेदान्त समन्वयके विरोधका स्मृति और तर्कसे परिहार किया गया और ब्रह्ममें जगत्-कारणत्वके अनुकूल सर्वज्ञत्वादि धर्मोंका श्रुतिद्वारा उपपादन और सांख्यादिद्वारा लगाये गये विलक्षणत्वादि दोषोंका स्मृति और युक्तिसे परिहार किया गया । अब इस पादमें श्रुति निरपेक्ष केवल

स्थूलसूक्ष्मतारतम्यक्रमेणापरमकारणाद्विनाशोपपत्तेः। यथा पृथिवी द्व्यणुकाद्यपेक्षया स्थूलतमा वस्तुभूतापि विनश्यति, ततः सूक्ष्मं सूक्ष्मतरं च पृथिव्येकजातीयकं विनश्यति, ततो द्व्यणुकं, तथा परमाणवोऽपि पृथिव्येकजातीयकत्वाद्विनश्येयुः। ❀ विनश्यन्तोऽप्यवयवविभागेनैव विनश्यन्तीति चेत्—नायं दोषः, यतो घृतकाठिन्यविलयनवदपि विनाशोपपत्तिमवोचाम। यथा हि घृतसुवर्णादीनामविभज्यमानावयवानामप्यग्निसंयोगाद्द्रवभावापत्त्या काठिन्यविनाशो भवति, एवं परमाणूनामपि परमकारणभावापत्त्या मूर्त्यादिविनाशो भविष्यति। तथा कार्यारम्भोऽपि नावयवसंयोगेनैव केवलेन भवति, क्षीरजलादीनामन्तरेणाप्यवयवसंयोगान्तरं दधिहिमादिकार्यारम्भदर्शनात्। तदेवमसारतरतर्कसंदृब्धत्वादीश्वरकारणश्रुतिविरुद्धत्वाच्छ्रुतिप्रवणैश्च शिष्टैर्मन्वादिभिरपरिगृहीतत्वादत्यन्तमेवानपेक्षाऽस्मिन्परमाणुकारणवादे कार्या आर्यैः श्रेयोर्थिभिरिति वाक्यशेषः ॥१७॥

## ( ४ समुदायाधिकरणम् सू० १८-२७ )

## समुदाय उभयहेतुकेऽपि तदप्राप्तिः ॥१८॥

**पदच्छेद**—समुदाये, उभयहेतुके, अपि, तदप्राप्तिः।

**सूत्रार्थ**—( उभयहेतुकेऽपि समुदाये ) परमाणु हेतुक बाह्य समुदाय और स्कन्ध हेतुक आध्यात्मिक समुदायमें भी ( तदप्राप्तिः ) समुदायकी प्राप्ति नहीं होती, क्योंकि अचेतन परमाणु और स्कन्धोंका अपने आप समुदाय असंभव है, अन्य किसी कूटस्थ चेतन संघात कर्ताका अभाव है, अतः उनका मत भ्रान्तिमूलक है।

❀ वैशेषिकराद्धान्तो दुर्युक्तियोगाद्वेदविरोधाच्छिष्टापरिग्रहाच्च नापेक्षितव्य

---

पर्यन्त विनाश उपपन्न होता है। जैसे पृथिवी द्व्यणुक आदिकी अपेक्षासे स्थूलतम और वस्तुभूत होती हुई भी विनष्ट होती है। उससे सूक्ष्म सूक्ष्मतर पृथिवीरूप एक जातीय नष्ट होता है, और तदनन्तर द्व्यणुक। उसी प्रकार परमाणु भी पृथिवीत्व एक जातीय होनेसे विनष्ट होने चाहिए। यदि कहो कि विनष्ट होते हुए भी अवयवविभागसे ही विनष्ट होते हैं, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि घृतकाठिन्य विलयनके समान भी विनाश हो सकता है, ऐसा हम कह चुके हैं, जैसे अविभज्यमान अवयववाले घृत सुवर्ण आदिके भी अग्निके संयोगसे द्रवभाव प्राप्ति होनेसे काठिन्यका विनाश होता है, वैसे परमाणुओंका भी परम कारणभाव प्राप्तिसे मूर्ति आदि विनाश होगा। उसी प्रकार कार्यका आरम्भ भी केवल अवयव संयोगसे नहीं होता है, क्योंकि अन्य अवयव संयोगके विना भी क्षीर, जल आदिका दधि, हिम आदि कार्य आरम्भ देखने में आता है। इस प्रकार परमाणु कारणवाद असारतर तर्कोंसे विरचित तथा ईश्वर कारणत्व प्रतिपादक श्रुतिसे विरुद्ध, श्रुतिप्रवण ( श्रुति समर्थक ) शिष्ट मनु आदि द्वारा अस्वीकृत होनेसे श्रेय चाहनेवाले आर्य पुरुषोंको परमाणु कारणवादमें अत्यन्त ही उपेक्षा करनी चाहिए ऐसा वाक्यशेष है ॥ १७ ॥

पूर्वमें यह कहा गया है कि कुतर्कके योग, वेद विरुद्ध और शिष्ट पुरुषोंसे अस्वीकृत होनेसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

* ब्रह्मसे भिन्न सब द्रव्य पदार्थ अज्ञानसे जन्य होनेसे निरवयव नहीं हो सकते हैं, इसलिए प्रलयमें उनका अदृष्ट आदि निमित्तोंके विनाशसे विनाश हो सकता है। अतएव परमाणुके अस्तित्वमें कोई प्रमाण नहीं है। अतः भ्रान्तिमूलक वैशेषिक मतसे वेदान्तसमन्वयका विरोध नहीं है ॥ १७ ॥

* इस प्रकार अर्ध वैनाशिक वैशेषिक मतका निराकरण कर अब बुद्धिस्थ सर्ववैनाशिक मतका निराकरण करते हैं, इस तरह अवान्तर प्रसंगसंगतिसे 'वैशेषिक' आदिसे कहते हैं। वैशेषिक निश्चित

इत्युक्तम्। सोऽर्धवैनाशिक इति वैनाशिकत्वसाम्यात्सर्ववैनाशिकराद्धान्तो नतरामपेक्षितव्य इतीदमिदानीमुपपादयामः। स च बहुप्रकारः प्रतिपत्तिभेदाद्विनेयभेदाद्वा। तत्रैते त्रयो वादिनो भवन्ति केचित्सर्वास्तित्ववादिनो बाह्यमान्तरं च वस्त्वभ्युपगच्छन्ति भूतं भौतिकं च चित्तं चैत्तं च, तांस्तावत्प्रतिब्रूमः। तत्र भूतं पृथिवीधात्वादयः। भौतिकं

वैशेषिक सिद्धान्त अपेक्षा करने योग्य नहीं है। वह अर्धवैनाशिक है, इसलिए वैनाशिकत्व साहश्यसे सर्ववैनाशिक सिद्धान्त अत्यन्त अपेक्षा करने योग्य नहीं है। इससे अब हम इसका उपपादन करते हैं। प्रतिपत्तिके भेदसे अथवा [1]शिष्योंके भेदसे वह बहुत प्रकारका है। उसमें ये तीन वादी हैं—कोई सर्वास्तित्व वादी हैं, कोई केवल विज्ञानास्तित्व वादी हैं और पुनः अन्य सर्वशून्यत्ववादी हैं। उनमें जो सर्वास्तित्ववादी बाह्य भूत और भौतिक, आन्तर-चित्त और चैत्त स्वीकार करते हैं। पहले उनके सिद्धान्तका हम निराकरण करते हैं—उनमें भूत-पृथिवी धातु आदि हैं, भौतिक-रूप आदि और चक्षु

## सत्यानन्दी-दीपिका

अर्धवैनाशिक हैं, क्योंकि वे परमाणु, आकाश, दिशा, काल, आत्मा, मन, सामान्य, विशेष और समवाय। शब्द, स्पर्श, रूप आदि गुण और कर्म इनमेंसे कुछको नित्य मानते हैं और कुछका नाश। आधेका विनाश माननेसे वे अर्धवैनाशिक हैं। इनका उपन्यास वैनाशिकत्वके साहश्यसे सर्ववैनाशिकोंका स्मरण कराता है। जब वैशेषिकमत अर्धवैनाशिक होनेसे अनुपादेय है, तब सर्व वैनाशिकोंका सिद्धान्त तो अत्यन्त ही अनुपादेय समझना चाहिए। बुद्धके शिष्योंमें चार संप्रदाय थे—वैभाषिक, सौत्रान्तिक, योगाचार और माध्यमिक। उनमेंसे बुद्धके वचनोंके अनुसार उसके विवरणभूत विभाषा शास्त्र जिसका नाम अभिधर्मविभाषा है उसे प्रमाणरूपसे माननेवाला वैभाषिक है। सूत्रपर्यन्त जो बुद्धके वचन हैं जिनका पाली भाषामें सुत्तान्त नाम है उसे प्रमाणतमरूपसे माननेवाला सौत्रान्तिक है। योग (समाधि) द्वारा आलयविज्ञानका साक्षात्कार करनेवाला योगाचार है। और 'अतोभावाभावान्तद्वयरहितत्वात्सर्वस्वभावानुत्पत्तिलक्षणा शून्यता मध्यमा प्रतिपत् समध्यमो मार्गः॥' इति (माध्यमिकवृत्ति) ( भाव और अभाव दोनों पदार्थोंसे रहित होनेसे सर्वस्वभावकी अनुत्पत्तिरूप शून्यता मध्यम प्रतिपत् अर्थात् वह मध्यममार्ग है ) इस प्रकार जो मध्यमका अवलम्बन कर प्रवृत्त हुए वे माध्यमिक कहे जाते हैं। बाह्य पृथिवी आदि और आन्तर चित्त आदि विद्यमान होते हुए भी उनमें 'सर्वं शून्यम्' ( सब शून्य है ) यह प्रथम शिष्योंको उपदेश किया। विज्ञानमें आग्रह रखनेवाले दूसरे शिष्योंको 'विज्ञानमेवैकं सत' (एक विज्ञान ही सत् है) ऐसा उपदेश किया। बाह्य और आन्तर उभय पदार्थोंमें आस्था रखनेवाले शिष्योंको 'उभयं सत्यम्' ऐसा उपदेश किया है। वैभाषिक और सौत्रान्तिकका यद्यपि बाह्य पदार्थोंके प्रत्यक्षत्व और अप्रत्यक्षत्वमें विवाद है, तो भी सर्वास्तित्ववादमें विवाद नहीं है। इसलिए दोनोंको एककर तीन मत दिखाये गये हैं। सर्वास्तित्ववादीके मतमें पृथिवी आदि चार भूत हैं और आकाश आवरणका अभावमात्र है। इन पृथिवी आदि भूतोंसे उत्पन्न हुए पर्वत आदि कार्य भौतिक हैं ये बाह्य हैं। चित्त और चित्तसे उत्पन्न हुए काम आदि चैत्त आन्तर हैं। इस प्रकार सब भूत भौतिक पदार्थ परमाणुओंका ही समुदाय है अवयवोंसे अतिरिक्त अवयवी नहीं है। पृथिवीके परमाणु कठिन, जलके स्नेह, अग्निके उष्ण और वायुके चलन स्वभाववाले होते हैं, इस प्रकार यह बाह्य समुदाय है। रूप, विज्ञान, वेदना, संज्ञा और संस्कार इस प्रकार पांच स्कन्ध हैं, स्कन्धका अर्थ समुदाय है। 'जिससे निरूपण किया जाय अथवा जिसका निरूपण किया जाय वह रूप है' इस प्रकार करण और कर्म व्युत्पत्तिसे रूप शब्दका अर्थ—इन्द्रिय और विषय दोनों हैं, इसलिए विषय सहित इन्द्रिय रूपस्कन्ध है। यद्यपि रूप आदि विषय बाह्य हैं तो भी देहस्थ इन्द्रियोंसे ग्राह्य होनेसे आध्यात्मिक हैं 'अहम्, अहम्'

---

१. देशना लोकनाथानां सत्त्वाशयवशानुगाः। भिद्यन्ते बहुधा लोक उपायैर्बहुभिः पुनः॥ १॥
गम्भीरोत्तानभेदेन क्वचिच्चोभयलक्षणा। भिन्नापि देशनाऽभिन्ना शून्यताऽद्वयलक्षणा॥ २॥
सर्वास्तित्ववादिनः, केचिद्विज्ञानास्तित्वमात्रवादिनः, अन्ये पुनः सर्वशून्यत्ववादिन ( बोधिचित्तविवरण ) इति। तत्र ये

रूपादयश्चक्षुरादयश्च। चतुष्टये च पृथिव्यादिपरमाणवः खरस्नेहोष्णेरणस्वभावास्ते पृथिव्यादिभावेन संहन्यन्त इति मन्यन्ते। तथा रूपविज्ञानवेदनासंज्ञासंस्कारसंज्ञकाः पञ्चस्कन्धाः। तेऽप्याध्यात्मं सर्वव्यवहारास्पदभावेन संहन्यन्त इति मन्यन्ते। # तत्रेदमभिधीयते—योऽयमुभयहेतुक उभयप्रकारः समुदायः परेषामभिप्रेतोऽणुहेतुकश्च भूतभौतिकसंहतिरूपः स्कन्धहेतुकश्च पञ्चस्कन्धीरूपः तस्मिन्नुभयहेतुकेऽपि समुदायेऽभिप्रेयमाणे तदप्राप्तिः स्यात्समुदायाप्राप्तिः, समुदायभावानुपपत्तिरित्यर्थः। कुतः ? समुदायिनामचेतनत्वात्। चित्ताभिज्वलनस्य च समुदायसिद्ध्यधीनत्वात्, अन्यस्य च कस्यचिच्चेतनस्य भोक्तुः प्रशासितुर्वा स्थिरस्य संहन्तुरनभ्युपगमात् निरपेक्षप्रवृत्त्यभ्युपगमे च प्रवृत्त्यनुपरमप्रसङ्गात्। आशयस्याप्यन्यत्वानन्यत्वाभ्यामनिरूप्यत्वात्। क्षणिकत्वाभ्युपगमाच्च निर्व्यापारत्वात्प्रवृत्त्यनुपपत्तेः। तस्मात्समुदायानुपपत्तिः। समुदायानुपपत्तौ च तदाश्रया लोकयात्रा लुप्येत ॥१८॥

---

आदि हैं। पृथिवी आदिके चार प्रकारके परमाणु कठिन, स्नेह, उष्ण और चलन स्वभाववाले होते हैं वे पृथिवी आदि रूपसे संघटित होते हैं, ऐसा मानते हैं। उसी प्रकार रूप, विज्ञान, वेदना, संज्ञा, और संस्कार नामके पाँच स्कन्ध हैं। वे भी आध्यात्मिक (शरीर सम्बन्धी) होकर सर्व व्यवहारके विषयरूपसे संघटित होते हैं, ऐसा मानते हैं।

सिद्धान्ती—इस विषयमें कहते हैं—जो यह उभयहेतुक, उभय प्रकारका समुदाय अन्य-बौद्धोंको अभिप्रेत है अणु है हेतु जिसका ऐसा भूत भौतिक संघातरूप और स्कन्ध है हेतु जिसका ऐसा पांच स्कन्धरूप उस उभयहेतुक समुदायके स्वीकार करनेपर भी तदप्राप्ति—समुदायकी अप्राप्ति है, समुदायभावकी अनुपपत्ति है ऐसा अर्थ है। किससे ? इससे कि समुदायी अचेतन हैं, क्योंकि चित्ताभिज्वलन समुदाय सिद्धिके अधीन है और अन्य किसी स्थिर चेतन भोक्ता वा शासिताको संघातकर्तृरूपसे स्वीकृत नहीं किया गया है। अपेक्षा रहित प्रवृत्ति स्वीकार करें तो प्रवृत्तिका अनुपरम प्रसङ्ग हो जायगा। आशय-सन्तान ( विज्ञान प्रवाह ) का भी संतानीसे अन्यरूपसे अथवा अनन्यरूपसे निरूपण नहीं किया जा सकता और उसे क्षणिक स्वीकार करनेसे व्यापार रहित होनेके कारण उसकी प्रवृत्ति नहीं हो सकती, इसलिए समुदायकी अनुपपत्ति है। समुदायकी अनुपपत्ति होनेपर तदाश्रय लोकयात्रा ( व्यवहार ) लुप्त हो जायगी ॥ १८ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

( मै, मैं ) ऐसा आलय विज्ञानका प्रवाह विज्ञान स्कन्ध है। सुखादिका अनुभव वेदना स्कन्ध है। राग, द्वेष, मोह, धर्म, अधर्म आदि संस्कार स्कन्ध है। इनमें विज्ञान स्कन्ध-चित्त-आत्मा कहा जाता है और अन्य चार स्कन्ध चैत्त-चित्तके कार्य कहे जाते हैं, यह आध्यात्मिक स्कन्ध है। यह सर्व लोकयात्राका निर्वाहक है। अवयवोंसे भिन्न अवयवीकी उपलब्धि न होनेसे अवयवोंका ही समुदायमात्र है। जो सत् है वह क्षणिक है यथा विद्युत्। बाह्य और आन्तर सब क्षणिक है, यह उनका सिद्धान्त है।

# सिद्धान्ती—सृष्टिके आरम्भमें परमाणुओं अथवा स्कन्धोंका समुदाय स्वतः नहीं हो सकता, क्योंकि वे अचेतन हैं। चित्तसंज्ञक विज्ञान भी समुदाय का हेतु नहीं है, कारण कि देहाकार संघात होनेपर विज्ञान होता है और विज्ञान होनेपर देहाकार संघात होता है, इसप्रकार अन्योन्याश्रय दोष होगा। क्षणिक विज्ञानसे भिन्न किसी संघातकर्तृ स्थिर भोक्ता चेतन जीव अथवा शास्ता ईश्वरको तुम स्वीकृत नहीं करते। यदि कहो कि किसी अन्यकी अपेक्षा किए विना अणु और स्कन्ध स्वयं ही संघात करनेके लिए प्रवृत्त होते हैं, तो ऐसा माननेपर किसी अन्य नियामकके न होनेके कारण संतत प्रवृत्ति होनेसे मोक्षाभाव प्रसङ्ग होगा। यदि कहो कि आलयविज्ञान संतान संघातकर्ता है, तो वह संतानियोंसे भिन्न है अथवा अभिन्न ? यदि भिन्न है तो स्थिर है कि क्षणिक ? यदि स्थिर है तो विज्ञान नामसे

## इतरेतरप्रत्ययत्वादिति चेन्नोत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात् ॥१९॥

पदच्छेद—इतरेतरप्रत्ययत्वात्, इति, चेत्, न, उत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात् ।

सूत्रार्थ—( इतरेतरप्रत्ययत्वात् ) अविद्या आदिके परस्पर कारण होनेसे घटीयन्त्रके समान अविद्या आदिके सदा घूमनेपर अर्थात् आक्षिप्त संघातकी उपपत्ति होती है, ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है, ( उत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात् ) क्योंकि वे केवल उत्पत्तिमें निमित्त हैं ।

* यद्यपि भोक्ता प्रशासिता वा कश्चिच्चेतनः संहन्ता स्थिरो नाभ्युपगम्यते, तथाप्यविद्यादीनामितरेतरकारणत्वादुपपद्यते लोकयात्रा । तस्यां चोपपद्यमानायां न किंचिदपरमपेक्षितव्यमस्ति । ते चाविद्यादयोऽविद्या संस्कारो विज्ञानं नाम रूपं षडायतनं स्पर्शो वेदना तृष्णा उपादानं भवो जातिर्जरा मरणं शोकः परिदेवना दुःखं दुर्मनस्तेत्येवंजातीयका इतरेतरहेतुकाः सौगते समये क्वचित्संक्षिप्ता निर्दिष्टाः क्वचित्प्रपञ्चिताः । सर्वेषामप्ययमविद्यादिकलापोऽप्रत्याख्येयः । तदेवमविद्यादिकलापे परस्परनिमित्तनैमित्ति-

---

पूर्वपक्षी—यद्यपि भोक्ता अथवा प्रशासिता, संघातकर्ता कोई स्थिर चेतन स्वीकार नहीं किया जाता है, तो भी अविद्या आदि परस्पर कारण होनेसे लोक यात्रा हो सकती है, उसके उपपद्यमान ( सिद्ध ) होनेपर अन्य कोई अपेक्षितव्य नहीं है । अविद्या, संस्कार, विज्ञान, नाम, रूप, षडायतन, स्पर्श, वेदना, तृष्णा, उपादान, भव, जाति, जरा, मरण, शोक, परिवेदना, दुःख और दुर्मनस्ता इस-प्रकारके परस्पर कारणभूत वे अविद्या आदि बौद्ध सिद्धान्तमें कहीं संक्षेपसे और कहीं विस्तारसे निर्दिष्ट किये गये हैं । यह अविद्या आदि कलाप सब वादियोंसे भी प्रत्यख्यान करनेके योग्य नहीं है । इसलिए यदि कहो कि इसप्रकार अविद्या आदि समुदायके परस्पर निमित्त-नैमित्तकभाव कार्यकारणरूपसे घटी-

### सत्यानन्दी-दीपिका

आत्मा ही है, इससे वेदान्त सिद्धान्तका प्रसङ्ग होगा । क्षणिक मानें तो उसमें किसी उत्पत्तिका हेतु-भूत व्यापार नहीं हो सकता, इसलिए परमाणु आदिका मेलन करनेके लिए उस सन्तानमें प्रवृत्ति अनुपपन्न है । यदि उसमें प्रवृत्ति मानें तो वह क्षणिक नहीं रहेगा । इस मतमें प्रथम क्षणमें वस्तु उत्पन्न होकर द्वितीयक्षणमें नष्ट होती है, अतः वह क्षणिक कही जाती है । इससे इस मध्यमें प्रवृत्ति-जनक व्यापार नहीं हो सकता । इसप्रकार परमाणु भी क्षणिक हैं उनमें भी समुदाय होनेकी क्रिया नहीं हो सकती । यदि संतान संतानियोंसे अनन्य है तो पूर्वोक्त अन्योन्याश्रय दोष है । इसलिए संघात कर्ताके न होनेसे दोनों प्रकारका समुदाय नहीं हो सकता है ॥ १८ ॥

* क्षणिक पदार्थोंमें स्थिर बुद्धि अविद्या है अर्थात् अनित्य, अशुचि, असत् और क्षणिक शरीर आदि आकारमें परिणत अनात्मपदार्थोंमें नित्य, शुचि, सत् और आत्मबुद्धि अविद्या है । उससे राग, द्वेष, मोह आदि संस्कार उत्पन्न होते हैं जो विषयोंमें प्रवृत्त करते हैं । उन संस्कारोंसे गर्भस्थका आद्य विज्ञान उत्पन्न होता है । उससे पृथिवी आदि चारभूत जो नामका आश्रय होनेसे नाम शब्दसे कहे जाते हैं, उत्पन्न होते हैं । उनसे रूप-सित-शुक्र और असित शोणित उत्पन्न होते हैं । विज्ञान, पृथिवी आदि चार भूत और रूप यह छः जिस इन्द्रिय समूहके स्थान हैं, अतः वह इन्द्रिय षडायतन है । नाम, रूप और इन्द्रियोंका परस्पर संयोग स्पर्श है । उससे सुख आदिका अनुभवरूप वेदना उत्पन्न होती है । उससे विषयोंकी तृष्णा होती है । उससे वाणी और शरीर आदिकी चेष्टारूप प्रवृत्ति उपादान है । उससे जन्मके हेतुभूत धर्म आदि उत्पन्न होते हैं । उससे जन्म-पाँच स्कन्ध समुदाय उत्पन्न होता है । उत्पन्न स्कन्धोंका परिपाक जरा है, इनका नाश मरण है । मरते हुए पुरुषको पुत्र आदिके स्नेहसे जो अन्तर्दाह वह शोक है । उससे हा पुत्र ! इत्यादि विलाप परिवेदना है । अनिष्टका

कभावेन घटीयन्त्रवदनिशमावर्तमानेऽर्थाक्षिप्त उपपन्नः संघात इति चेत्-* तन्न,कस्मात्? उत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात्। भवेदुपपन्नः संघातो यदि संघातस्य किंचिन्निमित्तमवगम्येत, न त्ववगम्यते यत इतरेतरप्रत्ययत्वेऽप्यविद्यादीनां पूर्वपूर्वमुत्तरोत्तरस्योत्पत्तिमात्रनिमित्तं भवद्भवेन्न तु संघातोत्पत्तेः किंचिन्निमित्तं संभवति। नन्वविद्यादिभिरर्थादाक्षिप्यते संघात इत्युक्तम्। अत्रोच्यते-यदि तावदयमभिप्रायोऽविद्यादयः संघातमन्तरेणात्मानमलभमाना अपेक्षन्ते संघातमिति, ततस्तस्य संघातस्य निमित्तं वक्तव्यम्। तच्च नित्येष्वप्यणुष्वभ्युपगम्यमानेष्वाश्रयाश्रयिभूतेषु च भोक्तृषु सत्सु न संभवतीत्युक्तं वैशेषिकपरीक्षायाम्। किमङ्ग पुनः क्षणिकेष्वप्यणुषु भोक्तृरहितेष्वाश्रयाश्रयिशून्येषु वाभ्युपगम्यमानेषु संभवेत्? अथायमभिप्रायोऽविद्यादय एव सङ्घातस्य निमित्तमिति, कथं तमेवाश्रित्यात्मानं लभमानास्तस्यैव निमित्तं स्युः? अथ मन्यसे सङ्घाता एवानादौ संसारे संतत्यानुवर्तन्ते तदाश्रयाश्चाविद्यादय इति, तदपि सङ्घातात्सङ्घातान्तरमुत्पद्यमानं नियमेन वा सदृशमेवोत्पद्येत, अनियमेन वा सदृशं विसदृशं वोत्पद्येत। * नियमाभ्युपगमे मनुष्यपुद्गलस्य देवतिर्यग्योनिनारकप्राप्त्यभावः प्राप्नुयात्। अनियमाभ्युपगमेऽपि मनुष्यपुद्गलः कदाचित्क्षणेन हस्ती

---

यन्त्र के समान सर्वदा आवर्तमान होनेसे अर्थात् आक्षिप्त संघात उत्पन्न होता है। सिद्धान्ती—वह युक्त नहीं है, किससे? इससे कि वे उत्पत्ति मात्रके निमित्त हैं। यदि संघातका कोई निमित्त अवगत हो, तो संघात उत्पन्न हो, परन्तु उसका कोई निमित्त अवगत नहीं होता, क्योंकि अविद्या आदि परस्पर कारण होनेपर भी पूर्व पूर्व उत्तरोत्तरकी केवल उत्पत्तिका निमित्त होता हो, तो हो, परन्तु संघातोत्पत्तिका कोई निमित्त नहीं हो सकता। परन्तु ऐसा कहा गया है कि अविद्यादिसे अर्थात् संघात आक्षिप्त होता है। इसपर कहते हैं—यदि यह अभिप्राय हो कि अविद्या आदि संघातके विना अपने स्वरूपको न प्राप्त होते हुए संघातकी अपेक्षा करते हैं, तो उससे उस संघातका निमित्त कहना चाहिए। यह वैशेषिक परीक्षामें कह दिया गया है कि अणुओंको नित्य मानने और आश्रयाश्रयिभूत स्थायी भोक्ताओंके विद्यमान होनेपर भी संघात नहीं हो सकता, तो हे अङ्ग! भोक्तृरहित अथवा आश्रयाश्रयिभावसे शून्य क्षणिक परमाणुओंके माननेपर कैसे संभव होगा? यदि यह अभिप्राय हो कि अविद्या आदि ही संघातके निमित्त हैं, तो उसका ही आश्रयकर अपने स्वरूपको प्राप्त होते हुए उसके ही निमित्त किसप्रकार होंगे? ऐसा यदि मानते हो कि संघात ही अनादि संसारमें निरन्तर प्रवाहरूपसे आवर्तमान है और उनके आश्रयसे अविद्या आदि हैं, तो भी संघातसे उत्पन्न होता हुआ अन्य संघात नियमसे समान ही उत्पन्न होगा अथवा अनियमसे समान अथवा असमान उत्पन्न होगा। नियम स्वीकार करनेपर मनुष्य शरीरको देवत्व, तिर्यग्योनित्व, नारकीयत्व प्राप्तिका अभाव प्राप्त होगा। अनियम स्वीकार करनेपर भी मनुष्य शरीर कभी क्षणभरमें हस्ति होकर अथवा देव अथवा पुनः मनुष्य होगा, ऐसा प्राप्त

## सत्यानन्दी-दीपिका

अनुभव दुःख है। इससे मनोव्यथा दुर्मनस्ता होती है, और 'इति' शब्दसे मान, अपमान आदि क्लेशोंका संग्रह है। इसप्रकार अविद्या आदिका परस्पर कार्यकारण भाव होता है, इससे आक्षिप्त समुदाय उपपन्न होता है।

* अविद्या आदि संघातको उत्पन्न करते हैं और संघात अविद्याको उत्पन्न करता है, ऐसा माननेसे अन्योन्याश्रय दोष स्पष्ट है।

* 'पूर्यंते गलति चेति पुद्गलः-देहः' 'बढ़ता है और क्षीण होता है, अतः देह पुद्गल है।' अथवा 'पूर्यन्ते गलन्ति चेति पुद्गलाः शरीरारम्भकाः परमाणवः' भोग और भोक्ता दोनों क्षणिक होनेसे न भोग है और न भोक्ता हो। इसलिए भोग और मोक्षका कथन असंगत है। भोग और मोक्ष

भूत्वा देवो वा पुनर्मनुष्यो वा भवेदिति प्राप्नुयात्। उभयमप्यभ्युपगमविरुद्धम्। अपि च यद्भोगार्थः सङ्घातः स्यात्स नास्ति स्थिरो भोक्तेति तवाभ्युपगमः ततश्च भोगो भोगार्थ एव, स नान्येन प्रार्थनीयः तथा मोक्षो मोक्षार्थ एवेति मुमुक्षुणा नान्येन भवितव्यम्। अन्येन चेत्प्रार्थ्येतोभयम्, भोगमोक्षकालावस्थायिना तेन भवितव्यम्। अवस्थायित्वे क्षणिकत्वाभ्युपगमविरोधः। तस्मादितरेतरोत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वमविद्यादीनां यदि भवेद्भवतु नाम, नतु सङ्घातः सिध्येत्, भोक्त्रभावादित्यभिप्रायः ॥१९॥

## उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात् ॥२०॥

पदच्छेद—उत्तरोत्पादे, च, पूर्वनिरोधात्।

सूत्रार्थ—( च ) और ( उत्तरोत्पादे ) उत्तर कार्यक्षणकी उत्पत्तिके समयमें (पूर्वनिरोधात्) कारण क्षणका नाश माननेपर सुगत मतमें हेतुके अधीन भी कार्योत्पत्ति नहीं हो सकती

* उक्तमेतत्—अविद्यादीनामुत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वान्न सङ्घातसिद्धिरस्तीति। तदपि तूत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वं न सम्भवतीतीदमिदानीमुपपाद्यते। क्षणभङ्गवादिनोऽयमभ्युपगम उत्तरस्मिन्क्षण उत्पद्यमाने पूर्वः क्षणो निरुध्यत इति। न चैवमभ्युपगच्छता पूर्वोत्तरयोः क्षणयोर्हेतुफलभावः शक्यते संपादयितुम्। निरुध्यमानस्य निरुद्धस्य वा पूर्वक्षणस्याभावग्रस्तत्वादुत्तरक्षणहेतुत्वानुपपत्तेः। अथ भावभूतः परिनिष्पन्नावस्थः पूर्वक्षण उत्तरक्षणस्य हेतुरित्यभिप्रायस्तथापि नोपपद्यते, भावभूतस्य पुनर्व्यापारकल्पनायां क्षणान्तरसम्बन्धप्रसङ्गात्। अथ भाव एवास्य व्यापार इत्यभिप्रायस्तथापि नैवोपपद्यते, हेतुस्वभावानुपरक्तस्य-

---

होगा। किन्तु ये दोनों सिद्धान्तके विरुद्ध हैं। और जिसके भोगके लिए संघात होगा, वह भोक्ता स्थिर नहीं है ऐसा तुम्हारा स्वीकार-सिद्धान्त है, उससे भोग भोगके लिए होगा दूसरेसे प्रार्थनीय न होगा। उसीप्रकार मोक्ष मोक्षके लिए ही होगा, इससे अन्य मुमुक्षु नहीं होना चाहिए। यदि दोनों अन्य से प्रार्थित हैं तो भोग और मोक्ष काल पर्यन्त वह स्थायी होना चाहिए। स्थायित्व माननेपर क्षणिकत्व सिद्धान्तका विरोध होता है। इसलिए यदि अविद्या आदि केवल परस्परकी उत्पत्तिमें निमित्त होते हों, तो हों, परन्तु स्थायी भोक्ताके न होनेसे संघात सिद्ध नहीं होगा, ऐसा अभिप्राय है ॥१९॥

यह कहा गया है कि अविद्या आदि परस्पर केवल उत्पत्तिमें- निमित्त होनेसे संघातकी सिद्धि नहीं होती, परन्तु वे उत्पत्तिमात्रके भी निमित्त नहीं हो सकते, अब इसका उपपादन किया जाता है। क्षणभङ्गवादीका यह स्वीकार-सिद्धान्त है कि उत्पद्यमान उत्तर क्षणमें पूर्वक्षणका नाश होता है। ऐसा स्वीकार करनेवाले तुमसे पूर्व और उत्तर क्षणका कार्यकारणभाव सम्पादन नहीं किया जा सकता, नष्ट होता हुआ अथवा नष्ट हुआ पूर्वक्षण अभावग्रस्त होनेसे उत्तरक्षणका कारण नहीं हो सकता। यदि यह अभिप्राय है कि भावरूप सिद्धावस्थापन्न पूर्वक्षण उत्तरक्षणका हेतु है, तो भी उपपन्न नहीं होता, क्योंकि भावरूपमें पुनः व्यापारकी कल्पना करने पर अन्य क्षणके साथ सम्बन्ध प्रसङ्ग होगा। यदि यह अभिप्राय हो कि भाव ( उत्पत्ति ) ही इसका व्यापार है, तो भी उपपन्न नहीं होगा, कारण कि हेतु-स्वभावसे उपरक्त ( सम्बद्ध ) न हुए कार्यकी उत्पत्ति संभव नहीं है स्वभावसे उपराग स्वीकार करें,

### सत्यानन्दी-दीपिका

अपने लिए नहीं होते, किन्तु अन्यके लिए। अतः भोग और मोक्षकी सार्थकताके लिए भोक्ता और मुमुक्षु भोग और मोक्ष पर्यन्त स्थायी मानने होंगे, तब तो क्षणिक सिद्धान्तका बाध होगा। इसलिए स्थायी चेतन भोक्ताके विना संघात असिद्ध है ॥१९॥

* बौद्ध लोग दो प्रकारकी कार्योत्पत्ति मानते हैं—एक हेतुके अधीन और दूसरी समुदायके अधीन। उन दोमें 'अविद्यासे संस्कारकी उत्पत्ति और संस्कारसे विज्ञानकी उत्पत्ति' यह पहला प्रकार

फलस्योत्पत्त्यसंभवात्। स्वभावोपरागाभ्यपगमे च हेतुस्वभावस्य फलकालावस्थायित्वे सति क्षणभङ्गाभ्युपगमत्यागप्रसङ्गः। विनैव वा स्वभावोपरागेण हेतुफलभावमभ्युपगच्छतः सर्वत्र तत्प्राप्तेरतिप्रसङ्गः। अपि चोत्पादनिरोधौ नाम वस्तुनः स्वरूपमेव वा स्यातामवस्थान्तरं वा वस्त्वन्तरमेव वा, सर्वथापि नोपपद्यते। यदि तावद्वस्तुनः स्वरूपमेवोत्पादनिरोधौ स्याताम्, ततो वस्तुशब्द उत्पादनिरोधशब्दौ च पर्यायाः प्राप्नुयुः। अथास्ति कश्चिद्विशेष इति मन्येतोत्पादनिरोधशब्दाभ्यां मध्यवर्तिनो वस्तुन आद्यन्ताख्ये अवस्थे अभिलप्येते इति, एवमप्याद्यन्तमध्यक्षणत्रयसंबन्धित्वाद्वस्तुनः क्षणिकत्वाभ्युपगमहानिः। अथात्यन्तव्यतिरिक्तावेवोत्पादनिरोधौ वस्तुनः स्यातामश्वमहिषवत्, ततो वस्तु उत्पादनिरोधाभ्यामसंसृष्टमिति वस्तुनः शाश्वतत्वप्रसङ्गः। यदि च दर्शनादर्शने वस्तुन उत्पादनिरोधौ स्याताम्, एवमपि द्रष्टृधर्मौ तौ न वस्तुधर्माविति वस्तुनः शाश्वतत्वप्रसङ्ग एव। तस्मादप्यसंगतं सौगतं मतम्॥ २०॥

## असति प्रतिज्ञोपरोधो यौगपद्यमन्यथा ॥२१॥

पदच्छेद—असति, प्रतिज्ञोपरोधः, यौगपद्यम्, अन्यथा।

सूत्रार्थ—( असति ) कारणके विना कार्योत्पत्ति माननेपर ( प्रतिज्ञोपरोधः ) प्रतिज्ञाका बाध होगा, ( अन्यथा ) कार्य पर्यन्त कारणकी स्थिति होनेसे ( यौगपद्यम् ) दोनोंको एक समयमें विद्यमान होनेसे क्षणिकत्व प्रतिज्ञाकी हानि होगी।

---

तो हेतुस्वभावको फल ( कार्य ) पर्यन्त स्थायी होनेपर क्षणभङ्ग सिद्धान्तका त्याग प्रसङ्ग हो जायगा। अथवा हेतुस्वभावसे उपरक्त हुए विना ही कार्यकारणभाव स्वीकार करनेवाले तुमको सर्वत्र उसकी प्राप्ति होनेसे अतिप्रसङ्ग होगा। किञ्च उत्पाद और निरोध वस्तुका स्वरूप ही हो अथवा अन्य अवस्था हो वा अन्य वस्तु ही हो, सर्वथा भी उपपन्न नहीं होता। यदि उत्पत्ति और विनाश वस्तुके स्वरूप हों तो उससे वस्तु शब्द, उत्पत्ति और विनाश शब्द पर्याय होंगे अर्थात् एक ही पदार्थके दो नाम हैं। यदि उत्पत्ति और विनाश शब्दोंसे मध्यवर्ती वस्तुकी आदि और अन्तिम अवस्थाएँ हैं ऐसा कोई विशेष है, ऐसा मानें, तो ऐसा होनेपर भी वस्तुका आदि, मध्य और अन्त तीन क्षणके साथ सम्बन्ध होनेसे इसमें क्षणिकत्व सिद्धान्तकी हानि होगी। यदि अश्व और महिषके समान उत्पाद और निरोध वस्तुसे अत्यन्त भिन्न हों, तो उससे उत्पाद और निरोधसे वस्तु असम्बद्ध होगी, इससे वस्तुके शाश्वत होनेका प्रसंग हो जायगा। यदि दर्शन और अदर्शन वस्तुका उत्पाद और निरोध हों, तो ऐसा होनेपर भी वे द्रष्टाके धर्म होंगे वस्तुके धर्म नहीं होंगे, इससे वस्तुके शाश्वत होनेका ही प्रसङ्ग होगा। इससे भी सौगत मत असंगत है॥ २०॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

है। 'पृथिवी आदि समुदायसे शरीर उत्पन्न होता है' यह द्वितीत प्रकार है। उनमेंसे प्रथम प्रकार स्वीकारकर संघातकर्ताके अभावसे दूसरा प्रकार दूषित किया जा चुका है। अब भगवान् सूत्रकार 'उत्तर' इस सूत्रसे प्रथम प्रकारको भी दूषित करते हैं। बौद्ध लोग क्षणिक पदार्थको क्षण शब्दसे कहते हैं। उनके मतमें प्रत्येक कार्य प्रथम क्षणमें उत्पन्न होकर द्वितीय क्षणमें स्वयं नष्ट होता हुआ अपने समान दूसरे कार्यको उत्पन्नकर नष्ट हो जाता है। यह नाशग्रस्त द्वितीय क्षण अन्य कार्यका उत्पत्ति क्षण कहलाता है। इसप्रकार पूर्वक्षण उत्तर क्षणका कारण है। 'भूतिर्येषां क्रिया सैव कारकं सैवोच्यते' (जिन क्षणिक पदार्थोंकी जो उत्पत्ति है वही क्रिया और वही कारण कही जाती है ) यह सिद्धान्त है। यदि उत्पत्ति ही व्यापार मानें तो भी कार्यकारणभाव नहीं हो सकता, क्योंकि हेतुके स्वरूपके साथ सम्बद्ध ( तादात्म्यापन्न ) हुए विना कार्य उत्पन्न नहीं हो सकता॥ २०॥

* क्षणभङ्गवादे पूर्वक्षणो निरोधग्रस्तत्वान्नोत्तरस्य क्षणस्य हेतुर्भवतीत्युक्तम्। अथासत्येव हेतौ फलोत्पत्तिं ब्रूयात्, ततः प्रतिज्ञोपरोधः स्यात्। चतुर्विधान्हेतून्प्रतीत्य चित्तचैत्ता उत्पद्यन्त इतीयं प्रतिज्ञा हीयेत। निर्हेतुकायां चोत्पत्तावप्रतिबन्धात्सर्वं सर्वत्रोत्पद्येत। अथोत्तरक्षणोत्पत्तिर्यावत्तावदवतिष्ठते पूर्वक्षण इति ब्रूयात्ततो यौगपद्यं हेतुफलयोः स्यात्। तथापि प्रतिज्ञोपरोध एव स्यात्। क्षणिकाः सर्वे संस्कारा इतीयं प्रतिज्ञोपरुध्येत ।२१।

**प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधाप्राप्तिरविच्छेदात् ॥२२॥**

पदच्छेद—प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधाप्राप्तिः, अविच्छेदात् ।

सूत्रार्थ—(प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधाप्राप्तिः) सन्तान और सन्तानियोंमें बुद्धिपूर्वक नाश और अबुद्धिपूर्वक नाशका सम्भव नहीं है, ( अविच्छेदात् ) क्योंकि सन्तान और सन्तानियोंका विच्छेद नहीं होता, इससे नाश द्वय नहीं हो सकता ।

* अपि च वैनाशिकाः कल्पयन्ति–बुद्धिबोध्यं त्रयादन्यत्संस्कृतं क्षणिकं चेति। तदपि च त्रयं प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधावाकाशं चेत्याचक्षते। त्रयमपि चैतदवस्तुभावमात्रं निरुपाख्यमिति मन्यन्ते, बुद्धिपूर्वकः किल विनाशो भावानां प्रतिसंख्यानिरोधो नाम भाष्यते, तद्विपरीतोऽप्रतिसंख्यानिरोधः, आवरणाभावमात्रमाकाशमिति। तेषामाकाशं

---

यह कहा गया है कि क्षणभङ्गवादमें पूर्वक्षण निरोध ग्रस्त होनेसे उत्तरक्षणका हेतु नहीं होता, यदि हेतुके न रहनेपर भी कार्योत्पत्ति कहो, तो उससे प्रतिज्ञाका बाध होगा। चार प्रकारके हेतुओंको प्राप्त कर चित्त और चैत्त उत्पन्न होते हैं, इस प्रतिज्ञाकी हानि होगी। निर्हेतुक उत्पत्ति माननेपर प्रतिबन्धके न होनेसे सब सर्वत्र उत्पन्न होंगे। यदि यह कहो कि उत्तरक्षणकी उत्पत्ति पर्यन्त पूर्वक्षण अवस्थित रहेगा, तो कार्य और कारण समकालीन हो जायँगे तो भी प्रतिज्ञाका बाध ही होगा। सब संस्कार क्षणिक हैं यह प्रतिज्ञा बाधित होगी ॥ २१ ॥

वैनाशिक और भी कल्पना करते हैं कि बुद्धि बोध्य ( प्रमेयमात्र ), उत्पाद्य और क्षणिक यह तीनसे भिन्न हैं। और उन तीनको भी प्रतिसंख्यानिरोध, अप्रतिसंख्यानिरोध और आकाश, ऐसा कहते हैं। ये तीन भी अवस्तु-अभाव मात्र तुच्छ हैं, ऐसा मानते हैं। भावोंका बुद्धिपूर्वक विनाश प्रतिसंख्यानिरोध, उनके विपरीत अप्रतिसंख्यानिरोध और आवरणका अभाव मात्र अकाश है ऐसा

### सत्यानन्दी-दीपिका

* कार्यकी उत्पत्ति निर्हेतुक है अथवा सहेतुक ? यदि हेतु रहित है तो प्रतिज्ञाकी हानि होती है, क्योंकि विषय, करण, सहकारी और संस्कार ये चार प्रकारके हेतु हैं। ये बौद्ध ग्रन्थोंमें क्रमशः आलम्बन-प्रत्यय, अधिपतिप्रत्यय, सहकारिप्रत्यय और समनन्तर प्रत्यय नामसे प्रसिद्ध हैं। यहाँ प्रत्ययका अर्थ कारण है। इनको प्राप्तकर चित्त-रूप आदि विज्ञान और चैत्त-चित्तात्मक सुख आदि उत्पन्न होते हैं, यह प्रतिज्ञा है। जैसे चित्त विषयके होनेपर ही विषयाकार होता है इसलिए विषय आलम्बन प्रत्यय है। चक्षु-करण-अधिपतिप्रत्यय है, आलोक सहकारी प्रत्यय है और संस्कार अव्यवहित पूर्ववृत्ति कारण है, इससे संस्कार समनन्तर-पूर्वप्रत्यय है। यदि इन कारणोंके विना भी कार्यकी उत्पत्ति मानें तो उक्त प्रतिज्ञाका बाध होगा इस प्रकार प्रतिज्ञा हानि पुरुषका दोष कहकर अब 'निर्हेतुकायाम्' इत्यादिसे वस्तुके दोषको भी कहते हैं ॥ २१ ॥

* इस अधिकरणके प्रथम दो सूत्रोंसे समुदायका खण्डन किया गया और गत दो सूत्रोंसे कार्य-कारणभाव और क्षणिकत्वका निराकरण किया गया है। अब बौद्धके अभिमत दो प्रकारके विनाशोंको 'प्रतिसंख्या' आदिसे दूषित करते हैं—प्रतिसंख्यानिरोध-संख्या-बुद्धि, प्रति-प्रतिकूल अर्थात् भाव पदार्थके प्रतिकूल बुद्धि-विद्यमानको अविद्यमान करता हूँ, इस प्रकारकी बुद्धि प्रतिसंख्या है, उससे

परस्तात्प्रत्याख्यास्यति, निरोधद्वयमिदानीं प्रत्याचष्टे। प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधयोरप्राप्तिः असंभव इत्यर्थः। कस्मात्? अविच्छेदात्। एतौ हि प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधौ संतानगोचरौ वा स्यातां भावगोचरौ वा? न तावत्संतानगोचरौ संभवतः, सर्वेष्वपि संतानेषु संतानिनामविच्छिन्नेन हेतुफलभावेन संतानविच्छेदस्यासंभवात्। नापि भावगोचरौ संभवतः, नहि भावानां निरन्वयो निरुपाख्यो विनाशः संभवति, सर्वास्वप्यवस्थासु प्रत्यभिज्ञानबलेनान्वय्यविच्छेददर्शनात्। अस्पष्टप्रत्यभिज्ञानास्वप्यवस्थासु कचिद्दृष्टेनान्वय्यविच्छेदेनान्यत्रापि तदनुमानात्। तस्मात्परपरिकल्पितस्य निरोधद्वयस्यानुपपत्तिः। २।

## उभयथा च दोषात् ॥२३॥

पदच्छेद—उभयथा, च, दोषात्।

सूत्रार्थ—(उभयथा च) अविद्याका सम्यग्ज्ञानसें नाश होता है अथवा अपने आप? दोनों प्रकारसे भी दोष होनेके कारण सौगत मत असंगत है।

* योऽयमविद्यादिनिरोधः प्रतिसंख्यानिरोधान्तःपाती परपरिकल्पितः, स-

---

कहते हैं। उनमेंसे आकाशका आगे प्रत्याख्यान करेंगे। इस समय दोनों निरोधोंका निराकरण करते हैं—प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोधकी अप्राप्ति-असम्भव है, ऐसा अर्थ है। किससे? इससे कि उनका अविच्छेद है। ये प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध सन्तान गोचर होंगे अथवा भावगोचर? सन्तान गोचर तो नहीं हो सकते, क्योंकि सर्व सन्तानोंमें सन्तानियोंके विच्छेद रहित कार्यकारणभाव होनेसे सन्तानके विच्छेदका सम्भव नहीं है। इसी प्रकार भाव गोचर भी नहीं हो सकते, क्योंकि भावोंका निरन्वय अवस्तु-अलीक विनाश नहीं हो सकता, कारण कि सब अवस्थाओंमें भी प्रत्यभिज्ञानके बलसे अन्वयीका विच्छेद नहीं देखा जाता, अस्पष्ट प्रत्यभिज्ञानवाली अवस्थाओंमें भी कहींपर देखे गये अन्वयीके अविच्छेदसे अन्यत्र भी उसका अनुमान होता है। इसलिए वैनाशिक परिकल्पित निरोध द्वयकी अनुपपत्ति है ॥ २२ ॥

प्रतिसंख्यानिरोधके अन्तर्भूत जो यह अविद्यादि निरोध पर परिकल्पित है, वह सहायक साधन

### सत्यानन्दी-दीपिका

किया हुआ विनाश प्रतिसंख्यानिरोध है। इससे विपरीत अबुद्धिपूर्वक अपने आप नष्ट होनेवाले स्तम्भ आदिका नाश अप्रतिसंख्यानिरोध है। ये दोनों निरोध सन्तानमें है कि सन्तानियोंमें? प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि भावपदार्थोंका कार्यकारणरूपसे प्रवाह सन्तान है। उसका अन्तिम-द्वितीयक्षण अन्य क्षणको उत्पन्न करता है कि नहीं? प्रथमपक्ष-तो वह अन्तिम क्षण नहीं कहा जायगा, क्योंकि सन्तानरूप प्रवाहका विच्छेद नहीं होता। यदि अन्तिम क्षण अन्य क्षणको उत्पन्न नहीं करता तो असत् होगा, क्योंकि अर्थक्रियाकारी (प्रयोजनवाला) ही सत् होता है और तद्भिन्न असत्। इसलिए सन्तानके विच्छेदका असम्भव होनेसे निरोधका भी असम्भव है। दूसरापक्ष—सन्तानियोंमें निरोध है, तो भाव पदार्थोंका निरन्वय अथवा निरूपाख्य विनाश नहीं होता, जैसे घट, कपाल, चूर्ण आदि अवयवोंमें यह वही मृत्तिका है, इस प्रकार प्रत्यभिज्ञा होनेसे अन्वयिभाव मृत्तिका आदिका अत्यन्त विनाश नहीं होता। जहाँ अङ्कुर आदिमें 'यह वही बीज है' ऐसी स्पष्ट प्रत्यभिज्ञा नहीं होती, वहाँपर 'अंकुरादयः अनुस्यूतान्वयिभावस्थाः कार्यत्वात् घटवत्' (अंकुरादि अनुस्यूतान्वयी पदार्थमें स्थित हैं, कार्य होनेसे घटके समान) इस प्रकार अन्वयीका अनुमान किया जाता है। 'उदबिन्दौ च सिन्धौ च तोयभावो न भिद्यते। विनष्टेऽपि बिन्दावस्ति तस्यान्वयोऽम्बुधौ' (जलबिन्दु और समुद्रमें जलरूपसे भेद नहीं है, इसलिए जल बिन्दुका समुद्रमें विनाश होनेपर भी उसका समुद्रमें अन्वय है) इससे सिद्ध हुआ कि किसी भी भावपदार्थका निरन्वय नाश नहीं होता, इसलिए दोनों निरोध असंगत है ॥ २२ ॥

सम्यग्ज्ञानाद्वा सपरिकरात्स्यात्स्वयमेव वा? पूर्वस्मिन्विकल्पे निर्हेतुकविनाशाभ्युपगमहानिप्रसङ्गः। एवमुभयथापि दोषप्रसङ्गादसमञ्जसमिदं दर्शनम् ॥२३॥

## आकाशे चाविशेषात् ॥२४॥

पदच्छेद—आकाशे, च, अविशेषात्।

सूत्रार्थ—(आकाशे च) 'आत्मन आकाशः सम्भूतः' इस श्रुतिसे और शब्द गुण विशिष्ट होनेसे आकाशमें भी (अविशेषात्) पृथिवीत्व आदिके समान वस्तुत्वकी प्रतीति होती है, अतः अवस्तु नहीं है।

❀ यच्च तेषामेवाभिप्रेतम्—निरोधद्वयमाकाशं च निरुपाख्यमिति, तत्र निरोधद्वयस्य निरुपाख्यत्वं पुरस्तान्निराकृतम्, आकाशस्येदानीं निराक्रियते। आकाशे चायुक्तो निरुपाख्यत्वाभ्युपगमः, प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधयोरिव वस्तुत्वप्रतिपत्तेरविशेषात्। आगमप्रामाण्यात्तावत् 'आत्मन आकाशः संभूतः (तै० २।१) इत्यादिश्रुतिभ्य आकाशस्य च वस्तुत्वप्रसिद्धिः। विप्रतिपन्नान्प्रति तु शब्दगुणानुमेयत्वं वक्तव्यम्, गन्धादीनां गुणानां पृथिव्यादिवस्त्वाश्रयत्वदर्शनात्। अपि चावरणाभावमात्रमाकाशमिच्छतामेकस्मिन्सुपर्णे पतत्यावरणस्य विद्यमानत्वात्सुपर्णान्तरस्योत्पित्सतोऽनवकाशत्वप्रसङ्गः। यत्रावरणाभावस्तत्र पतिष्यतीति चेत्—येनावरणाभावो विशेष्यते तत्तर्हि वस्तुभूतमेवाकाशं स्यात्,

---

सहित सम्यग्ज्ञानसे है अथवा स्वयं ही। पूर्व विकल्पमें निर्हेतुक विनाशके अभ्युपगमकी हानिका प्रसङ्ग होगा। द्वितीय विकल्पमें मार्गोपदेशका आनर्थक्य प्रसङ्ग होगा। इस प्रकार दोनों प्रकारसे दोषका प्रसङ्ग होनेसे भी यह दर्शन असंगत है ॥ २३ ॥

जो उन-बौद्धोंको अभिप्रेत है कि दोनों निरोध और आकाश निरुपाख्य-तुच्छ हैं, उनमेंसे दोनों निरोधोंका तुच्छत्व पहले निराकरण किया गया, अब आकाशके तुच्छत्वका निराकरण किया जाता है। आकाशमें तुच्छत्व स्वीकार अयुक्त है, क्योंकि उसमें प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोधके समान वस्तुत्वकी प्रतिपत्ति समान है। उसमें आगम प्रमाणसे वस्तुत्व है, 'आत्मन०' (आत्मासे आकाश उत्पन्न हुआ) इत्यादि श्रुतियोंसे आकाशमें वस्तुत्व प्रसिद्धि है। आगम प्रामाण्य न माननेवाले प्रतिपक्षियोंके लिए आकाश शब्द गुणानुमेय है ऐसा कहना चाहिए। कारण कि गन्ध आदि गुणोंका पृथिवी आदि वस्तु आश्रयरूपसे देखनेमें आते हैं। किञ्च आकाशको आवरणाभाव मात्र माननेवालोंके मतमें एक पक्षीके उड़नेपर आवरण विद्यमान होनेसे उड़नेके अभिलाषी अन्य पक्षीको अनवकाशत्व प्रसङ्ग होगा। यदि कहो कि जहांपर आवरणका अभाव है वहाँ पर उड़ेगा, तो जिससे आवरण अभाव विशेषित होता है तब तो वस्तुभूत आकाश है आवरणका अभावमात्र नहीं है। और आवरणके

### सत्यानन्दी-दीपिका

❀ यम, नियम आदि और श्रवण, मनन आदि सम्यग्ज्ञानकी सामग्री है। यदि इसप्रकार सामग्री सहित सम्यग्ज्ञानसे अविद्या आदिका विनाश मानें तो विना कारणके नाशका सिद्धान्त बाधित हो जायगा। 'सर्वं क्षणिकं क्षणिकम्, सर्वं दुःखं दुःखम्, सर्वं स्वलक्षणं स्वलक्षणम्' ( सर्वं क्षणिक है क्षणिक है, सर्वं दुःख है दुःख है, सर्वं स्वलक्षण है स्वलक्षण ( अन्यसे व्यावृत्त व्यक्तिमात्र ) है, सर्वशून्य है शून्य है ) इन भावनाओंके अभ्याससे परिपक्व होनेपर निर्वाण होता है यह बौद्ध सिद्धान्त है। जब अविद्या स्वतः ही निवृत्त हो जायगी तो यह मार्गोपदेश व्यर्थ हो जायगा, इस प्रकार दोनों पक्षोंके दूषित होनेसे यह बौद्धदर्शन अयुक्त है ॥२३॥

'अकाशं वस्तु कार्यत्वात् घटवत्' ( आकाश वस्तु है, क्योंकि वह कार्य है, जैसे घट) यद्यपि 'आत्मन आकाशः संभूतः' इत्यादि श्रुतियोंसे आकाश कार्यत्व सिद्ध है, तो भी श्रुतिप्रमाणको न माननेवालोंके लिए अनुमानसे सिद्ध किया जाता है। 'शब्दः सामान्यविशेषसमवायेभ्यो भिन्नः शब्दत्वात्'

उत्तरस्मिस्तु मार्गोपदेशानर्थक्यप्रसंगः

नावरणाभावमात्रम्। अपि चावरणाभावमात्रमाकाशं मन्यमानस्य सौगतस्य स्वाभ्युपगमविरोधः प्रसज्येत। सौगते हि समये 'पृथिवी भगवः किं संनिश्रया' इत्यस्मिन्प्रतिवचनप्रवाहे पृथिव्यादीनामन्ते 'वायुः किं संनिश्रयः' इत्यस्य प्रश्नस्य प्रतिवचनं भवति—'वायुराकाशसंनिश्रयः' इति। तदाकाशस्यावस्तुत्वे न समञ्जसं स्यात्। तस्मादप्ययुक्तमाकाशस्यावस्तुत्वम्। अपि च निरोधद्वयमाकाशं च त्रयमप्येतन्निरुपाख्यमवस्तु नित्यं चेति विप्रतिषिद्धम्। न ह्यवस्तुनो नित्यत्वमनित्यत्वं वा संभवति, वस्त्वाश्रयत्वाद्धर्मधर्मिव्यवहारस्य। धर्मधर्मिभावे हि घटादिवद्वस्तुत्वमेव स्यान्न निरुपाख्यत्वम् ॥२४॥

## अनुस्मृतेश्च ॥२५॥

पदच्छेद—अनुस्मृतेः, च।

सूत्रार्थ—उपलब्धिके अनन्तर उत्पन्न हुआ स्मरण ही अनुस्मृति है, उससे भी प्रतीत होता है कि अनुभवकर्ता आत्मा क्षणिक नहीं है।

अपि च वैनाशिकः सर्वस्य वस्तुनः क्षणिकतामभ्युपयन्नुपलब्धुरपि क्षणिकतामभ्युपेयात्। न च सा संभवति, अनुस्मृतेः। अनुभवमुपलब्धिमनूत्पद्यमानं स्मरणमेवानुस्मृतिः। सा चोपलब्ध्येककर्तृका सती संभवति, पुरुषान्तरोपलब्धिविषये पुरुषान्तरस्य स्मृत्यदर्श-

---

अभावमात्रको आकाश माननेवाले बौद्धको अपने स्वीकारसे विरोध प्रसक्त होगा, क्योंकि बौद्धदर्शनमें 'पृथिवी भगवः०' ( हे भगवन्! पृथिवी किसमें आश्रित है ) इस प्रश्नोत्तरके प्रवाहमें पृथिवी आदिके अन्तमें 'वायुः किं०' ( वायु किसमें आश्रित है ) इस प्रश्नका 'वायुराकाश०' ( वायु आकाशमें आश्रित है ) यह उत्तर है। आकाशको अवस्तु माननेपर वह संगत नहीं होगा; इससे भी आकाशका अवस्तुत्व अयुक्त है। और दोनों निरोध और आकाश ये तीनों निरुपाख्य, अवस्तु और नित्य हैं यह परस्पर विरुद्ध है, क्योंकि अवस्तु नित्य अथवा अनित्य नहीं हो सकती, कारण कि धर्मधर्मिव्यवहार वस्तु आश्रित है, धर्मधर्मिभाव होनेपर घट आदिके समान वस्तुत्व ही होगा तुच्छत्व नहीं ॥२४॥

और इसके अतिरिक्त वैनाशिक सब वस्तुकी क्षणिकता स्वीकार करते हुए उपलब्धाकी भी क्षणिकता स्वीकार करे, वह नहीं हो सकता, क्योंकि अनुस्मृति है। अनुभव-उपलब्धिके अनन्तर उत्पन्न हुआ स्मरण ही अनुस्मृति है। उसका और उपलब्धिका एक कर्ता हो तभी वह हो सकती है, क्योंकि एक पुरुषके अनुभवके विषयमें अन्य पुरुषकी स्मृति नहीं देखी जाती। 'मैंने यह देखा, मैं यह

### सत्यानन्दी-दीपिका

( शब्द शब्दत्व जाति विशिष्ट होनेसे सामान्य, विशेष और समवायसे भिन्न है ) 'शब्दो गुणः स्पर्शरहितबाह्येन्द्रियग्राह्यत्वात् रूपादिवत्' ( शब्द गुण है, क्योंकि स्पर्श रहित बाह्येन्द्रियसे ग्राह्य है, जैसे रूपादि ) इस अनुमानसे शब्द गुण सिद्ध होनेपर वह किस द्रव्यका गुण है, आगे सिद्ध करते हैं—'शब्दः वस्तुनिष्ठः गुणत्वात् गन्धादिवत्' ( शब्द गुण होनेसे वस्तुनिष्ठ है, जैसे गन्ध आदि ) शब्द बाह्येन्द्रिय ग्राह्य होनेसे आत्मा और मनका गुण नहीं हो सकता। पृथिवी, जल, तेज, वायु और दिशा आदि श्रोत्र मात्र ग्राह्य शब्द गुणके आश्रय नहीं हो सकते। अवशिष्ट आकाश ही शब्दका आश्रय सिद्ध होता है। गुण वस्तुमें रहता है अवस्तुमें नहीं, अतः आकाश वस्तु है। किञ्च जैसे एक घटके विद्यमान होनेपर घट सामान्यका अभाव नहीं होता, वैसे ही एक पक्षीके विद्यमान होनेपर मूर्त द्रव्य सामान्याभावात्मक आकाश नहीं है, इससे अन्य पक्षीका सञ्चार नहीं होगा। यदि उसकी सिद्धिके लिए किसी देश विशेषावच्छेदेन आवरणाभाव मानें तो अभावावच्छेदक देश ही तो आकाश है, क्योंकि तुच्छ देशविशेष आदिसे विशिष्ट नहीं होता, इससे आकाश भावात्मक पदार्थ है ॥२४॥

नात्। कथं ह्यहमदोऽद्राक्षमिदं पश्यामीति च पूर्वोत्तरदर्शिन्येकस्मिन्नसति प्रत्ययः स्यात्? अपि च दर्शनस्मरणयोः कर्तर्येकस्मिन्प्रत्यक्षः प्रत्यभिज्ञाप्रत्ययः सर्वस्य लोकस्य प्रसिद्धोऽहमदोऽद्राक्षमिदं पश्यामीति। यदि हि तयोर्भिन्नः कर्ता स्यात्ततोऽहं स्मराम्यद्राक्षीदन्य इति प्रतीयात्, नत्वेवं प्रत्येति कश्चित्। यत्रैवं प्रत्ययस्तत्र दर्शनस्मरणयोर्भिन्नमेव कर्तारं सर्वलोकोऽवगच्छति—स्मराम्यहमसावदोऽद्राक्षीदिति। इह त्वहमदोऽद्राक्षमिति दर्शनस्मरणयोर्वैनाशिकोऽप्यात्मानमेवैकं कर्तारमवगच्छति। न नाहमित्यात्मनो दर्शनं निर्वृत्तं निह्नुते—यथाग्निरनुष्णोऽप्रकाश इति वा। तत्रैवं सत्येकस्य दर्शनस्मरणलक्षणक्षणद्वयसंबन्धे क्षणिकत्वाभ्युपगमहानिरपरिहार्या वैनाशिकस्य स्यात्। * तथाऽनन्तरामनन्तरामात्मन एव प्रतिपत्तिं प्रत्यभिजानन्नेककर्तृकामोत्तमादुच्छ्वासादतीताश्च प्रतिपत्तीरा जन्मन आत्मैककर्तृकाः प्रतिसंदधानः कथं क्षणभङ्गवादी वैनाशिको नापत्रपेत? स यदि ब्रूयात् सादृश्यादेतत्संपत्स्यत इति। तं प्रतिब्रूयात्—तेनेदं सदृशमिति द्वयायत्तत्वात्सादृश्यस्य, क्षणभङ्गवादिनः सदृशयोर्द्वयोर्वस्तुनोर्ग्रहीतुरेकस्याभावात्, सादृश्यनिमित्तं प्रतिसंधानमिति मिथ्याप्रलाप एव स्यात्। स्याच्चेत्पूर्वोत्तरयोः क्षणयोः सादृश्यस्य ग्रहीतैकः, तथा-

---

देखता हूँ' यह प्रत्यय पूर्वोत्तर एक द्रष्टाके न होनेपर कैसे होगा? किन्तु अनुभव और स्मरणका एक कर्ता होनेपर 'मैंने यह देखा था, मैं यह देखता हूँ' ऐसा प्रत्यक्ष प्रत्यभिज्ञाप्रत्यय सर्वलोकमें प्रसिद्ध है। यदि उन दोनोंके भिन्न कर्ता हों, तो उससे 'मैं स्मरण करता हूँ, अन्यने देखा था' ऐसी प्रतीति होगी। परन्तु किसीको भी ऐसी प्रतीति नहीं होती। जहाँ ऐसी प्रतीति होती है वहाँ ज्ञान और स्मरणके भिन्न कर्ताओंको सब लोग जानते हैं कि 'मैं स्मरण करता हूँ, उसने यह देखा।' परन्तु यहाँ तो 'मैंने यह देखा' इस दर्शन और स्मरणका एक ही कर्तारूपसे आत्माको वैनाशिक भी स्वीकार करते हैं। आत्माका जो कर्तारूपसे ज्ञान हुआ है उसका 'मैं नहीं हूँ' ऐसा कहकर अपलाप नहीं कर सकता, जैसे अग्निका 'अनुष्ण है अथवा अप्रकाश है' ऐसा कहकर अपलाप नहीं कर सकता। वहाँ ऐसा होनेपर एकका दर्शन और स्मरणरूप दो क्षणोंके साथ सम्बन्ध होनेसे वैनाशिक को क्षणिकत्व सिद्धान्तकी हानि तो अपरिहार्य ही होगी। उसी प्रकार वर्तमान दशासे लेकर अन्तिम उच्छ्वासपर्यन्त-मरणपर्यन्त एकके पीछे एक अपनी ही प्रतीतिको जिसका आत्मा ही कर्ता है ऐसा जानता हुआ और जन्मसे लेकर वर्तमान क्षण पर्यन्त अभी तक हुई प्रतिपत्तियाँ आत्मकर्तृक प्रतिसन्धान करता हुआ क्षणभङ्गवादी वैनाशिक लज्जित क्यों नहीं होता? यदि वह ऐसा कहे सादृश्यसे यह प्रतिसंधान होता है, तो उसके प्रति कहना चाहिए 'तेनेदं सदृशम्' ( यह उस जैसा है ) ऐसा सादृश्य दोके अधीन होता है, इससे दो सदृश वस्तुओंका ग्रहीता क्षण भंगवादीके मतमें एकके न होनेसे सादृश्य निमित्तक प्रतिसंधान है, यह मिथ्या प्रलाप ही होगा। यदि पूर्व और उत्तर क्षणके सादृश्यका एक ग्रहीता है, तो

## सत्यानन्दी-दीपिका

* बाह्यार्थवादी बौद्धोंके सिद्धान्तका खण्डन करते समय प्रसंगवश क्षणिक विज्ञानवादीका मत लिया गया है। उनके मतमें बाह्य पदार्थका अस्तित्व नहीं है, केवल आन्तर क्षणिक विज्ञान ही है। विज्ञान प्रथम क्षणमें उत्पन्न होकर द्वितीय क्षणमें नष्ट होता हुआ अन्य विज्ञानको उत्पन्न कर स्वयं नष्ट हो जाता है। उनके मतमें जैसे दीप शिखा एक नहीं होती तो भी सादृश्यसे 'यह वही शिखा है' ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है, वैसे आत्माके विषयमें सादृश्य दोषसे 'मैं वही हूँ' ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है। सिद्धान्ती—'तेनेदं सदृशम्' यह सादृश्य अनुयोगी और प्रतियोगी दो पदार्थोंके अधीन होता है। जैसे 'चन्द्रवन्मुखम्' जिसका सादृश्य वह प्रतियोगी और जिसमें सादृश्य वह अनुयोगी होता है। 'तेनेदं सदृशम्' इसमें एक विज्ञानाकार होनेसे तीन पदोंका प्रयोग न होगा और उनसे सम्बद्ध तीन पदार्थोंका भान भी नहीं होगा, किन्तु यह लोक विरुद्ध है। पू०—यद्यपि 'तेनेदं सदृशम्' इसमें तीन पदार्थ प्रतीत होते

श्यस्य प्रहातिकः, तथासत्येकस्य क्षणद्वयावस्थानात् क्षणिकत्वप्रतिज्ञा पीड्येत। तेनेदं सदृशमिति प्रत्ययान्तरमेवेदं न पूर्वोत्तरक्षणद्वयग्रहणनिमित्तमिति चेत्—न,तेनेदमिति भिन्नपदार्थोपादानात्। प्रत्ययान्तरमेव चेत्सादृश्यविषयं स्यात्तेनेदं सदृशमिति वाक्यप्रयोगोऽनर्थकः स्यात्। सादृश्यमित्येव प्रयोगः प्राप्नुयात्। *यदा हि लोकप्रसिद्धः पदार्थः परीक्षकैर्न परिगृह्यते, तदा स्वपक्षसिद्धिः परपक्षदोषो वोभयमप्युच्यमानं परीक्षकाणामात्मनश्च यथार्थत्वेन न बुद्धिसंतानमारोहति। एवमेवैषोऽर्थ इति निश्चितं यत्तदेव वक्तव्यम्। ततोऽन्यदुच्यमानं बहुप्रलापित्वमात्मनः केवलं प्रख्यापयेत्। न चायं सादृश्यात्संव्यवहारो युक्तः, तद्भावावगमात्तत्सदृशभावानवगमाच्च। भवेदपि कदाचिद्बाह्यवस्तुनि विप्रलम्भसंभवात्तदेवेदं स्यात्तत्सदृशं वेति संदेहः। उपलब्धरि तु संदेहोऽपि न कदाचिद्भवति—स एवाहं स्यां तत्सदृशो वेति, य एवाहं पूर्वेद्युरद्राक्षं स एवाहमद्य स्मरामीति निश्चिततद्भावोपलम्भात्। तस्मादप्यनुपपन्नो वैनाशिकसमयः ॥ २५ ॥

## नासतोऽदृष्टत्वात् ॥२६॥

पदच्छेद—न, असतः, अदृष्टत्वात्।

सूत्रार्थ—( असतः ) अभावसे कार्यकी उत्पत्ति (न) नहीं हो सकती, ( अदृष्टत्वात् ) क्योंकि असत् नरशृङ्ग आदिसे कार्योत्पत्ति नहीं देखी जाती।

इतश्चानुपपन्नो वैनाशिकसमयः,यतः स्थिरमनुयायिकारणमनभ्युपगच्छतामभावा-

---

ऐसा होनेपर एकके दो क्षण पर्यन्त अवस्थित होनेसे क्षणिकत्व प्रतिज्ञा बाधित होगी। यदि कहो कि 'तेनेदं सदृशम्' यह भिन्न प्रत्यय है पूर्व और उत्तर दो क्षण ग्रहण निमित्तक नहीं है, तो ठीक नहीं है, क्योंकि 'तेन इदम्' इस प्रकार भिन्न पदार्थोंका ग्रहण होता है। यदि यह सादृश्य विषयक अन्य प्रत्यय ही है, तो तेनेदं सदृशम्' यह वाक्य प्रयोग अनर्थक होगा। 'सादृश्यम्' ( सादृश्य ) ऐसा ही प्रयोग प्राप्त होगा। जब तक लोक प्रसिद्ध पदार्थका परीक्षकोंके द्वारा परिग्रहण न हो तब तक स्वपक्षकी सिद्धि अथवा पर पक्षका दोष दोनों कहे हुए भी यथार्थरूपसे परीक्षकोंके और अपने बुद्धि सन्तानमें नहीं आयेंगे। यह पदार्थ ऐसा ही है, ऐसा जो निश्चित है उसीको कहना चाहिए। उससे भिन्न कहता हुआ केवल अपनेमें बहुप्रलापित्व प्रख्यापन करेगा। यह संव्यवहार सादृश्यसे होना युक्त नहीं है, क्योंकि 'वही यह' ऐसा तद्भावका ज्ञान होता है और 'उसके सदृश यह' उस प्रकार तत्सदृशभाव अवगत नहीं होता है। बाह्य वस्तुमें विप्रलम्भके संभव होनेसे 'वही यह है' अथवा 'उसके सदृश है' ऐसा सन्देह कदाचित् हो भी, परन्तु उपलब्धा-आत्मामें तो 'वही मैं हूँ अथवा उसके सदृश हूँ' ऐसा सन्देह कभी नहीं होता है, क्योंकि जिस मैंने पहले दिन देखा था वही मैं आज स्मरण करता हूँ' इस प्रकार निश्चित तद्भावका उपलम्भ ( ज्ञान ) होता है। इससे भी वैनाशिक दर्शन अनुपपन्न है ॥२५॥

और इससे भी वैनाशिक दर्शन अयुक्त है, क्योंकि स्थिर और अनुयायी (कार्य)अनुस्यूत कारणका

### सत्यानन्दी-दीपिका

हैं, तो भी वे विज्ञानसे भिन्न नहीं हैं अर्थात् बाह्य नहीं हैं। सि०—तब तो 'तेनेदं सदृशम्' ऐसा वाक्य प्रयोग न होकर केवल 'सादृश्य' ऐसा प्रयोग प्राप्त होगा, परन्तु होता नहीं है।

* 'तेनेदं सदृशम्' इससे प्रतियोगी, अनुयोगी और सादृश्यके ग्रहीताका स्थायित्व दुर्वार है। यदि बाह्य पदार्थ कल्पित है, विज्ञानमात्र ही सत्य है और आन्तर है। तो किसीकी भी बाह्य प्रतीति वा प्रवृत्ति नहीं होनी चाहिए। इससे पदार्थ बाहर है और वह अक्षणिक है। इसलिए असंदिग्ध और अविपर्यस्त प्रत्यभिज्ञाके होनेसे वैनाशिक दर्शन अयुक्त है ॥ २५ ॥

द्भावोत्पत्तिरित्येतदापद्यते। दर्शयन्ति चाभावाद्भावोत्पत्तिम्—'नानुपमृद्य प्रादुर्भावात्' इति। विनष्टाद्धि किल बीजादङ्कुर उत्पद्यते, तथा विनष्टात्क्षीराद्दधि, मृत्पिण्डाच्च घटः। कूटस्थाच्चेत्कारणात्कार्यमुत्पद्येताविशेषात्सर्वं सर्वत उत्पद्येत। तस्मादभावग्रस्तेभ्यो बीजादिभ्योऽङ्कुरादीनामुत्पद्यमानत्वादभावाद्भावोत्पत्तिरिति मन्यन्ते। तत्रेदमुच्यते—'नासतोऽदृष्टत्वात्' इति। नाभावाद्भाव उत्पद्यते, यद्यभावाद्भाव उत्पद्येताभावत्वाविशेषात्कारणविशेषाभ्युपगमोऽनर्थकः स्यात्। नहि बीजादीनामुपमृदितानां योऽभावस्तस्याभावस्य शशविषाणादीनां च निःस्वभावत्वाविशेषादभावत्वे कश्चिद्विशेषोऽस्ति, येन बीजादेवाङ्कुरो जायते क्षीरादेव दधीत्येवंजातीयकः कारणविशेषाभ्युपगमोऽर्थवान्स्यात्। निर्विशेषस्य त्वभावस्य कारणत्वाभ्युपगमे शशविषाणादिभ्योऽप्यङ्कुरादयो जायेरन्। न चैवं दृश्यते। यदि पुनरभावस्यापि विशेषोऽभ्युपगम्येतोत्पलादीनामिव नीलत्वादिस्ततो विशेषवत्त्वादेवाभावस्य भावत्वमुत्पलादिवत्प्रसज्येत। नाप्यभावः कस्यचिदुत्पत्तिहेतुः स्यात्, अभावत्वादेव, शशविषाणादिवत्। अभावाच्च भावोत्पत्तावभावान्वितमेव सर्वं कार्यं स्यात् नचैवं दृश्यते, सर्वस्य च वस्तुनः स्वेन स्वेन रूपेण भावात्मनैवोपलभ्यमानत्वात्। नच मृदन्विताः शरावादयो भावास्तन्त्वादिविकाराः केनचिदभ्युपगम्यन्ते। मृद्विकारानेव तु मृदन्वितान्भावांल्लोकः प्रत्येति। यत्तूक्तम्—स्वरूपोपमर्दमन्तरेण कस्यचित्कूटस्थस्य वस्तुनः कारणत्वानुपपत्तेरभावाद्भावोत्पत्तिर्भवितुमर्हतीति—तद्दुरुक्तम्, स्थिरस्वभावानामेव सुवर्णादीनां प्रत्यभिज्ञायमानानां रुचकादिकार्यकारणभावदर्शनात्। येष्वपि बीजादिषु स्वरूपोपमर्दो लक्ष्यते तेष्वपि नाऽसावुपमृद्यमाना पूर्वावस्थो-

---

स्वीकार न करनेवालोंके मतमें अभावसे भावकी उत्पत्ति होगी, ऐसा प्रसङ्ग होगा। और 'नानुपमृद्य०' (कारणके नाश हुए विना कार्यका प्रादुर्भाव नहीं होता, इसलिए अभावसे ही भावकी उत्पत्ति होती है) इस प्रकार वे अभावसे भावकी उत्पत्ति दिखलाते हैं। निश्चय विनष्ट बीजसे अङ्कुर, विनष्ट दूधसे दधि और विनष्ट मृत्पिण्डसे घट उत्पन्न होते हैं। यदि कूटस्थ कारणसे कार्य उत्पन्न हो, तो कूटस्थत्व समान होनेसे सब सबसे उत्पन्न होगा। इसलिए अभाव ग्रस्त बीज आदिसे अङ्कुर आदि उत्पद्यमान होनेसे अभावसे भावकी उत्पत्ति होती है, ऐसा वे मानते हैं। उसपर यह कहते हैं—'नासतोऽदृष्टत्वात्' अभावसे भाव उत्पन्न नहीं होता, यदि अभावसे भाव उत्पन्न हो, तो अभावत्वके सर्वत्र समान होनेसे कारण विशेषका स्वीकार निष्फल हो जायगा। विनष्ट हुए बीज आदिका जो अभाव है उस अभावमें और शशविषाण आदिके निःस्वभावत्व-स्वरूपरहितत्वमें समानता होनेसे अभावत्वसे कुछ विशेष नहीं है, जिससे कि बीजसे ही अङ्कुर उत्पन्न होता है और दूधसे दधि, इस प्रकारके कारण विशेषका स्वीकार प्रयोजनवाला होना चाहिए। और निर्विशेष-विशेषरहित अभावको कारणरूप स्वीकृत करनेसे शशविषाण आदिसे भी अङ्कुर आदि उत्पन्न होंगे, परन्तु ऐसा देखा नहीं जाता। जैसे नीलत्व आदि कमल आदिके विशेष हैं, वैसे यदि अभावका भी विशेष स्वीकार किया जाय, तो विशेषवत्त्वके होनेसे कमल आदिके समान अभावको भी भावत्व प्रसक्त होगा। अभाव भी किसकी उत्पत्तिका हेतु नहीं होता, क्योंकि वह शशविषाण आदिके समान अभाव है। यदि अभावसे भावकी उत्पत्ति होती तो सब कार्य अभावान्वित ही होते, परन्तु ऐसा देखा नहीं जाता, क्योंकि सब पदार्थ अपने अपने स्वरूप भावरूपसे ही उपलब्ध होते हैं। मृत्तिकासे अन्वित शराव आदि पदार्थोंको तन्तु आदिके विकाररूपसे कोई भी स्वीकृत नहीं करता। लोग मृत्तिकाके विकारोंको मृत्तिकासे अन्वित हुए भावरूपसे ग्रहण करते हैं। जो यह कहा गया है कि स्वरूपके नाश हुए विना किसी कूटस्थ वस्तुका कारणत्व अनुपपन्न होनेसे अभावसे अभावकी उत्पत्ति होना युक्त है, वह युक्त नहीं है, क्योंकि प्रत्यभिज्ञाके विषयभूत स्थिर स्वभाववाले सुवर्ण आदिका रुचिक आदिके साथ कार्यकारण भाव देखनेमें आता है।

त्तरावस्थायाः कारणमभ्युपगम्यते, अनुपमृद्यमानानामेवानुयायिनां बीजाद्यवयवानामङ्कु-राद्किारणभावाभ्युपगमात्। तस्मादसद्भ्यः शशविषाणादिभ्यः सदुत्पत्त्यदर्शना-त्सद्भ्यश्च सुवर्णादिभ्यः सदुत्पत्तिदर्शनादनुपपन्नोऽयमभावाद्भावोत्पत्त्यभ्युपगमः। अपि च चतुर्भिश्चित्तचैत्ता उत्पद्यन्ते, परमाणुभ्यश्च भूतभौतिकलक्षणः समुदाय उत्पद्यत इत्यभ्युपगम्य पुनरभावाद्भावोत्पत्तिं कल्पयद्भिरभ्युपगतमपह्नुवानैर्वैनाशिकैः सर्वो लोक आकुलीक्रियते ॥२६॥

## उदासीनानामपि चैवं सिद्धिः ॥२७॥

पदच्छेद—उदासीनानाम्, अपि, च, एवम्, सिद्धिः।

सूत्रार्थ—( च ) और ( एवम् ) अभावसे भावोत्पत्ति माननेमें ( उदासीनानामपि ) तत् तत् कार्य सिद्धिमें प्रवृत्त न हुए लोगोंको भी ( सिद्धिः ) अपने अपने अभीष्ट कार्य सिद्ध होंगे, इससे भी बौद्धमत भ्रान्तिमूलक है।

यदि चाभावाद्भावोत्पत्तिरभ्युपगम्येत, एवं सत्युदासीनानामनीहमानानामपि जनानामभिमतसिद्धिः स्यात् अभावस्य सुलभत्वात्। कृषीवलस्य क्षेत्रकर्मण्यप्रयतमान-स्यापि सस्यनिष्पत्तिः स्यात्। कुलालस्य च मृत्संस्क्रियायामप्रयतमानस्याप्यमत्रोत्पत्तिः। तन्तुवायस्यापि तन्तूनतन्वानस्यापि तन्वानस्येव वस्त्रलाभः। स्वर्गापवर्गयोश्च न कश्चि-त्कथंचित्समीहेत। न चैतद्युज्यतेऽभ्युपगम्यते वा केनचित्। तस्मादप्यनुपपन्नोऽयम-भावाद्भावोत्पत्त्यभ्युपगमः ॥२७॥

( ५ अभावाधिकरणम्। सू० २८-३२ )

## नाभाव उपलब्धेः ॥२८॥

पदच्छेद—न, अभावः, उपलब्धेः।

सूत्रार्थ—( अभावः ) विज्ञानसे अतिरिक्त पदार्थोंका अभाव ( न ) नहीं हो सकता, ( उप-लब्धेः ) क्योंकि विज्ञानसे अतिरिक्त पदार्थोंकी उपलब्धि होती है।

* एवं बाह्यार्थवादमाश्रित्य समुदायाप्राप्त्यादिषु दूषणेषूद्भावितेषु विज्ञानवादी

---

जिन बीज आदिमें भी स्वरूपका नाश देखनेमें आता है उनमें भी नष्ट होती हुई यह पूर्वावस्था उत्तरा-वस्थाकी कारण नहीं मानी जाती, विनष्ट न हुए अनुयायी-अनुस्यूत बीज आदिके अवयवोंको ही अङ्कुर आदिके प्रति कारणभाव स्वीकार किया जाता है, इससे असत् शशविषाण आदिसे सत्की उत्पत्ति नहीं देखी जाती और सत् सुवर्ण आदिसे सत्की उत्पत्ति देखनेमें आती है, अतः 'अभावसे भावकी उत्पत्ति' यह अभ्युपगम अनुपपन्न है। किञ्च अधिपति आदि चार कारणोंसे चित्त (विज्ञान) और चैत्त (सुख आदि) उत्पन्न होते हैं और परमाणुओंसे भूत भौतिक समुदाय उत्पन्न होता है, ऐसा स्वीकारकर पुनः अभावसे भावकी उत्पत्तिकी कल्पना करनेवाले और पूर्वस्वीकृतका निषेध करनेवाले बौद्धोंसे सब लोग व्याकुल किये जाते हैं ॥ २६ ॥

और यदि अभावसे भावकी उत्पत्ति स्वीकार करें तो ऐसा माननेपर चेष्टा रहित उदासीन पुरुषोंको भी अभिमत सिद्धि हो जायगी, क्योंकि अभाव सर्वत्र सुलभ है। खेतके कार्यमें प्रयत्न न करने वाले किसानको भी अन्नकी प्राप्ति हो जायगी। मृत्तिकाकी संस्कारक्रियामें प्रयत्न न करनेवाले कुलालके बर्तन उत्पन्न हो जायेंगे, तन्तुओंको ताना भरनी न करनेवाले जुल्लाहेको भी बुननेवालेके समान वस्त्र लाभ हो जायगा, स्वर्ग और मोक्षके लिए कोई भी किसी प्रकारका प्रयत्न नहीं करेगा। यह युक्त नहीं है और कोई स्वीकार भी नहीं करता। इसलिए भी अभावसे भावकी उत्पत्तिका यह स्वीकार अनुपपन्न है।२७।

इसप्रकार बाह्यार्थवादका आश्रयकर समुदायकी अप्राप्ति आदि दूषणोंके उद्भावित किए जाने-

### सत्यानन्दी-दीपिका

* विज्ञानवादी योगाचारके मतमें क्षणिक विज्ञानके भिन्न बाहर कोई पदार्थ नहीं है, घट पट

बौद्ध इदानीं प्रत्यवतिष्ठते—केषांचित्किल विनेयानां बाह्ये वस्तुन्यभिनिवेशमालक्ष्य तदनुरोधेन बाह्यार्थवादप्रक्रियेयं विरचिता। नासौ सुगताभिप्रायः। तस्य तु विज्ञानैकस्कन्धवाद एवाभिप्रेतः। तस्मिंश्च विज्ञानवादे बुद्ध्यारुढेन रूपेणान्तस्थ एव प्रमाणप्रमेयफलव्यवहारः सर्व उपपद्यते, सत्यपि बाह्येऽर्थे बुद्ध्यारोहमन्तरेण प्रमाणादिव्यवहारानवतारात्। कथं पुनरवगम्यतेऽन्तस्थ एवायं सर्वव्यवहारो न विज्ञानव्यतिरिक्तो बाह्योऽर्थोऽस्तीति ? तदसंभवादित्याह—स हि बाह्योऽर्थोऽभ्युपगम्यमानः परमाणवो वा स्युस्तत्समूहा वा स्तम्भादयः स्युः। तत्र न तावत्परमाणवः स्तम्भादिप्रत्ययपरिच्छेद्या भवितुमर्हन्ति, परमाण्वाभासज्ञानानुपपत्तेः। नापि तत्समूहाः स्तम्भादयः, तेषां परमाणुभ्योऽन्यत्वानन्यत्वाभ्यां निरूपयितुमशक्यत्वात्। एवं जात्यादीनपि प्रत्याचक्षीत। * अपि चानुभावमात्रेण साधारणात्मनो ज्ञानस्य जायमानस्य योऽयं प्रतिविषयं पक्षपातः स्तम्भज्ञानं कुड्यज्ञानं घटज्ञानं पटज्ञानमिति, नासौ ज्ञानगतविशेष-

---

पर अब विज्ञानवादी बौद्ध विवादके लिए उपस्थित होता है—किन्हीं ( मन्दबुद्धि ) शिष्योंका बाह्य पदार्थोंमें आग्रह देखकर उनके अनुरोधसे इस बाह्यार्थवाद प्रक्रियाकी रचना की। वस्तुतः यह सुगतका अभिप्राय नहीं है। उसे तो केवल एक विज्ञानस्कन्धवाद ही अभिप्रेत है। उस विज्ञानवादमें बुद्धिमें आरूढरूपसे अन्तःस्थ होते हुए ही सब प्रमाण, प्रमेय और फल व्यवहार उपपन्न होते हैं, क्योंकि बाह्यार्थके होनेपर भी बुद्धिमें आरूढ हुए विना प्रमाण आदि व्यवहार नहीं हो सकते। परन्तु कैसे अवगत हो कि यह सर्वव्यवहार अन्तःस्थ ही है विज्ञानसे भिन्न बाह्यार्थ नहीं है ? उसका बाहर संभव न होनेसे ऐसा कहते हैं—स्वीकार किया हुआ वह बाह्यार्थ परमाणु हो है अथवा उनका समूह स्तम्भ आदि हैं ? इनमें परमाणु तो स्तम्भ आदि ज्ञानके विषय नहीं हो सकते, क्योंकि परमाणुका प्रतीतिरूप ज्ञान नहीं हो सकता, और न स्तम्भ आदि उनके समूह हैं, क्योंकि उनका परमाणुओंसे अन्यरूपसे वा अनन्यरूपसे निरूपण नहीं किया जा सकता। इसीप्रकार जाति आदिका भी प्रत्यख्यान करना चाहिए। और भी, अनुभवमात्रसे जायमान साधारणरूप ज्ञानका स्तम्भज्ञान, कुड्यज्ञान, घटज्ञान,

## सत्यानन्दी-दीपिका

आदि विज्ञानके आकार विशेष हैं और आन्तर हैं बाहर भ्रमसे प्रतीत होते हैं। बुद्धको केवल विज्ञानस्कन्धवाद ही अभिप्रेत था। इस विषयमें धर्मकीर्तिने भी कहा है—'देशना लोकनाथनां सत्त्वाशयवशानुगाः' ( सुगतके उपदेश शिष्योंकी बुद्धिके अनुसार हैं ) यद्यपि बाह्यार्थके न होनेसे प्रमाण, प्रमेय आदि व्यवहार अनुपपन्न हैं, तो भी विज्ञान ही कल्पित घट, पट आदि आकाररूपसे प्रमेय है, वस्तुके अवभासरूपसे प्रमाणफल-प्रमिति, शक्तिस्वरूपसे प्रमाण और शक्तिके आश्रयरूपसे प्रमाता है, इसप्रकार भेदकी कल्पनासे व्यवहार हो जायगा। बाह्यार्थके अभावमें यह अनुमान है—'ज्ञेयं ज्ञानातिरेकेणासत् तदतिरेकेणाऽसम्भवात् नरशृंगवत्' (ज्ञेय ज्ञानसे भिन्न नहीं है, क्योंकि उससे भिन्न उसका असम्भव है जैसे नरशृङ्ग) विज्ञानवादी बाह्यार्थवादी बौद्ध मतका खण्डन करते हुए बाह्यार्थके असम्भवका विवरण करते हैं—यदि बाह्यार्थ परमाणुरूप हो तो उनके अतीन्द्रिय होनेसे 'एक स्थूल स्तम्भ है' ऐसा ज्ञान नहीं होगा और परमाणुओंका समूह स्तम्भ तो बाहर असत् है उसकी प्रतीति कैसे होगी ? परन्तु बाह्यार्थ परमाणु अथवा अवयवी न होनेपर भी जाति आदि होंगे ? बाह्यार्थ जाति, गुण और कर्म भी नहीं है, क्योंकि ये धर्मसे अभिन्न हैं अथवा अत्यन्त भिन्न ? यदि अभिन्न हैं तो धर्मीके समान धर्मधर्मिभाव नहीं होगा, उसीप्रकार अत्यन्त भिन्न होनेपर अन्य धर्मीके समान धर्मधर्मिभाव नहीं होगा। इनमें भेदाभेद मानना भी युक्त नहीं है, क्योंकि परस्पर विरुद्ध है। इसलिए जाति आदि बाह्यार्थ नहीं है।

* 'सहोपलम्भनियमादभेदो नीलतद्धियोः। भेदश्च भ्रान्तिविज्ञानैर्दृश्येतेन्दाविवाद्वये ॥'

मन्तरेणोपपद्यत इत्यवश्यं विषयसारूप्यं ज्ञानस्याङ्गीकर्तव्यम्। अङ्गीकृते च तस्मिन्विषयाकारस्य ज्ञानेनैवावरुद्धत्वादपार्थिका बाह्यार्थसद्भावकल्पना। अपि च सहोपलम्भनियमादभेदो विषयविज्ञानयोरापतति। न ह्यनयोरेकस्यानुपलम्भेऽन्यस्योपलम्भोऽस्ति, न चैतत्स्वभावविवेके युक्तम्, प्रतिबन्धकारणाभावात्, तस्मादप्यर्थाभावः। स्वप्नादिवच्चेदं द्रष्टव्यम्। यथा हि स्वप्नमायामरीच्युदकगन्धर्वनगरादिप्रत्यया विनैव बाह्येनार्थेन ग्राह्यग्राहकाकारा भवन्ति, एवं जागरितगोचरा अपि स्तम्भादिप्रत्यया भवितुमर्हन्तीत्यवगम्यते, प्रत्ययत्वाविशेषात्। कथं पुनरसति बाह्यार्थे प्रत्ययवैचित्र्यमुपपद्यते ? वासनावैचित्र्यादित्याह; अनादौ हि संसारे बीजाङ्कुरवद्विज्ञानानां वासनानां चान्योन्यनिमित्तनैमित्तिकभावेन वैचित्र्यं न विप्रतिषिध्यते। अपि चान्वयव्यतिरेकाभ्यां वासनानिमित्तमेव ज्ञानवैचित्र्यमित्यवगम्यते, स्वप्नादिष्वन्तरेणाप्यर्थं वासनानिमित्तस्य ज्ञानवैचित्र्यस्योभाभ्यामप्यावाभ्यामभ्युपगम्यमानत्वात्, अन्तरेण तु वासनामर्थनिमित्तस्य ज्ञानवैचित्र्यस्य मयानभ्युपगम्यमानत्वात्, तस्मादप्यभावो बाह्यार्थस्येति। एवं प्राप्ते ब्रूमः—'नाभाव उपलब्धेः' इति। न खल्वभावो बाह्यस्यार्थस्याध्यवसातुं शक्यते। कस्मात् ? उपलब्धेः। उपलभ्यते हि प्रतिप्रत्ययं बाह्योऽर्थः-स्तम्भः कुड्यं घटः पट इति। न चोपलभ्यमानस्यैवाभावो भवितुमर्हति। यथा हि कश्चिद्भुञ्जानो भुजिसाध्यायां तृप्तौ स्वयमनुभूयमानाया-

---

पटज्ञान यह जो प्रत्येक विषयमें पक्षपात है, वह ज्ञान गत विशेषके विना नहीं हो सकता, इससे ज्ञानमें विषयका सारूप्य ( सादृश्य ) अवश्य अंगीकार करना चाहिए। ज्ञानमें विषयके सारूप्यका अंगीकार करनेपर विषयाकारको ज्ञानसे अवरुद्ध होनेसे बाह्यार्थके सद्भावकी कल्पना व्यर्थ है। और भी, सहोपलम्भके नियमसे विषय और विज्ञानका अभेद प्राप्त होता है, क्योंकि उनमें एकके उपलम्भ न होनेपर अन्यका उपलम्भ नहीं होता। और यह स्वभाव भेदमें युक्त नहीं है, क्योंकि प्रतिबन्धका कोई कारण नहीं है, इससे भी अर्थका अभाव है, और यह स्वप्न आदिके समान समझना चाहिए। जैसे स्वप्न, माया, मरीच्युदक, गन्धर्वनगर आदि ज्ञान बाह्यार्थके विना ही ग्राह्य और ग्राहकरूपसे होते हैं, वैसे जाग्रत् विषयक स्तम्भ आदि ज्ञान भी हो सकते हैं, ऐसा अवगत होता है, क्योंकि दोनों ज्ञानोंमें ज्ञानत्व समान है। परन्तु बाह्य अर्थके न होनेपर ज्ञानोंमें वैचित्र्य कैसे उपपन्न होता है ? वासनाओंके वैचित्र्यसे होता है, ऐसा कहते हैं। क्योंकि अनादि संसारमें बीजाङ्कुरके समान विज्ञानों और वासनाओंके परस्पर निमित्तनैमित्तिक-कार्यकारणभावसे वैचित्र्यका प्रतिषेध नहीं किया जा सकता और अन्वय और व्यतिरेकसे यह भी अवगत होता कि ज्ञान वैचित्र्य वासनानिमित्तक ही है। कारण कि स्वप्न आदिमें अर्थके विना वासनानिमित्तक ज्ञानवैचित्र्यको हम दोनों स्वीकार करते हैं, किन्तु वासनाके विना अर्थ निमित्तक ज्ञानवैचित्र्यको मैं स्वीकार नहीं करता, इससे भी बाह्य अर्थका अभाव है।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—'नाभाव उपलब्धेः' बाह्य अर्थके अभावका निश्चय नहीं किया जा सकता, किससे ? इससे कि उसकी उपलब्धि होती है। प्रत्येक ज्ञानमें स्तम्भ, कुड्य, घट, पट इसप्रकार बाह्य अर्थ उपलब्ध होता है। उपलभ्यमान अर्थका अभाव नहीं हो सकता। जैसे कोई भोजन करता हुआ भोजन साध्य स्वयं अनुभूयमान तृप्तिके होनेपर ऐसा कहे कि मैं भोजन नहीं करता

सत्यानन्दी-दीपिका

( सहोपलम्भके नियमसे नील और उसके ज्ञानका अभेद है। और भेद भ्रान्तिविज्ञानोंसे देखा जाता है जैसे एक चन्द्रमामें ) 'जाग्रद्विज्ञानं न बाह्यालम्बनं विज्ञानत्वात् स्वप्नादिविज्ञानवत्' ( जाग्रत् विज्ञान बाह्य अर्थके आलम्बनसे नहीं होता, क्योंकि यह विज्ञान है जैसे स्वप्नादि विज्ञान ) इससे भी वैभाषिक और सौत्रान्तिक मतमें स्वीकृत बाह्य अर्थका अभाव है।

मेवं ब्रूयात्-नाहं भुञ्जे न वा तृप्यामीति, तद्वदिन्द्रियसंनिकर्षेण स्वयमुपलभमान एव बाह्यमर्थं नाहमुपलभे, न च सोऽस्तीति ब्रुवन्कथमुपादेयवचनः स्यात्? ननु नाहमेवं ब्रवीमि—न कंचिदर्थमुपलभ इति, किंतूपलब्धिव्यतिरिक्तं नोपलभ इति ब्रवीमि। बाढमेवं ब्रवीषि, निरङ्कुशत्वात्ते तुण्डस्य। न तु युक्त्युपेतं ब्रवीषि, यत उपलब्धि-व्यतिरेकोऽपि बलादर्थस्याभ्युपगन्तव्यः, उपलब्धेरेव। नहि कश्चिदुपलब्धिमेव स्तम्भः कुड्यं चेत्युपलभते, उपलब्धिविषयत्वेनैव तु स्तम्भकुड्यादीन्सर्वे लौकिका उपलभन्ते। अतश्चैवमेव सर्वे लौकिका उपलभन्ते यत्प्रत्याचक्षाणा अपि बाह्यार्थमेव व्याचक्षते-यदन्तर्ज्ञेयरूपं तद्बहिर्वदवभासत इति। ❀ तेऽपि सर्वलोकप्रसिद्धां बहिरवभास-मानां संविदं प्रतिलभमानाः प्रत्याख्यातुकामाश्च बाह्यमर्थं बहिर्वदिति वत्कारं कुर्वन्ति। इतरथा हि कस्माद्बहिर्वदिति ब्रूयुः? नहि विष्णुमित्रो वन्ध्यापुत्रवदवभासत इति कश्चिदा-चक्षीत। तस्माद्यथानुभवं तत्त्वमभ्युपगच्छद्भिर्बहिरेवावभासत इति युक्तमभ्युपगन्तुम्, नतु बहिर्वदवभासत इति। ननु बाह्यस्यार्थस्यासंभवाद्बहिर्वदवभासत इत्यध्यवसितम्। नायं साधुरध्यवसायः, यतः प्रमाणप्रवृत्त्यप्रवृत्तिपूर्वकौ संभवासंभवावधार्येते, न पुनः संभवासंभवपूर्विके प्रमाणप्रवृत्त्यप्रवृत्ती। यद्धि प्रत्यक्षादीनामन्यतमेनापि प्रमाणेनोपल-भ्यते तत्संभवति, यत्तु न केनचिदपि प्रमाणेनोपलभ्यते तन्न संभवति। इह तु यथास्वं

---

अथवा मैं तृप्त नहीं हूँ, वैसे ही इन्द्रियके संनिकर्ष ( संयोग आदि सम्बन्ध ) से बाह्य अर्थको उपलब्ध होता हुआ मैं उपलब्ध नहीं करता और वह नहीं है, ऐसा कहता हुआ पुरुष उपादेयवचन कैसे होगा? पू०—मैं ऐसा नहीं कहता कि किसी अर्थको मैं उपलब्ध नहीं करता किन्तु उपलब्धिसे भिन्न उपलब्ध नहीं करता, ऐसा कहता हूँ। ठीक तुम ऐसा कहते हो, क्योंकि तुम्हारा मुख निरङ्कुश है। परन्तु तुम युक्ति युक्त नहीं कहते हो, क्योंकि उपलब्धिसे अर्थका भेद भी बलात् स्वीकार करना होगा, कारण कि ऐसी ही अर्थकी उपलब्धि होती है। कोई भी उपलब्धिको ही स्तम्भ और कुडयरूपसे उप-लब्ध नहीं करता, किन्तु स्तम्भ और कुडय आदिको उपलब्धिके विषयरूपसे ही सब लोग उपलब्ध करते हैं और इससे भी उसीप्रकार ही सब लोग उपलब्ध करते हैं बाह्य अर्थका प्रत्यख्यान करते हुए भी उसका ऐसा व्याख्यान करते हैं कि जो अन्तर्ज्ञेयरूप है वह 'बहिर्वत्' अवभासित होता है। वे भी सर्वलोक प्रसिद्ध बहिरवभासमान संविद्को उपलब्ध करते हुए और बाह्य अर्थके प्रत्यख्यानकी कामना करते हुए 'बहिर्वत्' इसप्रकार 'वत्' का प्रयोग करते हैं, नहीं तो 'बहिर्वत्' ऐसा क्यों कहते। विष्णुमित्र वन्ध्यापुत्रके समान प्रतीत होता है, ऐसा कोई नहीं कहता। इसलिए अनुभवके अनुसार तत्त्वको स्वीकार करनेवालोंसे पदार्थ बाहर ही भासता है, ऐसा स्वीकार करना युक्त है न कि 'बहिर्वत्' अवभासित होता है। परन्तु बाह्य अर्थके असम्भव होनेसे 'बहिर्वत्' अवभासित होता है ऐसा निश्चय किया गया है। यह निश्चय ठीक नहीं है, क्योंकि प्रमाणकी प्रवृत्ति और अप्रवृत्ति पूर्वक सम्भव और असम्भवका निश्चय किया जाता है, न कि सम्भव और असम्भव पूर्वक प्रमाणकी प्रवृत्ति और अप्रवृत्तिका। प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंमेंसे एक प्रमाणसे भी जो उपलब्ध होता है उसका सम्भव है और जो किसी भी प्रमाणसे उपलब्ध नहीं होता उसका सम्भव भी नहीं होता। यहाँ तो स्वभावके अनुसार सब

## सत्यानन्दी-दीपिका

❀ यदि बाह्य अर्थ अत्यन्त असत् हो तो उसकी नरविषाणके समान प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे कदापि उपलब्धि नहीं होगी और दृष्टान्तके अभाव होनेसे 'बहिर्वत्' शब्दका प्रयोग भी नहीं होगा। इसलिए ज्ञान और ज्ञेयके अबाधित भेदके अनुभवसे 'बहिर्वत्' ( बाहरके समान ) ऐसा प्रयोग न कर 'बहिरेव' बाहर ही पदार्थ है ऐसा प्रयोग करना चाहिए। इस बातको भाष्यमें 'बहिरेव' आदिसे सूचित किया गया।

सर्वैरेव प्रमाणैर्बाह्योऽर्थ उपलभ्यमानः कथं व्यतिरेकाव्यतिरेकादिविकल्पैर्न संभवतीत्युच्येतोपलब्धेरेव ? ॐ नच ज्ञानस्य विषयसारूप्याद्विषयनाशो भवति, असति विषये विषयसारूप्यानुपपत्तेः, बहिरुपलब्धेश्च विषयस्य। अत एव सहोपलम्भनियमोऽपि प्रत्ययविषययोरुपायोपेयभावहेतुको नाभेदहेतुक इत्यभ्युपगन्तव्यम्। अपि च घटज्ञानं पटज्ञानमिति विशेषणयोरेव घटपटयोर्भेदो न विशेष्यस्य ज्ञानस्य, यथा शुक्लो गौः कृष्णो गौरिति शौक्ल्यकार्ष्ण्ययोरेव भेदो न गोत्वस्य, द्वाभ्यां च भेद एकस्य सिद्धो भवत्येकस्माच्च द्वयोः, तस्मादर्थज्ञानयोर्भेदः। तथा घटदर्शनं घटस्मरणमित्यत्रापि प्रतिपत्तव्यम्, अत्रापि हि विशेष्ययोरेव दर्शनस्मरणयोर्भेदो न विशेषणस्य घटस्य। यथा क्षीरगन्धः क्षीररस इति विशेष्ययोरेव गन्धरसयोर्भेदो न विशेषणस्य क्षीरस्य, तद्वत्। ॐ अपि च द्वयोर्विज्ञानयोः पूर्वोत्तरकालयोः स्वसंवेदनेनैवोपक्षीणयोरितरेतरग्राह्यग्राहकत्वानुपपत्तिः, ततश्च विज्ञानभेदप्रतिज्ञा क्षणिकत्वादिधर्मप्रतिज्ञा स्वलक्षणसामान्यलक्षणवास्यवासकत्वाऽविद्योपप्लवसदसद्धर्मबन्धमोक्षादिप्रतिज्ञाश्च स्वशास्त्रगतास्ता

---

प्रमाणोंसे उपलभ्यमान बाह्य अर्थका व्यतिरेक-भेद और अव्यतिरेक-अभेद आदि विकल्पोंसे असंभव है यह किस प्रकार कहा ? क्योंकि बाह्यार्थकी उपलब्धि होती है। ज्ञानमें विषयके सारूप्य होनेसे विषयका नाश नहीं होता, किन्तु विषयके न होनेपर विषयका सारूप्य नहीं हो सकता, क्योंकि विषयकी बाहर उपलब्धि होती है। अतएव ज्ञान और विषयका सहोपलम्भ नियम भी उपायोपेयभाव हेतुक है अभेद हेतुक नहीं है, ऐसा स्वीकार करना चाहिए। और भी घटज्ञान, पटज्ञान इसमें घट पट विशेषणोंका ही भेद है विशेष्य ज्ञानका भेद नहीं है, जैसे शुक्ल गौ, कृष्ण गौ इसमें शुक्लत्व और कृष्णत्वका ही भेद है गोत्वमें भेद नहीं है. एकका दो से भेद सिद्ध होता है और एकसे दोका भेद सिद्ध होता है, इससे अर्थ और ज्ञानका भेद है। उसीप्रकार घट ज्ञान और घट स्मरण इसमें भी समझना चाहिए। यहांपर भी विशेष्य ज्ञान और स्मरणका ही भेद है विशेषण घटका नहीं। जैसे क्षीरगन्ध, क्षीर-रस इसमें विशेष्य गन्ध और रसका ही भेद है, वैसे विशेषण क्षीरमें भेद नहीं है। और भी स्वसंवेदनसे ही उपक्षीण पूर्व और उत्तरकालीन दोनों विज्ञानोंका परस्पर ग्राह्य ग्राहकभाव नहीं हो सकता है, इससे विज्ञानभेदकी प्रतिज्ञा, क्षणिकत्व आदि धर्मकी प्रतिज्ञा, स्वलक्षण, सामान्यलक्षण, वास्यवासकभाव, अविद्या संसर्गसे सदसद्धर्म और बन्ध, मोक्ष आदि स्वशास्त्रगत प्रतिज्ञा उनकी हानि हो जायगी। किञ्च विज्ञान, विज्ञान इस प्रकार स्वीकार करते हुए तुमसे स्तम्भ, कुड्य इस प्रकारका

## सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ सहोपलम्भ नियम भी ज्ञान और विषयके अभेदका साधक नहीं है, क्योंकि नेत्रसे रूप-प्रत्यक्षके साथ प्रकाश भी उपलब्ध होता है, इससे रूप और आलोकके सहोपलम्भसे दोनोंका अभेद नहीं हो जाता, इसलिए प्रकरणमें निमित्तनैमित्तकभावसे सहोपलम्भ समझना चाहिए। अतः ज्ञान और अर्थका स्पष्ट भेद है।

ॐ विज्ञानवादीने विज्ञानको क्षणिक और चैतन्य मानकर यह भी स्वीकार किया है कि ज्ञान अपनेको विषय करता है। परन्तु एकमें विषयविषयिभाव विरुद्ध है। पूर्वविज्ञान अपनी उत्पत्तिके द्वितीय क्षणमें नष्ट हो जाता है, दूसरे विज्ञानके उत्पत्ति क्षणमें पूर्व ज्ञान नहीं है तो वह विषय कैसे और विषयके विना द्वितीय विज्ञान विषयी कैसे होगा। यदि पूर्वज्ञान उत्तरज्ञानका विषय होनेके लिए एक क्षण अधिक ठहरेगा, तो क्षणिकत्वकी हानि होगी। इसप्रकार विज्ञान भेदकी प्रतिज्ञा भी युक्त नहीं है, क्योंकि भेदके अनुयोगी और प्रतियोगीका एकका दूसरेसे ग्रहण न होनेके कारण भेदका ग्रहण कैसे होगा? इसलिए उनके भेदका ग्राहक उनसे भिन्न स्थायी आत्मा मानना चाहिए। इस प्रकार

हीयेरन्। किंचान्यत्—विज्ञानं विज्ञानमित्यभ्युपगच्छता बाह्योऽर्थः स्तम्भः कुड्यमित्येवंजातीयकः कस्मान्नाभ्युपगम्यत इति वक्तव्यम्। विज्ञानमनुभूयत इति चेत्—बाह्योऽप्यर्थोऽनुभूयत एवेति युक्तमभ्युपगन्तुम्। * अथ विज्ञानं प्रकाशात्मकत्वात्प्रदीपवत्स्वयमेवानुभूयते न तथा बाह्योऽप्यर्थ इति चेत्—अत्यन्तविरुद्धां स्वात्मनि क्रियामभ्युपगच्छस्यग्निरात्मानं दहतीतिवत्, अविरुद्धं तु लोकप्रसिद्धं स्वात्मव्यतिरिक्तेन विज्ञानेन बाह्योऽर्थोऽनुभूयत इति नेच्छस्यहो पाण्डित्यं महद्दर्शितम्। न चार्थाव्यतिरिक्तमपि विज्ञानं स्वयमेवानुभूयते, स्वात्मनि क्रियाविरोधादेव। ननु विज्ञानस्य स्वरूपव्यतिरिक्तग्राह्यत्वे तदप्यन्येन ग्राह्यं तदप्यन्येनेत्यनवस्था प्राप्नोति। अपि च प्रदीपवदवभासात्मकत्वाज्ज्ञानस्य ज्ञानान्तरं कल्पयतः समत्वादवभास्यावभासकभावानुपपत्तेः कल्पनानर्थक्यमिति तदुभयमप्यसत्। विज्ञानग्रहणमात्र एव विज्ञानसाक्षिणो ग्रहणाकांक्षानुत्पादादनवस्थाशङ्कानुपपत्तेः, साक्षिप्रत्यययोश्च स्वभाववैषम्यादुपलब्ध्रुपलभ्यभावोपपत्तेः, स्वयंसिद्धस्य च साक्षिणोऽप्रत्याख्येयत्वात्। * किंचान्यत्—प्रदीपवद्विज्ञानमवभास-

---

बाह्य अर्थ क्यों स्वीकार नहीं किया जाता? यह कहना चाहिए। यदि कहो कि विज्ञानका अनुभव होता है, तो बाह्य अर्थका भी अनुभव होता ही है, ऐसा स्वीकार करना युक्त है। यदि कहो कि विज्ञान प्रकाशात्मक होनेसे प्रदीपके समान स्वतः ही अनुभवका विषय होता है उस प्रकार बाह्य अर्थ अनुभवमें नहीं आता, तो अग्नि अपनेको जलाती है, इसके समान अपने आत्मामें अत्यन्त विरुद्ध क्रिया (कर्मकर्तृभाव) स्वीकार करते हो। परन्तु अपनेसे ( वस्तुसे ) भिन्न विज्ञानसे बाह्य अर्थ अनुभवका विषय होता है, ऐसी अविरुद्ध लोक प्रसिद्ध बातको तुम नहीं मानते, अहो! तुमने अपना महान् पाण्डित्य दिखलाया। अर्थसे अभिन्न होता हुआ भी विज्ञान स्वयं ही अनुभवका विषय नहीं होता है, क्योंकि अपनेमें क्रियाका विरोध ही है। परन्तु विज्ञान अपनेसे भिन्नसे ग्राह्य हो, तो वह भी अन्यसे ग्राह्य होगा और वह भी अन्यसे, इस प्रकार अनवस्था प्राप्त होती है। ज्ञानको प्रदीपके समान अवभासात्मक होनेसे ज्ञानके अन्य ज्ञानकी कल्पना करनेवालेके मतमें दोनों ज्ञानोंके समान ( अवभासात्मक ) होनेसे उनमें अवभास्य और अवभासक भाव अनुपपन्न है, अतः कल्पना अनर्थक होगी। सि०—परन्तु ये दोनों शङ्काएँ ठीक नहीं हैं, क्योंकि विज्ञानके ग्रहणमात्रमें ही विज्ञानके साक्षीके ग्रहणकी आकांक्षा उत्पन्न न होनेसे अनवस्थाकी शङ्का नहीं हो सकती, साक्षी और ज्ञानमें स्वभावके वैषम्यसे उपलब्धा और उपलभ्यभाव उपपन्न होता है, कारण कि स्वयं सिद्ध साक्षीका प्रत्याख्यान नहीं होता। और दूसरी बात—

## सत्यानन्दी-दीपिका

पक्ष, साध्य हेतु और दृष्टान्तमें भेद न होनेसे 'यह क्षणिक और असत् है' यह प्रतिज्ञा युक्त नहीं है। अन्यसे व्यावृत्त व्यक्तिमात्र स्वलक्षण, अनेकोंमें अनुगत अतद्व्यावृत्तिरूप सामान्य, यथा गोत्व, यह भी अनेक ज्ञान साध्य है। पूर्व विज्ञान अपने संस्कारोंको उत्तरज्ञानमें संक्रमण करता है, जैसे कस्तूरीकी गन्ध कपड़ेकी एक सतहसे दूसरी सतहमें जाती है। पूर्व नीलज्ञान वासक और उत्तर नीलज्ञान वास्य है, यह प्रतिज्ञा युक्त नहीं, क्योंकि उनके भेदका ज्ञाता नहीं है। अविद्या संसर्गसे घट आदि सत् और शशविषाण आदि असत् यह सदसद्धर्म प्रतिज्ञा और अज्ञानसे बन्ध और ज्ञानसे मोक्ष इत्यादि तुम्हारे शास्त्रमें प्रतिपादित प्रतिज्ञाएँ बाधित हो जायँगी, क्योंकि प्रत्येक प्रतिज्ञा अनेक ज्ञान साध्य है। अनेक ज्ञान अनेक बाह्य अर्थके विना नहीं हो सकते। अतः प्रतिज्ञासिद्धिके लिए भेदपूर्वक ग्राह्यग्राहकभाव स्वीकार करना चाहिए। और विज्ञानके समान बाह्य अर्थ भी मानना चाहिए।

* साक्षी स्वयं सिद्ध है, उसकी सिद्धिके लिए किसी प्रमाणकी अपेक्षा नहीं है, अतः अनवस्था नहीं है। वृत्तिज्ञान जड़ और साक्षी चेतन होनेसे दोनोंमें वैषम्य होनेके कारण समता दोष भी नहीं है। सिद्धान्तीके कहनेका अभिप्राय यह है—बौद्धोंसे अभीप्सित विज्ञान अन्तःकरणकी वृत्तिविशेष ही है, अतः यह जड़ और विनाशशील है ॥ २८ ॥

कान्तरनिरपेक्षं स्वयमेव प्रथत इति ब्रुवताऽप्रमाणगम्यं विज्ञानमनवगन्तृकमित्युक्तं स्यात्, शिलाघनमध्यस्थप्रदीपसहस्रप्रथनवत्। बाढमेवम्, अनुभवरूपत्वात्तु विज्ञानस्येष्टो नः पक्षस्त्वयाऽनुज्ञायत इति चेत्—न, अन्यस्यावगन्तुश्चक्षुः साधनस्य प्रदीपादिप्रथनदर्शनात्। अतो विज्ञानस्याप्यवभास्यत्वाविशेषात्सत्येवान्यस्मिन्नवगन्तरि प्रथनं प्रदीपवदित्यवगम्यते। साक्षिणोऽवगन्तुः स्वयंसिद्धतामुपक्षिपता स्वयं प्रथते विज्ञानमित्येष एव मम पक्षस्त्वया वाचोयुक्त्यन्तरेणाश्रित इति—न, विज्ञानस्योत्पत्तिप्रध्वंसानेकत्वादिविशेषवत्त्वाभ्युपगमात्, अतः प्रदीपवद्विज्ञानस्यापि व्यतिरिक्तावगम्यत्वमस्माभिः प्रसाधितम् ॥ २८ ॥

## वैधर्म्याच्च न स्वप्नादिवत् ॥२९॥

पदच्छेद—वैधर्म्यात्, च, न, स्वप्नादिवत्।

सूत्रार्थ—( वैधर्म्याच्च ) स्वप्नविज्ञान और जाग्रत् विज्ञानके बाधित और अबाधित विषयरूप वैधर्म्यसे ( न स्वप्नादिवत् ) स्वप्नादिके दृष्टान्तसे जाग्रत् ज्ञान निराधार नहीं हो सकता।

* यदुक्तम्—बाह्यार्थापलापिना स्वप्नादिप्रत्ययवज्जागरितगोचरा अपि स्तम्भादिप्रत्यया विनैव बाह्येनार्थेन भवेयुः,प्रत्ययत्वाविशेषादिति। तत्प्रतिवक्तव्यम्, अत्रोच्यते—न स्वप्नादिप्रत्ययवज्जाग्रत्प्रत्यया भवितुमर्हन्ति। कस्मात्? वैधर्म्यं हि भवति स्वप्नजागरितयोः। किं पुनर्वैधर्म्यम्? बाधाबाधाविति ब्रूमः। बाध्यते हि स्वप्नोपलब्धं वस्तु प्रति-

---

प्रदीपके समान विज्ञान अन्य अवभासककी अपेक्षाके बिना स्वयं ही प्रकाशित होता है, इस प्रकार कथन करनेवाले तुमसे विज्ञान अप्रमाणगम्य और अवगन्ता रहित है, ऐसा कहना होगा, जैसे शिलाघनके मध्यमें स्थित सहस्र प्रदीप, वैसे ही है। पू०—परन्तु विज्ञानके अनुभवरूप होनेसे हमारा अभिमत पक्ष तुमने स्वीकारकर लिया। सि०—ऐसा यदि कहो तो ठीक नहीं है, क्योंकि नेत्र जिसका साधन है ऐसे अन्य ज्ञाताको प्रदीप आदिका प्रकाश देखनेमें आता है, इससे विज्ञानमें भी अवभास्यत्व समान होनेसे अन्य अवगन्ताके होनेपर प्रदीपके समान उसका प्रकाश है, ऐसा अवगत होता है। पू०—अवगन्ता साक्षीकी स्वयं सिद्धताका समर्थन करते हुए तुमने 'विज्ञान स्वयं प्रकाशित होता है' इस प्रकार मेरे पक्षका ही अन्य शब्द विशेषसे आश्रयण किया है, सि०—ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि विज्ञानमें उत्पत्ति, नाश और अनेकत्व आदि विशेष स्वीकार किये जाते हैं, अतः प्रदीपके समान विज्ञान भी अन्यसे अवगम्य है, ऐसा हमने सिद्ध किया है ॥ २८ ॥

स्वप्न आदि ज्ञानोंके समान जाग्रत् विषयक स्तम्भ आदि ज्ञान भी बाह्य अर्थके बिना ही होने चाहिए, क्योंकि दोनों ज्ञानोंमें ज्ञानत्व समान है, ऐसा बाह्य अर्थका प्रतिषेध करनेवालेने जो कहा है, उसका परिहार करना चाहिए। इस विषयमें कहते है—जाग्रत् ज्ञान स्वप्न आदि ज्ञानके समान नहीं हो सकते, किससे? इससे कि दोनोंमें वैधर्म्य है। स्वप्न और जाग्रत् अवस्थाके ज्ञानोंमें वैधर्म्य है। पुनः वह वैधर्म्य क्या है? हम कहते हैं—बाध और अबाध है, क्योंकि स्वप्न अवस्थामें उपलब्ध वस्तु जाग्रत्

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यद्यपि सिद्धान्ती भी विज्ञान ( आत्मा ) से अतिरिक्त किसी बाह्य पदार्थकी पृथक् सत्ता नहीं मानते, तो भी प्रत्यगभिन्न ब्रह्म साक्षात्कारके पूर्व व्यवहार दशामें उसकी व्यावहारिक सत्ता मानते हैं। इस प्रकार दोनों पक्षोंमें अन्तर है। स्वप्न और जाग्रत् प्रत्ययोंमें यही वैधर्म्य है कि स्वप्न प्रत्यय बाधित होता है और जाग्रत् प्रत्यय बाधित नहीं होता। ऐसा तो तुमको भी स्वीकार करना होगा, अन्यथा स्वप्न प्रत्ययमें मिथ्यात्व निश्चय नहीं होगा। यदि जाग्रत् प्रत्यय भी स्वप्न प्रत्ययके समान हो तो वह

बुद्धस्य मिथ्या मयोपलब्धो महाजनसमागम इति, न ह्यस्ति मम महाजनसमागमो निद्राग्लानं तु मे मनो बभूव तेनैषा भ्रान्तिरुद्बभूवेति। एवं मायादिष्वपि भवति यथायथं बाधः। नैवं जागरितोपलब्धं वस्तु स्तम्भादिकं कस्यांचिदप्यवस्थायां बाध्यते। * अपि च स्मृतिरेषा यत्स्वप्नदर्शनम्, उपलब्धिस्तु जागरितदर्शनम्, स्मृत्युपलब्ध्योश्च प्रत्यक्षमन्तरं स्वयमनुभूयते-ऽर्थविप्रयोगसंप्रयोगात्मकमिष्टं पुत्रं स्मरामि, नोपलभे, उपलब्धुमिच्छामीति। तत्रैवं सति न शक्यते वक्तुं मिथ्या जागरितोपलब्धिरुपलब्धित्वात्स्वप्नोपलब्धिवदित्युभयोरन्तरं स्वयमनुभवता। नच स्वानुभवापलापः प्राज्ञमानिभिर्युक्तः कर्तुम्। अपि चानुभवविरोधप्रसङ्गाज्जागरितप्रत्ययानां स्वतो निरालम्बनतां वक्तुमशक्नुवता स्वप्नप्रत्ययसाधर्म्याद्वक्तुमिष्यते। न च यो यस्य स्वतो धर्मो न संभवति सोऽन्यस्य साधर्म्यात्तस्य संभविष्यति। न ह्यग्निरुष्णोऽनुभूयमान उदकसाधर्म्याच्छीतो भविष्यति। दर्शितं तु वैधर्म्यं स्वप्नजागरितयोः ॥ २९ ॥

## न भावोऽनुपलब्धेः ॥३०॥

पदच्छेद—न, भावः, अनुपलब्धेः।

सूत्रार्थ—( अनुपलब्धेः ) तुम्हारे मतमें बाह्य अर्थकी उपलब्धि न होनेसे ( न भावः ) तद्-जन्य वासना भी नहीं हो सकती।

यदप्युक्तम्-विनाप्यर्थेन ज्ञानवैचित्र्यं वासनावैचित्र्यादेवावकल्पत इति, तत्प्रति-

---

पुरुषको बाधित होती है कि मुझे जो महाजन समागम उपलब्ध हुआ था वह मिथ्या है, मुझे महाजन समागम हुआ नहीं मेरा मन निद्रासे ग्लानि युक्त हुआ जिससे यह भ्रान्ति उत्पन्न हुई। इस प्रकार माया आदिमें भी यथा योग बाध होता है। परन्तु जाग्रत्‌में उपलब्ध स्तम्भ आदि वस्तु किसी भी अवस्थामें इस प्रकार बाधित नहीं होती। और भी-जो स्वप्न ज्ञान है वह स्मृति है और जागरित दर्शन उपलब्धि ( अनुभव ) है, जैसे इष्ट पुत्रका स्मरण करता हूँ उपलब्ध नहीं करता, उपलब्ध करना चाहता हूँ, इस प्रकार स्मृति और उपलब्धिमें अर्थ विप्रयोग और संप्रयोगात्मक प्रत्यक्षरूपसे भेद स्वयं अनुभव होता है। ऐसा ( वैधर्म्यसिद्ध ) होनेपर दोनोंका अन्तर स्वयं अनुभव करनेवाला तुमसे यह नहीं कहा जा सकता कि 'जागरित उपलब्धि मिथ्या है, उपलब्धि होनेसे स्वप्न उपलब्धिके समान'। बुद्धिमानोंसे अपने अनुभवका अपलाप करना युक्त नहीं है। अनुभवके साथ विरोध प्रसंगके भयसे जाग्रत् प्रत्ययोंको स्वयं निरालम्बनता कहनेमें असमर्थ होकर स्वप्न प्रत्ययके साधर्म्यसे उसका धर्म नहीं हो सकेगा। अग्नि उष्ण अनुभूयमान होनेपर जलके साधर्म्यसे शीतल नहीं हो जायगी। स्वप्न और जाग्रत् प्रत्ययोंका वैधर्म्य तो दिखलाया गया है ॥ २९ ॥

बाह्य अर्थके विना भी ज्ञान वैचित्र्य वासनाके वैचित्र्यसे ही हो सकता है, ऐसा जो कहा गया है, उसका प्रत्याख्यान ( परिहार ) करना चाहिए। इस विषयपर कहा जाता है—वासनाओंका

### सत्यानन्दी-दीपिका

स्वप्न प्रत्ययका बाधक नहीं होगा, इसलिए बाध और अबाधरूप वैधर्म्यसे स्वप्न प्रत्ययके समान जाग्रत् प्रत्यय बाह्य अर्थके विना नहीं हो सकता।

* यदि दोनों प्रत्यय बाह्य अर्थके विना हैं तो 'यह स्वप्न है यह जाग्रत्' इस भेदका हेतु कौन है? इससे तुम्हारे मतमें बाध्य बाधक आदि सब व्यवहार लुप्त हो जायँगे। जैसे अग्नि जलके द्रव्यत्व साधर्म्यसे शीतल नहीं होती, वैसे प्रत्ययत्वके साधर्म्यसे जाग्रत्-प्रत्यय स्वप्न प्रत्ययके समान निरालम्बन नहीं हो सकते ॥ २९ ॥

वक्तव्यम्। अत्रोच्यते—न भावो वासनानामुपपद्यते त्वत्पक्षेऽनुपलब्धेर्बाह्यानामर्थानाम्। अर्थोपलब्धिनिमित्ता हि प्रत्यर्थं नानारूपा वासना भवन्ति। अनुपलभ्यमानेषु त्वर्थेषु किंनिमित्ता विचित्रा वासना भवेयुः ? अनादित्वेऽप्यन्धपरम्परान्यायेनाप्रतिष्ठैवानवस्था व्यवहारलोपिनी स्यान्नाभिप्रायसिद्धिः। यावप्यन्वयव्यतिरेकावर्थापलापिनोपन्यस्तौ वासनानिमित्तमेवेदं ज्ञानजातं नार्थनिमित्तमिति, तावप्येवं सति प्रत्युक्तौ द्रष्टव्यौ। विनार्थोपलब्ध्या वासनानुपपत्तेः। अपि च विनापि वासनाभिरर्थोपलब्ध्युपगमाद्विना त्वर्थोपलब्ध्या वासनोत्पत्त्यनभ्युपगमादर्थसद्भावमेवान्वयव्यतिरेकावपि प्रतिष्ठापयतः। अपि च वासना नाम संस्कारविशेषाः। संस्काराश्च नाश्रयमन्तरेणावकल्पन्ते; एवं लोके दृष्टत्वात्। नच तव वासनाश्रयः कश्चिदस्ति; प्रमाणतोऽनुपलब्धेः ॥ ३० ॥

## क्षणिकत्वाच्च ॥३१॥

पदच्छेद—क्षणिकत्वात्, च।

सूत्रार्थ—आलयविज्ञानको क्षणिक माननेसे वह भी वासनाका आश्रय नहीं हो सकता।

* यद्प्यालयविज्ञानं नाम वासनाश्रयत्वेन परिकल्पितम्, तदपि क्षणिकत्वाभ्युपगमादनवस्थितस्वरूपं सत्प्रवृत्तिविज्ञानवन्न वासनानामाधिकरणं भवितुमर्हति। नहि कालत्रयसंबन्धिन्येकस्मिन्नन्वयिन्यसति कूटस्थे वा सर्वार्थदर्शिनि देशकालनिमित्तापेक्षवासनाधीनस्मृतिप्रतिसंधानादिव्यवहारः संभवति। स्थिरस्वरूपत्वे त्वालयविज्ञानस्य सिद्धान्तहानिः। अपि च विज्ञानवादेऽपि क्षणिकत्वाभ्युपगमस्य समानत्वाद्यानि बाह्यार्थवादे क्षणि-

---

अस्तित्व उपपन्न नहीं होता, क्योंकि तुम्हारे मतमें बाह्य अर्थोंकी उपलब्धि नहीं है। अर्थकी उपलब्धिसे ही प्रत्येक अर्थमें अनेक प्रकारकी वासनाएँ उत्पन्न होती हैं। अर्थोंके अनुपलभ्यमान होनेपर विचित्र वासनाएँ किस निमित्तसे होंगी। वासनाओंको अनादि माननेपर भी अन्धपरम्परा न्यायसे व्यवहार लोपिनी अप्रतिष्ठारूप अनवस्था ही होगी इससे अभिप्रायकी सिद्धि नहीं होगी। वासना निमित्तक ही यह ज्ञान समूह है अर्थ निमित्तक नहीं है, इस प्रकार बाह्य अर्थका निषेध करनेवालेने जो अन्वय-व्यतिरेकका उपन्यास किया है, ऐसा होनेपर ( अर्थ निमित्तक वासना होनेपर ) वे दोनों भी निराकृत हुए समझने चाहिए, कारण कि अर्थकी उपलब्धिके विना वासना नहीं हो सकती। किञ्च वासनाओंके विना भी अर्थकी उपलब्धि स्वीकार है और अर्थकी उपलब्धिके विना वासना स्वीकार नहीं की जाती, इससे यह अन्वय-व्यतिरेक भी अर्थका सद्भाव ही प्रतिष्ठापित करते हैं। अन्य भी—वासनाएँ संस्कार विशेष हैं और संस्कार आश्रयके विना नहीं हो सकते, क्योंकि व्यवहारमें ऐसा देखा गया है। तुम्हारे मतमें वासनाका कोई आश्रय नहीं है, क्योंकि उसकी प्रमाणसे उपलब्धि नहीं है ॥ ३० ॥

जो आलयविज्ञानकी भी वासनाओंके आश्रयरूपसे कल्पनाकी गयी है, वह भी क्षणिकत्वके स्वीकारसे अनवस्थित स्वरूप होता हुआ प्रवृत्तिविज्ञानके समान वासनाओंका आश्रय नहीं हो सकता है। तीनों कालसे सम्बन्ध रखनेवाला एक अन्वयी कूटस्थ अथवा सर्वार्थदर्शीके न होनेपर देश, काल और निमित्तकी अपेक्षासे वासनाके अधीन स्मृति और प्रत्यभिज्ञा आदि व्यवहार नहीं हो सकता। [ किसी पुस्तकमें 'वासनाधानस्मृति' ऐसा पाठ भी है। वासनाओंका आधान-स्थापन और उसके अधीन स्मृति ] यदि आलयविज्ञान स्थिर स्वरूप हो तो क्षणिकत्व सिद्धान्तकी हानि होगी। और

### सत्यानन्दी-दीपिका

* बौद्ध विषयक कुछ विवेचन इसप्रकार है—बुद्धके उपदेश मागधी भाषामें मौखिक ही होते थे। उनकी रक्षार्थ बुद्धके निर्वाणकालमें उनके शिष्य आनन्द आदिके सहयोगसे सुत्तपिटक

कत्वनिबन्धनानि दूषणान्युद्भावितानि 'उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात्' ( ब्र० सू० २।२।२० ) इत्येवमादीनि, तानीहाप्यनुसंधातव्यानि। एवमेतौ द्वावपि वैनाशिकपक्षौ निराकृतौ-बाह्यार्थवादिपक्षो विज्ञानवादिपक्षश्च। शून्यवादिपक्षस्तु सर्वप्रमाणविप्रतिषिद्ध इति तन्निराकरणाय नादरः क्रियते, नह्ययं सर्वप्रमाणप्रसिद्धो लोकव्यवहारोऽन्यत्तत्त्वमनधिगम्य शक्यतेऽपह्नोतुमपवादाभाव उत्सर्गप्रसिद्धेः ॥ ३१ ॥

## सर्वथानुपपत्तेश्च ॥३२॥

पदच्छेद—सर्वथा, अनुपपत्तेः, च।

सूत्रार्थ—( सर्वथा ) बौद्ध दर्शन सब प्रकारसे ( अनुपपत्तेः ) असंगत होनेसे ( च ) भी मुमुक्षुओंसे आदरणीय नहीं है।

* किं बहुना, सर्वप्रकारेण यथायथाऽयं वैनाशिकसमय उपपत्तिमत्त्वाय परीक्ष्यते, तथा तथा सिकताकूपवद्विदीर्यत एव, न कांचिदप्यत्रोपपत्तिं पश्यामः अतश्चानुपपन्नो

---

विज्ञानवादमें भी क्षणिकत्व सिद्धान्त समान होनेसे बाह्य अर्थवादमें क्षणिकत्वके अधीन 'उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात्' इत्यादि जो दूषण उद्भावित किये गये हैं उनका यहाँ भी अनुसंधान करना चाहिए। इसप्रकार बाह्यार्थवादि पक्ष और विज्ञानवादि पक्ष ये दोनों वैनाशिक पक्ष भी निराकृत किये गये। शून्यवादि पक्ष तो सर्वप्रमाण विरुद्ध है, इससे उसके निराकरणमें आदर नहीं किया जाता है। सर्व प्रमाण सिद्ध इस लोकव्यहारका कोई भिन्न तत्त्व स्वीकार किए विना निषेध नहीं किया जा सकता, क्योंकि अपवादके अभावमें उत्सर्ग प्रसिद्ध है ॥ ३१ ॥

बहुत कहनेसे क्या प्रयोजन, सब प्रकारसे ज्यों-ज्यों इस वैनाशिक सिद्धान्तकी उपपत्ति-युक्त करनेके लिए परीक्षाकी जाती है त्यों त्यों सिकताकूपके समान विदीर्ण ही होता है। इसमें हम कोई

### सत्यानन्दी-दीपिका

( बुद्धके उपदेश ) विनयपिटक ( आचार सम्बन्धी ग्रंथ ) और अभिधम्मपिटक ( दार्शनिक विषयों-का विवेचनात्मक ग्रन्थ ) का संङ्कलन किया गया। किञ्च वैभाषिक-बाह्यार्थ प्रत्यक्षवाद, सौत्रान्तिक बाह्यार्थानुमेयवाद, योगाचार-विज्ञानवाद और माध्यमिक-शून्यवाद, इन सभी मतोंके सिद्धान्तोंका वर्णन बड़ी सुन्दर रीतिसे इस श्लोकमें किया गया है—

'मुख्योमाध्यमिको विवर्तमखिलं शून्यस्यमेने जगत्, योगाचारमते तु सन्ति मतयस्तासांविवर्तोऽखिलः। अर्थोऽस्ति क्षणिकस्त्वसावनुमितो बुद्ध्येति सौत्रान्तिकः, प्रत्यक्षं क्षणभङ्गुरं च सकलं वैभाषिको भाषते'॥

( मुख्य माध्यमिक यह अखिल जगत् शून्यका विवर्त मानते हैं। योगचार मतमें विज्ञान अनेक हैं, उनका ही यह सम्पूर्ण जगत् विवर्त है, यह बाह्यार्थ क्षणिक है और वह बुद्धि-ज्ञानसे अनुमित है, यह सौत्रान्तिकका मत है। वैभाषिक कहते हैं कि सब प्रत्यक्ष है और क्षणिक हैं ) इनके दो संप्रदाय हैं—हीनयान-स्थविरवाद-प्राचीनपरम्परा-असंशोधनवादी और महायान-महासंघिक-संशोधनवादी। इन चार सम्प्रदायोंमें वैभाषिकका सम्बन्ध हीनयानसे है। सौत्रान्तिकका भी हीनयानकी ओर झुकाव है, और शेषका सम्बन्ध महायानसे है। निर्वाणके विषयमें भी इनका मतभेद है—वैभाषिक तथा प्राचीन-मतमें संसार सत्य, निर्वाण सत्य है। माध्यमिक मतमें संसार असत्य, निर्वाण असत्य है। सौत्रान्तिक मतमें संसार सत्य, निर्वाण असत्य है। योगाचार मतमें संसार असत्य, निर्वाण सत्य है। किञ्च 'अभिधर्म विभाषाशास्त्र' इस भाषाके आधारपर प्रतिष्ठित होनेसे इस संप्रदायका नाम वैभाषिक पड़ा है। बुद्धके सूत्रान्तके आधारपर प्रतिष्ठित होनेसे इस संप्रदायका नाम सौत्रान्तिक पड़ा है ॥ १ ॥

* यहाँ वेदको प्रमाणरूपसे न माननेवाली प्रजा समझनी चाहिए। इसप्रकार सुगतका सिद्धान्त लोक और वेदके विरुद्ध होनेके कारण भ्रान्तिमूलक है। इसलिए उसका वेदान्त सिद्धान्तसे कोई विरोध नहीं है ॥ ३२ ॥

वैनाशिकतन्त्रव्यवहारः। अपि च बाह्यार्थविज्ञानशून्यवादत्रयमितरेतरविरुद्धमुपदिशता सुगतेन स्पष्टीकृतमात्मनोऽसंबद्धप्रलापित्वम्, प्रद्वेषो वा प्रजासु विरुद्धार्थप्रतिपत्त्या विमुह्येयुरिमाः प्रजा इति। सर्वथाप्यनादरणीयोऽयं सुगतसमयः श्रेयस्कामैरित्यभिप्रायः ॥ ३२॥

( ६ एकस्मिन्नसंभवाधिकरणम्। सू० ३३-३६ )

## नैकस्मिन्नसंभवात् ॥३३॥

पदच्छेद—न, एकस्मिन्, असंभवात्।

सूत्रार्थ—( एकस्मिन् ) एक परमार्थरूप वस्तुमें ( असंभवात् ) विरुद्ध धर्मोंका संभव न होनेसे ( न ) वस्तुमें अनेकरूपता नहीं है।

* निरस्तः सुगतसमयः, विवसनसमय इदानीं निरस्यते। सप्त चैषां पदार्थाः संमता जीवाजीवास्रवसंवरनिर्जरबन्धमोक्षा नाम। संक्षेपतस्तु द्वावेव पदार्थौ जीवाजीवाख्यौ। यथायोगं तयोरेवेतरान्तर्भावादिति मन्यन्ते। तयोरिममपरं प्रपञ्चमाचक्षते-पञ्चास्तिकाया नाम-जीवास्तिकायः पुद्गलास्तिकायो धर्मास्तिकायोऽधर्मास्तिकाय आकाशास्तिकाय-

---

भी उपपत्ति नहीं देखते हैं। अतः वैनाशिक तन्त्र व्यवहार अनुपपन्न है। बाह्यार्थवाद, विज्ञानवाद और शून्यवाद परस्पर विरुद्ध इन तीन वादोंका उपदेश करते हुए सुगत ( बुद्ध ) ने अपना असम्बद्ध प्रलापित्व स्पष्ट किया है, अथवा विरुद्ध अर्थ प्रतिपत्तिसे ये प्रजाएँ मोहको प्राप्त हों इसप्रकार प्रजाके प्रति अतिविद्वेष किया है। इसलिए श्रेयः अभिलाषी पुरुषोंसे सब प्रकारसे यह सुगत सिद्धान्त अनादरणीय है, ऐसा अभिप्राय है ॥ ३२ ॥

सुगत मतका निराकरण किया गया, अब जैनमतका निराकरण किया जाता है। इनको जीव, अजीव, आस्रव, संवर, निर्जर, बंध और मोक्ष इसप्रकार सात पदार्थ अभीमत हैं। संक्षेपसे तो जीव और अजीव नामके दो ही पदार्थ हैं, क्योंकि अन्योंका उन दोनोंमें यथायोग अन्तर्भाव है, ऐसा वे मानते हैं। जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय, धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय ये पाँच अस्तिकाय उन दोनोंका यह दूसरा विस्तार कहते हैं। उन सबके स्वशास्त्रोंमें परिकल्पित बहुत प्रकारके

### सत्यानन्दी-दीपिका

* सुगत मतका परिहारकर प्रसंगसे बुद्धिस्थ दिगम्बर जैन मतका निराकरण करनेके लिए प्रथम उस मतका उपन्यास करते हैं—जीवास्तिकाय तीन प्रकारका है—बद्ध, मुक्त और नित्यसिद्ध। 'अस्ति कायते इति अस्तिकायः' 'जो अस्तिशब्दसे कहा जाय वह अस्तिकाय है' यह जैन ग्रन्थोंमें पारिभाषिक शब्द पदार्थवाची है। पुद्गलास्तिकाय छः हैं—पृथिवी आदि चार भूत, स्थावर ( वृक्ष आदि ) और जङ्गम-मनुष्य आदि। 'पूर्यन्ते गलन्तीति पुद्गलाः' पूर्ण हों और गल जायँ वे पुद्गल हैं' यह लक्षण पृथिवी आदि छः और परमाणु समुदायमें घटता है, अतः वे पुद्गल कहे जाते हैं। सम्यक् प्रवृत्तिसे अनुमेय धर्म है। ऊर्ध्वगमनशील जीवकी देहमें स्थितका हेतु अधर्म है। आवरणका अभाव आकाश है, वह लोकाकाश और आलोकाकाश इस भेदसे दो प्रकारका है। ऊर्ध्व ऊर्ध्व लोकोंके अन्तर विद्यमान आकाश लोकाकाश और उससे भी ऊर्ध्व मोक्षस्थान आलोकाकाश है, वह केवल मुक्त पुरुषोंका आश्रय स्थान है। मिथ्या प्रवृत्ति आस्रव है और सम्यक् प्रवृत्ति संवर और निर्जर है। विषयोंके अभिमुख इन्द्रियोंकी प्रवृत्ति आस्रव है। दूसरे लोक कर्मोंको आस्रव कहते हैं, क्योंकि वे कर्ताको व्याप्तकर फल देनेके लिए उसके पीछे रहते हैं, यह मिथ्याप्रवृत्ति अनर्थका हेतु है। शम, दम आदि प्रवृत्ति संवर है, यह इन्द्रियोंकी विषयोंमें प्रवृत्तिको रोकनेसे संवर कहा जाता है। अनादि कालके पुण्य पापरूपी कषायोंका जो नाशक वह निर्जर है, जैसे तप्तशिला आरोहण, केशोंका लुंचन इत्यादि

श्चेति। सर्वेषामप्येषामवान्तरप्रभेदान्बहुविधान्स्वसमयपरिकल्पितान्वर्णयन्ति। * सर्वत्र चेमं सप्तभङ्गीनयं नाम न्यायमवतारयन्ति–स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, स्यादस्ति च नास्ति च, स्यादवक्तव्यः, स्यादस्ति चावक्तव्यश्च, स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्च, स्यादस्ति च नास्ति चावक्तव्यश्चेति। एवमेवैकत्वनित्यत्वादिष्वपीमं सप्तभङ्गीनयं योजयन्ति। अत्राचक्ष्महे–नायमभ्युपगमो युक्त इति। कुतः? एकस्मिन्नसंभवात्। न ह्येकस्मिन्धर्मिणि युगपत्सदसत्त्वादिविरुद्धधर्मसमावेशः संभवति, शीतोष्णवत्। य एते सप्तपदार्था निर्धारिता एतावन्त एवं-

---

अवान्तर प्रभेदोंका वर्णन करते हैं। और सर्वत्र इस सप्तभंगी नयनामक न्यायका अवतरण करते हैं— 'स्यादस्ति' ( कथंचित् है ) 'स्यान्नस्ति' ( कथंचित् नहीं है ) 'कथंचित् है और कथंचित् नहीं भी है' 'कथंचित् अवक्तव्य है' 'कथंचित् है और कथंचित् अवक्तव्य भी है' 'कथंचित् नहीं है और कथंचित् अवक्तव्य भी है' 'कथंचित् है कथंचित् नहीं है और कथंचित् अवक्तव्य भी है'। इसीप्रकार एकत्व और नित्यत्व आदिमें भी इस सप्तभङ्गी सिद्धान्तकी योजना करते हैं। सिद्धान्ती–इस विषयमें हम कहते हैं–यह जैन सिद्धान्त युक्त नहीं है, क्योंकि एकमें संभव नहीं है। एक धर्मीमें एक ही समय सत्त्व और असत्त्व आदि विरुद्ध धर्मोंका शीतोष्णके समान समावेश संभव नहीं है, जो ये सात पदार्थ इतने और

## सत्यानन्दी-दीपिका

देहकष्ट। तत्त्वज्ञानसे मोक्ष नहीं होता, यह विपरीतभावना ज्ञानावरणीय है। आर्हत दर्शनके अभ्याससे मोक्ष नहीं होता यह भावना दर्शनावरणीय है। बहुत तीर्थंकरोंसे परस्पर विरुद्ध प्रदर्शित मार्गोंमें निश्चयाभाव मोहनीय है। मोक्षमार्गकी प्रवृत्तिमें विघ्नकारक अन्तराय है। ये ज्ञानावरणीय आदि चार कल्याणके घातक होनेसे घाति-असाधु कर्म कहे जाते हैं। मुझे यह तत्त्व ज्ञातव्य है, ऐसा अभिमान वेदनीय है, मैं इस नामका हूँ, ऐसा अभिमान नामिक है, मैं पूज्य देशिक अर्हतके शिष्य वंशमें प्रविष्ट हूँ, यह अभिमान गोत्रिक है और शरीर स्थितिके लिए कर्म आयुष्क है। तत्त्वज्ञानके अनुकूल होनेसे ये वेदनीय आदि चारों कर्म तत्त्वावेदक पुण्यवत् शरीरके साथ सम्बन्धी होनेसे अघातीकर्म-साधु कर्म कहे जाते हैं। इसप्रकार ये आठ प्रकारके कर्म जन्मके हेतु होनेसे आस्रव आदि द्वारा पुरुषको बाँधते हैं, अतः बन्धरूप हैं। समस्त क्लेश कर्म पाशका नाशकर ज्ञानद्वारा सबके ऊपर आलोकाकाशमें सतत सुखपूर्वक स्थितिका नाम मोक्ष है अथवा ऊर्ध्वंगमनशील जीव धर्माधर्मसे मुक्त होकर सतत ऊर्ध्वको गमन करता है यही उसका मोक्ष है। इसप्रकार जीव और अजीवका संक्षेप और विस्तारसे उपन्यास किया गया।

* सात अस्तित्व आदि भङ्गों-प्रकारोंका समाहार सप्त भङ्गी है उसका नय-न्याय। यदि घट आदि सर्वात्मना सदा एक हों, तो प्राप्यरूपसे भी वे हैं, इसलिए उनकी प्राप्तिके लिए कोई यत्न नहीं करेगा, अतः घटत्वादिरूपसे कथंचित् है और प्राप्यत्व आदिरूपसे कथंचित् नहीं है। इस प्रकार वे वस्तुमात्रमें अनेकन्तवाद स्वीकार करते हैं 'स्यात्' यह तिङन्त सदृश अव्यय है, इसका अर्थ कथंचित् है। अर्थात् 'स्यादस्ति' ( कथंचित् है ) 'वस्तु है' ऐसी इच्छा होनेपर 'स्यादस्ति' यह प्रथमभंग-प्रकार, 'नहीं है' ऐसी इच्छा होनेपर 'स्यादवक्तव्यः' यह द्वितीय भङ्ग, क्रमसे दोनों इच्छाएं होनेपर 'स्यादस्ति च नास्ति च' यह तृतीय भङ्ग, युगपद् दोनों इच्छाएं होनेपर 'अस्ति और नास्ति' इसप्रकार दो शब्दोंको एक कालमें नहीं कहे जा सकनेके कारण 'स्यादवक्तव्यः' यह चतुर्थ भङ्ग, आद्य और चतुर्थ भङ्गकी इच्छा होनेपर 'स्यादस्ति च अवक्तव्यश्च' यह पाँचवाँ भङ्ग, द्वितीय और चतुर्थ भङ्गकी इच्छा-होनेपर 'स्यान्नस्ति चावक्तव्यश्च' यह छठवाँ भङ्ग, तृतीय और चतुर्थ भङ्गकी इच्छा होनेपर 'स्यादस्ति च नास्ति च अवक्तव्यश्च' यह सातवाँ भङ्ग प्रवृत्त होता है। इसप्रकार 'स्यादेकः' 'स्यादनेकः' 'स्यादेकोऽनेकश्च' इसप्रकार 'स्यात् नित्यः' इस तरह इनमें भी सात भङ्ग समझने चाहिए। इसप्रकार वस्तु

रूपाश्चेति ते तथैव वा स्युर्नैव वा तथा स्युः। इतरथा हि तथा वा स्युरतथा वेत्यनिर्धारितरूपं ज्ञानं संशयज्ञानवदप्रमाणमेव स्यात्। नन्वनेकात्मकं वस्त्विति निर्धारितरूपमेव ज्ञानमुत्पद्यमानं संशयज्ञानवन्नाप्रमाणं भवितुमर्हति। नेति ब्रूमः—निरङ्कुशं ह्यनेकान्तत्वं सर्ववस्तुषु प्रतिजानानस्य निर्धारणस्यापि वस्तुत्वाविशेषात्स्यादस्ति स्यान्नास्तीत्यादिविकल्पोपनिपातादनिर्धारणात्मकतैव स्यात्। एवं निर्धारयितुर्निर्धारणफलस्य च स्यात्पक्षेऽस्तिता स्याच्च पक्षे नास्तितेति। एवं सति कथं प्रमाणभूतः संस्तीर्थकरः प्रमाणप्रमेयप्रमातृप्रमितिष्वनिर्धारितासूपदेष्टुं शक्नुयात्? कथं वा तदभिप्रायानुसारिणस्तदुपदिष्टेऽर्थेऽनिर्धारितरूपे प्रवर्तेरन्? ऐकान्तिकफलत्वनिर्धारणे हि सति तत्साधनानुष्ठानाय सर्वो लोकोऽनाकुलः प्रवर्तते, नान्यथा। अतश्चानिर्धारितार्थं शास्त्रं प्रणयन्मत्तोन्मत्तवदनुपादेयवचनः स्यात्। तथा पञ्चानामस्तिकायानां पञ्चत्वसंख्यास्ति वा नास्ति वेति विकल्प्यमाना, स्यात्तावदेकस्मिन्पक्षे, पक्षान्तरे तु न स्यादित्यतो न्यूनसंख्यात्वमधिकसंख्यात्वं वा प्राप्नुयात्। न चैषां पदार्थानामवक्तव्यत्वं संभवति, अवक्तव्याश्चेन्नोच्येरन्, उच्यन्ते चावक्तव्या-

---

इस रूपवाले निर्धारित हैं, वे वैसे ही प्रकारके हों अथवा वैसे नहीं ही हों, अन्यथा उस प्रकारके हों अथवा उस प्रकारके न हों, ऐसा अनिर्धारित ज्ञान संशयज्ञानके समान अप्रमाण ही होगा। परन्तु वस्तु अनेकात्मक है, इसमें निर्धारितरूपसे ही उत्पन्न हुआ ज्ञान संशयज्ञानके समान अप्रमाण नहीं हो सकता है। हम कहते हैं कि ऐसा नहीं, क्योंकि सब वस्तुओंमें निरङ्कुश अनेकान्तत्वकी प्रतिज्ञा करनेवालेके मतमें निर्धारणको भी वस्तुत्वके समान होनेपर 'स्यादस्ति स्यान्नास्ति' ( कथंचित् है और कथंचित् नहीं है ) इस प्रकार विकल्पके प्राप्त होनेसे अनिर्धारणात्मकत्व ही होगा। इसप्रकार निर्धारण करनेवालेका और निर्धारणफलका पक्षमें अस्तित्व होगा और पक्षमें नास्तित्व होगा। ऐसा होनेपर प्रमाणभूत होता हुआ भी तीर्थङ्कर प्रमाण, प्रमेय, प्रमाता और प्रमितिके अनिर्धारित होनेपर उपदेश करनेमें कैसे समर्थ होगा। अथवा उसके अभिप्रायका अनुसरण करनेवाले शिष्य उसके उपदिष्ट अनिर्धारितरूप अर्थमें कैसे प्रवृत्त होंगे। परन्तु अव्यभिचरित फलका निर्धारण होनेपर उसके साधनानुष्ठानके लिए सब लोग अनाकुल-निःसन्देह प्रवृत्त होते हैं, अन्यथा नहीं। इसलिए अनिर्धारित अर्थवाले शास्त्रका प्रणयन करता हुआ मत्त और उन्मत्तके समान अनुपादेयवचन होगा। इसी प्रकार पाँच अस्तिकायोंकी विकल्पित की हुई पँचत्व संख्या है अथवा नही है। एक पक्षमें 'स्यात्' 'ऐसा होगा'

## सत्यानन्दी-दीपिका

अनेकरूप होनेसे उसमें प्राप्ति और त्याग आदि व्यवहार होते हैं। ऐकान्तिक—एकरूपमें सर्व सर्वदा सर्वत्र ही है। उनमें प्राप्ति और परिहार व्यवहार लुप्त हो जायगा। इसलिए सबके अनेकान्त होनेसे एकरूप ब्रह्मका बाध है।

ॐ यह अनेकान्तवाद ठीक नहीं है, क्योंकि जो वस्तु सत्य है, वह सर्वथा सर्वदा सर्वत्र सर्वरूपसे है ही जैसे ब्रह्मात्मा। शङ्का—ऐसी परिस्थितिमें तो उसकी प्राप्तिके लिए यत्न नहीं होगा? क्योंकि वह नित्य प्राप्त है। समाधान—यह अप्राप्त है, ऐसी अप्राप्तिकी भ्रान्तिसे उसकी प्राप्तिके लिए यत्न हो सकता है। उसी प्रकार जो नहीं है वह नहीं ही है, जैसे नरविषाण आदि। जो कदाचित् क्वचित् कथंचित् उपलब्ध होता है यह सत्, असत् से विलक्षण अनिवर्चनीय-प्रपञ्च है, इसलिए एकान्तवाद ही ठीक है अनेकान्तवाद नहीं। कारण कि एक ही वस्तुमें एक ही समय परस्पर विरुद्ध सत्त्व और असत्त्व आदि धर्म नहीं रह सकते, क्योंकि वस्तुमें विकल्प नहीं हो सकता। अतः 'स्थाणुर्वा पुरुषो वा' इस संशयात्मक ज्ञानके समान सप्तत्व, पञ्चत्व निर्धारित फलमें, प्रमातामें, करणमें, प्रमाणमें और प्रमेयगत सप्तत्व और पञ्चत्वमें सत्त्व और असत्त्व विषयक संशय होनेसे वे अप्रामाणिक हैं। इसलिए व्यवहारके अनुसार प्रपञ्च एकरूप है।

श्वेति विप्रतिषिद्धम् । उच्यमानाश्च तथैवावधार्यन्ते नावधार्यन्त इति च । तथा तदवधारणफलं सम्यग्दर्शनमस्ति वा नास्ति वा, एवं तद्विपरीतमसम्यग्दर्शनमप्यस्ति वा नास्ति वेति प्रलपन्मत्तोन्मत्तपक्षस्यैव स्यान्नप्रत्यायितव्यपक्षस्य । स्वर्गापवर्गयोश्च पक्षे भावः पक्षे चाभावस्तथा पक्षे नित्यता पक्षे चानित्यतेत्यनवधारणायां प्रवृत्त्यनुपपत्तिः । * अनादिसिद्धजीवप्रभृतीनां च स्वशास्त्रावधृतस्वभावानामयथावधृतस्वभावत्वप्रसङ्गः । एवं जीवादिषु पदार्थेष्वेकस्मिन्धर्मिणि सत्त्वासत्त्वयोर्विरुद्धयोर्धर्मयोरसंभवात्सत्त्वे चैकस्मिन्धर्मेऽसत्त्वस्य धर्मान्तरस्यासंभवादसत्त्वे चैवं सत्त्वस्यासंभवादसंगतमिदमार्हतं मतम् । एतेनैकानेकनित्यानित्यव्यतिरिक्ताव्यतिरिक्ताद्यनेकान्ताभ्युपगमा निराकृता मन्तव्याः । यत्तु पुद्गलसंज्ञकेभ्योऽणुभ्यः संघाताः संभवन्तीति कल्पयन्ति तत्पूर्वेणैवाणुवादनिराकरणेन निराकृतं भवतीत्यतो न पृथक्तन्निराकरणाय प्रयत्यते ॥ ३३ ॥

## एवं चात्माऽकार्त्स्न्यम् ॥ ३४ ॥

पदच्छेद—एवम्, च, आत्मा, अकार्त्स्न्यम् ।

सूत्रार्थ—( एवञ्च ) और इसी प्रकार जैनमतमें ( आत्मा ) आत्मामें ( अकार्त्स्न्यम् ) परिच्छिन्नत्व दोष भी प्रसक्त होगा, इससे आत्मा घट आदिके समान अनित्य होगा ।

यथैकस्मिन्धर्मिणि विरुद्धधर्मासंभवो दोषः स्याद्वादे प्रसक्त एवमात्मनोऽपि जीवस्याकार्त्स्न्यमपरो दोषः प्रसज्येत । कथम् ? शरीरपरिमाणो हि जीव इत्यार्हता मन्यन्ते ।

---

और दूसरे पक्षमें 'न स्यात्' 'ऐसा न होगा' इससे न्यून संख्यात्व अथवा अधिक संख्यात्व प्राप्त होगा । इन पदार्थोंमें अवक्तव्यत्व भी सम्भव नहीं है, यदि अवक्तव्य हैं तो नहीं कहे जायँगे, परन्तु कहे जाते हैं और पुनः अवक्तव्य हैं यह विरुद्ध है । और ये उच्यमान पदार्थ उसी प्रकार अवधारित होते हैं अवधारित नहीं होते और उसी प्रकार उसका अवधारण फल सम्यग्दर्शन है अथवा नहीं है, एवं उससे विपरीत असम्यग्दर्शन भी है अथवा नहीं । इस प्रकार प्रलाप करता हुआ मत्तोन्मत्त पक्षका होगा निश्चयात्मक पक्षका न होगा । स्वर्ग और अपवर्गका पक्षमें भाव और पक्षमें अभाव होगा, उसी प्रकार किसी पक्षमें नित्यता और किसी पक्षमें अनित्यता प्राप्त होगी इस प्रकार अवधारण न होनेपर उसमें प्रवृत्ति नहीं हो सकती । तथा अनादि सिद्ध जीव आदि जिनका स्वभाव अपने शास्त्रमें निश्चित किया है उनको उससे विपरीत स्वभाव होनेका प्रसङ्ग होगा ! एवं जीव आदि पदार्थोंमेंसे एक धर्मीमें विरुद्ध धर्म सत्त्व और असत्त्वके असम्भव होनेसे सत्त्वरूप एक धर्म में अन्य असत्त्व धर्मका असंभव होनेके कारण और इसकार असत्त्वमें सत्त्वका संभव न होनेसे यह आर्हतमत असंगत है । इस प्रकार सत्त्व और असत्त्वके निराकरणसे एक, अनेक, नित्य, अनित्य, भिन्न और अभिन्न आदि अनेकान्त स्वीकारोंका निराकरण हुआ समझना चाहिए । पुद्गल संज्ञक अणुओंसे ( पृथिवी आदि ) संघात उत्पन्न होते हैं ऐसी जो कल्पना करते हैं, उसका तो पूर्व अणुवादके निराकरणसे निराकरण हो जाता है । अतएव उसके निराकरणके लिए पृथक् यत्न नहीं किया जाता ॥ ३३ ॥

जैसे स्याद्वादमें एकधर्मीमें विरुद्ध धर्मों ( सत्त्व और असत्त्व ) का असंभव दोष प्रसक्त है, और

### सत्यानन्दी-दीपिका

* अर्हन् मुनि अनादि सिद्ध नित्य मुक्त जीव है, अन्य जीव साधनोंके अनुष्ठानसे मुक्त होते हैं और मोक्षके साधनोंका अनुष्ठान न करनेवाले दूसरे जीव बद्ध कहे जाते हैं । इस प्रकार अपने शास्त्रमें जिनका स्वभाव निश्चित किया है । अब 'स्यादस्ति' 'स्यान्नास्ति' इत्यादि कल्पनाके होनेसे उनका भी स्वभाव वैसा नहीं रहेगा, इत्यादि दोष होंगे ॥ ३३ ॥

शरीरपरिमाणतायां च सत्यामकृत्स्नोऽसर्वगतः परिच्छिन्न आत्मेत्यतो घटादिवदनित्यत्वमात्मनः प्रसज्येत। शरीराणां चानवस्थितपरिमाणत्वान्मनुष्यजीवो मनुष्यशरीरपरिमाणो भूत्वा पुनः केनचित्कर्मविपाकेन हस्तिजन्म प्राप्नुवन्न कृत्स्नं हस्तिशरीरं व्याप्नुयात्, पुत्तिकाजन्म च प्राप्नुवन्न कृत्स्नः पुत्तिकाशरीरे संमीयेत। समान एष एकस्मिन्नपि जन्मनि कौमारयौवनस्थाविरेषु दोषः। ❀ स्यादेतत्—अनन्तावयवो जीवस्तस्य त एवावयवा अल्पे शरीरे संकुचेयुर्महति च विकसेयुरिति। तेषां पुनरनन्तानां जीवावयवानां समानदेशत्वं प्रतिहन्यते वा न वेति वक्तव्यम्। प्रतिघाते तावन्नानन्तावयवाः परिच्छिन्ने देशे संमीयेरन्। अप्रतिघातेऽप्येकावयवदेशत्वोपपत्तेःसर्वेषामवयवानां प्रथिमानुपपत्तेर्जीवस्याणुमात्रत्वप्रसङ्गः स्यात्। अपि च शरीरमात्रपरिच्छिन्नानां जीवावयवानामानन्त्यं नोत्प्रेक्षितुमपि शक्यम्॥ ३४॥

अथ पर्यायेण बृहच्छरीरप्रतिपत्तौ केचिज्जीवावयवा उपगच्छन्ति तनुशरीरप्रतिपत्तौ च केचिदपगच्छन्तीत्युच्येत, तत्राप्युच्यते—

**न च पर्यायादप्यविरोधो विकारादिभ्यः॥ ३५॥**

पदच्छेद—न, च, पर्यायात्, अपि, अविरोधः, विकारादिभ्यः।

सूत्रार्थ—( पर्यायादपि ) क्रमशः अवयवोंके हटने और प्राप्त होनेपर भी ( न अविरोधः ) शरीरपरिमाणत्वका अविरोध नहीं है, (विकारादिभ्यः) क्योंकि सावयव होनेसे आत्मामें विकार आदि दोष प्रसक्त होंगे और आत्माके अनित्य होनेपर बन्ध और मोक्ष व्यवस्था बाधित होगी।

❀ न च पर्यायेणाप्यवयवोपगमापगमाभ्यामेतद्देहपरिमाणत्वं जीवस्याविरोधेनोप-

---

जीवात्माका भी परिच्छिन्नत्व दूसरा दोष प्रसक्त होगा, कैसे? ऐसे कि जीव शरीर परिमाणवाला है ऐसा आर्हत लोग मानते हैं। शरीर परिमाणत्व होनेपर आत्मा अकृत्स्न-असर्वगत-परिच्छिन्न होगा, इससे आत्माको घट आदिके समान अनित्यत्व प्रसक्त होगा। शरीरोंका अनिश्चित परिमाण होनेसे मनुष्यजीव मनुष्यशरीरपरिमाण होकर पुनः किसी कर्मविपाकसे हस्तिजन्म प्राप्त कर सम्पूर्ण हस्ति शरीरको व्याप्त नहीं करेगा और चींटीका जन्म पाकर पूर्णरूपसे चींटीके शरीरमें नहीं समायेगा। एक जन्ममें भी कौमार, यौवन, वार्द्धक्यमें यह दोष समान है। पूर्वपक्षी—परन्तु जीव अनन्त अवयववाला है, उसके वे ही अवयव अल्प शरीरमें संकुचित होंगे और बड़े शरीरमें विकसित होंगे, यदि ऐसा हो, तो पुनः जीवके उन अनन्त अवयवोंके एक देशत्वका प्रतिघात होता है कि नहीं? यह कहना चाहिए। प्रतिघात होनेपर तो अनन्त अवयव परिच्छिन्न देशमें नहीं समायेंगे, और अप्रतिघात होनेपर भी एक अवयव देशत्वकी उपपत्ति होनेसे सब अवयवोंकी प्रथिमा-स्थूलता अनुपपन्न होनेसे जीवको अणुमात्रत्व प्रसङ्ग होगा, और शरीरमात्र परिच्छिन्न जीव अवयवोंके आनन्त्यकी कल्पना नहीं की जा सकती॥३४॥

ऐसा यदि कहो कि क्रमसे बृहत्शरीर प्राप्त होनेपर कुछ जीवावयव पास आ जाते हैं और अल्पशरीर प्राप्त होनेपर कुछ जीवावयव दूर हो जाते हैं, तो इसपर कहते हैं—

और क्रमशः अवयवोंके आने और जानेसे जीवमें देहगत परिमाणत्वका अविरोधसे उपपादान

सत्यानन्दी-दीपिका

❀ जीव अनन्त अवयव है, अतः जिस प्रकार घटमें दीपकके अवयव संकुचित और गृहमें विकसित होते हैं, वैसे जीव अवयव भी छोटे, बड़े शरीरमें जाकर संकुचित और विकसित होते हैं। परन्तु दीपकका उदाहरण असंगत है, क्योंकि दीपकका घटमें प्रदीप्त प्रकाश और गृहमें विस्तृत होनेसे मन्द होता है। इस प्रकार चींटी शरीरमें जानेपर चेतनता महान् होगी और हस्ति शरीरमें विस्तृत होनेसे चेतनता अल्प होगी, इसप्रकार अवयवोंके संकोच और विकासमें दोष है और लोक विरुद्ध भी है॥३४॥

पादयितुं शक्यते। कुतः? विकारादिदोषप्रसङ्गात्। अवयवोपगमापगमाभ्यां ह्यनिशमापूर्यमाणस्यापक्षीयमाणस्य च जीवस्य विक्रियावत्त्वं तावदपरिहार्यम्, विक्रियावत्त्वे च चर्मादिवदनित्यत्वं प्रसज्येत, ततश्च बन्धमोक्षाभ्युपगमो बाध्येत, कर्माष्टकपरिवेष्टितस्य जीवस्यालाबुवत्संसारसागरे निमग्नस्य बन्धनोच्छेदादूर्ध्वगामित्वं भवतीति। किंचान्यत्—आगच्छतामपगच्छतां चावयवानामागमापायधर्मवत्त्वादेवानात्मत्वं शरीरादिवत्। ततश्चावस्थितः कश्चिदवयव आत्मेति, नच स निरूपयितुं शक्यतेऽयमसाविति। किंचान्यत्—आगच्छन्तश्चैते जीवावयवाः कुतः प्रादुर्भवन्त्यपगच्छन्तश्च क्व वा लीयन्त इति वक्तव्यम्। नहि भूतेभ्यः प्रादुर्भवेयुर्भूतेषु च निलीयेरन्; अभौतिकत्वाज्जीवस्य। नापि कश्चिदन्यः साधारणोऽसाधारणो वा जीवानामवयवाधारो निरूप्यते; प्रमाणाभावात्। किंचान्यत्—अनवधृतस्वरूपश्चैवं सत्यात्मा स्यात्। आगच्छतामपगच्छतां चावयवानामनियतपरिमाणत्वात्। अत एवमादिदोषप्रसङ्गान्न पर्यायेणाप्यवयवोपगमापगमावात्मन आश्रयितुं शक्येते। * अथवा पूर्वेण सूत्रेण शरीरपरिमाणस्यात्मन उपचितापचितशरीरान्तरप्रति-

---

नहीं किया जा सकता किससे? इससे कि विकार आदि दोषों का प्रसङ्ग है। अवयवोंके आगमन और गमनसे सर्वदा पूर्ण और अपक्षय होते हुए जीवका विकारवत्त्व अपरिहार्य होगा और विकारयुक्त होनेपर चर्मके समान उसे अनित्यत्व प्रसक्त होगा, उससे बन्ध मोक्षका स्वीकार बाधित होगा। आठ प्रकारके कर्मोंसे परिवेष्टित संसार सागरमें निमग्न जीव बंधनके उच्छेद होनेके अनन्तर तुम्बीके समान ऊर्ध्वगामी होता है, और दूसरी बात यह है—आने और जानेवाले अवयव आगम और अपाय धर्म युक्त होनेसे शरीरके समान अनात्मा होंगे, उससे अवस्थित कोई अवयव आत्मा होगा, वह यही है, ऐसा उसका निरूपण नहीं किया जा सकता। किंचान्यत्—आते हुए इतने जीव अवयव कहाँसे प्रादुर्भूत होते हैं और जाते हुए किसमें विलीन होते हैं, यह कहना चाहिए? भूतोंसे आविर्भूत होंगे और भूतोंमें विलीन होंगे, ऐसा भी नहीं है, क्योंकि जीव अभौतिक है। इस प्रकार जीवोंके अवयवोंका साधारण अथवा असाधारण किसी दूसरे आधारका निरूपण नहीं किया जाता, क्योंकि इसमें कोई प्रमाण नहीं है। किंचान्यत्—ऐसा होनेपर आत्माका स्वरूप अनिश्चित ही रहेगा, कारण कि आने और जानेवाले अवयवोंका अनियत परिमाण है। अतएव इत्यादि दोषोंके प्रसंगसे क्रमसे भी अवयवोंका आगमन और गमन आत्मामें स्वीकार नहीं किया जा सकता है। अथवा पूर्वसूत्रसे शरीरपरिमाणवाले आत्माको उपचित, अपचित अन्य शरीरके प्राप्त होनेपर अकृत्स्न प्रसङ्ग होगा, इससे अनित्यताकी शङ्का

### सत्यानन्दी-दीपिका

* तुम्हारे मतमें जीवके अवयव आने और जानेवाले हैं। तो वे अवयव आत्मा हैं अथवा नहीं? प्रथमपक्ष 'विकारादिदोषः' आदिसे कहते हैं। द्वितीयपक्ष—जीवके अवयव शरीरके समान अनात्मा हैं, तो उनके ज्ञानसे मोक्ष नहीं होगा, जैसे अनात्मशरीर आदिके ज्ञानसे मोक्ष नहीं होता। दूसरी बात यह है कि उन जीवावयवोंका भी ज्ञान नहीं कि कितने हैं, अतः उनके ज्ञान न होनेसे भी मोक्ष नहीं होगा। यदि कहो कि स्थिर एक अवयव आत्मा है, तो 'वह यही है' ऐसा अनुसन्धान नहीं होगा, अवयव परमाणुरूप होनेसे अतीन्द्रिय हैं। यदि आत्मा अवयवी है, तो अनित्य होगा। अवयवोंका समुदाय मानें, तो असत् होगा। जीवके प्रत्येक अवयवमें चेतनता है अथवा अवयव समूहमें? यदि प्रत्येक अवयवमें है तो सब एक अभिप्रायवाले न होनेसे कोई भी कार्य नहीं होगा। समुदायमें है, तो हस्ति शरीरमें व्याप्त न होनेसे कुछ भाग चेतनता रहित होनेसे जड़ होगा, और चींटी शरीरमें पूर्णरूपसे न जा सकनेके कारण उनमें चेतनता नहीं आयगी, इत्यादि दोषोंसे आगमन और गमन अवयवोंवाला आत्मा नहीं हो सकता।

पत्तावकात्स्र्न्यप्रसञ्जनद्वारेणानित्यतायां चोदितायां पुनः पर्यायेण परिमाणानवस्थानेऽपि स्रोतः संताननित्यतान्यायेनात्मनो नित्यता स्यात् । यथा रक्तपटानां विज्ञानानवस्थानेऽपि तत्संताननित्यता तद्वद्दिग्वाससामपीत्याशङ्क्यानेन सूत्रेणोत्तरमुच्यते। संतानस्य तावदवस्तुत्वे नैरात्म्यवादप्रसङ्गः । वस्तुत्वेऽप्यात्मनो विकारादिदोषप्रसङ्गादस्य पक्षस्यानुपपत्तिरिति ॥ ३५ ॥

अन्त्यावस्थितेश्चोभयनित्यत्वादविशेषः ॥ ३६ ॥

पदच्छेद—अन्त्यावस्थितेः, च, उभयनित्यत्वात्, अविशेषः ।

सूत्रार्थ—(अन्त्यावस्थितेः) मोक्षावस्थापन्न जीवपरिमाण नित्य होनेसे ( उभयनित्यत्वात् ) आदि और मध्य परिमाणोंमें ( च ) भी नित्यत्व प्रसङ्ग होगा, इससे ( अविशेषः ) तीनों परिमाणोंमें साम्य हो जायगा, अतः बौद्धमतके समान यह मत भी अप्रामाणिक है ।

अपि चान्त्यस्य मोक्षावस्थाभाविनो जीवपरिमाणस्य नित्यत्वमिष्यते जैनैः । तद्वत्पूर्वयोरप्याद्यमध्यमयोर्जीवपरिमाणयोर्नित्यत्वप्रसङ्गादविशेषप्रसङ्गः स्यात् । एकशरीरपरिमाणतैव स्यान्नोपचितापचितशरीरान्तरप्राप्तिः । अथवाऽन्त्यस्य जीवपरिमाणस्यावस्थितत्वात्पूर्वयोरप्यवस्थयोरवस्थितपरिमाण एव जीवः स्यात्, ततश्चाविशेषेण सर्वदैवाणुर्महान्वा जीवोऽभ्युपगन्तव्यो न शरीरपरिमाणः । अतश्च सौगतवदार्हतमपि मतमसंगतमित्युपेक्षितव्यम् ॥ ३६ ॥

( ७ पत्यधिकरणम् । ३७-४१ )

पत्युरसामञ्जस्यात् ॥ ३७ ॥

पदच्छेद—पत्युः, असामञ्जस्यात् ।

सूत्रार्थ—(पत्युः) ईश्वर प्रधान आदि उपादानोंका प्रेरक होनेसे जगत्‌का निमित्तकारण नहीं हो सकता, (असामञ्जस्यात्) क्योंकि विषम सृष्टिमें प्रवृत्त होनेसे राग द्वेष आदिके प्रसङ्गसे असंगत है ।

---

होनेपर पुनः क्रमसे परिमाण अनिश्चित होता है, तो भी जैसे स्रोतका सन्तान ( प्रवाह ) नित्य है उस न्यायसे वैसे आत्मा नित्य होगा । अथवा जैसे रक्त वस्त्रोंमें बौद्ध विज्ञानकी अवस्थिति न होनेपर भी उसका सन्तान नित्य है, वैसे ही दिगम्बरका सन्तान नित्य है, इस प्रकारकी शङ्काकर इस सूत्रसे उत्तर कहते हैं । सन्तानके अवस्तु होनेपर नैरात्म्यवाद प्रसङ्ग होगा, सन्तानके वस्तु होनेपर तो आत्माके विकार आदि दोषोंका प्रसङ्ग होनेसे इस पक्षकी अनुपपत्ति है ॥३५॥

और अन्त्य-मोक्षावस्था भावी जीवपरिमाणको जैन नित्य मानते हैं, उसी प्रकार पूर्वके आदि और मध्य जीवपरिमाणोंको नित्यत्व प्रसङ्ग होनेसे तीनों परिमाण समान हो जायँगे । यदि एक शरीर परिमाणके समान आत्मा होगा तो उसे अन्य स्थूल और सूक्ष्म शरीरकी प्राप्ति नहीं होगी । अथवा अन्तिम जीवपरिमाणके अवस्थित होनेसे पूर्व अवस्थाओंमें भी जीव अवस्थित परिमाणवाला ही होगा, उससे समानरूपसे सर्वदा ही जीव अणु अथवा महान् स्वीकार करना चाहिए शरीर परिमाणवाला नहीं, इसलिए बौद्धमतके समान आर्हतमत भी असंगत है, अतः वह उपेक्षणीय है ॥३६॥

सत्यानन्दी-दीपिका

* अब दूसरी रीतिसे खण्डन करते हैं—यदि कहो कि वैनाशिक रक्त वस्त्र आदिमें विज्ञानकी स्थिति न होनेपर भी विज्ञानका प्रवाह नित्य मानते हैं, वैसे आत्मा भी नित्य होगा ? तो सन्तान अवस्तु है कि वस्तु ? यदि सन्तान अवस्तु है तो उसे आत्मा माननेसे शून्यवाद प्रसक्त होगा । यदि सन्तान वस्तु है, तो वह विज्ञान-सन्तानीसे भिन्न है कि अभिन्न ? यदि भिन्न है तो नित्य होनेसे कूटस्थ आत्मवाद प्रसक्त होगा । यदि अभिन्न है, तो क्षणिक होनेसे अनित्यत्व आदि पूर्वोक्त दोष प्रसक्त होंगे, इसलिए सन्तान-प्रवाह पक्ष अनुपपन्न है ॥३५॥

* इदानीं केवलाधिष्ठात्रीश्वरकारणवादः प्रतिषिध्यते। तत्कथमवगम्यते? 'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्', 'अभिध्योपदेशाच्च' ( ब्र० १।४।२३-२४ ) इत्यत्र प्रकृतिभावेनाधिष्ठातृभावेन चोभयस्वभावस्येश्वरस्य स्वयमेवाचार्येण प्रतिष्ठापितत्वात्। यदि पुनरविशेषेणेश्वरकारणवादमात्रमिह प्रतिषिध्येत पूर्वोत्तरविरोधाद्व्याहताभिव्याहारः सूत्रकार इत्येतदापद्येत। तस्मादप्रकृतिरधिष्ठाता केवलं निमित्तकारणमीश्वर इत्येष पक्षो वेदान्तविहितब्रह्मैकत्वप्रतिपक्षत्वाद्यत्नेनात्र प्रतिषिध्यते। सा चेयं वेदबाह्येश्वरकल्पनानेकप्रकारा—केचित्तावत्सांख्ययोगव्यपाश्रयाः कल्पयन्ति—प्रधानपुरुषयोरधिष्ठाता केवलं निमित्तकारणमीश्वर इतरेतरविलक्षणाः प्रधानपुरुषेश्वरा इति। माहेश्वरास्तु मन्यन्ते—कार्यकारणयोगविधिदुःखान्ताः पञ्च पदार्थाः पशुपतिनेश्वरेण पशुपाशविमोक्षणायोपदिष्टाः, पशुपतिरीश्वरो निमित्तकारणमिति वर्णयन्ति। तथा वैशेषिकादयोऽपि केचित्कथंचित्स्वप्रक्रियानुसारेण निमित्तकारणमीश्वर इति वर्णयन्ति। अत उत्तरमुच्यते—'पत्युरसामञ्जस्यात्' इति। पत्युरीश्वरस्य प्रधानपुरुषयोरधिष्ठातृत्वेन जगत्कारणत्वं नोपपद्यते। कस्मात्? असामञ्जस्यात्। किं पुनरसामञ्जस्यम्? हीनमध्य

---

अब केवल अधिष्ठाता ( निमित्त ) ईश्वर कारणवादका प्रतिषेध किया जाता है। वह कैसे अवगत हो? कारण कि 'प्रकृतिश्च०' 'अभिध्योपदेशाच्च' इन सूत्रोंमें प्रकृतिरूपसे और अधिष्ठातृरूपसे उभयस्वभाव ईश्वरको आचार्यने स्वयं ही प्रतिष्ठापित किया है। यदि यहाँ समानरूपसे ईश्वर कारणवादमात्रका प्रतिषेध किया जाय, तो पूर्वोत्तरका विरोध होनेसे सूत्रकार परस्पर विरुद्ध वचन कहते हैं, ऐसा प्रसक्त होगा। इसलिए ईश्वर प्रकृति नहीं है अधिष्ठाता-केवल निमित्त कारण है, इस पक्षका वेदान्त विहित ब्रह्मैकत्वके विरोधी होनेसे यहाँ यत्नसे प्रतिषेध किया जाता है। वह वेद बाह्य ईश्वरकल्पना अनेक प्रकारकी है। कुछ लोग तो सांख्ययोगका आश्रयकर कल्पना करते हैं—प्रधान और पुरुषका अधिष्ठाता ईश्वर केवल निमित्तकारण है, प्रधान, पुरुष और ईश्वर ये परस्पर विलक्षण हैं। माहेश्वर तो ऐसा मानते हैं—कार्य, कारण, योग, विधि और दुःखान्त ( मोक्ष ) ये पाँच पदार्थ पशुपति ईश्वरसे पशुपाश-जीवबन्धके विनाशके लिए उपदिष्ट हैं। पशुपति ईश्वर निमित्तकारण है, ऐसा वर्णन करते हैं। उसीप्रकार कोई वैशेषिक आदि भी कथंचित् अपनी प्रक्रियाके अनुसार ईश्वर निमित्तकारण है, ऐसा वर्णन करते हैं। सिद्धान्ती—इससे उत्तर कहते हैं—'पत्युरसामञ्जस्यात्' पति-ईश्वर प्रधान और पुरुषका अधिष्ठातृरूपसे जगत्का कारण नहीं हो सकता, किससे? इससे कि असामञ्जस्य है। पुनः वह असामञ्जस्य क्या है? हीन, मध्यम और उत्तमभावसे भिन्न-भिन्न प्राणियोंको

## सत्यानन्दी-दीपिका

* दिगम्बर जैनमतका निराकरणकर अब बुद्धिस्थ शैव मतका निराकरण कहते हैं—वेदान्तमें ईश्वर उपादान और निमित्तकारण कहा गया है। शैव ईश्वरको केवल निमित्तकारण मानते हैं, जैसे सत्य और असत्य एकत्र संभव नहीं हैं, वैसे उपादान और निमित्त भी नहीं है, क्योंकि लोकमें ऐसा देखा जाता है कि कार्य घटके प्रति मृत्तिका उपादानकारण है और कुलाल निमित्तकारण है, उसी प्रकार कार्य प्रपञ्चके प्रति भी ईश्वर केवल निमित्तकारण हैं। इस प्रकार पूर्वपक्ष करते हुए अवान्तर भेद दिखाते हैं—यहाँ सांख्य शब्दसे ईश्वर वादी पातञ्जलका ग्रहण है। शैव, पाशुपत, कारुणिकसिद्धान्ती और कापालिक इस प्रकार माहेश्वरके चार भेद हैं। ये सब महेश्वरसे उपदिष्ट शास्त्रके अनुयायी होनेसे माहेश्वर कहलाते हैं। जीव पशु है और कर्म बन्धन पाश है, उसकी निवृत्तिके लिए पशुपति ईश्वरने पाँच पदार्थोंका उपदेश किया है। कार्य-महद् आदि, कारण-प्रधान और ईश्वर, योग-मनकी समाहित अवस्था, विधि-त्रिषवण स्नान आदि और दुःखान्त-मोक्ष। माहेश्वर आगम

भ्युपगमाभ्यां निवारितौ। तस्मान्नास्ति श्रुत्योर्विप्रतिषेधः। अपि च छान्दोग्ये 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' इत्येतां प्रतिज्ञां वाक्योपक्रमे श्रुतां समर्थयितुमसमाम्नातमपि वियदुत्पत्तावुपसंख्यातव्यम्, किमङ्ग पुनस्तैत्तिरीयके समाम्नातं नभो न संगृह्यते? यच्चोक्तमाकाशस्य सर्वेणानन्यदेशकालत्वाद्ब्रह्मणा तत्कार्यैश्च सह विदितमेव तद्भवत्यतो न प्रतिज्ञा हीयते, नच 'एकमेवाद्वितीयम्' इति श्रुतिकोपो भवति, क्षीरोदकवद्ब्रह्मनभसोरव्यतिरेकोपपत्तेरिति। * अत्रोच्यते—न क्षीरोदकन्यायेनेदमेकविज्ञानेन सर्वविज्ञानं नेतव्यम्, मृदादिदृष्टान्तप्रणयनाद्धि प्रकृतविकारन्यायेनैवेदं सर्वविज्ञानं नेतव्यमिति गम्यते। क्षीरोदकन्यायेन च सर्वविज्ञानं कल्प्यमानं न सम्यग्विज्ञानं स्यात्। नहि क्षीरज्ञानगृहीतस्योदकस्य सम्यग्विज्ञानगृहीतत्वमस्ति। नच वेदस्य पुरुषाणामिव मायालीकवञ्चनादिभिरर्थावधारणमुपपद्यते। सावधारणा चेयम् 'एकमेवाद्वितीयम्' इति श्रुतिः क्षीरोदकन्यायेन नीयमाना पीड्येत। नच स्वकार्यापेक्षयेदं वस्त्वेकदेशविषयं सर्वविज्ञानमेकमेवाद्वितीयतावधारणं चेति न्याय्यम्, मृदादिष्वपि हि तत्संभवान्न तदपूर्ववदुपन्यसितव्यं भवति 'श्वेतकेतो यन्नु सोम्येदं महामना अनूचानमानी स्तब्धोऽस्युत तमादेशमप्राक्ष्यो येनाश्रुतं श्रुतं भवति' ( छा० ६।१।१ ) इत्यादिना। तस्मादशेषवस्तुविषयमेवेदं सर्वविज्ञानं सर्वस्य ब्रह्मकार्यतापेक्षयोपन्यस्यत इति द्रष्टव्यम् ॥ ६ ॥

---

क्रमसे निवारण होता है। आकाश और तेजके प्रथमोत्पत्ति विषयक विकल्प और समुच्चय तो असम्भव और अस्वीकारसे निरस्त हैं, अतः श्रुतियों (तैत्तिरीय और छान्दोग्य) में विरोध नहीं है। किञ्च छान्दोग्यमें 'येनाश्रुतं०' (जिससे अश्रुत श्रुत हो जाता है) इस वाक्योपक्रममें इस श्रुतप्रतिज्ञाके समर्थनके लिए अश्रुत आकाशका भी उत्पत्तिप्रकरणमें उपसंख्यान ( ग्रहण ) करना चाहिए। तो हे अङ्ग! तैत्तिरीयमें पठित आकाशका संग्रह क्यों न हो? और जो यह कहा गया है कि आकाशका सबके साथ अनन्य देश काल होनेके कारण ब्रह्म और उसके कार्योंके साथ वह विदित ही होता है, अतः प्रतिज्ञाकी हानि नहीं होती। और 'एकमेवाद्वितीयम्' इस श्रुतिका भी बाध नहीं होता। क्योंकि क्षीर और उदकके समान ब्रह्म और आकाशका अव्यतिरेक-अभेद उपपन्न होता है। सिद्धान्ती—इसपर कहते हैं—क्षीरोदक न्यायसे 'एक विज्ञानसे सर्व विज्ञान' नहीं लेना चाहिए, किन्तु मृत्तिका आदि दृष्टान्तोंके ग्रहण करनेसे प्रकृतिविकार न्यायसे यह सर्व विज्ञान लेना चाहिए, यह ज्ञात होता है। क्षीरोदक न्यायसे कल्प्यमान सर्वविज्ञान सम्यग्ज्ञान नहीं होगा, क्योंकि क्षीरज्ञानसे गृहीत उदकका यथार्थ ज्ञानसे ग्रहण नहीं है। वेदका अर्थनिश्चय पुरुषोंके समान मायासे मिथ्या भाषण और उससे वञ्चना आदिसे उपपन्न नहीं होता, किन्तु 'एकमेवाद्वितीयम्' यह सावधारण श्रुति क्षीरोदक न्यायसे ली जाय तो बाधित होगी। 'सर्वविज्ञान' और 'एक ही अद्वितीय है' यह निश्चय स्वकार्यकी अपेक्षासे वस्तु एक देश विषयक है, यह कथन युक्त नहीं है, क्योंकि मृत्तिका आदिमें भी उसका सम्भव है, और 'श्वेतकेतो यन्नु०' ( उद्दालक—हे सोम्य श्वेतकेतु! तू जो ऐसा महामना, पण्डितमन्य और अविनीत हो जिस आदेशसे अश्रुत श्रुत हो जाता है, वह आदेश तुमने आचार्यसे पूछा है? ) इत्यादिसे उसका अपूर्ववत् उपन्यास योग्य नहीं है। इसलिए समस्त वस्तु विषयक यह सर्वविज्ञान सबके ब्रह्म कार्यत्वकी अपेक्षासे उपन्यस्त है, ऐसा समझना चाहिए ॥ ६ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* पूर्वपक्षीने देशकालके अभेदसे ब्रह्म और उसके कार्यके साथ आकाश भी विदित होता है, इसमें 'क्षीरोदक' का दृष्टान्त दिया है। परन्तु क्षीरके ज्ञानसे तद् देश कालसे अभिन्न जलबिन्दु ज्ञात नहीं होते, कारण कि वे क्षीरसे अत्यन्त भिन्न हैं। यहाँ तो कार्यकारण न्यायसे प्रतिज्ञा सिद्ध हो सकती है, क्योंकि कार्य कारणका अभेद है अन्यका नहीं, अतः आकाश आदि समस्त जगत् ब्रह्मका कार्य है। इसकी अपेक्षासे ही 'एकके विज्ञानसे सर्वविज्ञानकी' प्रतिज्ञाका उपन्यास किया गया है ॥ ६ ॥

यत्पुनरेतदुक्तमसंभवाद्गौणी गगनस्योत्पत्तिश्रुतिरिति, अत्र ब्रूमः—

**यावद्विकारं तु विभागो लोकवत् ॥ ७ ॥**

पदच्छेद—यावद्विकारम्, तु विभागः, लोकवत् ।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द पूर्वपक्षके निवारणके लिए है, ( यावद्विकारम् ) जितने घट शरावादि विकार हैं, ( विभागः ) उन सबका विभाग है और विभक्त होनेसे वे सब कार्य हैं, ( लोकवत् ) उन लौकिक पदार्थोंके समान आकाश भी विभक्त होनेसे कार्य है ।

* तुशब्दोऽसंभवाशङ्काव्यावृत्त्यर्थः। न खल्वाकाशोत्पत्तावसंभवाशङ्का कर्तव्या, यतो यावत्किंचिद्विकारजातं दृश्यते—घटघटिकोदञ्चनादि वा, कटककेयूरकुण्डलादि वा, सूचीनाराचनिस्त्रिंशादि वा—तावानेव विभागो लोके लक्ष्यते। न त्वविकृतं किंचित्कुतश्चिद्विभक्तमुपलभ्यते। विभागश्चाकाशस्य पृथिव्यादिभ्योऽवगम्यते, तस्मात्सोऽपि विकारो भवितुमर्हति। एतेन दिक्कालमनःपरमाण्वादीनां कार्यत्वं व्याख्यातम्। नन्वात्माप्याकाशादिभ्यो विभक्त इति तस्यापि कार्यत्वं घटादिवत्प्राप्नोति, न, 'आत्मन आकाशः संभूतः' ( तै० २।१ ) इति श्रुतेः। यदि ह्यात्मापि विकारः स्यात्तस्मात्परमन्यन्न श्रुतमित्याकाशादि सर्वं कार्यं निरात्मकमात्मनः कार्यत्वे स्यात्, तथा च शून्यवादः प्रसज्येत। आत्मत्वाच्चात्मनो निराकरणशङ्कानुपपत्तिः। न ह्यात्मागन्तुकः कस्यचित्, स्वयंसिद्धत्वात्। * न ह्यात्मात्मनः प्रमाणमपेक्ष्य सिध्यति। तस्य हि प्रत्यक्षादीनि प्रमाणान्यप्रसिद्धप्रमेयसिद्धय उपादीयन्ते। न

---

और जो यह कहा गया है कि उत्पत्तिके असम्भव होनेसे आकाशकी उत्पत्ति श्रुति गौणी है, इसपर हम कहते हैं—

'तु' शब्द असम्भवकी आशङ्का निवृत्तिके लिए है। आकाशकी उत्पत्तिमें असंभवकी आशङ्का नहीं करनी चाहिए, क्योंकि जो कुछ घट, घटिका, उदञ्चन आदि अथवा कटक, केयूर, कुण्डल आदि- अथवा सुई, बाण, खड्ग आदि विकार समूह देखा जाता है, वही लोकमें विभक्त देखनेमें आता है, और अविकृत पदार्थ किसीसे किंचित् विभक्त होकर उपलब्ध नहीं होता। आकाशका पृथिवी आदिसे विभाग अवगत होता है, इसलिए वह भी कार्य होना चाहिए। इससे ( विभागसिद्धिसे ) दिशा, काल, मन, परमाणु आदि कार्यरूपसे व्याख्यात हुए। परन्तु आत्मा भी आकाश आदिसे विभक्त है, इससे उसको भी घट आदिके समान कार्यत्व प्राप्त होता है ? ऐसा नहीं, क्योंकि 'आत्मन आकाशः संभूतः' ऐसी श्रुति है। यदि आत्मा भी कार्य हो तो उससे पर अन्य कुछ भी श्रुति प्रतिपादित नहीं है, अतः आत्माके कार्य होनेपर आकाश आदि सब कार्य निरात्मक हो जायँगे और उससे शून्यवाद प्रसक्त होगा। सबका आत्मा ( स्वरूप ) होनेसे आत्माके निराकरणकी शङ्का अनुपपन्न है। आत्मा किस कारणका आगन्तुक-कार्य नहीं है, क्योंकि वह स्वयं सिद्ध है। अपनेमें प्रमाणकी अपेक्षाकर आत्मा सिद्ध नहीं होता है, उसके प्रत्यक्ष आदि प्रमाण अप्रसिद्ध प्रमेयकी सिद्धिके लिए गृहीत होते हैं, क्योंकि

## सत्यानन्दी-दीपिका

* 'आकाशो नोत्पद्यते सामग्रीशून्यत्वात्' यह आकाशकी उत्पत्तिके असंभवमें पूर्वपक्षीका अनुमान है। सिद्धान्ती—'आकाशः, विकारः, विभक्तत्वात् घटादिवत्' 'आकाश उत्पन्न होता है, क्योंकि वह विभक्त है जैसे घट आदि' यह सत्प्रतिपक्ष हेतु। 'और जो अविकार है वह अविभक्त है जैसे आत्मा' इस अन्वय-व्यतिरेकसे भी आकाश कार्य सिद्ध होता है। इससे दिशा आदि भी कार्य हैं, क्योंकि वे भी विभक्त हैं।

* सत्ता-स्फूर्ति ही आत्माकी स्वयं सिद्धि है, आत्माकी सिद्धिके लिए किसी प्रमाणकी अपेक्षा नहीं है।

ह्याकाशादयः पदार्थाः प्रमाणनिरपेक्षाः स्वयंसिद्धाः केनचिदभ्युपगम्यन्ते। आत्मा तु प्रमाणादिव्यवहाराश्रयत्वात्प्रागेव प्रमाणादिव्यवहारात्सिध्यति। न चेदृशस्य निराकरणं सम्भवति। आगन्तुकं हि वस्तु निराक्रियते, न स्वरूपम्। य एव हि निराकर्ता तदेव तस्य स्वरूपम्। न ह्यग्नेरौष्ण्यमग्निना निराक्रियते। तथाऽहमेवेदानीं जानामि वर्तमानं वस्त्वहमेवातीतमतीततरं चाज्ञासिषमहमेवानागतमनागततरं च ज्ञास्यामीत्यतीतानागतवर्तमानभावेनाऽन्यथाभवत्यपि ज्ञातव्ये न ज्ञातुरन्यथाभावोऽस्ति; सर्वदा वर्तमानस्वभावत्वात्। तथा भस्मीभवत्यपि देहे नात्मन उच्छेदो वर्तमानस्वभावादन्यथास्वभावत्वं वा न संभावयितुं शक्यम्। एवमप्रत्याख्येयस्वभावत्वादेवाकार्यत्वमात्मनः कार्यत्वं चाकाशस्य। * यत्तूक्तम्—समानजातीयमनेकं कारणद्रव्यं व्योम्नो नास्तीति, तत्प्रत्युच्यते—न तावत्समानजातीयमेवारभते न भिन्नजातीयमिति नियमोऽस्ति। नहि तन्तूनां तत्संयोगानां च समानजातीयत्वमस्ति; द्रव्यगुणत्वाभ्युपगमात्। नच निमित्तकारणानामपि तुरीवेमादीनां समानजातीयत्वनियमोऽस्ति। स्यादेतत्—समवायिकारणविषय एव समानजातीयत्वाभ्युपगमो न कारणान्तरविषय इति। तदप्यनैकान्तिकम्; सूत्रगोवालैर्ह्यनेकजातीयैरेका रज्जुः सृज्यमाना दृश्यते। तथा सूत्रैरूर्णा-

---

आकाश आदि पदार्थ प्रमाण निरपेक्ष स्वयं सिद्ध हैं, ऐसा किसीने भी स्वीकार नहीं किया है। आत्मा तो प्रमाण आदि व्यवहारका आश्रय होनेसे प्रमाण आदि व्यवहारसे पूर्व ही सिद्ध है, ऐसे स्वयं सिद्ध आत्माका निराकरण नहीं हो सकता है। आगन्तुक वस्तुका ही निराकरण होता है, स्वरूपका निराकरण नहीं होता। जो हि निराकर्ता है वही उसका स्वरूप है। अग्निके औष्ण्यका अग्निसे निराकरण नहीं होता। उसी प्रकार मैं ही इस समय वर्तमान वस्तुको जानता हूँ, मैंने ही भूत और उससे भी पूर्वकी वस्तुओंको जाना था, मैं ही भविष्य और उससे भी दूर भविष्यकी वस्तुओंको जानूंगा, इसप्रकार अतीत अनागत और वर्तमानरूपसे ज्ञातव्य वस्तुके अन्यथाभाव होनेपर भी ज्ञाताका अन्यथाभाव नहीं होता है, क्योंकि वह सर्वदा वर्तमान स्वभाव है। इसीप्रकार देहके भस्मीभूत होनेपर भी वर्तमानस्वभाव होनेसे आत्माके उच्छेद ( विनाश ) अथवा अन्यथास्वभावत्वकी संभावना नहीं की जा सकती। इस प्रकार निराकरणके अयोग्यस्वभाव होनेसे आत्मा अकार्य है और आकाश कार्य है। जो यह कहा गया है कि समानजातीय अनेक कारणद्रव्य आकाशके नहीं हैं, उसका निराकरण किया जाता है—समानजातीय ही आरम्भक होते हैं भिन्नजातीय आरम्भक नहीं होते, ऐसा कोई नियम नहीं है। तन्तु और उनका संयोग समानजातीय नहीं हैं, कारण कि उनको द्रव्य और गुणरूपसे स्वीकार किया गया है। इस प्रकार तुरी, वेम आदि निमित्तकारणोंका भी समान जातीयत्व नियम नहीं है। अच्छा, ऐसा हो कि समवायिकारण विषयक ही समान जातीयत्व स्वीकार हो अन्य कारण विषयक नहीं। वह भी व्यभिचरित है, क्योंकि अनेक जातीय सूत्र गोवालों (ऊन) से सृज्यमान एक रस्सी देखी जाती है,

## सत्यानन्दी-दीपिका

इस विषयमें सुरेश्वराचार्यने कहा है—

"प्रमाता च प्रमाणं च प्रमेयं प्रमितिस्तथा। यस्य प्रसादात्सिध्यन्ति तत्सिद्धौ किमपेक्ष्यते ॥"

(प्रमाता, प्रमाण, प्रमेय और प्रमिति जिसके प्रसादसे सिद्ध होते हैं उसकी सिद्धिमें किसकी अपेक्षा है ?) इससे जो देहके नाशसे आत्माका नाश मानते हैं उनका भी खण्डन हुआ समझना चाहिए।

* यह समानजातीयत्व नियम कारणमात्र विषयक है अथवा निमित्तकारण वा समवायिकारण विषयक है ? प्रथम विकल्प तो तन्तु और उनके संयोगमें बाधित है, क्योंकि तन्तु द्रव्य और संयोग गुण है। द्वितीयपक्षमें 'न च' आदि कहते हैं। तृतीयविकल्प—क्या समवायिकारणतावच्छेदक धर्मसे सजातीय है अथवा सत्त्व सत्तासे सजातीय है ? 'स्यादेतत्' आदिसे कहते हैं।

दिभिश्च विचित्रान्कम्बलान्वितन्वते । सत्त्वद्रव्यत्वाद्यपेक्षया वा समानजातीयत्वे कल्प्यमाने नियमानर्थक्यम्, सर्वस्य सर्वेण समानजातीयकत्वात् । नाप्यनेकमेवारभते, नैकमिति नियमोऽस्ति, अणुमनसोराद्यकर्मारम्भाभ्युपगमात् । एकैको हि परमाणुर्मनश्चाद्यं कर्मारभते न द्रव्यान्तरैः संहत्येत्यभ्युपगम्यते । * द्रव्यारम्भ एवानेकारम्भकत्वनियम इति चेत्—न; परिणामाभ्युपगमात् । भवेदेष नियमो यदि संयोगसचिवं द्रव्यं द्रव्यान्तरस्यारम्भकमभ्युपगम्येत । तदेव तु द्रव्यं विशेषवदवस्थान्तरमापद्यमानं कार्यं नामाभ्युपगम्यते । तच्च क्वचिदनेकं परिणमते मृद्बीजादि अङ्कुरादिभावेन; क्वचिदेकं परिणमते क्षीरादि दध्यादिभावेन । नेश्वरशासनमस्त्यनेकमेव कारणं कार्यं जनयतीति, अतः श्रुतिप्रामाण्यादेकस्माद्ब्रह्मण आकाशादिमहाभूतोत्पत्तिक्रमेण जगज्जातमिति निश्चीयते । तथा चोक्तम्—'उपसंहारदर्शनान्नेति चेन्न क्षीरवद्धि' ( ब्र० सू० २।१।२४ ) इति । यच्चोक्तमाकाशस्योत्पत्तौ न पूर्वोत्तरकालयोर्विशेषः संभावयितुं शक्यत इति, तदयुक्तम्; येनैव हि विशेषेण पृथिव्यादिभ्यो व्यतिरिच्यमानं नभः स्वरूपवदिदानीमध्यवसीयते स एव विशेषः प्रागुत्पत्तेर्नासीदिति गम्यते । यथा च ब्रह्म न स्थूलादिभिः पृथिव्यादिस्वभावैः स्वभाववत्,

---

वैसे ही लोग सूत्र और ऊनसे विचित्र कम्बल बुनते हैं । अथवा सत्त्व और द्रव्यत्वकी अपेक्षासे समान जातीयत्वकी कल्पना की जाय तो नियम निष्फल है, क्योंकि सब सबके साथ समानजातीय हैं । अनेक ही आरम्भक हैं एक नहीं यह नियम भी नहीं है, कारण कि परमाणु और मन आद्य कर्मके आरम्भक स्वीकार किये गये हैं । एक-एक परमाणु और मन आद्य कर्मका आरम्भ करते हैं अन्य द्रव्यसे संहत होकर नहीं, ऐसा स्वीकार किया जाता है । यदि कहो कि द्रव्यके आरम्भमें ही यह अनेक आरम्भकत्व नियम है, तो युक्त नहीं है, क्योंकि परिणामको स्वीकार किया है । यह नियम हो सकता है यदि संयोग सचिव द्रव्य अन्य द्रव्यका आरम्भक स्वीकार किया जाय । परन्तु वही द्रव्य सविशेष अन्य अवस्थाओं को प्राप्त हुआ कार्य नामसे स्वीकार किया जाता है । वह कहीं अनेक मृत्तिका बीजादि अङ्कुर आदि भावसे परिणत होता है, और कहीं एक क्षीर आदि दधि आदि भावसे परिणत होता है । यह कोई ईश्वरका आदेश नहीं है कि अनेक कारण ही कार्यको उत्पन्न करते हैं । अतः श्रुति प्रामाण्यसे एक ब्रह्मसे आकाश आदि महाभूतोंकी उत्पत्ति क्रमसे जगत् उत्पन्न हुआ, ऐसा निश्चित होता है । इस प्रकार कहा है—'उपसंहारदर्शनान्नेति चेन्न क्षीरवद्धि' ( उपसंहार देखनेसे ब्रह्म जगत्का कारण नहीं है, ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, क्योंकि क्षीरके समान उपपन्न होगा ) । और जो यह कहा गया है कि आकाशकी उत्पत्तिमें पूर्व और उत्तरकालमें कुछ विशेष-वैलक्षण्य संभावित नहीं हो सकता, यह कथन अयुक्त है, क्योंकि जिस विशेषसे ही पृथिवी आदिसे व्यतिरिक्त हुआ आकाश स्वरूपवत् वर्तमानमें निश्चित होता है वही विशेष उत्पत्तिके पूर्व नहीं था, ऐसा ज्ञात होता है । जैसे 'अस्थूलमनणु' ( वह

## सत्यानन्दी-दीपिका

* क्या यह अनेकारम्भकत्व नियम आरम्भकमात्रमें है अथवा द्रव्यके आरम्भकमें है ? प्रथम पक्ष युक्त नहीं है, क्योंकि अदृष्टवाले आत्माके साथ संयुक्त परमाणु और मन आद्यकर्मके आरम्भक हैं । उस प्रथम क्रियाका एक-एक परमाणु और मन समवायिकारण है । द्वितीयपक्ष भी ठीक नहीं है, क्योंकि वही द्रव्य भिन्न-भिन्न अवस्थासे कार्य नामसे व्यवहारमें आता है । इसके अतिरिक्त 'यह द्रव्य है यह गुण है' यह परिभाषा कणादसे कल्पित है । उससे श्रुति अर्थका निर्णय नहीं हो सकता । अतः 'आत्मन आकाशः संभूतः' आदि श्रुति प्रमाणसे एक ही ब्रह्मसे आकाश आदि समस्त जगत्की उत्पत्ति निश्चित होती है । जिस शब्द आदि आश्रयरूप विलक्षणताको लेकर आकाश पृथिवी आदिसे भिन्न ज्ञात होता है, वह वैलक्षण्य उत्पत्तिके पूर्व नहीं था । इसमें 'अनाकाशम्' इत्यादि श्रुति प्रमाण है ।

'अस्थूलमनणु' (बृ० ३।८।८) इत्यादिश्रुतिभ्यः, एवमाकाशस्वभावेनापि न स्वभाववदनाकाशमिति श्रुतेरवगम्यते। तस्मात्प्रागुत्पत्तेरनाकाशमिति स्थितम्। ❀ यदप्युक्तम्-पृथिव्यादिवैधर्म्यादाकाशस्याजत्वमिति, तदप्यसत्; श्रुतिविरोधे सत्युत्पत्त्यसंभवानुमानस्याभासत्वोपपत्तेः, उत्पत्त्यनुमानस्य च दर्शितत्वात्, अनित्यमाकाशमनित्यगुणाश्रयत्वाद्घटादिवदित्यादिप्रयोगसंभवाच्च। आत्मन्यनैकान्तिकमिति चेत्-न; तस्यौपनिषदं प्रत्यनित्यगुणाश्रयत्वासिद्धेः, विभुत्वादीनां चाकाशस्योत्पत्तिवादिनं प्रत्यसिद्धत्वात्। यच्चोक्तमेतच्छब्दाच्चेति, तत्रामृतत्वश्रुतिस्तावद्वियत्यमृता दिवौकस इतिवद्द्रष्टव्या; उत्पत्तिप्रलययोरुपपादितत्वात्। 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः' इत्यपि प्रसिद्धमहत्त्वेनाकाशेनोपमानं क्रियते निरतिशयमहत्त्वाय, नाकाशसमत्वाय। यथेषुरिव सविता धावतीति क्षिप्रगतित्वायोच्यते, नेषुतुल्यगतित्वाय, तद्वत्। एतेनानन्तत्वोपमानश्रुतिर्व्याख्याता। 'ज्यायानाकाशात्' इत्यादिश्रुतिभ्यश्च ब्रह्मणः सकाशादाकाशस्योनपरिमाणत्वसिद्धिः। 'न तस्य प्रतिमास्ति' (श्वे० ४।१९) इति च ब्रह्मणोऽनुपमानत्वं दर्शयति। 'अतोऽन्यदार्तम्'

---

स्थूल नहीं है अणु नहीं है ) इत्यादि श्रुतियोंसे ब्रह्म स्थूल आदि पृथिवी आदि स्वभावोंसे स्वभाववाला नहीं होता, वैसे आकाशके स्वभावसे भी स्वभाव वाला ब्रह्म नहीं है, ऐसा 'अनाकाशम्' ( आकाश रहित ) इस श्रुतिसे अवगत होता है। इसलिए आकाशकी उत्पत्तिके पूर्व ब्रह्म अनाकाश था, ऐसा निश्चित हुआ है। जो यह कहा गया है कि पृथिवी आदिसे विरुद्ध धर्म ( विभुत्व, निरवयवत्ववाला ) होनेसे आकाश उत्पत्ति रहित है, वह भी ठीक नहीं है, क्योंकि श्रुतिके साथ विरोध होनेपर उत्पत्तिके असंभवका अनुमान आभासमात्र उपपन्न होता है, और उत्पत्तिका अनुमान दिखलाया गया है—'आकाश अनित्य है, अनित्य गुणका आश्रय होनेसे, घट आदिके समान, इत्यादि प्रयोगका संभव है। यदि कहो कि अनित्य गुणाश्रयत्व हेतुका आत्मामें व्यभिचार है, तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि औपनिषदवादीके मतमें आत्मामें अनित्य गुणाश्रयत्व असिद्ध है। और आकाशके उत्पत्तिवादीके प्रति आकाशमें विभुत्व आदि असिद्ध हैं। 'शब्दाच्च' ( शब्दसे भी ) जो यह कहा गया है—उसमें अमृतत्व श्रुति तो स्वर्गमें देवता अमृत हैं इसके समान समझनी चाहिए। कारण कि आकाशकी उत्पत्ति और प्रलयका उपपादन किया गया है। 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः' (आकाशके समान सर्वगत और नित्य है) यह भी प्रसिद्ध महत्त्वसे [ ब्रह्ममें ] निरतिशय महत्त्व दिखलानेके लिए आकाशके साथ उपमान किया है आकाशके समत्वके लिए नहीं। जैसे 'बाणके समान सविता दौड़ता है' यह क्षिप्रगतिके लिए कहा जाता है बाणके तुल्य गतिके लिए नहीं, इससे अनन्तत्व उपमानवाली श्रुतिका भी व्याख्यान हुआ। 'ज्यायानाकाशात्' ( आकाशसे बड़ा ) इत्यादि श्रुतियोंसे आकाशका परिमाण ब्रह्मसे छोटा सिद्ध होता है। 'न तस्य०' (उसकी उपमा नहीं है) यह श्रुति ब्रह्मको अनुपमत्व प्रतिपादित करती है। 'अतोऽ-

## सत्यानन्दी-दीपिका

❀ 'आकाश, उत्पन्न नहीं होता, सामग्री शून्य होनेसे।' यह अनुमान 'आकाश उत्पन्न होता है, विभक्त होनेसे घट आदिके समान' इस अनुमानसे बाधित है, अतः अनुत्पत्ति प्रतिपादक अनुमान आभासमात्र है। कणादके अनुयायी आत्माको विभु नित्य मानकर भी ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न आदि अनित्य गुणोंका आश्रय मानते हैं। उनके मतमें तो अनित्य गुणाश्रयत्व हेतुका व्यभिचार भले हो, परन्तु वेदान्तमतमें यह दोष नहीं है, क्योंकि निर्गुण आत्मा अनित्य गुणोंका आश्रय ही नहीं है। किन्च जैसे 'निर्जरा अमरा देवाः' स्वर्गस्थ देवताओंमें अमरत्व गौण है, वैसे आकाशमें भी नित्यत्व आदि गौण हैं। और 'आत्मन आकाशः संभूतः' इस उत्पत्ति श्रुति और उक्त अनुमानसे आकाशकी उत्पत्ति सिद्ध होती है। अतः 'आत्मन आकाशः संभूतः' इस बलवती तैत्तिरीय श्रुतिसे 'तत्तेजोऽसृजत' छान्दोग्य श्रुतिसे प्रतिपादित तेजकी प्रथमोत्पत्तिके गौण होनेसे दोनोंमें एकवाक्यता है, अतः स्रष्टा ब्रह्ममें वेदान्त समन्वय युक्त है ॥ ७ ॥

बृ० ३।४।२ ) इति च ब्रह्मणोऽन्येषामाकाशादीनामार्तत्वं दर्शयति। तपसि ब्रह्मशब्दवदाकाशस्य जन्मश्रुतेर्गौणत्वमित्येतदाकाशसंभवश्रुत्यनुमानाभ्यां परिहृतम्। तस्माद् ब्रह्मकार्यं वियदिति सिद्धम् ॥ ७ ॥

( २ मातरिश्वाधिकरणम् सू० ८ )

## एतेन मातरिश्वा व्याख्यातः ॥ ८ ॥

पदच्छेद—एतेन, मातरिश्वा, व्याख्यातः।

सूत्रार्थ—( एतेन ) आकाश उत्पत्तिवाला है, इस कथनसे ( मातरिश्वा ) वायु भी आकाशोंपाधिक ब्रह्मसे उत्पन्न होता है, ( व्याख्यातः ) यह व्याख्यान हुआ।

* अतिदेशोऽयम्। एतेन वियद्व्याख्यानेन मातरिश्वापि वियदाश्रयो वायुर्व्याख्यातः। तत्राप्येते यथायोगं पक्षा रचयितव्याः—न वायुरुत्पद्यते छन्दोगानामुत्पत्तिप्रकरणेऽनाम्नानादित्येकः पक्षः। अस्ति तु तैत्तिरीयाणामुत्पत्तिप्रकरण आम्नानम्, 'आकाशाद्वायुः' ( तै० २।१ ) इति पक्षान्तरम्। ततश्च श्रुत्योर्विप्रतिषेधे सति गौणी वायोरुत्पत्तिश्रुतिः, असंभवादित्यपरोऽभिप्रायः। असंभवश्च 'सैषाऽनस्तमिता देवता यद्वायुः' (बृ०१।५।२२) इत्यस्तमयप्रतिषेधात्, अमृतत्वादिश्रवणाच्च। प्रतिज्ञानुपरोधाद्यावद्विकारं च विभागाभ्यु-

---

न्यदार्तम्' (उससे अन्य आर्त-अनित्य है) यह श्रुति ब्रह्मसे अन्य आकाश आदिका अनित्यत्व दिखलाती है। जैसे तपमें ब्रह्म शब्द गौण है, वैसे आकाशकी उत्पत्ति श्रुति गौण है, इसका आकाशकी उत्पत्ति श्रुति और अनुमानसे परिहार किया गया है। इससे यह सिद्ध हुआ कि आकाश ब्रह्मका कार्य है ॥७॥

यह अतिदेश है। इस आकाशके व्याख्यानसे मातरिश्वापि आकाशाश्रय वायु भी व्याख्यात हुआ। उसमें भी यथायोग्य इन पक्षोंकी रचना करनी चाहिए—वायु उत्पन्न नहीं होता, क्योंकि छान्दोग्यके उत्पत्तिप्रकरणमें पठित नहीं है, यह एक पक्ष है। तैत्तिरीयोंके उत्पत्ति प्रकरणमें तो श्रुति है—'आकाशाद्वायुः' ( आकाशसे वायु उत्पन्न होता है ) यह अन्य पक्ष है। उससे श्रुतियोंका विरोध होनेपर वायुकी उत्पत्ति श्रुति गौण है, क्योंकि उत्पत्तिका असंभव है, यह अन्य अभिप्राय है। 'सैषाऽनस्तमिता०' ( यह जो वायु है, वह अस्त-विनाश न होनेवाला देवता है ) इस प्रकार अस्तमयके प्रतिषेध और अमृतत्व आदिके श्रवणसे वायुकी उत्पत्तिका असम्भव है। प्रतिज्ञाका बाध न होनेसे और सम्पूर्ण

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'तत्तेजोऽसृजत' इस श्रुतिका 'आकाशाद्वायुः' इस तैत्तिरीय श्रुतिसे विरोध है कि नहीं? इस प्रकार संशय होनेपर गौण पक्ष, पूर्वपक्ष और सिद्धान्तपक्षका 'तत्रापि' इत्यादिसे अतिदेश करते हैं। तेजकी आकाशके अनन्तर उत्पत्ति तैत्तिरीयमें निर्णीत है। यदि उसमें वायु और तेजका आनन्तर्य समान हो, तो 'वायोरग्निः' इस क्रम श्रुतिका बाध होता है। और यदि दोनोंका पूर्वापर्य मानें तो छान्दोग्यमें प्रतिपादित तेजकी प्रथमोत्पत्तिका भङ्ग होता है, इससे दोनों श्रुतियोंकी एकवाक्यता नहीं होती। ऐसा पूर्वपक्ष प्राप्त होनेपर 'ततश्च' इत्यादिसे गौणवादीका अभिप्राय कहते हैं—छान्दोग्यमें वायुकी उत्पत्ति नहीं कही गई है, और 'वायुश्चान्तरिक्षं चैतदमृतम्' (बृह० २।३।२) (वायु और आकाश ये अविनाशी हैं) 'वायुरेव व्यष्टिर्वायुः समष्टिः' (बृह० ३।३।२) (वायु ही व्यष्टि और वायु समष्टि है ) इस प्रकार वायु सर्वात्मा है। इससे 'आकाशाद्वायुः' यह उत्पत्ति श्रुति गौणी है। सिद्धान्ती—'वायु उत्पन्न होता है विभक्त होनेसे घट आदिके समान' 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' इस प्रतिज्ञाका बाध न होनेसे और विभाग होनेसे वायुकी उत्पत्ति श्रुति मुख्य है। अतः आकाश और वायुको उत्पन्नकर तेज उत्पन्न किया, इस प्रकार दोनों श्रुतियोंकी एक वाक्यतासे ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध है। यहाँ अतिदेश संगति है।

पगमादुत्पद्यते वायुरिति सिद्धान्तः। ॐ अस्तमयप्रतिषेधोऽपरविद्याविषय आपेक्षिकः; अग्न्यादीनामिव वायोरस्तमयाभावात्। कृतप्रतिविधानं चामृतत्वादिश्रवणम्। ननु वायोराकाशस्य च तुल्ययोरुत्पत्तिप्रकरणे श्रवणाश्रवणयोरेकमेवाधिकरणमुभयविषयमस्तु किमतिदेशेनासति विशेष इति? उच्यते—सत्यमेवमेतत्। तथापि मन्दधियां शब्दमात्रकृताशङ्कानिवृत्त्यर्थोऽयमतिदेशः क्रियते; संवर्गविद्यादिषु ह्युपास्यतया वायोर्महाभागत्वश्रवणात्; अस्तमयप्रतिषेधादिभ्यश्च भवति नित्यत्वाशङ्का कस्यचिदिति ॥ ८ ॥

( ३ असंभवाधिकरणम्। सू० ९ )

## असंभवस्तु सतोऽनुपपत्तेः ॥ ९ ॥

पदच्छेद—असंभवः, तु, सतः, अनुपपत्तेः।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द शङ्काकी निवृत्तिके लिए है ( सतः ) सत्स्वरूप ब्रह्मकी ( असम्भवः ) उत्पत्ति असम्भव है, ( अनुपपत्तेः ) क्योंकि सत्सामान्यसे सत्सामान्यकी उत्पत्तिकी अनुपपत्ति है अर्थात् अतिशयके न होनेपर प्रकृति-विकारभावकी अनुपपत्ति है।

ॐ वियत्पवनयोरसंभाव्यमानजन्मनोरप्युत्पत्तिमुपश्रुत्य ब्रह्मणोऽपि भवेत्कुतश्चिदुत्पत्तिरिति स्यात्कस्यचिन्मतिः। तथा विकारेभ्य एवाकाशादिभ्य उत्तरेषां विकाराणामुत्पत्तिमुपश्रुत्याकाशस्यापि विकारादेव ब्रह्मण उत्पत्तिरिति कश्चिन्मन्येत। तामाशङ्काम-

---

विकारका विभाग स्वीकार होनेसे वायु उत्पन्न होता है, यह सिद्धान्त है। अस्तमयका प्रतिषेध अपरविद्या विषयक और आपेक्षिक है, क्योंकि अग्नि आदिके समान वायु अस्त नहीं होता। अमृतत्व आदि श्रुतिका समाधान किया जा चुका है। परन्तु उत्पत्ति प्रकरणमें वायु और आकाशका [ तैत्तिरीयमें ] श्रवण और ( छान्दोग्यमें ) अश्रवण तुल्य है, तो उभय विषयक ( दोनोंका ) एक ही अधिकरण हो, विशेषके न होनेपर अतिदेशका क्या प्रयोजन है? कहते हैं—यह सत्य है, तथापि स्वल्पबुद्धिवाले पुरुषोंकी शब्दमात्रसे उत्पन्न हुई आशङ्काकी निवृत्तिके लिए यह अतिदेश किया है, क्योंकि संवर्गविद्या आदिमें उपास्यरूपसे वायुमें महाभागत्वका श्रवण है। अस्तमयके प्रतिषेध आदिसे किसीको नित्यत्वकी आशङ्का हो सकती है ॥ ८ ॥

जिनकी उत्पत्तिकी सम्भावना नहीं है ऐसे आकाश और वायुकी भी उत्पत्ति सुनकर ब्रह्मकी भी उत्पत्ति किसीसे होगी, ऐसी किसीकी बुद्धि हो सकती है। उसी प्रकार आकाश आदि विकारोंसे ही उत्तर ( वायु आदि ) विकारोंकी उत्पत्ति सुनकर आकाशकी भी उत्पत्ति विकार ब्रह्मसे ही होगी, ऐसा कोई मानें, उस शङ्काका निवारण करनेके लिए 'असंभवस्तु०' यह सूत्र है। सदात्मक ब्रह्मकी

### सत्यानन्दी-दीपिका

* वायु अमृत है, यह देवताओंमें अमृतत्व व्यवहारके समान गौण है। किञ्च संवर्गविद्यामें 'वायुर्ह्येवैतान्सर्वान्० संवृङ्क्ते' (प्रलयकालमें वायु ही अग्नि आदि इन सबका संहार करता है) इस विषयमें श्रुतिके अभिप्रायका विचार किये बिना किसीको वायुमें नित्यत्वकी शङ्का हो सकती है, उसकी निवृत्तिके लिए यह अतिदेश किया गया है। इस प्रकार दोनों श्रुतियोंकी एकवाक्यता होनेसे ब्रह्ममें समन्वय है।८।

ॐ 'अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवम्०' ( कठ० ३।१५ ) ( जो अनादि, अनन्त, महत्तत्त्वसे पर और ध्रुव है ) 'न चास्य कश्चिज्जनिता०' (श्वेत० ६।९) ( उसका कोई उत्पत्ति कर्ता नहीं है ) इत्यादि श्रुतियाँ ब्रह्मको अनादि और अनन्त कहती हैं। उनका 'त्वं जातो भवसि विश्वतोमुखः' (तुम विश्वतोमुख उत्पन्न हुए हो) इस उत्पत्ति श्रुतिके साथ विरोध होनेपर सन्देह होता है। जैसे गत अधिकरणमें असम्भवोत्पत्तिवाले आकाश और वायुकी श्रुतिबलसे उत्पत्ति कही गई है, वैसे श्रुतिबलसे ब्रह्मकी

पनेतुमिदं सूत्रम्–'असंभवस्तु' इति। न खलु ब्रह्मणः सदात्मकस्य कुतश्चिदन्यतः संभवः-उत्पत्तिराशङ्कितव्या। कस्मात्? अनुपपत्तेः। सन्मात्रं हि ब्रह्म, न तस्य सन्मात्रादेवोत्पत्तिः संभवति; असत्यतिशये प्रकृतिविकारभावानुपपत्तेः। नापि सद्विशेषाद्दृष्टविपर्ययात्। सामान्याद्धि विशेषा उत्पद्यमाना दृश्यन्ते मृदादेर्घटादयो नतु विशेषेभ्यः सामान्यम्। नाप्यसतः; निरात्मकत्वात्। 'कथमसतः सज्जायेत' (छा० ६।२।२) इति चाक्षेपश्रवणात्। 'स कारणं करणाधिपाधिपो न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः' (श्वे० ६।९) इति च ब्रह्मणो जनयितारं वारयति। वियत्पवनयोः पुनरुत्पत्तिः प्रदर्शिता, नतु ब्रह्मणः सास्तीति वैषम्यम्। नच विकारेभ्यो विकारान्तरोत्पत्तिदर्शनाद्ब्रह्मणोऽपि विकारत्वं भवितुमर्हति; मूलप्रकृत्यनभ्युपगमेऽनवस्थाप्रसङ्गात्। या मूलप्रकृतिरभ्युपगम्यते तदेव च नो ब्रह्मेत्यविरोधः ॥ ९ ॥

(४ तेजोऽधिकरणम्। सू० १०)

## तेजोऽतस्तथा ह्याह ॥ १० ॥

पदच्छेद—तेजः, अतः, तथा, हि, आह।

सूत्रार्थ—(तेजः) तेज (अतः) वायुसे उत्पन्न होता है, (हि) क्योंकि (तथा) ऐसा ही, (आह) 'वायोरग्निः' यह श्रुति कहती है।

---

किसी अन्यसे सम्भव-उत्पत्तिकी आशङ्का नहीं करनी चाहिए, किससे? इससे कि उपपत्ति नहीं है। सन्मात्र ही ब्रह्म है, उसकी सन्मात्रसे ही उत्पत्ति सम्भव नहीं है, कारण कि अतिशयके न होनेपर प्रकृति-विकार-भाव नहीं हो सकता है। सद्विशेषसे भी उत्पत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि दृष्ट (प्रत्यक्ष) से विपर्यय (विरोध) है। सामान्यसे ही विशेष उत्पन्न होते हुए देखे जाते हैं, जैसे मृत्तिका आदिसे घट आदि। परन्तु विशेषोंसे सामान्य उत्पन्न होते हुए नहीं देखे जाते। इसप्रकार असत् (शून्य) से भी सत्की उत्पत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि वह निरात्मक है 'कथमसतः सज्जायेत' (असत्से सत् किस प्रकार उत्पन्न होगा?) ऐसे आक्षेपका श्रवण है। 'स कारणं०' (वह सबका कारण है और इन्द्रियाधिष्ठाता जीवका स्वामी है, उसका न कोई उत्पत्तिकर्ता है और न स्वामी है) यह श्रुति ब्रह्मके उत्पत्तिकर्ताका वारण करती है। आकाश और वायुकी उत्पत्ति दिखलाई गयी है। परन्तु वह ब्रह्मकी नहीं है, ऐसा वैषम्य है। विकारोंसे अन्य विकारोंकी उत्पत्ति देखनेसे ब्रह्म भी विकार हो ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि मूलप्रकृतिका स्वीकार न करनेपर अनवस्था प्रसङ्ग होगा। जो मूलप्रकृति स्वीकारकी जाती है वही हमारा ब्रह्म है, अतः विरोध नहीं है ॥ ९ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

ब्रह्मसे उत्पत्ति हो। इसप्रकार दृष्टान्तसंगीतसे पूर्वपक्ष करते हैं—जैसे वायु आदिमें अमृतत्व आदि 'आत्मन आकाशः संभूत आकाशाद्वायुः' इत्यादि उत्पत्ति श्रुतिके बलसे आपेक्षिक माने गये हैं, वैसे ब्रह्मके अनादित्व आदि भी आपेक्षिक मानने चाहिए। और 'ब्रह्म कुतश्चिज्जायते कारणत्वात् आकाशवत्' (ब्रह्म किसीसे उत्पन्न होता है कारण होनेसे आकाशके समान) इस अनुमानसे अनुगृहीत 'त्वं जातो भवसि' यह जन्म श्रुति अधिक बलवती है। अनादिको कारण न माननेपर अनवस्था भी नहीं होगी, क्योंकि बीजाङ्कुरके समान अनादित्व उपपन्न हो सकता है। जैसे एक दीप अन्य दीपसे उत्पन्न होता है, वैसे एक ब्रह्मसे अन्य ब्रह्म उत्पन्न होता है, अतः 'त्वं जातो भवसि' इस उत्पत्ति श्रुतिसे "अनाद्यनन्तं०" अनादि श्रुतिको गौण मानना चाहिए। इससे अनादि और अनन्त ब्रह्मका समन्वय असिद्ध है। सिद्धान्ती—'ब्रह्म नोत्पद्यते कारणशून्यत्वात् नरविषाणवत्, व्यतिरेकेण घटवत्' (ब्रह्म उत्पन्न नहीं होता, कारण शून्य होनेसे जैसे नर विषाण' जो कारण शून्य नहीं वह अनुत्पन्न भी नहीं है जैसे घट) इस अनुमानसे अनुगृहीत अनादि प्रतिपादक श्रुतियाँ उत्पत्ति श्रुतिसे अधिक बलवती

※ छान्दोग्ये सन्मूलत्वं तेजसः श्रावितम्, तैत्तिरीयके तु वायुमूलत्वम्। तत्र तेजोयोनिं प्रति श्रुतिविप्रतिपत्तौ सत्यां प्राप्तं तावद्ब्रह्मयोनिकं तेज इति। कुतः? 'सदेव' इत्युपक्रम्य 'तत्तेजोऽसृजत' इत्युपदेशात्। सर्वविज्ञानप्रतिज्ञायाश्च ब्रह्मप्रभवत्वे सर्वस्य संभवात्। 'तज्जलान्' ( छा० ८।७।१ ) इति चाविशेषश्रुतेः, 'एतस्माज्जायते प्राणः' ( मुण्ड २।१।३ ) इति चोपक्रम्य श्रुत्यन्तरे सर्वस्याविशेषेण ब्रह्मजत्वोपदेशात्, तैत्तिरीयके च 'स तपस्तप्त्वा, इदं सर्वमसृजत' यदिदं किञ्च' ( तै० ३।६।१ ) इत्यविशेषश्रवणात्। तस्मात् 'वायोरग्निः' इति क्रमोपदेशो द्रष्टव्यो वायोरनन्तरमग्निः संभूत इति। ※ एवं प्राप्त उच्यते—तेजोऽतो मातरिश्वनो जायत इति। कस्मात्? तथा ह्याह—'वायोरग्निः' इति। अव्यवहिते हि तेजसो ब्रह्मजत्वे सति, असति वायुजत्वे वायोरग्निरितीयं श्रुतिः कदर्थिता स्यात्। ननु क्रमार्थैषा भविष्यतीत्युक्तम्। नेति ब्रूमः—'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' (तै० २।१।१) इति पुरस्तात्संभवत्यपादानस्यात्मनः पञ्चमीनिर्देशात्, तस्यैव च संभवतेरिहाधिकारात्, परस्तादपि च तदधिकारे 'पृथिव्या ओषधयः' ( तै० २।१।१ ) इत्यपादानपञ्चमीदर्शनाद्वायोरग्निरित्यपादानपञ्चम्येवैषेति गम्यते। अपिच वायोरूर्ध्वमग्निः संभूत इति

छान्दोग्यमें तेजको सत् मूलत्व सुनाया गया है अर्थात् तेजका मूल सत् है और तैत्तिरीयकमें तो वायु मूलत्व अर्थात् तेजका मूल वायु कहा गया है। उन दोनोंमें तेजके कारणके प्रति श्रुतियोंका परस्पर विरोध होनेपर ब्रह्म कारणक तेज है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि 'सदेव' 'सत् ही' इसप्रकार आरम्भकर 'तत्तेजोऽसृजत' ( उसने तेज उत्पन्न किया ) ऐसा उपदेश है। 'तज्जलान्' इस अविशेष श्रुतिसे सबको ब्रह्म जन्य होनेपर सर्वविज्ञान प्रतिज्ञाका सम्भव है। 'एतस्माज्जायते प्राणः' ( इससे प्राण उत्पन्न होता है ) ऐसा उपक्रमकर अन्य श्रुतिमें सब समानरूपसे ब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, इसप्रकार उपदेश है। और तैत्तिरीयकमें 'स तपस्तप्त्वा०' ( उसने तप ( ज्ञान ) करके ही यह जो कुछ है सबकी रचनाकी ) यह अविशेष श्रुति है। इसलिए 'वायोरग्निः' (वायुसे अग्नि उत्पन्न हुआ) इसप्रकार वायुके अनन्तर अग्नि उत्पन्न हुआ यह क्रमोपदेश समझना चाहिए। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—तेज अतः—वायुसे उत्पन्न होता है, किससे? इससे कि 'वायोरग्निः' ऐसा कहा है। तेजकी ब्रह्मसे व्यवधान रहित ( सीधी ) उत्पत्ति होनेपर और वायुसे उत्पत्ति न होनेपर 'वायोरग्निः' यह श्रुति बाधित हो जायगी। परन्तु यह जो कहा गया है कि यह श्रुति क्रमके लिए होगी। हम कहते हैं कि ऐसा नहीं, क्योंकि 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशःसंभूतः' इसप्रकार पूर्वमें उत्पत्ति क्रियाके अपादान आत्माका पञ्चमीसे निर्देश है, उसी उत्पत्ति क्रियाका यहाँ अधिकार है। आगे भी उसके अधिकारमें 'पृथिव्या ओषधयः०' (पृथिवीसे ओषधियाँ उत्पन्न हुईं) इसप्रकार अपादान पञ्चमीका दर्शन-निर्देश है।

## सत्यानन्दी-दीपिका

हैं। अतः कारणत्व हेतुके बाध होनेसे जन्मश्रुतिका कार्य-कारणके अभेदको लेकर व्याख्यान करना चाहिए। अतः ब्रह्म समन्वयका कोई विरोध नहीं है ॥९॥

※ सामान्यसे सामान्यकी उत्पत्ति मत हो, सामान्य ब्रह्मसे विशेष तेजकी उत्पत्ति हो इसप्रकार प्रत्युदाहरण संगतिसे पूर्वपक्ष है। पूर्वपक्षमें कार्यमात्र ब्रह्मका विवर्त होनेसे कल्पित वायु तेजका कारण नहीं हो सकता, इसलिए ब्रह्म ही तेजका कारण है। अतः 'वायोः' यह पञ्चमी विभक्ति क्रममें है उपादान अर्थमें नहीं है।

※ 'वायोरग्निः' यहाँ तो प्रकृति रूप अपादान कारक तो निरपेक्ष पञ्चमीसे प्रतीत होता है और पञ्चमीका अपादान अर्थ निश्चित है। विरोध होनेपर निश्चितसे कल्पितका बाध होता है, अतः वायुसे अग्नि उत्पन्न होती है।

कल्प्य उपपदार्थयोगः, क्लृप्तस्तु कारकार्थयोगो वायोरग्निः संभूत इति। तस्मादेषा श्रुतिर्वायुयोनित्वं तेजसोऽवगमयति। ॐ नन्वितरापि श्रुतिर्ब्रह्मयोनित्वं तेजसोऽवगमयति 'तत्तेजोऽसृजत' इति, न; तस्याः पारम्पर्यजत्वेऽप्यविरोधात्। यदापि ह्याकाशं वायुं च सृष्ट्वा वायुभावापन्नं ब्रह्म तेजोऽसृजतेति कल्प्यते, तदापि ब्रह्मजत्वं तेजसो न विरुध्यते, यथा तस्याः शृतं तस्या दधि तस्या आमिक्षेत्यादि। दर्शयति च ब्रह्मणो विकारात्मनावस्थानं 'तदात्मानं स्वयमकुरुत' (तै० २।७।१) इति। तथा चेश्वरस्मरणं भवति— 'बुद्धिर्ज्ञानमसंमोहः' (भ० गी० १०।४) इत्याद्यनुक्रम्य 'भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः' (भ० गी० १०।५) इति। यद्यपि बुद्ध्यादयः स्वकारणेभ्यः प्रत्यक्षं भवन्तो दृश्यन्ते; तथापि सर्वस्य भावजातस्य साक्षात्प्रणाड्या वेश्वरवंश्यत्वात्। एतेनाक्रमवत्सृष्टिवादिन्यः श्रुतयो व्याख्याताः; तासां सर्वथोपपत्तेः, क्रमवत्सृष्टिवादिनीनां त्वन्यथानुपपत्तेः, प्रतिज्ञापि सद्वंश्यत्वमात्रमपेक्षते, नाव्यवहितजन्यत्वमित्यविरोधः॥ १०॥

( ५ अबधिकरणम्। सू० ११ )

## आपः॥ ११॥

सूत्रार्थ—जल तेजसे उत्पन्न होता है, क्योंकि 'अग्नेरापः' यह श्रुति है।

---

इससे 'वायोरग्निः' यह अपादान पञ्चमी है, ऐसा ज्ञात होता है। और 'वायोरूर्ध्वमग्निः' ( वायुके अनन्तर अग्नि उत्पन्न हुआ ) इसप्रकार उपपदके अर्थके योगकी कल्पना करनी पड़ती है, और 'वायोरग्निः' ( वायुसे अग्नि उत्पन्न हुवा ) इसमें कारकके अर्थका योग तो निश्चित है। इसलिए यह श्रुति तेज वायुकारणक बोध कराती है अर्थात् तेजका कारण वायु है। परन्तु 'तत्तेजोऽसृजत' यह अन्य श्रुति भी तेजको ब्रह्मकारणत्व बोध कराती है। ऐसा नहीं, क्योंकि परम्परासे तेज ब्रह्मसे उत्पन्न होनेपर भी उस श्रुतिका विरोध नहीं है। यदि आकाश और वायुको उत्पन्नकर वायुभावापन्न ब्रह्मने तेज उत्पन्न किया, ऐसी कल्पना की जाय, तो भी तेज ब्रह्मसे उत्पन्न होता है इसमें विरोध नहीं है। जैसे 'तस्याः शृतं०' ( गौका गरम किया हुवा दूध, उसकी दही, उसकी आमिक्षा-पनीर ) इत्यादि। 'तदात्मानं स्वयमकुरुत' ( उसने स्वयं अपनेको रचा ) यह श्रुति ब्रह्मकी विकाररूपसे अवस्थिति दिखलाती है। इसप्रकार भगवद्गीता भी है—'बुद्धिर्ज्ञानमसंमोहः' ( बुद्धि, ज्ञान और अमूढता ) इत्यादि उपक्रम कर 'भवन्ति भावा०' ( प्राणियोंके नाना प्रकारके बुद्धि आदि भाव मेरेसे ही होते हैं ) यद्यपि बुद्धि आदि स्वकारणोंसे प्रत्यक्ष उत्पन्न होते हुए देखे जाते हैं, तो भी सम्पूर्ण पदार्थ साक्षात् वा परम्परासे ईश्वरसे उत्पन्न होते हैं। इस कथनसे क्रम रहित सृष्टि प्रतिपादक श्रुतियोंका व्याख्यान हो गया, क्योंकि उनकी सर्वप्रकारसे उपपत्ति होती है। परन्तु क्रम युक्त सृष्टि प्रतिपादक श्रुतियाँ अन्यथा अनुपपन्न हैं, इससे प्रतिज्ञा भी सत्‌से उत्पत्ति मात्रकी अपेक्षा करती है, अव्यवहित उत्पत्तिकी नहीं, इसलिए अविरोध है॥ १०॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ जैसे गौसे दूध, दूधसे दही, दहीसे पनीर। पनीर साक्षात् दहीसे उत्पन्न होनेपर भी परम्परासे गौसे उत्पन्न होनेमें कोई विरोध नहीं है, वैसे साक्षात् अथवा परम्परासे सब विकार ब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं। 'तज्जलान्' 'इदं सर्वमसृजत' इत्यादि अक्रम प्रतिपादक श्रुतियां साक्षात् अथवा परम्परासे सब पदार्थ ब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं इस अर्थमें उपपन्न होती हैं। अतः बलवती क्रम बोधक श्रुतियोंके अनुसार 'तत्तेजोऽसृजत' इसप्रकारकी अक्रम बोधक श्रुतियोंकी एकवाक्यता होनेसे गति हो सकती है अन्यथा नहीं, इसप्रकार क्रम अथवा अक्रम बोधक श्रुतियोंमें कोई विरोध नहीं है। इसलिए वेदान्तका ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध है॥१०॥

'अतस्तथाह्याह' इत्यनुवर्तते। आपोऽतस्तेजसो जायन्ते। कस्मात्? तथाह्याह— 'तदपोऽसृजत' इति 'अग्नेरापः' इति च। सति वचने नास्ति संशयः। तेजसस्तु सृष्टिं व्याख्याय पृथिव्या व्याख्यास्यन्नपोऽन्तरियामित्याप इति सूत्रयांबभूव ॥ ११ ॥

( ६ पृथिव्यधिकरणम्। सू० १२ )

## पृथिव्यधिकाररूपशब्दान्तरेभ्यः ॥ १२ ॥

पदच्छेद—( पृथिवी ), अधिकाररूपशब्दान्तरेभ्यः।

सूत्रार्थ—( पृथिवी ) अन्नशब्दसे यहाँ पृथिवी विवक्षित है ओदन आदि नहीं, ( अधिकार-रूपशब्दान्तरेभ्यः ) क्योंकि 'तत्तेजोऽसृजत' इसप्रकार महाभूतोंकी उत्पत्तिका प्रकरण है, 'यत्कृष्णं तदन्नस्य' ( जो कृष्ण रूप है वह अन्नका है ) इसप्रकार पृथिवीके ज्ञापक कृष्णरूपका श्रवण है और 'अद्भ्यः पृथिवी' इसप्रकार अन्य श्रुति है।

'ता आप ऐक्षन्त बह्वयः स्याम प्रजायेमहीति ता अन्नमसृजन्त' ( छा० ६।२।४ ) इति श्रूयते। तत्र संशयः—किमनेनान्नशब्देन व्रीहियवाद्यभ्यवहार्यं वा ओदनाद्युच्यते, किंवा पृथिवीति। तत्र प्राप्तं तावद्व्रीहियवाद्योदनादि वा परिग्रहीतव्यमिति। तत्र ह्यन्नशब्दः प्रसिद्धो लोके, वाक्यशेषोऽप्येतमर्थमुपोद्बलयति। 'तस्माद्यत्र क्वचन वर्षति तदेव भूयिष्ठमन्नं भवति' इति। व्रीहियवाद्येव हि सति वर्षणे बहु भवति न पृथिवीति। एवं प्राप्ते ब्रूमः—पृथिव्येवेयमन्नशब्देनाद्भ्यो जायमाना विवक्ष्यत इति। कस्मात्? अधिकाराद्रूपाच्छब्दान्तराच्च। अधिकारस्तावत् 'तत्तेजोऽसृजत' 'तदपोऽसृजत' इति महाभूतविषयो वर्तते। तत्र क्रमप्राप्तां पृथिवीं महाभूतं विलङ्घ्य नाकस्माद्व्रीह्यादिपरिग्रहो न्याय्यः। तथा रूपमपि वाक्यशेषे

---

'अतस्तथाह्याह' इसकी पूर्व सूत्रसे अनुवृत्ति है। जल अतः—तेजसे उत्पन्न होता है, क्योंकि 'तदपोऽसृजत' ( उसने जल उत्पन्न किया ) और 'अग्नेरापः' ( अग्निसे जल उत्पन्न हुआ ) इसप्रकार श्रुतियाँ कहती हैं। श्रुतिवाक्य होनेपर संशय नहीं है। तेजकी सृष्टिका व्याख्यान कर पृथिवीकी सृष्टिका व्याख्यान करते हुए सूत्रकारने मध्यमें जलकी सृष्टि भी आ जाय, इसलिए 'आपः' इस सूत्रकी रचना की ॥ ११ ॥

'ता आप ऐक्षन्त०' ( उस जलने ईक्षण किया 'हम बहुत हो जायँ—अनेक रूपसे उत्पन्न हों' उसने अन्नकी रचना की ) ऐसी श्रुति है। यहाँ संशय होता है कि क्या इस अन्न शब्दसे व्रीहि, यव आदि कहे जाते हैं अथवा भक्ष्य ओदन आदि वा पृथिवी कही जाती है। पूर्वपक्षी—यहाँ व्रीहि, यव आदि अथवा ओदन आदिका ग्रहण करना चाहिए, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि लोकमें अन्नशब्द उनमें प्रसिद्ध है, और 'तस्माद्यत्र क्वचन०' ( इससे जहाँ कहीं वृष्टि होती है वहाँ बहुत अन्न होता है ) यह वाक्यशेष भी इसी अर्थको पुष्ट करता है, क्योंकि वृष्टि होनेपर व्रीहि, यव आदि ही बहुत होते हैं, पृथिवी नहीं। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—जलसे जायमान यह पृथिवी ही अन्नशब्द-से विवक्षित है, किससे? इससे कि अधिकार-प्रकरण है, रूप है और अन्य श्रुति है। 'तत्तेजोऽसृजत' 'तदपोऽसृजत' ( उसने तेजकी सृष्टि की, उसने जलकी सृष्टि की ) इसप्रकार महाभूत विषयक अधिकार है। उसमें क्रम प्राप्त महाभूत पृथिवीका उल्लङ्घनकर अकस्मात् व्रीहि, यव आदिका ग्रहण उचित

### सत्यानन्दी-दीपिका

* केवल श्रुतिका अविरोध जाननेके लिए ही यह अतिदेश नहीं है, किन्तु पञ्चमभूत पृथिवीके उत्पत्तिक्रमका निर्णय करनेके लिए भी है। इसलिए तेजोभावापन्न ब्रह्मसे जलके उत्पन्न होनेपर इन श्रुतियोंमें कोई विरोध नहीं है अर्थात् इनका ब्रह्ममें समन्वय है ॥ ११ ॥

पृथिव्यनुगुणं दृश्यते–'यत्कृष्णं तदन्नस्य' इति । न ह्योदनादेरभ्यवहार्यस्य कृष्णत्वनियमोऽस्ति, नापि व्रीह्यादीनाम् । * ननु पृथिव्या अपि नैव कृष्णत्वनियमोऽस्ति; पयः पाण्डुरस्याङ्गाररोहितस्य च क्षेत्रस्य दर्शनात् । नायं दोषः; बाहुल्यापेक्षत्वात् । भूयिष्ठं हि पृथिव्याः कृष्णं रूपं न तथा श्वेतरोहिते । पौराणिका अपि पृथिवीछायां शर्वरीमुपदिशन्ति । सा च कृष्णाभासेत्यतः कृष्णं रूपं पृथिव्या इति श्लिष्यते । श्रुत्यन्तरमपि समानाधिकारम्–'अद्भ्यः पृथिवी' इति भवति । 'तद्यदपां शर आसीत्तत्समहन्यत सा पृथिव्यभवत्' (बृ० १।२।२) इति च । पृथिव्यास्तु व्रीह्यादेरुत्पत्तिं दर्शयति–'पृथिव्या ओषधयः ओषधीभ्योऽन्नम्' इति च । एवमधिकारादिषु पृथिव्याः प्रतिपादकेषु सत्सु कुतो व्रीह्यादिप्रतिपत्तिः ? प्रसिद्धिरप्यधिकारादिभिरेव बाध्यते । वाक्यशेषोऽपि पार्थिवत्वादन्नाद्यस्य तद्द्वारेण पृथिव्या एवाद्भ्यः प्रभवत्वं सूचयतीति द्रष्टव्यम् । तस्मात्पृथिवीयमन्नशब्देति ॥ १२ ॥

( ७ तदभिध्यानाधिकरणम् । सू० १३ )

## तदभिध्यानादेव तु तल्लिङ्गात्सः ॥ १३ ॥

पदच्छेद—तदभिध्यानाद्, एव, तु, तल्लिङ्गात्, सः ।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द शङ्का निवृत्त्यर्थ है ( सः ) वह ईश्वर ही ( तदभिध्यानादेव ) तत्-तत् कार्य विषयक ईक्षणात्मक अभिध्यानसे ही ईक्षित भूतोंका अधिष्ठाता होकर तत्-तत् कार्यको उत्पन्न करता है, ( तल्लिङ्गात् ) क्योंकि 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्' इत्यादि श्रुतियोंसे उस परमात्माका सर्व नियन्तृत्व लिङ्ग सुना गया है । इसलिए परमेश्वरसे अधिष्ठित भूत स्रष्टा है, केवल नहीं । इसप्रकार श्रुतियोंकी एक वाक्यता है ।

* किमिमानि वियदादीनि भूतानि स्वयमेव स्वविकारान्सृजन्ति, आहोस्वित्पर-

---

नहीं हैं । इसप्रकार 'यत्कृष्णं तदन्नस्य' ( जो कृष्णरूप है वह अन्नका है ) इस वाक्यशेषमें रूप भी पृथिवीके अनुकूल ही देखा जाता है, क्योंकि भक्ष्य ओदन आदिमें कृष्णरूप होनेका नियम नहीं है । और व्रीहि आदिमें भी नहीं है । परन्तु पृथिवीका भी कृष्णरूप होनेका नियम नहीं है, क्योंकि दूध-सा सफेद, अङ्गार-सा रक्त क्षेत्र देखनेमें आता है । यह दोष नहीं है, कारण कि बहुलताकी अपेक्षासे है । पृथिवीका बहुधा कृष्ण ही रूप है, उसीप्रकार श्वेत और रक्त नहीं है । पौराणिक भी पृथिवीकी छायाको रात्रि कहते हैं । रात्रि तो कृष्णरूप है, अतः पृथिवीका कृष्णरूप है यह संगत है । इसप्रकार 'अद्भ्यः पृथिवी' ( जलसे पृथिवी उत्पन्न होती है ) और 'तद्यदपां शर०' ( सृष्टिकालमें उस जलका जो स्थूल भाग ( फेन ) वह संहत हो गया, यह पृथिवी हो गई ) इसप्रकार यह समान प्रकरण वाली अन्य श्रुतियाँ भी हैं । 'पृथिव्या ओषधयः०' ( पृथिवीसे ओषधियाँ और ओषधियोंसे अन्न होता है ) यह श्रुति पृथिवीसे व्रीहि आदिकी उत्पत्ति दिखलाती है । इसप्रकार पृथिवीके प्रतिपादक अधिकार आदिके होते हुए अन्नशब्दसे व्रीहि आदिकी प्रतिपत्ति कैसे होगी ? प्रसिद्धिका भी प्रकरण आदिसे बाध होता है । वाक्यशेष भी अन्न आदिके पार्थिव होनेसे उसके द्वारा पृथिवीका ही जल प्रभवत्व सूचित करता है, ऐसा समझना चाहिए । इसलिए यह पृथिवी ही अन्न शब्द वाच्य है ॥ १२ ॥

क्या ये आकाश आदि भूत स्वयं ही अपने विकारोंको उत्पन्न करते हैं अथवा परमेश्वर ही

### सत्यानन्दी–दीपिका

अतः 'अद्भ्यः पृथिवी' इस बलवती तैत्तिरीय श्रुतिके अनुसार 'अन्नमसृजत' इस छान्दोग्य श्रुतिको गौण माननेसे भूतसृष्टिवाचक श्रुतियोंका ब्रह्ममें समन्वय अविरुद्ध है ॥ १२ ॥

* आकाश आदि भूत अपने कार्योंको स्वयं ही उत्पन्न करते हैं अथवा आकाश आदि भूतोंके

मेश्वर एव तेन तेनात्मनावतिष्ठमानोऽभिध्यायंस्तं तं विकारं सृजतीति संदेहे सति, प्राप्तं तावत् स्वयमेव सृजन्तीति । कुतः ? 'आकाशाद्वायुर्वायोरग्निः' इत्यादिस्वातन्त्र्यश्रवणात् । नन्वचेतनानां स्वतन्त्राणां प्रवृत्तिः प्रतिषिद्धा । नैष दोषः; 'तत्तेज ऐक्षत', 'ता आप ऐक्षन्त' ( छा० ६।२।४ ) इति च भूतानामपि चेतनत्वश्रवणादिति । * एवं प्राप्तेऽभिधीयते—स एव परमेश्वरस्तेन तेनात्मनावतिष्ठमानोऽभिध्यायंस्तं तं विकारं सृजतीति । कुतः ? तल्लिङ्गात् । तथा हि शास्त्रम्—'यः पृथिव्यां तिष्ठन्यः पृथिव्या अन्तरो यं पृथिवी न वेद यस्य पृथिवी शरीरं यः पृथिवीमन्तरो यमयति' ( बृ० ३।७।३ ) इत्येवंजातीकं साध्यक्षाणामेव भूतानां प्रवृत्तिं दर्शयति । तथा 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय' इति प्रस्तुत्य 'सच्च त्यच्चाभवत् । तदात्मानं स्वयमकुरुत' ( तै० २।६।१) इति च तस्यैव च सर्वात्मभावं दर्शयति । यत्त्वीक्षणश्रवणमप्तेजसोस्तत्परमेश्वरावेशवशादेव द्रष्टव्यम्; 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' (बृ० ३।७।२३) इतीक्षित्रन्तरप्रतिषेधात्, प्रकृतत्वाच्च सत ईक्षितुः 'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेय' (छा० ६।२।३) इत्यत्र ॥ १३ ॥

( ८ विपर्ययाधिकरणम् । सू० १४ )

## विपर्ययेण तु क्रमोऽत उपपद्यते च ॥ १४ ॥

पदच्छेद—विपर्ययेण, तु, क्रमः, अतः, उपपद्यते, च ।

सूत्रार्थ—( तु ) किन्तु ( अतः ) उत्पत्तिक्रमसे ( विपर्ययेण ) विपरीतक्रमसे ही ( क्रमः )

---

तत्, तत्-रूपसे अवस्थित हुआ ईक्षण करता हुआ उस उस विकारको उत्पन्न करता है, ऐसा सन्देह होनेपर पूर्वपक्षी—ये भूत स्वयं ही अपने विकारोंको उत्पन्न करते हैं, ऐसा प्राप्त होता है, क्यों ? क्योंकि 'आकाशाद्वायुर्वायोरग्निः' ( आकाशसे वायु और वायुसे अग्नि उत्पन्न हुआ है ) इत्यादि स्वतन्त्रताका श्रवण होता है । परन्तु स्वतन्त्र अचेतनोंकी प्रवृत्ति निषिद्ध है । यह दोष नहीं है, क्योंकि 'तत्तेजो ऐक्षत०' (उस तेजने ईक्षण किया उस जलने ईक्षण किया) इसप्रकार भूतोंमें भी चेतनत्वका श्रवण होता है ।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—वही परमेश्वर तत्, तत्-रूपसे अवस्थित हुआ ईक्षण करता हुआ तत्, तत् विकारको उत्पन्न करता है, किससे ? इससे कि उसका लिङ्ग है । जैसे कि 'यः पृथिव्यां तिष्ठन्०' (जो पृथिवीमें रहता हुआ पृथिवीके आभ्यन्तर है, जिसे पृथिवी नहीं जानती, जिसका पृथिवी शरीर है और भीतर रहकर पृथिवीका नियमन करता है) इसप्रकारकी श्रुति साध्यक्ष ही भूतोंकी प्रवृत्ति दिखलाती है । इसप्रकार 'सोऽकामयत०' ( उसने कामनाकी बहुत होऊँ, उत्पन्न होऊँ ) ऐसा प्रस्तुतकर 'सच्च त्यच्चाभवत्' ( वह सत्-मूर्त और त्यत्-अमूर्त हुआ, उसने स्वयं अपनेको रचा ) यह श्रुति उसका ही सर्वात्मभाव दिखलाती है । जल और तेजकी जो ईक्षण श्रुति है वह परमेश्वरके आवेश ( सम्बन्ध ) के अधीन ही समझनी चाहिए, क्योंकि 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा०' ( उससे अन्य द्रष्टा नहीं है ) इससे अन्य ईक्षिताका प्रतिषेध है और 'तदैक्षत०' ( उसने ईक्षण किया बहुत होऊँ उत्पन्न होऊँ ) यहाँ सत् ईक्षणकर्ता प्रकृत है ॥ १३ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

अधिष्ठातृ देवता विकारोंकी सृष्टि करनेमें प्रवृत्त होते हैं ? प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि 'रचनानुपपत्तेश्च' इस न्यायसे विरोध है । द्वितीयपक्ष 'ता आप ऐक्षन्त' इसप्रकार जल आदिमें ईक्षण सुना जाता है, अतः प्रकाश आदि भूतोंके अधिष्ठातृ देवता ही स्वतन्त्ररूपसे तत्, तत् कार्यकी सृष्टि करते हैं, क्योंकि वे भी चेतन हैं । इससे समस्त जगत्का कारण ब्रह्म है, यह बाधित है ।

* परमेश्वर ही आकाश आदि भावापन्न होकर तत् तत् विकारोंकी सृष्टि करता है, अतः ब्रह्म समन्वयमें कोई विरोध नहीं है ॥ १३ ॥

प्रलय क्रम है, क्योंकि अपने कारणमें ही कार्योंका लय देखा जाता है ( उपपद्यते च ) और ऐसा उपपन्न भी होता है।

भूतानामुत्पत्तिक्रमश्चिन्तितः। अथेदानीमप्ययक्रमश्चिन्त्यते-किमनियतेन क्रमेणाप्ययः, उतोत्पत्तिक्रमेणाथवा तद्विपरीतेनेति ? त्रयोऽपि चोत्पत्तिस्थितिप्रलया भूतानां ब्रह्मायत्ताः श्रूयन्ते-'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते। येन जातानि जीवन्ति। यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति' (तै०३।१।१) इति। तत्रानियमोऽविशेषादिति प्राप्तम्। अथवोत्पत्तेः क्रमस्य श्रुतत्वात्प्रलयस्यापि क्रमाकाङ्क्षिणोः स एव क्रमः स्यादिति। * एवं प्राप्तं ततो ब्रूमः—विपर्ययेण तु प्रलयक्रमोऽत उत्पत्तिक्रमाद्भवितुमर्हति। तथा हि लोके दृश्यते-येन क्रमेण सोपानमारूढस्ततो विपरीतेन क्रमेणावरोहतीति। अपि च दृश्यते-मृदो जातं घटशरावाद्यप्ययकाले मृद्भावमप्येति,अद्भ्यश्च जातं हिमकरकाद्यब्भावमप्येतीति। अतश्चोपपद्यत एतत्-यत्पृथिव्यद्भ्यो जाता सती स्थितिकालव्यतिक्रान्तावपोऽपीयादापश्च तेजसो जाताः सत्यस्तेजोऽपीयुः। एवं क्रमेण सूक्ष्मं सूक्ष्मतरं चानन्तरमनन्तरतरं कारणमपीत्य सर्वं कार्यजातं परमकारणं परमसूक्ष्मं च ब्रह्माप्येतीति वेदितव्यम्। नहि स्वकारणव्यतिक्रमेण कारणकारणे कार्याप्ययो न्याय्यः। स्मृतावप्युत्पत्तिक्रमविपर्ययेणैवाप्ययक्रमस्तत्र तत्र दर्शित-'जगत्प्रतिष्ठा देवर्षे पृथिव्यप्सु प्रलीयते। ज्योतिष्यापः प्रलीयन्ते ज्योतिर्वायौ प्रलीयते' इत्येवमादौ। उत्पत्तिक्रमस्तूत्पत्तावेव श्रुतत्वान्नाप्यये भवितुमर्हति। न चासावयोग्यत्वादप्ययेनाकाङ्क्ष्यते। नहि

---

भूतोंके उत्पत्तिक्रमका विचार किया गया। अब प्रलय क्रमका विचार किया जाता है—क्या अनियत क्रमसे प्रलय होता है अथवा उत्पत्तिक्रमसे वा उसके विपरीतक्रमसे ? 'यतो वा०' ( जिससे निश्चय ही ये सब भूत उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिसके आश्रयसे जीवित रहते हैं और प्रवेश करते हुए जिसमें ये लीन होते हैं ) यह श्रुति भूतोंकी उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय ये तीनों ब्रह्मके अधीन कहती है। परन्तु श्रुतिमें किसी प्रकारका विशेष न होनेसे प्रलयके विषयमें कोई नियम नहीं है, ऐसा प्राप्त होता है।, अथवा उत्पत्ति क्रम श्रुतिमें प्रतिपादित होनेसे क्रमाकांक्षा प्रलयका भी वही (सृष्टि) क्रम होना चाहिए। ऐसा प्राप्त होता है, सि०—अतः हम कहते हैं—प्रलयक्रम अतः-उत्पत्तिक्रमसे विपरीत होना चाहिए, जैसे लोकमें देखा जाता है कि जिस क्रमसे सीढियोंपर चढता है उससे विपरीत क्रमसे उतरता है, और भी देखा जाता है कि मृत्तिकासे उत्पन्न हुए घट, शराव आदि लयकालमें मृत्तिकाभावको प्राप्त होते हैं और जलसे उत्पन्न हुए हिम, करक आदि जलभावको प्राप्त होते हैं। इससे यह उपपन्न होता है कि जलसे उत्पन्न होती हुई पृथिवी स्थिति कालका अवसान होनेपर जलमें लीन होती है। तेजसे उत्पन्न होता हुआ जल तेजमें लीन होता है। इसप्रकार क्रमसे अनन्तर अनन्तरतर सूक्ष्म सूक्ष्मतर कारणमें लीन होकर सम्पूर्ण कार्य समुदाय परमकारण परम सूक्ष्म ब्रह्ममें लय होता है, ऐसा समझना चाहिए, क्योंकि अपने कारणका व्यतिक्रमकर कारणके कारणमें कार्यका लय उचित नहीं है। क्योंकि 'जगत्प्रतिष्ठा०' ( हे देवर्षे ! जगत्की आधार भूत पृथिवी जलमें प्रलीन होती है, एवं जल तेजमें लीन होता है और तेज वायुमें लीन होता है ) इत्यादि स्मृतियोंमें भी उत्पत्ति क्रमसे विपरीतरूपसे प्रलय क्रम तत् तत् स्थलमें दिखलाया गया है। उत्पत्तिक्रम तो उत्पत्तिमें श्रुत है, इससे वह प्रलयमें होना युक्त नहीं है। और अयोग्य होनेसे भी वह ( उत्पत्तिक्रम ) प्रलयसे आकांक्षित नहीं है। कार्यके

## सत्यानन्दी-दीपिका

* गत अधिकरणमें भूतोंका उत्पत्तिक्रम कहकर अब बुद्धिस्थ उनका लयक्रम कहा जाता है, इसप्रकार प्रसंगसंगति है। सिद्धान्तमें भूतोंके प्रतिलोमतः लय ध्यान पूर्वक प्रत्यग्ब्रह्ममें मनका समाधान फल है और पूर्वपक्षमें कारणका नाश होनेपर कार्यका नाश होता है, इससे सम्पूर्ण लयके आधार भूत ब्रह्मकी असिद्धि होनेसे मनका समाधान असिद्ध है। जो प्रलय नहीं मानते उनके लिए

कार्ये ध्रियमाणे कारणस्याप्ययो युक्तः, कारणाप्यये कार्यस्यावस्थानानुपपत्तेः, कार्याप्यये तु कारणस्यावस्थानं युक्तं-मृदादिष्वेवं दृष्टत्वात् ॥ १४ ॥

( ९ अन्तराविज्ञानाधिकरणम् सू० १५ )

## अन्तरा विज्ञानमनसी क्रमेण तल्लिङ्गादिति चेन्नाविशेषात् ॥ १५ ॥

पदच्छेद—अन्तरा, विज्ञानमनसी, क्रमेण, तल्लिङ्गात्, इति, चेत्, न, अविशेषात् ।

सूत्रार्थ—( अन्तरा ) आत्मा और भूतोंके मध्यमें ( तल्लिङ्गात् ) 'एतस्माज्जायते प्राणः०' इत्यादि सृष्टि बोधक वाक्यसे ( विज्ञानमनसी ) बुद्धि, इन्द्रिय और मनका अनुक्रम होता है, इससे आत्मासे बुद्धि, इन्द्रिय और मन उत्पन्न होते हैं। ( क्रमेण ) इस क्रमसे सृष्टि क्रमका विरोध है, ( इति चेन्न ) तो यह युक्त नहीं है, ( अविशेषात् ) क्योंकि इन्द्रिय, बुद्धि और मनके भौतिक होनेसे भूतोत्पत्ति क्रमसे इन्द्रिय आदिके उत्पत्तिक्रमका साम्य है, इसलिए कोई विरोध नहीं है ।

* भूतानामुत्पत्तिप्रलयावनुलोमप्रतिलोमक्रमाभ्यां भवत इत्युक्तम्, आत्मादिरुत्पत्तिः प्रलयश्चात्मान्त इत्यप्युक्तम्। सेन्द्रियस्य तु मनसो बुद्धेश्च सद्भावः प्रसिद्धः श्रुतिस्मृत्योः–'बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च। इन्द्रियाणि हयानाहुः' (कठ० ३।३) इत्यादिलिङ्गेभ्यः। तयोरपि कस्मिंश्चिदन्तराले क्रमेणोत्पत्तिप्रलयावुपसंग्राह्यौ, सर्वस्य वस्तुजातस्य ब्रह्मजत्वाभ्युपगमात्। अपि चाथर्वण उत्पत्तिप्रकरणे भूतानामात्मनश्चान्तराले करणान्यनुक्रम्यन्ते। 'एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च। खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी' (मुण्ड० २।१।३) इति। तस्मात्पूर्वोक्तोत्पत्तिप्रलयक्रमभङ्गप्रसङ्गो भूतानामिति चेत्–न, अविशेषात्। यदि तावद्भौतिकानि करणानि, ततो भूतोत्पत्तिप्रलयाभ्यामे-

---

रहनेपर कारणका विनाश युक्त नहीं है, क्योंकि कारणके विनाश होनेपर कार्यकी अवस्थिति नहीं हो सकती। कार्यके विनाश-प्रलय होनेपर कारणकी अवस्थिति युक्त है, क्योंकि मृत्तिका आदिमें इस-प्रकार देखा जाता है ॥ १५ ॥

भूतोंकी उत्पत्ति और प्रलय जिस अनुलोम और प्रतिलोम क्रमसे होते हैं, वह कहा गया है। और यह भी कहा जा चुका है कि आत्मासे उत्पत्ति आदि और आत्मा पर्यंन्त प्रलय होता है। 'बुद्धिं तु०' ( बुद्धिको सारथि जान, मनको लगाम समझ, विवेकी पुरुष इन्द्रियोंको अश्व कहते हैं) इत्यादि लिङ्गोंसे इन्द्रिय सहित मन और बुद्धिका सद्भाव श्रुति और स्मृतिमें प्रसिद्ध है। समस्त वस्तुओंको ब्रह्म जन्य स्वीकार करनेसे उनके भी क्रमसे उत्पत्ति और प्रलयका किसीके मध्यमें संग्रह करना चाहिए। 'एतस्माज्जायते प्राणः०' ( उससे प्राण उत्पन्न होता है, मन, सब इन्द्रियाँ, आकाश, वायु, तेज, जल और विश्वको धारण करनेवाली पृथिवी उत्पन्न होती है) इस प्रकार आथर्वणमें उत्पत्तिके प्रकरणमें भूत और आत्माके मध्यमें इन्द्रियोंका अनुक्रम है। यदि कहो कि इससे भूतोंकी पूर्वोक्त उत्पत्ति और प्रलयक्रमका भङ्ग होगा; तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि अविशेष है—यदि इन्द्रियाँ भौतिक हैं, तो भूतोंकी उत्पत्ति और प्रलयसे ही इनकी उत्पत्ति और प्रलय होते हैं, अतः इनके लिए अन्य क्रमकी खोज नहीं

### सत्यानन्दी-दीपिका

'यतो वा०' इत्यादि श्रुति प्रमाण है। जिस प्रकार साक्षात् अथवा परम्परासे समस्त कार्य ब्रह्मसे ही उत्पन्न होता है, उस प्रकार प्रलयमें भी साक्षात् अथवा परम्परासे ब्रह्ममें ही लय होता है ॥ १४ ॥

* बुद्धि, इन्द्रिय और मनके उत्पत्ति क्रमका विचार किया जाता है—भूतोंका उत्पत्तिक्रम इन्द्रियोंके उत्पत्तिक्रमसे विरुद्ध है कि नहीं और इन्द्रियाँ भौतिक हैं कि नहीं ? इस प्रकार संशय होता है। 'एतस्माज्जायते प्राणः' इस श्रुतिमें इन्द्रियोंका उत्पत्तिक्रम भूतोंके उत्पत्तिक्रमसे पूर्व है और

वैषामुत्पत्तिप्रलयौ भवत इति नैतयोः क्रमान्तरं मृग्यम्। भवति च भौतिकत्वे लिङ्गं करणानाम्—'अन्नमयं हि सोम्य मन आपोमयः प्राणस्तेजोमयी वाक्' (छा० ६।५।४ ) इत्येवंजातीयकम्। व्यपदेशोऽपि क्वचिद्भूतानां करणानां च ब्राह्मणपरिव्राजकन्यायेन नेतव्यः। अत त्वभौतिकानि करणानि,तथापि भूतोत्पत्तिक्रमो न करणैर्विशेष्यते-प्रथमं करणान्युत्पद्यन्ते चरमं भूतानि, प्रथमं वा भूतान्युत्पद्यन्ते चरमं वा करणानीति। आथर्वणे तु समाम्नायक्रममात्रं करणानां भूतानां च, न तत्रोत्पत्तिक्रम उच्यते। तथान्यत्रापि पृथगेव भूतक्रमात्करणक्रम आम्नायते—'प्रजापतिर्वा इदमग्र आसीत्स आत्मानमैक्षत स मनोऽसृजत तन्मन एवासीत्तदात्मानमैक्षत तद्वाचमसृजत' इत्यादिना। तस्मान्नास्ति भूतोत्पत्तिक्रमस्य भङ्गः ।१५।

( १० चराचरव्यपाश्रयाधिकरणम् सू० १६ )

## चराचरव्यपाश्रयस्तु स्यात्तद्व्यपदेशो भाक्तस्तद्भावभावित्वात् ॥ १६ ॥

पदच्छेद—चराचरव्यपाश्रयः, तु, स्यात्, तद्व्यपदेशः, भाक्तः, तद्भावभावित्वात्।

सूत्रार्थ—(तद्व्यपदेशः) जन्म और मरणका जो यह लौकिक व्यवहार है, (चराचरव्यपाश्रयः) वह स्थावर और जङ्गम देह विषयक मुख्य है और ( भाक्तः ) जीवमें गौण है, ( तद्भावभावित्वात् ) क्योंकि जन्म-मरणका व्यपदेश देहकी उत्पत्ति और नाशके अन्वय और व्यतिरेकका अनुसरण करता है। देहका प्रादुर्भाव होनेसे ही जातकर्म आदिका विधान है, अतः जीवके नित्यत्व प्रतिपादक शास्त्रका कोई विरोध नहीं है।

* स्तो जीवस्याप्युत्पत्तिप्रलयौ, जातो देवदत्तो मृतो देवदत्त इत्येवंजातीयकाल्लौकि-

---

करनी चाहिए। 'अन्नमयं हि सोम्य मन०' (हे सोम्य ! मन अन्नमय, प्राण जलमय और वाणी तेजोमयी है ) इस प्रकारका इन्द्रियोंके भौतिकत्वमें लिङ्ग है। कहींपर भूत और इन्द्रियोंका व्यपदेश ( शब्द प्रयोग ) भी ब्राह्मण-परिव्राजक न्यायसे ग्रहण करना चाहिए। यदि इन्द्रियाँ अभौतिक हैं, तो भी भूतोंका उत्पत्तिक्रम इन्द्रियोंसे पृथक् नहीं है—प्रथम इन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं अनन्तर भूत, अथवा प्रथम भूत उत्पन्न होते हैं पश्चात् इन्द्रियाँ। आथर्वणमें तो भूत और करणोंका केवल पाठक्रम है, वहाँ उत्पत्ति क्रम नहीं कहा है। इस प्रकार 'प्रजापतिर्वा इदमग्र आसीत्०' ( आरम्भमें यह प्रजापति था उसने अपने विषयमें ईक्षण किया, उसने मन की रचनाकी, वह मन ही था, उसने अपने विषयमें ईक्षण किया, उसने वाणी उत्पन्नकी ) इत्यादिसे अन्य स्थलोंमें भी करणक्रम भूतक्रमसे पृथक् ही कहा जाता है। इससे भूतोत्पत्तिक्रमका भङ्ग नहीं है ॥ १५ ॥

जीवके भी उत्पत्ति और प्रलय होते हैं, क्योंकि देवदत्त उत्पन्न हुआ, देवदत्त मर गया, इस

### सत्यानन्दी-दीपिका

'आत्मन आकाशः संभूतः' इस तैत्तिरीय श्रुतिमें आकाश आदि भूतोंकी उत्पत्तिक्रम पहले है। इस प्रकार इन्द्रियोंके उत्पत्तिक्रमसे भूतोंके उत्पत्ति और प्रलयक्रमका बाध होता है। किञ्च 'एतस्माज्जायते प्राणः' इस श्रुतिमें इन्द्रियोंकी उत्पत्ति भूतोंकी उत्पत्तिसे पृथक् होनेसे इन्द्रियाँ भौतिक भी नहीं है। अतः आथर्वण और तैत्तिरीय श्रुतियोंका परस्पर विरोध होनेसे श्रुतियोंका ब्रह्ममें समन्वय असिद्ध है। सिद्धान्तमें उत्पत्ति श्रुतियोंका विरोध न होनेपर उसका ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध है। सिद्धान्ती—न, अविशेषात्' आदिसे कहते हैं। 'एतस्माज्जायते प्राणः' इस श्रुतिमें भूतोंसे इन्द्रियोंका पृथक् ग्रहण ब्राह्मण-परिव्राजकन्यायसे गौण है ॥ १५ ॥

* पहले 'तत्त्वमसि' इस श्रुति वाक्यस्थ 'तत्' पद वाच्य कारणका निर्णय करनेके लिए भूत श्रुतियोंके परस्पर विरोधका परिहार किया गया है; अब पादकी समाप्ति पर्यन्त 'त्वम्' पदके अर्थकी

लोके प्रसिद्ध इति, यद्यप्येषा लोके प्रसिद्धिस्तथापि शास्त्रात्त्वत्रांशांशित्वमीशित्रीशितव्य-भावश्च निश्चीयते। निरतिशयोपाधिसंपन्नश्चेश्वरो निहीनोपाधिसंपन्नाञ्जीवान्प्रशास्तीति न किंचिद्विप्रतिषिध्यते ॥ ४५ ॥

अत्राह—ननु जीवस्येश्वरांशत्वाभ्युपगमे तदीयेन संसारदुःखोपभोगेनांशिन ईश्वरस्यापि दुःखित्वं स्यात्, यथा लोके हस्तपादाद्यन्यतमाङ्गगतेन दुःखेनाङ्गिनो देवदत्तस्य दुःखित्वं तद्वत्। ततश्च तत्प्राप्तानां महत्तरं दुःखं प्राप्नुयात्, अतो वरं पूर्वावस्थः संसार एवास्त्विति सम्यग्दर्शनानर्थक्यप्रसङ्गः स्यादिति, अत्रोच्यते—

**प्रकाशादिवन्नैवं परः ॥ ४६ ॥**

पदच्छेद—प्रकाशादिवत्, न, एवम्, परः।

सूत्रार्थ—जैसा जीवात्मा दुःखी होता है, ( एवम् ) वैसे ( परः ) परमात्मा (प्रकाशादिवत्) प्रकाश आदि समान ( न ) दुःखी नहीं होता।

यथा जीवः संसारदुःखमनुभवति, नैवं पर ईश्वरोऽनुभवतीति प्रतिजानीमहे। जीवो ह्यविद्यावेशवशाद्देहाद्यात्मभावमिव गत्वा तत्कृतेन दुःखेन दुःख्यहमित्यविद्यया कृतं दुःखोपभोगमभिमन्यते, नैवं परमेश्वरस्य देहाद्यात्मभावो दुःखाभिमानो वाऽस्ति। जीवस्याप्यविद्याकृतनामरूपनिर्वृत्तदेहेन्द्रियाद्युपाध्यविवेकभ्रमनिमित्त एव दुःखाभिमानो नतु पारमार्थिकोऽस्ति। यथा च स्वदेहगतदाहच्छेदादिनिमित्तं दुःखं तदभिमानभ्रा-

---

गीतामें भी जीवको ईश्वरका अंश स्मरण किया जाता है। इससे भी अंशत्वका अवगम ( ज्ञान ) होता है। जो यह कहा गया है कि स्वामी और सेवकमें ईशितृ और ईशितव्यभाव लोकमें प्रसिद्ध है। यद्यपि लोकमें ऐसी प्रसिद्धि है, तथापि यहाँ शास्त्रसे अंशांशित्व, ईशितृ और ईशितव्यभाव निश्चय किया जाता है। निरतिशय उपाधि सम्पन्न ईश्वर हीन उपाधि सम्पन्न जीवोंपर शासन करता है, इसमें कुछ भी विरुद्ध नहीं है। ॥ ४५ ॥

यहाँ कहते हैं—जैसे लोकमें हाथ, पैर आदिमें से किसी एक अङ्गगत दुःखसे अङ्गी देवदत्तको दुःख होता है, वैसे जीवको ईश्वरका अंश स्वीकार करनेपर उसके संसार दुःखके उपभोगसे अंशी ईश्वरको भी दुःख होगा। उससे उसे ( ब्रह्मको ) प्राप्त हुए जनोंको महान् दुःख ( समष्टि दुःख ) प्राप्त होगा। इसलिए पूर्वावस्था वाला संसार ही तो श्रेष्ठ है, इससे सम्यग्ज्ञानको निरर्थक प्रसङ्ग होगा। इसपर कहते हैं—

जैसे जीव संसारदुःखका अनुभव करता है, वैसे परमेश्वर अनुभव नहीं करता, ऐसी हम प्रतिज्ञा करते हैं। जीव अविद्याके आवेशके बलसे देह आदिमें आत्मभाव-सा प्राप्त कर तत्कृत दुःखसे 'मैं दुःखी हूँ' इस प्रकार अविद्याकृत दुःखके उपभोगका अभिमान करता है, वैसे परमात्माको देह आदिमें आत्मभाव अथवा दुःखाभिमान नहीं है। जीवका भी अविद्याकृत नाम रूपसे निर्वृत्त-संपादित देह, इन्द्रिय आदि उपाधिके अविवेक-भ्रमनिमित्तक ही दुःखाभिमान है पारमार्थिक नहीं है। जैसे अपने देहगत दाह छेदन आदि निमित्तक दुःखका उस देहके आत्माभिमानकी भ्रान्तिसे अनुभव करता

सत्यानन्दी-दीपिका

और शासक भाव भी औपाधिक ही है। इस विषयमें सुरेश्वराचार्यने भी कहा है—

ईशेशितव्यसम्बन्धः प्रत्यगज्ञानहेतुजः। सम्यग्ज्ञाने तमोध्वस्तावीश्वराणामपीश्वरः ॥

( ईश और ईशितव्यका सम्बन्ध प्रत्यगात्माके अज्ञान हेतुसे उत्पन्न होता है। सम्यग्ज्ञान होनेपर अज्ञान-तमके ध्वस्त होनेसे वह ईश्वरोंका भी ईश्वर है ) ॥ ४५ ॥

न्त्याऽनुभवति, तथा पुत्रमित्रादिगोचरमपि दुःखं तदभिमानभ्रान्त्यैवानुभवत्यहमेव पुत्रोऽहमेव मित्रमित्येवं स्नेहवशेन पुत्रमित्रादिष्वभिनिविशमानः। ततश्च निश्चितमेतदवगम्यते-मिथ्याभिमानभ्रमनिमित्त एव दुःखानुभव इति। व्यतिरेकदर्शनाच्चैवमवगम्यते, तथा हि–पुत्रमित्रादिमत्सु बहुषूपविष्टेषु तत्संबन्धाभिमानिष्वितरेषु च पुत्रो मृतो मित्रं मृतमित्येवमाद्युद्घोषिते येषामेव पुत्रमित्रादिमत्त्वाभिमानस्तेषामेव तन्निमित्तं दुःखमुत्पद्यते, नाभिमानहीनानां परिव्राजकादीनाम्। अतश्च लौकिकस्यापि पुंसः सम्यग्दर्शनार्थवत्त्वं दृष्टम्, किमुत विषयशून्यादात्मनोऽन्यद्वस्त्वन्तरमपश्यतो नित्यचैतन्यमात्रस्वरूपस्येति। तस्मान्नास्ति सम्यग्दर्शनानर्थक्यप्रसङ्गः। प्रकाशादिवदिति निदर्शनोपन्यासः—यथा प्रकाशः सौरश्चान्द्रमसो वा वियद्व्याप्यावतिष्ठमानोऽङ्गुल्याद्युपाधिसंबन्धात्तेष्वृजुवक्रादिभावं प्रतिपद्यमानेषु तत्तद्भावमिव प्रतिपद्यमानोऽपि न परमार्थतस्तद्भावं प्रतिपद्यते। यथा चाकाशो घटादिषु गच्छत्सु गच्छन्निव विभाव्यमानोपि न परमार्थतो गच्छति, यथा चोदशरावादिकम्पनात्तद्गते सूर्यप्रतिबिम्बे कम्पमानेऽपि न तद्वान्सूर्यः कम्पते, एवमविद्याप्रत्युपस्थापिते बुद्ध्याद्युपहिते जीवाख्येंऽशे दुःखायमानेऽपि न तद्वानीश्वरो दुःखायते। जीवस्यापि दुःखप्राप्तिरविद्यानिमित्तैवेत्युक्तम्। तथा चाविद्यानिमित्तजीवभावव्युदासेन ब्रह्मभावमेव जीवस्य प्रतिपादयन्ति वेदान्ताः–'तत्त्वमसि' इत्येवमाद्यः, तस्मान्नास्ति जैवेन दुःखेन परमात्मनो दुःखित्वप्रसङ्गः ॥ ४६ ॥

## स्मरन्ति च ॥ ४७ ॥

पदच्छेद—स्मरन्ति, च।

सूत्रार्थ—और जीव दुःखसे परमेश्वर दुःखी नहीं होता, इस विषयमें 'तत्र यः परमात्मा०' यह स्मृति भी है।

---

है, वैसे 'मैं ही पुत्र हूँ' 'मैं ही मित्र हूँ' इस प्रकार स्नेहवश पुत्र, मित्र आदिमें अभिनिवेश करता हुआ पुत्र, मित्र आदि विषयक दुःखका भी उनके अभिमान भ्रान्तिसे अनुभव करता है। उससे यह निश्चित अवगत होता कि मिथ्याभिमान भ्रम निमित्तक ही दुःखका अनुभव है और व्यतिरेक दर्शनसे भी ऐसा अवगत होता है। जैसे कि पुत्र, मित्र आदि परिवारवाले उनमें सम्बन्धके अभिमानी और उस सम्बन्ध अभिमान रहित बहुतोंके बैठे रहनेपर वहाँ 'पुत्र मरा, मित्र मरा' इत्यादि उद्घोषित होनेपर उन्हें ही तन्निमित्तक दुःख उत्पन्न होता है जिन्हें पुत्र, मित्र आदिमत्त्वका अभिमान है, उनके अभिमान रहित संन्यासी आदिको नही होता। इससे लौकिक पुरुषका भी सम्यग्दर्शन सार्थक देखा जाता है, तो विषय शून्य आत्मासे भिन्न वस्तुको न देखनेवाले, नित्य चैतन्यमात्र स्वरूपमें स्थित पुरुषके विषयमें कहना ही क्या है, इसलिए सम्यग्दर्शनका अनर्थक प्रसङ्ग नहीं है। 'प्रकाश आदिके समान' यह दृष्टान्तका उपन्यास है—जैसे सूर्य अथवा चन्द्रमाका प्रकाश आकाशको व्याप्तकर अवस्थित होता हुआ अङ्गुलि आदि उपाधिके सम्बन्धसे उनमें ऋजु, वक्रभाव प्राप्त होनेपर तत् तत् भाव-सा प्राप्त होता हुआ भी परमार्थसे तद्भावको प्राप्त नहीं होता, अथवा जैसे घट आदिके चलते होनेपर चलता हुआ-सा प्रतीयमान भी आकाश परमार्थसे नहीं चलता, अथवा जैसे जलपात्र आदिके कम्पनसे तद्गत सूर्य प्रतिबिम्बके काँपनेपर भी उस प्रतिबिम्बवाला सूर्य नहीं काँपता है, वैसे अविद्यासे प्रत्युपस्थापित बुद्धि आदिसे उपहित जीव नामक अंशके दुःखित-सा होनेपर भी उस अंशवाला ईश्वर दुःखी नहीं होता। जीवकी दुःखप्राप्ति भी अविद्या निमित्तक ही है, ऐसा कहा जा चुका है। इस प्रकार 'तत्त्वमसि' इत्यादि वेदान्त अविद्यानिमित्तक जीवभावका निरसन कर जीवके ब्रह्मभावका ही प्रतिपादन करते हैं। इसलिए जीव सम्बन्धी दुःखसे परमात्मामें दुःखित्व प्रसङ्ग नहीं है ॥ ४६ ॥

* स्मरन्ति च व्यासादयो-यथा जैवेन दुःखेन न परमात्मा दुःखायत इति। 'तत्र यः परमात्मा हि स नित्यो निर्गुणः स्मृतः। न लिप्यते फलैश्चापि पद्मपत्रमिवाम्भसा॥ कर्मात्मा त्वपरो योऽसौ मोक्षबन्धैः स युज्यते। स सप्तदशकेनापि राशिना युज्यते पुनः॥' इति। चशब्दात्समामनन्ति चेति वाक्यशेषः। 'तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति' (श्वे० ४।६) इति। 'एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा न लिप्यते लोकदुःखेन बाह्यः' (कठ० ५।११) इति। च ॥४७॥

अत्राह—यदि तर्ह्येक एव सर्वेषां भूतानामन्तरात्मा स्यात्कथमनुज्ञापरिहारौ स्यातां लौकिकौ वैदिकौ चेति? ननु चांशो जीव ईश्वरस्येत्युक्तम्। तद्भेदाच्चानुज्ञापरिहारौ तदाश्रयावव्यतिकीर्णावुपपद्येते, किमत्र चोद्यत इति? उच्यते-नैतदेवम्, अनंशत्वमपि हि जीवस्याभेदवादिन्यः श्रुतयः प्रतिपादयन्ति–'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' (तै० २।६।१), 'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' (बृह०३।७।२३), 'मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति' (बृह०४।४।१९) 'तत्त्वमसि' (छा० ६।८।७) अहं ब्रह्मास्मि' (बृह० १।४।१०) इत्येवंजातीयकाः। ननु भेदाभेदावगमाभ्यामंशत्वं सिद्ध्यतीत्युक्तम्। स्यादेतदेवम्-यद्युभावपि भेदाभेदौ प्रतिपिपादयिषितौ स्याताम्, अभेद एव त्वत्र प्रतिपिपादयिषितः, ब्रह्मात्मत्वप्रतिपत्तौ पुरुषार्थसिद्धेः। स्वभावप्राप्तस्तु भेदोऽनूद्यते। नच निरवयवस्य ब्रह्मणो मुख्योंऽशो जीवः संभवतीत्युक्तम्। तस्मात्पर एवैकः सर्वेषां भूतानामन्तरात्मा जीवभावेनावस्थित इत्यतो वक्तव्याऽनुज्ञापरिहारोपपत्तिः। तां ब्रूमः—

---

'तत्र यः परमात्मा०' ( उन दोनोंमें जो परमात्मा है वह नित्य निर्गुण कहा गया है, जैसे कमलपत्र जलसे लिप्त नहीं होता, वैसे वह कर्मफलोंसे लिप्त नहीं होता है। और जो अन्य कर्मात्मा ( जीवात्मा ) है वह बन्ध और मोक्षसे युक्त होता है, वह इस सतरह राशिसे पुनः युक्त होता है ) इस प्रकार व्यास आदि कहते हैं कि जीव सम्बन्धी दुःखसे परमात्मा दुःखी नहीं होता है। 'च' शब्दसे 'समामनन्ति' ( और श्रुतियाँ कहती हैं ) ऐसा वाक्यशेष है। 'तयोरन्यः०' (उनमें एक उसके स्वादिष्ट फलोंको भोगता है और दूसरा उन्हें न भोगता हुआ देखता रहता है ) 'एकस्तथा०' ( उसीप्रकार सम्पूर्ण भूतोंका एक ही अन्तरात्मा संसारके दुःखसे लिप्त नहीं होता, किन्तु उससे बाहर रहता है ) ऐसी श्रुतियाँ हैं ॥ ४७ ॥

इसपर हम कहते हैं—यदि एक ही सब भूतोंका अन्तरात्मा हो तो लौकिक और वैदिक विधि और निषेध कैसे होंगे? परन्तु ऐसा कहा जा चुका है कि जीव ईश्वरका अंश है। जीव और ईश्वरमें भेद होनेसे तदाश्रय अनुज्ञा ( विधि ) और परिहार ( प्रतिषेध ) असंकर होकर उपपन्न होंगे, तो यहाँ शङ्का किस प्रकार करते हो? कहते हैं—यह ऐसा नहीं है, क्योंकि 'तत्सृष्ट्वा०' ( उसे उत्पन्न कर उसमें ही अनुप्रवेश किया ) 'नान्यो०' ( उससे अन्य द्रष्टा नहीं है ) 'मृत्योः स०' ( जो इसमें नाना-सा देखता है वह मृत्युसे मृत्युको प्राप्त होता है ) 'तत्त्वमसि' 'अहंब्रह्मास्मि' इसप्रकारकी अभेद प्रतिपादक श्रुतियाँ जीवको अनंश प्रतिपादित करती हैं। परन्तु भेद और अभेदके अवगमसे अंशत्व सिद्ध होता है, ऐसा कहा गया है। यह ऐसा होता यदि भेद और अभेद दोनोंका प्रतिपादन करना इष्ट होता, परन्तु अभेद ही यहाँ प्रतिपादित करना अभीष्ट है, क्योंकि ब्रह्मात्मत्व प्रतिपत्ति होनेपर पुरुषार्थकी सिद्धि है। अविद्याकृत भेदका तो केवल अनुवाद किया जाता है और यह भी कहा जा चुका है कि निरवयव ब्रह्मका मुख्य अंश जीव नहीं हो सकता। इसलिए एक परमात्मा ही सब भूतोंका अन्तरात्मा जीवरूपसे

सत्यानन्दी-दीपिका

बुद्धिकर्मेन्द्रियप्राणपञ्चकैर्मनसा धिया। शरीरं सप्तदशभिः सूक्ष्मं तल्लिङ्गमुच्यते ॥ पञ्चदशी १–२३।

* पाँच ज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच प्रणा, मन और बुद्धि इस सतरह तत्त्वोंके समुदायको प्राप्त करना बन्ध है और ज्ञानद्वारा उनसे मुक्त होना मोक्ष है। यह जीवमें होता है, किन्तु नित्यमुक्त परमात्मामें नहीं ॥ ४७ ॥

## अनुज्ञापरिहारौ देहसंबन्धाज्ज्योतिरादिवत् ॥ ४८ ॥

**पदच्छेद**—अनुज्ञापरिहारौ, देहसम्बन्धात्, ज्योतिरादिवत् ।

**सूत्रार्थ**—(अनुज्ञापरिहारौ) 'मित्रं सेव्यम्' 'शत्रुः परिहर्तव्यः' इस प्रकार अनुज्ञा और परिहार एक आत्मामें भी ( देहसम्बन्धात् ) ) देहके साथ तादात्म्य सम्बन्धसे उपपन्न हैं, ( ज्योतिरादिवत् ) जैसे अग्निके एक होनेपर भी श्मशानकी अग्नि परिहरणीय है अन्य नहीं ।

* 'ऋतौ भार्यामुपेयात्' इत्यनुज्ञा, 'गुर्वङ्गनां नोपगच्छेत्' इति परिहारः, तथा 'अग्नीषोमीयं पशुं संज्ञपयेत्' इत्यनुज्ञा, 'न हिंस्यात्सर्वा भूतानि' इति परिहारः, एवं लोकेऽपि मित्रमुपसेवितव्यमित्यनुज्ञा, शत्रुः परिहर्तव्य इति परिहारः, एवंप्रकारावनुज्ञापरिहारावेकत्वेऽप्यात्मनो देहसंबन्धात्स्याताम् । देहैः संबन्धो देहसंबन्धः । कः पुनर्देहसंबन्धः ? देहादिरयं संघातोऽहमेवेत्यात्मनि विपरीतप्रत्ययोत्पत्तिः । दृष्टा च सा सर्वप्राणिनामहं गच्छाम्यहमागच्छाम्यहमन्धोऽहमनन्धोऽहं मूढोऽहममूढ इतीत्येवमात्मिका । न ह्यस्याः सम्यग्दर्शनादन्यन्निवारकमस्ति । प्राक्तु सम्यग्दर्शनात्प्रततैषा भ्रान्तिः सर्वजन्तुषु । तदेवमविद्यानिमित्तदेहाद्युपाधिसंबन्धकृताद्विशेषादैकात्म्याभ्युपगमेऽप्यनुज्ञापरिहाराववकल्प्येते । सम्यग्दर्शिनस्तर्ह्यनुज्ञापरिहारानर्थक्यं प्राप्तम् । न, तस्य कृतार्थत्वान्नियोज्यत्वानुपपत्तेः । हेयोपादेययोर्हि नियोज्यो नियोक्तव्यः स्यात् । आत्मनस्त्वतिरिक्तं हेयमुपादेयं वा वस्त्वपश्यन्कथं नियुज्येत ? न चात्मात्मन्येव नियोज्यः स्यात् । शरीरव्यतिरेकदर्शिन

---

अवस्थित है, इससे अनुज्ञा और परिहारकी उपपत्ति कहनी चाहिए ? उसको हम कहते हैं—

'ऋतौ भार्यामुपेयात्' (मासिक धर्मकी शुद्धिके अनन्तर स्त्रीके साथ गृहस्थ करना चाहिए )यह विधि है और 'गुर्वङ्गनां०' (गुरु पत्नीके साथ प्रसङ्ग नहीं करना चाहिए) यह निषेध है । 'अग्नीषोमीयं०' ( अग्नीषोमीय पशुका वध करना चाहिए ) यह विधि है और 'न हिंस्यात्०' (किसी भी प्राणीकी हिंसा नहीं करनी चाहिए ) यह निषेध है । इस प्रकार लोकमें भी 'मित्रमुपसेवितव्यम्' ( मित्रका उपसेवन करना चाहिए ) यह विधि है और 'शत्रुःपरिहर्तव्यः' (शत्रुका त्याग करना चाहिए) यह निषेध है । इस प्रकारके विधि और प्रतिषेध आत्माके एक होनेपर भी देहके सम्बन्धसे होंगे । देहोंके साथ सम्बन्ध देह सम्बन्ध है । परन्तु देहसम्बन्ध क्या है ? यह देहादि संघात 'मैं ही हूँ' इस प्रकार आत्मामें विपरीत प्रत्ययकी उत्पत्ति । वह 'मैं जाता हूँ, मैं आता हूँ, मैं अन्ध हूँ, मैं अन्ध नहीं हूँ, मैं मूढ हूँ, मैं मूढ नहीं हूँ, इस रूपसे सब प्राणियोंमें देखी जाती है । इसका सम्यग्दर्शनसे भिन्न निवारक नहीं है । तत्त्वज्ञानके पूर्व यह भ्रान्ति सब प्राणियोंमें सन्तत ( निरन्तर ) है । इस कारण अविद्या निमित्त देह आदि उपाधिके सम्बन्धसे किये गये विशेष ( भेद ) से एकात्मत्व स्वीकार करनेपर भी विधि और प्रतिषेध हो सकते हैं । तब सम्यग्दर्शीके विधि और प्रतिषेध व्यर्थ हो जायँगे । नहीं, क्योंकि वह कृतार्थ होनेसे नियोज्य नहीं हो सकता है, इसलिए हेय और उपादेयमें ही नियोज्य नियुक्त करने योग्य होता है । परन्तु आत्मासे भिन्न हेय और उपादेय वस्तुको न देखता हुआ वह कैसे नियुक्त होगा ? और आत्मा अपनेमें ही नियोज्य नहीं होता । यदि कहो कि शरीरसे पृथक् अपनेको जाननेवाला ही नियोज्य है,

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यहाँ 'इदं मया कर्तव्यम्'(यह मुझे करना चाहिए)ऐसी बुद्धि जिसमें हो वह नियोज्य कहा जाता है । भ्रान्तिके अभावकाल ( सुषुप्ति ) में जब अज्ञानी भी नियोज्य नहीं है, तब आत्मवित्के विषयमें तो फिर कहना ही क्या है । अनात्मामें आत्माभिमान ही तो प्रवर्तक है, वह तत्त्ववित्का आत्मज्ञानसे निवृत्त हो जाता है, अतः वह किससे भी प्रवृत्त्य नहीं है । जैसे–'क्रव्यात्-क्रव्यं मांसमत्ति इति क्रव्यात् अग्निः'

एव नियोक्तत्वमिति चेत्—न, तत्संहतत्वाभिमानात्। सत्यं व्यतिरेकदर्शिनो नियोज्यत्वं तथापिव्योमादिवद्देहाद्यसंहतत्वमपश्यत एवात्मनो नियोज्यत्वाभिमानः। नहि देहाद्यसंहतत्वदर्शिनः कस्यचिदपि नियोगो दृष्टः, किमुतैकात्म्यदर्शिनः। नच नियोगाभावात्सम्यग्दर्शिनो यथेष्टचेष्टाप्रसङ्गः। सर्वत्राभिमानस्यैव प्रवर्तकत्वादभिमानाभावाच्च सम्यग्दर्शिनः। तस्माद्देहसंबन्धादेवानुज्ञापरिहारौ, ज्योतिरादिवत्। यथा ज्योतिष एकत्वेऽप्यग्निः क्रव्यात्परिह्रियते, नेतरः। यथा च प्रकाश एकस्यापि सवितुरमेध्यदेशसंबद्धः परिह्रियते, नेतरः शुचिभूमिष्ठः। तथा भौमाः प्रदेशा वज्रवैडूर्यादय उपादीयन्ते, भौमा अपि सन्तो नरकलेवरादयः परिह्रियन्ते। तथा मूत्रपुरीषं गवां पवित्रतया परिगृह्यते तदेव जात्यन्तरे परिवर्ज्यते, तद्वत् ॥४८॥

## असंततेश्चाव्यतिकरः ॥ ४९ ॥

पदच्छेद—असन्ततेः, च, अव्यतिकरः।

सूत्रार्थ—( च ) परन्तु ( असन्ततेः ) जीवात्माका सब शरीरोंके साथ सम्बन्ध न होनेसे ( अव्यतिकरः ) कर्मफलका संकर नहीं होगा।

* स्यातां नामनुज्ञापरिहारावेकस्याप्यात्मनो देहविशेषयोगात्। यस्त्वयं कर्मफलसंबन्धः स चैकात्म्याभ्युपगमे व्यतिकीर्येत स्वाम्येकत्वादिति चेत्—नैतदेवम्, असंततेः। नहि कर्तुर्भोक्तुश्चात्मनः संततः सर्वैः शरीरैः संबन्धोऽस्ति। उपाधितन्त्रो हि जीव इत्युक्तम्। उपाध्यसंतानाच्च नास्ति जीवसंतानः। ततश्च कर्मव्यतिकरः फलव्यतिकरो वा न भविष्यति ॥ ४९ ॥

---

तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि देह आदि संघातमें अभिमान वाला है। यद्यपि यह ठीक है कि देह आदि संघातसे भिन्न अपनेको जाननेवाला नियोज्य है, तथापि आकाश आदिके समान देह आदिसे असंहत अपनेको न जाननेवालेमें नियोज्यत्व अभिमान है। देह आदिसे असंहतत्व देखनेवाले किसीका भी नियोग नहीं देखा गया है, तब आत्मैकत्वदर्शीके विषयमें तो कहना ही क्या है। नियोगके न होनेसे सम्यग्दर्शीमें यथेष्ट चेष्टाका प्रसङ्ग भी नहीं है, क्योंकि सर्वत्र अभिमान ही प्रवर्तक है सम्यग्दर्शीमें अभिमान नहीं है। अतः देहके सम्बन्धसे ही ज्योति आदिके समान विधि और निषेध हैं। जैसे ज्योति एक होनेपर भी क्रव्यात् अग्नि ( श्मशानकी अग्नि ) का परिहार किया जाता है, अन्यका नहीं। अथवा जैसे एक सूर्यका भी अपवित्र देश सम्बद्ध प्रकाश परिहृत होता है अन्य पवित्र भूमिस्थ प्रकाश परिहृत नहीं होता। और वज्र, वैडूर्य आदि भूमि प्रदेशोंका उपादान (ग्रहण) होता है, परन्तु नरकलेवर आदि भौम होते हुए भी परिहृत होते हैं। और जैसे गौका मूत्र और गोबर पवित्ररूपसे गृहीत होते हैं, वे ही अन्य जातिके त्याग किये जाते हैं। ऐसा यहाँ प्रकरणमें भी समझना चाहिए।४८।

आत्माके एक होनेपर भी देह विशेष सम्बन्धसे विधि और निषेध होंगे। परन्तु जो यह कर्मफल सम्बन्ध है उसका एक आत्माके स्वीकार करनेमें संकर हो जायगा, क्योंकि स्वामी एक है। ऐसा यदि कहो तो यह ऐसा नहीं हैं, क्योंकि असन्तति है। कर्ता भोक्ता आत्माका सब शरीरोंके साथ सन्तत सम्बन्ध नहीं है। यह कहा जा चुका है कि जीव उपाधिके अधीन है। उपाधिके सन्तत न

### सत्यानन्दी-दीपिका

श्मशान अग्निका परिहार किया जाता है अन्यका नहीं, वैसे आत्मा एक होनेपर भी उपाधिके सम्बन्धसे अनुज्ञा और परिहारके योग्य होता है और उपाधि रहित होनेसे वह अनुज्ञा और परिहारसे मुक्त हो जाता है ॥ ४८ ॥

* तद्गुणसारत्वात्' (ब्र० सू० २।३।३०) इस सूत्रसे बुद्धि उपहित आत्माको ही कर्ता भोक्ता स्थापित किया गया है। देह भेदसे बुद्धि भेद, बुद्धि भेदसे कर्ता भोक्ताका भी भेद माना गया है।

## आभास एव च ॥ ५० ॥

पदच्छेद—आभासः, एव, च ।

सूत्रार्थ—( च ) और ( आभास एव ) जीव परमात्माका अभास ही है, अतः कर्म अथवा कर्मफलका संकर नहीं है ।

* आभास एव चैष जीवः परस्यात्मनो जलसूर्यकादिवत्प्रतिपत्तव्यः । न स एव साक्षात् । नापि वस्त्वन्तरम् । अतश्च यथा नैकस्मिञ्जलसूर्यके कम्पमाने जलसूर्यकान्तरं कम्पते,एवं नैकस्मिञ्जीवे कर्मफलसंबन्धिनि जीवान्तरस्य तत्संबन्धः । एवमप्यव्यतिकर एव कर्मफलयोः । आभासस्य चाविद्याकृतत्वात्तदाश्रयस्य संसारस्याविद्याकृतत्वोपपत्तिरिति, तद्व्युदासेन च पारमार्थिकस्य ब्रह्मात्मभावस्योपदेशोपपत्तिः । येषां तु बहव आत्मनस्ते च सर्वे सर्वगतास्तेषामेवैष व्यतिकरः प्राप्नोति । कथम् ? बहवो विभवश्चात्मानश्चैतन्यमात्रस्वरूपा निर्गुणा निरतिशयाश्च । तदर्थं साधारणं प्रधानं तन्निमित्तैषां भोगापवर्गसिद्धिरिति सांख्याः । सति बहुत्वे विभुत्वे च घटकुड्यादिसमाना द्रव्यमात्रस्वरूपाः स्वतोऽचेतना आत्मानस्तदुपकरणानि चाणूनि मनांस्यचेतनानि । तत्रात्मद्रव्याणां मनोद्रव्याणां च संयोगान्नवेच्छादयो वैशेषिका आत्मगुणा उत्पद्यन्ते । ते चाव्यतिकरेण प्रत्येकमात्मसु समवयन्ति स संसारः । तेषां नवानामात्मगुणानामत्यन्तानुत्पादो मोक्ष इति काणादाः । तत्र सांख्यानां

---

होनेसे जीव भी सन्तत नहीं है । उससे कर्म संकर अथवा फलसंकर नहीं होगा ॥ ४९ ॥

जल गत सूर्य प्रतिबिम्ब आदिके समान यह जीव परमात्माका आभास-प्रतिबिम्ब ही समझना चाहिए । वह साक्षात् परमात्मा ही नहीं है और अन्य वस्तु भी नहीं है, इससे जैसे एक जलसूर्यक ( जलगत सूर्य प्रतिबिम्ब ) के काँपनेपर अन्य जलसूर्यक नहीं काँपता है, वैसे ही एक जीव कर्मफल सम्बन्धी होनेपर अन्य जीवका उस ( कर्मफल ) के साथ सम्बन्ध नहीं होता । इस प्रकार भी कर्म और फलका असंकर ही है और आभास अविद्याकृत होनेसे उसके आश्रित संसारमें भी अविद्याकृतत्व उपपन्न है उसके निराकरणसे पारमार्थिक ब्रह्मात्मभावका उपदेश उपपन्न होता है। परन्तु जिनके मतमें आत्मा अनेक हैं और वे सब सर्वगत ( व्यापक ) हैं उनके मतमें ही यह संकर प्राप्त होता है । किस प्रकार ? आत्मा बहुत, विभु, चैतन्यमात्र स्वरूप, निर्गुण और निरतिशय हैं, उनके लिए प्रधान साधारण है, तन्निमित्तक उनका भोग और अपवर्ग सिद्ध होता है, ऐसा सांख्य मानते हैं । आत्मा अनेक और विभू होनेपर घट, कोठरी आदिके समान द्रव्यमात्र स्वरूप, स्वतः आत्मा अचेतन है और उनके उपकरण मन अणु और अचेतन हैं । उनमें आत्मद्रव्य और मनोद्रव्यके संयोगसे इच्छा आदि नौ आत्माके विशेष गुण उत्पन्न होते हैं । वे संकरके विना प्रत्येक आत्मामें समवायसम्बन्धसे रहते हैं वह संसार है, और उन नौ आत्मगुणोंकी अत्यन्त अनुत्पत्ति मोक्ष है, ऐसा काणाद मानते हैं ।

### सत्यानन्दी-दीपिका

एक बुद्धिका दूसरे शरीरके साथ सम्बन्ध न होनेसे तदुपहितका भी सम्बन्ध नहीं है, अतः शरीर भेदसे जीवका भेद होनेपर कर्म अथवा कर्मफलका संकर नहीं होगा ॥ ४९ ॥

* जैसे घटाकाश घट उपाधिसे महाकाशका अंश-सा है, वैसे जीव बुद्धि उपाधिसे परमात्माका अंश-सा है, यह कहा जा चुका है । परन्तु इस अवच्छेदवादमें अरुचि प्रदर्शित करनेके लिए 'एव' और 'एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च ॥' ( क० २।२।९) इत्यादि श्रुति सिद्ध प्रतिबिम्बवादको सूचित करनेके लिए भगवान् सूत्रकारने 'आभास एव च' इस सूत्रमें 'आभास' पद दिया है । अनुपहित परमात्मा जीव नहीं हो सकता है, क्योंकि उपाधिका अनुभव होता है और जीव

तावच्चैतन्यस्वरूपत्वात्सर्वात्मनां संनिधानाद्यविशेषाच्चैकस्य सुखदुःखसंबन्धे सर्वेषां सुखदुःखसंबन्धः प्राप्नोति। स्यादेतत्—प्रधानप्रवृत्तेः पुरुषकैवल्यार्थत्वाद् व्यवस्था भविष्यति। अन्यथा हि स्वविभूतिख्यापनार्था प्रधानप्रवृत्तिः स्यात्। तथा चानिर्मोक्षः प्रसज्येतेति। नैतत्सारम्, नह्यभिलषितसिद्धिनिबन्धना व्यवस्था शक्या विज्ञातुम्। उपपत्त्या तु कयाचिद्व्यवस्थोच्येत। असत्यां पुनरुपपत्तौ कामं मा भूदभिलषितं पुरुषकैवल्यम्, प्राप्नोति तु व्यवस्थाहेत्वभावाद्व्यतिकरः। काणादानामपि यदैकेनात्मना मनः संयुज्यते, तदाऽऽत्मान्तरैरपि नान्तरीयकः संयोगः स्यात्संनिधानाद्यविशेषात्। ततश्च हेत्वविशेषात्फलाविशेष इत्येकस्यात्मनः सुखदुःखयोगे सर्वात्मनामपि समानं सुखदुःखित्वं प्रसज्येत ॥ ५० ॥

स्यादेतत्—अदृष्टनिमित्तो नियमो भविष्यतीति। नेत्याह—

**अदृष्टानियमात् ॥ ५१ ॥**

सूत्रार्थ—अदृष्टके नियम न होनेसे कर्मफलका संकर ही है।

बहुष्वात्मस्वाकाशवत्सर्वगतेषु प्रतिशरीरं बाह्याभ्यन्तराविशेषेण संनिहितेषु मनोवाक्कायैर्धर्माधर्मलक्षणमदृष्टमुपार्ज्यते। सांख्यानां तावत्तदनात्मसमवायि प्रधानवर्ति

---

उनमें सांख्योंके मतमें चैतन्यस्वरूप होनेसे सब आत्माओंके संनिधान आदिके अविशेष होनेके कारण एक आत्माके सुख दुःखके साथ सम्बन्ध होनेपर सबको सुख दुःखका सम्बन्ध प्राप्त होता है। ऐसा ही हो, परन्तु प्रधानकी प्रवृत्ति पुरुषके कैवल्यके लिए होनेसे [ सुख-दुःखकी ] व्यवस्था हो जायगी अन्यथा प्रधानकी प्रवृत्ति अपनी विभूति प्रसिद्धिके लिए होगी, तो इससे मोक्षाभाव प्रसक्त होगा। यह युक्त नहीं है, क्योंकि अभिलषित सिद्धिके अधीन व्यवस्था अवगत नहीं हो सकती, यदि कहो कि किसी उपपत्तिसे व्यवस्था हो जायगी, तो उपपत्तिके न होनेपर यथेष्ट अभिलषित पुरुष कैवल्य नहीं होगा, अपितु व्यवस्थाका हेतु न होनेसे संकर प्राप्त होता है। कणाद अनुयायियोंके मतमें भी जब एक आत्माके साथ मनका संयोग होता है, तब अन्य आत्माओंके साथ भी अवश्य संयोग होगा, क्योंकि संनिधान आदि समान हैं। उससे हेतु ( मन संयोग ) के अविशेष होनेसे फल भी अविशेष ( समान ) होगा, तो इस प्रकार एक आत्मामें सुख-दुःखका सम्बन्ध होनेपर सब आत्माओंमें भी समान सुख दुःख प्रसक्त होंगे ॥ ५० ॥

यह हो कि अदृष्ट निमित्तक नियम हो जायगा, इसपर कहते हैं कि ऐसा नहीं—

आकाशके समान सर्वगत प्रत्येक शरीरमें अन्तर बाहर समानरूपसे संनिहित अनेक आत्माओंमें मन, वाणी और शरीर द्वारा धर्माधर्मरूप अदृष्ट उपार्जन किया जाता है। सांख्योंके मतमें वह अदृष्ट अनात्मसमवायी प्रधानवर्ती है। प्रधानके साधारण होनेसे प्रत्येक आत्मामें वह सुख दुःखके उपभोगका

## सत्यानन्दी-दीपिका

परमात्मासे भिन्न भी नहीं है, क्योंकि 'स एष इह प्रविष्टः' ( बृह० १।४।७ ) इत्यादि अभेद प्रतिपादक श्रुतिसे विरोध होता है, अतः अविद्या, तत्कार्य बुद्धिमें परमात्माका प्रतिबिम्ब ही जीव है। वैशेषिक मतमें आत्मा अनेक जड़ और द्रव्य हैं, और मन जड़ अनेक और द्रव्य हैं। उन दोनोंके संयोगसे आत्मामें बुद्धि (ज्ञान) इच्छा, प्रयत्न, सुख, दुःख, द्वेष, धर्म, अधर्म और भावना नामका संस्कार ये नौ विशेष गुण उत्पन्न होते हैं। इनसे आत्माको संसार होता है। जब सब पदार्थोंका तत्त्वज्ञान होता है तो पुनः ये गुण उत्पन्न नहीं होते यही आत्माका मोक्ष है अर्थात् इनके मतमें श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, रसना, घ्राण और मन ये छः इन्द्रियाँ, छः उनके विषय, छः विषयोंके ज्ञान, सुख, दुःख और शरीर, इस प्रकार इक्कीस दुःखोंका ध्वंसरूप मोक्ष है उनके मतमें भी आत्मा सर्वगत होनेसे कर्मफलका संकर प्राप्त होता है ॥५०॥

प्रधानसाधारण्यान्न प्रत्यात्मं सुखदुःखोपभोगस्य नियामकमुपपद्यते। काणादानामपि पूर्ववत्साधारणेनात्ममनःसंयोगेन निर्वर्तितस्यादृष्टस्याप्यस्यैवात्मन इदमदृष्टमिति नियमे हेत्वभावादेष एव दोषः ॥ ५१ ॥

स्यादेतत्—अहमिदं फलं प्राप्नवानीदं परिहराणीत्थं प्रयतानि इत्थं करवाणीत्येवंविधा अभिसंध्यादयः प्रत्यात्मं प्रवर्तमाना अदृष्टस्यात्मनां च स्वस्वामिभावं नियंस्यन्तीति। नेत्याह—

## अभिसंध्यादिष्वपि चैवम् ॥ ५२ ॥

पदच्छेद—अभिसन्ध्यादिषु, च, एवम्।

सूत्रार्थ—( अभिसन्ध्यादिष्वपि ) संकल्प आदिमें भी ( चैवम् ) अदृष्टका नियामकत्व नहीं है, अत: पूर्वोक्त दोष वैसे ही है।

अभिसंध्यादीनामपि साधारणेनैवात्ममनः संयोगेन सर्वात्मसंनिधौ क्रियमाणानां नियमहेतुत्वानुपपत्तेरुक्तदोषानुषङ्ग एव ॥ ५२ ॥

## प्रदेशादिति चेन्नान्तर्भावात् ॥ ५३ ॥

पदच्छेद—प्रदेशात्, इति, चेत्, न, अन्तर्भावात्।

सूत्रार्थ—( प्रदेशात् ) आत्माओंके विभु होनेपर भी शरीरावच्छिन्न आत्मप्रदेशमें मन संयोग हो, उसी आत्मप्रदेशसे संकल्प आदिका नियम होगा, ( इति चेन्न ) ऐसा नहीं, ( अन्तर्भावात् ) क्योंकि सब शरीरोंमें उन आत्माओंका अन्तर्भाव है, अत: उक्त दोष ज्योंका त्यों है।

अथोच्येत—विभुत्वेऽप्यात्मनः शरीरप्रतिष्ठेन मनसा संयोगः शरीरावच्छिन्न एवात्मप्रदेशे भविष्यति, अतः प्रदेशकृता व्यवस्थाऽभिसंध्यादीनामदृष्टस्य सुखदुःखयोश्च भविष्यतीति। तदपि नोपपद्यते, कस्मात्? अन्तर्भावात्। विभुत्वाविशेषाद्धि सर्व एवात्मानः सर्वशरीरेष्वन्तर्भवन्ति। तत्र न वैशेषिकैः शरीरावच्छिन्नोऽप्यात्मनः प्रदेशः कल्पयितुं शक्यः। कल्प्यमानोऽप्ययं निष्प्रदेशस्यात्मनः प्रदेशः काल्पनिकत्वादेव न पारमार्थिकं कार्यं नियन्तुं शक्नोति। शरीरमपि सर्वात्मसंनिधावुत्पद्यमानमस्यैवात्मनो नेतरेषामिति न नियन्तुं शक्यम्।

---

नियामक उपपन्न नहीं होता। काणादोंके मतमें भी पूर्वके समान साधारण आत्मा और मनके संयोगसे संपादित अदृष्टके 'यह अदृष्ट इसी आत्माका है' इस नियममें हेतुके न होनेसे यही दोष है ॥ ५१ ॥

ऐसा हो, परन्तु 'मैं इस फलको प्राप्त करूँ, इसका परिहार करूँ, इसप्रकार प्रयत्नकर ऐसा करूँ' इसप्रकारके संकल्प आदि प्रत्येकमें प्रवर्तमान होते हुए अदृष्ट और आत्माके स्वस्वमिभावका नियमन करेंगे। नहीं, ऐसा कहते हैं—

साधारण आत्ममन संयोगसे सम्पूर्ण आत्माओंकी संनिधिमें उत्पन्न किये हुए संकल्प आदिमें भी नियमका हेतुत्व नहीं हो सकता, अतः उक्त-अनियम दोष तदवस्थ ही है ॥ ५२ ॥

यदि ऐसा कहा जाय कि आत्माके विभू होनेपर भी शरीरमें स्थित मनके साथ उसका संयोग शरीरावच्छिन्न आत्मप्रदेशमें ही होगा, इससे संकल्प आदिकी, अदृष्टकी, सुख दुःखकी प्रदेशकृत व्यवस्था होगी, वह भी उपपन्न नहीं है, किससे? इससे कि उनका अन्तर्माव है। सब आत्माओंका विभूत्व समान होनेसे सब शरीरोंमें अन्तर्भाव है। इसप्रकार सब आत्माओंका समस्त शरीरोंमें अन्तर्भाव होनेपर वैशेषिक लोग शरीरावच्छिन्न प्रदेशकी भी आत्मामें कल्पना नहीं कर सकते। निष्प्रदेश-निरवयव आत्मामें कल्पित किया हुआ यह प्रदेश भी काल्पनिक होनेसे पारमार्थिक कार्यके नियमन करनेमें समर्थ नहीं हो सकता। सब आत्माओंकी संनिधिमें उत्पन्न हुआ शरीर भी इसी आत्माका है अन्योंका नहीं है, ऐसा नियम नहीं किया जा सकता। प्रदेश विशेष स्वीकार करनेपर भी समान सुख दुःखके भागी दो आत्माओंका

प्रदेशविशेषाभ्युपगमेऽपि च द्वयोरात्मनोः समानसुखदुःखभाजोः कदाचिदेकेनैव तावच्छरीरेणोपभोगसिद्धिः स्यात्, समानप्रदेशस्यापि द्वयोरात्मनोरदृष्टस्य संभवात् । तथा हि—देवदत्तो यस्मिन्प्रदेशे सुखदुःखमन्वभूत्तस्मात्प्रदेशादपक्रान्ते तच्छरीरे यज्ञदत्तशरीरे च तं प्रदेशमनुप्राप्ते तस्यापीतरेण समानः सुखदुःखानुभवो दृश्यते, स न स्याद्यदि देवदत्तयज्ञदत्तयोः समानप्रदेशमदृष्टं न स्यात् । * स्वर्गाद्यनुपभोगप्रसङ्गश्च प्रदेशवादिनः स्यात्, ब्राह्मणादिशरीरप्रदेशेष्वदृष्टनिष्पत्तेः प्रदेशान्तरवर्तित्वाच्च स्वर्गाद्युपभोगस्य, सर्वगतत्वानुपपत्तिश्च बहूनामात्मनां दृष्टान्ताभावात् । वद तावत्त्वं के बहवः समानप्रदेशाश्चेति । रूपादय इति चेत्—न, तेषामपि धर्म्यंशेनाभेदाल्लक्षणभेदाच्च । नतु बहूनामात्मनां लक्षणभेदोऽस्ति । अन्त्यविशेषवशाद्भेदोपपत्तिरिति चेत्—न, भेदकल्पनाया अन्त्यविशेषकल्पनायाश्चेतरेतराश्रयत्वात् । आकाशादीनामपि विभुत्वं ब्रह्मवादिनोऽसिद्धं कार्यत्वाभ्युपगमात्, तस्मादात्मैकत्वपक्ष एव सर्वदोषाभाव इति सिद्धम् ॥ ५३ ॥

इति श्रीमच्छङ्करभगवत्पूज्यपादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये द्वितीयाध्यायस्य तृतीयः पादः समाप्तः ॥३॥

---

उपभोग कदाचित् एक ही शरीरसे सिद्ध हो जायगा, क्योंकि दो आत्माओंका अदृष्ट एक प्रदेशमें भी संभव है। जैसे कि जिस प्रदेशमें देवदत्तने सुख दुःखका अनुभव किया उसका शरीर उस प्रदेशसे दूर हो और यज्ञदत्तका शरीर उस प्रदेशमें प्राप्त हो, तो उसको भी दूसरेके समान सुख दुःखका अनुभव देखा जाता है, वह अनुभव यदि देवदत्त और यज्ञदत्तका अदृष्ट समान प्रदेश वाला न हो तो नहीं होगा। और प्रदेशवादीको स्वर्ग आदिके अनुपभोगका प्रसङ्ग आ जायगा, क्योंकि ब्राह्मण आदि शरीर प्रदेशोंमें अदृष्ट निष्पन्न होता है और स्वर्ग आदि उपभोग प्रदेशान्तरवर्ती है। अनेक आत्माओंका सर्वगत होना युक्त नहीं है, कारण कि इसमें दृष्टान्त नहीं है। तुम कहो तो बहुत और समान प्रदेशवाले कौन-से पदार्थ हैं? यदि कहो कि रूप आदि हैं, तो युक्त नहीं है, क्योंकि उनका भी धर्मीके अंशरूपसे अभेद और लक्षणमें भेद है। परन्तु बहुत आत्माओंमें लक्षण भेद नहीं है। यदि कहो कि अन्त्यविशेषके बलसे भेदकी उपपत्ति है तो यह ठीक नहीं है, कारण कि भेद कल्पना और अन्त्यविशेषकी कल्पनामें अन्योन्याश्रय है। ब्रह्मवादीके मतमें आकाश आदिका भी विभुत्व असिद्ध है, क्योंकि उनमें कार्यत्व स्वीकार है। इससे यह सिद्ध हुआ कि आत्माके एकत्व पक्षमें ही सब दोषोंका अभाव है ॥५३॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके द्वितीयाध्यायका तृतीयपाद समाप्त ॥३॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* यदि कहो कि रूप आदि अनेक समान प्रदेशवाले हैं? कारण कि घट आदिमें सब विद्यमान हैं, तो यह भी ठीक नहीं है, क्योंकि यह दृष्टान्त हमें सम्मत नहीं है। रूप तेजोमात्र है, रस जलमात्र है और गन्ध पृथिवीमात्र है, इस प्रकार तत् तत् गुण स्व स्व धर्मीके अंशरूपसे धर्मीसे अभिन्न हैं, अतः तेज आदि धर्मीसे भिन्न घटका अभाव है। इस प्रकार आत्मामें लक्षण भेद न होनेसे भेद नहीं है। अतः 'देवदत्तात्मा यज्ञदत्तात्मनो न भिन्नः, आत्मत्वात् यज्ञदत्तात्मवत्' (देवदत्तका आत्मा यज्ञदत्तात्मासे भिन्न नहीं है, क्योंकि आत्मा है, जैसे यज्ञदत्तका आत्मा) यद्यपि आत्माओंमें लक्षण भेद न होनेसे भेद सिद्ध नहीं होता, तो भी अन्त्यविशेषके भेदसे भेद सिद्ध हो जायगा। यह भी युक्त नहीं है, कारण कि आत्माका भेद सिद्ध हो तो विशेष सिद्ध हो, विशेष सिद्ध हो तो आत्मभेद सिद्ध हो, इस प्रकार अन्योन्याश्रय दोष है, इसलिए आत्मामें भेद असिद्ध है। यदि अनेक आत्माओंके विभु होनेमें आकाश, दिक् आदिका दृष्टान्त उपस्थित करो तो वेदान्तसिद्धान्तमें सम्मत नहीं है, कारण कि 'आत्मन आकाशः संभूतः' इत्यादि श्रुतिमें आकाश आदिकी उत्पत्ति कही गई है। कार्य अनित्य और

## द्वितीयाध्याये चतुर्थः पादः।

[ अत्र पादे लिङ्गशरीरश्रुतीनां विरोधपरिहारः ]

'इस पादमें लिङ्गशरीर श्रुतियोंके विरोधका परिहार है'

( १ प्राणोत्पत्त्यधिकरणम् । सू० १-४ )

### तथा प्राणाः ॥ १ ॥

पदच्छेद—तथा, प्राणाः ।

सूत्रार्थ—'एतस्माज्जायते प्राणः' इत्यादि श्रुतिमें जिस प्रकार आकाश आदिकी उत्पत्ति है, (तथा, उसी प्रकार प्राणाः) प्राण-इन्द्रियोंकी उत्पत्ति भी कही गई है। अतः इन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं।

* वियदादिविषयः श्रुतिविप्रतिषेधस्तृतीयेन पादेन परिहृतः। चतुर्थेनेदानीं प्राणविषयः परिह्रियते। तत्र तावत्—'तत्तेजोऽसृजत' (छान्दो० ६।२।३) इति, 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' (तैत्ति० २।१।१) इति चैवमादिषूत्पत्तिप्रकरणेषु प्राणानामुत्पत्तिर्नाम्नायते। क्वचिच्चानुत्पत्तिरेवैषामाम्नायते, 'असद्वा इदमग्र आसीत्' ( तै० २।७ ) 'तदाहुः किं तदसदासीदित्यृषयो वाव तेऽग्रेऽसदासीत्। तदाहुः के ते ऋषय इति। प्राणा वाव ऋषयः' इत्यत्र प्रागुत्पत्तेः प्राणानां सद्भावश्रवणात्। अन्यत्र तु प्राणानामप्युत्पत्तिः पठ्यते—'यथाऽग्नेर्ज्वलतः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्त्येवमेवैतस्मादात्मनः सर्वे प्राणाः' इति, 'एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च' ( मुण्ड० २।१।३ ) 'सप्त प्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्' ( मु० २।१।८ ) इति, 'स प्राणमसृजत

---

आकाश आदि भूतविषयक श्रुतियोंके परस्पर विरोधका परिहार तृतीय पादसे किया गया। अब चतुर्थ पादसे इन्द्रिय ( उत्पत्ति, संख्या, स्वरूप ) विषयक श्रुतियोंके विरोधका परिहार किया जाता है। उसमें 'तत्तेजोऽसृजत' ( उसने तेजकी सृष्टिकी ) 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन ' ( उस परमात्मासे आकाश उत्पन्न हुआ ) इत्यादि उत्पत्ति प्रकरणोंमें प्राणोंकी उत्पत्ति नहीं कही गई है। और कहींपर इनकी अनुत्पत्ति सुनी जाती है, क्योंकि 'असद्वा इदमग्र०' (पहले यह असत्-अव्याकृत ही था) 'तदाहुः०' ( वे कहते हैं—वह असत् क्या था, [ इसप्रकार विचार करने लगे ] उत्पत्तिके पूर्व वे ऋषि ही असत् थे, वे कहते हैं—वे ऋषि कौन हैं ? प्राण ही ऋषि थे ) इसप्रकार उत्पत्तिके पूर्व प्राणोंके सद्भावकी श्रुति है। और अन्यत्र 'यथाऽग्नेर्ज्वलतः०' ( जैसे जलती हुई अग्निसे छोटे-छोटे विस्फुलिङ्ग निकलते हैं वैसे ही इस आत्मासे सम्पूर्ण प्राण निकलते हैं ) 'एतस्माज्जायते०' ( इससे प्राण, मन और सब इन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं ) 'सप्त प्राणाः०' ( उससे सात प्राण उत्पन्न होते हैं ) 'स प्राणमसृजत०' ( उस पुरुषने प्राण-हिरण्यगर्भको उत्पन्न किया, फिर प्राणसे श्रद्धा, आकाश, वायु,

### सत्यानन्दी-दीपिका

परिच्छिन्न होता है विभु नहीं, अतः आत्माको एक और विभू स्वीकृत करनेसे उक्त दोष नहीं होंगे, क्योंकि बुद्धि आदि उपाधिसे ये सब व्यवहार उपपन्न होते हैं, इस प्रकार भूत और भोक्तृत्व आदि श्रुतियोंका विरोध न होनेपर अद्वितीय ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध होता है ॥ ५३ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के द्वितीयाध्यायका तृतीय पाद समाप्त ॥३॥

* भूत और भोक्ताके विचारके अनन्तर भौतिक प्राणोंका उत्पत्तिविषयक विचार है, अतः दोनों पादोंकी हेतुहेतुमद्भाव संगति है। यद्यपि प्राणोंकी उत्पत्ति न माननेसे 'एक विज्ञानसे सर्वविज्ञानकी प्रतिज्ञा सिद्ध नहीं होती' इसलिए वियदधिकरण न्यायसे प्राणोंकी उत्पत्ति सिद्ध होती है, तो भी प्रलयमें प्राणोंके सद्भाव प्रतिपादक श्रुतिकी गति कहनेके लिए यह अधिकरण है, इसलिए पुनरुक्ति नहीं है। इस अधिकरणका विषय प्राण है। पूर्वपक्षमें उक्त श्रुतियोंमें अप्रामाण्य है। यहाँ

प्राणाच्छ्रद्धां खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवीन्द्रियं मनोऽन्नम्' ( प्र० ६।४ ) इति चैवमादिप्रदेशेषु। तत्र तत्र श्रुतिविप्रतिषेधादन्यतरनिर्धारणकारणानिरूपणाच्चाप्रतिपत्तिः प्राप्नोति। अथवा प्रागुत्पत्तेः सद्भावश्रवणाद्गौणी प्राणानामुत्पत्तिश्रुतिरिति प्राप्नोति। ❀ अत उत्तरमिदं पठति—'तथा प्राणाः' इति। कथं पुनरत्र तथेत्यक्षरानुलोम्यम्? प्रकृतोपमानाभावात्। सर्वगतात्मबहुत्ववादिदूषणमतीतानन्तरपादान्ते प्रकृतम्, तत्तावन्नोपमानं संभवति, सादृश्याभावात्। सादृश्ये हि सत्युपमानं स्यात्—यथा सिंहस्तथा बलवर्मेति। अदृष्टसाम्यप्रतिपादनार्थमिति यद्युच्येत, यथाऽदृष्टस्य सर्वात्मसंनिधावुत्पद्यमानस्यानियतत्वमेवं प्राणानामपि सर्वात्मनः प्रत्यनियतत्वमिति तदपि देहानियमेनैवोक्तत्वात्पुनरुक्तं भवेत्। नच जीवेन प्राणा उपमीयेरन्, सिद्धान्तविरोधात्। जीवस्य ह्यनुत्पत्तिराख्याता। प्राणानां तूत्पत्तिर्व्याचिख्यासिता। तस्मात्तथेत्यसंबद्धमिव प्रतिभाति। न उदाहरणोपात्तेनाप्युपमानेन संबन्धोपपत्तेः। अत्र प्राणोत्पत्तिवादिवाक्यजातमुदाहरणम्—'एतस्मादात्मनः सर्वे प्राणाः सर्वे लोकाः सर्वे देवाः सर्वाणि भूतानि व्युच्चरन्ति' ( बृह० २।१।२० ) इत्येवंजातीयकम्। तत्र यथा लोकादयः परस्माद्ब्रह्मण उत्पद्यन्ते तथा प्राणा अपीत्यर्थः। तथा—'एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च। खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवी विश्वस्य धारिणी' ( मुण्ड० २।१।३ ) इत्येवमादिष्वपि खादिवत्प्राणानामुत्पत्तिरिति द्रष्टव्यम्। ❀ अथवा 'पानव्यापच्च तद्वत्'

---

तेज, जल, पृथिवी, इन्द्रिय, मन और अन्नको उत्पन्न किया ) इत्यादि स्थलोंमें प्राणोंकी उत्पत्ति पढ़ी जाती है। पूर्वपक्षी—तत्, तत् स्थलोंमें श्रुतियोंके परस्पर विरोध होनेसे और दोनोंमें एकपक्षके निर्धारण कारणके अनिरूपित होनेसे अप्रितपत्ति प्राप्त होती है अथवा उत्पत्तिके पूर्व इन्द्रियोंके सद्भावकी श्रुति होनेसे प्राणोंकी उत्पत्ति श्रुति गौणी है, ऐसा प्राप्त होता है। सिद्धान्ती—इससे यह उत्तर कहते हैं—'तथा प्राणाः' परन्तु इस सूत्रमें 'तथा' यह अक्षर किस प्रकार अनुकूल होगा? क्योंकि प्रकृत उपमानका अभाव है। सर्वगत अनेक आत्मा हैं, ऐसा माननेवालेका दूषण गत पादके अन्तमें प्रकृत है, परन्तु सादृश्यके न होनेसे वह दूषण प्राणका उपमान नहीं हो सकता। जैसा सिंह है वैसा बलवर्मा, इसप्रकार सादृश्य होनेपर ही उपमान होता है। जैसे सब आत्माओंकी संनिधिमें उत्पन्न हुआ अदृष्ट अनियत है, वैसे प्राण भी सब आत्माओंके प्रति अनियत हैं। इसप्रकार यदि कहो कि अदृष्टके साथ साम्य प्रतिपादन करनेके लिए प्राणका उपमान है, तो वह भी देहके अनियमसे ही उक्त होनेसे पुनरुक्त हो जायगा। सिद्धान्तके साथ विरोध होनेके कारण जीवके साथ भी प्राण उपमित नहीं किये जायंगे, कारण कि जीवकी अनुत्पत्ति कही गई है और प्राणोंकी उत्पत्ति कहनेकी इच्छा है। इसलिए 'तथा' यह असम्बद्ध सा प्रतीत होता है। परन्तु यह आक्षेप युक्त नहीं है, क्योंकि उदाहरणमें गृहीत उपमानसे सम्बन्ध उपपन्न होता है। इस विषयमें 'एतस्मादात्मनः०' ( इस आत्मासे सब प्राण, सब लोक, सब देव और सब भूत विविधरूपसे निकलते हैं—उत्पन्न होते हैं ) इसप्रकारका प्राणोत्पत्तिवादी वाक्यसमुदाय उदाहरण है। उसमें जैसे लोक आदि परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, वैसे प्राण भी परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं यह अर्थ है। उसप्रकार—'एतस्माज्जायते प्राणो०' (इससे प्राण उत्पन्न होता है, मन, सम्पूर्ण इन्द्रियाँ, आकाश, वायु, अग्नि, जल और विश्वको धारण करनेवाली पृथिवी उत्पन्न होती है ) इत्यादि श्रुतियोंमें भी आकाश आदिके समान प्राणोंकी उत्पत्ति है, ऐसा समझना चाहिए।

## सत्यानन्दी-दीपिका

गौणीवादी कहते हैं कि प्रलयमें प्राणोंकी अस्तित्व बोधक श्रुति निरवकाश होनेसे विशेष बलवती है। इसलिए प्राणोंकी उत्पत्ति श्रुति जीवोत्पत्ति श्रुतिके समान गौणी है, इसप्रकार इनका अविरोध है।

❀ 'तथा' शब्द उपमानका द्योतक होता है अर्थात् वह यथाका आकर्षण करता है। परन्तु यहाँ उपमान नहीं है। क्या अव्यवहित पूर्वमें प्रतिपादित परपक्ष दूषण प्राणका उपमान है, अथवा

(जै० अ० ३।४।१५) इत्येवमादिषु व्यवहितोपमानसंबन्धस्याप्याश्रितत्वात्। यथाऽतीतानन्तरपादादावुक्ता वियदादयः परस्य ब्रह्मणो विकाराः समधिगतास्तथा प्राणा अपि परस्य ब्रह्मणो विकारा इति योजयितव्यम्। कः पुनः प्राणानां विकारत्वे हेतुः? श्रुतत्वमेव। ननु केषुचित्प्रदेशेषु न प्राणानामुत्पत्तिः श्रूयत इत्युक्तम्—तदयुक्तम्, प्रदेशान्तरेषु श्रवणात्। नहि क्वचिदश्रवणमन्यत्र श्रुतं निवारयितुमुत्सहते। तस्माच्छ्रुतत्वाविशेषादाकाशादिवत्प्राणा अप्युत्पद्यन्त इति सूक्तम् ॥ १ ॥

---

अथवा 'पानव्यापच्च तद्वत्' ( और सोमपान करनेसे व्यापत्-वमन हो, तो उसके समान ) इत्यादि स्थलोंमें व्यवहित उपमानके सम्बन्धका भी आश्रयण किया गया है। जैसे गत पादके आरम्भमें उक्त आकाश आदि परब्रह्मके विकार निश्चित हैं, वैसे प्राण भी परब्रह्मके विकार हैं, ऐसी योजना करनी चाहिए। पुनः प्राणोंके विकारत्वमें हेतु कौन है? विकारत्व प्रतिपादक श्रुति ही हेतु है। परन्तु जो यह कहा गया है कि कई स्थलोंमें प्राणोंकी उत्पत्ति नहीं सुनी जाती, तो वह अयुक्त है, क्योंकि अन्य स्थलोंमें उनकी उत्पत्तिका श्रवण है। कहींपर अश्रवण अन्यत्र श्रुतका निवारण करनेमें उत्साह नहीं करता, इसलिए यह कथन सुसंगत है कि श्रवण (श्रुति)के समान होनेसे आकाश आदिके समान प्राण भी उत्पन्न होते हैं ॥ १ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

अदृष्ट या जीव है? इन तीनों विकल्पोंका क्रमशः समाधान भाष्यमें स्पष्ट है। जैसे आकाश आदि परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, वैसे प्राण भी परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, इसप्रकार उपमानोपमेय सिद्ध होता है, अतः तथा असम्बद्ध नहीं है।

* दार्ष्टान्तिकका निकटवर्ती दृष्टान्त होना चाहिए? परन्तु ऐसा कोई नियम नहीं, क्योंकि जैमिनि मुनिने व्यवहित दृष्टान्तका भी ग्रहण किया है। जैसे पूर्वमीमांसाके तृतीय अध्यायमें अश्वप्रतिग्रहेष्टि अधिकरण है। उसका यह विषय वाक्य है—'यावतोऽश्वान्प्रतिगृह्णीयात्तावतो वारुणांश्चतुष्कपालान्निर्वपेत्' ( जितने अश्वदान करे उतने ही वरुणके लिए चतुष्कपालोंमें निष्पन्न पुरोडाश होम करे ) इसके उत्तर अधिकरणमें यह वारुणीष्टि अश्व दाताको करनी चाहिए कि प्रतिग्रहीतको? ऐसा संशय होनेपर पूर्वपक्षमें 'प्रतिगृह्णीयात्' इस श्रुतिके बलसे दान लेनेवालेको करनी चाहिए। सिद्धान्तमें दाताको करनी चाहिए, ऐसा निर्णय किया गया है। वहाँ 'प्रतिगृह्णीयात्'—प्रतिग्राहयेत् (दद्यात्) (दान देनेवाला) ऐसा अर्थ करना चाहिए। इसप्रकार निर्णय होनेपर पुनः सन्देह होता है कि इष्टिका विधान वैदिक अश्वदानमें है अथवा लौकिक अश्वदानमें? 'न केसरिणो ददाति' ( अश्वोंका दान नहीं करना चाहिए ) इस स्मृतिके अनुसार लौकिक अश्वदानमें इष्टि करनी चाहिए इसका समर्थन करते हुए 'दोषात्त्विष्टिर्लौकिके स्यात्' ( जै० सू० ३।४।२८ ) यह सूत्र कहा गया है। सिद्धान्ती—'अत्र हि वरुणो वा एतं गृह्णाति योऽश्वं प्रतिगृह्णाति' ( जो अश्वका दान करता है उसको जलोदर रोग होता है ) इससे सम्बन्ध होनेके कारण वैदिक अश्वदानमें इस वारुणीष्टिका विधान है लोकमें नहीं, अतः यज्ञ सम्बन्धी अश्वदानमें यह इष्टि है ऐसा विचार किया गया है। आगे वमनाधिकरणमें 'पानव्यापच्च तद्वत्' ( जै० सू० ३।४।३२ ) ( यदि सोमपानसे वमन हो, तो 'एतं सौमेन्द्रं श्यामाकं चरुं निर्वपेत्' ( सोम और इन्द्र सम्बन्धी श्यामक चरुका होम करे ) इसप्रकार सोमपान निमित्त वमन होनेपर चरुका विधान किया गया है। यहाँपर सन्देह होता है कि क्या इस चरुका विधान वैदिक सोमपान निमित्त वमनमें है अथवा लौकिक सोमपान निमित्त वमनमें? पूर्वपक्ष— 'पानव्यापच्च तद्वत्' उक्त चरुका विधान लौकिक सोमपान निमित्त वमनमें होना चाहिए। 'तद्वत्' 'उसी प्रकार' अर्थात् 'दोषात्त्विष्टिर्लौकिके स्यात्' ( दोष होनेसे लौकिक अश्वदानमें इष्टि करनी चाहिए ) इस सूत्रमें कहे हुएके

## गौण्यसंभवात् ॥ २ ॥

सूत्रार्थ—इन्द्रियोंकी उत्पत्ति प्रतिपादक श्रुति गौणी नहीं हो सकती, अतः इन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं।

* यत्पुनरुक्तम्—प्रागुत्पत्तेः सद्भावश्रवणाद्गौणी प्राणानामुत्पत्तिश्रुतिरिति। तत्प्रत्याह-गौण्यसंभवादिति। गौण्या असंभवो गौण्यसंभवः। नहि प्राणानामुत्पत्तिश्रुति-गौणी संभवति, प्रतिज्ञाहानिप्रसङ्गात्। 'कस्मिन्नु भगवो विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं भवति' (मुण्ड०१।१।३) इति ह्येकविज्ञानेन सर्वविज्ञानं प्रतिज्ञाय तत्साधनायेदमाम्नायते-'एतस्मा-ज्जायते प्राणः' ( मुण्ड० २।१।३ ) इत्यादि। सा च प्रतिज्ञा प्राणादेः समस्तस्य जगतो ब्रह्म-विकारत्वे सति प्रकृतिव्यतिरेकेण विकाराभावात्सिध्यति। गौण्यां तु प्राणानामुत्पत्तिश्रुतौ प्रतिज्ञेयं हीयेत। तथा च प्रतिज्ञातार्थमुपसंहरति-'पुरुष एवेदं विश्वं कर्म तपो ब्रह्म परामृतम्' (मुण्ड० ०।१।१०) इति 'ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम्' (मुण्ड० २।२।११) इति च। तथा 'आत्मनो वा अरे दर्शनेन श्रवणेन मत्या विज्ञानेनेदं सर्वं विदितम्' इत्येवंजातीयकासु श्रुतिष्वेषैव प्रतिज्ञा योजयितव्या। * कथं पुनः प्रागुत्पत्तेः प्राणानां सद्भावश्रवणम्? नैतन्मूलप्रकृतिविषयम्, 'अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रो ह्यक्षरात्परतः परः' ( मुण्ड० २।१।२ ) इति मूलप्रकृतेः प्राणादिसमस्त-

---

जो यह कहा गया है कि उत्पत्तिके पूर्व प्राणोंके सद्भावके श्रवणसे प्राणोंकी उत्पत्ति श्रुति गौणी है। उसपर कहते हैं—'गौण्यसंभवात्' गौणीका असंभव-वह गौण्यसंभव है। प्राणोंकी उत्पत्ति श्रुति गौणी नहीं हो सकती, क्योंकि प्रतिज्ञाकी हानिका प्रसङ्ग आता है। 'कस्मिन्नु०' ( हे भगवन्! किसके विज्ञात होनेपर यह सब विज्ञात होता है ) इस प्रकार एकके विज्ञानसे सबके विज्ञानकी प्रतिज्ञाकर उसके साधनके लिए 'एतस्माज्जायते०' ( उससे प्राण उत्पन्न होता है ) इत्यादि श्रुति है। वह प्रतिज्ञा प्राण आदि समस्त जगत् ब्रह्मका विकार होनेपर प्रकृतिसे व्यतिरिक्त विकारके अभावसे सिद्ध होती है। परन्तु प्राणोंकी उत्पत्ति श्रुति गौणी होनेपर तो यह प्रतिज्ञा बाधित होगी। इस प्रकार 'पुरुष एवेदं०' ( यह समस्त जगत्, कर्म और तप-ज्ञान पुरुष ही है, वह पर और अमृतरूप ब्रह्म है ) और ब्रह्मैवेदं०' (यह समस्त जगत् वरिष्ठ ब्रह्म ही है) यह श्रुति प्रतिज्ञात अर्थका उपसंहार करती है। और इस तरह 'आत्मनो वा अरे०' ( हे मैत्रेयी! आत्माके दर्शन, श्रवण, मनन और विज्ञानसे यह सब विदित होता है ) इस प्रकारकी श्रुतियोंमें ही इस प्रतिज्ञाकी योजना करनी चाहिए। तो पुनः उत्पत्तिके पूर्व प्राणोंके सद्भावकी श्रुति किस प्रकार है? यह मूल प्रकृति-विषयक नहीं है, क्योंकि 'अप्राणो ह्यमनाः०' (अप्राण, मनोहीन, विशुद्ध एवं श्रेष्ठ अक्षरसे भी उत्कृष्ट है) इस प्रकार मूलप्रकृति प्राण आदि समस्त विशेषोंसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

समान। जैसे यहाँ 'तद्वत्०' (जै० सू०३।४।३२) के द्वारा व्यवहित 'दोषात्तु' (जै०सू०३।४।२८) इत्यादि से उपमान दिया गया है। उसीप्रकार यहाँ व्यवहित उपमानका सम्बन्ध उपपन्न है अर्थात् गत पादके आरम्भमें जैसे आकाश आदि परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, वैसे प्राण भी परब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं ॥ १ ॥

* यदि कहो कि उत्पत्ति श्रुतिके समान प्रतिज्ञा भी गौण हो, तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि उपक्रम और उपसंहारका पर्यालोचन करनेसे विवक्षित अद्वितीयत्वकी प्रतिज्ञाके अनुसार प्राणोत्पत्ति मुख्य ही है। मुण्डकोपनिषद्के समान अन्य उपनिषदोंमें भी प्रतिज्ञा देखी जाती है, इसलिए यह प्रतिज्ञा मुख्य ही है। प्राणोंकी उत्पत्तिके मुख्य होनेमें यह प्रतिज्ञा हेतुरूपसे समझनी चाहिए।

* अब प्रलयमें प्राणोंके अस्तित्व विषयक विचार किया जाता है—'ऋषयो वाव ते अग्रेऽसदा-सीत्' 'प्राणा वाव ऋषयः' यह वाक्य परकारण ब्रह्म विषयक नहीं है, क्योंकि 'अप्राणो ह्यमनाः' इत्यादि

विशेषरहितत्वावधारणात् । अवान्तरप्रकृतिविषयं त्वेतत्स्वविकारापेक्षं प्रागुत्पत्तेः प्राणानां सद्भावावधारणमिति द्रष्टव्यम्, व्याकृतविषयाणामपि भूयसीनामवस्थानां श्रुतिस्मृत्योः प्रकृतिविकारभावप्रसिद्धेः । वियदधिकरणे हि 'गौण्यसंभवात्' इति पूर्वपक्षसूत्रत्वाद्गौणी जन्मश्रुतिरसंभवादिति व्याख्यातम् । प्रतिज्ञाहान्या च तत्र सिद्धान्तोऽभिहितः । इह तु सिद्धान्तसूत्रत्वाद्गौण्या जन्मश्रुतेरसंभवादिति व्याख्यातम् । तदनुरोधेन त्विहापि गौणी जन्मश्रुतिरसंभवादिति व्याचक्षाणैः प्रतिज्ञाहानिरुपेक्षिता स्यात् ॥ २ ॥

## तत्प्राक्श्रुतेश्च ॥ ३ ॥

पदच्छेद—तत्प्राक्श्रुतेः, च ।

सूत्रार्थ—'जायते' यह जन्म वाचक पद आकाश आदिकी अपेक्षासे प्राणोंमें श्रुत होनेसे प्राणोंकी उत्पत्ति मुख्य है ।

इतश्चाकाशादीनामिव प्राणानामपि मुख्यैव जन्मश्रुतिः । यत् 'जायते' इत्येकं जन्मवाचिपदं प्राणेषु प्राक्श्रुतं सदुत्तरेष्वप्याकाशादिष्वनुवर्तते—'एतस्माज्जायते प्राणः' (मु० २।१।३) इत्यत्र, आकाशादिषु मुख्यं जन्मेति प्रतिष्ठापितं तत्सामान्यात्प्राणेष्वपि मुख्यमेव जन्म भवितुमर्हति । न ह्येकस्मिन्प्रकरण एकस्मिंश्च वाक्य एकः शब्दः सकृदुच्चरितो बहुभिः संबध्यमानः

---

रहित अवधारित होती है । उत्पत्तिके पहले प्राणोंके सद्भावका अवधारण यह स्वविकारकी अपेक्षासे अवान्तर प्रकृति विषयक है, ऐसा समझना चाहिए । कारण कि व्याकृत विषयक बहुत सी अवस्थाओंका भी प्रकृति-विकारभाव श्रुति और स्मृतिमें प्रसिद्ध है । वियदधिकरणमें 'गौण्यसंभवात्' इसके पूर्वपक्ष सूत्र होनेसे जन्म श्रुति गौणी है, क्योंकि मुख्यका असंभव है, इस प्रकार व्याख्यान किया गया है और प्रतिज्ञाकी हानि होनेसे वहाँ सिद्धान्त कहा गया है । यहाँ तो सिद्धान्त सूत्र होनेसे 'गौणी जन्म श्रुतिका असंभव होनेसे' ऐसा व्याख्यान किया है । परन्तु उसके अनुसार यहाँ भी 'जन्म श्रुति गौणी है, असंभव होनेसे' ऐसा व्याख्यान करनेवालोंसे प्रतिज्ञा हानिकी उपेक्षाकी जायगी ॥ २ ॥

और इससे आकाश आदिके समान प्राणोंकी भी जन्मश्रुति मुख्य ही है; क्योंकि 'जायते' ऐसा एक उत्पत्ति वाचक पद प्राणोंमें पहले श्रुत है, उसकी उत्तर आकाश आदिमें भी 'एतस्माज्जायते प्राणः' यहाँपर अनुवृत्ति होती है । आकाश आदिका जन्म मुख्य है, ऐसा प्रतिष्ठापित किया जा चुका है, उसके सादृश्यसे प्राणोंका भी जन्म मुख्य ही हो सकता है । कारण कि एक प्रकरणमें और एक वाक्यमें एक वार उच्चरित और बहुतोंसे सम्बद्ध हुआ एक शब्द कहीं मुख्य और कहीं गौण है, ऐसा

### सत्यानन्दी-दीपिका

श्रुतिसे वह तो प्राण आदि सब विशेषोंसे रहित निश्चित होता है । परन्तु प्राणके सद्भाव प्रतिपादक वाक्य अवान्तर प्रकृति-हिरण्यगर्भ विषयक है, कारण कि अपने कार्यकी उत्पत्तिके पूर्व हिरण्यगर्भका सद्भाव निश्चित है । यह प्राण-हिरण्यगर्भका सद्भाव अवान्तर प्रलयमें सिद्ध होता है, उसके सद्भावकी श्रुति है । कारण कि 'एतस्माज्जायते प्राणः०' (इससे प्राण उत्पन्न होता है) 'हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे' (पूर्वमें हिरण्यगर्भ हुआ) इत्यादि श्रुति हिरण्यगर्भकी उत्पत्ति कहती हैं । और 'आदिकर्ता स भूतानाम्' ( वह भूतोंका आदि कर्ता है ) इत्यादि स्मृतिमें हिरण्यगर्भको स्थूल जगत्का कारण कहा गया है । इस प्रकार परब्रह्मकी अपेक्षासे हिरण्यगर्भ कार्य और अपने कार्यकी अपेक्षा कारणरूपसे श्रुति और स्मृतिमें प्रसिद्ध है, अतः अवान्तर प्रकृति विषयक प्राणके अस्तित्वकी श्रुति है । और यहाँ वियदधिकरणके अनुसार सूत्रकी व्याख्या नहीं करनी चाहिए, क्योंकि ऐसा करनेसे प्रतिज्ञाका बाध हो जायगा, इसलिए 'एतस्माज्जायते प्राणः' इत्यादि श्रुति प्रतिपादित प्राणोत्पत्ति मुख्य ही है ॥ २ ॥

क्वचिन्मुख्यः क्वचिद् गौण इत्यध्यवसातुं शक्यम्, वैरूप्यप्रसङ्गात्। तथा 'स प्राणमसृजत प्राणाच्छ्रद्धाम्' (प्रश्न० ६।४) इत्यत्रापि प्राणेषु श्रुतः सृजतिः परेष्वप्युत्पत्तिमत्सु श्रद्धादिष्वनुषज्यते। यत्रापि पश्चाच्छ्रुत उत्पत्तिवचनः शब्दः पूर्वैः संबध्यते तत्राप्येष एव न्यायः। यथा 'सर्वाणि भूतानि व्युच्चरन्ति' इत्ययमन्ते पठितो व्युच्चरन्तिशब्दः पूर्वैरपि प्राणादिभिः संबध्यते ॥ ३ ॥

## तत्पूर्वकत्वाद्वाचः ॥ ४ ॥

पदच्छेद—तत्पूर्वकत्वात्, वाचः।

सूत्रार्थ—( वाचः ) 'अन्नमयं हि सोम्य०' इत्यादिसे मन और प्राण सहित वाणीमें (तत्पूर्वकत्वात् ) ब्रह्मप्रकृतिक तेज, जल और अन्न पूर्वकत्व कथन है, अतः इन्द्रियोंकी उत्पत्ति श्रुति है।

* यद्यपि 'तत्तेजोऽसृजत' ( छा० ६।२।३ ) इत्येतस्मिन्प्रकरणे प्राणानामुत्पत्तिर्न पठ्यते, तेजोबन्नानामेव च त्रयाणां भूतानामुत्पत्तिश्रवणात्। तथापि ब्रह्मप्रकृतिकतेजोबन्नपूर्वकत्वाभिधानाद्वाक्प्राणमनसां तत्सामान्याच्च सर्वेषामेव प्राणानां ब्रह्मप्रभवत्वं सिद्धं भवति। तथा हि—अस्मिन्नेव प्रकरणे तेजोबन्नपूर्वकत्वं वाक्प्राणमनसामाम्नायते—'अन्नमयं हि सोम्य मन आपोमयः प्राणस्तेजोमयी वाक्' ( छा० ६।५।४ ) इति। तत्र यदि तावन्मुख्यमेवैषामन्नादिमयत्वं ततो वर्तत एव ब्रह्मप्रभवत्वम्। अथ भाक्तं—तथापि ब्रह्मकर्तृकायां नामरूपव्याक्रियायां श्रवणात्, 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' ( छा० ६।१।३ ) इति चोपक्रमात् 'ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्' ( छा० ६।८।७ ) इति चोपसंहाराच्छ्रुत्यन्तरप्रसिद्धेश्च ब्रह्मकार्यत्वप्रपञ्चनार्थमेव मनआदीनामन्नादिमयत्ववचनमिति गम्यते। तस्मादपि प्राणानां ब्रह्मविकारत्वसिद्धिः ॥ ४ ॥

---

निश्चित नहीं किया जा सकता, क्योंकि ऐसा माननेसे वाक्य विरूप ( भेद ) प्रसङ्ग हो जायगा। इस प्रकार 'स प्राणमसृजत०' (उसने प्राणको उत्पन्न किया, प्राणसे श्रद्धाको) यहाँ भी प्राणोंमें श्रुत 'सृज्' धातु अनन्तर उत्पन्न होनेवाले अन्य श्रद्धा आदिमें अनुवृत्त होता है। जहाँ भी पश्चात् श्रुत उत्पत्ति वाचक शब्द पूर्वोंके साथ सम्बन्धित होता है वहाँ भी यही न्याय है। जैसे 'सर्वाणि भूतानि०' (सब भूत निकलते हैं) इस प्रकार यह अन्तमें पठित 'व्युच्चरन्ति' शब्द पूर्व प्राण आदिसे भी सम्बन्धित होता है ॥ ३ ॥

यद्यपि 'तत्तेजोऽसृजत' इस प्रकरणमें प्राणोंकी उत्पत्ति पठित नहीं है, कारण कि तेज, जल और अन्न इन तीन भूतोंकी उत्पत्तिका ही श्रवण है, तथापि वाक्, प्राण और मनका ब्रह्म प्रकृतिक तेज, जल और अन्न पूर्वक अभिधान होनेसे और उनके सादृश्यसे सब इन्द्रियोंमें ब्रह्म प्रभवत्व सिद्ध होता है। जैसे कि 'अन्नमयं हि सोम्य०' ( हे सोम्य ! मन अन्नमय, प्राण जलमय और वाणी तेजोमयी है ) इसी प्रकरणमें वाणी, प्राण और मन तेज जल और अन्नपूर्वक कहे गये हैं। उसमें यदि उनके अन्नमयत्व आदि मुख्य ही हैं तो उससे उनमें ब्रह्म जन्यत्व ही है, और यदि उनमें अन्नमयत्व आदि गौण हों, तो भी ब्रह्म कर्तृक नाम, रूपके व्यकरण ( अभिव्यक्ति ) में श्रवण होनेसे 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' ( जिससे अश्रुत श्रुत होता है ) इसप्रकार उपक्रम होनेसे 'ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्' ( एतद्रूप-आत्मरूप ही यह सब है ) ऐसा उपसंहार होनेसे और अन्य श्रुतिमें प्रसिद्ध होनेसे मन आदिमें अन्नमयत्व आदि वचन ब्रह्म कार्यत्व विस्तारके लिए ही है, ऐसा ज्ञात होता है। इससे भी प्राण ब्रह्मके विकार हैं, यह सिद्ध होता है ॥ ४ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यहाँ वाणी प्राण और मनका उपलक्षण है, इसलिए सूत्रस्थ वाणी पदसे प्राण और मनका भी ग्रहण करना चाहिए। यहाँ प्राणोत्पत्ति श्रुतियोंका सृष्टिके पूर्व प्राणोंके सद्भाव प्रतिपादक श्रुतिके साथ कोई विरोध नहीं है, अतः कारण ब्रह्ममें समन्वय सिद्ध है ॥ ४ ॥

( २ सप्तगत्यधिकरणम् । सू० ५-६ )

## सप्त गतेर्विशेषितत्वाच्च ॥ ५ ॥

पदच्छेद—सप्त, गतेः, विशेषितत्वात्, च ।

सूत्रार्थ—(सप्त) इन्द्रियाँ सात हैं, (गतेः) क्योंकि श्रुतिसे उनके सप्तत्वका ज्ञान होता है, (च) और ( विशेषितत्वात् ) 'सप्त वै शीर्षण्याः प्राणाः' इस शास्त्रसे शीर्षण्यत्वसे वे इन्द्रियाँ विशेषित हैं ।

* उत्पत्तिविषयः श्रुतिविप्रतिषेधः प्राणानां परिहृतः । संख्याविषय इदानीं परिह्रियते । तत्र मुख्यं प्राणमुपरिष्टाद्वक्ष्यति । संप्रति तु कतीतरे प्राणा इति संप्रधारयति । श्रुतिविप्रतिपत्तेश्चात्र विशयः । क्वचित्सप्त प्राणाः संकीर्त्यन्ते—'सप्त प्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्' (मुण्ड० २।१।८) इति । क्वचिच्चाष्टौ प्राणा ग्रहत्वेन गुणेन संकीर्त्यन्ते—'अष्टौ ग्रहा अष्टावतिग्रहाः' (बृह०३।२।१) इति । क्वचिन्नव—'सप्त वै शीर्षण्याः प्राणा द्वाववाञ्चौ' (तै०सं० ५।१।७।१) इति । क्वचिद्दश—'नव वै पुरुषे प्राणा नाभिर्दशमी' इति । क्वचिदेकादश—'दशेमे पुरुषे प्राणा आत्मैकादशः' (बृह० ३।९।४) इति । क्वचिद्द्वादश—'सर्वेषां स्पर्शानां त्वगेकायनम्' (बृह०२।४।११) इत्यत्र । क्वचित्त्रयोदश 'चक्षुश्च द्रष्टव्यं च' (बृह०४।८) इत्यत्र । एवं हि विप्रतिपन्नाः प्राणेयत्तां प्रति श्रुतयः । किं तावत्प्राप्तम् ? सप्तैव प्राणा इति । कुतः ? गतेः । यतस्तावन्तोऽवगम्यन्ते—'सप्त प्राणाः प्रभवन्ति तस्मात्' ( मुण्ड० २।१८ ) इत्येवंविधासु श्रुतिषु ।

---

प्राणोंकी उत्पत्ति विषयक श्रुतियोंके परस्पर विरोधका परिहार किया गया । अब संख्याविषयक श्रुति विरोधका परिहार किया जाता है । उनमें मुख्य प्राणको सूत्रकार आगे कहेंगे । अभी तो अन्य प्राण ( इन्द्रिय ) कितने हैं, यह निर्णय करते हैं । और श्रुति विरोधसे यहाँ संशय है । 'सप्त प्राणाः०' ( उससे सात प्राण उत्पन्न होते हैं ) इस तरह कहीं पर सात प्राण कहे जाते हैं, और 'अष्टौ ग्रहा०' ( आठ ग्रह और आठ अतिग्रह ) इस प्रकार कहीं आठ प्राण ग्रहत्व गुणसे वर्णित हैं । और 'सप्त वै शीर्षण्याः०' ( सात शीर्षण्य प्राण हैं और दो नीचेके हैं ) इस तरह कहीं नौ प्राण कहे जाते हैं, और कहीं 'नव वै पुरुषे०' ( पुरुष-देहमें नौ प्राण हैं और दसवीं नाभि है ) इसप्रकार दस प्राण पठित हैं, और 'दशेमे पुरुषे०' ( देहमें दस प्राण हैं और ग्यारहवाँ मन है ) कहीं एकादश हैं, और 'सर्वेषां स्पर्शानां०' ( समस्त स्पर्शोंका त्वक् एक अयन-स्थान है ) इस तरह कहीं द्वादश हैं, और कहीं 'चक्षुश्च द्रष्टव्यं च' ( चक्षु और द्रष्टव्य ) इस तरह तेरह हैं । इसप्रकार प्राणोंकी इयत्ताके प्रति [ संख्याविषयक ] श्रुतियाँ परस्पर विरुद्ध हैं । तब क्या प्राप्त हुआ ? पूर्वपक्ष—प्राण सात हैं, किससे ? अवगतिसे, क्योंकि 'सप्त प्राणाः०' ( उससे सात प्राण उत्पन्न होते हैं ) इसप्रकारकी श्रुतियोंमें उतने ही अवगत होते हैं, और 'सप्त वै शीर्षण्याः०' ( शिरमें रहनेवाले प्राण सात हैं ) इस श्रुतिमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

* आकाश आदिकी उत्पत्तिके समान प्राणोंकी भी उत्पत्ति कही गई । वे प्राण कितने हैं, अब उनका संख्या विषयक विचार किया जाता है, इसप्रकार आश्रयाश्रयिभाव संगतिसे कहते हैं । परन्तु इस विषयमें श्रुतियोंका परस्पर विरोध होनेसे संशय होनेपर पूर्वपक्ष दिखलाते हैं—कहीं सात-नेत्र, श्रोत्र, घ्राण, रसना, त्वक् ये पाँच ज्ञानेन्द्रिय, वाणी और मन ये सात प्राण हैं । नेत्र आदि सात और हस्त-कर्मेन्द्रिय, इसप्रकार आठ हैं, ये बन्धनके हेतु होनेसे ग्रह हैं, और इनके रूप आदि विषय अतिग्रह हैं । विषय इन्द्रियोंसे स्वतन्त्र और इनको आकर्षित करते हैं, इससे इन्द्रियाँ विषयके अधीन होती हैं । दो नेत्र, दो श्रोत्र, दो नासिकाएँ और वाणी ये सात शिरमें रहनेवाले प्राण हैं, गुदिया और लिङ्गेन्द्रिय ये दो नीचेके, इसप्रकार मिलकर नौ होते हैं । अथवा कहीं उक्त नौ प्राण

भेदेन वागादिभ्यः प्राणः सर्वत्र श्रूयते—'ते ह वाचमूचुः' (बृह० १।३।२) इत्युपक्रम्य वागादीनसुरपाप्मविध्वस्तानुपन्यस्य,उपसंहृत्य वागादिप्रकरणम् 'अथहेममासन्यं प्राणमूचुः' इत्यसुरविध्वंसिनो मुख्यस्य प्राणस्य पृथगुपक्रमणात्। तथा 'मनो वाचं प्राणं तान्यात्मनेऽकुरुत' इत्येवमाद्या अपि भेदश्रुतय उदाहर्तव्याः। तस्मादपि तत्त्वान्तरभूता मुख्यादितरे॥१८॥

कुतश्च तत्त्वान्तरभूताः ?

## वैलक्षण्याच्च ॥ १९ ॥

पदच्छेद—वैलक्षण्यात्, च ।

सूत्रार्थ—और सुषुप्तिमें प्राणकी स्थिति है और वाग् आदि इन्द्रियोंकी नहीं है, इस वैलक्षण्यसे भी वागादि इन्द्रियाँ मुख्य प्राणसे भिन्न तत्त्व हैं ।

वैलक्षण्यं च भवति मुख्यस्येतरेषां च। सुप्तेषु वागादिषु मुख्य एको जागर्ति स एव चैको मृत्युनाऽनाप्त आप्तास्त्वितरे। तस्यैव च स्थित्युत्क्रांतिभ्यां देहधारणपतनहेतुत्वं नेन्द्रियाणाम्। विषयालोचनहेतुत्वं चेन्द्रियाणां न प्राणस्येत्येवंजातीयको भूयाँल्लक्षणभेदः प्राणेन्द्रियाणाम्। तस्मादप्येषां तत्त्वान्तरभावसिद्धिः। यदुक्तम्-'त एतस्यैव सर्वे रूपमभवन्' (बृह०१।५।२१) इति श्रुतेः प्राण एवेन्द्रियाणीति–तदयुक्तम्, तत्रापि पौर्वापर्यालोचनाद्भेदप्रतीतेः।तथा हि–'वदिष्याम्येवाहमिति वाग्दध्रे' ( बृ० १।५ २१ ) इति वागादीनीन्द्रियाण्यनुक्रम्य 'तानि मृत्युः श्रमो भूत्वोपयेमे तस्माच्छ्राम्यत्येव वाक्' इति च श्रमरूपेण मृत्युना ग्रस्तत्वंवागादीनामभिधाय 'अथेममेव नाप्नोद्योऽयं मध्यमःप्राणः' ( बृ० १।५।२१ ) इति पृथक्प्राणं मृत्युनानभिभूतं तमनुक्रामति। 'अयं वै नः श्रेष्ठ': (बृ० १।५।२१)इति च श्रेष्ठतामस्यावधार-

---

प्राणका वागादिसे सर्वत्र भेदसे श्रवण होता है, 'ते ह वाचमूचुः' ( देवताओंने वाणीसे कहा ) इस प्रकार उपक्रम कर असुरोंसे पाप विद्ध वाक् आदि इन्द्रियोंको कहकर और वाक् आदिके प्रकरणको समाप्तकर 'अथ हेममासन्यं०' ( अनन्तर मुखस्थ इस प्राणको कहा ) इस प्रकार असुरोंका विध्वंस करनेवाले मुख्य प्राणका पृथक् उपक्रम है। उसी प्रकार 'मनो वाचं०' ( मन, वाक् और प्राण उनको प्रजापतिने अपने लिए किया ) इत्यादि श्रुतियाँ भी उदाहरणरूपसे देनी चाहिएँ। इससे भी अन्य-वाक् आदि इन्द्रियाँ मुख्य प्राणसे भिन्न तत्त्व हैं ॥ १८ ॥

और वागादि इन्द्रिय अन्य तत्त्व क्यों हैं ?

मुख्य प्राण और अन्यों ( वागादि ) में वैलक्षण्य भी है। वाक् आदि इन्द्रियोंके सुषुप्त होनेपर अकेला मुख्य प्राण जागता है और वही एक मृत्युसे व्याप्त नहीं होता और अन्य प्राण तो आक्रान्त होते हैं। वही स्थिति और उत्क्रान्तिसे देह धारण और पतनका हेतु है, किन्तु इन्द्रियाँ नहीं हैं। इन्द्रियाँ विषयके ज्ञानमें निमित्त हैं, किन्तु प्राण नहीं है इस प्रकारका प्राण और इन्द्रियोंमें महान् लक्षणभेद है, इससे भी वे अन्य तत्त्व सिद्ध होते हैं। जो यह कहा गया है कि 'ते एतस्यैव०' ( वे सब उसके ही रूप हुए ) इस श्रुतिसे इन्द्रियाँ प्राण ही हैं, तो वह युक्त नहीं है, क्योंकि वहाँ भी पूर्वापरके पर्यालोचनसे भेद प्रतीत होता है। जैसे कि 'वदिष्याम्येवाहमिति०' ( वाक्ने व्रत किया कि 'मैं बोलती ही रहूँगी' ) इस प्रकार वाक् आदि इन्द्रियोंका अनुक्रम कर 'तानि मृत्युः०' ( मृत्युने श्रम होकर उनको व्याप्त किया, इससे वाणी श्रान्त ही होती है ) इस प्रकार वाक् आदि इन्द्रियाँ श्रमरूप मृत्युसे ग्रस्त होती हैं, ऐसा कहकर 'अथेममेव०' ( परन्तु यह मध्यम प्राण मृत्युसे आक्रन्त नहीं होता ) इस प्रकार श्रुति मृत्युसे अनभिभूत उस प्राणका पृथक् अनुक्रम करती है। 'अयं वै०' ( निश्चय यही हममें श्रेष्ठ है) इस प्रकार श्रुति उसकी श्रेष्ठताका अवधारण करती है। इसलिए उसके साथ विरोध न होनेसे

यति । तस्मात्तदविरोधेन वागादिषु परिस्पन्दलाभस्य प्राणायत्तत्वं तद्रूपभवनं वागादीनामिति मन्तव्यं, न तादात्म्यम् । अत एव च प्राणशब्दस्येन्द्रियेषु लाक्षणिकत्वसिद्धिः । तथा च श्रुतिः—'त एतस्यैव सर्वे रूपमभवन् । तस्मादेत एतेनाख्यायन्ते प्राणाः' (बृह० १।५।२१) इति मुख्यप्राणविषयस्यैव प्राणशब्दस्येन्द्रियेषु लाक्षणिकीं वृत्तिं दर्शयति । तस्मात्तत्त्वान्तराणि प्राणाद्वागादीनीन्द्रियाणीति ॥ १९ ॥

( ९ संज्ञामूर्तिक्लृप्त्यधिकरणम् । सू० २०-२२ )

## संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्तु त्रिवृत्कुर्वत उपदेशात् ॥२०॥

पदच्छेद—संज्ञामूर्तिक्लृप्तिः, तु, त्रिवृत्कुर्वतः, उपदेशात् ।

सूत्रार्थ—( तु ) पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है । (त्रिवृत्कुर्वतः) 'तासां त्रिवृतम्' इस श्रुतिमें प्रतिपादित त्रिवृत् कर्ता परमेश्वर ही, (संज्ञामूर्तिक्लृप्तिः) संज्ञा-नाम, मूर्ति-रूपका व्याकर्ता है जीव नहीं, ( उपदेशात् ) क्योंकि 'व्याकरवाणि' इत्यादि श्रुतिमें उसमें ही व्याकरण कर्तृत्वका उपदेश है ।

* सत्प्रक्रियायां तेजोबन्नानां सृष्टिमभिधायोपदिश्यते—'सेयं देवतैक्षत हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणीति । तासां त्रिवृतमेकैकां करवाणीति' ( छा० ६।३।२ ) । तत्र संशय—किं जीवकर्तृकमिदं नामरूपव्याकरणमाहोस्वित्परमेश्वरकर्तृकमिति । तत्र प्राप्तं तावत्—जीवकर्तृकमेवेदं नामरूपव्याकरणमिति । कुतः ? 'अनेन जीवेनात्मना' इति विशेषणात् । यथा लोके चारेणाहं परसैन्यमनुप्रविश्य संकलयानीत्येवंजातीयके प्रयोगे चारकर्तृकमेव सत्सैन्यसंकलनं हेतुकर्तृत्वाद्राजाऽऽत्मन्यध्यारोपयति संकल-

---

वाक् आदिमें स्व व्यापार लाभ प्राणके अधीन है, ऐसा वाक् आदिका प्राण रूप होना है, ऐसा समझना चाहिए, तादात्म्यसे नहीं । अतएव प्राण शब्द इन्द्रियोंमें लाक्षणिक सिद्ध होता है । जैसे कि 'त एतस्यैव०' ( वे सब इसीके रूप हो गये, अतः वे इसीके नामसे 'प्राण' इस प्रकार कहे जाते हैं )यह श्रुति मुख्यप्राण विषयक प्राण शब्दकी इन्द्रियोंमें लाक्षणिक वृत्ति दिखलाती है, इससे वाक् आदि इन्द्रियाँ प्राणसे पृथक् तत्त्व हैं ॥ १९ ॥

सत्के प्रकरणमें तेज, जल और अन्नकी सृष्टि कहकर "सेयं देवतैक्षत०' ( उस सत् नामक देवताने ईक्षण किया 'मैं इस जीवरूपसे' इन तीनों देवताओंमें अनुप्रवेशकर नाम और रूपकी अभिव्यक्ति करूँ और उनमेंसे एक-एक देवताको त्रिवृत् त्रिवृत् करूँ ) इस प्रकार उपदेश किया जाता है । यहाँ संशय होता है कि क्या यह नाम, रूपका व्याकरण जीवकर्तृक है अथवा पमेश्वर कर्तृक है ? पूर्वपक्षी—यहाँ यह प्राप्त होता है कि यह नाम-रूपका व्याकरण ( रचना ) जीव कर्तृक है, किससे ? इससे कि 'अनेन जीवेनात्मना०' ( इस जीव रूपसे ) ऐसा विशेषण है । जैसे लोकमें 'चार ( दूत ) द्वारा पर सैन्यमें प्रवेशकर मैं गणना करूँ' इस प्रकारके प्रयोगमें सैन्य गणना चार कर्तृक होती हुई भी

### सत्यानन्दी-दीपिका

* उत्पत्ति और उत्पादना ( उत्पन्न करना ) ये दोनों क्रमसे कार्य और कर्ताके व्यापाररूपसे प्रसिद्ध हैं । उसमें गत दो पादोंसे जगत् उत्पत्ति श्रुति विषयक विरोधका परिहार किया गया है । अब उत्पादन श्रुति विरोधका परिहार किया जाता है । उसमें भी सूक्ष्म भूत-विषयक उत्पादन तो परमेश्वर कृत ही है, इसमें सब श्रुतियाँ समन्वित हैं । परन्तु स्थूल भूतोंके उत्पादनमें श्रुतियोंका विरोध है, उनके निराकरणके लिए इस अधिकरणका आरम्भ है । किञ्च नाम और रूपके भेदसे इन्द्रियाँ प्राणसे भिन्न हैं, यह कहा गया । अब प्रसङ्ग संगतिसे स्थूल नाम, रूप कर्तृक विचार किया जाता है । पूर्वपक्षमें जीव ही भूतोंका स्रष्टा है, और सिद्धान्तमें ब्रह्म सबका स्रष्टा है ।

यानीत्युत्तमपुरुषप्रयोगेण, एवं जीवकर्तृकमेव सन्नामरूपव्याकरणं हेतुकर्तृत्वाद्देवतात्मन्यध्यारोपयति व्याकरवाणीत्युत्तमपुरुषप्रयोगेण। अपि च डित्थडवित्थादिषु नामसु घटशरावादिषु च रूपेषु जीवस्यैव व्याकर्तृत्वं दृष्टम्। तस्माज्जीवकर्तृकमेवेदं नामरूपव्याकरणमित्येवं * प्राप्तेऽभिधत्ते—'संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्तु' इति। तुशब्देन पक्षं व्यावर्तयति। संज्ञामूर्तिक्लृप्तिरिति नामरूपव्याक्रियेत्येतत्, त्रिवृत्कुर्वत इति परमेश्वरं लक्षयति, त्रिवृत्करणे तस्य निरपवादकर्तृत्वनिर्देशात्। येयं संज्ञाक्लृप्तिमूर्तिक्लृप्तिश्चाग्निरादित्यश्चन्द्रमा विद्युदिति, तथा कुशकाशपलाशादिषु पशुमृगमनुष्यादिषु च प्रत्याकृति प्रतिव्यक्ति चानेकप्रकारा, सा खलु परमेश्वरस्यैव तेजोबन्नानां निर्मातुः कृतिर्भवितुमर्हति। कुतः? उपदेशात्। तथा हि—'सेयं देवतैक्षत' इत्युपक्रम्य 'व्याकरवाणि' इत्युत्तमपुरुषप्रयोगेण परस्यैव ब्रह्मणो व्याकर्तृत्वमिहोपदिश्यते। ननु जीवेनेति विशेषणाज्जीवकर्तृकत्वं व्याकरणस्याध्यवसितम्—नैतदेवम्, जीवेनेत्येतदनुप्रविश्येत्यनेन संबध्यत आनन्तर्यात्, न व्याकरवाणीत्यनेन। तेन हि संबन्धे व्याकरवाणीत्ययं देवताविषय उत्तमपुरुष औपचारिकः कल्प्येत। नच गिरिनदीसमुद्रादिषु नानाविधेषु नामरूपेष्वनीश्वरस्य जीवस्य व्याकरणसामर्थ्यमस्ति, येष्वपि चास्ति सामर्थ्यं तेष्वपि परमेश्वरायत्तमेव तत्। नच जीवो नाम परमेश्वरादत्यन्तभिन्नः, चार इव राज्ञः, आत्मनेति विशेषणात्, उपाधिमात्रनिबन्धनत्वाच्च

---

प्रयोजक कर्ता होनेसे राजा 'मैं गणना करूँ' इस प्रकार उत्तम पुरुषके प्रयोगसे उसका अपनेमें अध्यारोप करता है, वैसे नाम, रूपका व्याकरण जीव कर्तृक होते हुए भी प्रयोजक कर्ता होनेसे देवता 'व्याकरवाणि' ( व्याकरण करूँ ) इस प्रकार उत्तमपुरुषके प्रयोगसे उसका अपनेमें अध्यारोप करता है। और डित्थ डवित्थ आदि नामोंमें और घट शराव आदि रूपोंमें जीवका ही व्याकरण कर्तृत्व देखा गया है। इसलिए यह नाम, रूप व्याकरण जीव-कर्तृक ही है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—'संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्तु'। 'तु' शब्दसे पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करते हैं। 'संज्ञामूर्तिक्लृप्ति' नाम और रूपका व्याकरण 'त्रिवृत्कुर्वत' यह परमेश्वरको लक्षित-सूचित करता है, क्योंकि त्रिवृत्करणमें निरपवाद उसका ही कर्तृरूपसे निर्देश है। अग्नि, आदित्य, चन्द्रमा, विद्युत् इस प्रकार जो यह नामका व्याकरण तथा कुश, काश, पलाश आदिमें और पशु, मृग, मनुष्य आदिमें प्रत्येक जाति और प्रत्येक व्यक्तिमें अनेक प्रकारका जो यह रूप व्याकरण है वह तेज, जल और अन्नके निर्माता परमेश्वरकी ही कृति हो सकती है। किससे? उपदेशसे। जैसे कि 'सेयं देवतैक्षत' ( उस देवताने ईक्षण किया ) इस प्रकार उपक्रम कर 'व्याकरवाणि' ( व्याकरण करूँ ) इस तरह उत्तमपुरुषके प्रयोगसे परब्रह्मका ही व्याकरणकर्तृत्व यहाँ उपदेश किया जाता है। परन्तु 'जीवेन' इस विशेषणसे व्याकरण जीव कर्तृक निश्चित किया गया है। यह ऐसा नहीं है, क्योंकि 'जीवेन' इसका 'अनुप्रविश्य' (अनुप्रवेशकर) इसके साथ सम्बन्ध है, परन्तु आनन्तर्य होनेके कारण 'व्याकरवाणि' इससे सम्बन्धित नहीं है। उससे सम्बन्ध होनेपर 'व्याकरवाणि' यह देवता विषयक उत्तमपुरुष औपचारिक कल्पना करना पड़ेगा। और गिरि, नदी, समुद्र आदि नाना प्रकारके नाम और रूपोंके व्याकरण करनेकी अनीश्वर जीवमें सामर्थ्य नहीं है, और जिनमें भी सामर्थ्य है, उनमें भी वह परमेश्वरके अधीन ही है, और जैसे दूत राजासे अत्यन्त भिन्न है, वैसे जीव परमेश्वरसे अत्यन्त भिन्न नहीं है। क्योंकि 'आत्मना' यह विशेषण है, और

## सत्यानन्दी-दीपिका

* तेज, जल और अन्न ( पृथिवी ) प्रत्येकके तीन-तीन भाग हुए। एक भाग अपना और दो भाग अन्यके, इस प्रकार 'त्रिवृत्करण' सिद्ध होता है। यह पञ्चीकरणका भी उपलक्षण समझना चाहिए। पदका अन्वय पदार्थकी योग्यताके अधीन होता है, अतः जीवरूपसे उनमें अनुप्रवेशकर मैं

जीवभावस्य । तेन तत्कृतमपि नामरूपव्याकरणं परमेश्वरकृतमेव भवति । परमेश्वर एव च नामरूपयोर्व्याकर्तेति सर्वोपनिषत्सिद्धान्तः, 'आकाशो ह वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता' ( छा० ८।१४।१ ) इत्यादिश्रुतिभ्यः । तस्मात्परमेश्वरस्यैव त्रिवृत्कुर्वतः कर्म नामरूपयोर्व्याकरणम् । त्रिवृत्करणपूर्वकमेवेदमिह नामरूपव्याकरणं विवक्ष्यते, प्रत्येकं नामरूपव्याकरणस्य तेजोबन्नोत्पत्तिवचनेनैवोक्तत्वात् । तच्च त्रिवृत्करणमग्न्यादित्यचन्द्रविद्युत्सु श्रुतिर्दर्शयति—'यदग्ने रोहितं रूपं तेजसस्तद्रूपं यच्छुक्लं तदपां यत्कृष्णं तदन्नस्य' ( छा० ६।४।१ ) इत्यादिना । तत्राग्निरितीदं रूपं व्याक्रियते, सति च रूपव्याकरणे विषयप्रतिलम्भादग्निरितीदं नाम व्याक्रियते । एवमेवादित्यचन्द्रविद्युत्स्वपि द्रष्टव्यम् । अनेन चाग्न्याद्युदाहरणेन भौमाम्भसतैजसेषु त्रिष्वपि द्रव्येष्वविशेषेण त्रिवृत्करणमुक्तं भवति, उपक्रमोपसंहारयोः साधारणत्वात् । तथाह्यविशेषणैवोपक्रमः—'इमास्तिस्रो देवतास्त्रिवृत्त्रिवृदेकैका भवति' ( छा० ६।३।४ ) इति । अविशेषेणैव चोपसंहारः—'यदु रोहितमिवाभूदिति तेजसस्तद्रूपम्' इत्येवमादिः, 'यदविज्ञातमिवाभूदित्येतासामेव देवतानां समास इति' ( छा० ६।४।६।७ ) एवमन्तः ॥२०॥

तासां तिसृणां देवतानां बहिस्त्रिवृत्कृतानां सतीनामध्यात्ममपरं त्रिवृत्करणमुक्तम्—'इमास्तिस्रो देवताः पुरुषं प्राप्य त्रिवृत्त्रिवृदेकैका भवति' ( छा० ६।४।७ ) इति । तदिदानीमाचार्यो यथाश्रुत्येवोपदर्शयत्याशङ्कितं कंचिद्दोषं परिहरिष्यन्—

---

जीवभाव तो केवल उपाधि निमित्तक है । इसलिए उससे जीव कृत नाम, रूप व्याकरण भी परमेश्वर कृत ही होता है । और 'आकाशो वै०' ( आकाश नामसे प्रसिद्ध आत्मा नाम और रूपका निर्वाहक है ) इत्यादि श्रुतियोंसे परमेश्वर ही नाम और रूपका व्याकर्ता है, यह सब उपनिषदोंका सिद्धान्त है । इसलिए नाम, रूपका व्याकरण त्रिवृत् करनेवाले परमेश्वरका ही कर्म है । यहाँ यह नाम, रूपका व्याकरण त्रिवृत्करण पूर्वक ही विवक्षित है, कारण कि प्रत्येक नाम, रूपका व्याकरण तेज, जल और अन्नकी उत्पत्ति वचनसे ही उक्त है । उस त्रिवृत्करणको अग्नि, आदित्य, चन्द्र और विद्युतमें 'यदग्ने रोहितं०' ( अग्निका जो रोहितरूप है वह तेजका रूप है, जो शुक्लरूप है वह जलका है और जो कृष्णरूप है वह अन्नका है ) इत्यादिसे श्रुति दिखलाती है । उसमें 'अग्नि' यह रूपका व्याकरण किया जाता है, रूपके व्याकरण होनेपर विषयके उपलम्भसे 'अग्नि' यह नामका व्याकरण है । इसी प्रकार आदित्य, चन्द्र और विद्युत्में भी समझना चाहिए । और इन अग्नि आदि उदाहरणोंसे पार्थिव, जलीय और तैजस तीनों द्रव्योंमें भी समानरूपसे त्रिवृत्करण उक्त होता है, क्योंकि उपक्रम और उपसंहार उन तीनोंमें साधारण है । जैसे कि 'इमास्तिस्रो०' (ये तीन देवता प्रत्येक त्रिवृत्-त्रिवृत् होते हैं ) इस प्रकार यह समानरूपसे उपक्रम है, और समानरूपसे यह उपसंहार है 'यदु रोहित०' ( जो कुछ रोहित-सा है वह तेजका रूप है ) इस प्रकार यह आदि है और 'यदविज्ञात०' ( तथा जो कुछ अविज्ञात-सा है वह इन देवताओंका ही समुदाय है ) यह अन्त है ॥ २० ॥

'इमास्तिस्रो०' ( ये तीनों देवता पुरुषको प्राप्त होकर उनमेंसे प्रत्येक त्रिवृत्, त्रिवृत् होता है ) इसप्रकार बाह्य पदार्थमें त्रिवृत्कृत उन तीन देवताओंका दूसरा आध्यात्मिक त्रिवृत्करण कहा गया है ।

## सत्यानन्दी-दीपिका

( पर देवता ) ही स्थूल नाम और रूपको 'व्याकरवाणि' व्यक्त करूँगा, ऐसा अन्वय तो युक्त है । परन्तु जीवद्वारा उनको 'व्याकरवाणि' व्यक्त करूँगा, यह अन्वय युक्त नहीं है । इसलिए 'व्याकरवाणि' यह उत्तम पुरुषका प्रयोग परदेवता विषयक ही है, जीव विषयक नहीं ॥२०॥

## मांसादि भौमं यथाशब्दमितरयोश्च ॥ २१ ॥

पदच्छेद—मांसादि, भौमम्, यथाशब्दम्, इतरयोः, च ।

सूत्रार्थ—( मांसादि ) मांस, पुरीष आदि ( भौमम् ) त्रिवृत्कृत अन्नात्मक भूमिके कार्य हैं ( च ) और इसी प्रकार ( यथाशब्दम् ) 'मूत्रं लोहितम्' इत्यादि श्रुतिके अनुसार ( इतरयोश्च ) मूत्र, रुधिर आदि जल आदिके कार्य हैं ।

* भूमेस्त्रिवृत्कृतायाः पुरुषेणोपभुज्यमानाया मांसादिकार्यं यथाशब्दं निष्पद्यते। तथा हि श्रुतिः—'अन्नमशितं त्रेधा विधीयते तस्य यः स्थविष्ठो धातुस्तत्पुरीषं भवति यो मध्यमस्तन्मांसं योऽणिष्ठस्तन्मनः' ( छा० ६।५।१) इति । त्रिवृत्कृता भूमिरेवैषा व्रीहियवाद्यन्नरूपेणाद्यत इत्यभिप्रायः । तस्याश्च स्थविष्ठं रूपं पुरीषभावेन बहिर्निर्गच्छति, मध्यममध्यात्मं मांसं वर्धयति, अणिष्ठं तु मनः । एवमितरयोरप्तेजसोर्यथाशब्दं कार्यमवगन्तव्यम्—एवं मूत्रं लोहितं प्राणश्चापां कार्यम् । अस्थि मज्जा वाक्तेजस इति ॥ २१ ॥

अत्राह—यदि सर्वमेव त्रिवृत्कृतं भूतभौतिकमविशेषश्रुतेः 'तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकामकरोत्' इति । किं कृतस्तर्ह्ययं विशेषव्यपदेशः—'इदं तेज इमा आप इदमन्नम्' इति ? तथा 'अध्यात्ममिदमन्नस्याशितस्य कार्यं मांसादि ? इदमपां पीतानां कार्यं लोहितादि ? इदं तेजसोऽशितस्य कार्यमस्थ्यादि' इति ? अत्रोच्यते—

## वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः ॥ २२ ॥

पदच्छेद—वैशेष्यात्, तु, तद्वादः, तद्वादः ।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द शङ्कित दोषकी निवृत्ति करता है । पृथिवी आदिका त्रिवृत्करणत्व समान होनेपर भी ( वैशेष्यात् ) पृथिवी आदिके आधिक्यसे ( तद्वादः ) यह पृथिवी है, यह जल है इत्यादि व्यवहार होता है । सूत्रस्थ द्वितीय 'तद्वादः' पद अध्यायकी समाप्तिका सूचक है ।

---

अब आचार्य आशङ्कित किसी एक दोषके परिहारकी इच्छा करते हुए उसको श्रुतिके अनुसार ही दिखलाते हैं—

पुरुषद्वारा त्रिवृत्कृत उपभोग की हुई भूमिका मांस आदि कार्य श्रुतिके अनुसार निष्पन्न होता है। जैसे कि 'अन्नमशितं०' ( खाया हुआ अन्न तीन प्रकारका हो जाता है, उसका जो अत्यन्त स्थूल भाग है वह मल है, जो मध्यम भाग है वह मांस और जो अत्यन्त सूक्ष्म है वह मन हो जाता है ) यह श्रुति है । यह त्रिवृत्कृत भूमि ही व्रीहि, यव आदि अन्नरूपसे खाई जाती है, ऐसा अभिप्राय है । उसका स्थूलतमरूप पुरीषभावसे बाहर निकलता है, मध्यमरूप अध्यात्म मांसको बढ़ाता है और अत्यन्त सूक्ष्म तो मन है । इस प्रकार अन्य-जल और तेजका भी श्रुतिके अनुसार कार्य समझना चाहिए । इस प्रकार मूत्र, लोहित ( रक्त ) और जलके कार्य हैं और हड्डी, मज्जा और वाक् तेजके कार्य हैं ॥ २१ ॥

यहाँ कहते हैं— तासां०' ( उसमेंसे प्रत्येकको त्रिवृत्-त्रिवृत् किया ) इस सामान्य श्रुतिसे यदि भूत-भौतिक सभी त्रिवृत्कृत हैं, तो 'इदं तेज०' ( यह तेज, यह जल और यह अन्न है ) और 'अध्यात्ममिदमन्न०' ( शरीरमें जो मांस आदि है वह खाये हुए अन्नका कार्य है, यह लोहित आदि पीये हुए जलका कार्य है और यह अस्थि आदि खाये हुए तेज ( घृत तेल आदि ) का कार्य है ) इस श्रुतिमें यह विशेष व्यपदेश क्यों किया है ? इसपर कहते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

* प्रत्येक त्रिवृत्कृत भूमि आदि स्थूल, मध्यम और सूक्ष्मरूपसे तीन-तीन प्रकारके हैं, और वायुरूप प्राण जलका कार्य कहा गया है वह औपचारिक समझना चाहिए । प्राणकी प्रायः जलके अधीन स्थिति होनेसे वह जलका कार्य कहा गया है, अतः कोई विरोध नहीं है ॥ २१ ॥

* तुशब्देन चोदितं दोषमपनुदति। विशेषस्य भावो वैशेष्यम्, भूयस्त्वमिति यावत्। सत्यपि त्रिवृत्करणे क्वचित्कस्यचिद्भूतधातोर्भूयस्त्वमुपलभ्यते 'अग्नेस्तेजोभूयस्त्वमुदकस्याब्भूयस्त्वं पृथिव्या अन्नभूयस्त्वम्' इति। व्यवहारप्रसिद्ध्यर्थं चेदं त्रिवृत्करणम्। व्यवहारश्च त्रिवृत्कृतरज्जुवदेकत्वापत्तौ सत्यां न भेदेन भूतत्रयगोचरो लोकस्य प्रसिध्येत्। तस्मात्सत्यपि त्रिवृत्करणे वैशेष्यादेव तेजोबन्नविशेषवादो भूतभौतिकविषय उपपद्यते। तद्वादस्तद्वाद इति पदाभ्यासोऽध्यायपरिसमाप्तिं द्योतयति ॥ २२ ॥

इति श्रीमच्छङ्करभगवत्पूज्यपादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये द्वितीयाध्यायस्य चतुर्थः पादः ॥ ४ ॥

---

तु शब्दसे शङ्कित दोषका निराकरण करते हैं। विशेषका भाव वैशेष्य है अर्थात् भूयस्त्व है। त्रिवृत्करण होनेपर भी 'अग्नेस्तेजोभूयस्त्वम्०' (अग्निमें तेजो भूयस्त्व है, उदकमें जल भूयस्त्व है और पृथिवीमें अन्न भूयस्त्व है) इस प्रकार कहींपर किसी भूत धातुका भूयस्त्व उपलब्ध होता है। यह त्रिवृत्करण व्यवहार प्रसिद्धिके लिए है। त्रिवृत्कृत रज्जुके समान एकत्वका प्रसङ्ग होनेपर लोकमें भूतत्रय-विषयक भेदसे व्यवहार सिद्ध न होगा। इसलिए त्रिवृत्करण होनेपर भी भूत-भौतिक विषयक तेज, जल, अन्न ऐसा विशेषवाद वैशेष्यसे ही उपपन्न होता है। 'तद्वादः तद्वादः' यह पदका अभ्यास-पुनः कथन अध्यायकी परिसमाप्तिको सूचित करता है ॥ २२ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके द्वितीयाध्यायका चतुर्थ पाद समाप्त ॥४॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* अतएव यह सिद्ध हुआ कि ब्रह्ममें जो वेदान्तका तात्पर्य है, उसका स्मृति, न्याय, मतान्तर और श्रुतियोंके साथ कोई विरोध नहीं है ॥ २२

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के द्वितीयाध्यायका चतुर्थ पाद समाप्त ॥ ४ ॥

# अथ तृतीयोऽध्यायः ।

[ तृतीये साधनाख्याध्याये प्रथमपादे गत्यागतिचिन्ता-वैराग्यनिरूपणविचारश्च ]

साधन नामक इस तृतीय अध्यायके प्रथम पादमें जीवकी संसार गति आगतिका विचार और वैराग्य निरूपण विचार किया जाता है ।

## ( १ तदन्तरप्रतिपत्त्यधिकरणम् । सू० १-७ )

**तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः प्रश्ननिरूपणाभ्याम् ॥१॥**

पदच्छेद—तदन्तरप्रतिपत्तौ, रंहति, संपरिष्वक्तः, प्रश्ननिरूपणाभ्याम् ।

सूत्रार्थ—( तदन्तरप्रतिपत्तौ ) जीव अन्य देहकी प्राप्तिमें देहके बीजभूत सूक्ष्म भूतोंसे ( संपरिष्वक्तः ) वेष्टित होकर धूम आदि मार्ग द्वारा स्वर्गलोकमें ( रंहति ) जाता है, ( प्रश्ननिरूपणाभ्याम् ) क्योंकि 'वेत्थ यथा' यह प्रश्न है और 'इति तु पञ्चम्यामा०' यह निरूपण-प्रतिवचन है ।

* द्वितीयेऽध्याये स्मृतिन्यायविरोधो वेदान्तविहिते ब्रह्मदर्शने परिहृतः । परपक्षाणां चानपेक्षत्वं प्रपञ्चितम् । श्रुतिविप्रतिषेधश्च परिहृतः । तत्र च जीवव्यतिरिक्तानि तत्त्वानि जीवोपकरणानि ब्रह्मणो जायन्त इत्युक्तम् । अथेदानीमुपकरणोपहितस्य जीवस्य संसारगतिप्रकारस्तदवस्थान्तराणि ब्रह्मतत्त्वं विद्याभेदाभेदौ गुणोपसंहारानुपसंहारौ सम्यग्दर्शनात्पुरुषार्थसिद्धिः सम्यग्दर्शनोपायविधिप्रभेदो मुक्तिफलानियमश्चेत्येतदर्थजातं तृतीयेऽध्याये निरूपयिष्यते प्रसङ्गागतं च किमप्यन्यत् । तत्र प्रथमे तावत्पादे पञ्चाग्निविद्यामाश्रित्य संसारगतिप्रभेदः प्रदर्श्यते वैराग्यहेतोः, 'तस्माज्जुगुप्सेत' इति चान्ते श्रवणात् । जीवो मुख्यप्राणसचिवः सेन्द्रियः समनस्कोऽविद्याकर्मपूर्वप्रज्ञापरिग्रहः पूर्वदेहं विहाय देहान्तरं प्रतिपद्यत इत्येतदवगतम् । 'अथैनमेते प्राणा अभिसमायन्ति' इत्येवमादेः 'अन्यन्नवतरं कल्याणतरं रूपं कुरुते' ( बृह० ४।४।१-४ ) इत्येवमन्तात्संसारप्रकरणस्थाच्छब्दात्, धर्माधर्मफलोपभोगसंभवाच्च । * स किं देहबीजैर्भूतसूक्ष्मैरसंपरिष्वक्तो

---

द्वितीय अध्यायमें वेदान्त प्रतिपादित ब्रह्म दर्शनमें स्मृति और न्यायके विरोधका परिहार [illegible] गया है । परपक्ष अनपेक्षित है, इसका विस्तारपूर्वक वर्णन और श्रुतिविरोधका परिहार किया ग[illegible] और उनमें जीवसे व्यतिरिक्त जीवके उपकरण तत्त्व ब्रह्मसे उत्पन्न होते हैं, यह कहा गया है । अब उप[illegible]णोपहित जीवकी संसार गतिका प्रकार, उसकी अन्य अवस्थाएँ, ब्रह्मतत्त्व, विद्याका भेद और अभेद, गुणोंका उपसंहार और अनुपसंहार, सम्यग्ज्ञानसे पुरुषार्थकी सिद्धि, सम्यग्ज्ञानके उपायविधिका भेद और मुक्तिफलका अनियम, इस विषय समुदायका तृतीय अध्यायमें निरूपण किया जायगा और प्रसंगसे आया हुआ कुछ अन्य भी कहा जायगा । वहाँ प्रथम पादमें पञ्चाग्नि विद्याका आश्रय कर 'तस्माज्जुगुप्सेत' ( उससे-गमनागमनमें दुःख होनेसे स्वर्ग आदिमें घृणा करे ) इस प्रकार अन्तमें श्रवणसे संसार गतिका प्रभेद वैराग्यके लिए दिखलाया जाता है । मुख्यप्राण सचिव जीव इन्द्रिय, मन, अविद्या, कर्म और पूर्वप्रज्ञा जन्मान्तर संस्कारोंके साथ पूर्व देहका त्यागकर अन्य देहको प्राप्त होता है, यह अवगत हुआ । क्योंकि 'अथैनमेते०' (मरण समयमें ये वाक् आदि इन्द्रियाँ जीवके प्रति हृदयमें एकत्रित हो जाती हैं) यहाँसे लेकर 'अन्यन्नवतरं०' (अन्य अधिक सुन्दर और कल्याणतर रूप-देहकी रचना करता है) यहाँ तक संसार प्रकरणस्थ श्रुति है तथा धर्म और अधर्मके फल उपभोगका संभव भी है । वह जीव क्या

### सत्यानन्दी-दीपिका

* वेदान्तार्थके अविरुद्ध सिद्ध होनेपर उसके साधनभूत ज्ञानके विषयमें विचार उपस्थित होता है, इससे द्वितीय और तृतीय अध्यायमें हेतुहेतुमद्भाव-कार्यकारण भाव संगति है, इस प्रकार लिङ्गोपाधि जीवके प्राण आदि उपकरण सिद्ध होनेपर उस उपाधिवाले जीवकी संसारगति आदिका विचार

गच्छत्याहोस्वित्संपरिष्वक्त इति चिन्त्यते। किं तावत्प्राप्तम्? असंपरिष्वक्त इति। कुतः? करणोपादानवद्भूतोपादानस्याश्रुतत्वात्। 'स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानः' (बृह० ४।४।१) इति ह्यत्र तेजोमात्राशब्देन करणानामुपादानं संकीर्तयति, वाक्यशेषे चक्षुरादिसंकीर्तनात्। नैवं भूतमात्रोपादानसंकीर्तनमस्ति। सुलभाश्च सर्वत्र भूतमात्राः। यत्रैव देह आरब्धव्यस्तत्रैव सन्ति, ततश्च तासां नयनं निष्प्रयोजनम्। तस्मादसंपरिष्वक्तो यातीति। एवं प्राप्ते पठत्याचार्यः—'तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः' इति। तदन्तरप्रतिपत्तौ देहबीजैर्भूतसूक्ष्मैः संपरिष्वक्तो रंहति गच्छतीत्यवगन्तव्यम्। कुतः? प्रश्ननिरूपणाभ्याम्। तथा हि प्रश्नः—'वेत्थ यथा पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' (छा० ५।३।३) इति निरूपणं च प्रतिवचनं द्युपर्जन्यपृथिवीपुरुषयोषित्सु पञ्चस्वग्निषु श्रद्धासोमवृष्ट्यन्नरेतोरूपाः पञ्चाहुतीर्दर्शयित्वा 'इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' (छा० ५।९।१) इति। तस्मादद्भिः परिवेष्टितो जीवो रंहति व्रजतीति गम्यते। * नन्वन्या श्रुतिर्जलूकावत्पूर्वदेहं न मुञ्चति यावन्न देहान्तरमाक्रमतीति दर्शयति 'तद्यथा

---

देहके बीजभूत सूक्ष्म भूतोंसे असम्बन्धित होकर जाता है अथवा सम्बन्धित ? इसपर विचार किया जाता है। तब क्या प्राप्त होता है? असम्बन्धित होकर जाता है। किससे ? इससे कि इन्द्रियोंके ग्रहणके समान भूतोंका ग्रहण श्रुत नहीं है। 'स एतास्तेजोमात्राः०' ( वह इन [प्राणोंको] तेजोमात्राको सम्यक् प्रकारसे ग्रहणकर हृदयमें ही अनुक्रान्त होता है ) यहाँ 'तेजोमात्राः' शब्दसे श्रुति करणोंका ग्रहण कहती है, क्योंकि वाक्यशेषमें चक्षु आदिका कथन है। इसप्रकार भूतमात्राओंके ग्रहणका कथन नहीं है और भूतमात्रा सर्वत्र सुलभ हैं। जहाँ देहका आरम्भ होना चाहिए वहाँ ही वे हैं, उससे उनको साथ ले जाना निष्प्रयोजन है, इसलिए जीव असम्बन्धित होकर ही जाता है। ऐसा प्राप्त होनेपर आचार्य कहते हैं—'तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः' तदन्तरप्रतिपत्तौ—देहसे अन्य देहकी प्राप्तिमें देहके कारण सूक्ष्मभूतोंसे सम्बन्धित होकर जाता है, ऐसा समझना चाहिए, किससे ? इससे कि ऐसा प्रश्न और निरूपण है। जैसे कि 'वेत्थ यथा०' (प्रवाहण—हे श्वेतकेतु ! क्या तू जानता है कि पाँचवीं आहुतिके हवन करनेपर जल (सोम, घृत आदि रस) 'पुरुष'—शरीर संज्ञाको कैसे प्राप्त होता है) यह प्रश्न है, और स्वर्ग, पर्जन्य, पृथिवी, पुरुष और स्त्री इन पाँच अग्नियोंमें श्रद्धा, सोम, वृष्टि, अन्न और शुक्ररूप ये पाँच आहुतियाँ दिखलाकर 'इति तु पञ्चम्यामा०' (इसप्रकार पाँचवी आहुतिके प्रक्षेप होनेपर जल 'पुरुष' शब्दवाची होता है) ऐसा निरूपण-प्रतिवचन है। इसलिए जीव जलसे परिवेष्टित होकर जाता है, ऐसा ज्ञात होता है। परन्तु 'तद्यथा तृणजलायुका०' (उसमें—देह संचारमें जैसे तृणजलायुका-घासका कीट विशेष)

## सत्यानन्दी-दीपिका

होता है। अतः गत पाद और इस पादमें कार्यकारणभाव सम्बन्ध है। इस अध्यायके प्रथमपादमें वैराग्यका निरूपण है, जैसे स्वर्ग, पर्जन्य, पृथिवी, पुरुष और स्त्री इन पाँचोंका अग्निरूपसे ध्यान करना चाहिए, यह पञ्चाग्नि विद्या है, जिससे कर्मद्वारा गमन और आगमनरूप अनर्थ होता है, इससे कर्मफलमें घृणा करनी चाहिए, ऐसी पञ्चाग्निविद्याके उपसंहारमें श्रुति है। यह सब वैराग्यके लिए दिखलाया गया है। द्वितीय पादमें स्वप्न आदि अवस्थाओंकी उक्तिसे 'त्वम्' पदका अर्थ और ब्रह्मतत्त्व कहा गया है। तृतीय पादमें 'तत्, त्वम्' का ऐक्य और उसके लिए उपासनाका विचार है। चतुर्थपादमें सम्यग्दर्शनके साधन संन्यास आदि, मुक्तिरूपफलका स्वर्ग आदिके समान तारतम्य नियमका अभाव अर्थात् जैसे स्वर्ग आदि फलमें तारतम्य होता है, वैसे मुक्तिरूप फलमें नहीं होता। प्रसङ्गसे प्राप्त कुछ अन्य देहात्मदूषण भी कहा जायगा।

* जीव इस देहको त्यागकर दूसरे देहकी प्राप्तिमें देहके कारणभूत सूक्ष्मभूतोंसे सम्बद्ध होकर देहान्तरप्रतिपत्तौ

तृणजलायुका' ( बृह० ४।४।३ ) इति। तत्राप्यप्परिवेष्टितस्यैव जीवस्य कर्मोपस्थापितप्रतिपत्तव्यदेहविषयभावनादीर्घीभावमात्रं जलूकयोपमीयत इत्यविरोधः। एवं श्रुत्युक्ते देहान्तरप्रतिपत्तिप्रकारे सति याः पुरुषमतिप्रभवाः कल्पना व्यापिनां करणानामात्मनश्च देहान्तरप्रतिपत्तौ कर्मवशाद्वृत्तिलाभस्तत्र भवति। केवलस्यैवात्मनो वृत्तिलाभस्तत्र भवति। इन्द्रियाणि तु देहवदभिनवान्येव तत्र तत्र भोगस्थान उत्पद्यन्ते। मन एव वा केवलं भोगस्थानमभिप्रतिष्ठते। जीव एवोत्प्लुत्य देहाद्देहान्तरं प्रतिपद्यते शुक इव वृक्षाद्वृक्षान्तरम्, इत्येवमाद्याः, ताः सर्वा एवानादर्तव्याः श्रुतिविरोधात् ॥१॥

---

इसप्रकार अन्य श्रुति जलूका-कीटके समान जबतक जीव अन्य देहको प्राप्त नहीं होता तबतक पूर्व देहका त्याग नहीं करता, ऐसा दिखलाती है। उसमें भी जलसे परिवेष्टित जीवके कर्मसे उपस्थापित प्राप्त करने योग्य देहविषयक भावनाका दीर्घभावमात्र जलूकासे उपमित है, अतः कोई विरोध नहीं है। इसप्रकार अन्य देहकी प्राप्तिका प्रकार श्रुतिसे उक्त होनेपर जो पुरुषबुद्धिसे उत्पन्न हुई कल्पनाएँ हैं—आत्मा और इन्द्रियाँ व्यापक हैं, अन्य देहके प्राप्त होनेपर कर्मवश उसमें वृत्तिलाभ होता है। उस देहमें केवल आत्माका ही वृत्तिलाभ होता है, इन्द्रियाँ तो देहके समान तत् तत् भोगवस्थानमें नवीन ही उत्पन्न होती हैं। अथवा केवल मन ही भोग स्थानके प्रति जाता है। अथवा जैसे शुक एक वृक्षसे कूदकर अन्य वृक्षको प्राप्त होता है, वैसे जीव ही एक देहसे कूदकर अन्य देहको प्राप्त करता है, इत्यादिसे सभी कल्पनाएँ अनादरणीय हैं, क्योंकि श्रुतिके साथ उनका विरोध है ॥ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

जाता है कि नहीं ? यह प्रश्न उठता है, क्योंकि इन्द्रियोंको साथ ले जानेमें तो 'स यत्रैष चाक्षुषः पुरुषः' यह श्रुति प्रमाण है। परन्तु सूक्ष्मभूतोंको साथ ले जानेमें कोई श्रुति नहीं है, कारण कि सूक्ष्म भूत सर्वत्र सुलभ हैं। इसलिए जीव सूक्ष्मभूतोंके बिना ही जाता है। पूर्वपक्षमें निराश्रय प्राणकी गति न होनेसे वैराग्य असिद्ध है और सिद्धान्तमें तो भूताश्रय प्राणोंकी गति होनेसे वैराग्य सिद्ध है। 'राजा प्रहाण—श्वेतकेतु ! 'वेत्थ यथा०' श्वेतकेतु—मैं नहीं जानता, तब राजाने उद्दालकसे इसका उत्तर कहा—'असौ वाव लोको गौतमाग्निः' (हे गौतम ! यह स्वर्गलोक अग्नि है) यहाँ अग्निहोत्रमें हवन किया गया दधि आदि जल यजमानके साथ संलग्न होकर स्वर्गलोक प्राप्तकर सोम नामक दिव्य देहरूपसे स्थित (प्राप्त) होता है। कर्मफलके अन्तमें वही सोमरूप दिव्यशरीर द्रवीभूत होकर पर्जन्यमें आहुत होता है। अनन्तर वह जल वृष्टिरूपसे अन्न आदिमें आता है। पुनः वही अन्न भक्षण करनेसे पुरुषमें जाता है। वही जल पुरुषद्वारा शुक्ररूपसे स्त्रीके गर्भमें आहुत होता है, इसप्रकार आप ( जल ) मनुष्यरूप होता है। इसप्रकार प्रश्नोत्तरसे यह सिद्ध होता है कि जीव सूक्ष्मभूतोंसे वेष्टित होकर जाता है।

* 'तद्यथातृणजलायुका' यहाँ कर्मोंसे उपस्थापित प्राप्तव्य देव आदि देह है, उसे 'मैं देव हूँ' इत्यादि भावनाद्वारा प्राप्तकर जीव पूर्व देहका त्याग करता है अर्थात् भावी देह विषयक भावनाको लेकर यह कीटका उदाहरण है, इससे कोई विरोध नहीं है। यद्यपि आत्मा व्यापक ब्रह्मरूप है, उसमें गति आदिका असंभव है, तो भी घटाकाशके समान परिच्छिन्न उपाधिकी गति आदिको लेकर उसमें गति आदिका वर्णन है, यह पञ्चाग्निविद्यामें कहा गया है। उससे विरोध होनेके कारण अन्य सभी कल्पनाएँ अनादरणीय हैं। उनमें 'व्यापिनां' इससे सांख्योंकी कल्पना है कि केवल अन्य देहमें कर्मोंके बलसे इन्द्रिय समुदाय व्यक्त होकर अपना-अपना कार्य करता है। बौद्धोंकी कल्पना—केवल आलय विज्ञान ( निर्विकल्पज्ञान ) सन्तानरूप आत्मा है, उसका अन्य देहमें शब्द आदि विषयक सविकल्प ज्ञान नामक वृत्तिलाभ होता है। 'इन्द्रियाणि' इत्यादि भाष्यसे काणादोंकी कल्पना है। 'जीव एव' इत्यादिसे दिगम्बर जैनोंकी कल्पना है। चार्वाक कहते हैं कि जीवित देह ही आत्मा है, उसके भस्म

ननूदाहृताभ्यां प्रश्नप्रतिवचनाभ्यां केवलाभिरद्भिः संपरिष्वक्तो रंहतीति प्राप्नोति, अप्शब्दश्रवणसामर्थ्यात्। तत्र कथं सामान्येन प्रतिज्ञायते सर्वैरेव भूतसूक्ष्मैः संपरिष्वक्तो रंहतीति ? अत उत्तरं पठति—

त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात् ॥ २ ॥

पदच्छेद—त्र्यात्मकत्वात्, तु, भूयस्त्वात्।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द शङ्का निवृत्त्यर्थ है। ( त्र्यात्मकत्वात् ) त्रिवृत्करण श्रुतिसे अन्य दो भूतोंके मेलनसे जल त्र्यात्मक है, अतः जलसे अन्य दो भूतोंका गमन सम्बन्ध सिद्ध है। ( भूयस्त्वात् ) कारण कि तेज आदिकी अपेक्षासे शरीरमें जल भूयस्त्व है।

* तुशब्देन चोदितामाशङ्कामुच्छिनत्ति। त्र्यात्मिका ह्यापः, त्रिवृत्करणश्रुतेः। तास्वारम्भिकास्वभ्युपगतास्वितरदपि भूतद्वयमवश्यमभ्युपगन्तव्यं भवति। त्र्यात्मकश्च देहस्त्रयाणामपि तेजोबन्नानां तस्मिन्कार्योपलब्धेः, पुनश्च त्र्यात्मकस्त्रिधातुत्वात्त्रिभिर्वातपित्तश्लेष्मभिः। न स भूतान्तराणि प्रत्याख्याय केवलाभिरद्भिरारब्धुं शक्यते। तस्माद्भूयस्त्वापेक्षोऽयमापः पुरुषवचस इति। प्रश्नप्रतिवचनयोरप्शब्दो न कैवल्यापेक्षः। सर्वदेहेषु हि रसलोहितादिद्रवद्रव्यभूयस्त्वं दृश्यते। ननु पार्थिवो धातुर्भूयिष्ठो देहेषूपलक्ष्यते, नैष दोषः, इतरापेक्षयाप्यपां बाहुल्यं भविष्यति। दृश्यते च शुक्रशोणितलक्षणेऽपि देहबीजे द्रवबाहुल्यम्। कर्म च निमित्तकारणं देहान्तरारम्भे। कर्माणि चाग्निहोत्रादीनि सोमाज्यपयःप्रभृतिद्रवद्रव्यव्यपाश्रयाणि, कर्मसमवायिन्यश्चापः श्रद्धाशब्दोदिताः सह कर्मभिर्द्युलोकाख्येऽग्नौ हूयन्त इति वक्ष्यति। तस्मादप्यपां बाहुल्यप्रसिद्धिः। बाहुल्याच्चाप्शब्देन सर्वेषामेव देहबीजानां भूतसूक्ष्माणामुपादानमिति निरवद्यम् ॥२॥

---

परन्तु उदाहृत प्रश्न और प्रतिवचन द्वारा केवल जलसे परिवेष्टित जीव जाता है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि जलशब्दके श्रवणकी सामर्थ्य है, तो सभी सूक्ष्म भूतोंसे परिवेष्टित होकर जाता है, ऐसा सामान्यरूपसे प्रतिज्ञा कैसे की है ? इससे उत्तर कहते हैं—

तु शब्दसे पूर्वोक्त शङ्काका उच्छेद करते हैं—त्रिवृत्करण श्रुतिसे जल त्र्यात्मक है, उस जलको देहका आरम्भक स्वीकार करनेपर अन्य दो भूत-तेज और पृथिवीमें भी आरम्भकत्व अवश्य स्वीकार करना चाहिए। और देह त्र्यात्मक है, क्योंकि तेज, जल और अन्न तीनोंका भी उसमें कार्य उपलब्ध होता है। पुनः भी देह त्र्यात्मक है, कारण कि वात, पित्त और कफसे त्रिधातु है। अन्य भूतोंका प्रत्याख्यान ( त्याग ) कर केवल जलसे वह आरब्ध नहीं हो सकता। इसलिए 'जल पुरुषात्मक होता है' ऐसा जो प्रश्न और प्रतिवचनमें जल शब्द है वह केवल जलकी अपेक्षासे नहीं है किन्तु भूयस्त्वकी अपेक्षासे है, क्योंकि सब देहोंमें रस-लोहित आदि द्रवीभूत द्रव्योंका बाहुल्य देखा जाता है। परन्तु पार्थिव धातु भी देहोंमें अधिकतर उपलब्ध होता है ? यह दोष नहीं है, कारण कि अन्योंकी अपेक्षासे जल बहुत होगा। शुक्रशोणितरूप देहके कारणमें भी द्रव बाहुल्य देखनेमें आता है। अन्य ( स्वर्गीय ) देहके आरम्भमें कर्म निमित्तकारण हैं। अग्निहोत्र आदि कर्म सोम, घृत, पय आदि द्रव द्रव्यके आश्रित होते हैं, और कर्म सम्बन्धी जल श्रद्धाशब्दसे कहा गया है, वह कर्मोंके साथ स्वर्गलोक नामक अग्निमें हुत किया जाता है, ऐसा आगे कहेंगे। इससे भी जलका बाहुल्य प्रसिद्ध है। और बाहुल्य होनेसे अप्-जल शब्दसे सभी देहके बीज सूक्ष्मभूतोंका ग्रहण है, यह निर्दोष है ॥२॥

सत्यानन्दी-दीपिका

[illegible]पर पुनः गमन आदि नहीं होते। इत्यादि सभी कल्पनाएँ श्रुति विरुद्ध हैं ॥१॥

* खाये, पीये गये अन्न और जलका परिपाक यह तेजका कार्य है। स्नेह और स्वेद आदि

## प्राणगतेश्च ॥ ३ ॥

पदच्छेद—प्राणगतेः, च ।

सूत्रार्थ—और 'तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति' इस श्रुतिमें जीवके साथ इन्द्रियोंकी गति प्रतिपादित है, इससे भी जीव सूक्ष्म भूतोंसे परिवेष्टित जाता है ।

प्राणानां च देहान्तरप्रतिपत्तौ गतिः श्राव्यते–'तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति' ( बृह० ४।४।२ ) इत्यादिश्रुतिभिः । सा च प्राणानां गतिर्नाश्रयमन्तरेण संभवतीत्यतः प्राणगतिप्रयुक्ता तदाश्रयभूतानामपामपि भूतान्तरोपसृष्टानां गतिरर्थादवगम्यते । नहि निराश्रयाः प्राणाः क्वचिद्गच्छन्ति तिष्ठन्ति वा, जीवतो दर्शनात् ॥३॥

## अग्न्यादिगतिश्रुतेरिति चेन्न भाक्तत्वात् ॥ ४ ॥

पदच्छेद—अग्न्यादिगतिश्रुतेः, इति, चेत्, न, भाक्तत्वात् ।

सूत्रार्थ—(अग्न्यादिगतिश्रुतेः) 'अग्निं वागप्येति' इत्यादि श्रुतिमें वाग् आदिका अग्नि आदिमें गमन प्रतिपादित है, इससे जीवके साथ इन्द्रियाँ नहीं जाती । ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है, ( भाक्तत्वात् ) क्योंकि 'तमुत्क्रामन्तं' इत्यादि श्रुतियोंके साथ विरोध होनेसे अग्नि आदिमें गति प्रतिपादक श्रुति गौण है ।

स्यादेतत्—नैव प्राणा देहान्तरप्रतिपत्तौ सह जीवेन गच्छन्ति, अग्न्यादिगतिश्रुतेः । तथा हि श्रुतिर्मरणकाले वागादयः प्राणा अग्न्यादीन्देवान्गच्छन्तीति दर्शयति—'यत्रास्य पुरुषस्य मृतस्याग्निं वागप्येति वातं प्राणः' (बृह० ३।२।१३) इत्यादिनेति चेत्—न, भाक्तत्वात् । वागादीनामग्न्यादिगतिश्रुतिर्गौणी, लोमसु केशेषु चादर्शनात् । 'ओषधीर्लोमानि वनस्पतीन्केशाः' ( बृह० ३।२।१३ ) इति हि तत्राम्नायते । नहि लोमानि केशाश्चोत्प्लुत्यौषधीर्वनस्पतींश्च गच्छन्तीति संभवति । नच जीवस्य प्राणोपाधिप्रत्याख्याने गमनमवकल्प्यते । नापि

---

और अन्य देहकी प्राप्तिमें 'तमुत्क्रामन्तं०' ( उस जीवके उत्क्रान्त होनेके अनन्तर प्राण उत्क्रमण करता है, प्राणके उत्क्रान्त होनेके अनन्तर सब प्राण-इन्द्रियाँ उत्क्रमण करते हैं ) इत्यादि श्रुतियोंसे प्राणोंकी गति सुनाई जाती है । प्राणोंकी वह गति आश्रयके विना उपपन्न नहीं हो सकती, अतः प्राणोंकी गतिसे प्रयुक्त प्राणोंके आश्रयभूत अन्य भूतोंसे सम्बद्ध जलकी भी गति अर्थतः अवगत होती है । क्योंकि निराश्रय प्राण न कहीं जाते हैं अथवा न कहीं रहते हैं, कारण कि जीवित देहमें प्राण साश्रय देखनेमें आते हैं ॥ ३ ॥

ऐसा हो, परन्तु प्राण देहान्तर-प्राप्तिमें जीवके साथ नहीं जाते, क्योंकि अग्नि आदिमें गतिश्रुति है । जैसे 'यत्रास्य०' ( जिस समय इस मृत पुरुषकी वाक् अग्निमें लीन हो जाती है और प्राण वायुमें लीन हो जाता है ) इत्यादिसे श्रुति मरण कालमें वाणी आदि प्राण अग्नि आदि देवोंको प्राप्त होते हैं, ऐसा दिखलाती है । यदि ऐसा कहो तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि वह गौण है । वाक् आदि इन्द्रियोंकी अग्नि आदि गतिश्रुति गौण है, कारण कि लोम और केशोंमें ऐसा देखनेमें नहीं आता । 'ओषधीर्लोमानि०' ( लोम ओषधियोंमें और केश वनस्पतियोंमें लीन हो जाते हैं ) ऐसी वहाँ श्रुति है । लोम और केश कूदकर ओषधि और वनस्पतिको प्राप्त होते हैं, ऐसा संभव नहीं है । इसलिए जीवका

### सत्यानन्दी-दीपिका

जलका कार्य है और गन्ध आदि पृथिवीका कार्य है, इसलिए देह त्र्यात्मक है । परन्तु इस देहमें प्राण और अवकाश रूप कार्योंकी भी साथ-साथ उपलब्धि होती है, अतः देह पाँच भूतात्मक है । इस अरुचिसे भाष्यमें 'पुनश्च' इत्यादिसे दूसरी व्याख्या करते हैं ॥ २ ॥

प्राणैर्विना देहान्तर उपभोग उपपद्यते । विस्पष्टं च प्राणानां सह जीवेन गमनमन्यत्र श्रावितम् । अतो वागाद्यधिष्ठात्रीणामग्न्यादिदेवतानां वागाद्युपकारिणीनां मरणकाल उपकारनिवृत्तिमात्रमपेक्ष्य वागादयोऽग्न्यादीन्गच्छन्तीत्युपचर्यते ॥४॥

## प्रथमेऽश्रवणादिति चेन्न ता एव ह्युपपत्तेः ॥ ५ ॥

पदच्छेद—प्रथमे, अश्रवणात्, इति, चेत्, न, ताः, एव, हि, उपपत्तेः ।

सूत्रार्थ—द्युलोक आदि पाँच अग्नियोंमें ( प्रथमे ) प्रथम-द्युलोक नामक अग्निमें (अश्रवणात्) 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ' इत्यादि श्रुतिसे श्रद्धाका आहुतित्व श्रवण है जलका नहीं है, ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो, तो यह युक्त नहीं है, (हि) क्योंकि 'आपो ह्यस्मै' इत्यादि श्रुतिसे जल ही लक्षित होता है । ( उपपत्तेः ) कारण कि ऐसे प्रश्न और प्रतिवचनकी उपपत्ति है ।

* स्यादेतत्—कथं पुनः 'पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' (छा० ५।३।३) इत्येतन्निर्धारयितुं पार्यते ? यावता नैव प्रथमेऽग्नावपां श्रवणमस्ति । इह हि द्युलोकप्रभृतयः पञ्चाग्नयः पञ्चानामाहुतिनामाधारत्वेनाधीताः, तेषां च प्रमुखे 'असौ वाव लोको गौतमाग्निः' (छा० ५।४।१) इत्युपन्यस्य 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति' (छा० ५।४।२) इति श्रद्धा हौम्यद्रव्यत्वेनावेदिता । न तत्रापो हौम्यद्रव्यतया श्रुताः । यदि नाम पर्जन्यादिषूत्तरेषु चतुर्ष्वग्निष्वपां हौम्यद्रव्यता परिकल्प्येत,परिकल्प्यतां नाम,तेषु होतव्यतयोपात्तानां सोमादीनामब्बहुलत्वोपपत्तेः । प्रथमे त्वग्नौ श्रुतां श्रद्धां परित्यज्याश्रुता आपः परिकल्प्यन्त इति साहसमेतत् । श्रद्धा च नाम प्रत्ययविशेषः, प्रसिद्धिसामर्थ्यात् । तस्मादयुक्तः पञ्चम्यामाहुतावपां पुरुषभाव इति चेत्—नैष दोषः, यतस्तत्रापि प्रथमेऽग्नौ ता एवापः श्रद्धाशब्देनाभि-

---

प्राण उपाधिके परित्याग करनेपर गमन नहीं हो सकता और प्राणोंके विना अन्य देहका उपभोग भी उपपन्न नहीं होता । और प्राणोंका जीवके साथ गमन अन्यत्र ( तमुत्क्रामन्तं ) विस्पष्ट सुनाया गया है । अतः वाणी आदिके अधिष्ठातृ और वाक् आदिके उपकारक अग्नि आदि देवताओंके मरण-कालमें उपकारकी निवृत्ति मात्रकी अपेक्षासे वाक् आदि अग्नि आदिमें लीन होते हैं, ऐसा उपचार किया गया है ॥४॥

यह शङ्का होती है—जब प्रथम अग्निमें जलका श्रवण नहीं है, तो 'पञ्चम्यामा०' ( पाँचवी आहुतिमें जल पुरुष संज्ञक होता है ) यह निर्धारण किस प्रकार हो सकता है ? क्योंकि यहाँ द्युलोक आदि पाँच अग्नियाँ पाँच आहुतियोंके आधाररूपसे अधीत हैं । उनमें से प्रथममें 'असौ वाव०' ( हे गौतम ! यह द्युलोक अग्नि है ) ऐसा उपन्यासकर 'तस्मिन्नेतस्मिन्न०' ( इस द्युलोकरूप अग्निमें देव-यजमान श्रद्धाका हवन करते हैं ) इसप्रकार श्रद्धा हौम्यद्रव्यरूपसे प्रतिपादित है, किन्तु वहाँ हौम्यद्रव्यरूपसे जल श्रुत नहीं है । यदि पर्जन्य आदि उत्तर चार अग्नियोंमें जलकी हौम्यद्रव्यरूपसे कल्पना करे तो भले कल्पना करे, क्योंकि उनमें हवनीयरूपसे गृहीत सोम आदिमें जलके आधिक्यकी उपपत्ति है । किन्तु प्रथम अग्निमें तो श्रुत श्रद्धाका परित्यागकर अश्रुत जलकी कल्पना करते हो, यह केवल साहस है । इस प्रकार प्रसिद्धिकी सामर्थ्यसे श्रद्धा प्रत्यय-विश्वास विशेष है, इसलिए पाँचवी आहुतिमें जलका पुरुषभाव युक्त नहीं है । ऐसा यदि कहो, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि वहाँ भी प्रथम अग्निमें श्रद्धा

### सत्यानन्दी-दीपिका

* अब वह जल पुरुषसंज्ञक किसप्रकार होता है, इसका आक्षेप पूर्वक 'प्रथम' इत्यादिसे समाधान करते हैं । यद्यपि प्रथम अग्निमें साक्षात् जलका श्रवण नहीं है, तो भी प्रश्न और प्रतिवचनकी उपपत्तिसे जलका ही ग्रहण है, क्योंकि 'पाँचवीं आहुतिमें जल पुरुष संज्ञक किसप्रकार होता

प्रेयन्ते। कुतः? उपपत्तेः। एवं ह्यादिमध्यावसानसंगानादनाकुलमेतदेकवाक्यमुपपद्यते। इतरथा पुनः पञ्चम्यामाहुतावपां पुरुषवचस्त्वप्रकारे पृष्टे प्रतिवचनावसरे प्रथमाहुतिस्थाने यद्यनपो हौम्यद्रव्यं श्रद्धां नामावतारयेत्ततोऽन्यथा प्रश्नोऽन्यथा प्रतिवचनमित्येकवाक्यता न स्यात्। 'इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' इति चोपसंहरन्नेतदेव दर्शयति। * श्रद्धाकार्यं च सोमवृष्ट्यादि स्थूलीभवदब्बहुलं लक्ष्यते। सा च श्रद्धाया अप्त्वे युक्तिः। कारणानुरूपं हि कार्यं भवति। नच श्रद्धाख्यः प्रत्ययो मनसो जीवस्य वा धर्मः सन्धर्मिणो निष्कृष्य होमायोपादातुं शक्यते पश्वादिभ्य इव हृदयादीनीत्याप एव श्रद्धाशब्दा भवेयुः। श्रद्धाशब्दश्चाप्सूपपद्यते, वैदिकप्रयोगदर्शनात्—'श्रद्धा वा आपः' इति। तनुत्वं श्रद्धासारूप्यं गच्छन्त्य आपो देहबीजभूता इत्यतः श्रद्धाशब्दाः स्युः। यथा सिंहपराक्रमो नरः सिंहशब्दो भवति। श्रद्धापूर्वककर्मसमवायाच्चाप्सु श्रद्धाशब्द उपपद्यते, मञ्चशब्द इव पुरुषेषु। श्रद्धाहेतुत्वाच्च श्रद्धाशब्दोपपत्तिः, 'आपो हास्मै श्रद्धां संनमन्ते पुण्याय कर्मणे' इति श्रुतेः॥५॥

---

शब्दसे वही जल अभिप्रेत है। किससे? इससे कि ऐसी उपपत्ति है। इसप्रकार आदि, मध्य और अन्तमें संगान-एकार्थता होनेसे बिना आयासके ही यह एक वाक्य उपपन्न होता है। अन्यथा पाँचवीं आहुतिमें 'जल पुरुष संज्ञक किसप्रकार होता है'? ऐसा प्रश्न करनेपर प्रतिवचनके अवसरमें यदि प्रथम आहुतिके स्थानमें जलसे भिन्न हौम्यद्रव्यरूपसे श्रद्धाको ले आओ, तो प्रश्न एक प्रकारका और प्रतिवचन अन्य प्रकारका, इसप्रकार एक वाक्यता नहीं होगी। 'इति तु' ( ऐसे पाँचवीं आहुतिमें जल पुरुष संज्ञक होता है ) इस तरह उपसंहार करती हुई श्रुति यही दिखलाती है, और श्रद्धाके कार्य सोम, वृष्टि आदि उत्तरोत्तर स्थूल होते हुए जलभूयस्त्व देखनेमें आते हैं। वही श्रद्धाके जल होनेमें युक्ति है। कारणके अनुरूप ही कार्य होता है। जैसे पशु आदिसे हृदय आदि अवयव निकालकर होमके लिए ग्रहण किये जा सकते हैं, वैसे श्रद्धा नामक प्रत्यय-विश्वास मन अथवा जीवका धर्म होते हुए धर्मीसे निकालकर होमके लिए ग्रहण नहीं किया जा सकता, इसलिए जल श्रद्धा शब्द वाच्य होना चाहिए, और श्रद्धा शब्द जलमें उपपन्न होता है, क्योंकि 'श्रद्धा वा आपः' ( निश्चय श्रद्धा जल है ) इसप्रकार वैदिक प्रयोग देखनेमें आता है। श्रद्धाका सूक्ष्मत्व सादृश्य जीवके साथ जानेवाले देहके बीजभूत जलमें है, इसलिए जलमें श्रद्धाशब्दका प्रयोग होता है। जैसे सिंह पराक्रम वाला पुरुष [ गौणरूपसे ] सिंहशब्द वाच्य होता है। श्रद्धा पूर्वक कर्ममें जलका सम्बन्ध होनेसे भी श्रद्धाशब्द जलमें उपपन्न होता है। जैसे पुरुषोंमें मञ्चशब्द उपपन्न होता है। 'आपो हास्मै०' (निश्चय, इस यजमानके पुण्य कर्मके लिए जल श्रद्धा उत्पन्न करता है) इसप्रकार श्रुतिसे श्रद्धाका हेतु होनेसे जलमें श्रद्धाशब्दकी उपपत्ति होती है॥५॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

है'। यह प्रश्न है। इसके अनुसार ही उत्तर देना उचित है। इसलिए प्रथम अग्निमें भी श्रद्धाशब्दसे जल ही अभिप्रेत है, अन्यथा प्रश्न और प्रतिवचनमें अन्तर होनेसे एकवाक्यता सिद्ध नहीं होगी। किञ्च यदि श्रद्धा शब्दसे जल ग्राह्य नहीं है तो जिन पर्जन्य आदि चार अग्नियोंमें जल श्रुत है उनके विषयमें प्रश्न होता कि चौथी अग्निमें आहुत जल पुरुषात्मक किस प्रकार होता है? पाँचवी आहुतिके विषयमें प्रश्न नहीं होता, अतः उपक्रम और उपसंहारसे यहाँ श्रद्धाशब्दसे जलका ही ग्रहण करना चाहिए।

* 'तस्याः श्रद्धाहुतेः सोमः सम्भवति' ( उस श्रद्धारूप आहुतिसे सोम उत्पन्न होता है ) इत्यादिसे श्रद्धा-सोम आदि पूर्व-पूर्वके परिणाम कहे गये हैं। इसलिए द्रवीभूत पदार्थका परिणाम होनेसे श्रद्धा जल है। 'मञ्चाः क्रोशन्ति' ( मञ्च क्रोशण करते हैं ) जैसे यहाँ लक्षणासे मञ्चस्थ पुरुष बोलते हैं, यह अर्थ होता है, वैसे जलमें भी श्रद्धाका लाक्षणिक प्रयोग होता है॥ ५॥

## अश्रुतत्वादिति चेन्नेष्टादिकारिणां प्रतीतेः ॥ ६ ॥

पदच्छेद—अश्रुतत्वात्, इति, चेत्, न, इष्टादिकारिणाम्, प्रतीतेः।

सूत्रार्थ—श्रद्धा शब्दित जलके पुरुषवचस्त्व होनेपर भी जलसे वेष्टित जीव जाता है, यह युक्त नहीं है, ( अश्रुतत्वात् ) क्योंकि जल आदिके समान जीव श्रुत नहीं है। ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, ( इष्टादिकारिणां प्रतीतेः ) क्योंकि 'अथ य इमे' इत्यादि वाक्यशेषसे इष्टापूर्त कर्म कारियोंकी प्रतीति होती है।

अथापि स्यात्प्रश्नप्रतिवचनाभ्यां नामापः श्रद्धादिक्रमेण पञ्चम्यामाहुतौ पुरुषाकारं प्रतिपद्येरन्, नतु तत्संपरिष्वक्ता जीवा रंहेयुः, अश्रुतत्वात्। न ह्यत्रापामिव जीवानां श्रावयिता कश्चिच्छब्दोऽस्ति। तस्माद्रंहति संपरिष्वक्त इत्ययुक्तमिति चेत्—नैष दोषः, कुतः? इष्टादिकारिणां प्रतीतेः। 'अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते ते धूममभिसंभवन्ति' ( छा० ५।१०।३ ) इत्युपक्रम्येष्टादिकारिणां धूमादिना पितृयाणेन पथा चन्द्रप्राप्तिं कथयति—'आकाशाचन्द्रमसमेष सोमो राजा' ( छा० ५।१०।४ ) इति। त एवेहापि प्रतीयन्ते 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति तस्या आहुतेः सोमो राजा संभवति' ( छा० ५।४।२ ) इति, श्रुतिसामान्यात्। तेषां चाग्निहोत्रदर्शपूर्णमासादिकर्मसाधनभूता दधिपयः प्रभृतयो द्रवद्रव्यभूयस्त्वात्प्रत्यक्षमेवापः सन्ति। ता आहवनीये हुताः सूक्ष्मा आहुत्योऽपूर्वरूपाः सत्यस्तानिष्टादिकारिण आश्रयन्ति। तेषां च शरीरं नैधनेन विधानेनान्त्येऽग्नावृत्विजो जुह्वति—'असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहा' इति। * ततस्ताः श्रद्धापूर्वककर्मसमवायिन्य आहुतिमय्य आपोऽपूर्वरूपाः सत्यस्तानिष्टादिकारिणो जीवान्परिवेष्ट्यामुं लोकं फलदानाय नयन्तीति यत्तदत्र जुहोतिनाभिधीयते—

प्रश्न और प्रतिवचनसे पाँचवीं आहुतिमें श्रद्धा आदि क्रमसे जल पुरुषाकार प्राप्त करे, ऐसा भी हो, परन्तु उस जलसे परिवेष्टित जीव गमन नहीं करेंगे, क्योंकि अश्रुत है। यहाँ जलके समान जीवोंका श्रवण करानेवाली कोई श्रुति नहीं है। इसलिए जलसे परिवेष्टित होकर जीव जाता है यह अयुक्त है। ऐसा यदि कहो तो यह दोष नहीं है, किससे? इससे कि इष्टादि कारियोंकी प्रतीति है। 'अथ य इमे०' ( तथा जो ये गृहस्थ लोग ग्राममें इष्ट, पूर्त और दत्त इस प्रकार कर्म करते हैं वे धूमाभिमानी देवताको प्राप्त होते हैं ) ऐसा उपक्रम कर 'आकाशाचन्द्रमसमेष०' ( वे आकाशसे चन्द्रलोकमें जाते हैं, यह चन्द्रमा राजा सोम है ) इस प्रकार श्रुति इष्ट आदि कर्म करनेवालोंकी धूम आदि पितृयाणमार्गसे चन्द्रमाकी प्राप्ति कहती है। 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ०' ( उस द्युलोक अग्निमें देवगण श्रद्धाका होम करते हैं, उस आहुतिसे सोम राजा उत्पन्न होता है ) इस सामान्य श्रुतिसे वे ही यहाँ भी प्रतीत होते हैं, और उन जीवोंके अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास आदि कर्मोंके साधन भूत दधि, पय आदि द्रवीभूत द्रव्यके आधिक्यसे प्रत्यक्ष ही जल है। आहवनीय अग्निमें हुत वे सूक्ष्म आहुतियाँ अपूर्वरूप होती हुई उन इष्ट आदि कर्म करनेवालोंका आश्रयण करती हैं। ऋत्विज लोग उनके शरीरको मरणके विधानसे अन्त्य अग्निमें 'असौ स्वर्गाय लोकाय स्वाहा' ( यह स्वर्गलोकको जावे ) ऐसा कहकर होम करते हैं। इसके अनन्तर श्रद्धापूर्वक कर्मके साथ सम्बद्ध आहुतिमय वह जल अपूर्वरूप होता हुआ उन इष्ट आदि कर्म करनेवाले जीवोंको परिवेष्टित कर फल देनेके लिए उस लोकको ले जाता है, इस प्रकार जो

### सत्यानन्दी-दीपिका

* जीवके साथ आहुतिमय जलके गमनमें दूसरी श्रुति भी है—अग्निहोत्र प्रकरणमें राजा जनकने याज्ञवल्क्यसे छः प्रश्न किये हैं—'न त्वेवैनयोः सायं प्रातराहुत्योस्त्वमुत्क्रान्तिं न गतिं न प्रतिष्ठां न तृप्तिं न पुनरावृत्तिं न लोकं प्रत्युत्थायिनं वेत्थ' ( इन सायं और प्रातःकालकी आहुतियोंमें उत्क्रान्ति,

'श्रद्धां जुह्वति' ( बृह०६।२।९ ) इति। तथा चाग्निहोत्रे षट्प्रश्नीनिर्वचनरूपेण वाक्यशेषेण 'ते वा एते आहुती हुते उत्क्रामतः' इत्येवमादिनाग्निहोत्राहुत्योः फलारम्भाय लोकान्तरप्राप्तिः प्रदर्शिता। तस्मादाहुतीमयीभिरद्भिः संपरिष्वक्ता जीवा रंहन्ति स्वकर्मफलोपभोगायेति श्लिष्यते ॥ ६ ॥

कथं पुनरिदमिष्टादिकारिणां स्वकर्मफलोपभोगाय रंहणं प्रतिज्ञायते? यावता तेषां धूमप्रतीकेन वर्त्मना चन्द्रमसमधिरूढानामन्नभावं दर्शयति—'एष सोमो राजा तद्देवानामन्नं तं देवा भक्षयन्ति ( छा० ५।१०।४ ) इति। 'ते चन्द्रं प्राप्यान्नं भवन्ति तांस्तत्र देवा यथा सोमं राजानमाप्यायस्वापक्षीयस्वेत्येवमेनांस्तत्र भक्षयन्ति' ( बृह०६।२।१६ ) इति च समानविषयं श्रुत्यन्तरम्। न च व्याघ्रादिभिरिव देवैर्भक्ष्यमाणानामुपभोगः संभवतीति, अत उत्तरं पठति-

भाक्तं वाऽनात्मवित्त्वात्तथा हि दर्शयति ॥७॥

पदच्छेद—भाक्तम्, वा, अनात्मवित्त्वात्, तथा, हि, दर्शयति।

सूत्रार्थ—(वा) शब्द शङ्कानिरासार्थ है, इष्ट आदि कर्मकारियोंमें अन्नत्व ( भाक्तम् ) गौण है, अन्यथा 'स्वर्गकामो यजेत' इत्यादि श्रुतिसे विरोध होगा। ( अनात्मवित्त्वात् ) अतः अनात्मवित् होनेसे उनमें देवोंके उपभोग योग्य अन्नत्व विवक्षित है, ( तथाहि दर्शयति ) वैसा ही 'अथ योऽन्याम्' इत्यादि श्रुति दिखलाती है।

वाशब्दश्चोदितदोषव्यावर्तनार्थः। भाक्तमेषामन्नत्वं न मुख्यम्। मुख्ये ह्यन्नत्वे 'स्वर्गकामो यजेत' इत्येवंजातीयकाधिकारश्रुतिरुपरुध्येत। चन्द्रमण्डले चेदिष्टादिकारिणामुपभोगो

---

कहा गया है उसीको यहाँ 'श्रद्धां जुह्वति' (श्रद्धाको होम करते हैं) इस श्रुति द्वारा 'हु' धातुसे अभिधान किया है। उसी प्रकार अग्निहोत्रमें छः प्रश्नोंके निर्वचनरूप 'ते वा एते०' ( वे ये दो हुत आहुतियाँ उत्क्रमण करती हैं ) इत्यादि वाक्यशेषसे दो अग्निहोत्र आहुतियोंमें फलारम्भके लिए अन्य लोककी प्राप्ति दिखलाई गई है। इसलिए आहुतिमय जलसे परिवेष्टित जीव अपने कर्मफलोपभोगके लिए जाते हैं, यह युक्त है ॥ ६ ॥

परन्तु इष्ट आदि कर्म करनेवालोंके अपने कर्मफलके उपभोगके लिए गमन विषयक प्रतिज्ञा कैसे की जाती है। क्योंकि 'एष सोमो राजा०' (यह सोम राजा है, यह देवताओंका अन्न है, देवता लोग उसका भक्षण करते हैं ) इस प्रकार यह श्रुति धूम प्रतीक मार्गसे उन चन्द्रलोकमें आरूढ हुओंका अन्नभाव दिखलाती है, और 'ते चन्द्रं प्राप्यान्नं०' ( वे चन्द्रमाको प्राप्तकर अन्न हो जाते हैं, वहाँ जैसे ऋत्विग्गण सोम राजाको 'आप्यायस्व अपक्षीयस्व' ऐसा कहकर भक्षण करते हैं, वैसे इनका देवगण भक्षण करते हैं ) यह समान विषयक दूसरी श्रुति है। व्याघ्र आदिसे भक्ष्यमाणोंके समान देवोंसे भक्ष्यमाणोंका उपभोग नहीं हो सकता, अतः उत्तर कहते हैं—

वा शब्द शङ्कित दोषकी व्यावृत्तिके लिए है। इन इष्ट आदि कारियों में अन्नत्व गौण है मुख्य नहीं, मुख्य अन्नत्व हो तो 'स्वर्गकामो यजेत' इसप्रकारकी अधिकारश्रुति बाधित हो जायगी।

## सत्यानन्दी-दीपिका

गति, प्रतिष्ठा, तृप्ति, पुनरावृत्ति और उत्पन्न होनेवाला लोक क्या तुम नहीं जानते ?) उन प्रश्नोंका निर्वचन भी 'राज्ञैव ते वा एते आहुती हुते उत्क्रामतः ततः पृथिव्यां पुरुषे योषिति च पुरुषरूपेणोत्तिष्ठतः' (राजने कहा कि वे ये हुत आहुतियाँ उत्क्रमण करती हैं, वे अन्तरिक्षद्वारा द्युलोकमें जाती हैं, वे आहवनीय द्युलोकमें प्रतिष्ठा करती हैं, वे द्युलोकको तृप्त करती हैं, वहाँ से पुनः लौटती हैं, अनन्तर पृथिवीमें, पुनः पुरुषमें, उससे स्त्रीमें आहुत हुई पुरुषरूपसे उत्थान करती हैं ) इस प्रकार वाक्यशेषसे निश्चित होता है। इससे यह सिद्ध होता है कि आहुतिमय जलसे परिवेष्टित जीव कर्म फलोपभोगके लिए गमन करता है ॥ ६ ॥

न स्यात्किमर्थमधिकारिण इष्टाद्यायासबहुलं कर्म कुर्युः। अन्नशब्दश्चोपभोगहेतुत्वसामान्यादनन्नेऽप्युपचर्यमाणो दृश्यते, यथा विशोऽन्नं राज्ञां पशवोऽन्नं विशामिति। तस्मादिष्टस्त्रीपुत्रमित्रभृत्यादिभिरिव गुणभावोपगतैरिष्टादिकारिभिर्यत्सुखविहरणं देवानां तदेवैषां भक्षणमभिप्रेतं न मोदकादिवच्चर्वणं निगरणं वा। 'न ह वै देवा अश्नन्ति न पिबन्त्येतदेवामृतं दृष्ट्वा तृप्यन्ति' ( छा० ३।६।१ ) इति च देवानां चर्वणादिव्यापारं वारयति। तेषां चेष्टादिकारिणां देवान्प्रति गुणभावोपगतानामप्युपभोग उपपद्यते राजोपजीविनामिव परिजनानाम्। अनात्मवित्त्वाच्चेष्टादिकारिणां देवोपभोग्यभाव उपपद्यते। तथा हि श्रुतिरनात्मविदां देवोपभोग्यतां दर्शयति—'अथ योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति न स वेद यथा पशुरेवं स देवानाम्' ( बृ० १।४।१० ) इति। स चास्मिन्नपि लोक इष्टादिभिः कर्मभिः प्रीणयन्पशुवद्देवानामुपकरोत्यमुष्मिन्नपि लोके तदुपजीवी तदादिष्टं फलमुपभुञ्जानः पशुवदेव देवानामुपकरोतीति गम्यते ॥ ॐ अनात्मवित्त्वात्तथा हि दर्शयतीत्यस्यापरा व्याख्या—अनात्मविदो ह्येते केवलकर्मिण इष्टादिकारिणो न ज्ञानकर्मसमुच्चयानुष्ठायिनः। पञ्चाग्निविद्यामिहात्मविद्येत्युपचरन्ति, प्रकरणात्। पञ्चाग्निविज्ञानविहीनत्वाच्चेदमिष्टादिकारिणां गुणवादेनान्नत्वमुद्भाव्यते पञ्चाग्निविज्ञानप्रशंसायै। पञ्चाग्निविद्या हीह विधित्सिता, वाक्यतात्पर्यावगमात्। तथा हि श्रुत्यन्तरं चन्द्रमण्डले

---

यदि इष्ट आदि कारियोंका चन्द्रमण्डलमें उपभोग न हो, तो अधिकारी अधिक परिश्रम साध्य इष्ट आदि कर्म किसलिए करेंगे, और अन्न शब्द 'उपभोग हेतुत्व' है, इस सामान्यधर्मसे अन्न भिन्न में भी उपचर्यमाण-उपचरित होता हुआ देखा जाता है। जैसे 'वैश्य राजाओंका अन्न है, पशु वैश्योंका अन्न है' ऐसा कहते हैं। इसलिए इष्ट, स्त्री, पुत्र, मित्र, सेवक आदिके समान गौणभावको प्राप्त हुए इष्ट आदि कारियोंसे जो देवताओंका सुख विहरण है वही इनका यहाँ भक्षण अभिप्रेत है, किन्तु मोदक आदिके समान चर्वण-चवाना अथवा निगलना अभिप्रेत नहीं है, क्योंकि 'न ह वै देवा०' ( देवगण न तो खाते हैं और न पीते हैं, वे इस अमृतको देखकर ही तृप्त हो जाते हैं ) यह श्रुति देवोंके चर्वण आदि व्यापारका निषेध करती है। देवोंके प्रति गुणभावको प्राप्त हुए इन इष्ट आदि कारियोंका भी राजाके आश्रित जीवन निर्वाह करनेवाले परिजनोंके समान उपभोग उपपन्न होता है और अनात्मवित् होनेसे इष्ट आदि कारियोंमें देवोंका उपभोग्यत्व भी उपपन्न होता है। जैसे कि 'अथ योऽन्यां०' (और जो अन्य देवताकी 'यह अन्य है और मैं अन्य हूँ' इस प्रकार उपासना करता है वह नहीं जानता, जैसे पशु होता है वैसे ही वह देवताओंका पशु है ) यह श्रुति अनात्मवेत्ताओंकी देवोपभोग्यता दिखलाती है अर्थात् जैसे पशु मनुष्योंका भोग्य है, वैसे अज्ञ जीव देवोंका उपकारक होता है। वह इस लोकमें भी इष्ट आदि कर्मोंद्वारा देवोंको प्रसन्न करता हुआ पशुके समान देवोंका उपकारक होता है और परलोकमें भी उनका उपजीवी होकर उनसे आदिष्ट फलका उपभोग करता हुआ पशुके समान देवोंका उपकारक होता है, ऐसा ज्ञात होता है। 'अनात्मवित्त्वात्तथाहि दर्शयति' इस सूत्रांशकी यह दूसरी व्याख्या है—केवल कर्मी ये इष्ट आदि कारी अनात्मवित् ही हैं वे उपासना और कर्मके समुच्चयका अनुष्ठान करनेवाले नहीं हैं। यहाँ प्रकरणसे पञ्चाग्नि विद्याको गौणरूपसे आत्मविद्या कहते हैं। पञ्चाग्नि विद्या रहित होनेसे इष्ट आदि कारी देवोंके अन्न हैं; ऐसा पञ्चाग्नि विद्याकी प्रशंसाके लिए

## सत्यानन्दी-दीपिका

ॐ गौतम और प्रवाहणके संवादात्मक वाक्योंका पर्यालोचन करनेसे यही सिद्ध होता है कि यहाँ पञ्चाग्निविद्याका अभिधान ही इष्ट है। अतः आहुतिमय जलसे परिवेष्टित होकर जीव जाता है। इसप्रकार गतिके पर्यालोचनसे वैराग्य होता है ॥ ७ ॥

( ६ अन्याधिष्ठिताधिकरणम् सू० २४-२७ )

## अन्याधिष्ठितेषु पूर्ववदभिलापात् ॥ २४ ॥

**पदच्छेद**—अन्याधिष्ठितेषु, पूर्ववदभिलापात् ।

**सूत्रार्थ**—अनुशयी जीव पूर्वके समान (अन्याधिष्ठितेषु) अन्य जीवोंसे अधिष्ठित व्रीहि आदिमें केवल सम्बन्धित होते हैं, ( पूर्ववदभिलापात् ) क्योंकि आकाश आदि भावके सम न कथन है ।

* तस्मिन्नेवावरोहे प्रवर्षणानन्तरं पठ्यते—'त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इति जायन्ते' (छा० ५।१०।६) इति। तत्र संशयः—किमस्मिन्नवधौ स्थावरजात्यापन्नाः स्थावरसुखदुःखभाजोऽनुशयिनो भवन्त्याहोस्वित्क्षेत्रज्ञान्तराधिष्ठितेषु स्थावरशरीरेषु संश्लेषमात्रं गच्छन्तीति। किं तावत्प्राप्तम् ? स्थावरजात्यापन्नास्तत्सुखदुःखभाजोऽनुशयिनो भवन्तीति। कुत एतत्? जनेर्मुख्यार्थत्वोपपत्तेः,स्थावरभावस्य च श्रुतिस्मृत्योरुपभोगस्थानत्वप्रसिद्धेः, पशुहिंसादियोगाच्चेष्टादेः कर्मजातस्यानिष्टफलत्वोपपत्तेः, तस्मान्मुख्यमेवेदमनुशयिनां व्रीह्यादिजन्म, श्वादिजन्मवत्। यथा श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वेति मुख्यमेवानुशयिनां श्वादिजन्म तत्सुखदुःखान्वितं भवति। एवं व्रीह्यादिजन्मापीति। * एवं प्राप्ते ब्रूमः—अन्यैर्जीवैरधिष्ठितेषु व्रीह्यादिषु संसर्गमात्रमनुशयिनः प्रतिपद्यन्ते, न

---

उसी अवरोहके विषयमें प्रवर्षण-वृष्टिके अनन्तर पढा जाता है—'त इह०' ( तब वे जीव इस लोकमें धान, जौ, ओषधि, वनस्पति, तिल और उदड़रूप होकर उत्पन्न होते हैं ) उसमें संशय होता है कि क्या अनुशयी जीव इस अवधिमें स्थावर जाति प्राप्त हुए स्थावरके सुख दुःखके भागी होते हैं अथवा अन्य जीवोंसे अधिष्ठित स्थावर शरीरोंमें केवल संश्लेष-संसर्गमात्र प्राप्त करते हैं ? तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—अनुशयी जीव स्थावर जातिको प्राप्त होते हुए उसके सुख दुःखके भागी होते हैं । यह किससे ? इससे कि इसमें 'जन्' धातुका मुख्यार्थ उपपन्न होता है । और स्थावरभाव श्रुति और स्मृतिमें उपभोगका स्थानरूपसे प्रसिद्ध है, पशु हिंसादिके योगसे इष्ट आदि कर्म समूहमें अनिष्ट फलत्व उपपन्न होता है । इसलिए अनुशयी जीवोंका यह व्रीहि आदि रूपसे जन्म श्वान आदि जन्मके समान मुख्य ही है, जैसे श्वयोनि, सूकरयोनि अथवा चण्डालयोनि इस प्रकार अनुशयी जीवों का श्वान आदि जन्म मुख्य ही है और उसके सुख-दुःखसे अन्वित होते हैं, वैसे व्रीहि आदि जन्म भी । सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—अनुशयी जीव अन्य जीवोंसे अधिष्ठित व्रीहि आदिमें संसर्गमात्र प्राप्त करते हैं, किन्तु उनके सुख-दुःखके भागी नहीं होते । पूर्ववत्—आकाश आदि भावके

### सत्यानन्दी-दीपिका

यहाँसे निकलना दुष्कर होता है, क्योंकि अन्नरूपमें, भक्षण करनेवालेमें, स्त्रीगर्भमें जानेपर अधिक समय लगता है । इस श्रुति वचनसे सिद्ध होता है कि आकाशभावसे लेकर पृथिवीमें आने तक अल्प-अल्प कालमें अवरोहण होता है । व्रीहि आदि भावसे निर्गमनमें विलम्ब होता है, इस प्रकारके अनुसंधानसे वैराग्य होता है ॥ २३ ॥

*'जायन्ते' ( जन्म लेते हैं ) इस श्रुतिके होनेसे और पूर्व अधिकरणमें आकाश आदिसे वृष्टि पर्यन्त सादृश्यके कथनसे 'तत्र' इत्यादिसे संशय कहते हैं । 'स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति' ( अन्य स्थाणुभावको प्राप्त होते हैं ) और 'शरीरजैः कर्मदोषैर्याति स्थावरतां नरः' ( शरीरसे उत्पन्न कर्मदोषसे मनुष्य स्थावरत्वको प्राप्त होता है ) इस प्रकार श्रुति और स्मृतिमें स्थावरभाव कर्मफलके उपभोगका स्थान कहा गया है, क्योंकि 'न हिंस्यात्सर्वा भूतानि' यह सामान्य श्रुति हिंसाका निषेध करती है और 'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत' इस विशेष श्रुतिवाक्यसे यज्ञमें पशु हिंसाका विधान है । इन श्रुतियोंका

तत्सुखदुःखभाजो भवन्ति, पूर्ववत् । यथा वायुधूमादिभावोऽनुशयिनां तत्संश्लेषमात्रम्, एवं व्रीह्यादिभावोऽपि जातिस्थावरैः संश्लेषमात्रम् । कुत एतत्? तद्वदेवेहाप्यभिलापात्, कोऽभिलापस्य तद्वद्भावः? कर्मव्यापारमन्तरेण संकीर्तनम् । यथाकाशादिषु प्रवर्षणान्तेषु न कंचित्कर्मव्यापारं परामृशत्येवं व्रीह्यादिजन्मन्यपि, तस्मान्नास्त्यत्र सुखदुःखभाक्त्वमनुशयिनाम् । यत्र तु सुखदुःखभाक्त्वमभिप्रैति, परामृशति तत्र कर्मव्यापारम्–रमणीयचरणाः कपूयचरणा इति च । अपि च मुख्येऽनुशयिनां व्रीह्यादिजन्मनि व्रीह्यादिषु लूयमानेषु कण्ड्यमानेषु पच्यमानेषु भक्ष्यमाणेषु च तदभिमानिनोऽनुशयिनः प्रवसेयुः । यो हि जीवो यच्छरीरमभिमन्यते स तस्मिन्पीड्यमाने प्रवसतीति प्रसिद्धम् । तत्र व्रीह्यादिभावाद्रेतःसिग्भावोऽनुशयिनां नाभिलप्येत । अतः संसर्गमात्रमनुशयिनामन्याधिष्ठितेषु व्रीह्यादिषु भवति । एतेन जनेर्मुख्यार्थत्वं प्रतिब्रूयादुपभोगस्थानत्वं च स्थावरभावस्य । नच वयमुपभोगस्थानत्वं स्थावरभावस्यावजानीमहे । भवत्वन्येषां जन्तूनामपुण्यसामर्थ्येन स्थावरभावमुपगतानामेतदुपभोगस्थानम्, चन्द्रमसस्त्ववरोहन्तोऽनुशयिनो न स्थावरभावमुपभुञ्जत इत्याचक्ष्महे ॥ २४ ॥

---

समान । जैसे अनुशयी जीवोंका वायु, धूम आदि भाव उनके साथ केवल संसर्गमात्र है, वैसे ही व्रीहि आदि भाव स्थावर जातिके साथ संसर्गमात्र है । यह किससे ? इससे कि उसके समान यहाँ भी कथन है । अभिलापका उसके समान भाव किया है ? कर्मव्यापार ( फल ) के विना कथन । जैसे आकाश आदिसे लेकर वृष्टि पर्यन्त श्रुति किसी भी कर्मव्यापारका परामर्श नहीं करती, वैसे व्रीहि आदि जन्ममें भी । इसलिए वहाँ अनुशयी सुख-दुःखके भागी नहीं हैं । जहाँ तो सुख दुःखका भागित्व श्रुतिको अभिप्रेत है वहाँ 'रमणीयचरणाः कपूयचरणाः' इस प्रकार कर्म व्यापार ( फल ) का परामर्श करती है, और अनुशयी जीवोंका व्रीहि आदि जन्म मुख्य होनेपर तो व्रीहि आदिके काटनेपर, कूटे जानेपर, पकाये जानेपर और भक्षण किये जानेपर उनके अभिमानी अनुशयी जीवोंका प्रवास होना चाहिए, क्योंकि जो जीव जिस शरीरका अभिमानी होता है वह उस शरीरके पीड़ित किये जानेपर प्रवास करता है, यह प्रसिद्ध है । और वहाँ अनुशयियोंके व्रीहि आदि भावसे रेतः सिञ्चन भावका कथन नहीं होना चाहिए । अतः अनुशयी जीवोंका अन्य जीवोंसे अधिष्ठित व्रीहि आदिमें संसर्गमात्र होता है । इससे 'जन्' धातुके मुख्यार्थत्व और स्थावरभावके उपभोग स्थानत्वका निराकरण करना चाहिए । स्थावरभावके उपभोग स्थानत्वकी हम अवज्ञा ( इनकार ) नहीं करते । किन्तु अपुण्यके सामर्थ्यसे स्थावरभावको प्राप्त हुए अन्य जीवोंको वह उपभोगका स्थान हो, परन्तु हम ऐसा कहते हैं कि चन्द्रलोकसे अवरोहण करनेवाले अनुशयी जीव स्थावरभावका उपभोग नहीं करते ॥ २४ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

अपना-अपना कार्य है, इससे इष्ट आदि कारीको भी पशु हिंसा आदि पापके योगसे स्थावरभाव होता है, अतः उनके सुख-दुःखके भागी होते हैं ।

※ 'यो यो ह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति' (छा० ५।१०।६) (जो-जो अनुशयी सम्बन्धित उस अन्नको भक्षण करता है और जो-जो रेतका स्त्रीमें सिञ्चन करता है, तद्रूप ही वह जीव हो जाता है ) इस वाक्यशेषमें व्रीहि आदिमें प्रविष्ट अनुशयी जीवोंका अन्नद्वारा वीर्यके आधान कर्ता पुरुषसे जो योग कहा गया है, उसकी अन्यथा अनुपपत्तिसे भी 'त इह व्रीहियवा…जायन्ते' यह जन्मश्रुति गौण है । दूसरी बात यह भी है कि यदि श्रुतिको अनुशयी जीवोंका मुख्यरूपसे व्रीहि आदि भाव अभिप्रेत होता, तो व्रीहि आदि देहका नाश होनेपर देहीका उत्क्रमण अवश्य होता है, तो फिर 'यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति' इस श्रुतिवाक्यसे विरोध होगा । इससे वहाँ केवल सम्बन्धमात्र

## अशुद्धमिति चेन्न शब्दात् ॥ २५ ॥

पदच्छेद—अशुद्धम्, इति, चेत्, न, शब्दात् ।

सूत्रार्थ—अग्निष्टोम आदि याग पशुहिंसा आदिके योगसे ( अशुद्धम् ) अशुद्ध है, (इति चेन्न) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, ( शब्दात् ) क्योंकि वह श्रुति प्रमाणक है ।

* यत्पुनरुक्तम्—पशुहिंसादियोगादशुद्धमाध्वरिकं कर्म, तस्यानिष्टमपि फलमवकल्पत इत्यतो मुख्यमेवानुशयिनां व्रीह्यादिजन्मास्तु, तत्र गौणी कल्पनाऽनर्थिकेति, तत्परिह्रियते—न, शास्त्रहेतुत्वाद्धर्माधर्मविज्ञानस्य । अयं धर्मोऽयमधर्म इति शास्त्रमेव विज्ञाने कारणम्, अतीन्द्रियत्वात्तयोः, अनियतदेशकालनिमित्तत्वाच्च—यस्मिन्देशे काले निमित्ते च यो धर्मोऽनुष्ठीयते स एव देशकालनिमित्तान्तरेष्वधर्मो भवति, तेन शास्त्रादृते धर्माधर्मविषयं विज्ञानं न कस्यचिदस्ति । शास्त्राच्च हिंसानुग्रहाद्यात्मको ज्योतिष्टोमो धर्म इत्यवधारितः, स कथमशुद्ध इति शक्यते वक्तुम् ? ननु 'न हिंस्यात्सर्वा भूतानि' इति शास्त्रमेव भूतविषयां हिंसामधर्म इत्यवगमयति । बाढम्, उत्सर्गस्तु सः । अपवादः—'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत' (यजु०) इति । उत्सर्गापवादयोश्च व्यवस्थितविषयत्वम् । तस्माद्विशुद्धं कर्म वैदिकम्, शिष्टैरनुष्ठीयमानत्वादनिन्द्यमानत्वाच्च । तेन न तस्य प्रतिरूपं फलं जातिस्थावरत्वम् । नच श्वादिजन्मवदपि व्रीह्यादिजन्म भवितुमर्हति । तद्धि कपूयचरणानधिकृत्योच्यते, नैवमिह वैशेषिकः कश्चिदधिकारोऽस्ति । अतश्चन्द्रमण्डलस्खलितानामनुशयिनां व्रीह्यादिसंश्लेषमात्रं तद्भाव इत्युपचर्यते ॥ २५ ॥

---

जो यह कहा गया है कि पशु हिंसादिके योगसे यज्ञकर्म अशुद्ध है, उसका अनिष्ट फल भी हो सकता है, इससे अनुशयी जीवोंका व्रीहि आदि जन्म मुख्य ही हो तो उसमें गौणी कल्पना अनर्थक होगी, अब उसका परिहार किया जाता है—नहीं, क्योंकि धर्म और अधर्मविज्ञान शास्त्रहेतुक है । यह धर्म है और यह अधर्म है इस विज्ञानमें शास्त्र ही कारण है, क्योंकि वे दोनों अतीन्द्रिय हैं और उनके देश, काल और निमित्त अनियमित हैं, जिस देश, काल और निमित्तमें जिस धर्मका अनुष्ठान किया जाता है वही अन्य देश, काल और निमित्तमें अधर्म हो जाता है, इससे शास्त्रज्ञानके विना धर्माधर्म विषयक ज्ञान किसीको नहीं होता । हिंसा अनुग्रह आदि रूप ज्योतिष्टोम धर्मरूपसे शास्त्रसे निश्चित हुआ है, वह अशुद्ध है, ऐसा कैसे कहा जा सकता है । परन्तु 'न हिंस्यात्सर्वा भूतानि' यह शास्त्र ही भूतविषयक हिंसा अधर्म है, ऐसा अवगत कराता है । ठीक है, किन्तु वह तो उत्सर्ग है । और 'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत' ( अग्नीषोमीय पशुका आलभन करे ) यह अपवाद है । उत्सर्ग और अपवादका विषय व्यवस्थित ( भिन्न-भिन्न ) है । इसलिए वैदिक कर्म विशुद्ध है, क्योंकि शिष्ट पुरुष उसका अनुष्ठान करते हैं और वह निन्दा करने योग्य नहीं है । इससे स्थावररूपसे प्रतिकूल जन्म उसका फल नहीं है । श्वान आदि जन्मके समान भी व्रीहि आदि जन्म नहीं हो सकता, क्योंकि जैसे वह ( श्वानादिजन्म ) कपूयचरणोंका अधिकार कर कहा जाता है, वैसे यहाँ ( व्रीहि आदि रूपसे जन्ममें ) कोई विशेष अधिकार नहीं है । इसलिए चन्द्रमण्डलसे स्खलित-गिरनेवाले अनुशयी जीवोंका व्रीहि आदि भाव-व्रीहि आदि संसर्गमात्र है, ऐसा उपचार किया जाता है ॥ २५ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

अभिप्रेत है । अतः चन्द्रलोकसे अवरोहण करनेवाले अनुशयी जीव स्थावर सम्बन्धी सुख-दुःखका उपभोग नहीं करते ॥ २४ ॥

'न हिंस्यात्सर्वा भूतानि' यह उत्सर्ग है, 'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत' यह अपवाद-बाधक शास्त्र है । विशेषशास्त्रसे सामान्यशास्त्रका बाध होता है । यदि ऐसा न माना जाय तो यह अपवादशास्त्र

## रेतःसिग्योगोऽथ ॥ २६ ॥

पदच्छेद—रेतःसिग्योगः, अथ ।

सूत्रार्थ—व्रीहि आदि भावके अनन्तर अनुशयी जीवोंका रेतःसिग्भाव होता है, क्योंकि 'यो रेतः सिञ्चति' इत्यादि श्रुतिमें ऐसा कहा गया है ।

इतश्च व्रीह्यादिसंश्लेषमात्रं तद्भावो यत्कारणंव्रीह्यादिभावस्यानन्तरमनुशयिनां रेतःसिग्भाव आम्नायते—'यो यो ह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति' (छा० ५।१०।६) इति। नचात्र मुख्यो रेतःसिग्भावः संभवति। चिरजातो हि प्राप्तयौवनो रेतःसिग्भवति। कथमिवानुपचरितं तद्भावमद्यमानान्नानुगतोऽनुशयी प्रतिपद्यते ? तत्र तावदवश्यं रेतःसिग्योग एव रेतःसिग्भावोऽभ्युपगन्तव्यः। तद्वद्व्रीह्यादिभावोऽपि व्रीह्यादियोग एवेत्यविरोधः ॥२६॥

## योनेः शरीरम् ॥ २७ ॥

पदच्छेद—योनेः, शरीरम् ।

सूत्रार्थ—(योनेः) योनिमें वीर्य सेचनके अनन्तर उस योनिसे सुख दुःख फलोपभोगके लिए ( शरीरम् ) योग्य शरीर उत्पन्न होता है, क्योंकि 'रमणीयचरणाः' इत्यादि शास्त्र कहता है ।

❀ अथ रेतःसिग्भावस्यानन्तरं योनौ निषिक्ते रेतसि योनेरधिशरीरमनुशयिनामनुशयफलोपभोगाय जायत इत्याह शास्त्रम्—'तद्य इह रमणीयचरणाः' (छा० ५।१०।७) इत्यादि। तस्मादप्यवगम्यते नावरोहे व्रीह्यादिभावावसरे तच्छरीरमेव सुखदुःखान्वितं भवतीति। तस्माद् व्रीह्यादिसंश्लेषमात्रमनुशयिनां तज्जन्मेति सिद्धम् ॥२७॥

इति श्रीमच्छंकरभगवत्पूज्यपादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये तृतीयाध्यायस्य प्रथमः पादः ॥१॥

---

और इस हेतुसे भी व्रीहि आदि भाव व्रीहि आदि संश्लेष-संसर्ग मात्र है, क्योंकि 'यो यो ह्यन्नमत्ति०' ( जो जो अनुशयी सम्बन्धित उस अन्नका भक्षण करता है, जो जो वीर्यका सेचन ( आधान ) करता है, उसका रूप ही वह अनुशयी जीव होता है ) इस प्रकार व्रीहि आदि भावके अनन्तर अनुशयी-जीवोंकी रेतःसिग्भाव श्रुति है । और यहाँ रेतःसिग्भाव मुख्य नहीं हो सकता, क्योंकि चिरकालसे उत्पन्न और प्राप्त यौवनवाला रेतःसिग् ( वीर्य्यका आधान कर्ता ) होता है । खाये हुए अन्नके साथ अनुगत हुआ अनुशयी जीव आधान क्रियाके कर्ताका भाव उपचारके विना किस प्रकार प्राप्त करेगा ? इससे वहाँ रेतः सेचन कर्ताके साथ सम्बन्ध ही रेतःसिग्भाव है, ऐसा अवश्य स्वीकार करना चाहिए । इसी प्रकार व्रीहि आदि भाव भी व्रीहि आदिके साथ सम्बन्ध ही है, इसलिए विरोध नहीं है ॥ २६ ॥

रेतःसिग्भाव—रेतः सेचन कर्ताके साथ सम्बन्ध होनेके अनन्तर योनिमें वीर्य प्रक्षेप होनेपर अनुशयी जीवोंका अनुशय-कर्म फलोपभोगके लिए योनिके आश्रित शरीर उत्पन्न होता है, इस प्रकार 'तद्य इह रमणीयचरणाः०' ( उन अनुशयी जीवोंमें जो पुण्यशाली हैं ) इत्यादि श्रुति कहती है । इससे भी ऐसा अवगत होता है कि अवरोह होनेपर व्रीहि आदि भावके अवसरमें उस अनुशयी जीवका सुख दुःखसे अन्वित शरीर ही नहीं होता है । इसलिए अनुशयी जीवोंका व्रीहि आदि जन्म व्रीहि आदि संश्लेषमात्र है, ऐसा सिद्ध हुआ ॥ २७ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके तृतीयाध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥१॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

अनवकाश होनेसे व्यर्थ सिद्ध होगा । इसलिए शास्त्र विहित होनेसे यागमें पशु हिंसा निषिद्ध नहीं है । वस्तुतः राग आदिसे प्राप्त हिंसाकी निवृत्तिके लिए 'न हिंस्यात्०' यह सामान्य श्रुति है, इसलिए इसका 'अग्नीषोमीयं०' इस विशेष श्रुतिके साथ कोई विरोध नहीं है ॥ २५ ॥

# तृतीयाध्याये द्वितीयः पादः ।

[ अत्र पादे तत्त्वंपदार्थपरिशोधनविचारः ]

॥ इस पादमें तत्, त्वम् पदार्थ परिशोधनका विचार है ॥

## ( १ संध्याधिकरणम् । सू० १-६ )

### संध्ये सृष्टिराह हि ॥१॥

पदच्छेद—संध्ये, सृष्टिः, आह, हि ।

सूत्रार्थ—( संध्ये ) स्वप्नावस्थामें ( सृष्टिः ) सृष्टि व्यावहारिक सत्य है, (हि) क्योंकि (आह) 'अथ रथान्' यह श्रुति ऐसा ही कहती है ।

* अतिक्रान्ते पादे पञ्चाग्निविद्यामुदाहृत्य जीवस्य संसारगतिप्रभेदः प्रपञ्चितः । इदानीं तु तस्यैवावस्थाभेदः प्रपञ्च्यते । इदमामनन्ति—'स यत्र प्रस्वपिति' (बृह०४।३।९) इत्युपक्रम्य 'न तत्र रथा न रथयोगा न पन्थानो भवन्त्यथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' (बृह०४।३।१०) इत्यादि । तत्र संशयः—किं प्रबोध इव स्वप्नेऽपि पारमार्थिकी सृष्टिराहोस्विन्मायामयीति ? तत्र तावत्प्रतिपद्यते—संध्ये तथ्यरूपा सृष्टिरिति । संध्यमिति स्वप्नस्थानमाचष्टे, वेदे प्रयोगदर्शनात् 'संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्' (बृह० ४।३।९) इति । द्वयोर्लोकस्थानयोः प्रबोधसंप्रसादस्थानयोर्वा संधौ भवतीति संध्यम् । तस्मिन्संध्ये स्थाने तथ्यरूपैव सृष्टिर्भवितुमर्हति । कुतः ? यतः प्रमाणभूता श्रुतिरेवमाह—'अथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' (बृह० ४।३।१०) इत्यादि । 'स हि कर्ता' इति चोपसंहारादेवमेवावगम्यते ॥१॥

---

गत पादमें पञ्चाग्नि विद्याका उदाहरण देकर जीवकी संसार गतिका प्रभेद विस्तार से कहा गया है । अब तो उसकी ही भिन्न-भिन्न अवस्थाएँ विस्तारपूर्वक कही जाती हैं । 'स तत्र प्रस्वपिति' ( वह जहाँ सोता है ) इस प्रकार उपक्रम कर 'न तत्र रथा०' ( उस अवस्थामें न रथ हैं, न रथमें जोते जानेवाले अश्व आदि हैं और न मार्ग ही हैं, परन्तु वह रथ, रथमें जोते जानेवाले अश्व आदि और रथके मार्गोंकी रचना कर लेता है ) इत्यादि श्रुति कहती है । उसमें संशय होता है—क्या जाग्रत्के समान स्वप्नमें भी पारमार्थिक ( व्यावहारिक ) सृष्टि है अथवा मायामयी ? पूर्वपक्षी—स्वप्नावस्थामें तथ्यरूप सृष्टि है, वहाँ ऐसा प्राप्त होता है । संध्य स्वप्नावस्थाको कहते हैं, क्योंकि 'संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्' ( तृतीय स्वप्न स्थान संध्य है ) इस प्रकार वेदमें प्रयोग देखनेमें आता है । दो लोक स्थान अथवा प्रबोध और सुषुप्ति अवस्थाकी जो संधिमें होता है, वह संध्य कहा जाता है । उस संध्य अवस्थामें सत्यरूप ही सृष्टि हो सकती है । किससे ? इससे कि 'अथ रथान्० ( वह रथ, रथमें जोते जानेवाले अश्व और रथके मार्गोंकी रचना करता है ) इत्यादि प्रमाण भूत श्रुति ऐसा कहती है, क्योंकि 'स हि कर्ता' ( वही कर्ता है ) और इस प्रकारके उपसंहारसे ऐसा ही अवगत होता है ॥ १ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* कर्म करनेवालोंका गति और आगतिरूप संसार दुर्वार है । इस प्रकार विचार करनेसे वैराग्य होता है, जो तत्त्वज्ञानकी उत्पत्तिमें परम्परया साधन है ॥ २७ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के तृतीयाध्यायका प्रथम पाद समाप्त ॥ १ ॥

---

* गत पादमें वैराग्य सिद्धिके लिए पञ्चाग्नि विद्याके उदाहरणसे गति और आगतिका विशेष विचार किया गया है । अब वैराग्यद्वारा साध्य 'तत्, त्वम्' पदार्थका विवेक जो वाक्यार्थ ज्ञानका

## निर्मातारं चैके पुत्रादयश्च ॥ २ ॥

पदच्छेद—निर्मातारम्, च, एके, पुत्रादयः, च ।

सूत्रार्थ—( च ) और ( एके ) कुछ शाखावाले स्वप्नमें ( निर्मातारम् ) कामोंका निर्माता परमात्मा है, ऐसा कहते हैं, यहाँ ( पुत्रादयः ) पुत्र आदि काम शब्दसे अभिप्रेत हैं, क्योंकि श्रुतिमें काम शब्दसे उनका कथन है ।

* अपि चैके शाखिनोऽस्मिन्नेव संध्ये स्थाने कामानां निर्मातारमात्मानमामनन्ति—'य एष सुप्तेषु जागर्ति कामं कामं पुरुषो निर्मिमाणः' ( कठ० ५।८ ) इति । पुत्रादयश्च तत्र कामा अभिप्रेयन्ते—काम्यन्त इति । ननु कामशब्देनेच्छाविशेषा एवोच्येरन्, न, 'शतायुषः पुत्रपौत्रान्वृणीष्व' ( क० १।२३ ) इति प्रकृत्यान्ते 'कामानां त्वा कामभाजं करोमि' ( क० १।२४ ) इति प्रकृतेषु तत्र तत्र पुत्रादिषु कामशब्दस्य प्रयुक्तत्वात् । प्राज्ञं चैनं निर्मातारं प्रकरणवाक्यशेषाभ्यां प्रतीमः । प्राज्ञस्य हीदं प्रकरणम् 'अन्यत्र धर्मादन्यत्रा-

---

और कुछ शाखावाले इसी स्वप्नावस्थामें 'य एष सुप्तेषु०' ( इन्द्रिय आदिके सुप्त होनेपर जो यह पुरुष अपने इच्छित पदार्थोंकी रचना करता हुआ जागता रहता है ) इसप्रकार कामोंका निर्माता आत्माको मानते हैं । वहाँ पुत्र आदि कामशब्दसे अभिप्रेत हैं, क्योंकि उनकी कामना की जाती है । परन्तु कामशब्दसे इच्छाविशेष ही कहने चाहिए ? ऐसा नहीं, क्योंकि 'शतायुषः०' ( हे नचिकेता ! तू सौ वर्षकी आयुवाले पुत्र और पौत्र माँग ले ) ऐसा प्रस्तुत कर अन्तमें 'कामानां०' ( मैं तुझे कामनाओंको इच्छानुसार भोगनेवाला किये देता हूँ ) इसप्रकार तत् तत् स्थानमें प्रकृत पुत्र आदिमें काम शब्दको प्रयुक्त किया गया है । इसके निर्माता इस प्राज्ञको हम प्रकरण और वाक्यशेषसे प्रतीत करते हैं । क्योंकि 'अन्यत्र धर्माद०' ( वह धर्मसे पृथक् और अधर्मसे पृथक् है ) इत्यादि यह

### सत्यानन्दी-दीपिका

साधन है उसका इस पादमें निरूपण किया जाता है । इसप्रकार हेतुहेतुमद्भाव संगतिसे द्वितीयपादका आरम्भ है । इस पादके 'न स्थानतोऽपि' इस ११ सूत्रके पहले उद्देश्यरूपसे प्रथम जिज्ञासित 'त्वम्' पदार्थका अवस्थाओंद्वारा विवेचन है । तदनन्तर पाद समाप्ति पर्यन्त 'तत्' पदार्थका विवेचन है । यहाँ यह ज्ञातव्य है कि 'तत्त्वमसि' इस वाक्यमें 'तत्' 'त्वम्' यहाँपर 'त्वम्' को उद्देश्य कर 'तत्' का विधान किया गया है, इसलिए उद्देश्यरूपसे 'त्वम्' का प्रथम विवेचन है और विधेयरूपसे प्रतिपादित 'तत्' का अनन्तर । गत पादमें जीवकी गति और आगतिके विचारसे जाग्रदवस्थाका निरूपण किया गया है । अब उस क्रमसे 'त्वम्' पदार्थमें स्वयं ज्योतिष्ट्व सिद्ध करनेके लिए स्वप्नावस्थाका निरूपण किया जाता है । जाग्रदवस्थाके अनन्तर होनेवाली स्वप्नावस्था श्रुतिमें प्रतिपादित है, उसको उद्देश्यकर रथ आदिका अभाव और उसकी सृष्टि दोनों कहे गये हैं । इसको 'तत्र' आदिसे कहते हैं । 'आरम्भण' अधिकरणमें प्रपञ्चमात्रमें पारमार्थिकत्वका निषेध किया गया है । परन्तु पूर्व पक्षमें स्वप्नसृष्टि सत्यरूप है, क्योंकि 'अथ रथान्' इत्यादि श्रुति है । तथा उपक्रम और उपसंहारसे कर्ता भी एक ही है । यहाँ संध्य स्वप्नावस्थाको कहा जाता है । पूर्वपक्षमें जाग्रत् अवस्थाके समान स्वप्नसे भी जीवके लिए विवेक असिद्ध है और सिद्धान्तमें स्वप्न प्रतीतिमात्र होनेसे विवेक सिद्ध है, जिससे जीवमें स्वयं प्रकाशत्व सिद्ध होता है ॥ १ ॥

* "स्वप्नार्थाः सत्याः प्राज्ञनिर्मितत्वात् आकाशादिवत्" ( स्वप्नके पदार्थ सत्य हैं, क्योंकि प्राज्ञसे निर्मित हैं, जैसे आकाश आदि ) इसप्रकार श्रुति और अनुमानसे स्वप्न सृष्टि जागरित सृष्टिके समान सत्य सिद्ध होती है ॥ २ ॥

धर्मात्' ( क० २।१४ ) इत्यादि, तद्विषय एव च वाक्यशेषोऽपि—'तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते । तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन' ( क० ५।८ ) इति । प्राज्ञकर्तृका च सृष्टिस्तथ्यरूपा समधिगता जागरिताश्रया, तथा स्वप्नाश्रयाऽपि सृष्टिर्भवितुमर्हति । तथा च श्रुतिः—'अथो खल्वाहुर्जागरितदेश एवास्यैष इति यानि ह्येव जाग्रत्पश्यति तानि सुप्तः' ( बृह० ४।३।१४ ) इति स्वप्नजागरितयोः समानन्यायतां श्रावयति । तस्मात्तथ्यरूपैव संध्ये सृष्टिरिति ॥२॥

एवं प्राप्ते प्रत्याह—

## मायामात्रं तु कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ॥ ३ ॥

पदच्छेद—मायामात्रम्, तु, कार्त्स्न्येन, अनभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ।

सूत्रार्थ—( तु ) शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है, (मायामात्रम्) स्वप्न सृष्टि मायामात्र है, क्योंकि (कार्त्स्न्येन) देश, काल आदि समस्त धर्मोंसे (अनभिव्यक्तस्वरूपत्वात्) अभिव्यक्त स्वरूप नहीं है ।

* तुशब्दः पक्षं व्यावर्तयति । नैतदस्ति-यदुक्तं संध्ये सृष्टिः पारमार्थिकीति । मायैव संध्ये सृष्टिर्न परमार्थगन्धोऽप्यस्ति । कुतः ? कार्त्स्न्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात् । नहि कार्त्स्न्येन परमार्थवस्तुधर्मेणाभिव्यक्तस्वरूपः स्वप्नः । किं पुनरत्र कार्त्स्न्यमभिप्रेतं देशकालनिमित्तसंपत्तिरबाधश्च । नहि परमार्थवस्तुविषयाणि देशकालनिमित्तान्यबाधश्च स्वप्ने संभाव्यन्ते । न तावत्स्वप्ने रथादीनामुचितो देशः संभवति । नहि संवृते देहदेशे रथादयोऽवकाशं लभेरन् । स्यादेतत्-बहिर्देहात्स्वप्नं द्रक्ष्यति, देशान्तरितद्रव्यग्रहणात् । दर्शयति च श्रुतिर्बहिर्देहात्स्वप्नम्—'बहिष्कुलायादमृतश्चरित्वा । स ईयतेऽमृतो यत्र कामम्'

---

प्राज्ञका ही प्रकरण है । और 'तदेव शुक्रं०' ( वह शुद्ध है, वह ब्रह्म है और वही अमृत कहा जाता है उसमें सब लोक आश्रित हैं, कोई भी उसका उलङ्घन नहीं कर सकता ) यह वाक्यशेष भी तद्विषयक ही है । जैसे प्राज्ञकर्तृक जाग्रत् आश्रय सृष्टि सत्यरूपसे निश्चित की गई है, वैसे स्वप्न आश्रय सृष्टि भी हो सकती है । इसीप्रकार 'अथ खल्वाहुः०' ( इससे अवश्य ही कोई ऐसा कहते हैं कि यह ( स्वप्न स्थान ) इसका जागरित देश ही है, क्योंकि जिन पदार्थोंको यह जागनेपर देखता है, उन्हींको सोया हुआ भी देखता है ) यह श्रुति स्वप्न और जाग्रदवस्थाकी समान रीतिका श्रवण कराती है, इसलिए स्वप्नमें सत्यरूप ही सृष्टि है ॥ २ ॥

ऐसा प्राप्त होनेपर निराकरण कहते हैं—

तु शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है । जो यह कहा गया है कि स्वप्नमें सृष्टि पारमार्थिक है, यह नहीं है, स्वप्नमें सृष्टि माया ही है उसमें तो परमार्थका गन्ध-लेश भी नहीं है । किससे ? इससे कि उसका सर्वात्मना स्वरूप अभिव्यक्त नहीं है । समस्त परमार्थ वस्तुके धर्मसे स्वप्न अभिव्यक्तस्वरूप नहीं है । परन्तु यहाँ कार्त्स्न्यसे क्या अभिप्रेत है ? देश, काल, निमित्तरूप संपत्ति और अबाध अभिप्रेत हैं । परमार्थ वस्तु विषयक देश, काल, निमित्त और अबाध स्वप्नमें संभाव्य नहीं हैं । रथ आदि का स्वप्नमें उचित देश संभव नहीं, क्योंकि संकीर्ण देह देशमें रथ आदि अवकाश प्राप्त नहीं कर सकेंगे । यह शङ्का होती है कि देहसे बाहर स्वप्न देखेगा, कारण कि देशसे व्यवधान वाले पदार्थोंका ग्रहण होता है । और 'बहिष्कुलायाद०' ( वह अमृतधर्मा शरीरसे बाहर विचरता है, जहाँ वासना होती वहाँ चला जाता है ) यह श्रुति देहसे बाहर स्वप्न दिखलाती है और ऐसी स्थिति, गति और

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'स्वप्नरथादयः प्रातीतिकाः जाग्रद्रथादौ क्लृप्तसामग्रीं विना दृष्टत्वात् शुक्तिरूप्यादिवत्' ( स्वप्न रथ आदि प्रातिभासिक हैं, क्योंकि जागरित रथ आदिमें क्लृप्त सामग्रीके विना देखे जाते हैं,

(बृह० ४।३।१२) इति। स्थितिगतिप्रत्ययभेदश्च नानिष्क्रान्ते जन्तौ सामञ्जस्यमश्नुवीतेति-नेत्युच्यते, नहि सुप्तस्य जन्तोः क्षणमात्रेण योजनशतान्तरितं देशं पर्येतुं विपर्येतुं च ततः सामर्थ्यं संभाव्यते। क्वचिच्च प्रत्यागमनवर्जितं स्वप्नं श्रावयति-कुरुष्वहमद्य शयानो निद्रयाऽभिप्लुतः स्वप्ने पञ्चालानभिगतश्चास्मिन्प्रतिबुद्धश्चेति। देहाच्चेदपेयात्पञ्चालेष्वेव प्रतिबुध्येत तानसावभिगत इति, कुरुष्वेव तु प्रतिबुध्यते, येन चायं देहेन देशान्तरमश्नुवानो मन्यते तमन्ये पार्श्वस्थाः शयनदेश एव पश्यन्ति। यथाभूतानि चायं देशान्तराणि स्वप्ने पश्यति न तानि तथाभूतान्येव भवन्ति। परिधावंश्चेत्पश्येज्जाग्रद्वद्वस्तुभूतमर्थमाकलयेत्। दर्शयति च श्रुतिरन्तरेव देहे स्वप्नम्-'स यत्रैतत्स्वप्न्यया चरति' इत्युपक्रम्य 'स्वे शरीरे यथाकामं परिवर्तते'(बृह०२।१।१८) इति। अतश्च श्रुत्युपपत्तिविरोधाद्बहिष्कुलायश्रुतिर्गौणी व्याख्यातव्या—बहिरिव कुलायादमृतश्चरित्वेति। यो हि वसन्नपि शरीरे न तेन प्रयोजनं करोति स बहिरिव शरीराद्भवतीति। स्थितिगतिप्रत्ययभेदोऽप्येवं सति विप्रलम्भ एवाभ्युपगन्तव्यः। कालविसंवादोऽपि च स्वप्ने भवति-रजन्यां सुप्तो वासरं भारते वर्षे मन्यते। तथा मुहूर्तमात्रवर्तिनि स्वप्ने कदाचिद्बहुवर्षपूगानतिवाहयति। निमित्तान्यपि च स्वप्ने न बुद्धये कर्मणे वोचितानि विद्यन्ते। करणोपसंहाराद्धि नास्य रथादिग्रहणाय चक्षुरादीनि सन्ति। रथादिनिर्वर्तनेऽपि कुतोऽस्य निमेषमात्रेण सामर्थ्यं दारूणि वा। बाध्यन्ते चैते रथादयः स्वप्नदृष्टाः प्रबोधे। स्वप्न एव चैते सुलभबाधा

---

प्रतीतिका भेद जीवके शरीरसे बाहर निकले विना संगत नहीं हो सकता। नहीं, ऐसा कहते हैं, क्योंकि सुप्त जीवमें सैकड़ों योजनोंसे व्यवहित देशको क्षणमात्रमें प्राप्त करने और वहाँसे लौटकर आनेकी सामर्थ्य की संभावना नहीं की जा सकती, और कहीं 'मैं इसी कुरुदेशमें सोता हुआ निद्रासे अभिभूत होकर स्वप्नमें पंचाल देशोंमें गया था और पुनः यहींपर जाग गया' इसप्रकार [ प्रबुद्ध पुरुष ] प्रत्यागमनके विना [ पार्श्वस्थ लोगोंको ] स्वप्न सुनाता है। यदि देहसे निकल गया होता तो पंचाल देशोंमें जागता, क्योंकि यह उन देशोंमें गया था, किन्तु कुरुदेशमें ही जाग्रत् होता है, तो जिस देहसे यह अपनेको अन्य देश व्याप्त मानता है, उस देहको अन्य समीपस्थ लोग शयनदेशमें ही देखते हैं। यह जिसप्रकारके देशान्तरोंको स्वप्नमें देखता है वे उसी प्रकारके नहीं होते। यदि दौड़ता हुआ (पदार्थ) देखे तो जागरितके समान यथार्थ अर्थको ग्रहण करना चाहिए, और 'स यत्रैतत्०' (जिस समय यह आत्मा स्वप्नवृत्तिसे विचरता है) ऐसा उपक्रम कर 'स्वे शरीरे०' (यह अपने शरीरमें यथेच्छ विचरता है) इसप्रकार श्रुति शरीरके भीतर ही स्वप्न दिखलाती है। अतः श्रुति और उपपत्तिसे विरोध होनेसे 'बहिष्कुलाय' यह श्रुति गौणी है, ऐसा व्याख्यान करना चाहिए—'मानो देहसे बाहर अमृतधर्मा भ्रमण कर' जो शरीरमें रहता हुआ भी उससे प्रयोजन नहीं रखता वह शरीरसे बाहर-सा होता है। ऐसा होनेपर स्थिति, गति और प्रत्यय-भेदका भी विभ्रम ही स्वीकार करना चाहिए। स्वप्नमें काल विरोध भी होता है, रातको सोया हुआ भारतवर्षमें दिन मानता है। इस प्रकार मुहूर्त मात्रवर्ति स्वप्नमें बहु वर्ष समुदायका अतिवहन करता है और स्वप्नमें ज्ञान अथवा कर्मके लिए उचित निमित्त भी विद्यमान नहीं होते, क्योंकि इन्द्रियोंके उपसंहार होनेसे रथ आदि ग्रहण करनेके लिए इसे चक्षु आदि भी नहीं हैं। इस प्रकार निमेषमात्रमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

जैसे शुक्तिरजत आदि) इससे ये मायामात्र हैं—अविद्याका परिणाममात्र हैं, और कार्त्स्न्यं देश, काल, निमित्त और अबाध यथार्थ वस्तु विषयक होते हैं, शुक्तिरजतके समान प्रातिभासिक स्वप्न पदार्थोंमें नहीं होते। जिन पदार्थोंको स्वप्नमें जैसे देखता है वे वैसे नहीं होते, स्वप्नमें वृक्ष आदि [illegible] दौड़ते हुए दिखाई देते हैं किन्तु होते स्थिर हैं, अतः स्वप्न पदार्थ जागरितके समान सत्य नहीं है॥ ३॥

भवन्ति, आद्यन्तयोर्व्यभिचारदर्शनात्। रथोऽयमिति हि कदाचित्स्वप्ने निर्धारितः क्षणेन मनुष्यः संपद्यते, मनुष्योऽयमिति निर्धारितः क्षणेन वृक्षः। स्पष्टं चाभावं रथादीनां स्वप्ने श्रावयति शास्त्रम्–'न तत्र रथा न रथयोगा न पन्थानो भवन्ति' (बृह० ४।३।१०) इत्यादि। तस्मान्मायामात्रं स्वप्नदर्शनम् ॥३॥

## सूचकश्च हि श्रुतेराचक्षते च तद्विदः ॥ ४ ॥

पदच्छेद—सूचकः, च, हि, श्रुतेः, आचक्षते, च, तद्विदः।

सूत्रार्थ—( सूचकः ) स्वप्न भविष्यत्के शुभ और अशुभका सूचक है, (हि) क्योंकि (श्रुतेः) 'यदा कर्मसु' इत्यादि श्रुतिसे ऐसा अवगत होता है ( च ) और ( तद्विदः ) स्वप्न शास्त्रवेत्ता भी ( आचक्षते ) स्वप्नको शुभाशुभका सूचक ही कहते हैं।

* मायामात्रत्वात्तर्हि न कश्चित्स्वप्ने परमार्थगन्धोऽस्तीति–नेत्युच्यते, सूचकश्च हि स्वप्नो भवति भविष्यतोः साध्वसाधुनोः। तथा हि श्रूयते–'यदा कर्मसु काम्येषु स्त्रियं स्वप्नेषु पश्यति। समृद्धिं तत्र जानीयात्तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने' (छा० ५।२।८) तथा 'पुरुषं कृष्णं कृष्णदन्तं पश्यति स एनं हन्ति' इत्येवमादिभिः स्वप्नैरचिरजीवित्वमावेद्यत इति श्रावयति। आचक्षते च स्वप्नाध्यायविदः—'कुञ्जरारोहणादीनि स्वप्ने धन्यानि खरयानादीन्यधन्यानि' इति। मन्त्रदेवताद्रव्यविशेषनिमित्ताश्च केचित्स्वप्नाः सत्यार्थगन्धिनो भवन्तीति मन्यन्ते। तत्रापि भवतु नाम सूच्यमानस्य वस्तुनः सत्यत्वं, सूचकस्य तु स्त्रीदर्शनादेर्भवत्येव वैतथ्यं बाध्य-

---

रथ आदि निर्माणके लिए इसे सामर्थ्य अथवा लकड़ी कहाँ हैं ? स्वप्न दृष्ट ये रथ आदि पदार्थ जाग्रत् होनेपर बाधित हो जाते हैं, स्वप्नमें इनके बाध सुलभ होते हैं, कारण कि स्वप्नके आदि और अन्तमें इनका व्यभिचार देखनेमें आता है, यह रथ है, ऐसा कभी स्वप्नमें निश्चित हुआ पदार्थ क्षणमें मनुष्य हो जाता है, यह मनुष्य है, ऐसा निर्धारित हुआ क्षणमें वृक्ष हो जाता है, इसलिए 'न तत्र रथा०' ( उस स्वप्नावस्थामें न रथ हैं, न रथमें जोते जानेवाले अश्व आदि हैं और न मार्ग ही हैं ) इत्यादि शास्त्र स्वप्नमें रथ आदिका अभाव स्पष्ट श्रवण कराता है। इससे स्वप्न दर्शन मायामात्र है ॥ ३ ॥

मायामात्र होनेसे तो फिर स्वप्नमें परमार्थका कोई गन्ध भी नहीं है, नहीं, ऐसा कहते हैं— स्वप्न भविष्यके शुभ और अशुभका सूचक होता है। जैसे कि 'यदा कर्मसु०' (पुरुष जिस समय काम्य कर्मोंमें स्वप्नमें स्त्रीको देखे तो उस स्वप्नके दर्शन होनेपर उस कर्ममें समृद्धि जाने) यह श्रुति है। तथा 'कृष्ण दान्तवाले कृष्ण पुरुषको स्वप्नमें देखता है वह स्वप्न दृष्ट उस स्वप्न द्रष्टाको मार डालता है' इत्यादि स्वप्नोंसे अल्प जीवित्व सूचित होता है, ऐसा श्रुति श्रवण कराती है। और स्वप्न शास्त्रवेत्ता कहते हैं कि स्वप्नमें हाथीपर आरोहण आदि धन्य-शुभ हैं और गर्दभपर सवारी आदि अधन्य-अशुभ हैं। और मन्त्र, देवता, द्रव्यविशेष निमित्तक कोई कोई स्वप्न सत्य अर्थसे युक्त होते हैं, ऐसा मानते हैं। स्वप्नमें भी सूचित हुई वस्तु भले ही सत्य हो, परन्तु सूचक स्त्री दर्शन आदि तो असत्य ही होते हैं, क्योंकि वे बाध्यमान हैं, ऐसा अभिप्राय है। इससे स्वप्नमें मायामात्रत्व उपपन्न

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यद्यपि मन्त्रके प्रभावसे, देवताके अनुग्रहसे अथवा ओषधि आदिके सेवनसे स्वप्न सत्यके सूचक होते हैं और वे सत्य होते हैं, तो भी स्वप्न पदार्थ सत्य नहीं होते ? क्योंकि वे बाधित होते हैं। जैसे रज्जुसर्प, शुक्तिरजत आदि सत्यभय तथा हर्षके सूचक होनेपर भी बाधित होनेसे प्रतीतिमात्र हैं। और जो इस पादके प्रथम सूत्रमें 'सन्ध्ये सृष्टिराह हि' इसके अनुसार 'अथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' इस श्रुतिसे स्वप्न सृष्टिको सत्य कहा गया है वह श्रुति कथन गौण है, वह केवल निमित्तमात्रको

मानत्वदित्यभिप्रायः। तस्मादुपपन्नं स्वप्नस्य मायामात्रत्वम्। यदुक्तम्-'आह हि' इति, तदेवं सति भाक्तं व्याख्यातव्यम्। यथा लाङ्गलं गवादीनुद्वहतीति निमित्तमात्रत्वादेवमुच्यते, नतु प्रत्यक्षमेव लाङ्गलं गवादीनुद्वहति। एवं निमित्तमात्रत्वात्सुप्तो रथादीन्सृजते स हि कर्तेति चोच्यते, नतु प्रत्यक्षमेव सुप्तो रथादीन्सृजति। निमित्तत्वं त्वस्य रथादिप्रतिभाननिमित्तमोदत्रासादिदर्शनात्तन्निमित्तभूतयोः सुकृतदुष्कृतयोः कर्तृत्वेनेति वक्तव्यम्। * अपि च जागरिते विषयेन्द्रियसंयोगादादित्यादिज्योतिर्व्यतिकराच्चात्मनः स्वयंज्योतिष्ट्वं दुर्विवेचनमिति तद्विवेचनाय स्वप्न उपन्यस्तः। तत्र यदि रथादिसृष्टिवचनं श्रुत्या नीयेत, तदा स्वयंज्योतिष्ट्वं न निर्णीतं स्यात्। तस्माद्रथाद्यभाववचनं श्रुत्या, रथादिसृष्टिवचनं तु भक्त्येति व्याख्येयम्। एतेन निर्माणश्रवणं व्याख्यातम्। यदप्युक्तम्-'प्राज्ञमेनं निर्मातारमामनन्ति' इति-तदप्यसत्, श्रुत्यन्तरे 'स्वयं विहत्य स्वयं निर्माय स्वेन भासा स्वेन ज्योतिषा प्रस्वपिति' (बृह ४।३।९) इति जीवव्यापारश्रवणात्। इहापि 'य एष सुप्तेषु जागर्ति' (क० ५।८) इति प्रसिद्धानुवादाज्जीव एवायं कामानां निर्माता संकीर्त्यते। तस्य तु वाक्यशेषेण तदेव शुक्रं तद्ब्रह्मेति जीवभावं व्यावर्त्य ब्रह्मभाव उपदिश्यते-'तत्त्वमसि' (छा० ६।९।४) इत्यादिवदिति न ब्रह्मप्रकरणं विरुध्यते। न चास्माभिः स्वप्नेऽपि प्राज्ञव्यवहारः प्रतिषिध्यते।

---

है। जो यह कहा गया है कि 'आह हि' ( क्योंकि श्रुति कहती है ) ऐसा होनेपर-श्रुति और युक्तिसे स्वप्नके मायामात्रयत्व सिद्ध होनेपर वह गौण है, ऐसा व्याख्यान करना चाहिए। जैसे हल बैल आदिका वहन करता है, ऐसा निमित्तमात्रसे कहा जाता है। परन्तु हल प्रत्यक्षरूपसे बैल आदिका वहन नहीं करता, वैसे ही निमित्तमात्रसे सुप्त पुरुष रथ आदिका निर्माण करता है और वही कर्ता है, ऐसा कहा जाता है, परन्तु सुप्तपुरुष प्रत्यक्षरूपसे रथ आदिका निर्माण नहीं करता। इसका निमित्तत्व तो रथ आदिकी प्रतीतिसे उत्पन्न हर्ष और त्रास आदिके दर्शनसे उनके निमित्तरूप सुकृत और दुष्कृतके कर्तृरूपसे हैं, ऐसा कहना चाहिए। और जाग्रत्में विषय इन्द्रियोंके संयोगसे और आदित्य आदि ज्योतिःके संकरसे आत्मामें स्वयं ज्योतिष्ट्वका विवेचन दुष्कर है, अतः उसके विवेचनके लिए स्वप्नका उपन्यास किया गया है। उसमें यदि रथ आदि सृष्टि वचन श्रुतिसे ( मुख्यवृत्तिसे ) तत्परक लिया जाय, तो आत्माका स्वयं ज्योतिष्ट्व निर्णीत नहीं होगा। इसलिए रथ आदि अभाव वचव मुख्यवृत्तिसे और रथ आदि सृष्टि वचन गौण वृत्तिसे है, ऐसा व्याख्यान करना चाहिए। इससे निर्माण श्रुतिका व्याख्यान हुआ। और जो यह कहा गया है कि इस प्राज्ञको स्वप्नका निर्माता कहते हैं, वह भी युक्त नहीं है, क्योंकि 'स्वयं विहत्य०' ( स्वयं ही इस स्थूल शरीरको अचेतकर तथा स्वयं अपने वासनामय देहको रचकर, अन्तःकरण वृत्ति प्रकाशसे तथा स्वयं ज्योतिः स्वरूपसे उस वासनामयको विषय करता हुआ शयन करता है ) इसप्रकार अन्य श्रुतिमें जीव व्यापारका श्रवण है। और 'य एष०' (जो यह इन्द्रियोंके सुप्त होनेपर जागता है) यहाँ भी प्रसिद्धके अनुवादसे यह जीव ही कामोंका निर्माता कहा जाता है। किन्तु उसका 'तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म'० (वही शुक्र है और वह ब्रह्म है) इस वाक्यशेषसे जीवभाव व्यावृत्तकर 'तत्त्वमसि' इत्यादिके समान ब्रह्मभाव उपदेश किया जाता है, इससे ब्रह्म प्रकरणका विरोध नहीं है। और हम स्वप्नमें भी प्राज्ञके व्यापारका प्रतिषेध नहीं करते हैं, क्योंकि वह

## सत्यानन्दी-दीपिका

लेकर कहा गया है। अतः स्वप्न भोक्ता पुण्य, पाप द्वारा स्वप्न सृष्टिका निमित्तमात्र है, अतः उस सुप्तका स्वप्नकर्तृत्व गौण है।

*'अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिः' यह श्रुति स्वप्नको लेकर आत्मामें स्वयं ज्योतिष्ट्वका प्रतिपादन करती है। रथ आदि सृष्टि वचन रथ आदि सृष्टि परक नहीं है, क्योंकि एक ही श्रुतिमें रथ

तस्य सर्वेश्वरत्वात्सर्वास्ववस्थास्वधिष्ठातृत्वोपपत्तेः। पारमार्थिकस्तु नायं संध्याश्रयः सर्गो वियदादिसर्गवदित्येतावत्प्रतिपाद्यते।। नच वियदादिसर्गस्याप्यात्यन्तिकं सत्यत्वमस्ति। प्रतिपादितं हि 'तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः' (ब्र० सू० २।१।१४) इत्यत्र समस्तस्य प्रपञ्चस्य मायामात्रत्वम्। प्राक्तु ब्रह्मात्मत्वदर्शनाद्वियदादिप्रपञ्चो व्यवस्थितरूपो भवति। संध्याश्रयस्तु प्रपञ्चः प्रतिदिनं बाध्यत इति, अतो वैशेषिकमिदं संध्यस्य मायामात्रत्वमुदितम् ॥ ४ ॥

## पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततो ह्यस्य बन्धविपर्ययौ ॥ ५ ॥

पदच्छेद—पराभिध्यानात्, तु, तिरोहितम्, ततः, हि, अस्य, बन्धविपर्ययौ।

सूत्रार्थ—( तु ) परन्तु ( अस्य ) जीवका ( तिरोहितम् ) अविद्या आदिसे आवृत्त ऐश्वर्य ( पराभिध्यानात् ) परमात्मके ध्याससे अभिव्यक्त होता है, (ततोहि) क्योंकि ( बन्धविपर्ययौ ) ईश्वर-ज्ञान न होनेसे जीवका बन्ध और ज्ञान होनेसे मोक्ष होता है। ऐसा 'ज्ञात्वा देवं' इत्यादि श्रुतिमें प्रतिपादित है।

अथापि स्यात्परस्यैव तावदात्मनोऽशो जीवोऽग्नेरिव विस्फुलिङ्गः, तत्रैवं सति यथाग्निविस्फुलिङ्गयोः समाने दहनप्रकाशनशक्ती भवतः, एवं जीवेश्वरयोरपि ज्ञानैश्वर्यशक्ती,ततश्च जीवस्य ज्ञानैश्वर्यवशात्सांकल्पिकी स्वप्ने रथादिसृष्टिर्भविष्यतीति। अत्रोच्यते-सत्यपि जीवेश्वरयोरंशांशिभावे प्रत्यक्षमेव जीवस्येश्वरविपरीतधर्मत्वम्। किं पुनर्जीवस्येश्वरसमानधर्मत्वं नास्त्येव? न नास्त्येव, विद्यमानमपि तत्तिरोहितमविद्यादिव्यवधानात्। तत्पुनस्तिरोहितं सत्परमेश्वरमभिध्यायतो यतमानस्य जन्तोर्विधूतध्वान्तस्य तिमिरतिरस्कृतेव दृक्शक्तिरौषधवीर्यादीश्वरप्रसादात्संसिद्धस्य कस्यचिदेवाविर्भवति, न स्वभावत एव सर्वेषां जन्तूनाम्। कुतः ततो हीश्वराद्धेतोरस्य जीवस्य बन्धमोक्षौ भवतः। ईश्वर-

---

सबका ईश्वर होनेसे सब अवस्थाओंमें भी अधिष्ठाता हो सकता है। परन्तु आकाश आदि सृष्टिके समान यह स्वप्न आश्रय सृष्टि पारमार्थिक नहीं है, केवल इतना ही प्रतिपादित किया जाता है। और आकाश आदि सृष्टि भी आत्यन्तिक सत्य नहीं है, क्योंकि 'तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः' इस सूत्रमें सम्पूर्ण प्रपञ्चमें मायामात्रत्व प्रतिपादित है। ब्रह्मात्मत्व ज्ञानके पूर्व आकाश आदि प्रपञ्च व्यवस्थितरूप होता है, और स्वप्न आश्रय प्रपञ्च तो प्रतिदिन बाधित होता है। अतः स्वप्नमें यही विशेष मायामात्रत्व कहा गया है ॥ ४ ॥

परन्तु ऐसा भी हो कि जैसे विस्फुलिङ्ग अग्निका अंश है, वैसे ही जीव परमात्माका अंश है। ऐसा होनेपर जैसे अग्नि और विस्फुलिङ्गमें दहन और प्रकाशन शक्ति समान है, वैसे जीव और ईश्वरमें भी ज्ञान और ऐश्वर्यशक्ति समान होगी, उससे जीवके ज्ञान और ऐश्वर्यके बलसे स्वप्नमें सांकल्पिकी रथ आदि सृष्टि हो जायगी। इसपर कहते हैं—जीव और ईश्वरका अंशांशिभाव होनेपर भी प्रत्यक्षरूपसे जीवमें ईश्वरसे विपरीत धर्म हैं, तो क्या जीवमें ईश्वरके समान धर्म नहीं हैं? नहीं है, ऐसा नहीं, क्योंकि समान धर्म विद्यमान होता हुआ भी अविद्याके व्यवधानसे वह तिरोहित है। परन्तु वह तिरोहित होता हुआ भी परमेश्वरका ध्यान करनेवाले यत्नशील विनष्ट अज्ञान निष्पाप किसी एक सिद्ध पुरुषमें ईश्वरके प्रसादसे वह पुनः आविर्भूत होता है, जैसे ओषधके बलसे किसी एक प्राणीकी रतौंधीसे तिरस्कृत दृक्शक्ति आविर्भूत होती है। स्वभावसे सभी प्राणियोंको ज्ञान ऐश्वर्य शक्ति आविर्भूत

### सत्यानन्दी-दीपिका

आदिका अभाव और रथ आदि सृष्टि परस्पर विरुद्ध हैं, अतः रथ आदि अभाव वचन मुख्य है और रथ आदि सृष्टि वचन गौण है ॥ ४ ॥

स्वरूपापरिज्ञानाद्बन्धः, तत्स्वरूपपरिज्ञानात्तु मोक्षः। तथा च श्रुतिः—'ज्ञात्वा देवं सर्वपाशापहानिः क्षीणैः क्लेशैर्जन्ममृत्युप्रहाणिः। तस्याभिध्यानात्तृतीयं देहभेदे विश्वैश्वर्यं केवल आप्तकामः' (श्वे० १।११) इत्येवमाद्या ॥ ५ ॥

## देहयोगाद्वा सोऽपि ॥ ६ ॥

पदच्छेद—देहयोगात्, वा, सः, अपि।

सूत्रार्थ—( सोऽपि ) जीवके ऐश्वर्यका वह तिरोभाव भी ( देहयोगात् ) देह आदिके योगसे होता है। ( वा ) शब्द शङ्का निवृत्त्यर्थ है।

कस्मात्पुनर्जीवः परमात्मांश एव संस्तिरस्कृतज्ञानैश्वर्यो भवति? युक्तं तु ज्ञानैश्वर्ययोरतिरस्कृतत्वं विस्फुलिङ्गस्येव दहनप्रकाशनयोरिति—उच्यते—सत्यमेवैतत्, सोऽपि तु जीवस्य ज्ञानैश्वर्यतिरोभावो देहयोगाद्देहेन्द्रियमनोबुद्धिविषयवेदनादियोगाद्भवति। अस्ति चात्रोपमा—यथाऽग्नेर्दहनप्रकाशनसंपन्नस्याप्यरणिगतस्य दहनप्रकाशने तिरोहिते भवतो यथा वा भस्मच्छन्नस्य, एवमविद्याप्रत्युपस्थापितनामरूपकृतदेहाद्युपाधियोगात्तदविवेकभ्रमकृतो जीवस्य ज्ञानैश्वर्यतिरोभावः। वाशब्दो जीवेश्वरयोरन्यत्वाशङ्काव्यावृत्त्यर्थः। नन्वन्य एव जीव ईश्वरादस्तु, तिरस्कृतज्ञानैश्वर्यत्वात्, किं देहयोगकल्पनया? नेत्युच्यते—नह्यन्यत्वं जीवस्येश्वरादुपपद्यते, 'सेयं देवतैक्षत' (छा० ६।३।२) इत्युपक्रम्य 'अनेन जीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य' ( छा० ६।३।२ ) इत्यात्मशब्देन जीवस्य

---

नहीं होती। किससे? 'ततो हि' ईश्वररूप हेतुसे, अस्य—जीवका बन्ध और मोक्ष होता है। ईश्वर स्वरूपका परिज्ञान न होनेसे बन्ध और उसके स्वरूप परिज्ञानसे मोक्ष होता है। क्योंकि 'ज्ञात्वा देवं०' ( 'यह मैं हूँ' इसप्रकार परमात्माका ज्ञान होनेपर अविद्या आदि सम्पूर्ण क्लेशोंका नाश हो जाता है और क्लेशोंका क्षय हो जानेपर जन्म मृत्युकी निवृत्ति हो जाती है। तथा उसका ध्यान करनेसे शरीरपातके अनन्तर [ विराट् और हिरण्यगर्भकी अपेक्षा ] कारण ब्रह्मरूप सर्वैश्वर्यमयी तृतीय अवस्थाकी प्राप्ति होती है और पुनः आप्तकाम होकर कैवल्य पदको प्राप्त हो जाता है ) इत्यादि श्रुति है ॥ ५ ॥

परमात्माका अंश होता हुआ भी जीव तिरस्कृत ज्ञानैश्वर्यवान् पुनः क्यों होता है? प्रत्युत जैसे विस्फुलिङ्गके दहन और प्रकाशन अतिरस्कृत हैं, वैसे ईश्वरांश जीवके ज्ञान और ऐश्वर्य अतिरस्कृत होने चाहिए। कहते हैं—यह सत्य है, किन्तु जीवका 'सोऽपि' ज्ञानैश्वर्य तिरोभाव भी, देहयोगात्—देह, इन्द्रिय, मन, बुद्धि, विषय, वेदना आदिके योगसे होता है। यहाँ दृष्टान्त भी है—जैसे दहन और प्रकाश सम्पन्न होते हुए भी अरणिगत अग्निके दहन और प्रकाशन तिरोहित होते हैं, अथवा जिस प्रकार भस्मसे आच्छादित अग्निके दहन और प्रकाश तिरोहित होते हैं, उसी प्रकार अविद्यासे प्रत्युपस्थापित ( खड़े किए हुए ) नाम और रूपसे होनेवाली देह आदि उपाधिके साथ सम्बन्ध होनेसे जीवके उपाधिके अविवेकभ्रमसे होनेवाले ज्ञान और ऐश्वर्य तिरोहित होते हैं। 'वा' शब्द जीव और ईश्वरमें अन्यत्व शङ्का व्यावृत्तिके लिए है। परन्तु जीव ईश्वरसे अन्य ही है, क्योंकि उसके ज्ञान और ऐश्वर्य तिरस्कृत हैं, देहयोगकी कल्पनासे क्या प्रयोजन? नहीं, ऐसा कहते हैं—जीवमें ईश्वरसे अन्यत्व उपपन्न नहीं होता, क्योंकि 'सेयं देवतैक्षत' ( उस देवताने ईक्षण किया ) इस प्रकार आरम्भ

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यदि स्वप्नमें प्रतीयमान प्रकाश सत्य हो, तो जाग्रत्के समान आत्माका स्वप्रकाशत्व स्पष्ट प्रतीत नहीं होगा। स्वप्नको प्रातिभासिक माननेपर तो उसमें सूर्य आदि बाह्य प्रकाश और इन्द्रिय आदिके न होनेसे भी जो स्वप्न पदार्थोंका अवभास होता है वह स्वयं ज्योतिः स्वरूप आत्मासे होता है। 'अथ रथान्रथयोगान्सृजते' यह साम्यवचन स्वप्नमें सत्यत्वके अभिप्रायसे नहीं है, क्योंकि उसी श्रुतिमें

परामर्शात् । 'तत्सत्यं स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो' ( छा० ६।९।४ ) इति च जीवायोपदिशतीश्वरात्मत्वम् । अतोऽनन्य एवेश्वराज्जीवः सन् देहयोगात्तिरोहितज्ञानैश्वर्यो भवति । अतश्च न सांकल्पिकी जीवस्य स्वप्ने रथादिसृष्टिर्घटते । * यदि च सांकल्पिकी स्वप्ने रथादिसृष्टिः स्यान्नैवानिष्टं कश्चित्स्वप्नं पश्येत् । नहि कश्चिदनिष्टं संकल्पयते । यत्पुनरुक्तम्—जागरितदेशश्रुतिः स्वप्नस्य सत्यत्वं ख्यापयतीति न तत्साम्यवचनं सत्यत्वाभिप्रायं, स्वयंज्योतिष्ट्वविरोधात्, श्रुत्यैव च स्वप्ने रथाद्यभावस्य दर्शितत्वात् । जागरितप्रभववासनानिर्मितत्वात्तु स्वप्नस्य तत्तुल्यनिर्भासत्वाभिप्रायं तत् । तस्मादुपपन्नं स्वप्नस्य मायामात्रत्वम् ॥ ६ ॥

( २ तदभावाधिकरणम् । सू० ७-८ )

## तदभावो नाडीषु तच्छ्रुतेरात्मनि च ॥ ७ ॥

पदच्छेद—तदभावः, नाडीषु, तच्छ्रुतेः, आत्मनि, च ।

सूत्रार्थ—( तदभावः ) प्रकृत स्वप्नका अभावरूप सुषुप्ति ( नाडीषु ) नाड़ियोंमें प्रवेशके द्वारा ( आत्मनि ) आत्मामें होती है, ( तच्छ्रुतेः ) क्योंकि तत् तत् श्रुतियोंमें ऐसा ही कहा गया है ।

* स्वप्नावस्था परीक्षिता, सुषुप्तावस्थेदानीं परीक्ष्यते । तत्रैताः सुषुप्तिविषयाः श्रुतयो भवन्ति । क्वचिच्छ्रूयते—'तद्यत्रैतत्सुप्तः समस्तः संप्रसन्नः स्वप्नं न विजानात्यासु तदा

---

कर 'अनेन जीवेना०' ( मैं इस जीवात्मरूपसे ही उन तीनों देवताओंमें अनुप्रवेश कर नाम, रूपका व्याकरण करूँ ) इस प्रकार आत्मशब्दसे जीवका परामर्श है । 'तत्सत्यं०' ( वह सत्य है, वह आत्मा है, हे श्वेतकेतु ! वह तू है ) यह श्रुति जीवको ईश्वरात्मत्व उपदेश करती है । अतः जीव ईश्वरसे अनन्य होता हुआ ही देह सम्बन्धसे तिरोहित ज्ञानैश्वर्यवान् होता है । इससे जीवकी स्वप्नमें संकल्पसे जन्य रथ आदि सृष्टि नहीं घटती है । और यदि स्वप्नमें संकल्प जन्य रथ आदि सृष्टि हो, तो कोई भी अनिष्ट स्वप्न नहीं देखे, क्योंकि कोई भी अनिष्ट संकल्प नहीं करता । और जो यह कहा गया है कि जागरित देश श्रुति स्वप्नमें सत्यत्वका कथन करती है, किन्तु वह साम्य वचन स्वप्नमें सत्यत्वके अभिप्रायसे नहीं है, क्योंकि आत्मामें स्वयं ज्योतिष्ट्वसे विरोध होता है और श्रुतिसे ही स्वप्नमें रथ आदिका अभाव दिखलाया गया है । जाग्रत्में उत्पन्न हुई वासनासे निर्मित होनेके कारण स्वप्नका जाग्रत्के समान अवभास होता है, इस अभिप्रायसे वह साम्य वचन है । इसलिए स्वप्नमें मायामात्रत्व युक्त है ॥ ६ ॥

स्वप्नावस्थाकी परीक्षा हो चुकी, अब सुषुप्ति अवस्थाकी परीक्षा की जाती है । यहाँ सुषुप्ति विषयक ये श्रुतियाँ हैं । कहीं 'तद्यत्रैतत्सुप्तः०' ( जिस समय समस्त करणवृत्तिका उपसंहार कर जीव सोता है उस समयमें [ बाह्य विषय संपर्क जनित कालुष्य रहित होनेसे ] संप्रसन्न होता हुआ स्वप्न-

### सत्यानन्दी-दीपिका

'न तत्र रथा०' इस प्रकार रथ आदिका अभाव भी कहा गया है । यह जो जाग्रत् और स्वप्नका साम्य वचन श्रुतिमें है, उसका यह अभिप्राय है कि जाग्रत् अवस्थाके पदार्थोंके जैसे स्वप्नमें पदार्थ भान होते हैं, परन्तु वे सत्य नहीं है, अतः स्वप्न मायामात्र है ॥ ६ ॥

* जीवात्मा स्वयं ज्योतिःस्वरूप है, इस निर्णयके लिए स्वप्नावस्थाका निरूपण किया गया है । 'वह ब्रह्म है' अब इसके लिए सुषुप्ति अवस्थाका प्रतियोगि-अनुयोगिभाव संगतिसे विचार किया जाता है । 'तद्यत्रैतत्सुप्तः' इस श्रुतिमें सुषुप्तिका स्थान नाड़ी प्रतिपादित है, और 'ताभिः प्रत्यवसृप्य' इस श्रुतिसे सुषुप्तिका स्थान नाड़ी और पुरीतत् कहा गया है, इसप्रकार 'तासु तदा भवति' इसमें पुरीतत्

नाडीषु सुप्तो भवति' ( छा० ८।६।३ ) इति। अन्यत्र तु नाडीरेवानुक्रम्य श्रूयते—'ताभिः प्रत्यवसृप्य पुरीतति शेते' ( बृह० २।१।१९ ) इति। तथान्यत्र नाडीरेवानुक्रम्य-'तासु तदा भवति यदा सुप्तः स्वप्नं न कंचन पश्यत्यथास्मिन्प्राण एवैकधा भवति' ( कौषी० ४।१९ ) इति। तथान्यत्र-'य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते' (बृह० २।१।१७ ) इति। तथान्यत्र 'सता सोम्य तदा संपन्नो भवति स्वमपीतो भवति' ( छा० ६।८।१ ) इति। तथा 'प्राज्ञेनात्मना संपरिष्वक्तो न बाह्यं किंचन वेद नान्तरम्' ( बृह० ४।३।२१ ) इति च। तत्र संशयः-किमेतानि नाड्यादीनि परस्परनिरपेक्षाणि भिन्नानि सुषुप्तिस्थानान्याहोस्वित्परस्परापेक्षयैकं सुषुप्तिस्थानमिति। किं तावत्प्राप्तम्? * भिन्नानीति, कुतः? एकार्थत्वात्। नह्येकार्थानां क्वचित्परस्परापेक्षत्वं दृश्यते व्रीहियवादीनाम्। नाड्यादीनां त्वेकार्थता सुषुप्तौ दृश्यते-'नाडीषु सुप्तो भवति' ( छा० ८।६।३ ) 'पुरीतति शेते' ( बृह० २।१।१९ ) इति च तत्र तत्र सप्तमीनिर्देशस्य तुल्यत्वात्। ननु नैवं सति सप्तमीनिर्देशो दृश्यते-'सता सोम्य तदा संपन्नो भवति' ( छा० ६।८।१ ) इति, नैषः दोषः, तत्रापि सप्तम्यर्थस्य गम्यमानत्वात्। वाक्यशेषो हि तत्रायतनैषी जीवः सदुपसर्पतीत्याह-'अन्यत्रायतनमलब्ध्वा प्राणमेवोपश्रयते' (छा० ६।८।२) इति। प्राणशब्देन तत्र प्रकृतस्य सत उपादानात्। आयतनं च सप्तम्यर्थः। सप्तमीनिर्दे-

---

को नहीं जानता, क्योंकि उस समय यह इन नाडियोंमें प्रविष्ट होता है ) ऐसी श्रुति है। अन्यत्र तो 'ताभिः प्रत्यवसृप्य०' ( उन नाड़ियों द्वारा पुरीतत्‌में बुद्धिके साथ जाकर वह शरीरमें व्याप्त होकर शयन करता है ) इसप्रकार नाड़ीका अनुक्रमणकर सुना जाता है। इसप्रकार अन्यत्र नाड़ीका अनुक्रमणकर 'तासु तदा भवति०' ( उन नाड़ियोंमें तब होता है जब कि सुप्त कोई स्वप्न नहीं देखता, अनन्तर वह इस प्राणमें ही एक होता है ) ऐसी श्रुति है। इसीप्रकार अन्यत्र 'य एषो०' (जो यह हृदयमें आकाश है उसमें सोता है) ऐसी श्रुति है। इसीप्रकार अन्यत्र 'सता सोम्य०' (उस समय हे सोम्य! यह सत्‌से सम्पन्न हो जाता है यह अपने स्वरूपको प्राप्त हो जाता है ) ऐसी श्रुति है। तथा 'प्राज्ञेनात्मना०' ( इसीप्रकार यह पुरुष प्राज्ञात्मासे आलिङ्गित होनेपर न कुछ बाहरका विषय जानता है और न भीतरका ) ऐसी श्रुति है। उसमें संशय होता है—क्या ये नाड़ी आदि परस्पर निरपेक्ष होकर भिन्न भिन्न सुषुप्ति स्थान हैं अथवा परस्पर अपेक्षासे एक सुषुप्ति स्थान है, तब क्या प्राप्त होता है? पूर्वपक्षी—भिन्न स्थान हैं, किससे? इससे कि एकार्थत्व है। एकार्थक व्रीहि, यव आदिका कहीं परस्पर सापेक्षत्व नहीं देखा जाता है। नाड़ी आदिकी एकार्थता तो सुषुप्तिमें देखी जाती है—'नाडीषु सुप्तो भवति' 'पुरीतति शेते' इसप्रकार तत् तत् श्रुतिमें सप्तमीका निर्देश तुल्य है। परन्तु 'सता सोम्य०' ( उस समय, हे सोम्य! यह सत्‌से सम्पन्न हो जाता है ) यहाँ 'सत्‌में' ऐसा सप्तमीका निर्देश नहीं देखा जाता। यह दोष नहीं है, क्योंकि वहाँपर भी सप्तमी अर्थ गम्यमान है। उसमें 'आयतनाभिलाषी जीव सत्‌में प्रविष्ट होता है' इसप्रकार वाक्यशेष भी कहता है। क्योंकि 'अन्यत्र०' ( अन्यत्र स्थान न प्राप्तकर प्राणका ही आश्रय लेता है ) इसप्रकार वहाँ प्राण शब्दसे प्रकृत सत्‌का ग्रहण है

## सत्यानन्दी-दीपिका

और परमात्मा जीवके सुषुप्तिस्थान प्रतिपादित हैं, और 'य एषोऽन्तर्हृदयः' 'सता सोम्य' प्राज्ञेनात्मना' इत्यादि श्रुतियोंमें केवल परमात्मा सुषुप्तिस्थान कहा गया है। इसप्रकार नाड़ी, पुरीतत् और परमात्मा इन तीनोंमें सप्तमी विभक्ति समान है, अतः संशय होता है कि क्या ये तीनों परस्परकी अपेक्षा रहित भिन्न भिन्न सुषुप्तिके स्थान हैं अथवा परस्परकी अपेक्षया एक सुषुप्ति स्थान है?

* पूर्वपक्षमें जीवके सुषुप्तिस्थानका विकल्प होनेसे ब्रह्मैक्यका अनिर्णय फल है और सिद्धान्तमें नाड़ी द्वारा पुरीतत्‌में जाकर हृदयके भीतर ब्रह्ममें ही शयन करता है, इसप्रकार ब्रह्मैक्य निर्णय फल है।

शोऽपि तत्र वाक्यशेषे दृश्यते—'सति संपद्य न विदुः सति संपद्यामहे' ( छा० ६।९।२ ) इति। सर्वत्र च विशेषविज्ञानोपरमलक्षणं सुषुप्तं न विशिष्यते। तस्मादेकार्थत्वान्नाड्यादीनां विकल्पेन कदाचित्किंचित्स्थानं स्वापायोपसर्पतीति। * एवं प्राप्ते प्रतिपाद्यते—तदभावो नाडीष्वात्मनि चेति। तदभाव इति तस्य प्रकृतस्य स्वप्नदर्शनस्याभावः सुषुप्तमित्यर्थः। नाडीष्वात्मनि चेति समुच्चयेनैतानि नाड्यादीनि स्वापायोपसर्पति न विकल्पेनेत्यर्थः। कुतः ? तच्छ्रुतेः। तथा हि—सर्वेषामेव नाड्यादीनां तत्र तत्र सुषुप्तिस्थानत्वं श्रूयते, तच्च समुच्चये संगृहीतं भवति। विकल्पे ह्येषां पक्षे बाधः स्यात्। नन्वेकार्थत्वाद्विकल्पो नाड्यादीनां व्रीहियवादिवदित्युक्तम्, नेत्युच्यते—नह्येकविभक्तिनिर्देशमात्रेणैकार्थत्वं विकल्पश्चापतति। नानार्थत्वसमुच्चययोरप्येकविभक्तिनिर्देशदर्शनात्प्रासादे शेते पर्यङ्के शेत इत्येवमादिषु। तथेहापि नाडीषु पुरीतति ब्रह्मणि च स्वपितीत्येतदुपपद्यते समुच्चयः। तथा च श्रुतिः—'तासु तदा भवति यदा सुप्तः स्वप्नं न कंचन पश्यत्यथास्मिन्प्राण एवैकधा भवति' ( कौषी० ४।१९ ) इति समुच्चयं नाडीनां प्राणस्य सुषुप्तौ श्रावयत्येकवाक्योपादानात्। प्राणस्य च ब्रह्मत्वं समधिगतम्—'प्राणस्तथानुगमात्' ( ब्र० सू० १।१।२८ ) इत्यत्र।

---

और सप्तमीका अर्थ आयतन है। और 'सति संपद्य०' ( सत्को प्राप्त होकर यह नहीं जानती कि सत्को प्राप्त हो गये ) इस तरह वहाँ सप्तमी निर्देश भी वाक्यशेषमें देखा जाता है। विशेष विज्ञानका उपरमरूप सुषुप्त सर्वत्र समान है। इसलिए नाड़ी आदि एकार्थक होनेसे जीव विकल्पसे कभी किसी स्थानमें शयनके लिए प्रवेश करता है। ऐसा प्राप्त होनेपर प्रतिपादन किया जाता है—'तदभावो नाडीष्वात्मनि चेति' तदभाव उस प्रकृत स्वप्न दर्शनका अभाव सुषुप्ति है, ऐसा अर्थ है। नाड़ी और आत्मामें—इन नाड़ी आदिमें समुच्चयसे जीव शयनके लिए प्रवेश करता है विकल्पसे नहीं, यह अर्थ है। किससे ? उसकी श्रुति होनेसे। जैसे कि सभी नाड़ी आदिका तत् तत् श्रुतियोंमें सुषुप्ति-स्थानत्व श्रवण होता है। वह समुच्चय होनेपर संगृहीत होता है, विकल्प होनेपर इनका पक्षमें बाध होगा। परन्तु ऐसा कहा गया है कि एकार्थक होनेसे व्रीहि, यव आदिके समान नाड़ी आदिका विकल्प है। नहीं, ऐसा कहा जाता है—एक-समान विभक्तिके निर्देश मात्रसे एकार्थत्व और विकल्पका प्रसंग नहीं होता, क्योंकि नानार्थत्व और समुच्चयमें भी एक विभक्तिका निर्देश 'प्रासादमें सोता है पलङ्गपर शयन करता है' इत्यादिमें दर्शन होता है, इसीप्रकार यहाँ भी नाड़ियोंमें, पुरीतत्‌में और ब्रह्ममें सोता है, इसप्रकार समुच्चय उपपन्न होता है। और 'तासु तदा०' ( उन नाड़ियोंमें, जीव तब होता है जब सोया हुआ किसी स्वप्नको नहीं देखता, अनन्तर इस प्राणमें एक रूप होता है ) इसप्रकार यह श्रुति नाड़ियों और प्राणका सुषुप्तिमें समुच्चय श्रवण कराती है, क्योंकि एक वाक्यसे ग्रहण है, और 'प्राण-

## सत्यानन्दी-दीपिका

* सिद्धान्ती—समुच्चयसे ही एक सुषुप्ति स्थान है। यदि विकल्प मानें तो जिस समय नाड़ियोंमें सुषुप्तिस्थान होगा उस समय पुरीतत् आदि सुषुप्तस्थान नहीं होंगे, ऐसी परिस्थितिमें पुरीतत् आदिको सुषुप्तिस्थानत्व प्रतिपादक श्रुतिका बाध होगा। और जैसे 'महलमें सोता है, पलङ्ग पर सोता है' यहाँ महलका प्रयोजन पलङ्गका धारण है, और पलङ्गका प्रयोजन शयन है। इसप्रकार प्रयोजन भिन्न-भिन्न होनेपर भी दोनोंमें सप्तमी विभक्ति है, और साक्षात् अथवा परम्परासे शयनके साधन होनेसे दोनोंमें समुच्चय भी है, वैसे यहाँ भी पुरीतत् आदि नाड़ियों द्वारा जीवका संचार होनेसे ब्रह्ममें ही शयन है और 'तासु तदा भवति' इस एक श्रुतिवाक्यसे प्राण और नाड़ियोंका ग्रहण भी है, इससे भी इनका समुच्चय है। यहाँ सप्तमीका अर्थ आधार है निरपेक्ष नहीं है, इसलिए समुच्चयका सप्तमी श्रुतिसे बाध नहीं है।

यत्रापि निरपेक्षा इव नाडीः सुप्तिस्थानत्वेन श्रावयति–'आसु तदा नाडीषु सृप्तो भवति' (छा० ८।६।३) इति, तत्रापि प्रदेशान्तरप्रसिद्धस्य ब्रह्मणोऽप्रतिषेधान्नाडीद्वारेणैव ब्रह्मण्येवावतिष्ठत इति प्रतीयते। न चैवमपि नाडीषु सप्तमी विरुध्यते, नाडीद्वारापि ब्रह्मोपसर्पन्सृप्त एव नाडीषु भवति। यो हि गङ्गया सागरं गच्छति गत एव स गङ्गायां भवति। अपि चात्र रश्मिनाडीद्वारात्मकस्य ब्रह्मलोकमार्गस्य विवक्षितत्वान्नाडीस्तुत्यर्थं सृप्तिसंकीर्तनम्। 'नाडीषु सृप्तो भवति' (छा० ८।६।३) इत्युक्त्वा 'तं न कश्चन पाप्मा स्पृशति' (छा० ८।६।३) इति ब्रुवन्नाडीः प्रशंसति, ब्रवीति च पाप्मस्पर्शाभावे हेतुम्–'तेजसा हि तदा संपन्नो भवति' (छा० ८।६।३) इति। तेजसा नाडीगतेन पित्ताख्येनाभिव्याप्तकरणो न बाह्यान्विषयानीक्षत इत्यर्थः। अथवा-तेजसेति ब्रह्मण एवायं निर्देशः, श्रुत्यन्तरे–'ब्रह्मैव तेज एव' (बृह० ४।४।७) इति तेजःशब्दस्य ब्रह्मणि प्रयुक्तत्वात्। ब्रह्मणा हि तदा संपन्नो भवति नाडीद्वारेणातस्तं न कश्चन पाप्मा स्पृशतीत्यर्थः। ब्रह्मसंपत्तिश्च पाप्मस्पर्शाभावे हेतुः समधिगतः–'सर्वे पाप्मानोऽतो निवर्तन्तेऽपहतपाप्मा ह्येष ब्रह्मलोकः' (छा० ८।४।१) इत्यादिश्रुतिभ्यः। एवं च सति प्रदेशान्तरप्रसिद्धेन ब्रह्मणा सुषुप्तिस्थानेनानुगतो नाडीनां समुच्चयः समधिगतो भवति। तथा पुरीततोऽपि ब्रह्मप्रक्रियायां संकीर्तनात्तदनुगुणमेव सुषुप्तिस्थानत्वं विज्ञायते–'य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते' (बृह० २।१।१७) इति हृदयाकाशे सुषुप्तिस्थाने प्रकृत इदमुच्यते 'पुरीतति शेते' (बृह० २।१।१९) इति। पुरीतदिति हृदयपरिवेष्टनमुच्यते। तदन्तर्वर्तिन्यपि हृदयाकाशे

---

स्तथानुगमात्' इस सूत्रमें प्राणमें ब्रह्मत्वका निश्चय किया गया है। 'आसु तदा०' (उस समय इन नाड़ियोंमें प्रविष्ट होता है) ऐसी श्रुति जहाँ अन्यकी अपेक्षासे रहित-सी नाड़ियोंमें सुषुप्तिस्थानत्व श्रवण कराती है, वहाँ भी अन्य श्रुतियोंमें प्रसिद्ध ब्रह्मका प्रतिषेध न होनेसे नाड़ीद्वारा ब्रह्ममें ही जीव अवस्थित होता है ऐसा प्रतीत होता है, ऐसा होनेपर नाड़ियोंमें सप्तमी विरुद्ध नहीं है, क्योंकि नाड़ीद्वारा भी ब्रह्ममें प्रवेश करता हुआ जीव नाड़ियोंमें ही प्रविष्ट होता है। जो गङ्गा द्वारा सागरमें जाता है वह गङ्गामें गया हुआ होता है।

और यहाँपर रश्मि-नाड़ी द्वारात्मक ब्रह्मलोकका मार्ग विवक्षित होनेसे नाड़ीकी स्तुतिके लिए प्रवेश कथन है–'नाडीषु सृप्तो भवति (नाड़ियोंमें प्रविष्ट होता है) ऐसा कहकर 'तं न कश्चन०' (तब इसे कोई पाप स्पर्श नहीं करता) इसप्रकार कहती हुई श्रुति नाड़ीकी प्रशंसा करती है। और 'तेजसा हि०' (और तेजसे व्याप्त हो जाता है) इसप्रकार श्रुति पाप स्पर्शके अभावमें हेतु कहती है। नाड़ीगत पित्त नामक तेजसे अभिव्याप्त इन्द्रियवाला वह बाह्य विषयोंको नहीं देखता ऐसा अर्थ है। अथवा 'तेजसा' (तेजसे) यह ब्रह्मका ही निर्देश है, क्योंकि अन्य श्रुतिमें 'ब्रह्मैव तेज एव' (ब्रह्म ही है–तेज ही है) इसप्रकार तेज शब्द ब्रह्ममें प्रयुक्त है, तब जीव नाड़ी द्वारा ब्रह्मके साथ सम्पन्न होता है अतः इसे कोई पाप स्पर्श नहीं करता' ऐसा अर्थ है। और 'सर्वे पाप्मानो०' (सम्पूर्ण पाप इससे निवृत्त हो जाते हैं, क्योंकि यह ब्रह्मलोक पाप शून्य है) इत्यादि श्रुतियोंसे ब्रह्मसंपत्ति पापस्पर्शके अभावमें हेतु समधिगत है। ऐसा होनेपर अन्य श्रुतियोंमें सुषुप्ति स्थानरूपसे प्रसिद्ध ब्रह्मके साथ अनुगत नाड़ी आदिका समुच्चय समधिगत-ज्ञात होता है। इसप्रकार पुरीतत्का भी ब्रह्मके प्रकरणमें संकीर्तन होनेसे ब्रह्मके अनुगुण ही सुषुप्तिस्थानरूपसे ज्ञात होता है–'य एषोऽन्तर्हृदयः०' (यह जो हृदयके भीतर आकाश है उसमें शयन करता है) इसप्रकार सुषुप्ति स्थानरूपसे प्रकृत हृदय आकाशके विषयमें 'पुरीतति शेते' (पुरीतत्में शयन करता है) ऐसा कहा जाता है। हृदयके परिवेष्टनको 'पुरीतत्' कहा जाता है, उसके अन्तर्वर्ती भी हृदय आकाशमें शयन करता हुआ पुरीतत्में

कत्वमिति। ननु न युक्तं विद्यैकत्वं, प्रक्रमभेदात्। अन्यथा हि प्रक्रमन्ते वाजसनेयिनोऽन्यथा छान्दोगाः—'त्वं न उद्गाय' ( बृह० १।३।२ ) इति वाजसनेयिन उद्गीथस्य कर्तृत्वेन प्राणमामनन्ति। छन्दोगास्तूद्गीथत्वेन 'तमुद्गीथमुपासांचक्रिरे' (छा० १।२।७) इति। तत्कथं विद्यैकत्वं स्यादिति चेत्—नैष दोषः, न ह्येतावता विशेषेण विद्यैकत्वमपगच्छति, अविशेषस्यापि बहुतरस्य प्रतीयमानत्वात्। तथाहि—देवासुरसंग्रामोपक्रमत्वमसुरात्ययाभिप्राय उद्गीथोपन्यासो वागादिसंकीर्तनं तन्निन्दया मुख्यप्राणव्यपाश्रयस्तद्वीर्याच्चासुरविध्वंसनमश्मलोष्टनिदर्शनेनेत्येवं बहवोऽर्था उभयत्राप्यविशिष्टाः प्रतीयन्ते। वाजसनेयकेऽपि चोद्गीथसामानाधिकरण्यं प्राणस्य श्रुतम्—'एष उ वा उद्गीथः' ( बृह० १।३।२३ ) इति। तस्माच्छान्दोग्येऽपि कर्तृत्वं लक्षयितव्यम्। तस्माच्च विद्यैकत्वमिति ॥ ६ ॥

## न वा प्रकरणभेदात्परोवरीयस्त्वादिवत् ॥ ७ ॥

पदच्छेद—न, वा, प्रकरणभेदात्, परोवरीयस्त्वादिवत्।

सूत्रार्थ—( प्रकरणभेदात् ) प्रकरण भेदसे (न वा) विद्या एक नहीं है, ( परोवरीयस्त्वादिवत् ) जैसे 'एष परोवरीयानुद्गीथः' इस श्रुतिसे विहित परोवरीयस्त्वादि गुण विशिष्ट उद्गीथ उपासना, चक्षु आदित्य आदि गत हिरण्यश्मश्रुत्व आदि गुण विशिष्ट उद्गीथोपासनासे भिन्न है।

* न वा विद्यैकत्वमत्र न्याय्यः, विद्याभेद एवात्र न्याय्यः। कस्मात्? प्रकरणभेदादिति, प्रक्रमभेदादित्यर्थः। तथाहि—इह प्रक्रमभेदो दृश्यते छान्दोग्ये तावत्—'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत' ( छा० १।१।१ ) इत्येवमुद्गीथावयवस्योंकारस्योपास्यत्वं प्रस्तुत्य रसत-

---

विद्याका एकत्व युक्त नहीं है। क्योंकि वाजसनेयी अन्य प्रकारसे उपक्रम करते हैं और छान्दोग अन्य रीतिसे 'त्वं न उद्गाय' इसप्रकार वाजसनेयी प्राणको उद्गीथका कर्तारूपसे कहते हैं, और छान्दोग तो 'तमुद्गीथमुपासाञ्चक्रिरे' (उसकी उद्गीथरूपसे उपासना करें) इसतरह प्राणको उद्गीथरूपसे ( कर्मरूपसे ) कहते हैं, तो इससे विद्याका एकत्व कैसे होगा। पू०—ऐसा यदि कहो, तो यह दोष नहीं है, क्योंकि इतने विशेषसे विद्याका एकत्व निवृत्त नहीं होता, कारण कि बहुत-सा अविशेष भी प्रतीत होता है। जैसे कि देवासुर संग्रामका उपक्रम, असुरोंके पराभवके लिए संवाद, उद्गीथका उपन्यास, वाक् आदिका संकीर्तन, उनकी निन्दासे मुख्य प्राणका आश्रय और पाषाण लोष्टके दृष्टान्तसे उस प्राणके वीर्य-पराक्रम द्वारा असुरोंका विध्वंस, इसप्रकारके बहुत अर्थ दोनों शाखाओंमें भी समान प्रतीत होते हैं। और 'एष उ वा उद्गीथ' ( यह उद्गीथ है ) इसप्रकार वाजसनेयकमें भी प्राणको उद्गीथसामानाधिकरण्य श्रुति है। इससे छान्दोग्यमें भी प्राणमें कर्तृत्वकी लक्षणा करनी चाहिए। इसलिए विद्या एक है ॥ ६ ॥

सिद्धान्ती—यहाँ विद्याका एकत्व उचित नहीं है, किन्तु विद्याका भेद ही उचित है, किससे? प्रकरणके भेदसे, उपक्रमके भेदसे, ऐसा अर्थ है। जैसे कि 'ओमित्येतदक्षरम्०' ( ॐ यह अक्षर उद्गीथ है, इसकी उपासना करनी चाहिए ) इस प्रकार उद्गीथके अवयव ओंकारमें उपास्यत्व प्रस्तुत

### सत्यानन्दी-दीपिका

न्यायसे 'उद्गीथविद्या' इसप्रकार एक संज्ञा होनेसे एक विद्या है, इससे पूर्वपक्षमें परस्पर गुणोंका उपसंहार फल है, यह पूर्वपक्ष सूत्र है। सिद्धान्तमें संज्ञा एक होनेपर भी विद्याके एकत्वका अपवाद होनेसे गुणोंका अनुपसंहार है। इसलिए कर्ता और कर्मरूप उपास्यके भेदसे विद्याका भेद है ॥ ६ ॥

* बहुत-से विरुद्ध रूपोंके भेदसे विद्या एक नहीं है, ऐसा 'न वा' इत्यादिसे सिद्धान्त कहते हैं। और 'पृथिव्यादिरसानां रसतम ओङ्कारः' ( पृथिवी आदि रसोंका रसतम ॐ कार है ) आप्ति, समृद्धि

मादिगुणोपव्याख्यानं तत्र कृत्वा 'अथ खल्वेतस्यैवाक्षरस्योपव्याख्यानं भवति' (छा० १।१।१०) इति, पुनरपि तमेवोद्गीथावयवमोंकारमनुवर्त्य देवासुराख्यायिकाद्वारेण तम् 'प्राणमुद्गीथमुपासांचक्रिरे (छा० १।२।२) इत्याह। तत्र यद्युद्गीथशब्देन सकला भक्तिरभिप्रेयेत तस्याश्च कर्तोद्गातर्त्विक्ततत उपक्रमश्चोपरुध्येत लक्षणा च प्रसज्येत। उपक्रमतन्त्रेण चैकस्मिन्वाक्य उपसंहारेण भवितव्यम्। तस्मादत्र तावदुद्गीथावयव ओंकारे प्राणदृष्टिरुपदिश्यते। वाजसनेयके तूद्गीथशब्देनावयवग्रहणे कारणाभावात्सकलैव भक्तिरावेद्यते। 'त्वं न उद्गाय' (बृह० १।३।२) इत्यपि तस्याः कर्तोद्गातर्त्विक्प्राणत्वेन निरूप्यत इति प्रस्थानान्तरम्। यदपि तत्रोद्गीथसामानाधिकरण्यं प्राणस्य तदप्युद्गातृत्वेनैव दिदर्शयिषितस्य प्राणस्य सर्वात्मत्वप्रतिपादनार्थमिति न विद्यैकत्वमावहति। सकलभक्तिविषय एव च तत्राप्युद्गीथशब्द इति वैषम्यम्। * नच प्राणस्योद्गातृत्वमसंभवेन हेतुना परित्यज्यते, उद्गीथभाववदुद्गातृभावस्याप्युपासनार्थत्वेनोपदिश्यमानत्वात्। प्राणवीर्येणैव चोद्गातौद्गात्रं करोतीति नास्त्यसंभवः। तथा च तत्रैव श्रावि-

---

कर और वहाँ रसतम आदि गुणोंका उपव्याख्यानकर अनन्तर 'खल्वेतस्यैव०' (निश्चय इसी प्रकृत उद्गीथ अक्षरका उपव्याख्यान होता है ) इस प्रकार यहाँ छान्दोग्यमें उपक्रमभेद देखनेमें आता है। फिर भी उसी उद्गीथावयव ॐकारकी अनुवृत्तिकर देवासुर आख्यायिका द्वारा उसको 'प्राणमु०' (उन देवोंने नासिकामें स्थित प्राणके रूपमें उद्गीथकी उपासना की) इस प्रकार श्रुति कहती है। यहाँ—छान्दोग्यमें यदि उद्गीथ शब्दसे सम्पूर्ण साम भक्ति अभिप्रेत हो और उसका कर्ता उद्गाता ऋत्विक् हो, तो उपक्रम का बाध होगा और लक्षणा प्रसक्त होगी। एक वाक्यमें उपक्रमके अनुसार उपसंहार होना चाहिए। इससे यहाँ उद्गीथावयव ॐकारमें प्राण दृष्टिका उपदेश है। वाजसनेयकमें तो उद्गीथ शब्दसे अवयव ग्रहण करनेमें कारणके न होनेसे सम्पूर्ण साम भक्ति कही जाती है, 'त्वं न उद्गाय' इसमें भी उसका कर्ता उद्गाता ऋत्विक् प्राणरूपसे निरूपण किया जाता है, इससे यह अन्य प्रस्थान है। वहाँ भी जो प्राणका उद्गीथके साथ सामानाधिकरण्य है वह भी उद्गातृरूपसे दिखलानेके लिए अभिलषित प्राणमें सर्वात्मत्व प्रतिपादनके लिये है, विद्याके एकत्वका वहन नहीं करता। वहाँ ( वाजसनेयकमें ) भी उद्गीथ शब्द सकल भक्ति विषयक ही है इससे दोनों शाखाओंमें वैलक्षण्य है अर्थात् विद्याका भेद है। और प्राणमें उद्गातृत्वका असम्भव हेतुसे त्याग नहीं किया जाता, क्योंकि उद्गीथभावके समान उद्गातृभाव भी उपासनाके लिए उपदिश्यमान है, और उद्गाता प्राणकी सामर्थ्यसे ही औद्गात्र कर्म करता है,

## सत्यानन्दी-दीपिका

ऐसे गुणोंका कथनकर गुण विशिष्ट ॐकारमें प्राण दृष्टिका विधान करनेके लिये यह आख्यायिका प्रस्तुत की गयी है। इसी प्रकार छान्दोग्यमें प्राण दृष्टिसे उद्गीथावयव 'ॐ' उपास्य है, और वाजसनेयकमें प्राण उपास्य कहा गया है, इस प्रकार उपास्यभेदसे विद्याका भेद है।

* वाजसनेयकमें उद्गाता प्राण उपास्य है और छान्दोग्यमें ॐकार उपास्य है, इस प्रकार विवक्षितार्थ-अन्तरङ्ग उपास्य भेदके स्पष्ट ग्रहण होनेपर बहिरङ्ग अर्थवादकी समतामात्रसे उपासनाका एकत्व युक्त नहीं है। इसमें 'तथाहि' इत्यादिसे दृष्टान्त कहते हैं। 'वि वा एतं प्रजया पशुभिरर्धयति०' यह अभ्युदयेष्टि प्रतिपादक वाक्य है। ( यजमानने चतुर्दशीमें अमावस्याकी भ्रान्तिसे दर्शयागके लिये दर्श सम्बन्धी अग्नि आदि देवताके लिये तण्डुल, दधि और दूध रूप हवि पूर्वमें ही इन सबका संकल्प किया है, अनन्तर चन्द्रमाको उदय होते हुए देखता है, इसलिए उस यजमानको कालके विपर्यय जन्य अपराधसे वही संकल्पित हवि प्रजा आदिसे रहित करता है और उसके शत्रुओंकी वृद्धि करता है। इससे कालकी भ्रान्तिवाले यजमानसे जो मध्यम आदि भावसे तीन प्रकारके दधि सहित तण्डुल सङ्कल्प किये गये हैं उनका विभाग करे अर्थात् अग्नि आदि देवतासे वियुक्त करे और

तम्—'वाचा च ह्येव स प्राणेन चोदगायत्' ( बृह० १।३।२४ ) इति । नच विवक्षितार्थभेदेऽवगम्यमाने वाक्यच्छायानुकारमात्रेण समानार्थत्वमध्यवसातुं युक्तम् । तथाह्यभ्युदयवाक्ये पशुकामवाक्ये च—'त्रेधा तण्डुलान्विभजेद्ये मध्यमाः स्युस्तानग्नये दात्रे पुरोडाशमष्टाकपालं कुर्यात्' इत्यादिनिर्देशसाम्येऽप्युपक्रमभेदादभ्युदयवाक्ये देवतापनयोऽध्यवसितः, पशुकामवाक्ये तु यागविधिः, । तथेहाप्युपक्रमभेदाद्विद्याभेदः । परोवरीयस्त्वादिवत् । यथा परमात्मदृष्ट्यध्याससाम्येऽपि 'आकाशो ह्येवैभ्यो ज्यायानाकाशः परायणम्' (छा० १।९।१) 'स एष परोवरीयानुद्गीथः स एषोऽनन्तः' (छा० १।९।२) इति परोवरीयस्त्वगुणविशिष्टमुद्गीथोपासनमक्ष्यादित्यादिगतहिरण्यश्मश्रुत्वादिगुणविशिष्टोद्गीथोपासनाद्भिन्नम् । नचेतरेतरगुणोपसंहार एकस्यामपि शाखायां तद्वच्छाखान्तरस्थेष्वप्येवंजातीयकेषूपासनेष्विति ।७

अतः प्राणमें उद्गातृत्वका असम्भव नहीं है । और 'वाचा च ह्येव०' ( उद्गाताने प्राण प्रधान वाणीसे और आत्मभूत प्राणसे उद्गान किया ) इस प्रकार वहाँ वाजसनेयकमें ही श्रवण कराया गया है । और इस प्रकार विवक्षित अर्थके भेदके अवगम होनेपर वाक्य छायाके सादृश्यमात्रसे समानार्थत्व-एकार्थत्वका निश्चय करना युक्त नहीं है, क्योंकि अभ्युदयेष्टि वाक्यमें और पशुकामेष्टि विधायक वाक्यमें 'त्रेधा तण्डुलान्०' ( तण्डुलके तीन भाग करे उनमें जो मध्यम हों उनका दातृत्व गुण विशिष्ट अग्निके लिये अष्ट कपाल पुरोडाश करे ) इत्यादि निर्देश साम्य होनेपर भी उपक्रमके भेदसे अभ्युदयवाक्यमें [ हविका ] पूर्व देवतासे अपनय ( वियोग ) निश्चित किया गया है, और पशुकाम वाक्यमें तो यागकी विधि निश्चित की गई है, वैसे ही यहाँ भी उपक्रमके भेदसे विद्याका भेद है । परोवरीयस्त्वादिके समान । जैसे परमात्मदृष्टिके अध्यासके समान होनेपर भी 'आकाशो ह्येवैभ्यो०' ( आकाश ही इन पृथिवी आदिसे बड़ा है, अतः आकाश ही इनका आश्रय है ) 'स एष०' ( वह यह उद्गीथ परम उत्कृष्ट है, यह अनन्त है ) इस प्रकार परोवरीयस्त्व गुणविशिष्ट उद्गीथ उपासना अक्षि, आदित्य आदि गत हिरण्यश्मश्रुत्वादिगुण विशिष्ट उद्गीथ उपासनासे भिन्न है, और जैसे एक शाखामें भी अन्योन्य गुणोंका उपसंहार नहीं है, वैसे अन्य शाखामें स्थित इस प्रकारकी उपासनाओंमें भी समझना चाहिए ।।७।।

### सत्यानन्दी-दीपिका

दातृत्व आदि गुण विशिष्ट अग्नि, इन्द्र और विष्णु जो दर्श देवताओंसे भिन्न देवता हैं उनके उद्देश्यसे दधिमें स्थूल तण्डुलोंका चरू बनाकर और गरम दूधमें छोटे तण्डुलोंका चरू बनाकर होम करे । यह पूर्वमीमांसाके '६।५।१' प्रथमाधिकरण ( अभ्युदयाधिकरण ) का विषय है । इसमें सन्देह होता है कि यह अभ्युदयेष्टि दर्शयागसे भिन्न स्वतन्त्र कर्म है अथवा दर्शयागमें ही केवल देवताका अपनय-परिवर्तन है ? पूर्वपक्ष—यहाँ कालके अपराध होनेपर अन्य देवोंसे युक्त दर्शयागसे भिन्न प्रायश्चित्तरूप कर्मका विधान है, जैसे पशुकामेष्टि स्वतन्त्रविहित कर्म है । सिद्धान्ती—दर्शयागसे भिन्न कर्मका विधान नहीं है, क्योंकि दर्शयागमें पूर्व निश्चित देवताओंको हटाकर दातृत्व आदि गुण विशिष्ट अग्नि आदि अपूर्व देवताओंका विधान किया जाता है । अतः यहाँ दर्शकर्मका भेद नहीं है और 'यः पशुकामः स्यात् सोऽमावस्यामिष्ट्वा वत्सानपाकुर्यात्' इस विधिसे दर्शयागकी समाप्तिके अनन्तर स्वतन्त्ररूपसे पशुकामेष्टिका विधान है, अतः समान प्रकरणमें होनेपर भी अभ्युदयेष्टि प्रतिपादक वाक्यके साथ पशुकामेष्टि विधायक वाक्यकी समानता नहीं है । इसी प्रकार प्रकृतमें भी समान निर्देश एक विद्याका प्रयोजक नहीं है । इसमें परोवरीयस्त्वगुण विशिष्ट उद्गीथोपासनाको दृष्टान्तरूपसे दिया गया है । जैसे कि आकाश नामक परमात्माकी दृष्टिके आलम्बनरूपसे उद्गीथको अनन्तशब्दसे कहा गया है । यहाँ आकाशरूपसे उद्गीथोपासनाका विधान है अन्यत्र हिरण्यश्मश्रुरूपसे उद्गीथोपासनाका विधान है । इन दोनोंमें उद्गीथोपासना समान होनेपर भी आकाशत्व और हिरण्यश्मश्रुत्व गुणभेदसे विद्याका

## संज्ञातश्चेत्तदुक्तमस्ति तु तदपि ॥ ८ ॥

पदच्छेद—संज्ञातः, चेत्, तत्, उक्तम्, अस्ति, तु, तद्, अपि ।

सूत्रार्थ—(चेत्) यदि कहो कि (संज्ञातः) दोनों स्थलोंमें 'उद्गीथविद्या' इस एक संज्ञासे विद्या एक है, तो (तदुक्तम्) 'न वा प्रकरणभेदात्' इस सूत्रमें कहा गया है। (अस्ति तु तदपि) और जो भिन्न-रूपसे अग्निहोत्र आदि प्रसिद्ध हैं, उनकी भी काठक ग्रन्थमें पठित होनेसे एक काठक संज्ञा होती है।

अथोच्येत—संज्ञैकत्वाद्विद्यैकत्वमत्र न्याय्यमुद्गीथविद्येत्युभयत्राप्येका संज्ञेति—तदपि नोपपद्यते, उक्तं ह्येतत्—'न वा प्रकरणभेदात्परोवरीयस्त्वादिवत्' (ब्रह्मसूत्र ३।३।७) इति। तदेव चात्र न्याय्यतरं श्रुत्यक्षरानुगतं हि तत्संज्ञैकत्वं तु श्रुत्यक्षरबाह्यमुद्गीथशब्दमात्र-प्रयोगाल्लौकिकैर्व्यवहर्तृभिरुपचर्यते। अस्ति चैतत्संज्ञैकत्वं प्रसिद्धभेदेष्वपि परोवरी-यस्त्वाद्युपासनेषूद्गीथविद्येति। तथा प्रसिद्धभेदानामप्यग्निहोत्रदर्शपूर्णमासादीनां काठकैकग्रन्थपरिपठितानां काठकसंज्ञैकत्वं दृश्यते, तथेहापि भविष्यति। यत्र तु नास्ति कश्चिदेवंजातीयको भेदहेतुस्तत्र भवतु संज्ञैकत्वाद्विद्यैकत्वम्—यथा संवर्गविद्यादिषु ॥८॥

( ४ व्याप्त्यधिकरणम् । सू० ९ )

## व्याप्तेश्च समञ्जसम् ॥ ९ ॥

पदच्छेद—व्याप्तेः, च, समञ्जसम् ।

सूत्रार्थ—( व्याप्तेः ) ऋक्, यजु और साममें ॐकारकी व्याप्ति है, अतः किस ॐकारकी उपासना करनी चाहिए, ऐसी जिज्ञासा होनेपर 'उद्गीथावयव ॐकारकी' इस प्रकार उद्गीथ ॐकारका विशेषण है, ( समञ्जसम् ) यही पक्ष दोष रहित है। 'च' शब्द तु शब्दके अर्थमें है, अतः अध्यास, अपवाद और ऐक्य पक्षका निरास होता है।

'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत' (छा० १।१।१) इत्यत्राक्षरोद्गीथशब्दयोः सामानाधि-करण्ये श्रूयमाणेऽध्यासापवादैकत्वविशेषणपक्षाणां प्रतिभासनात्कतमोऽत्र पक्षो न्याय्यः

---

यदि ऐसा कहा जाय कि संज्ञाके एकत्वसे विद्याका एकत्व यहाँ उचित है, क्योंकि उभयत्र 'उद्गीथ विद्या' इस प्रकार एक संज्ञा है। वह भी युक्त नहीं है, कारण कि इसका 'न वा प्रकरण-भेदात्०' इस सूत्रमें निर्णय किया गया है। वही यहाँ प्रकृतमें युक्ततर है, क्योंकि वह श्रुतिके अक्षरोंसे अनुगत है, और संज्ञा एकत्व तो श्रुतिके अक्षरोंसे बाह्य है, उद्गीथ शब्दमात्रके प्रयोगसे व्यवहार करनेवाले लौकिक उसका उपचार करते हैं। इस प्रकार प्रसिद्ध भेदवाली परोवरीयस्त्व आदि उपा-सनाओंमें 'उद्गीथविद्या' इस प्रकार यह संज्ञा एकत्व है। और एक ही काठक ग्रन्थमें पठित प्रसिद्ध भेदवाले अग्निहोत्र, दर्श, पूर्णमास आदिका भी काठक एक संज्ञात्व देखनेमें आता है, वैसे यहाँ भी होना चाहिए। परन्तु जहाँ इस प्रकारका कोई भेदका हेतु नहीं है वहाँ संज्ञाके एकत्वसे विद्याका एकत्व हो, जैसे संवर्ग विद्या आदिमें होता है ॥ ८ ॥

'ओमित्येतद०' ( इस उद्गीथावयव ॐ अक्षरकी उपासना करनी चाहिए ) यहाँ अक्षर और उद्गीथ शब्दका सामानाधिकरण्य श्रूयमाण होनेपर अध्यास, अपवाद, एकत्व और विशेषण इन पक्षोंका प्रतिभास होनेसे इनमें कौन-सा पक्ष उचित है, यह विचार होता है। उनमें-दो वस्तुओंमें एक

सत्यानन्दी-दीपिका

भेद है, वैसे ही वाजसनेयक और छान्दोग्यमें समान जातीय विद्याका भी विधानभेदसे भेद ही है ॥ ७ ॥

* ॐ अक्षर और उद्गीथके सामानाधिकरण्यको इस अधिकरणका विषय बनाकर 'ओमि-त्येतद' इत्यादिसे संशय कहते हैं। सामानाधिकरण्य अध्यास, अपवाद, एकत्व और विशेषण-विशेष्य

स्यादिति विचारः। तत्राध्यासो नाम—द्वयोर्वस्तुनोरनिवर्तितायामेवान्यतरबुद्धावन्यतरबुद्धिरध्यस्यते, यस्मिन्नितरबुद्धिरध्यस्यतेऽनुवर्तत एव तस्मिंस्तद्बुद्धिरध्यस्तेतरबुद्धावपि। यथा नाम्नि ब्रह्मबुद्धावध्यस्यमानायामप्यनुवर्तत एव नामबुद्धिर्न ब्रह्मबुद्ध्या निवर्तते। यथा वा प्रतिमादिषु विष्ण्वादिबुद्ध्यध्यासः। एवमिहाप्यक्षर उद्गीथबुद्धिरध्यस्येत, उद्गीथे वाऽक्षरबुद्धिरिति। अपवादो नाम—यत्र कस्मिंश्चिद्वस्तुनि पूर्वनिविष्टायां मिथ्याबुद्धौ निश्चितायां पश्चादुपजायमाना यथार्था बुद्धिः पूर्वनिविष्टाया मिथ्याबुद्धेर्निवर्तिका भवति। यथा देहेन्द्रियसंघाते आत्मबुद्धिरात्मन्येवात्मबुद्ध्या पश्चाद्भाविन्या 'तत्त्वमसि' ( छा० ६।८।७ ) इत्यनया यथार्थबुद्ध्या निवर्त्यते। यथा वा दिग्भ्रान्तिबुद्धिर्दिग्याथात्म्यबुद्ध्या निवर्त्यते। एवमिहाप्यक्षरबुद्ध्योद्गीथबुद्धिर्निवर्त्येत, उद्गीथबुद्ध्या वाऽक्षरबुद्धिरिति। * एकत्वं त्वक्षरोद्गीथशब्दयोरनतिरिक्तार्थवृत्तित्वम्—यथा द्विजोत्तमो ब्राह्मणो भूमिदेव इति। विशेषणं पुनः सर्ववेदव्यापिन ओमित्येतस्याक्षरस्य ग्रहणप्रसङ्ग औद्गात्रविशेषस्य समर्पणम्—यथा नीलं यदुत्पलं तदानयेति। एवमिहाप्युद्गीथो य ओंकारस्तमुपासीतेति। एवमेतस्मिन्सामानाधिकरण्यवाक्ये विमृश्यमान एते पक्षाः प्रतिभान्ति, तत्रान्यतमनिर्धारणकारणाभावादनिर्धारणप्राप्ताविदमुच्यते-व्याप्तेश्च

---

वस्तुकी बुद्धिके निवृत्त हुए बिना ही दूसरी बुद्धि अध्यस्त हो वह अध्यास है, जिसमें अन्य बुद्धि अध्यस्त होती है उसमें अन्य बुद्धिके अध्यस्त होनेपर उस वस्तुकी बुद्धि अनुवृत्त होती है। जैसे नाममें ब्रह्मबुद्धिका अध्यास होनेपर भी नामबुद्धि अनुवृत्त होती ही है वह ब्रह्मबुद्धिसे निवृत्त नहीं होती। अथवा जैसे प्रतिमा आदिमें विष्णु आदि बुद्धिका अध्यास होता है वह विष्णु आदि बुद्धिसे निवृत्त नहीं होती। वैसे प्रकृतमें भी अक्षरमें उद्गीथ बुद्धिका अध्यास है अथवा उद्गीथमें अक्षर बुद्धिका अध्यास है। जहाँ किसी वस्तुमें पूर्व निविष्ट मिथ्याबुद्धिका निश्चय होनेपर पश्चात् उत्पन्न होनेवाली यथार्थ बुद्धि पूर्व निविष्ट मिथ्याबुद्धिकी निवर्तक होती है वह अपवाद है। जैसे देह, इन्द्रिय संघातमें आत्मबुद्धि 'तत्त्वमसि' इससे अनन्तर उत्पन्न होनेवाली आत्मामें ही आत्मबुद्धि इस अन्य यथार्थ बुद्धिसे निवृत्त हो जाती है। अथवा जैसे दिशाकी भ्रान्ति बुद्धि दिशाकी यथार्थ बुद्धिसे निवृत्त हो जाती है, वैसे ही यहाँपर भी अक्षर बुद्धिसे उद्गीथ बुद्धि निवृत्त हो जाती है अथवा उद्गीथ बुद्धिसे अक्षर बुद्धि निवृत्त हो जाती है। एकत्व तो अक्षर और उद्गीथ शब्दके अभिन्न अर्थमें वृत्तित्व है, जैसे द्विजोत्तम, ब्राह्मण और भूमिदेव। विशेषण—यह उद्गीथ विशेषण सर्व वेदव्यापी ॐ इस अक्षरके ग्रहणके प्रसंगमें उद्गाताके कर्म विशेषका समर्पण करता है। जैसे नील जो उत्पल उसे ले आओ अर्थात् नीलगुण विशिष्ट कमल ले आओ, वैसे यहाँ भी उद्गीथ जो ओंकार उसकी उपासना करनी चाहिए। इसप्रकार इस सामानाधिकरण्य वाक्यका विचार करनेपर ये पक्ष प्रतीत होते हैं। उनमें किसी एकके निर्धारण कारणके न होनेसे अनिर्धारण प्राप्त होनेपर, सिद्धान्ती यह कहते हैं—'व्याप्तेश्च समञ्जसम्' 'च' शब्द तु शब्दके स्थानमें है, और तीनों पक्षोंको व्यावृत्ति प्रयोजनवाला है। इसलिए यहाँ तीनों

## सत्यानन्दी-दीपिका

भावमें होता है। 'भेदबुद्धिपूर्वकाभेदारोप अध्यासः' ( भेदबुद्धि पूर्वक अभेदका आरोप अध्यास है ) जैसे 'सिंहो माणवकः' 'माणवक सिंह है, माणवकमें माणवकत्व बुद्धिके निवृत्त न होते हुए भी उसमें सिंहबुद्धिसे सिंहशब्दका प्रयोग होता है। जैसे यहाँ अध्यासमें सामानाधिकरण्य है, वैसे ही प्रकृतमें भी होना चाहिए।

* सिद्धान्ती—जिस उद्गीथबुद्धिका ओंकारमें आरोप किया जाता है, उस उद्गीथ अर्थके वाचक उद्गीथशब्दकी ओंकारमें लक्षणा प्रसक्त होगी अर्थात् उस उद्गीथशब्दका लक्षणावृत्तिसे ओंकाररूप लक्ष्यार्थ मानना पड़ेगा, क्योंकि ओंकारमें उद्गीथबुद्धिका विषयत्व गौणरूपसे प्रतिपादित है। तथा

समञ्जसमिति। चशब्दोऽयं तुशब्दस्थाननिवेशी पक्षत्रयव्यावर्तनप्रयोजनः। तदिह त्रयः पक्षाः सावद्या इति पर्युदस्यन्ते। विशेषणपक्ष एवैको निरवद्य इत्युपादीयते। तत्राध्यासे तावद्या बुद्धिरितरत्राध्यस्यते तच्छब्दस्य लक्षणावृत्तित्वं प्रसज्येत तत्फलं च कल्प्येत। श्रूयत एव फलम् 'आपयिता ह वै कामानां भवति' ( छा० १।१।७ ) इत्यादीति चेत्—न, तस्यान्यफलत्वात्। आप्त्यादिदृष्टिफलं हि तन्नोद्गीथाध्यासफलम्। अपवादेऽपि समानः फलाभावः, मिथ्याज्ञाननिवृत्तिः फलमिति चेत्—न, पुरुषार्थोपयोगानवगमात्। नच कदाचिदप्योंकारादोंकारबुद्धिर्निवर्तते, उद्गीथाद्वोद्गीथबुद्धिः। न चेदं वाक्यं वस्तुतत्त्वप्रतिपादनपरम्, उपासनाविधिपरत्वात्। * नाप्येकत्वपक्षः संगच्छते, निष्प्रयोजनं हि तदा शब्दद्वयोच्चारणं स्यात्, एकेनैव विवक्षितार्थसमर्पणात्। नच हौत्रविषय आध्वर्यवविषये वाऽक्षर ओंकारशब्दवाच्य उद्गीथशब्दप्रसिद्धिरस्ति। नापि सकलायां साम्नो द्वितीयायां भक्तावुद्गीथशब्दवाच्यायामोंकारशब्दप्रसिद्धिर्येनानतिरिक्तार्थता स्यात्। परिशेषाद्विशेषणपक्षः परिगृह्यते। व्याप्तेः सर्ववेदसाधारण्यात्। सर्वव्याप्यक्षरमिह मा प्रसञ्जीत्यत उद्गीथशब्देनाक्षरं विशेष्यते। कथं नाम? उद्गीथावयवभूत ओंकारो गृह्येतेति, नन्वस्मिन्नपि पक्षे समाना लक्षणा, उद्गीथशब्दस्यावयवल-

---

पक्ष सदोष हैं, इससे वे पर्युदस्त हैं। केवल एक विशेषण पक्ष ही निर्दोष है, अतः उसका ग्रहण किया जाता है। उनमेंसे प्रथम अध्यासमें तो जो बुद्धि अन्यत्र अध्यस्त होती है, उस शब्दकी लक्षणावृत्ति प्रसक्त होगी और उसके फलकी कल्पना करनी पड़ेगी। यदि कहो कि 'आपयिता ह०' ( वह यजमानकी कामनाओंको प्राप्त करानेवाला होता है ) इत्यादि फल श्रुति है, तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि उसका अन्य फल है अर्थात् वह अन्यका फल है। प्राप्ति आदिरूपसे ओंकारकी दृष्टिका फल है उद्गीथके अध्यासका फल नहीं है। अपवादमें भी फलका अभाव समान है। यदि कहो कि मिथ्याज्ञानकी निवृत्ति उसका फल है, तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि उसका पुरुषार्थरूप फल उपयोग ज्ञात नहीं होता और कभी भी ओंकारसे ओंकार बुद्धि और उद्गीथसे उद्गीथ बुद्धि निवृत्त नहीं होती, यह वाक्य [ ओमित्येतदक्षमुद्गीथमुपासीत ] वस्तुतत्त्व प्रतिपादन परक भी नहीं है, कारण कि वह उपासना विधि परक है। इसीप्रकार एकत्व पक्ष भी संगत नहीं है, क्योंकि उस पक्षमें दो बार शब्दका उच्चारण निरर्थक होगा। एक ही बार उच्चारणसे विवक्षितार्थ समर्पित हो जाता है। हौत्रविषयक अथवा आध्वर्यविषयक ओंकारशब्दवाच्य अक्षरमें भी उद्गीथशब्दकी प्रसिद्धि नहीं है। और सामकी उद्गीथशब्दवाच्य सम्पूर्ण दूसरी भक्ति-भागमें भी ओंकारशब्दकी प्रसिद्धि नहीं है, जिससे उसमें एकार्थत्व हो। अतः परिशेषसे विशेषणपक्ष ही परिगृहीत होता है, क्योंकि ओंकारकी व्याप्ति सर्ववेदसाधारण-समान है। सर्वव्यापी ॐ अक्षर यहाँ प्रसक्त न हो, अतः उद्गीथ शब्दसे ॐ अक्षर यहाँ विशेषित किया जाता है, किसप्रकार उद्गीथके अवयवभूत ओंकारका प्रकृतमें ग्रहण किया

### सत्यानन्दी-दीपिका

सम्बन्ध भी असिद्ध होनेसे कल्पनीय होगा, इससे प्रतीकोपासनाका फल भी कल्पनीय होगा, अतः गौरव है। यदि कहो कि 'आपयिता ह वै कामनां भवति' इस श्रुतिमें फलका श्रवण है? तो यह फल अध्यासका नहीं है, किन्तु उपासनाका है। इसीप्रकार अध्यासके समान अपवादका भी फल नहीं है।

* जैसे पटके अवयवों अथवा ग्रामके अवयवरूप कुछ घरोंके जल जानेपर पट जल गया, ग्राम जल गया, ऐसा व्यवहार लोकमें प्रसिद्ध है। इसप्रकार सर्व वेदव्यापी ॐ कारका निराकरण कर उद्गीथके अवयवरूप ॐ कारमें प्राणदृष्टि विधानके लिए विशेषण ही युक्त है, क्योंकि इसमें कल्पना लाघव है। इससे विशेषण पक्ष निर्दोष है॥ ९॥

क्षणार्थत्वात्। सत्यमेवमेतत्, लक्षणायामपि तु संनिकर्षविप्रकर्षौ भवत एव। अध्यासपक्षे ह्यर्थान्तरबुद्धिरर्थान्तरे निक्षिप्यत इति विप्रकृष्टा लक्षणा विशेषणपक्षे त्ववयविवचनेन शब्देनावयवः समर्प्यत इति संनिकृष्टा, समुदायेषु हि प्रवृत्ताः शब्दा अवयवेष्वपि प्रवर्तमाना दृष्टाः पटग्रामादिषु। अतश्च व्याप्तेर्हेतोरोमित्येतदक्षरमित्येतस्योद्गीथमित्येतद्विशेषणमिति समञ्जसमेतत्, निरवद्यमित्यर्थः ॥ ९ ॥

( ५ सर्वाभेदाधिकरणम्। सू० १० )

## सर्वाभेदादन्यत्रेमे ॥ १० ॥

पदच्छेद—सर्वभेदात्, अन्यत्र, इमे।

सूत्रार्थ—किसी शाखामें पठित ( इमे ) वसिष्ठत्व आदि गुण ( अन्यत्र ) अन्य शाखामें भी गृहीत होते हैं, ( सर्वभिदात् ) क्योंकि सब शाखाओंमें प्राणविज्ञानका अभेद है।

* वाजिनां छन्दोगानां च प्राणसंवादे श्रैष्ठ्यगुणान्वितस्य प्राणस्योपास्यत्वमुक्तम्। वागादयोऽपि हि तत्र वसिष्ठत्वादिगुणान्विता उक्ताः, ते च गुणाः प्राणे पुनः प्रत्यर्पिताः—'यद्वा अहं वसिष्ठाऽस्मि त्वं तद्वसिष्ठोऽसि' (बृह० ६।१।१४) इत्यादिना। अन्येषामपि तु शाखिनां कौषीतकिप्रभृतीनां प्राणसंवादेषु 'अथातो निःश्रेयसादानमेता ह वै देवता अहंश्रेयसे विवदमानाः' ( कौ० २।१४ ) इत्येवंजातीयकेषु प्राणस्य श्रैष्ठ्यमुक्तम्, न त्विमे वसिष्ठत्वादयोऽपि गुणा उक्ताः। तत्र संशयः—किमिमे वसिष्ठत्वादयो गुणाः क्वचिदुक्ता अन्यत्राप्यस्येरन्नुत नास्येरन्निति। तत्र प्राप्तं तावन्नास्येरन्निति। कुतः? एवंशब्दसंयोगात्।

---

जाय [ इस अभिप्रायसे ] परन्तु इस पक्षमें भी लक्षणाका प्रसंग समान है, कारण कि उद्गीथशब्दका अवयव अर्थ लक्षणासे होता है। यह सत्य है, परन्तु लक्षणामें भी तो संनिकर्ष और विप्रकर्ष होता ही है। अध्यास-पक्षमें अन्य अर्थ विषयक बुद्धि दूसरे अर्थमें प्रक्षिप्त होती है, अतः विप्रकृष्ट लक्षणा है, विशेषणपक्षमें तो अवयवी वाचक शब्दसे अवयव समर्पित होता है, इससे संनिकृष्ट लक्षणा है। समुदायोंमें प्रवृत्त शब्द अवयवोंमें भी प्रवृत्त होते देखे जाते हैं। जैसे पट, ग्राम आदिमें। इसलिए व्याप्ति हेतुसे 'ॐ' इस अक्षरका 'उद्गीथ' यह विशेषण है, इसप्रकार यह समञ्जस-निर्दोष है, ऐसा अर्थ है ॥ ९ ॥

वाजसनेयी और छान्दोगोंके प्राणसंवादमें श्रेष्ठत्वगुणसे युक्त प्राणको उपास्य कहा गया है, और उसमें वाग् आदि भी वसिष्ठत्व आदि गुणोंसे युक्त कहे गये हैं। और वे गुण 'यद्वा अहं०' ( मैं जो प्रतिष्ठा हूँ, सो तुम ही उस प्रतिष्ठासे युक्त हो, ऐसा नेत्रने कहा ) इत्यादिसे पुनः प्राणमें प्रत्यर्पित किये गये हैं। और कौषीतकी आदि अन्य शाखावालोंने भी तो 'अथातो निःश्रेयसादानमेता०' (अब श्रेष्ठताका निर्धारण होता है ये देवता अपनी श्रेष्ठताके लिए विवाद करते हुए) इसप्रकारके प्राणसंवादोंमें प्राणको श्रेष्ठ कहा है। परन्तु ये वसिष्ठत्व आदि गुण नहीं कहे गये हैं। वहाँ संशय होता है कि किसी शाखामें कहे गये ये वसिष्ठत्व आदि गुण क्या वे अन्य शाखामें भी लिये जाते हैं अथवा नहीं लिये जाते? नहीं लिये जाते, ऐसा वहाँ प्राप्त होता है। किससे? इससे कि 'एवं' शब्दका संयोग है। 'अथो य एवं विद्वान्०' (प्राण श्रेष्ठ है, इसप्रकार जाननेवाला जो विद्वान् प्राणमें निःश्रेयसको जानकर

### सत्यानन्दी-दीपिका

* विषय समझानेके लिए वाजसनेयी और छान्दोग उभय सम्मत अर्थ 'वाजिनां' इत्यादिसे कहते हैं। वाणी वसिष्ठत्व गुणवाली है, क्योंकि वाग्मी लोकमें सुखपूर्वक निवासका दर्शन है, नेत्र प्रतिष्ठा गुणसे युक्त हैं, क्योंकि नेत्रवालोंकी पाद प्रतिष्ठा देखनेमें आती है। श्रोत्र सम्पद् गुण विशिष्ट

'अथो य एवं विद्वान्प्राणे निःश्रेयसं विदित्वा' ( कौ० २।१४ ) इति तत्र तत्रैवंशब्देन वेद्यं वस्तु निवेद्यते। एवंशब्दश्च संनिहितावलम्बनो न शाखान्तरपरिपठितमेवंजातीयकं गुणजातं शक्नोति निवेदयितुम्। तस्मात्स्वप्रकरणस्थैरेव गुणैर्निराकाङ्क्षत्वमिति। ※एवं प्राप्ते प्रत्याह—अस्येरन्निमे गुणाः क्वचिदुक्ता वसिष्ठत्वादयोऽन्यत्रापि। कुतः? सर्वाभेदात्। सर्वत्रैव हि तदेवैकं प्राणविज्ञानमभिन्नं प्रत्यभिज्ञायते, प्राणसंवादादिसारूप्यात्। अभेदे च विज्ञानस्य कथमिमे गुणाः क्वचिदुक्ता अन्यत्र नास्येरन्? नन्वेवंशब्दस्तत्र तत्र भेदेनैवंजातीयकं गुणजातं वेद्यत्वाय समर्पयतीत्युक्तम्। अत्रोच्यते—यद्यपि कौषीतकिब्राह्मणगतेनैवंशब्देन वाजसनेयिब्राह्मणगतं गुणजातमसंशब्दितमसंनिहितत्वात्तथापि तस्मिन्नेव विज्ञाने वाजसनेयिब्राह्मणगततेनैवंशब्देन तत्संशब्दितमिति न परशाखागतमप्यभिन्नविज्ञानावबद्धं गुणजातं स्वशाखागताद्विशिष्यते। न चैवं सति श्रुतहानिरश्रुतकल्पना वा भवति। एकस्यामपि हि शाखायां श्रुता गुणाः श्रुता एव सर्वत्र भवन्ति, गुणवतो भेदाभावात्। नहि देवदत्तः शौर्यादिगुणत्वेन स्वदेशे प्रसिद्धो देशान्तरं गतस्तद्देश्यैरविभावितशौर्यादिगुणोऽप्यतद्गुणो भवति। यथा च तत्र परिचयविशेषाद्देशान्तरेऽपि देवदत्तगुणा विभाव्यन्ते। एवमभियोगविशेषाच्छाखान्तरेऽप्युपास्या गुणाः शाखान्तरे-

---

श्रेष्ठ होता है) इसप्रकार तत्-तत् स्थलोंमें 'एवं' शब्दसे वेद्य वस्तु निवेदित की जाती है और संनिहितावलम्बी 'एवं' शब्द अन्य शाखाओंमें पठित इसप्रकारके गुण समूहका निवेदन नहीं कर सकता, इसलिए अपने प्रकरणमें स्थित गुणोंसे ही निराकांक्षता है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—कहींपर उक्त ये वसिष्ठत्व आदि गुण अन्यशाखामें भी गृहीत होते हैं, किससे? इससे कि सर्वत्र अभेद है। सभी शाखाओंमें वही एक अभिन्न प्राणविज्ञान प्रत्यभिज्ञात होता है, क्योंकि प्राण-संवाद आदि समान है। विज्ञानका अभेद होनेपर किसी शाखामें कहे गये ये गुण अन्य शाखाओंमें क्यों नहीं लिये जायँगे। परन्तु ऐसा कहा गया कि 'एवं' शब्द तत्-तत् स्थलमें इसप्रकारके गुण समूहका भेदरूपसे वेद्यत्वके लिए समर्पण करता है। सि०—इसपर कहते हैं—यद्यपि कौषीतकिब्राह्मण गत 'एवं' शब्दसे वाजसनेयी ब्राह्मणगत गुण समुदाय प्रतिपादित नहीं हैं, क्योंकि वे गुण असंनिहित हैं, तथापि उसी विज्ञानमें वाजसनेयी ब्राह्मणगत 'एवं' शब्दसे वे गुणसमूह प्रतिपादित हैं। इसलिए अभिन्न विज्ञानसे अवबद्ध-सम्बद्ध अन्य शाखागत भी गुण समुदाय अपने शाखागत गुण समूहसे भिन्न नहीं होते और ऐसा होनेपर श्रुतहानि अथवा अश्रुत कल्पना भी नहीं होती। एक शाखामें भी श्रुत गुण सर्वत्र ही श्रुत होते हैं, क्योंकि गुणवान्के भेदका अभाव है। अपने देशमें शौर्य आदि गुणरूपसे प्रसिद्ध देवदत्त अन्य देशमें गया हो उस देशवासियों द्वारा उसके शौर्य आदि गुण अज्ञात होनेपर भी वह उन गुणोंसे रहित नहीं होता, और जैसे परिचय विशेषसे वहाँ अन्यदेशमें भी देवदत्त

सत्यानन्दी-दीपिका

हैं, क्योंकि श्रोत्रवालोंको ही श्रवण करनेसे सब शास्त्रीय अर्थोंकी सम्पत्ति होती है, मन आयतन गुण युक्त है, क्योंकि वह वृत्तिद्वारा सब भोग्य पदार्थोंका आश्रय है, वे गुण गुणीकी श्रेष्ठताका निश्चय कर वाग् आदिसे प्राणमें ही अर्पित किये गये हैं, ऐसा दोनों शाखाओंमें सम्मत अर्थ है। अब इस अधिकरणका 'अन्येषाम्' इत्यादिसे विषय कहते हैं। यहाँपर गुणोंका अनुपसंहार पूर्वपक्षका और और उपसंहार सिद्धान्तका फल है।

※ "कौषीतकिश्रुतिस्थ प्राणः, वसिष्ठत्वादिगुणकः, श्रेष्ठपाणत्वात्, वाजिश्रुतिस्थप्राणवत्" ( कौषीतकी श्रुतिमें स्थित प्राण वसिष्ठत्व आदि गुणवाला है, श्रेष्ठ प्राण होनेसे, वाजिश्रुतिस्थ प्राणके समान ) इसप्रकार अश्रुत गुणोंका अनुमान होनेपर श्रुतकी हानि नहीं है और अश्रुतकी कल्पना भी नहीं है, क्योंकि कोई विरोध नहीं है। इसको 'न चैवंसति' इत्यादिसे स्पष्ट करते हैं॥ १०॥

ऽप्यस्येरन्। तस्मादेकप्रधानसंबद्धा धर्मा एकत्राप्युच्यमानाः सर्वत्रैवोपसंहर्तव्या इति।

( ६ आनन्दाद्यधिकरणम्। सू० ११-१३ )

आनन्दादयः प्रधानस्य ॥ ११ ॥

पदच्छेद—आनन्दादयः, प्रधानस्य।

सूत्रार्थ—( प्रधानस्य ) ब्रह्मके ( आनन्दादयः ) आनन्दत्व आदि धर्मोंका सर्वत्र उपसंहार होना चाहिए, क्योंकि सब शाखाओंमें वेद्य ब्रह्म एक है।

* ब्रह्मस्वरूपप्रतिपादनपरासु श्रुतिष्वानन्दरूपत्वं विज्ञानघनत्वं सर्वगतत्वं सर्वात्मत्वमित्येवंजातीयका ब्रह्मणो धर्माः क्वचित्केचिच्छ्रूयन्ते। तेषु संशयः-किमानन्दादयो ब्रह्मधर्मा यत्र यावन्तः श्रूयन्ते तावन्त एव तत्र प्रतिपत्तव्याः, किं वा सर्वे सर्वत्रेति। तत्र यथाश्रुतिविभागं धर्मप्रतिपत्तौ प्राप्तायामिदमुच्यते-आनन्दादयः प्रधानस्य ब्रह्मणो धर्माः सर्वे सर्वत्र प्रतिपत्तव्याः। कस्मात्? सर्वाभेदादेव। सर्वत्र हि तदेवैकं प्रधानं विशेष्यं ब्रह्म न भिद्यते। तस्मात्सार्वत्रिकत्वं ब्रह्मधर्माणाम्, तेनैव पूर्वाधिकरणोदितेन देवदत्तशौर्यादिनिदर्शनेन ॥ ११ ॥

नन्वेवं सति प्रियशिरस्त्वादयोऽपि धर्माः सर्वे सर्वत्र संकीर्येरन्। तथाहि—तैत्तिरीयक आनन्दमयमात्मानं प्रक्रम्याम्नायते—'तस्य प्रियमेव शिरः। मोदो दक्षिणः पक्षः। प्रमोद उत्तरः पक्षः। आनन्द आत्मा। ब्रह्म पुच्छं प्रतिष्ठा' ( तै० २।५ ) इति। अत उत्तरं पठति—

---

के गुण अवभासित होते हैं, वैसे ही सम्बन्ध विशेषसे अन्य शाखाके उपास्य गुण भी दूसरी शाखामें लिये जाते हैं। इसलिए एक शाखामें कहे हुए एक प्रधानके साथ सम्बद्ध धर्मोंका सभी शाखाओंमें उपसंहार होना चाहिए ॥ १० ॥

ब्रह्मस्वरूपका प्रतिपादन करनेवाली श्रुतियोंमें आनन्दरूपत्व, विज्ञानघनत्व, सर्वगतत्व और सर्वात्मत्व इसप्रकारके ब्रह्मके धर्म कहीं पर कोई सुने जाते हैं। उनमें संशय होता है—क्या ब्रह्मके आनन्द आदि धर्म जहाँ जितने सुने जाते हैं उतने ही वहाँ प्रतिपत्तव्य हैं अथवा सबकी सर्वत्र प्रतिपत्ति होनी चाहिए? श्रुतिविभाग के अनुसार धर्मोंकी प्रतिपत्ति प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—प्रधानभूत ब्रह्मके आनन्द आदि सब धर्म सर्वत्र जानने चाहिए, किससे? सबके साथ अभेद होनेसे ही। वही एक प्रधान विशेष्य ब्रह्म सर्वत्र भिन्न नहीं है। इसलिए पूर्वाधिकरणमें उक्त उसी देवदत्तके शौर्य आदि दृष्टान्तसे ब्रह्मके धर्म सार्वत्रिक हैं ॥ ११ ॥

परन्तु ऐसा होनेपर प्रियशिरस्त्व आदि सब धर्म भी सर्वत्र संगृहीत होंगे, क्योंकि तैत्तिरीयकमें आनन्दमय आत्माका उपक्रम कर 'तस्य प्रियमेव शिरः०' (उस आनन्दमय आत्माका प्रिय ही शिर है, मोद दक्षिण पक्ष है, प्रमोद उत्तर पक्ष है, आनन्द आत्मा है और ब्रह्म पुच्छ-प्रतिष्ठा है ) ऐसी श्रुति है, इससे उत्तर कहते हैं—

सत्यानन्दी-दीपिका

* 'आनन्दो ब्रह्म' इसप्रकार ब्रह्मके साथ सामानाधिकरण्यसे पठित वे आनन्द आदि पद जड़त्व, दुःखत्व, मिथ्यात्व आदि ब्रह्ममें कल्पित विरुद्ध धर्मोंकी निवृत्ति द्वारा अखण्ड अद्वय ब्रह्मका लक्षणासे बोध कराते हैं, इसलिए व्यर्थ नहीं हैं। 'सच्चिदानन्द अद्वय निर्विशेष ब्रह्म मैं हूँ' ऐसा विशेष ज्ञान जितने पदोंसे संभव हो उतने पदोंका उपसंहार युक्त है, अतः ब्रह्मके आनन्दत्व आदि सभी धर्मोंका सब शाखाओंमें उपसंहार होना चाहिए ॥ ११ ॥

## प्रियशिरस्त्वाद्यप्राप्तिरुपचयापचयौ हि भेदे ॥ १२ ॥

पदच्छेद—प्रियशिरस्त्वाद्यप्राप्तिः, उपचयापचयौ, हि, भेदे ।

सूत्रार्थ—एक शाखामें श्रुत ( प्रियशिरस्त्वाद्यप्राप्तिः ) प्रियशिरस्त्वादि धर्मोंकी सर्वत्र प्राप्ति नहीं है, ( हि ) क्योंकि प्रिय, मोद, प्रमोद और आनन्द ये परस्परकी और अन्य भोक्ताकी अपेक्षासे ( उपचयापचयौ ) वृद्धि और ह्रासरूपसे उपलब्ध होते हैं, ये ( भेदे ) भेदमें ही हो सकते हैं, ब्रह्म तो एक है, अतः उसके धर्म नहीं हो सकते ।

प्रियशिरस्त्वादीनां धर्माणां तैत्तिरीयक आम्नातानां नास्त्यन्यत्र प्राप्तिः । यत्कारणं प्रियं मोदः प्रमोद आनन्द इत्येते परस्परापेक्षया भोक्त्रन्तरापेक्षया चोपचितापचितरूपा उपलभ्यन्ते । उपचयापचयौ च सति भेदे संभवतः, निर्भेदं तु ब्रह्म 'एकमेवाद्वितीयम्' ( छा० ६।२।१ ) इत्यादिश्रुतिभ्यः । न चैते प्रियशिरस्त्वादयो ब्रह्मधर्माः, कोशधर्मास्त्वेत इत्युपदिष्टमस्माभिः 'आनन्दमयोऽभ्यासात्' ( ब्रह्मसूत्र १।१।१२ ) इत्यत्र । अपि च परस्मिन्ब्रह्मणि चित्तावतारोपायमात्रत्वेनैते परिकल्प्यन्ते, न द्रष्टव्यत्वेन । एवमपि सुतरामन्यत्राप्राप्तिः प्रियशिरस्त्वादीनाम् । ब्रह्मधर्मांस्त्वेतान्कृत्वा न्यायमात्रमिदमाचार्येण प्रदर्शितम्—प्रियशिरस्त्वाद्यप्राप्तिरिति । स च न्यायोऽन्येषु निश्चितेषु ब्रह्मधर्मेषूपासनायोपदिश्यमानेषु नेतव्यः संयद्वामादिषु सत्यकामादिषु च । तेषु हि सत्यप्युपास्यस्य ब्रह्मण एकत्वे, प्रक्रमभेदादुपासनाभेदे सति, नान्योन्यधर्माणामन्योन्यत्र प्राप्तिः । यथा च द्वे नार्यावेकं नृपतिमुपासाते—छत्रेणान्या चामरेणान्या, तत्रोपास्यैकत्वेऽप्युपासनाभेदो धर्मव्यवस्था च भवति—एवमिहापीति । उपचितापचितगुणत्वं हि सति भेदव्यवहारे सगुणे ब्रह्मण्युपपद्यते, न निर्गुणे परस्मिन्ब्रह्मणि । अतो न सत्यकामत्वादीनां धर्माणां क्वचिच्छ्रुतानां सर्वत्र प्राप्तिरित्यर्थः ॥ १२ ॥

## इतरे त्वर्थसामान्यात् ॥ १३ ॥

पदच्छेद—इतरे, तु, अर्थसामान्यात् ।

---

तैत्तिरीयकमें पठित प्रियशिरस्त्वादि धर्मोंकी अन्यत्र प्राप्ति नहीं है, क्योंकि प्रिय, मोद, प्रमोद और आनन्द ये परस्परकी और अन्य भोक्ताकी अपेक्षासे उपचित ( वृद्धि ) और अपचित ( ह्रास ) रूपसे उपलब्ध होते हैं और उपचय और अपचय भेदके होनेपर संभव हैं । किन्तु ब्रह्म तो 'एकमेवाद्वितीयम्' ( एक ही अद्वितीय है ) इत्यादि श्रुतियोंसे भेद रहित ज्ञात होता है । और ये प्रियशिरस्त्वादि ब्रह्मके धर्म नहीं हैं, किन्तु ये कोशोंके धर्म हैं । ऐसा हम 'आनन्दमयोऽभ्यासात्' इस सूत्रमें कह चुके हैं । परब्रह्ममें चित्तकी अवस्थितिके साधनमात्ररूपसे परिकल्पित किये गये हैं, द्रष्टव्यरूपसे नहीं । इसप्रकार भी प्रियशिरस्त्व आदिकी सुतरां अन्य शाखामें अप्राप्ति है । इन प्रियशिरस्त्व आदिको ब्रह्मके धर्म मानकर प्रियशिरस्त्व आदिकी अप्राप्ति है, यह न्यायमात्र आचार्यने प्रदर्शित किया है । वह न्याय उपासनाके लिए उपदिश्यमान संयद्वामत्व आदि और सत्यकामत्व आदि निश्चित ब्रह्मके अन्य धर्मोंमें लेना चाहिए, क्योंकि उनमें उपास्य ब्रह्मके एक होनेपर भी उपक्रमके भेदसे उपासनाका भेद होनेपर अन्योन्य धर्मोंकी अन्योन्य शाखामें प्राप्ति नहीं है । जैसे दो स्त्रियाँ एक राजाकी उपासना-सेवा करती हैं, एक छत्रसे और दूसरी चँवरसे । उसमें उपास्यके एक होनेपर भी उपासनाका भेद और धर्मकी व्यवस्था होती है, वैसे यहाँ भी होना चाहिए । उपचित और अपचित गुणत्व तो भेद व्यवहारके होनेपर सगुण ब्रह्ममें उपपन्न होता है, निर्गुण परब्रह्ममें नहीं । इसलिए किसी शाखामें श्रुत सत्यकामत्व आदि धर्मोंकी सब शाखाओंमें प्राप्ति नहीं है, ऐसा अर्थ है ॥ १२ ॥

सूत्रार्थ—( इतरे तु ) आनन्द आदि धर्मोंका तो सर्वत्र उपसंहार होना चाहिए, ( अर्थसामान्यात् ) क्योंकि प्रतिपाद्य ब्रह्म सर्वत्र एक है।

इतरे त्वानन्दादयो धर्मा ब्रह्मस्वरूपप्रतिपादनायैवोच्यमाना अर्थसामान्यात्प्रतिपाद्यस्य ब्रह्मणो धर्मिण एकत्वात्सर्वे सर्वत्र प्रतीयेरन्निति वैषम्यम्, प्रतिपत्तिमात्रप्रयोजना हि त इति ॥ १३ ॥

( ७ आध्यानाधिकरणम् । सू० १४-१५ )

## आध्यानाय प्रयोजनाभावात् ॥ १४ ॥

पदच्छेद—आध्यानाय, प्रयोजनाभावात्।

सूत्रार्थ—'इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था' इस श्रुतिमें ( आध्यानाय ) आध्यान पूर्वक सम्यग्दर्शनके लिए पुरुष परत्वसे प्रतिपादित है, अर्थ आदि नहीं, ( प्रयोजनाभावात् ) क्योंकि इनके परत्व प्रतिपादनमें कोई प्रयोजन नहीं है।

* काठके हि पठ्यते—'इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः। मनसस्तु परा बुद्धिः' ( क० ३।१० ) इत्यारभ्य 'पुरुषान्न परं किंचित्सा काष्ठा सा परा गतिः' ( क० ३।११ ) इति। तत्र संशयः—किमिमे सर्वे एवार्थादयस्ततस्ततः परत्वेन प्रतिपाद्यन्त उत पुरुष एवैभ्यः सर्वेभ्यः परः प्रतिपाद्यत इति। तत्र तावत्सर्वेषामेवैषां परत्वेन प्रतिपादनमिति भवति मतिः। तथा हि श्रूयते—'इदमस्मात्परमिदमस्मात्परम्' इति। ननु बहुष्वर्थेषु परत्वेन

---

परन्तु ब्रह्मस्वरूपका प्रतिपादन करनेके लिए कहे हुए अन्य आनन्द आदि धर्म अर्थके सामान्यसे प्रतिपाद्य धर्मी ब्रह्मके एक होनेसे सब सर्वत्र प्रतीत होने चाहिए यही वैषम्य है, क्योंकि वे ब्रह्मकी प्रतिपत्ति-ज्ञानमात्र प्रयोजनवाले हैं ॥ १३ ॥

काठकमें 'इन्द्रियेभ्यः परा०' ( इन्द्रियोंकी अपेक्षा उनके विषय पर-सूक्ष्म अथवा श्रेष्ठ हैं, विषयोंसे मन पर है और मनसे बुद्धि पर है ) ऐसा आरम्भकर 'पुरुषान्न०' ( पुरुषसे पर और कुछ नहीं है, वही सूक्ष्मत्वकी पराकाष्ठा है, वही परागति-उत्कृष्ट गति है ) इसप्रकार कहा जाता है। यहाँ संशय होता है—क्या ये सब अर्थ आदि तत् तत्से पररूपसे प्रतिपादित हैं अथवा पुरुष ही इन सबसे पररूपसे प्रतिपादित है ? उसमें इन सबका पररूपसे प्रतिपादन है, ऐसी मति होती है, क्योंकि 'यह इससे पर, यह इससे पर' ऐसा श्रुति कहती है। परन्तु बहुत अर्थोंमें पररूपसे प्रतिपादन करना यदि अभीष्ट हो तो वाक्य भेद होगा ? यह दोष नहीं है, कारण कि वाक्यके बहुत्वकी उपपत्ति होती है। परत्वसे युक्त अनेक विषयोंके प्रतिपादनके लिए ये अनेक ही वाक्य समर्थ होते हैं। इसलिए इनमें प्रत्येकका पररूपसे प्रतिपादन है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—इन सभीसे पुरुष ही पर-

### सत्यानन्दी-दीपिका

* संयद्वामत्व आदि धर्मोंसे आनन्द आदि भिन्न हैं, क्योंकि इनका केवल ब्रह्मका ज्ञान कराना ही प्रयोजन है। अतः सत्य, ज्ञान, आनन्द, आत्मा और ब्रह्म इन शब्दोंका सर्वत्र उपसंहार (संग्रह) करना चाहिए। पूर्वपक्षमें सत्य आदि पदोंके अनुपसंहारसे वाक्यार्थका अनवधारण फल है। सिद्धान्तमें तो सत्य आदि पदोंके उपसंहारसे वाक्यार्थका अवधारण फल है ॥ १३ ॥

* पूर्वपक्षी—अर्थ आदिमें भी परत्व मानना चाहिए, क्योंकि इनका ध्यान भी सप्रयोजन है, 'दशमन्वन्तराणीह तिष्ठन्तीन्द्रियचिन्तकाः। भौतिकास्तु शतं पूर्णं सहस्रं त्वभिमानिकाः॥ बौद्धा दशसहस्राणि तिष्ठन्ति विगतज्वराः। पूर्णं शतसहस्रं तु तिष्ठन्त्यव्यक्तचिन्तकाः॥ पुरुषं निर्गुणं प्राप्य कालसंख्या न विद्यते।' ( विष्णुपुराण ) ( इन्द्रियोंका ध्यान करनेवाले यहाँ दश मन्वन्तर रहते हैं, भौतिक अभिमानके चिन्तक पूर्ण सौ सहस्र मन्वन्तर रहते हैं। बुद्धिके चिन्तक दशसहस्र मन्वन्तर कष्ट रहित रहते हैं, अव्यक्तके चिन्तक पूर्ण सौ सहस्र मन्वन्तर रहते हैं। जो

प्रतिपिपादयिषितेषु वाक्यभेदः स्यात्, नैष दोषः, वाक्यबहुत्वोपपत्तेः। बहून्येव ह्येतानि वाक्यानि प्रभवन्ति बहूनर्थान्परत्वोपेतान्प्रतिपादयितुम्। तस्मात्प्रत्येकमेषां परत्वप्रतिपादनमिति। * एवं प्राप्ते ब्रूमः—पुरुष एव ह्येभ्यः सर्वेभ्यः परः प्रतिपाद्यत इति युक्तम्, न प्रत्येकमेषां परत्वप्रतिपादनम्। कस्मात्? प्रयोजनाभावात्। न हीतरेषु परत्वेन प्रतिपन्नेषु किंचित्प्रयोजनं दृश्यते श्रूयते वा। पुरुषे त्विन्द्रियादिभ्यः परस्मिन्सर्वानर्थव्रातातीते प्रतिपन्ने दृश्यते प्रयोजनं मोक्षसिद्धिः। तथा च श्रुतिः—'निचाय्य तन्मृत्युमुखात्प्रमुच्यते' ( क० ३।१५ ) इति। अपि च परप्रतिषेधेन काष्ठाशब्देन च पुरुषविषयमादरं दर्शयन्पुरुषप्रतिपत्त्यर्थैव पूर्वापरप्रवाहोक्तिरिति दर्शयति—आध्यानायेति। आध्यानपूर्वकाय सम्यग्दर्शनायेत्यर्थः। सम्यग्दर्शनार्थमेव हीहाध्यानमुपदिश्यते, न त्वाध्यानमेव स्वप्रधानम् ॥ १४ ॥

## आत्मशब्दाच्च ॥ १५ ॥

पदच्छेद—आत्मशब्दात्, च।

सूत्रार्थ—'एष सर्वेषु' इत्यादि श्रुतिसे प्रकृत पुरुषमें आत्मशब्दका श्रवण होनेसे यह वाक्य आत्मपरक ही है, क्योंकि श्रुतिसे आत्मामें मानान्तरावेद्यत्व अपूर्वका प्रतिपादन है।

* इतश्च पुरुषप्रतिपत्त्यर्थैवेयमिन्द्रियादिप्रवाहोक्तिः। यत्कारणम् 'एष सर्वेषु भूतेषु गूढोत्मा न प्रकाशते। दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः' ( कठ० ३।१२ ) इति प्रकृतं पुरुषमात्मेत्याह। अतश्चानात्मत्वमितरेषां विवक्षितमिति गम्यते। तस्यैव च दुर्विज्ञानतां संस्कृतमतिगम्यतां च दर्शयति। तद्विज्ञानायैव 'यच्छेद्वाङ्मनसी प्राज्ञः' (कठ० ३।१३) इत्या-

---

रूपसे प्रतिपादित है, किन्तु इनमेंसे प्रत्येक अर्थ आदिमें परत्व प्रतिपादन युक्त नहीं है, किससे? इससेकि प्रयोजनका अभाव है, अन्योंके पररूपसे ज्ञात होनेपर कोई प्रयोजन देखा अथवा सुना नहीं जाता। इन्द्रियादिसे पर सर्व अनर्थ समुदायसे रहित परपुरुषके ज्ञात होनेपर तो मोक्षसिद्धिरूप प्रयोजन देखा जाता है, क्योंकि 'निचाय्य तं०' (उस आत्मतत्त्वको जानकर पुरुष मृत्युके मुखसे छूट-मुक्त हो जाता है) ऐसी श्रुति है। और परके प्रतिषेधसे और काष्ठाशब्दसे पुरुष विषयक आदर दिखलाते हुए पुरुषकी प्रतिपत्तिके लिए ही पूर्वापर प्रवाहकी उक्ति है, ऐसा दिखलाते हैं—'आध्यानाय' इति। 'आध्यानपूर्वक तत्त्वज्ञानके लिए' ऐसा अर्थ है। सम्यग्दर्शनके लिए ही यहाँ आध्यानका उपदेश किया जाता है, आध्यानका ही स्वप्रधानरूपसे उपदेश नहीं किया जाता है॥ १४ ॥

इससे भी इन्द्रिय आदिके प्रवाहकी उक्ति केवल पुरुषकी प्रतिपत्ति ( ज्ञान ) के लिए ही है, क्योंकि 'एष सर्वेषु भूतेषु०' ( सम्पूर्ण भूतोंमें छिपा हुआ यह आत्मा प्रकाशित नहीं होता। यह तो सूक्ष्मदर्शी पुरुषोंद्वारा अपनी तीव्र और सूक्ष्मबुद्धिसे ही देखा जाता है ) यह श्रुति प्रकृत पुरुषको आत्मरूपसे कहती है। इससे ऐसा ज्ञात होता है कि अन्योंमें अनात्मत्व विवक्षित है। और उसीमें

### सत्यानन्दी-दीपिका

निर्गुण पुरुषको प्राप्त करता है उसके लिए कालकी संख्या-अवधि नहीं है ) इसप्रकार प्रामाणिक वाक्यसे भेद माननेमें कोई दोष नहीं है, अतः उक्त सब वाक्य प्रत्येक अर्थ आदिको पररूपसे वर्णन करते हैं। पूर्वपक्षमें वाक्यभेद होनेसे विद्याका भेद है, सिद्धान्तमें वाक्यकी एकतासे विद्याकी एकता है।

* सिद्धान्ती—'एवं प्राप्ते ब्रूमः' इत्यादिसे कहते हैं॥ १४ ॥

* तद्विष्णोः परमं पदम्' और 'पुरुषान्न परं किञ्चित्' इसप्रकार उपक्रम और उपसंहारके एकरूप होनेसे सब वाक्योंका तात्पर्य पुरुषके प्रतिपादनमें है। इस प्रकार एकवाक्यता निश्चित होनेपर वाक्यभेद और फलभेदकी कल्पना युक्त नहीं है॥ १५ ॥

ध्यानं विदधाति । तद्व्याख्यातम् 'आनुमानिकमप्येकेषाम्' (ब्रह्मसूत्र १।४।१) इत्यत्र । एवमनेकप्रकार आशयातिशयः श्रुतेः पुरुषे लक्ष्यते, नेतरेषु । अपि च 'सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम्' ( क० ३।९ ) इत्युक्ते, किं तदध्वनः पारं विष्णोः परमं पदमित्यस्यामाकाङ्क्षायामिन्द्रियाद्यनुक्रमणात्परमपदप्रतिपत्त्यर्थ एवायमाम्नाय इत्यवसीयते ॥ १५ ॥

( ८ आत्मगृहीत्यधिकरणम् । सू० १६-१७ )

## आत्मगृहीतिरितरवदुत्तरात् ॥ १६ ॥

पदच्छेद—आत्मगृहीतिः, इतरवत्, उत्तरात् ।

सूत्रार्थ—( आत्मगृहीतिः ) 'आत्मैवेदम' यहाँ आत्मशब्दसे परमात्माका ही ग्रहण है अन्यका नहीं, क्योंकि ( इतरवत् ) अन्यके समान, 'आत्मन आकाशः' इत्यादि अन्य श्रुतियोंमें भी आत्मशब्दसे परमात्माका ग्रहण है ( उत्तरात् ) 'स ईक्षत' इस प्रकार उत्तर विशेषण वाक्योंसे भी जैसे परमात्माका ही ग्रहण है, वैसे यहाँ भी आत्मशब्दसे परमात्माका ही ग्रहण होना चाहिए ।

* ऐतरेयके श्रूयते—'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीन्नान्यत्किंचन मिषत्स ईक्षत लोकान्नु सृजा' इति ( ऐ० १।१ ) 'स इमाँल्लोकानसृजताम्भो मरीचीर्मरमापः' ( ऐ० १।२ ) इत्यादि । तत्र संशयः–किं पर एवात्मेहात्मशब्देनाभिलप्यत उतान्यः कश्चिदिति । किं तावत्प्राप्तम् ? न परमात्मेहात्मशब्दाभिलप्यो भवितुमर्हतीति । कस्मात् ? वाक्यान्वयदर्शनात् । ननु वाक्यान्वयः सुतरां परमात्मविषयो दृश्यते, प्रागुत्पत्तेरात्मैकत्वावधारणात्, ईक्षणपूर्वकस्रष्टृत्ववचनाच्च । नेत्युच्यते, लोकसृष्टिवचनात् । परमात्मनि हि स्रष्टरि परिगृह्यमाणे महाभूतसृष्टिरादौ वक्तव्या, लोकसृष्टिस्त्विहादावुच्यते । लोकाश्च महाभूतसंनिवेश-

---

दुर्विज्ञेयता और संस्कृतबुद्धि गम्यता दिखलाती है । उसके विज्ञानके लिए ही 'यच्छेद्वाङ्मनसी प्राज्ञः०' ( विवेकी पुरुष वाणीका मनमें उपसंहार करे ) इस प्रकार आध्यानका विधान करती है । उसका 'आनुमानिकम०' इस सूत्रमें व्याख्यान किया गया है । इस प्रकार श्रुतिसे अनेक प्रकारका आशयातिशय तात्पर्य पुरुषमें लक्षित होता है, अन्योंमें ही नहीं, और 'सोऽध्वनः०' ( यह संसार मार्गसे पार होकर उस विष्णु-व्यापक परमात्माके परमपदको प्राप्त करता है ) ऐसा कहनेपर मार्गसे पार विष्णुका परम पद क्या है ? ऐसी आकांक्षा होनेपर इन्द्रिय आदिके अनुक्रमणसे परमपदकी प्रतिपत्तिके लिए ही यह श्रुति है, ऐसा निश्चित होता है ॥ १५ ॥

ऐतरेयकमें 'आत्मा वा०' ( सृष्टिके पहले यह जगत् एकमात्र आत्मा ही था, उसके सिवा और कोई सक्रिय वस्तु नहीं थी । उसने ईक्षण किया कि लोकोंकी रचना करूँ ) और 'स इमाँल्लोकानसृजत०' ( उसने अम्भ-स्वर्ग, मरीचि-अन्तरिक्ष, मर-मर्त्य और आप-पाताल इन लोकोंकी रचना की ) इत्यादि श्रुति है । उसमें संशय होता है—क्या यहाँ आत्मशब्दसे परमात्मा कहा जाता है अथवा अन्य कोई ? तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—यहाँ आत्मशब्दसे परमात्माका अभिधान नहीं हो सकता, किससे ? इससे कि वाक्योंका अन्वय ऐसा देखनेमें आता है । परन्तु वाक्यान्वय तो सुतरां परमात्मा विषयक देखनेमें आता है । कारण कि उत्पत्तिके पूर्व आत्मैकत्वका अवधारण है और ईक्षण पूर्वक स्रष्टृत्व वचन है । नहीं, ऐसा कहते हैं, क्योंकि लोकसृष्टिका वचन है । परमात्माको स्रष्टा परिगृहीत करनेपर महाभूत सृष्टि पहले कहनी चाहिए थी, किन्तु यहाँ पहले लोकसृष्टि कही जाती है । लोक तो महाभूतोंके आकार विशेष हैं । उसी प्रकार 'अदोऽम्भः०'

### सत्यानन्दी-दीपिका

* आत्मशब्दका प्रयोग ब्रह्म और हिरण्यगर्भ ( प्रजापति ) दोनोंमें उपलब्ध होनेसे संशय होता है । पूर्वपक्षी—यहाँ वाक्यान्वयसे तो आत्मशब्दसे हिरण्यगर्भ ग्राह्य है परमात्मा नहीं ।

विशेषाः। तथा चाम्भःप्रभृतींल्लोकत्वेनैव निर्ब्रवीति—'अदोऽम्भः परेण दिवम्' (ऐ० १।२) इत्यादिना। लोकसृष्टिश्च परमेश्वराधिष्ठितेनापरेण केनचिदीश्वरेण क्रियत इति श्रुतिस्मृत्योरुपलभ्यते। तथाहि श्रुतिर्भवति—'आत्मैवेदमग्र आसीत्पुरुषविधः' (बृह० १।४।१) इत्याद्या। स्मृतिरपि 'स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष उच्यते। आदिकर्ता स भूतानां ब्रह्माग्रे समवर्तत' इति। ऐतरेयिणोऽपि 'अथातो रेतसः सृष्टिः प्रजापते रेतो देवाः' इत्यत्र पूर्वस्मिन्प्रकरणे प्रजापति कर्तृकां विचित्रां सृष्टिमामनन्ति। आत्मशब्दोऽपि तस्मिन्प्रयुज्यमानो दृश्यते—'आत्मैवेदमग्र आसीत्पुरुषविधः' (बृह० १।४।१) इत्यत्र। एकत्वावधारणमपि प्रागुत्पत्तेः स्वविकारापेक्षमुपपद्यते। ईक्षणमपि तस्य चेतनत्वाभ्युपगमादुपपन्नम्। अपि च 'ताभ्यो गामानयत्ताभ्योऽश्वमानयत्ताभ्यः पुरुषमानयत्ता अब्रुवन्' इत्येवंजातीयको भूयान्व्यापारविशेषो लौकिकेषु विशेषवत्स्वात्मसु प्रसिद्ध इहानुगम्यते। तस्माद्विशेषवानेव कश्चिदिहात्मा स्यादिति। * एवं प्राप्ते ब्रूम—पर एवात्मेहात्मशब्देन गृह्यत इतरवत्। यथेतरेषु सृष्टिश्रवणेषु 'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' (तै० २।१।१) इत्येवमादिषु परस्यात्मनो ग्रहणम्। यथा चेतरस्मिल्लौकिकात्मशब्दप्रयोगे प्रत्यगात्मैव मुख्य आत्मशब्देन गृह्यते, तथेहापि भवितुमर्हति। यत्र तु 'आत्मैवेदमग्र आसीत्' (बृह० १।४।१) इत्येवमादौ 'पुरुषविधः' (बृह० १।४।१) इत्येवमादि विशेषणान्तरं श्रूयते, भवेत्तत्र विशेषवत आत्मनो ग्रहणम्। अत्र पुनः परमात्मग्रहणानुगुणमेव विशेषणमप्युत्तरमुपलभ्यते—

---

(वह अम्भ द्युलोकसे पर है) इत्यादिसे श्रुति अम्भ आदिका लोकरूपसे ही निर्वचन करती है। लोक सृष्टि परमेश्वरसे अधिष्ठित किसी अन्य ईश्वरसे की जाती है, ऐसा श्रुति और स्मृतिमें उपलब्ध होता है। क्योंकि 'आत्मैवेदम०' (सृष्टिके पूर्व यह जगत् पुरुषाकार एक आत्मा ही था) इत्यादि श्रुति है, और 'स वै शरीरी०' (वही प्रथम शरीरी है, वही पुरुष कहा जाता है, चराचर भूतोंका आदि कर्ता वह ब्रह्म सबसे पूर्वमें था) ऐसी स्मृति भी है। ऐतरेय शाखावाले भी 'अथातो०' (अनन्तर इससे रेत-कार्य सृष्टि हुई, देवता प्रजापतिके रेत-कार्य हैं।) यहाँ पूर्व प्रकरणमें विचित्र सृष्टिको प्रजापति कर्तृक कहते हैं, और 'आत्मैवेदमग्र आसीत्पुरुषविधः' इसमें आत्मशब्द भी उसमें प्रयुक्त हुआ देखा जाता है, और एकत्वका अवधारण भी उत्पत्तिके पूर्व अपने विकारकी अपेक्षासे उपपन्न होता है, और चेतनत्व स्वीकार होनेसे उसमें ईक्षण भी उपपन्न है। और 'ताभ्यो०' (स्रष्टा उन प्रजाओंके लिए गौ लाया, उनके लिए अश्व लाया, उनके लिए पुरुष-नराकार शरीर लाया, तदनन्तर प्रजाएँ उससे बोलीं) इसप्रकारका महान् व्यापारविशेष विशेषवान् लौकिक आत्माओंमें प्रसिद्ध है, उसका यहाँ अनुगम होता है। इसलिए यहाँ विशेष युक्त कोई स्रष्टा आत्मा होना चाहिए। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यहाँ परमात्मा ही आत्मशब्दसे गृहीत होता है, इतरके समान। जैसे 'तस्माद्वा०' (उस आत्मासे आकाश उत्पन्न हुआ) इत्यादि अन्य सृष्टि श्रुतियोंमें आत्मशब्दसे परमात्माका ग्रहण है। जैसे अन्य लौकिक आत्मशब्दके प्रयोगमें आत्मशब्दसे मुख्य प्रत्यगात्मा ही गृहीत होता है, वैसे ही यहाँ भी होना चाहिए। जहाँ तो 'आत्मैवेदमग्र आसीत्' इत्यादिमें 'पुरुषविधः' इत्यादि विशेषणान्तर सुना जाता है, वहाँ विशेषयुक्त आत्माका ग्रहण होना चाहिए। परन्तु यहाँ तो परमात्मा-ग्रहणके अनुकूल ही 'स ईक्षत०' (उसने ईक्षण किया कि मैं लोकोंकी सृष्टि करूँ) 'स इमाँल्लोकानसृजत'

### सत्यानन्दी-दीपिका

* ऐतरेय श्रुति (१।१, १।२) का अर्थ पाठक्रमसे न होकर अर्थक्रमसे होना चाहिए, उसने महाभूतोंकी सृष्टिकर इन लोकोंकी सृष्टि की, क्योंकि तैत्तिरीय श्रुतिमें भूतोंकी प्रथम सृष्टि है। यहाँ 'पाठक्रमादर्थक्रमो बलीयः' 'पाठक्रमसे अर्थक्रम बलवान् है' अन्यथा सृष्टि उत्पन्न नहीं होगी। इसलिए 'आत्मैवेदग्र आसीत्' यहाँ आत्मशब्दसे परमात्माका ग्रहण है, हिरण्यगर्भका नहीं ॥ १६ ॥

'स ईक्षत लोकान्नु सृजा इति' ( ऐ० १।१ ) 'स इमाँल्लोकानसृजत' ( ऐ० १।२ ) इत्येवमादि । तस्मात्तस्यैव ग्रहणमिति न्याय्यम् ॥ १६ ॥

## अन्वयादिति चेत्स्यादवधारणात् ॥ १७ ॥

पदच्छेद—अन्वयात्, इति, चेत्, स्यात्, अवधारणात् ।

सूत्रार्थ—( इति चेत् ) यदि कहो कि ( अन्वयात् ) वाक्यान्वयके देखनेसे परमात्माका ग्रहण नहीं है, तो यह ( स्यात् ) परमात्माका ही ग्रहण है । ( अवधारणात् ) 'आत्मैवेदम' इत्यादि श्रुतिमें आत्मैकत्वका ही अवधारण होता है, अतः यहाँ परमात्माका ग्रहण है ।

* वाक्यान्वयदर्शनान्न परमात्मग्रहणमिति पुनर्यदुक्तं तत्परिहर्तव्यमिति । अत्रोच्यते—स्यादवधारणादिति । भवेदुपपन्नं परमात्मनो ग्रहणम् । कस्मात्? अवधारणात् । परमात्मग्रहणे हि प्रागुत्पत्तेरात्मैकत्वावधारणमाञ्जसमवकल्पते, अन्यथा ह्यनाञ्जसं तत्परिकल्पेत । लोकसृष्टिवचनं तु श्रुत्यन्तरप्रसिद्धमहाभूतसृष्ट्यनन्तरमिति योजयिष्यामि । यथा 'तत्तेजोऽसृजत' (छा० ६।२।३) इत्येतच्छ्रुत्यन्तरप्रसिद्धवियद्वायुसृष्ट्यनन्तरमित्ययूयुजमेवमिहापि । श्रुत्यन्तरप्रसिद्धो हि समानविषयो विशेषः श्रुत्यन्तरेषूपसंहर्तव्यो भवति । योऽप्ययं व्यापारविशेषानुगमस्ताभ्यो गामानयदित्येवमादिः सोऽपि विवक्षितार्थावधारणानुगुण्येनैव ग्रहीतव्यः । न ह्ययं सकलः कथाप्रबन्धो विवक्षित इति शक्यते वक्तुम्, तत्प्रतिपत्तौ

---

( उसने इन लोकोंकी सृष्टि की ) इत्यादि आगेका विशेषण भी उपलब्ध होता । इसलिए यहाँ आत्मशब्दसे उसीका ग्रहण उचित है ॥ १६ ॥

ऐसा जो कहा गया है कि वाक्यान्वयके दर्शनसे परमात्माका ग्रहण नहीं है, तो उसका परिहार करना चाहिए । इसपर कहते हैं—'स्यादवधारणात्' । परमात्माका ग्रहण उपपन्न होगा, किससे ? इससे कि ऐसा अवधारण है । परमात्माके ग्रहण होनेपर उत्पत्तिके पूर्व आत्मैकत्व (एक आत्मा ही था) अवधारण संगत हो सकता है, अन्यथा वह असंगत हो जायगा । ऐतरेयमें लोकसृष्टि श्रुतिवाक्यकी तो अन्य श्रुति-तैत्तिरीय श्रुतिमें प्रसिद्ध महाभूत सृष्टिके अनन्तरयोजना करेंगे । जैसे 'तत्तेजोऽसृजत' ( उसने तेज उत्पन्न किया ) इस छान्दोग्य वाक्यकी अन्य तैत्तिरीय श्रुतिमें प्रसिद्ध आकाश और वायुकी सृष्टिके अनन्तर तेजकी सृष्टि की, ऐसी योजना हमने की है, वैसे यहाँ भी योजना करेंगे, क्योंकि एक श्रुतिमें प्रसिद्ध समान विषयक विशेष अन्य श्रुतिमें उपसंहारके योग्य होता है । और 'स्रष्टाने प्रजाके लिए गौका शरीर बनाया' इत्यादि जो यह व्यापारविशेषका अनुगम है वह भी विवक्षित अर्थके अवधारण अनुसार ही ग्रहण करना चाहिए । यह सम्पूर्ण कथाग्रन्थ विवक्षित है, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि उसकी प्रतिपत्तिमें पुरुषार्थका अभाव है । यहाँ तो ब्रह्मात्मत्व विवक्षित है ।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत्' 'प्रज्ञानं ब्रह्म' ( प्रज्ञान ब्रह्म है ) इसप्रकार उपक्रम और उपसंहारमें आत्मा और ब्रह्मके श्रवण होनेसे एकत्वका निश्चय होता है । इससे और इस प्रकारके प्रवेश आदि लिङ्गोंसे लोक स्रष्टृत्व आदि लिङ्गोंके बाध होनेसे प्रत्यग्ब्रह्मका ही ग्रहण करना चाहिए । स्रष्टा परमेश्वरने जब देवताओंकी सृष्टिकी तब 'ता एनमब्रुवन्नायतनं नः प्रजानीहि' (ऐतरेय) (उन्होंने उनसे कहा कि हमारे लिए स्थान निर्माण करो जिसमें रहकर अन्न आदिका भक्षण कर सकें, तो उनके लिए गौ आदि शरीर बनाये, परन्तु देवताओंने उनको पसन्द नहीं किया ) अनन्तर 'ताभ्यः पुरुषमानयत्ता अब्रुवन्सुकृतं बतेति पुरुषो वाव सुकृतम्' (ऐत० १।२।३) (स्रष्टाने उनके लिए मनुष्याकार शरीर बनाया, तब देवता उसे प्राप्तकर बहुत प्रसन्न होकर बोले यह सुन्दर बना है, यह सुकृतमय है, इससे पुण्य आदिका सम्पादन किया जा सकता है ) इसी आशयको कृष्ण यजुर्वेदीय तैत्तिरीयारण्यकके

पुरुषार्थाभावात्। ब्रह्मात्मत्वं त्विह विवक्षितम्। * तथाहि–अम्भःप्रभृतीनां लोकानां लोकपालानां चाग्न्यदीनां सृष्टिं शिष्ट्वा करणानि करणायतनं च शरीरमुपदिश्य स एव स्रष्टा 'कथं न्विदं मदृते स्यात्' (ऐ० १।३।११) इति वीक्ष्येदं शरीरं प्रविवेशेति दर्शयति–'स एतमेव सीमानं विदार्यैतया द्वारा प्रापद्यत' (ऐ०१।३।१२) इति। पुनश्च 'यदि वाचाभिव्याहृतं यदि प्राणेनाभिप्राणितम्' (ऐ० १।३।११) इत्येवमादिना करणव्यापारविवेचनपूर्वकम् 'अथ कोऽहम्' (ऐ० १।३।११) इति वीक्ष्य 'स एतमेव पुरुषं ब्रह्म ततममपश्यत्' (ऐ० ३।१३) इति ब्रह्मात्मत्वदर्शनमवधारयति। तथोपरिष्टात् 'एष ब्रह्मैष इन्द्रः' (ऐत० ५।३) इत्यादिना समस्तं भेदजातं सह महाभूतैरनुक्रम्य 'सर्वं तत्प्रज्ञानेत्रं प्रज्ञाने प्रतिष्ठितं प्रज्ञानेत्रो लोकः प्रज्ञा प्रतिष्ठा प्रज्ञानं ब्रह्म (ऐत०५।३) इति ब्रह्मात्मत्वदर्शनमेवावधारयति। तस्मादिहात्मगृहीतिरित्यनपवादम्।

* अपरा योजना—आत्मगृहीतिरितरवदुत्तरात्॥ वाजसनेयके 'कतम आत्मेति योऽयं विज्ञानमयः प्राणेषु हृद्यन्तर्ज्योतिः पुरुषः' ( बृह० ४।३।७ ) इत्यात्मशब्देनोपक्रम्य तस्यैव

---

क्योंकि अम्भ आदि लोकों और अग्नि आदि लोकपालोंकी सृष्टिका उपदेश ( रचना ) कर इन्द्रियों और इन्द्रियोंके आयतन शरीरका उपदेश ( रचना ) कर उसी स्रष्टाने 'कथं न्विदं०'( मेरे बिना यह कैसे होगा ) ऐसा विचार कर इस शरीरमें प्रवेश किया, ऐसा 'स एतमेव०' ( वह परमेश्वर इस सीमा ( मूर्द्धा ) को ही विदीर्णकर ब्रह्मरन्ध्र द्वारसे प्रवेशकर गया ) यह श्रुति दिखलाती है। पुनः 'यदि वाचाभिव्याहृतं०' ( यदि मेरे बिना वाणीसे बोल लिया जाय, यदि प्राणसे प्राणन व्यापार कर लिया जाय ) इत्यादिसे करण व्यापार विवेचन पूर्वक 'अथ कोऽहम्' ( तो मैं कौन हूँ ) ऐसा विचार कर 'स एतमेव०' (इसप्रकार उसने इस पुरुषको ही पूर्णतम ब्रह्मरूपसे देखा) इसप्रकार श्रुति ब्रह्मात्मत्व दर्शनका अवधारण करती है, उसीप्रकार आगे भी 'एष ब्रह्मैष इन्द्रः' ( यह ब्रह्म है, यह इन्द्र है ) इत्यादिसे महाभूतोंके साथ समस्त भेद समुदायका उपक्रमकर 'सर्वं तत्प्रज्ञानेत्रं०' ( वह सब प्रज्ञानेत्र प्रज्ञा जिसका नेत्र है ऐसा है, प्रज्ञामें-चिदात्मामें प्रतिष्ठित है, लोकप्रज्ञानेत्र—प्रज्ञा-चैतन्य जिसका नेत्र-व्यवहारका कारण है ऐसा, प्रज्ञा ही उसका लय स्थान है, अतः प्रज्ञा ही ब्रह्म है) यह श्रुति ब्रह्मात्मत्व-दर्शनका ही अवधारण करती है, इसलिए यहाँ परमात्मा ही गृहीत है, यह निरपवाद-बाधरहित है।१७

यह दूसरी योजना है–परमात्माका ग्रहण है, अन्यके समान, उत्तरसे। वाजसनेयकमें 'कतम आत्मेति०' ( आत्मा कौन है ? [ याज्ञवल्क्य— ] यह जो प्राणोंमें बुद्धि वृत्तियोंके भीतर रहनेवाला विज्ञानमय ज्योतिः स्वरूप पुरुष है ) इस प्रकार श्रुति आत्मशब्दसे उपक्रमकर उसीको सर्व सङ्ग-

## सत्यानन्दी-दीपिका

सायणभाष्यमें इस प्रकार स्पष्ट किया गया है—'यद्यपि मिथुनजन्माः पश्वादि देहाः सर्वेऽप्यन्नमयास्तथापि मनुष्यदेहस्य ज्ञानकर्माधिकारित्वेन प्राधान्यमभिप्रेत्य तेषु पुरुषसृष्टिरत्राभिहिता' ( यद्यपि पशु आदि मिथुन जन्म और सब अन्नमय हैं तो भी मनुष्य शरीर ज्ञान, कर्ममें अधिकारी होनेसे यहाँ सबसे प्रधान कहा गया है ) इत्यादि कथाके जाननेसे मोक्ष सिद्ध नहीं होता। यहाँ तो 'ब्रह्म सबका आत्मा-स्वरूप है' केवल यही विवक्षित है, क्योंकि उसके ज्ञानसे परम पुरुषार्थ सिद्ध होता है।

* मेरे बिना यदि वाणी आदि अपने अपने व्यापार कर लें तो 'मैं कौन हूँ—मैं क्या करने वाला हूँ' इसप्रकार 'त्वम्' पदार्थका विचारकर स्वयं ही इसी शोधित आत्माको पूर्ण ब्रह्मरूपसे अनुभव किया। इसप्रकार अनुप्रवेश आदि लिङ्गोंसे भी ऐतरेयमें आत्मशब्दसे परमात्माका ही ग्रहण है, प्रजापतिका नहीं ॥ १७ ॥

* इस व्याख्यानमें गुणोंका उपसंहार अस्पष्ट होनेके कारण पाद संगति ठीक नहीं होती, इस अरुचिसे भगवान् भाष्यकार 'अपरा' इत्यादिसे दूसरी व्याख्या करते हैं। परन्तु यहाँ संशय होता है कि

सर्वसङ्गविनिर्मुक्तत्वप्रतिपादनेन ब्रह्मात्मतामवधारयति। तथा ह्युपसंहरति—'स वा एष महानज आत्माऽजरोऽमरोऽमृतोऽभयो ब्रह्म' ( बृह० ४।४।२५ ) इति। छान्दोग्ये तु 'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्' ( छा० ६।२।१ ) इत्यन्तरेणैवात्मशब्दमुपक्रम्योदर्के 'स आत्मा तत्त्वमसि' ( छा० ६।८।७ ) इति तादात्म्यमुपदिशति। तत्र संशयः-तुल्यार्थत्वं किमनयोराम्नानयोः स्यादतुल्यार्थत्वं वेति। अतुल्यार्थत्वमिति तावत्प्राप्तमतुल्यत्वादाम्नानयोः। न ह्याम्नानवैषम्ये सत्यर्थसाम्यं युक्तं प्रतिपत्तुम्; आम्नानतन्त्रत्वादर्थपरिग्रहस्य। वाजसनेयके चात्मशब्दोपक्रमादात्मतत्त्वोपदेश इति गम्यते। छान्दोग्ये तूपक्रमविपर्ययादुपदेशविपर्ययः। ननु छन्दोगानामप्यस्त्युदर्के तादात्म्योपदेश इत्युक्तम्। सत्यमुक्तम्; उपक्रमतन्त्रत्वादुपसंहारस्य, तादात्म्यसंपत्तिः सेति मन्यते। तथा प्राप्तेऽभिधीयते—आत्मगृहीतिः 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' ( छा० ६।२।१ ) इत्यत्र छन्दोगानामपि भवितुमर्हति, इतरवत्। यथा 'कतम आत्मा' ( बृह० ४।३।७ ) इत्यत्र वाजसनेयिनामात्मगृहीतिस्तथैव। कस्मात्? उत्तरात्तादात्म्योपदेशात् ॥ १६ ॥

---

विनिर्मुक्तत्व प्रतिपादन द्वारा ब्रह्मात्मत्व अवधारण करती है। और 'स वा एष महानज०' (यही वह महान् अज आत्मा अजर, अमर, अमृत एवं अभय ब्रह्म है ) ऐसा उपसंहार करती है। छान्दोग्यमें तो 'सदेव सोम्य०' ( हे सोम्य ! उत्पत्तिके पूर्व यह जगत् एक अद्वितीय सद्रूप ही था ) इसके अनन्तर ही आत्मशब्दसे उपक्रमकर उपसंहारमें 'स आत्मा तत्त्वमसि' ( वह आत्मा है, वह तू है ) यह श्रुति तादात्म्यका उपदेश करती है। उसमें संशय होता है—क्या इन दोनों श्रुतियोंका तुल्यार्थ है अथवा अतुल्यार्थ है ? पूर्वपक्षी—अतुल्यार्थ है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि दोनों श्रुतियाँ अतुल्य हैं। श्रुतियोंके विषम होनेपर अर्थकी समानता जानना युक्त नहीं है, कारण कि अर्थका परिग्रह ( स्वीकार ) श्रुतिके अधीन है। वाजसनेयकमें तो यह ज्ञात होता है कि आत्मशब्दके उपक्रमसे आत्मतत्त्वका उपदेश है। छान्दोग्यमें तो उपक्रमके विपर्यसे उपदेश विपर्यय है। परन्तु छन्दोगोंके उपसंहारमें तादात्म्यका उपदेश है ऐसा कहा गया है। ठीक, कहा गया है। उपसंहार उपक्रमके अधीन है, अतः वह तादात्म्यसंपत्ति ( उपासना ) है, ऐसा मानते हैं। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' यहाँ पर छन्दोगोंको भी परमात्माका ग्रहण करना चाहिए, अन्यके समान। जैसे 'कतम आत्मा' यहाँ पर वाजसनेयियोंको परमात्माका ग्रहण है, वैसे ही छन्दोगोंको भी परमात्माका ग्रहण करना चाहिए, किससे ? इससे कि "उत्तरात्' आगे तादात्म्यका उपदेश है ॥ १६ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

छान्दोग्यमें 'सदेव सोम्य' यह सत् शब्द आत्मवाची है अथवा सत्तारूप जातिका ? कारण कि दोनोंमें समानरूपसे सत् शब्दका प्रयोग देखने आता है। इसे 'तत्र' इत्यादिसे दिखलाते हैं। पूर्वपक्षमें उक्त दोनों श्रुतियोंके अर्थका भेद है, क्योंकि दोनों छान्दोग्य श्रुति भिन्न-भिन्न हैं। 'सदेव सोम्य' यह उपक्रम है। इसमें सत्ता जाति युक्त सत् और उपसंहारमें 'स आत्मा तत्त्वमसि' आत्मपदार्थ कहा गया है। इस प्रकार उपक्रम और उपसंहारमें भेद है, तो उनके अधीन होनेवाला अर्थ एक कैसे हो सकेगा ? वृहदारण्यकमें तो 'कतम आत्मेति' आत्मशब्दसे उपक्रम है और 'स वा एष महानज आत्मा' आत्मशब्दसे ही उपसंहार है, इस प्रकार उपक्रम और उपसंहारके एक होनेसे अर्थ भी एक ही है। यद्यपि 'स आत्मा तत्त्वमसि' इस उपसंहार वाक्यमें छन्दोगोंको भी तादात्म्यका उपदेश है, तथापि यह उपसंहार 'सदेव सोम्य' इस उपक्रमके अधीन है। उपक्रममें 'सत्' शब्दका अन्वय है, आत्मशब्दका नहीं, इसलिए यहाँ 'सत्' शब्दसे परमात्माका उपदेश नहीं है, किन्तु तद्भावसे उपासनाका उपदेश है। पूर्वपक्षमें छान्दोग्यमें 'सत्' शब्द सत्ता जातिका वाचक होनेसे ब्रह्मात्मत्वके-अभेदरूपसे उपासनाका

* अन्वयादिति चेत्स्यादवधारणात् । यदुक्तम्-उपक्रमान्वयादुपक्रमे चात्मशब्द-श्रवणाभावान्नात्मगृहीतिरिति तस्य कः परिहार इति चेत्—सोऽभिधीयते-स्यादवधारणादिति । भवेदुपपन्नेहात्मगृहीतिः । अवधारणात् । तथाहि—'येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्' ( छा० ६।१।१ ) इत्येकविज्ञानेन सर्वविज्ञानमवधार्य तत्संपिपादयिषया 'सदेव' इत्याह । तच्चात्मगृहीतौ सत्यां संपद्यते । अन्यथा हि योऽयं मुख्य आत्मा स न विज्ञात इति नैव सर्वविज्ञानं संपद्येत । तथा प्रागुत्पत्तेरेकत्वावधारणं जीवस्य चात्मशब्देन परामर्शः स्वापावस्थायां च तत्स्वभावसंपत्तिकथनं परिचोदनापूर्वकं च पुनः पुनः 'तत्त्वमसि' ( छा० ६।८।७ ) इत्यवधारणम्—इति च सर्वमेतत्तादात्म्यप्रतिपादनायामेवावकल्पते, न तादात्म्यसंपादनायाम् । न चात्रोपक्रमतन्त्रत्वोपन्यासो न्याय्यः । न ह्युपक्रम आत्मत्वसंकीर्तनमनात्मत्वसंकीर्तनं वाऽस्ति । सामान्योपक्रमश्च न वाक्यशेषगतेन विशेषेण विरुध्यते, विशेषाकाङ्क्षित्वात्सामान्यस्य । सच्छब्दार्थोऽपि च पर्यालोच्यमानो न मुख्यादात्मनोऽन्यः संभवति, अतोऽन्यस्य वस्तुजातस्यारम्भण-

---

यदि कहो कि अन्वयसे परमात्माका ग्रहण नहीं है, तो हम कहते हैं कि परमात्माका ग्रहण है, क्योंकि अवधारण है । जो यह कहा गया है कि उपक्रमके अन्वयसे उपक्रममें आत्मशब्दका श्रवण न होनेसे परमात्माका ग्रहण नहीं है । यदि कहो कि उसका परिहार क्या है ? तो वह कहा जाता है— 'स्यादवधारणात्' अवधारणसे यहाँ परमात्माका ग्रहण उपपन्न होता है, क्योंकि 'येनाश्रुतं०' ( जिससे अश्रुत श्रुत, अमत मत, और अविज्ञात विज्ञात हो जाता है ) इसप्रकार एक विज्ञानसे सर्व विज्ञानका अवधारणकर उसके संपादन करनेकी इच्छासे 'सदेव' ऐसा कहा है । वह परमात्माका ग्रहण होनेपर सम्पन्न होता है, अन्यथा जो यह मुख्य आत्मा है वह विज्ञात नहीं है, अतः सर्वविज्ञान सम्पन्न नहीं होगा । उसीप्रकार उत्पत्तिके पूर्व एकत्व अवधारण, जीवका आत्मशब्दसे [ अनेन जीवेनात्मना ] परामर्श, सुषुप्ति अवस्थामें जीव सत्से सम्पन्न होता है, यह कथन, प्रश्न पूर्वक पुनः पुनः 'तत्त्वमसि' इसप्रकार अवधारण, ये सब तादात्म्यप्रतिपादन होनेपर ही संगत होते हैं, तादात्म्यके संपादन ( आरोप ) में नहीं । और यहाँ उपक्रमके अधीन उपन्यास उचित नहीं है, क्योंकि उपक्रममें आत्मत्व संकीर्तन अथवा अनात्मत्व संकीर्तन नहीं है और सामान्य उपक्रम वाक्यशेषगत विशेषसे विरुद्ध नहीं है, कारण कि सामान्य विशेषकी आकांक्षावाला होता है । इसप्रकार पर्यालोचन करते हुए भी मुख्य आत्मासे 'सत्' शब्दका अर्थ अन्य नहीं हो सकता, क्योंकि इससे अन्य वस्तु समूहमें आरम्भण शब्द आदिसे अनृतत्व उपपत्ति होती है, और श्रुति वचनकी विषमता भी अर्थकी विषमताको अवश्य नहीं ला

## सत्यानन्दी-दीपिका

उपदेश है, और बृहदारण्यकमें निर्गुण ब्रह्मविद्याका उपदेश है । इस प्रकारके भेद होनेसे एकके गुणोंका अन्यमें उपसंहार नहीं हो सकता; सिद्धान्तमें दोनों श्रुतियोंद्वारा ब्रह्मविद्याका अभेद होनेसे गुणोंका उपसंहार है । सिद्धान्ती—तादात्म्यके उपदेशसे यहाँ परमात्माका ही ग्रहण है ॥ १६ ॥

* यहाँ 'सदेव सोम्य' इस उपक्रममें 'सत्' शब्द सत्ता जातिका वाचक नहीं है, किन्तु सत्ताके आश्रयका । यद्यपि यहाँ 'सत्' का सामान्य ज्ञान है, तो भी विशेष जिज्ञासा होनेपर वह आत्मा है, ऐसा कहा गया है, इसलिए अनिर्णीत उपक्रमके अधीन उपसंहार नहीं होता, किन्तु निर्णीत उपसंहारसे ही अनिर्णीत उपक्रमका अर्थ किया जाता है । इससे उपसंहारमें आत्मशब्द होनेसे उपक्रममें 'सत्' शब्द भी आत्मवाची है, अतः दोनों छान्दोग्य श्रुतियोंमें कोई वैषम्य नहीं है । यदि वचनोंमें अथवा उपक्रममें विषमता मानें तो भी अर्थका भेद नहीं है, क्योंकि वाजसनेयकमें 'त्वम्' अर्थ आत्मा लक्ष्यरूपसे तदर्थ-परब्रह्ममें पर्यवसित है, उसका प्रतिपादन है, छान्दोग्यमें 'तत्' अर्थ 'त्वम्' अर्थमें पर्यवसित

शब्दादिभ्योऽनृतत्वोपपत्तेः। आम्नानवैषम्यमपि नावश्यमर्थवैषम्यमावहति, आहर पात्रं पात्रमाहरेत्येवमादिष्वर्थसाम्येपि तद्दर्शनात्। तस्मादेवंजातीयकेषु वाक्येषु प्रतिपादनप्रकारभेदेऽपि प्रतिपाद्यार्थाभेद इति सिद्धम् ॥ १७ ॥

( ९ कार्याख्यानाधिकरणम् । सू० १८ )

## कार्याख्यानादपूर्वम् ॥ १८ ॥

पदच्छेद—कार्याख्यानात्, अपूर्वम् ।

सूत्रार्थ—'श्रोत्रिया अशिष्यन्त आचामन्ति' इत्यादि श्रुति अनग्नता सूचनका ही ( अपूर्वम् ) प्राणविद्याका अङ्गरूपसे अपूर्वका विधान करती है, ( कार्याख्यानात् ) क्योंकि 'द्विजो नित्यमुपस्पर्शेत्' इत्यादि स्मृति विधिसे सम्पूर्ण अनुष्ठानाङ्गरूपसे शुद्धिके लिए विधि प्राप्त आचमनका प्राणविद्यामें भी अनग्नता विधानके लिए अनुवाद है ।

* छन्दोगा वाजसनेयिनश्च प्राणसंवादे श्वादिमर्यादं प्राणस्यान्नमाम्नाय तस्यैवापो वास आमनन्ति । अनन्तरं च छन्दोगा आमनन्ति—'तस्माद्वा एतदशिष्यन्तः पुरस्ताच्चोपरिष्टाच्चाद्भिः परिदधति' ( छा० ५।२।२ ) इति । वाजसनेयिनस्त्वामनन्ति—'तद्विद्वांसः श्रोत्रिया अशिष्यन्त आचामन्त्यशित्वा चाचामन्त्येतमेव तदनमनग्नं कुर्वन्तो मन्यन्ते' ( बृह० ६।१।१४ ) 'तस्मादेवंविदशिष्यन्नाचामेदशित्वा चाचामेदेतमेव तदनमनग्नं कुरुते' इति । तत्र त्वाचमनमनग्नताचिन्तनं च प्राणस्य प्रतीयते । तत्किमुभयमपि विधीयत उताचमनमेवोतानग्नताचिन्तनमेवेति विचार्यते । किं तावत्प्राप्तम्? उभयमपि विधीयत इति । कुतः?

---

सकती, कारण कि 'आहर पात्रम्' ( लाओ पात्र ) 'पात्रमाहर' ( पात्र लाओ ) इत्यादि वाक्योंमें अर्थका साम्य होनेपर भी वाक्योंकी विषमता देखनेमें आती है । इसलिए इसप्रकारके वाक्योंमें प्रतिपादन प्रकार ( शैली ) का भेद होनेपर भी प्रतिपाद्य अर्थका अभेद है, यह सिद्ध हुआ ॥ १७ ॥

छन्दोग और वाजसनेयी प्राणसंवादमें श्वान आदि पर्यन्त प्राणका अन्न कहकर उसीका जल वस्त्र है, ऐसा कहते हैं । और इसके अनन्तर छन्दोग 'तस्माद्वा०' ( इसीसे भोजन करनेवाले पुरुष भोजनके पूर्व और पश्चात् इसका जलसे परिधान-आच्छादन करते हैं ) ऐसा कहते हैं । वाजसनेयी तो 'तद्विद्वांसः श्रोत्रिया०' ( ऐसा जाननेवाले श्रोत्रिय भोजन करनेसे पूर्व आचमन करते हैं तथा भोजनकर आचमन करते हैं । इससे इसीको वे उस प्राणको अनग्न करना मानते हैं ) ऐसा कहते हैं । 'तस्मादेवंविद०' ( इसलिए ऐसा जाननेवाला भोजनके पूर्व आचमन करे तथा भोजनकर आचमन करे उसीको वह उस प्राणको अनग्न करता है ) इन शाखाओंमें आचमन और प्राणका अनग्नरूपसे चिन्तन प्रतीत होता है । उसपर विचार किया जाता है कि क्या उन दोनोंका विधान किया जाता है, अथवा आचमनका वा केवल अनग्नता-चिन्तनका ही ? तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—दोनोंका ही विधान किया जाता है, किससे ? इससे कि दोनोंका ही अवगम होता है । और अपूर्व होनेसे ये दोनों भी विधिके

### सत्यानन्दी-दीपिका

होकर 'तत्त्वमसि' वाक्यसे प्रतिपादित है, अतः इस तरह प्रकारके भेद होनेपर भी वाक्योंके अर्थका ऐक्य होनेसे विद्या भी एक ही है । इस अधिकरणके पूर्वपक्षमें तादात्म्यसे हिरण्यगर्भकी उपासना है, सिद्धान्तमें ब्रह्मभाव प्रतिपादित है ॥ १७ ॥

* 'मे किमन्नं किं वासः' ( मेरा क्या अन्न है और क्या वस्त्र है ) इसप्रकार प्राणने वाणी आदिसे पूछा, वाणी आदिने कहा—'यदिदं किञ्चा श्वभ्य आ कृमिभ्यस्तत्तेऽन्नमापो वसः' ( कृमिसे लेकर श्वान पर्यन्त जो यह प्रसिद्ध अन्न है वह तेरा अन्न है और जल तेरा वस्त्र है ) इसप्रकार श्वान

उभयस्याप्यवगम्यमानत्वात्। उभयमपि चैतदपूर्वत्वाद्विध्यर्हम्। अथवाऽऽचमनमेव विधीयते, विस्पष्टा हि तस्मिन्विधिविभक्तिस्तस्मादेवंविदशिष्यन्नाचामेदशित्वा चाचामेदिति। तस्यैव स्तुत्यर्थमनग्नतासंकीर्तनमिति। ॐ एवं प्राप्ते ब्रूमः—नाचमनस्य विधेयत्वमुपपद्यते, कार्याख्यानात्। प्राप्तमेव हीदं कार्यत्वेनाचमनं प्रायत्यार्थं स्मृतिप्रसिद्धमन्वाख्यायते। नन्वियं श्रुतिस्तस्याः स्मृतेर्मूलं स्यात्, नेत्युच्यते, विषयनानात्वात्। सामान्यविषया हि स्मृतिः पुरुषमात्रसंबद्धं प्रायत्यार्थमाचमनं प्रापयति। श्रुतिस्तु प्राणविद्याप्रकरणपठिता तद्विषयमेवाचमनं विदधती विदध्यात्। न च भिन्नविषययोः श्रुतिस्मृत्योर्मूलमूलिभावोऽवकल्पते। न चेयं श्रुतिः प्राणविद्यासंयोग्यपूर्वमाचमनं विधास्यतीति शक्यमाश्रयितुम्, पूर्वस्यैव पुरुषमात्रसंयोगिन आचमनस्येह प्रत्यभिज्ञायमानत्वात्। अत एव च नोभयविधानम्। उभयविधाने च वाक्यं भिद्येत। तस्मात्प्राप्तमेवाशिशिषतामशितवतां चोभयत आचमनमनूद्य 'एतमेव तदनमनग्नं कुर्वन्तो मन्यन्ते (बृह०६।१।१४) इति प्राणस्यानग्नताकरणसंकल्पोऽनेन वाक्येनाचमनीयास्वप्सु प्राणविद्यासंबन्धित्वेनापूर्व उपदिश्यते।

---

योग्य हैं, अथवा केवल आचमनका ही विधान किया जाता है, क्योंकि उसमें विधि बोधक विभक्ति स्पष्टरूपसे प्रतीत होती है—'तस्मादेवंविद्०' ( इसीसे ऐसा जाननेवाला पुरुष भोजनके पूर्व आचमन करे तथा भोजनकर आचमन करे ) और अनग्नताका संकीर्तन भी उसीकी स्तुतिके लिए है।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—आचमन विधेय नहीं हो सकता, क्योंकि कार्यरूपसे आख्यान है। कार्यरूपसे स्मृतिमें प्रसिद्ध जो यह आचमन शुद्धिके लिए प्राप्त है, उसका अन्वाख्यान-अनुवाद करता है। परन्तु यह श्रुति उस स्मृतिको मूल होगी ? नहीं, ऐसा कहते हैं—क्योंकि विषय नाना-भिन्न-भिन्न हैं। सामान्य विषयक स्मृति शुद्धिके लिए पुरुषमात्र संबन्धित आचमन प्राप्त कराती है, श्रुति तो प्राणविद्याके प्रकरणमें पठित है, इसलिए तद्विषयक आचमनका ही विधान करती हुई विधान करेगी। भिन्न विषयक श्रुति और स्मृतिमें मूल मूलिभाव नहीं हो सकता है। और यह श्रुति प्राण-विद्या संयोगी अपूर्व आचमनका विधान करेगी, ऐसा आश्रय नहीं किया जा सकता है। कारण कि पुरुष-मात्र संयोगी पूर्व आचमनका ही यहाँ प्रत्यभिज्ञान होता है, इससे दोनोंका विधान नहीं है। दोनोंका विधान होनेपर वाक्यभेद हो जायगा, इसलिए जो भोजन करना चाहते हैं और जिन्होंने भोजनकर लिया है, उन दोनोंको ही प्राप्त हुए आचमनका अनुवादकर 'एतमेव०' ( उसीको उस प्राणको अनग्न करते हुए मानते हैं ) इस वाक्यसे प्राणको अनग्न करनेका संकल्प आचमनीय जलमें प्राणविद्याके

## सत्यानन्दी-दीपिका

आदिसे उपलक्षित जो सब प्राणी अन्न खाते हैं वह अन्न तेरा अन्न है और जल वस्त्र है। इसप्रकार उपासकको ध्यान करना चाहिए। इस विषयमें दोनों शाखाओंकी किसी समान श्रुतिको कहकर दोनों शाखाओंकी उक्त विशेष श्रुतियां भी 'अनन्तर' इत्यादिसे उद्धृत की गई हैं। बृहदारण्यक श्रुतिमें आचमन और अनग्नरूपसे चिन्तन ये दोनों ही अपूर्व हैं। अतः 'तत्किम्' इत्यादिसे संशय कहते हैं। आचमन और अनग्नरूपसे चिन्तन यदि इन दोनोंका विधान मानें तो वाक्य भेद हो जायगा, इस अरुचिसे 'अथवा' आदिसे अन्य पक्षको कहते हैं। यह आचमन प्रशस्त है, क्योंकि इससे प्राणको अनग्न मानते हैं। पूर्वपक्षमें प्राणविद्याका अङ्गरूपसे अपूर्व आचमनका जो विधान है उसका अन्य शाखाओंमें उपसंहार करना चाहिए, सिद्धान्तमें आचमन विधेय न होनेसे उसका अङ्गरूपसे उपसंहार नहीं है।

ॐ प्रसिद्धानुवादेनाप्रसिद्धं विधेयम्' (प्रसिद्धका अनुवाद कर अप्रसिद्धका विधान होता है) इस न्यायसे 'एवम्' इत्यादिसे सिद्धान्त कहते हैं। किञ्च अन्य प्रमाणसे अप्राप्त ही विधेय होता है, आचमन तो स्मृति विहित है, अतः वह विधेय नहीं हो सकता है। अनग्नतावाद आचमनकी स्तुतिके लिए नहीं है.

न चायमनग्नतावाद आचमनस्तुत्यर्थ इति न्याय्यम्, आचमनस्याविधेयत्वात्, स्वयं चानग्नतासंकल्पस्य विधेयत्वप्रतीतेः। न चैवं सत्येकस्याचमनस्योभयार्थताभ्युपगता भवति-प्रायत्यार्थता परिधानार्थता चेति, क्रियान्तरत्वाभ्युपगमात्। क्रियान्तरमेव ह्याचमनं नाम प्रायत्यार्थं पुरुषस्याभ्युपगम्यते, तदीयासु त्वप्सु वासःसंकल्पनं नाम क्रियान्तरमेव परिधानार्थं प्राणस्याभ्युपगम्यत इत्यनवद्यम्। ® अपि च 'यदिदं किंचा श्वभ्य आ कृमिभ्य आ कीटपतंगेभ्यस्तत्तेऽन्नम्' ( बृह० ६।१।१४ ) इत्यत्र तावन्न सर्वान्नाभ्यवहारश्चोद्यत इति शक्यं वक्तुम्, अशब्दत्वादशक्यत्वाच्च, सर्वं तु प्राणस्यान्नमितीयमन्नदृष्टिश्चोद्यते, तत्साहचर्याच्चापो वास इत्यत्रापि नापामाचमनं चोद्यते, प्रसिद्धास्वेव त्वाचमनीयास्वप्सु परिधानदृष्टिश्चोद्यत इति युक्तम्। न ह्यर्धवैशसं संभवति। अपि चाचामन्तीति वर्तमानापदेशित्वान्नायं शब्दो विधिक्षमः। ननु मन्यन्त इत्यपि समानं वर्तमानापदेशित्वम्। सत्यमेव तत्, अवश्यविधेये त्वन्यतरस्मिन्वासः कार्याख्यानादपां वासःसंकल्पनमेवापूर्वं विधीयते, नाचमनम्, पूर्ववद्धि तत्—इत्युपपादितम्। यदप्युक्तम्—विस्पष्टा चाचमने विधिविभक्तिरिति,

---

सम्बन्धिरूपसे अपूर्व उपदेश किया जाता है। और यह अनग्नतावाद आचमनकी स्तुतिके लिए है, यह कथन उचित नहीं है, क्योंकि आचमन विधेय नहीं है, और अनग्नता संकल्प स्वयं विधेय प्रतीत होता है। परन्तु ऐसा होनेपर एक आचमनके एक शुद्धि प्रयोजन और दूसरा परिधान प्रयोजन इस प्रकार दो प्रयोजन स्वीकृत नहीं हैं, कारण कि अन्य क्रियाको स्वीकार किया गया है। आचमन अन्य क्रिया है, वह केवल पुरुषकी शुद्धिके लिए अभ्युपगत है और उसीके ( आचमन योग्य ) जलमें वस्त्र-संकल्प अन्य क्रिया है, वही प्राणके परिधानके लिए स्वीकार की जाती है, अतः दोष रहित है। और 'यदिदं किञ्च०' ( श्वान, कृमि और कीट पतङ्गोंसे लेकर यह जो कुछ भी है, वह सब तेरा अन्न है ) यहाँ सब अन्नके भक्षणका विधान किया जाता है, ऐसा भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वह श्रुति प्रतिपादित नहीं है और शक्य भी नहीं है। 'सब प्राणका अन्न है' यह केवल अन्नदृष्टिका विधान किया जाता है। अतः उसके साहचर्यसे 'जल वस्त्र है' यहाँ भी जलके आचमनका विधान नहीं किया जाता, किन्तु आचमनके योग्य प्रसिद्ध जलमें प्राणके परिधान दृष्टिका विधान किया जाता है, यह युक्त है, कारण कि अर्ध विनाशका सम्भव नहीं है। और भी 'आचामन्ति' ( आचमन करते हैं ) इस प्रकार वर्तमानका कथन होनेसे यह शब्द विधिके योग्य नहीं है। परन्तु 'मन्यन्ते' यहाँ भी तो समान वर्तमानापदेश है ? यद्यपि यह ठीक है, तथापि दोनोंमें से किसी एकके अवश्य विधेय होनेपर वस्त्रका कार्यरूपसे कथन होनेसे जलका वस्त्ररूपसे अपूर्व संकल्प ही विधान किया जाता है। आचमन विधेय नहीं है, क्योंकि वह पूर्ववत्—पहले ही स्मृतिसे प्राप्त है, ऐसा प्रतिपादन किया जा चुका है। और यह भी जो कहा गया है कि आचमनमें विधि विभक्ति ( प्रत्यय ) स्पष्ट है, वह भी आचमनसे पूर्व प्राप्त

## सत्यानन्दी–दीपिका

क्योंकि आचमन स्तुत्य नहीं है। अनग्नताका संकल्प स्वयं विधेय प्रतीत होता है, इसलिए विधेय किसीकी स्तुतिके लिए नहीं होता। आचमनके दो प्रयोजन भी नहीं है, कारण कि आचमन भिन्न क्रिया है और अनग्नतासंकल्प-वस्त्रसंकल्प भिन्न क्रिया है। इसलिए उन दोनोंका प्रयोजन भी भिन्न-भिन्न है।

® यदिदं' यहाँ ध्यान विधि और उत्तर वाक्यमें क्रिया विधि इस प्रकार अर्थ विनाश होगा। इसलिए 'आचमेत्' यह विधि नहीं है, किन्तु 'उपांशुयाजमन्तरा यजति' इसके द्वारा पूर्व ही विहित होनेके कारण 'विष्णुरुपांशु यष्टव्यः' ( विष्णु याग करना चाहिए ) इसके समान अनुवाद है, इसलिए 'एवंवित्०' यह वाक्य काण्व शाखामें पठित नहीं है, यही इसे विधिवाक्य न माननेमें लिङ्ग है, अतः आचमन विधेय नहीं है॥ १८॥

तदपि पूर्ववत्त्वेनैवाचमनस्य प्रत्युक्तम्। अत एवाचमनस्याविधित्सितत्वादेतमेव तदनमनग्नं कुर्वन्तो मन्यन्त इत्यत्रैव काण्वाः पर्यवस्यन्ति, नामनन्ति 'तस्मादेवंवित्' इत्यादि। तस्मान्माध्यंदिनानामपि पाठे आचमनानुवादेनैवंवित्त्वमेव प्रकृतप्राणवासोवित्त्वं विधीयत इति प्रतिपत्तव्यम्। योऽप्ययमभ्युपगमः कचिदाचमनं विधीयताम्, कचिद्वासोविज्ञानमिति, सोऽपि न साधुः, आपो वास इत्यादिकाया वाक्यप्रवृत्तेः सर्वत्रैकरूप्यात्, तस्माद्वासोविज्ञानमेवेह विधीयते, नाचमनमिति न्याय्यम् ॥ १८ ॥

( १० समानाधिकरणम्। सू० १९ )

**समान एवं चाभेदात् ॥ १९ ॥**

पदच्छेद—समाने, एवम्, च, अभेदात्।

सूत्रार्थ—जैसे भिन्न शाखाओंमें विद्या एक और गुणोंका उपसंहार है, ( एवम् ) वैसे ( समाने ) एकशाखामें भी हो सकता है, ( अभेदात् ) क्योंकि उपास्यका अभेद है।

* वाजसनेयिशाखायामग्निरहस्ये शाण्डिल्यनामाङ्किता विद्या विज्ञाता। तत्र च गुणाः श्रूयन्ते—'स आत्मानमुपासीत मनोमयं प्राणशरीरं भारूपम्' इत्येवमादयः। तस्यामेव शाखायां बृहदारण्यके पुनः पठ्यते 'मनोमयोऽयं पुरुषो भाः सत्यस्तस्मिन्नन्तर्हृदये यथा व्रीहिर्वा यवो वा स एष सर्वस्येशानः सर्वस्याधिपतिः सर्वमिदं प्रशास्ति यदिदं किंच' (बृह० ५।६।१) इति। तत्र संशयः—किमियमेका विद्याऽग्निरहस्यबृहदारण्यकयोर्गुणोपसंहारश्च, उत द्वे इमे विद्ये गुणानुपसंहारश्चेति। किं तावत्प्राप्तम्? विद्याभेदो गुणव्यवस्था चेति। कुतः? पौनरुक्त्यप्रसङ्गात्। भिन्नासु हि शाखास्वध्येतृवेदितृभेदात्पौनरुक्त्यपरिहारमालोच्य

---

होनेसे निराकृत है। अतएव ( अविधेय होनेसे ) आचमनकी विधि अभीष्ट न होनेके कारण 'एतमेव०' 'इसीको-प्राणको अनग्न करते हुए मानते हैं' यहाँ पर काण्व पर्यवसान करते हैं और 'तस्मादेवंवित्' इत्यादि नहीं मानते हैं। इससे माध्यन्दिन शाखावालोंके पाठमें भी आचमनके अनुवादसे 'एवंवित्त्वम्' ऐसा जाननेवालेको ही प्रकृत प्राणको वस्त्र जाननेवाला विधान किया जाता है, ऐसा समझना चाहिए। कहींपर आचमनका विधान किया जाता है और कहींपर वस्त्रविज्ञानका, यह जो स्वीकार है वह भी ठीक नहीं है, क्योंकि 'जल वस्त्र है' इत्यादि वाक्यकी प्रवृत्ति सर्वत्र एकरूप है। अतः यहाँ वस्त्रविज्ञानका ही अभिधान किया जाता है आचमनका नहीं, यह युक्त है ॥ १८ ॥

वाजसनेयी शाखाके अग्निरहस्यमें शाण्डिल्य नामक अङ्कित विद्या विज्ञात है, उसमें 'स आत्मानमुपासीत०' ( वह मनोमय, प्राणशरीर, प्रकाशरूप आत्माकी उपासना करे ) इत्यादि गुण सुने जाते हैं। और उसी शाखाके बृहदारण्यकमें पुनः 'मनोमयोऽयं पुरुषो०' ( प्रकाश ही जिसका सत्य-स्वरूप है, ऐसा यह पुरुष मनोमय है, वह उस अन्तर्हृदयमें जैसा धान अथवा यव होता है उतने ही परिमाणवाला है। वह यह सबका स्वामी और अधिपति है, तथा यह जो कुछ है सभीका प्रकर्षरूपसे शासन करता है ) इसप्रकार पढा जाता है। यहाँ संशय होता है—अग्निरहस्य और बृहदारण्यक इन दोनोंमें क्या यह एक विद्या और गुणोंका उपसंहार है अथवा वे दो विद्याएँ हैं और गुणोंका उपसंहार नहीं है? तब क्या प्राप्त होता है? पूर्वपक्षी—विद्याका भेद और गुणोंकी व्यवस्था है, ऐसा प्राप्त होता है। किससे? इससे कि पुनरुक्तिका प्रसङ्ग है। भिन्न शाखाओंमें अध्येता और वेदिताके भेदसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

* जैसे 'अग्निहोत्रं जुहोति' इस अग्निहोत्र वाक्यमें होमरूप कर्मको विधि है और 'दध्ना जुहोति' इस वाक्यमें दधि गुणकी विधि है, वैसे यहाँ भी विद्याका भेद नहीं होना चाहिए। इसका

विद्यैकत्वमध्यवसायैकत्रातिरिक्ता गुणा इतरत्रोपसंह्रियन्ते प्राणसंवादादिष्वित्युक्तम्। एकस्यां पुनः शाखायामध्येतृवेदितृभेदाभावादशक्यपरिहारे पौनरुक्त्ये न विप्रकृष्टदेशस्थैका विद्या भवितुमर्हति। न चात्रैकमाम्नानं विद्याविधानार्थमपरं गुणविधानार्थमिति विभागः संभवति, तदा ह्यतिरिक्ता एव गुणा इतरत्रेतरत्र चाम्नायेरन्न समानाः, समाना अपि तूभयत्राम्नायन्ते मनोमयत्वादयः। तस्मान्नान्योन्यं गुणोपसंहार इति। ॐ एवं प्राप्ते ब्रूमहे—यथा भिन्नासु शाखासु विद्यैकत्वं गुणोपसंहारश्च भवत्येवमेकस्यामपि शाखायां भवितुमर्हति, उपास्याभेदात्। तदेव हि ब्रह्म मनोमयत्वादिगुणकमुभयत्राप्युपास्यमभिन्नं प्रत्यभिजानीमः। उपास्यं च रूपं विद्यायाः। नच विद्यमाने रूपाभेदे विद्याभेदमध्यवसातुं शक्नुमः। नापि विद्याऽभेदे गुणव्यवस्थानम्। ननु पौनरुक्त्यप्रसङ्गाद्विद्याभेदोऽध्यवसितः, नेत्युच्यते, अर्थविभागोपपत्तेः। एकं ह्याम्नानं विद्याविधानार्थमपरं गुणविधानार्थमिति न किंचिन्नोपपद्यते। नन्वेवं सति यदपठितमग्निरहस्ये, तदेव बृहदारण्यके पठितव्यम्—'स एष सर्वस्येशानः' इत्यादि। यत्तु पठितमेव 'मनोमयः' इत्यादि, तन्न पठितव्यम्। नैष दोषः, तद्बलेनैव प्रदेशान्तरपठितविद्याप्रत्यभिज्ञानात्। समानगुणाम्नानेन हि विप्रकृष्टदेशां शाण्डिल्यविद्यां प्रत्यभिज्ञाप्य तस्यामीशानत्वाद्युपदिश्यते। अन्यथा हि कथं तस्यामयं गुणविधिरभिधीयते? अपि चाप्राप्तांशोपदेशेनार्थवति

---

पुनरुक्ति परिहारका पर्यालोचनकर विद्याकी एकताका निश्चय कर एक विद्यामें भिन्न गुणोंका अन्य विद्यामें उपसंहार होता है, प्राणसंवाद आदिमें ऐसा कहा गया है, और एक शाखामें अध्येता और वेदिताका भेद न होनेसे पुनरुक्तिका परिहार अशक्य होनेपर दूर स्थानमें स्थित एक विद्या नहीं हो सकती। और यहां एक श्रुति विद्या विधानके लिए और दूसरी श्रुति गुणविधानके लिए हो, ऐसा विभाग भी नहीं हो सकता, ऐसी अवस्थितिमें अतिरिक्त गुणोंकी ही भिन्न-भिन्न स्थलोंमें श्रुति होगी न कि समान गुणोंकी। परन्तु दोनों स्थलोंमें मनोमयत्व आदि समान गुणोंकी श्रुति है, इसलिए एक दूसरेके गुणोंका उपसंहार नहीं है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—जैसे भिन्न-भिन्न शाखाओंमें विद्याका अभेद और गुणोंका उपसंहार होता है, वैसे एक शाखामें भी होना चाहिए, क्योंकि उपास्यका अभेद है। मनोमयत्व आदि गुणोंसे युक्त वही एक ब्रह्म दोनों स्थलोंमें भी उपास्य है, ऐसी हम प्रत्यभिज्ञा करते हैं। और विद्याका रूप उपास्य है, रूपके अभेदके विद्यमान होनेपर विद्या-भेदके निश्चय करनेके लिए हम समर्थ नहीं हैं। विद्याके अभेद होनेपर गुणोंकी पृथक् व्यवस्था भी नहीं है। परन्तु पुनरुक्तिके प्रसंगसे विद्याका भेद निश्चित किया गया है? नहीं, ऐसा कहते हैं—क्योंकि अर्थका विभाग हो सकता है। एक श्रुति विद्या विधानके लिए और दूसरी श्रुति गुणविधानके लिए है, इसप्रकार कुछ भी अनुपपन्न नहीं होता। परन्तु ऐसा होनेपर अग्निरहस्यमें जो गुण अपठित हैं उन्हींको बृहदारण्यकमें 'स एष सर्वस्येशानः' (वह यह सबका स्वामी है) इत्यादि वे ही गुण पढने चाहिए, और जो 'मनोमयः' इत्यादि पठित हैं उनको नहीं पढना चाहिए। यह दोष नहीं है, क्योंकि उसके बलसे ही अन्य प्रदेशमें पठित विद्याका प्रत्यभिज्ञान होता है। समान गुणोंकी श्रुतिसे दूर स्थानमें स्थित शाण्डिल्यविद्याका प्रत्यभिज्ञान कराकर उसमें ईशानत्व-स्वामित्व आदिका उपदेश

सत्यानन्दी-दीपिका

समाधान 'न च' इत्यादिसे करते हैं। यह विद्याका अभेद और गुणोंका उपसंहार मानें तो समान गुणोंकी पुनरुक्ति व्यर्थ होगी, इसलिए अभ्याससे प्रयाज आदि भेदके समान विद्याका भेद है। पूर्वपक्षमें विद्याका भेद और गुणोंका अनुपसंहार है, सिद्धान्तमें विद्याका अभेद और गुणोंका उपसंहार है।

ॐ जहां बहुत गुणोंका श्रवण हो वह प्रधानविधि और अन्य स्थलमें उसका अनुवादकर गुणविधि होती है, अतः बृहदारण्यकमें प्रधानविधि और अग्निरहस्यमें गुणविधि है। यह न्याय-

वाक्ये संजाते प्राप्तांशपरामर्शस्य नित्यानुवादतयाऽप्युपपद्यमानत्वान्न तद्बलेन प्रत्यभिज्ञो-पेक्षितुं शक्यते। तस्मादत्र समानायामपि शाखायां विद्यैकत्वं गुणोपसंहारश्चेत्युपपन्नम्॥

( ११ संबन्धाधिकरणम्। सू० २०-२१ )

## संबन्धादेवमन्यत्रापि ॥ २० ॥

पदच्छेद—सम्बन्धात्, एवम्, अन्यत्र, अपि।

सूत्रार्थ—( सम्बन्धात् ) एक शाखामें विभागरूपसे अधीत शाण्डिल्यविद्यामें एक विद्यात्वसम्बन्धसे परस्पर गुणोपसंहार जैसे पूर्वमें कहा गया है, ( एवम् ) वैसे ( अन्यत्रापि ) अन्य स्थलमें-सत्यविद्यामें भी एक विद्यात्व सम्बन्धसे परस्पर गुणोपसंहार हो सकता है।

* बृहदारण्यके 'सत्यं ब्रह्म' ( बृह० ५।५।१ ) इत्युपक्रम्य 'तद्यत्तत्सत्यमसौ आदित्यो य एष एतस्मिन्मण्डले पुरुषो यश्चायं दक्षिणेऽक्षन्पुरुषः' ( बृह० ५।५।२ ) इति तस्यैव सत्यस्य ब्रह्मणोऽधिदैवतमध्यात्मं चायतनविशेषमुपदिश्य व्याहृतिशरीरत्वं च संपाद्य द्वे उपनिषदावुपदिश्येते। तस्योपनिषदहरित्यधिदैवतम्। तस्योपनिषदहमित्यध्यात्मम्। तत्र संशयः-किमविभागेनैवोभे अप्युपनिषदावुभयत्रानुसंधातव्ये, उत विभागेनैकाऽधिदैवतमेकाऽध्यात्ममिति। तत्र सूत्रेणैवोपक्रमते। यथा शाण्डिल्यविद्यायां विभागेनाप्यधीतायां

---

किया जाता है, नहीं तो उसमें यह गुण विधान कैसे कहा जायगा। किञ्च अप्राप्त अंशके उपदेशसे वाक्यके अर्थवान् होनेपर प्राप्त अंशका परामर्श नित्य अनुवादरूपसे भी उपपन्न होता है, अतः उसके बलसे प्रत्यभिज्ञाकी उपेक्षा नहीं की जा सकती है। इसलिए यहाँ एक शाखामें भी विद्याका एकत्व और गुणोंका उपसंहार है ऐसा उपपन्न होता है॥ १९॥

बृहदारण्यकमें 'सत्यं ब्रह्म' ( सत्य ब्रह्म है ) इसप्रकार उपक्रमकर 'तद्यत्तत्सत्यमसौ०' ( वह जो सत्य है, सो यह आदित्य है। जो इस आदित्य-मण्डलमें पुरुष है और जो भी यह दक्षिणनेत्रमें पुरुष है ) इसप्रकार उसी सत्य ब्रह्मके अधिदैवत और अध्यात्म स्थानविशेषका उपदेशकर व्याहृति शरीरत्वका संपादनकर दो उपनिषदोंका-रहस्यनामोंका उपदेश किया जाता है। 'अहः' उसका अधिदैवत उपनिषद्-रहस्य नाम है, 'अहम्' उसका अध्यात्म उपनिषद्-रहस्य नाम है। यहाँ संशय होता है कि क्या अविभागसे ही दोनों उपनिषदोंका दोनों स्थलोंमें अनुसंधान करना चाहिए अथवा विभागसे ही एक अधिदैवत और एक अध्यात्मका? उसपर सूत्रसे ही उपक्रम करते हैं—जैसे विभागसे अधीत होनेपर भी शाण्डिल्यविद्यामें गुणोंका उपसंहार कहा गया है, ऐसे इसप्रकारके विषयमें अन्य स्थलोंमें भी

### सत्यानन्दी-दीपिका

निर्णयका मत है, किन्तु रत्नप्रभामें अग्निरहस्यमें प्रधानविधि और बृहदारण्यकमें गुणविधि मानी गई है। इसप्रकार विभागके उपपन्न होनेपर विद्या एक है॥ १९॥

* यहाँ आदित्यपदसे आदित्यमण्डलका ग्रहण नहीं है, किन्तु उस मण्डलमें इन्द्रियात्मक जो पुरुष है, वही अध्यात्म नेत्र स्थानमें स्थित है, ऐसा उपदेशकर 'तस्य भूरिति शिरः' भुव इति बाहुः, स्वरिति प्रतिष्ठा' (बृह० ५।५।३) (उसका 'भू' यह शिर है, 'भुव' यह बाहु है और 'स्वः' यह पाद हैं ) इसप्रकार व्यहृतिरूप शरीर कहकर दो उपनिषदोंका-देवताके रहस्यनामोंका-श्रुतिसे उपदेश किया जाता है। उस आदित्य-मण्डलस्थ पुरुषका नाम 'अहः' है, क्योंकि वह प्रकाशक है। नेत्रस्थ पुरुषका नाम 'अहम्' है, क्योंकि वह प्रत्यक् है। इसप्रकार अधिदैवत और अध्यात्म ये दो नाम इस अधिकरणके विषय हैं। यहाँ जिसके ये दो नाम हैं, उस सत्यसंज्ञक ब्रह्मके एक होनेसे और उसके स्थानभेदका कथन होनेसे 'तत्र' इत्यादिसे संशय कहते हैं। जैसे पूर्व अधिकरणमें विद्याके एक

गुणोपसंहार उक्त एवमन्यत्राप्येवंजातीयके विषये भवितुमर्हति, एकविद्याभिसंबन्धात्। एका ह्रीयं सत्यविद्याऽधिदैवमध्यात्मं चाधीता, उपक्रमाभेदाद्व्यतिषक्तपाठाच्च। कथं तस्यामुदितो धर्मस्तस्यामेव न स्यात्? यो ह्याचार्ये कश्चिदनुगमनादिराचारश्चोदितः स ग्रामगतेऽरण्यगते च तुल्यवदेव भवति। तस्मादुभयोरप्युपनिषदोरुभयत्र प्राप्तिरिति ।२०।

एवं प्राप्ते प्रतिविधत्ते—

## न वा विशेषात् ॥ २१ ॥

पदच्छेद—न, वा, विशेषात्।

सूत्रार्थ—( न वा ) दोनों उपनिषदोंकी दोनों स्थलोंमें प्राप्ति नहीं है, ( विशेषात् ) क्योंकि विशेष है अर्थात् उपासनाका स्थानविशेषके साथ सम्बन्ध है।

* न वोभयोरुभयत्र प्राप्तिः। कस्मात्? विशेषात्। उपासनस्थानविशेषोपनिबन्धादित्यर्थः। कथं स्थानविशेषोपनिबन्ध इति? उच्यते–'य एष एतस्मिन्मण्डले पुरुषः' (बृह० ५।५।३) इति ह्याधिदैविकं पुरुषं प्रकृत्य तस्योपनिषदहरिति श्रावयति। 'योऽयं दक्षिणेऽक्षन्पुरुषः' (बृह० ५।५।४) इति ह्याध्यात्मिकं पुरुषं प्रकृत्य तस्योपनिषदहमिति। तस्येति चैतत्संनिहितावलम्बनं सर्वनाम, तस्मादायतनविशेषव्यपाश्रयेणैवैते उपनिषदावुप-

---

होना चाहिए, क्योंकि एक विद्याका सम्बन्ध है। उपक्रमका अभेद होनेसे और परस्पर सम्बद्ध पाठ होनेसे अधिदैवत और अध्यात्मरूपसे अधीत यह सत्यविद्या एक ही है। उस एक विद्यामें कथित धर्म उसीमें क्यों न हों? क्योंकि जो आचार्यके विषयमें कोई अनुगन आदि आचार विहित है, वह ग्रामगत आचार्यमें अथवा अरण्यगत आचार्यमें एक-सा ही होता है। इसलिए दोनों उपनिषदोंकी भी दोनों स्थलोंमें प्राप्ति है ॥ २० ॥

ऐसा प्राप्त होनेपर समाधान करते हैं—

अथवा दोनोंकी दोनों स्थलोंमें प्राप्ति नहीं है, किससे? विशेषसे—उपासनाका स्थान-विशेषके साथ सम्बन्ध होनेसे। स्थानविशेषके साथ उपनिबन्ध ( सम्बन्ध ) किस प्रकार है? इस पर कहते हैं—'य एष एतस्मिन्०' (जो यह इस मण्डलमें पुरुष है) इस प्रकार आधिदैविक पुरुषको प्रस्तुतकर 'तस्योपनिषदहः' उसका उपनिषद्-रहस्य नाम 'अहः' है, ऐसा श्रुति श्रवण कराती है, और 'योऽयं०' ( जो यह दक्षिण अक्षिमें पुरुष है ) इस प्रकार आध्यात्म पुरुषका उपक्रमकर 'उसका उपनिषद्-रहस्य नाम 'अहम्' है, ऐसा श्रवण कराती है। 'तस्य' यह शब्द संनिहितका आलम्बन करनेवाला सर्वनाम है, इसलिए स्थानविशेषके अवलम्बनसे ये दोनों उपनिषद्-रहस्य उपदेश किये जाते हैं। अतः दोनोंकी

### सत्यानन्दी-दीपिका

होनेसे परस्पर गुणोंका उपसंहार है, वैसे भिन्न स्थलस्थ एक विद्यामें भी गुणोंका उपसंहार हो सकता है। 'सत्यं ब्रह्म' इसप्रकार उपक्रमका अभेद है, और 'तावेतौ अक्ष्यादित्यपुरुषौ अन्योन्यस्मिन् प्रतिष्ठितौ०' (बृह० ५।५।१) ( वे ये दोनों–अक्षि पुरुष और आदित्य पुरुष एक दूसरेमें प्रतिष्ठित हैं ) सूर्यके किरणोंकी चक्षुमें और चक्षुकी आदित्यमें प्रतिष्ठा है। इस रीतिसे उपक्रमके अभेद और परस्पर सम्बन्धित पाठसे विद्या एक है, अतः दोनों उपनिषदोंकी दोनों स्थलोंमें प्राप्ति है। पूर्वपक्षमें प्रत्येक स्थानमें दोनों नामोंका अनुष्ठान है, सिद्धान्तमें जिस-जिस स्थानमें जो-जो नाम है उस-उसका अनुष्ठान है ॥ २० ॥

* ये दोनों नाम भिन्न-भिन्न उपासना स्थानके साथ सम्बन्ध रखते हैं। अतः 'तस्योपनिषदहः' और 'तस्योपनिषदहम्' उस आदित्य पुरुषका नाम 'अहः' और अक्षिस्थ पुरुषका नाम 'अहम्' है।

दिश्येते। कुत उभयोरुभयत्र प्राप्तिः ? नन्वेक एवायमधिदैवतमध्यात्मं च पुरुषः, एकस्यैव सत्यस्य ब्रह्मण आयतनद्वयप्रतिपादनात्। सत्यमेवमेतत्, एकस्यापि त्ववस्थाविशेषोपादानेनैवोपनिषद्विशेषोपदेशात्तदवस्थस्यैव सा भवितुमर्हति। अस्ति चायं दृष्टान्तः—सत्यप्याचार्यस्वरूपानपाये, यदाचार्यस्यासीनस्यानुवर्तनमुक्तं न तत्तिष्ठतो भवति। यच्च तिष्ठत उक्तं न तदासीनस्येति। ग्रामारण्ययोस्त्वाचार्यस्वरूपानपायात्तत्स्वरूपानुबद्धस्य च धर्मस्य ग्रामारण्यकृतविशेषाभावादुभयत्र तुल्यवद्भाव इत्यदृष्टान्तः सः। तस्माद्व्यवस्थाऽनयोरुपनिषदोः ॥ २१ ॥

## दर्शयति च ॥ २२ ॥

पदच्छेद—दर्शयति, च।

सूत्रार्थ—और 'तस्यैतस्य तदेव रूपम्' इत्यादि श्रुति ऐसा ही दिखलाती है।

* अपि चैवंजातीयकानां धर्माणां व्यवस्थेति लिङ्गदर्शनं भवति—'तस्यैतस्य तदेव रूपं यदमुष्य रूपं यावमुष्य गेष्णौ तौ गेष्णौ यन्नाम तन्नाम' ( छा० १।७।५ ) इति। कथमस्य लिङ्गत्वमिति ? तदुच्यते—अक्ष्यादित्यस्थानभेदभिन्नान्धर्मानन्योन्यस्मिन्ननुपसंहार्यान्पश्यन्निहातिदेशेनादित्यपुरुषगतान्रूपादीनक्षिपुरुषे उपसंहरति—'तस्यैतस्य तदेव रूपम्' ( छा० १।७।५ ) इत्यादिना। तस्माद्व्यवस्थिते एवैते उपनिषदाविति निर्णयः ॥ २२ ॥

---

दोनों स्थलोंमें कैसे प्राप्ति हो सकती है ? परन्तु अधिदैवत और अध्यात्मरूपसे यह एक ही पुरुष है, क्योंकि एक ही सत्य ब्रह्मका दो स्थानोंमें प्रतिपादन है। हाँ, यह ठीक है, परन्तु एक ब्रह्मके भी अवस्थाविशेषके ग्रहणसे उपनिषद्-विशेषका उपदेश होनेसे उस अवस्थामें आए हुएका ही वह उपनिषद् हो सकता है। और यह दृष्टान्त भी है—आचार्यके स्वरूपका अपाय-विनाश न होनेपर भी बैठे हुए आचार्यका जो अनुवर्तन कहा गया है वह खड़े हुएका नहीं होता, और जो खड़े हुएका कहा गया है वह बैठे हुएका नहीं होता। परन्तु ग्राम और अरण्यमें तो आचार्यके स्वरूपका अपाय न होनेसे और स्वरूपके साथ अनुबद्ध—सम्बन्धित धर्ममें ग्राम और अरण्यकृत विशेष न होनेसे दोनों स्थलोंमें एक-सा भाव है, इसलिए वह दृष्टान्त नहीं है, अतः इन दोनों उपनिषदोंकी व्यवस्था है ॥ २१ ॥

और इसप्रकारके धर्मोंकी व्यवस्था है—उनका परस्पर उपसंहार नहीं है, इस विषयमें 'तस्यैतस्य०' ( उस इस चक्षुस्थ पुरुषका वही रूप है जो इस आदित्यान्तर्गत पुरुषका रूप है। जो उस पुरुषके पर्व ( गिट्टे ) हैं वही इसके पर्व हैं, जो उसका नाम है वही इसका नाम है ) यह लिङ्गदर्शन है। यह लिङ्गदर्शन कैसे है ? उसे कहते हैं—अक्षि और आदित्य इस स्थानभेदसे भिन्न परस्परमें उपसंहारके अयोग्य इन धर्मोंको देखकर श्रुति आदित्य-पुरुष गत रूप आदिका यहाँ अतिदेशसे अक्षि पुरुषमें 'तस्यैतस्य तदेव रूपम्' इत्यादिसे उपसंहार करती है। इसलिए ये दोनों उपनिषद्-रहस्य व्यवस्थित हैं, ऐसा निर्णय है ॥ २२ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

इन दोनों वाक्योंमें सर्वनाम 'तत्' पद निकटवर्तीका ही आलम्बन करता है, इसलिए प्रथम 'तत्' शब्द आदित्यस्थ पुरुषका और द्वितीय 'तत्' पद अक्षिस्थ पुरुषका परामर्श करता है, क्योंकि स्थानभेदसे विशेष्यका भी भेद माना जाता है। विशेष्यके एक होनेपर भी विशेषण युक्त होनेसे विशिष्टमें भेद माना गया है, इसलिए इन दोनों उपनिषदोंकी—'अहः' और 'अहम्' नामोंकी भिन्न-भिन्न व्यवस्था है अर्थात् सत्यविद्या एक होनेपर भी अधिदैवत और अध्यात्मभेदसे भिन्न है ॥ २१ ॥

* 'अहः' और 'अहम्' इन नामोंकी व्यवस्थामें अतिदेश ही लिङ्ग है, यह 'दर्शयति च' इससे दिखलाते हैं। विद्याके अभिन्न होनेसे ही यदि धर्मोंका उपसंहार हो तो 'तस्यैतस्य' यह अतिदेश व्यर्थ होगा, इसलिए एक विद्यामें भी स्थानभेदसे कथित गुणोंका उपसंहार नहीं हो सकता ॥ २२ ॥

( १२ संभृत्यधिकरणम् । सू० २३ )

## संभृतिद्युव्याप्त्यपि चातः ॥ २३ ॥

पदच्छेद—संभृतिद्युव्याप्ति, अपि, च, अतः ।

सूत्रार्थ—(संभृतिद्युव्याप्ति) संभृति, द्युव्याप्ति आदि विभूतियोंका भी शाण्डिल्यविद्या आदिमें उपसंहार नहीं करना चाहिए, ( अतश्च ) क्योंकि आयतन विशेषका योग है ।

* 'ब्रह्मज्येष्ठा वीर्या संभृतानि ब्रह्माग्रे ज्येष्ठं दिवमाततान' इत्येवं राणायनीयानां खिलेषु वीर्यसंभृतिद्युनिवेशप्रभृतयो ब्रह्मणो विभूतयः पठ्यन्ते । तेषामेव चोपनिषदि शाण्डिल्यविद्याप्रभृतयो ब्रह्मविद्याः पठ्यन्ते । तासु ब्रह्मविद्यासु ता ब्रह्मविभूतय उपसंह्रियेरन्न वेति विचारणायां ब्रह्मसंबन्धादुपसंहारप्राप्तावेवं पठति । संभृतिद्युव्याप्तिप्रभृतयो विभूतयः शाण्डिल्यविद्याप्रभृतिषु नोपसंहर्तव्याः, अत एव चायतनविशेषयोगात् । तथा हि शाण्डिल्यविद्यायां हृदयायतनत्वं ब्रह्मण उक्तम्—'एष म आत्माऽन्तर्हृदये' ( छा० ३।१४।३ ) इति । तद्वदेव दहरविद्यायामपि 'दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' ( छा० ८।१।१ ) इति । उपकोसलविद्यायां त्वक्ष्यायतनत्वम् 'य एषोऽक्षिणि पुरुषो दृश्यते' ( छा० ४।१५।१ ) इति । एवं तत्र तत्र तत्तदाध्यात्मिकमायतनमेतासु विद्यासु प्रतीयते । आधिदैविक्यस्त्वेता विभूतयः संभृतिद्युव्याप्तिप्रभृतयः, तासां कुत एतासु प्राप्तिः ? नन्वेतास्वप्याधिदैविक्यो विभूतयः श्रूयन्ते—'ज्यायान्दिवो ज्यायानेभ्यो लोकेभ्यः ( छा० ३।१४।३ ) 'एष उ एव भामनीरेष हि सर्वेषु लोकेषु भाति' ( छा० ४।१५।४ ) 'यावान्वा अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाश उभे अस्मिन्द्यावापृथिवी अन्तरेव समाहिते' ( छा० ८।१।३ ) इत्येवमाद्याः । सन्ति चान्या आयतन-

---

'ब्रह्मज्येष्ठा०' ( ब्रह्म ही जिनका कारण है, ऐसे पराक्रम विशेष ( आकाशको उत्पन्न करना ) निर्विघ्न समृद्ध हुए वह ज्येष्ठ ब्रह्म देवताओंकी उत्पत्तिके पूर्व स्वर्गमें व्याप्त हुआ ) इस प्रकार राणायनीय शाखावालोंके खिलकाण्डोंमें वीर्य समृद्धि, स्वर्गव्याप्ति आदि ब्रह्मकी विभूतियाँ कही जाती हैं। और उन्हींके उपनिषद्में शाण्डिल्यविद्या आदि ब्रह्मविद्याएँ पढी जाती हैं । उन ब्रह्मविद्याओंमें उन ब्रह्मविभूतियोंका उपसंहार होना चाहिए अथवा नहीं ? ऐसा विचार उपस्थित होनेपर ब्रह्मके सम्बन्धसे उपसंहार प्राप्त होनेपर ऐसा कहते हैं—संभृति, द्युव्याप्ति आदि विभूतियोंका शाण्डिल्यविद्या आदिमें उपसंहार नहीं होना चाहिए, अतएव च आयतनविशेषके सम्बन्धसे । जैसे कि शाण्डिल्यविद्यामें 'एष म आत्मान्तर्हृदये' ( यह मेरा आत्मा हृदयके भीतर है ) इस प्रकार ब्रह्मका हृदय आयतन कहा गया है । उसी प्रकार दहरविद्यामें भी 'दहरं पुण्डरीकं०' (इस ब्रह्मपुरके भीतर जो यह सूक्ष्म कमलाकार स्थान है, इसमें जो सूक्ष्म आकाश है) इस प्रकार ब्रह्मका हृदय स्थान कहा गया है । उपकोसलविद्यामें तो 'य एषो०' ( जो यह अक्षिमें पुरुष दिखाई देता है ) इस तरह ब्रह्मका नेत्र स्थान कहा गया है । इस प्रकार तत्-तत् स्थलमें तत्-तत् आध्यात्मिक आयतन इन विद्याओंमें प्रतीत होता है । परन्तु संभृति, द्युव्याप्ति आदि ये विभूतियाँ आधिदैविकी हैं, उन विभूतियोंकी इन विद्याओंमें प्राप्ति किस प्रकार हो सकती है । इन विद्याओंमें भी आधिदैविकी विभूतियोंकी 'ज्यायान्दिवो०' ( आत्मा द्युलोकसे बड़ा, इन लोकोंसे बड़ा है ) 'एष उ एव०' ( यही आत्मा भामनी है, क्योंकि सम्पूर्ण लोकोंमें आदित्य, चन्द्र और अग्नि आदिके रूपमें यही दीप्त होता है ) 'यावान्वा०' ( जितना यह भौतिक आकाश है उतना

### सत्यानन्दी-दीपिका

* ब्रह्मकी वीर्य समृद्धि-स्वर्ग व्याप्ति आदि विभूतियाँ कही गई हैं, उनका ब्रह्मके साथ सम्बन्ध होनेसे सब ब्रह्मविद्याओंमें उपसंहार पूर्वपक्ष है । सिद्धान्तमें इनका उपसंहार नहीं है ॥ २३ ॥

विशेषहीना अपीह ब्रह्मविद्याः षोडशकलाद्याः। सत्यम्, एवमेतत्, तथाप्यत्र विद्यते विशेषः संभृत्याद्यनुपसंहारहेतुः। समानगुणाम्नानेन हि प्रत्युपस्थापितासु विप्रकृष्टदेशास्वपि विद्यासु विप्रकृष्टदेशा गुणा उपसंह्रियेरन्निति युक्तम्, संभृत्यादयस्तु शाण्डिल्यादिवाक्यगोचराश्च मनोमयत्वादयो गुणाः परस्परव्यावृत्तस्वरूपत्वान्न प्रदेशान्तरवर्तिविद्याप्रत्युपस्थापनक्षमाः। नच ब्रह्मसंबन्धमात्रेण प्रदेशान्तरवर्तिविद्याप्रत्युपस्थापनमित्युच्यते, विद्याभेदेऽपि तदुपपत्तेः। एकमपि हि ब्रह्म विभूतिभेदैरनेकधोपास्यत इति स्थितिः, परोवरीयस्त्वादिवद्भेददर्शनात्। तस्माद्वीर्यसंभृत्यादीनां शाण्डिल्यविद्यादिष्वनुपसंहार इति ॥ २३ ॥

( १३ पुरुषाद्यधिकरणम् । सू० २४ )

## पुरुषविद्यायामिव चेतरेषामनाम्नानात् ॥ २४ ॥

पदच्छेद—पुरुषविद्यायाम्, इव, च, इतरेषाम्, अनाम्नानात् ।

सूत्रार्थ—( पुरुषविद्यायामिव ) ताण्डी आदिमें पुरुष विद्यामें जिस प्रकार पुरुषकी यज्ञरूपसे कल्पनाकी जाती है, उसी प्रकार ( इतरेषाम् ) तैत्तिरीयोंकी पुरुषविद्यामें ( अनाम्नानात् ) पठित न होनेसे ताण्डी आदि गत पुरुष यज्ञधर्म तैत्तिरीयकमें उपसंहार नहीं करने चाहिए ।

* अस्ति ताण्डिनां पैङ्गिनां च रहस्यब्राह्मणे पुरुषविद्या। तत्र पुरुषो यज्ञः कल्पितः। तदीयमायुस्त्रेधा विभज्य सवनत्रयं कल्पितम्। अशिशिषादीनि च दीक्षादिभावेन कल्पितानि। अन्ये च धर्मास्तत्र समधिगता आशीर्मन्त्रप्रयोगादयः। तैत्ति-

---

ही हृदयान्तर्गत आकाश है, द्युलोक और पृथिवी ये दोनों लोक सम्यक् प्रकारसे इसके भीतर ही स्थित हैं ) इत्यादि श्रुतियाँ हैं और इस प्रकरणमें स्थानविशेष रहित भी अन्य षोडशकला आदि ब्रह्मविद्याएँ हैं। यह सत्य ही है, तो भी यहाँ विशेष है वह संभृति आदिके अनुपसंहारका हेतु है, क्योंकि समान गुणोंकी श्रुतिसे उपस्थापित दूर स्थानोंमें स्थित विद्याओंमें भी दूर स्थानस्थ गुणोंका उपसंहार होना चाहिए, यह युक्त है। परन्तु संभृति आदि गुण और शाण्डिल्य आदि वाक्य विषयक मनोमयत्व आदि गुण परस्पर व्यावृत्त ( भिन्न ) स्वरूपवाले होनेसे अन्य प्रदेशमें स्थित विद्याके उपस्थापन करनेमें समर्थ नहीं हैं। उसीप्रकार केवल ब्रह्म सम्बन्धसे अन्य प्रदेशवर्ती विद्याका उपस्थापन होता है, ऐसा नहीं कहा जाता है, कारण कि विद्याके भेद होनेपर भी ब्रह्मका सम्बन्ध उपपन्न होता है। एक ब्रह्मकी भी भिन्न-भिन्न विभूतियोंद्वारा अनेकप्रकारसे उपासनाकी जाती है, ऐसी स्थिति है, क्योंकि परोवरीयस्त्व आदिके समान भेद देखनेमें आता है। इसलिए वीर्य संभृति आदि गुणोंका शाण्डिल्यविद्या आदिमें उपसंहार नहीं है ।२३।

ताण्डी और पैङ्गीके रहस्यब्राह्मणमें पुरुषविद्या है, वहाँ पुरुष यज्ञरूपसे कल्पित है, उसकी आयुका तीन प्रकारसे विभागकर तीन सवन कल्पित किये गये हैं, भोजनकी इच्छा आदि दीक्षा आदि भावसे कल्पित किये गये हैं। आशीर्वाद प्रयोग, मन्त्र प्रयोग आदि अन्य धर्म वहाँपर समधिगत हैं। तैत्तिरीयक भी 'तस्यैवं विदुषो०' (उस ऐसा जाननेवालेके यज्ञका आत्मा यजमान है और श्रद्धा पत्नी है) इस अनुवाकसे किसी पुरुषयज्ञकी कल्पना करते हैं। यहाँ संशय होता है कि क्या जो पुरुषके धर्म अन्योन्य

### सत्यानन्दी-दीपिका

* छान्दोग्यगत विद्याको कहते हैं—'पुरुषो वा यज्ञस्तस्य' (छा० ३।१६।१) 'पुरुष ही यज्ञ है उसके जो चौबीस वर्ष हैं वह प्रातः सवन है' 'उसके जो चौवालीस वर्ष हैं वह माध्यन्दिन सवन है' 'उसके जो अवशिष्ट अड़तालीस वर्ष हैं वह तृतीय सवन है' ( छा० ३।१६।३ ) सोमयागमें सोमरस निकालनेके समयको सवन कहा जाता है। इस प्रसिद्ध यज्ञके सादृश्यके लिए इन तीन सवनोंकी कल्पना की गई है। 'स यदशिशिषति०' ( वह जो खानेकी अभिलाषा करता है, जो पीना चाहता है जो रमण

रीयका अपि कंचित्पुरुषयज्ञं कल्पयन्ति—'तस्यैवं विदुषो यज्ञस्यात्मा यजमानः श्रद्धा पत्नी' (नारा० ८०) इत्येतेनानुवाकेन। तत्र संशयः–किं य इतरत्रोक्ताः पुरुषयज्ञस्य धर्मास्ते तैत्तिरीयकेषूपसंहर्तव्याः, किं वा नोपसंहर्तव्या इति ? पुरुषयज्ञत्वाविशेषादुपसंहारप्राप्तावाचक्ष्महे–नोपसंहर्तव्या इति। कस्मात् ? तद्रूपप्रत्यभिज्ञानाभावात्। तदाहाचार्यः–पुरुषविद्यायामिवेति। यथैकेषां शाखिनां ताण्डिनां पैङ्गिनां च पुरुषविद्यायामाम्नानं नैवमितरेषां तैत्तिरीयाणामाम्नानमस्ति। तेषां हीतरविलक्षणमेव यज्ञसंपादनं दृश्यते पत्नीयजमानवेदिवेदबर्हिर्यूपाज्यपशृत्विगाद्यनुक्रमणात्। यदपि सवनसंपादनं तदपीतरविलक्षणमेव—'यत्प्रातर्मध्यंदिनँ सायं च तानि' ( नारा० ८० ) इति। ❀ यदपि किंचिन्मरणावभृथत्वादिसाम्यं

---

शाखामें उक्त हैं वे तैत्तिरीयकोंमें उपसंहार नहीं होने चाहिए अथवा क्या उपसंहार होने चाहिए ? पुरुष यज्ञत्वके अविशेष होनेसे उपसंहार प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—उपसंहार नहीं होना चाहिए, किससे ? उसके रूपका प्रत्यभिज्ञान न होनेसे। उसे आचार्य कहते हैं—'पुरुषविद्यायामिव' जैसे एक शाखावालोंकी ताण्डी और पैङ्गियोंकी पुरुषविद्यामें श्रुति है, वैसे अन्य-तैत्तिरीयकोंकी श्रुति नहीं है। उनका यज्ञ संपादन अन्यसे विलक्षण देखनेमें आता है, क्योंकि उसमें पत्नी, यजमान, वेद, वेदी, बर्हि, यूप, आज्य, पशु, ऋत्विक् आदिका अनुक्रम है। और जो भी सवन संपादन है वह भी 'यत्प्रातर्मध्यंदिनं सायं च तानि' (जो प्रातः, मध्यदिन और सायंकाल हैं वे सवन हैं) इसप्रकार छान्दोग्यगत सवन संपादनसे विलक्षण

## सत्यानन्दी-दीपिका

( प्रसन्न ) नहीं होता वही इसकी दीक्षा है और पुनः वह जो खाता है जो पीता है जो रति करता है वह उपसदोंकी सदृश्यताको प्राप्त होता है [दीक्षणीयेष्टि, प्रयणीयेष्टि, उपसदिष्टि, उदयनीयेष्टि और अवभृथेष्टि इस प्रकार पाँच उपसदिष्टियाँ होती हैं] तथा जो हँसता है, भक्षण करता है जो मैथुन करता है वे स्तुत शास्त्रकी समानताको प्राप्त होते हैं, तथा जो तप, दान आदि हैं वह इसकी दक्षिणा है, मरण ही अवभृथ स्नान है। ( छा० ३।१ ।३,४,५ ) वसु आदि अथवा ये मेरे प्राण प्रातः सवन और माध्यन्दिन सवन हैं। इस प्रकार ये तीन सवन आयुपर्यन्त चलते रहते हैं। यह आशीष-फल-कामना है 'अक्षितमस्यच्युतमसि प्राणसँशितमसि' ( छा० ३।१७।४ ) ( तू अक्षय है, तू अच्युत-अविनाशी है और अतिसूक्ष्म प्राण है ) इस प्रकार एक सौ चालीस वर्ष जीवन फल है, ऐसा दिखलाया गया है। संशयके लिए अन्य शाखामें पुरुषविद्याको 'तैत्तिरीयक' इत्यादिसे कहते हैं—यहाँ पर 'विदुषो यज्ञस्य' इन षष्ठी विभक्त्यन्त दो पदोंका सामानाधिकरण्य है अथवा वैयधिकरण्य ? इसका निश्चय न होनेसे संशय होता है। पूर्वपक्षमें गुणोंका उपसंहार और सिद्धान्तमें गुणोंका अनुपसंहार है। 'तस्यैवं विदुषो यज्ञस्य' ( उस ऐसा जाननेवालेके यज्ञका आत्मा यजमान है, श्रद्धा पत्नी, शरीर समिधा, उरःस्थल वेदी, रोम बर्हि-कुशा, वेद-कुशमुष्टि शिखा, हृदय यूप, काम आज्य, मन्यु-क्रोध-पशु, तप अग्नि, शमन करनेवाला दम दक्षिणा, वाणी होता, प्राण उद्गाता, नेत्र अध्वर्यु और मन ब्रह्मा है ) इसप्रकार अनेक धर्मोंकी विषमता होनेसे एकरूपकी प्रत्यभिज्ञा नहीं होती। छान्दोग्यमें तीन प्रकारसे विभक्त किये गये आयुमें सवनत्वकी कल्पना की गई है और तैत्तिरीयकमें प्रातःकाल आदिमें सवनत्वकी कल्पना की गई है, इसप्रकार दोनोंमें वैलक्षण्य है, अतः गुणोंका उपसंहार नहीं होना चाहिए।

❀ 'यन्मरणं तदवभृथः, यद्रमते तदुपसदः' ( तै० ६।५।२।१ ) ऐसा तैत्तिरीयकमें अल्प सादृश्य अधिक वैषम्यको अपने अनुकूल नहीं कर सकता। जैसे हाथी और ऊँटमें चार पादका अल्प साम्य दोनोंके हाथी अथवा ऊँट होनेमें समर्थ नहीं है। छान्दोग्यमें पुरुष और यज्ञका ऐक्य है और तैत्तिरीयकमें भेद है, इस दूसरे वैरूप्यको 'न च' इत्यादिसे कहते हैं ॥ २४ ॥

तदप्यल्पीयस्त्वाद्भूयसा वैलक्षण्येनाभिभूयमानं न प्रत्यभिज्ञापनक्षमम्। नच तैत्तिरीयके पुरुषस्य यज्ञत्वं श्रूयते, विदुषो यज्ञस्येति हि न चैते समानाधिकरणे षष्ठ्यौ–विद्वानेव यो यज्ञस्तस्येति। नहि पुरुषस्य मुख्यं यज्ञत्वमस्ति। व्यधिकरणे त्वेते षष्ठ्यौ–विदुषो यो यज्ञस्तस्येति। भवति हि पुरुषस्य मुख्यो यज्ञसंबन्धः। सत्यां च गतौ मुख्य एवार्थ आश्रयितव्यो न भाक्तः। 'आत्मा यजमानः' इति च यजमानत्वं पुरुषस्य निर्ब्रुवन्वैयधिकरण्येनैवास्य यज्ञसंबन्धं दर्शयति। अपि च तस्यैवंविदुष इति सिद्धवदनुवादश्रुतौ सत्यां पुरुषस्य यज्ञभावमात्मादीनां च यजमानादिभावं प्रतिपित्समानस्य वाक्यभेदः स्यात्। अपि च ससंन्यासामात्मविद्यां पुरुस्तादुपदिश्यानन्तरं तस्यैवंविदुष इत्याद्यनुक्रमणं पश्यन्तः पूर्वशेष एवैष आम्नायो न स्वतन्त्र इति प्रतीमः। तथा चैकमेव फलमुभयोरप्यनुवाकयोरुपलभामहे— 'ब्रह्मणो महिमानमाप्नोति' (नारा० ८०) इति। इतरेषां त्वनन्यशेषः पुरुषविद्याम्नायः, आयुरभिवृद्धिफलो ह्यसौ, 'सह षोडशं वर्षशतं जीवति य एवं वेद' (छा० ३।१६।७) इति समभिव्याहारात्। तस्माच्छाखान्तराधीतानां पुरुषविद्याधर्माणामाशीर्मन्त्रादीनामप्राप्तिस्तैत्तिरीयके ॥ २४ ॥

( १४ वेधाद्याधिकरणम्। सू० २५ )

## वेधाद्यर्थभेदात् ॥ २५ ॥

सूत्रार्थ—इन मन्त्रों और कर्मोंका विद्यामें उपसंहार नहीं होना चाहिए, क्योंकि वेध आदि अर्थका भेद है।

अस्त्याथर्वणिकानामुपनिषदारम्भे मन्त्रसमाम्नायः–'सर्वं प्रविध्य हृदयं प्रविध्य धमनीः प्रवृज्य शिरोऽभिप्रवृज्य त्रिधा विपृक्तः' इत्यादिः। ताण्डिनाम्–'देव सवितः प्रसुव यज्ञम्' इत्यादिः।

---

ही है, और उन दोनों विद्याओंमें जो कुछ थोड़ा-सा भी मरणावभृथत्व आदि साम्य है, वह भी बहुत अल्प होनेसे अधिक वैलक्षण्यसे अभिभूत हुआ प्रत्यभिज्ञान करानेमें असमर्थ है, तैत्तिरीयकगत पुरुषमें यज्ञत्व श्रुति नहीं है। और 'विदुषो यज्ञस्य' ये दोनों सामानाधिकरण्य षष्ठी नहीं हैं, विद्वान् ही जो यज्ञ है उसका, इसप्रकार, क्योंकि पुरुष मुख्य यज्ञ नहीं है, किन्तु विद्वान् जो यज्ञ उसका, इसप्रकार ये दोनों षष्ठी व्यधिकरणमें हैं। कारण कि पुरुषमें मुख्य यज्ञ सम्बन्ध होता है। व्यवस्था हो सकने पर मुख्य अर्थका ही आश्रयण होना चाहिए गौणका नहीं। 'आत्मा यजमानः' ( आत्मा यजमान है ) यह भी पुरुषमें यजमानत्व कहता हुआ वैयधिकरण्यरूपसे ही उसमें यज्ञत्व सम्बन्ध दिखलाता है। और भी 'तस्यैवं विदुषः' ( उस ऐसा जानेवालेका ) ऐसे सिद्धके समान अनुवादरूप श्रुतिके होनेपर पुरुषमें यज्ञभाव और आत्मा आदिमें यजमान आदि भावके प्रतिपादनकी इच्छा रखनेवालेके मतमें वाक्यभेद हो जायगा। और संन्यास सहित आत्मविद्याका पूर्वमें उपदेशकर अनन्तर 'तस्यैवं विदुषः' इत्यादि अनुक्रमणको देखते हुए यह श्रुति पूर्वशेष ही है स्वतन्त्र नहीं है, ऐसा हम जानते हैं। और 'ब्रह्मणो महिमानमाप्नोति' ( ब्रह्मकी महिमाको प्राप्त होता है ) इसप्रकार दोनों अनुवाकोंका एक ही फल हम उपलब्ध करते हैं। दूसरोंकी–पैङ्गी और ताण्डियोंकी पुरुषविद्या श्रुति तो किसी अन्यका शेष (अङ्ग) नहीं है, 'एष ह०' ( जो ऐसा जानता है वह एक सौ सोलह वर्ष जीवित रहता है) इसप्रकार यह श्रुति आयुकी अभिवृद्धि फलवाली है, क्योंकि ऐसा समभिव्याहार-सहोच्चारण है। इससे सिद्ध होता है कि अन्य शाखाओंमें अधीत आशीर्वाद, मन्त्र आदि पुरुषविद्याके धर्मोंकी तैत्तिरीयकमें प्राप्ति नहीं है।२४।

आथर्वणिकों ( अथर्ववेदियों ) के उपनिषद्के आरम्भमें 'सर्वं प्रविध्य०' ( हे देव! मेरे शत्रुके सब अङ्गोंको छिन्न भिन्नकर, विशेषतः हृदयको विदीर्णकर शिराओंको तोड़ डाल, मस्तकका सर्व ओरसे नाश कर, इसप्रकार मेरा शत्रु तीन प्रकारसे छिन्न भिन्न हो ) इत्यादि मन्त्र-श्रुति है। और

शाट्यायनिनाम्–'श्वेताश्वो हरितनीलोऽसि' इत्यादिः। कठानां तैत्तिरीयाणां च–'शं नो मित्रः शं वरुणः' (तै० १।१।१) इत्यादिः। वाजसनेयिनां तूपनिषदारम्भे प्रवर्ग्यब्राह्मणं पठ्यते—'देवा ह वै सत्रं निषेदुः' इत्यादिः। कौषीतकिनामप्यग्निष्टोमब्राह्मणम्–'ब्रह्म वा अग्निष्टोमो ब्रह्मैव तदहर्ब्रह्मणैव ते ब्रह्मोपयन्ति तेऽमृतत्वमाप्नुवन्ति य एतदहरुपयन्ति, इति। किमिमे सर्वे प्रविध्यादयो मन्त्राः प्रवर्ग्यादीनि च कर्माणि विद्यासूपसंह्रियेरन्किं वा नोपसंह्रियेरन्निति मीमांसामहे। किं तावन्नः प्रतिभाति? * उपसंहार एवैषां विद्यास्विति। कुतः? विद्याप्रधानानामुपनिषद्ग्रन्थानां समीपे पाठात्। नन्वेषां विद्यार्थतया विधानं नोपलभामहे, बाढम्–अनुपलभमाना अपि त्वनुमास्यामहे, संनिधिसामर्थ्यात्। नहि संनिधेरर्थवत्त्वे संभवत्यकस्मादसावनाश्रयितुं युक्तः। ननु नैषां मन्त्राणां विद्याविषयं किंचित्सामर्थ्यं पश्यामः। कथं च प्रवर्ग्यादीनि कर्माण्यन्यार्थत्वेनैव विनियुक्तानि सन्ति विद्यार्थत्वेनापि प्रतिपद्येमहीति? नैष दोषः। सामर्थ्यं तावन्मन्त्राणां विद्याविषयमपि किंचिच्छक्यं कल्पयितुम्, हृदयादि संकीर्तनात्। हृदयादीनि हि प्रायेणोपासनेष्वायतनादिभावेनोपदिष्टानि

---

ताण्डियोंके उपनिषद्के आरम्भमें 'देवः सवितः०' ( हे विश्व प्रकाशक! हे उत्पत्तिका हेतु भूत सूर्यदेव! तुम यज्ञ और यज्ञपतिको उत्पन्न करो ) इत्यादि मन्त्र पाठ है। शाट्यायनियोंके उपनिषद्के आरम्भमें 'श्वेताश्वो०' ( श्वेत अश्ववाले हे इन्द्र! तुम हरितमणिके समान नील हो ) इत्यादि श्रुति है। कठ और तैत्तिरीयोंके उपनिषद्के आरम्भमें 'शं नो०' ( मित्र-आदित्य! हमारे लिए सुखकर हो, वरुण हमारे लिए सुखकर हो ) इत्यादि मन्त्र हैं। वाजसनेयी शाखावालोंके उपनिषद्के आरम्भमें 'देवा ह वै०' ( पूर्वकालमें इन्द्र आदि देवता सत्र-याग करनेको बैठे ) इत्यादि प्रवर्ग्य ब्राह्मण पढा जाता है। कौषीतकियोंके भी 'ब्रह्म वा०' (अग्निष्टोम ब्रह्म ही है, जिस दिनमें वह किया जाय वह दिन भी ब्रह्म है, ब्रह्मसे वह ब्रह्मको प्राप्त होता है, जो उस दिवसमें कर्म करता है वह अमृतत्वको प्राप्त होता है ) इसप्रकार अग्निष्टोमब्राह्मण है। क्या ये सब प्रविध्य आदि मन्त्र और प्रवर्ग्य आदि कर्म विद्याओंमें उपसंहार करने चाहिए अथवा उपसंहार नहीं करने चाहिए? इसप्रकार हम विचार करते हैं, तब हमें क्या प्रतीत होता है? पूर्वपक्षी—इनका विद्याओंमें उपसंहार ही है। किससे? इससे कि उनका विद्या प्रधान उपनिषद् ग्रन्थोंके समीप पाठ है। परन्तु इनका विद्याके प्रयोजनरूपसे विधान हमें उपलब्ध नहीं होता? हाँ, ठीक है। यद्यपि इनका विधान उपलब्ध नहीं होता, तो भी हम संनिधिकी सामर्थ्यसे विधानका अनुमान करेंगे, क्योंकि संनिधिमें प्रयोजनवत्त्व संभव होनेपर विना कारण उसका अवलम्बन न करना युक्त नहीं है। परन्तु इन मन्त्रोंमें विद्याविषयक कुछ भी सामर्थ्य हम नहीं देखते हैं और प्रवर्ग्य आदि कर्म जो अन्य प्रयोजनके लिए ही प्रयुक्त हैं, वे विद्यारूप प्रयोजन के लिए भी हैं, ऐसा हम कैसे समझें? यह दोष नहीं है, उन मन्त्रोंमें विद्याविषयक भी कुछ सामर्थ्यकी कल्पना की जा सकती है, क्योंकि हृदय आदिका संकीर्तन है। उपासनाओंमें प्रायः हृदय आदिका स्थान आदि भावसे उपदेश दिया गया है, और उसके द्वारा 'हृदयं प्रविध्य' इसप्रकारके

## सत्यानन्दी-दीपिका

* 'फलवत्संनिधावफलं तदङ्गम्' ( फलवालेकी संनिधिमें फल रहित उसका अङ्ग होता है ) इस न्यायसे अन्यत्र विनियुक्त भी ये मन्त्र और विद्याके अङ्ग हो सकते हैं, अतः इनका उपसंहार होता है। यद्यपि इनका विद्याके प्रयोजनरूपसे विधान नहीं है, तो भी 'मन्त्रादयः तत्तद्विद्याशेषाः फलवद्विद्यासंनिहितत्वात् तैत्तिरीयकगतपुरुषयज्ञवत्' ( मन्त्र आदि तत् तत् विद्याके अङ्ग हैं, फलवाली विद्याके संनिहित होनेसे, तैत्तिरीय गत पुरुष यज्ञके समान ) इसप्रकार हम उसका अनुमान करेंगे। क्योंकि तत् तत् वाक्यसे अन्यत्र विनियुक्त कर्मोंका भी संनिधिसे विद्याओंमें विनियोग विरुद्ध

तद्द्वारेण च हृदयं प्रविध्येत्येवंजातीयकानां मन्त्राणामुपपन्नमुपासनाङ्गत्वम्। दृष्टश्चोपासनेष्वपि मन्त्रविनियोगः—'भूः प्रपद्येऽमुनामुनामुना' (छा० ३।१५।३) इत्येवमादिः। तथा प्रवर्ग्यादीनां कर्मणामन्यत्रापि विनियुक्तानां सतामविरुद्धो विद्यासु विनियोगो वाजपेय इव बृहस्पतिसवस्येति। * एवं प्राप्ते ब्रूमः—नैषामुपसंहारो विद्यास्विति। कस्मात्? वेधाद्यर्थभेदात्। हृदयं प्रविध्येत्येवंजातीयकानां हि मन्त्राणां येऽर्था हृदयवेधादयो भिन्ना अनभिसंबद्धास्त उपनिषदुदिताभिर्विद्याभिः, न तेषां ताभिः संगन्तुं सामर्थ्यमस्ति। ननु हृदयस्योपासनेष्वप्युपयोगात्तद्द्वारक उपासनासम्बन्ध उपन्यस्तः, नेत्युच्यते, हृदयमात्रसंकीर्तनस्य ह्येवमुपयोगः कथंचिदुत्प्रेक्ष्येत, नच हृदयमात्रमत्र मन्त्रार्थः। हृदयं प्रविध्य धमनीः प्रवृज्येत्येवंजातीयको हि न सकलो मन्त्रार्थो विद्याभिरभिसंबध्यते, आभिचारिकविषयो ह्येषोऽर्थः। तस्मादाभिचारिकेण कर्मणा सर्वं प्रविध्येत्येतस्य मन्त्रस्याभिसंबन्धः। तथा 'देव सवितः प्रसुव यज्ञम्' इत्यस्य यज्ञप्रसवलिङ्गत्वाद्यज्ञेन कर्मणा संबन्धः, तद्विशेषसंबन्धस्तु प्रमाणान्तरादनुसर्तव्यः। एवमन्येषामपि मन्त्राणां केषांचिल्लिङ्गेन, केषांचिद्वचनेन, केषांचित्प्रमाणान्तरेणेत्येवमर्थान्तरेषु विनियुक्तानां रहस्यपठितानामपि सतां न संनिधिमात्रेण विद्याशेषत्वोपपत्तिः। दुर्बलो हि संनिधिः

---

मन्त्रोंको उपासना अङ्गत्व उपपन्न है। उपासनाओंमें भी 'भूः प्रपद्येऽमुना०' (इस पुत्रके साथ मैं भूलोकको प्राप्त होता हूं) इत्यादि मन्त्रोंका विनियोग देखा गया है। इसीप्रकार अन्यत्र विनियुक्त होते हुए प्रवर्ग्य आदि कर्मोंका विद्यामें विनियोग वाजपेयमें बृहस्पतिसवके समान अविरुद्ध है।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—इन मन्त्रों और कर्मोंका विद्याओंमें उपसंहार नहीं है, किससे? वेध आदि अर्थका भेद होनेसे। 'हृदयं प्रविध्य' इसप्रकारके मन्त्रोंके जो अर्थ हैं, वे उपनिषद्में उक्त विद्याओंसे भिन्न-सम्बन्ध रहित हैं, इसलिए उन मन्त्रोंमें उन विद्याओंके साथ सम्बन्ध होनेकी सामर्थ्य नहीं है। परन्तु हृदयका उपासनाओंमें उपयोग होनेसे उनके द्वारा उपासनाके साथ सम्बन्ध उपन्यस्त है? नहीं, ऐसा कहते हैं—हृदय संकीर्तन मात्रके इसप्रकारके उपयोगकी भले किसी प्रकार कल्पना की जाय, परन्तु यहां केवल हृदय आथर्वण मन्त्रका अर्थ नहीं है। 'हृदयं प्रविध्य धमनीः प्रवृज्य' इसप्रकारका सम्पूर्ण मन्त्रार्थ विद्याओंके साथ अभिसम्बन्धित नहीं होता, क्योंकि यह अभिचार विषयक अर्थ है, इसलिए 'सर्वं प्रविध्य' (शत्रुके सब अङ्गोंको विदीरण कर) इस मन्त्रका आभिचारिक कर्मके साथ सम्बन्ध है। उसी प्रकार 'देव सवितः प्रसुव यज्ञम्' इस मन्त्रका यज्ञप्रसव लिङ्गसे यज्ञकर्मके साथ सम्बन्ध है। उसका विशेष सम्बन्ध तो अन्य प्रमाणसे अनुसन्धान करना चाहिए। इसीप्रकार अन्य कुछ मन्त्रोंका भी लिङ्गसे, कुछका वचनसे, कुछका अन्य प्रमाण (प्रकरण) से, ऐसे अन्य अर्थोंमें विनियोग हुआ है और रहस्य-उपनिषद्में पठित होते हुए भी संनिधिमात्रसे उनका विद्याशेषत्व उपपन्न नहीं होता, क्योंकि 'श्रुतिलिङ्गवाक्य०' (श्रुति, लिङ्ग, वाक्य,

## सत्यानन्दी-दीपिका

नहीं है। जैसे 'ब्रह्मवर्चसकामो बृहस्पतिसवेन यजेत' (ब्रह्मतेजकी कामनावाला बृहस्पतिसव नामका यज्ञ करे) इस वाक्यसे ब्रह्मवर्चस फलमें विनियुक्त बृहस्पतिसवका 'वाजपेयेनेष्ट्वा बृहस्पतिसवेन यजेत' (वाजपेय यज्ञकर बृहस्पतिसव याग करे) वाजपेय प्रकरणमें स्थित इस वाक्यसे वाजपेयके उत्तर अङ्गरूपसे विरोध नहीं है। पूर्वपक्षमें इन मन्त्रों और कर्मोंका तत् तत् संनिहित विद्यामें उपसंहार होता है, सिद्धान्तमें उपसंहार नहीं होता।

* पूर्वपक्षीने पहले यह कहा था कि लिङ्गादिसे यद्यपि प्रवर्ग्यादि कर्म अन्यत्र प्रयुक्त होते हैं तो भी संनिधिके बलसे विद्यामें भी इनका विनियोग हो सकता है, क्योंकि विरोध नहीं है। इसपर सिद्धान्ती 'तथा' इत्यादिसे आगे कहते हैं—

प्राणावुपगन्तव्याविति। कस्मात्। पृथगुपदेशात्। आध्यानार्थो ह्ययमध्यात्माधिदैवविभागोपदेशः, सोऽसत्याध्यानपृथक्त्वेऽनर्थक एव स्यात्। ननूक्तं न पृथगनुचिन्तनं तत्त्वाभेदादिति नैष दोषः, तत्त्वाभेदेऽप्यवस्थाभेदादुपदेशभेदवशेनानुचिन्तनभेदोपपत्तेः। श्लोकोपन्यासस्य च तत्त्वाभेदाभिप्रायेणाप्युपपद्यमानस्य पूर्वोदितध्येयभेदनिराकरणसामर्थ्याभावात्। 'स यथैषां प्राणानां मध्यमः प्राण एवमेतासां देवतानां वायुः' (बृह० १।५।२२) इति चोपमानोपमेयकरणात्। एतेन व्रतोपदेशो व्याख्यातः। 'एकमेव व्रतम्' (बृह० १।५।२३) इति चैवकारो वागादिव्रतनिवर्तनेन प्राणव्रतप्रतिपत्त्यर्थः। भग्नव्रतानि हि वागादीन्युक्तानि 'तानि मृत्युः श्रमो भूत्वोपयेमे' (बृह० १।५।२१) इति श्रुतेः, न वायुव्रतनिवृत्त्यर्थः 'अथातो व्रतमीमांसा' (बृह० १।५।२१) इति प्रस्तुत्य तुल्यवद्वायुप्राणयोरभग्नव्रतत्वस्य निर्धारितत्वात्। 'एकमेव व्रतं चरेत्' (बृह० १।५।२३) इति चोक्त्वा 'तेनो एतस्यै देवतायै सायुज्यं सलोकतां जयति' (बृह० १।५।२३) इति वायुप्राप्तिं फलं ब्रुवन्वायुव्रतमनिवर्तितं दर्शयति। देवतेत्यत्र वायुः स्यात्, अपरिच्छिन्नात्मकत्वस्य प्रेप्सितत्वात्। पुरस्तात्प्रयोगाच्च 'सैषाऽनस्तमिता देवता यद्वायुः' (बृह० १।५।२२) इति। तथा 'तौ वा एतौ द्वौ संवर्गौ वायुरेव देवेषु प्राणः प्राणेषु' (छा० ४।३।४) इति भेदेन व्यपदिशति 'ते वा एते पञ्चान्ये पञ्चान्ये दश सन्त-

---

करना चाहिए, किससे ? उनका पृथक् उपदेश होने से। अध्यात्म और अधिदैवत विभागका उपदेश ध्यानके लिए है, किन्तु वह ध्यानके पृथक् न होनेपर व्यर्थ ही होगा। परन्तु यह जो कहा गया है कि स्वरूपके अभेद होनेसे पृथक् अनुचिन्तन नहीं है। यह दोष नहीं है, क्योंकि तत्त्वके अभेद होनेपर भी अवस्थाभेदसे और उपदेशभेदके बलसे अनुचिन्तनका भेद उपपन्न होता है। तत्त्वाभेदके अभिप्रायसे उपपद्यमान श्लोक उपन्यासमें भी पूर्वकथित ध्येय भेदके निराकरणकी सामर्थ्य नहीं है, क्योंकि 'स यथैषां०' (जिसप्रकार इन वागादि प्राणोंमें प्राण मध्यम है, उसी प्रकार इन देवताओंमें वायु है) इसप्रकार उपमान और उपमेयकरण है। इससे व्रतोपदेशका भी व्याख्यान हुआ। 'एकमेव व्रतम्' (एक ही व्रत करना चाहिए) इसमें 'एव' वागादिका व्रत निवृत्तकर प्राणव्रतकी प्रतिपत्तिके लिए है। क्योंकि 'तानि मृत्युः०' (मृत्युने श्रमरूप होकर उन इन्द्रियोंका संग्रहण किया) इन श्रुतिसे वागादि इन्द्रियाँ भग्नव्रत कही गई हैं। परन्तु वह 'एवकार' वायुव्रतकी निवृत्तिके लिए नहीं है, कारण कि 'अथातो व्रतमीमांसा' (अब यहाँसे व्रतका विचार किया जाता है) इसप्रकार प्रस्तुत कर वायु और प्राणका समानरूपसे अभग्नव्रतत्व निर्धारित किया जाता है। 'एकमेव व्रतं चरेत्' (एक ही व्रतका आचरण करे) ऐसा कहकर 'तेनो एतस्यै०' (उस व्रतसे वह इस देवता की ही एकरूपताको और समान स्थानत्वको प्राप्त करता है) इस तरह श्रुति वायु प्राप्ति फलको कहती हुई वायुव्रतको अनिवर्तित दिखलाती है। यहाँ देवता वायु ही होना चाहिए, क्योंकि अपरिच्छिन्नात्मत्व प्रेप्सित है, कारण कि 'सैषाऽनस्तमिता०' (यह जो वायु है वह अस्त न होनेवाला देवता है) ऐसा पहले प्रयोग किया है। और 'तौ वा एतौ०' (ये दो संवर्ग हैं, अग्नि आदि देवताओंमें वायु और वागादि इन्द्रियोंमें मुख्य प्राण संवर्ग है) इसप्रकार भेदसे व्यपदेश करती है। 'ते वा एते०' (जिनका ग्रसन होता है, ऐसे अग्नि आदि चार और उनका ग्रसन करनेवाला वायु ये पाँच वागादिसे अन्य हैं, और इनसे वागादि

## सत्यानन्दी-दीपिका

होनेसे प्रयोगका भेद है, ऐसा सूत्रसे बाहर 'पृथगेव' इत्यादिसे सिद्धान्त करते हैं और 'तौ वा एतौ द्वौ संवर्गौ' (छा० ४।३।२) (वे ये दो संवर्ग हैं) यह उपास्य भेदवाक्य प्रयोग भेद परक है, इससे ही भेद सिद्ध होता है।

स्तत्कृतम्' ( छा० ४।३।८ ) इति च भेदेनैवोपसंहरति । तस्मात्पृथगेवोपगमनम् । * प्रदानवत् । यथेन्द्राय राज्ञे पुरोडाशमेकादशकपालमिन्द्रायाधिराजायेन्द्राय स्वराज्ञे इत्यस्यां त्रिपुरोडाशिन्यामिष्टौ सर्वेषामभिगमयन्नवद्यत्यछंबट्कारमिति । अतो वचनादिन्द्राभेदाच्च सहप्रदानाशङ्कायां राजादिगुणभेदाद्याज्यानुवाक्याव्यत्यासविधानाच्च यथान्यासमेव देवतापृथक्त्वात्प्रदानपृथक्त्वं भवति । एवं तत्त्वाभेदेऽप्याध्येयांशपृथक्त्वादाध्यानपृथक्त्वमित्यर्थः । तदुक्तं संकर्षे—'नाना वा देवता पृथग्ज्ञानात्' इति । तत्र तु द्रव्यदेवताभेदाद्यागभेदो विद्यते, नैवमिह विद्याभेदोऽस्ति, उपक्रमोपसंहाराभ्यामध्यात्माधिदैवोपदेशेष्वेकविद्याविधानप्रतीतेः । विद्यैक्येऽपि त्वध्यात्माधिदैवभेदात्प्रवृत्तिभेदो भवति, अग्निहोत्र इव सायंप्रातःकालभेदात् । इत्येतावदभिप्रेत्य प्रदानवदित्युक्तम् ॥ ४३ ॥

( २९ लिङ्गभूयस्त्वाधिकरणम् । सू० ४४-५२ )

## लिङ्गभूयस्त्वात्तद्धि बलीयस्तदपि ॥ ४४ ॥

पदच्छेद—लिङ्गभूयस्त्वात्, तत्, हि, बलीयः, तद्, अपि ।

सूत्रार्थ—वाजसनेयक अग्नि रहस्यमें अग्निविद्या स्वतन्त्ररूपसे प्रतिपादित है, लिङ्गभूयस्त्वात्) क्योंकि इसमें 'यत्किञ्चेमानि भूतानि' इत्यादि अनेक लिङ्ग प्रमाण हैं, और प्रकरण आदिकी अपेक्षासे ( तद्धि ) लिङ्ग ही ( बलीयः ) बलवान् है । ( तदपि ) इसको भी 'श्रुतिलिङ्ग०' इस सूत्रमें जैमिनि मुनिने कहा है ।

---

चार और प्राण ये पाँच अन्य हैं इसप्रकार ये सब दश होते हैं, ये दश कृत ( कृत नामक पासोंसे उपलक्षित द्यूत हैं ) इसप्रकार भेदसे ही उपसंहार करती है । इसलिए वायु और प्राणका पृथक् ही अनुचिन्तन है । प्रदानके समान—जैसे 'इन्द्र राजाके लिए, इन्द्र अधिराजके लिए और इन्द्र स्वराजके लिए ग्यारह कपालवाला पुरोडाश—इन तीन पुरोडाश वाली इष्टि व्यर्थ न हो इस निमित्तसे सब देवताओंको हवि प्राप्त करानेके लिए एक साथ ही पुरोडाशोंका अवदान करता है, इस वचनसे और इन्द्रका अभेद होनेसे सह प्रदानकी आशङ्का होनेपर राजा आदि ( राजा, अधिराज और स्वराज ) गुणभेदसे और याज्या और अनुवाक्याके व्यत्यासके विधान होनेसे लेखक्रमके अनुसार ही देवताके पृथक् होनेसे प्रदान पृथक् है । वैसे ही [ वायु और प्राणके ] स्वरूप अभेद होनेपर भी उपास्य अंशके पृथक् होनेसे अनुचिन्तन ( उपासना ) पृथक् है, ऐसा अर्थ है । वह संकर्ष ( देवता ) काण्डमें कहा गया है—'नाना वा देवता०' ( देवता भिन्न-भिन्न हैं, क्योंकि उनका पृथक् ज्ञान होता है ) वहाँ द्रव्य और देवताके भेदसे यागका भेद है, ऐसा यहाँ विद्याभेद नहीं है, क्योंकि उपक्रम और उपसंहारसे अध्यात्म और अधिदैव उपदेशोंमें एक विद्याका विधान प्रतीत होता है । जैसे सायं और प्रातः कालके भेदसे अग्निहोत्रमें प्रवृत्तिका भेद होता है, वैसे ही विद्याके एक होनेपर भी अध्यात्म और अधिदैव भेदसे प्रवृत्तिका भेद होता है । इस अभिप्रायसे 'प्रदानके समान' ऐसा कहा गया है ॥ ४३ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'इन्द्राय राज्ञे' यहाँ तीन पुरोडाश जिसमें हों वह त्रिपुरोडाशिनी कहलाती है । उस इष्टिमें सह प्रदान इष्ट है अथवा भेदसे प्रदान इष्ट है ? ऐसा सन्देह होनेपर 'सर्वेषाम्' इत्यादिसे पूर्वपक्ष करते हैं । अब 'राजा' इत्यादिसे सिद्धान्त कहते हैं—'राजा, अधिराज और स्वराज' इसप्रकार विशेषणके भेदसे विशिष्ट देवताका भेद होता है । अध्वर्युसे 'अनुब्रूहि' ऐसा प्रेष करनेपर होतासे जो मन्त्र पढ़ा जाता है वह अनुवाक्या है । 'यज' 'याज्यां पठ' ( याज्य मन्त्र पढो ) इस प्रेषके अनन्तरका मन्त्र अनुयाज्या है; ऐसा भेद है । तीन पुरोडाशवाली इष्टिमें प्रथम पुरोडाशमें जो याज्यारूपसे निर्णीत है वह द्वितीय प्रदानमें अनुवाक्या है और जो पूर्वमें अनुवाक्या है वह पश्चात् याज्या होती है ।

❀ वाजसनेयिनोऽग्निरहस्ये—'नैव वा इदमग्रे सदासीत्' इत्येतस्मिन्ब्राह्मणे मनोऽधिकृत्याधीयते—'तत्षट्त्रिंशत्सहस्राण्यपश्यदात्मनोऽग्नीनर्कान्मनोमयान्मनश्चितः' इत्यादि। तथैव 'वाक्चितः प्राणचितश्चक्षुश्चितः श्रोत्रचितः कर्मचितोऽग्निचितः' इति पृथगग्नीनामनन्ति सांपादिकान्। तेषु संशयः—किमेते मनश्चिदादयः क्रियानुप्रवेशिनस्तच्छेषभूताः, उत स्वतन्त्राः केवलविद्यात्मका इति। तत्र प्रकरणात्क्रियानुप्रवेशे प्राप्ते स्वातन्त्र्यं तावत्प्रतिजानीते—लिङ्गभूयस्त्वादिति। भूयांसि हि लिङ्गान्यस्मिन्ब्राह्मणे केवलविद्यात्मकत्वमेषामुपोद्बलयन्ति दृश्यन्ते—'तद्यत्किंचेमानि भूतानि मनसा संकल्पयन्ति तेषामेव सा कृतिः' इति, 'तान्हैतानेवंविदे सर्वदा सर्वाणि भूतानि चिन्वन्त्यपि स्वपते' इति चैवंजातीयकानि। तद्धि लिङ्गं प्रकरणाद्बलीयः, तदप्युक्तं पूर्वस्मिन्काण्डे—'श्रुतिलिङ्गवाक्यप्रकरणस्थानसमाख्यानां समवाये पारदौर्बल्यमर्थविप्रकर्षात्' (जै० सूत्र ३।३।१४) इति ॥ ४४ ॥

---

वाजसनेयियोंके अग्निरहस्यमें—'नैव वा इदमग्रे०' ( उत्पत्तिके पूर्वमें यह न सत् ही था ) इस ब्राह्मणमें मनको प्रस्तुतकर 'उस मनने अपने अर्चनीय [ मनोवृत्ति भावित ] मनोमय मनश्चित् छत्तीस सहस्र अग्नियोंको देखा' इत्यादि कहते हैं। और 'वाक्से सम्पादित, प्राण-घ्राणसे सम्पादित, चक्षुसे सम्पादित, श्रोत्रसे सम्पादित, कर्मसे सम्पादित, अग्निसे सम्पादित अपनी अपनी वृत्तिरूप अग्नियोंको वाक् प्राण आदिने देखा' इसीप्रकार भिन्न भिन्न सांपादिक अग्नियोंको कहते हैं। उसमें संशय होता है कि क्या ये मनश्चित् आदि क्रियामें अनुप्रवेशकर उस कर्मके अङ्गभूत हैं अथवा स्वतन्त्र केवल विद्यात्मक हैं? यहाँ प्रकरणसे क्रियामें अनुप्रवेश प्राप्त होनेपर, सिद्धान्ती—स्वतन्त्रताकी प्रतिज्ञा करते हैं—कारण कि बहुतसे लिङ्ग हैं। 'तद्यत्किञ्चेमानि०' (उसमें ये भूत-प्राणी मनसे जो कुछ संकल्प करते हैं वह उन अग्नियोंकी ही कृति-कर्म है ) और 'तान्हैतानेवंविदे०' (ऐसी उपासना करनेवाला यदि सोता हो चाहे जागता हो तो भी उसके लिए सर्वदा सब भूत उन-उन अग्नियोंका चयन-सम्पादन करते हैं ) इसप्रकारके बहुतसे लिङ्ग इस ब्राह्मणमें 'ये अग्नियाँ केवल विद्यात्मक हैं' ऐसा समर्थन करते हुए देखे जाते हैं। क्योंकि वह लिङ्ग प्रकरणसे बलवान् होता है। यह भी 'श्रुतिलिङ्ग०' ( श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण, स्थान और समाख्या इनके एक विषयमें परस्पर विरोध होनेपर उत्तरोत्तर पूर्व पूर्वसे दुर्बल है, क्योंकि स्वार्थ-अपने अर्थका बोध करानेमें उत्तर-उत्तरको पूर्व-पूर्वकी अपेक्षा होनेके कारण विलम्ब होता है ) इसप्रकार पूर्व काण्डमें कहा गया है ॥ ४४ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

क्योंकि 'व्यत्यासमन्वाह' यह श्रुति व्यत्याससे विधान करती है, इसलिए श्रुतिके अनुसार पुरोडाशका पृथक् प्रक्षेप है ॥ ४३ ॥

❀ 'उत्पत्तिके पूर्व यह जगत् न सत् था और न असत्' ऐसा उपक्रम कर मनकी सृष्टिको कहकर 'उस मनने अपनेको देखा' इसप्रकार ईक्षण पूर्वक अग्नियोंको देखा, इस तरह मनके उद्देश्य से 'तत्षट्त्रिंशत्' इत्यादि मन्त्र कहा गया है। इस मन्त्रमें पुरुषके आयुरूपसे कल्पित सौ वर्षके अन्तर्गत छत्तीस सहस्र दिन और रात्रिसे मनोवृत्तियाँ अवच्छिन्न हैं, मनोवृत्तियाँ असंख्य होनेपर भी छत्तीस सहस्र ही कही गई हैं, क्योंकि मनोवृत्तियोंको इष्टकारूपसे ही कल्पना की गई है। अतः मनोवृत्तियों द्वारा मनसे सम्पादित अग्नियाँ मनश्चित् अग्नियाँ कही जाती हैं। पूर्वपक्षमें प्रकरणसे ये अग्नियाँ कर्मके अङ्गभूत हैं और सिद्धान्तमें इनका पुरुषार्थत्व फल है। जो क्रियाका अङ्ग होता है वह विहित कालमें ही अनुष्ठेय होता है, उसका सर्वदा सबसे अनुष्ठान नहीं हो सकता। परन्तु इस मन्त्रमें तो 'सर्वदा' शब्दसे सब कालके लिए विधान किया गया है, और छत्तीस सहस्र इतनी बड़ी संख्या भी मनश्चित् आदि संपादित अग्नियोंको क्रियाके अङ्ग न होनेमें लिङ्ग है लिङ्ग प्रकरणसे बलवान्

## पूर्वविकल्पः प्रकरणात्स्यात्क्रिया मानसवत् ॥ ४५ ॥

पदच्छेद—पूर्वविकल्पः, प्रकरणात्, स्यात्, क्रिया, मानसवत् ।

सूत्रार्थ—ये मनश्चित् आदि अग्नियाँ स्वतन्त्र नहीं हैं, किन्तु ( प्रकरणात् ) प्रकरणसे ( पूर्वविकल्पः ) पूर्वमें प्रकृत क्रियामय अग्निका यह संकल्पात्मक अग्नि ( क्रिया स्यात् ) अङ्ग है। ( मानसवत् ) जैसे 'मनोग्रहं गृह्णाति' इत्यादि द्वादशाहमें श्रुत मानस ग्रह बारह दिनके मध्यवर्ती दशम अहका अङ्ग है।

* नैतद्युक्तम्-स्वतन्त्रा एतेऽग्नयोऽनन्यशेषभूता इति। पूर्वस्य क्रियामयस्याग्नेः प्रकरणात्तद्विषय एवायं विकल्पविशेषोपदेशः स्यान्न स्वतन्त्रः। ननु प्रकरणाल्लिङ्गं बलीयः—सत्यमेवमेतत्, लिङ्गमपि त्वेवंजातीयकं न प्रकरणाद्बलीयो भवति। अन्यार्थदर्शनं ह्येतत्, सांपादिकाग्निप्रशंसारूपत्वात्। अन्यार्थदर्शनं चासत्यामन्यस्यां प्राप्तौ गुणवादेनाप्युपपद्यमानं न प्रकरणं बाधितुमुत्सहते। तस्मात्सांपादिका अप्येतेऽग्नयः प्रकरणात्क्रियानुप्रवेशिन एव स्युः, मानसवत्। यथा दशरात्रस्य दशमेऽहन्यविवाक्ये पृथिव्या पात्रेण समुद्रस्य सोमस्य प्रजापतये देवतायै गृह्यमाणस्य ग्रहणासादनहवनाहरणोपह्वानभक्षणानि मानसान्येवाम्नायन्ते। स च मानसोऽपि ग्रहकल्पः क्रियाप्रकरणात्क्रियाशेष एव भवत्येवमयमप्यग्निकल्प इत्यर्थः॥ ४५ ॥

---

यह जो कहा गया है कि ये अग्नियाँ अन्यका अङ्ग न होकर स्वतन्त्र हैं, यह युक्त नहीं है, क्योंकि पूर्व क्रियामय अग्निका प्रकरण होनेसे तद्विषयक ही यह विकल्प विशेषका उपदेश होना चाहिए स्वतन्त्र नहीं। परन्तु लिङ्ग प्रकरणसे बलवान् है ? यह कथन ठीक ही है। किन्तु इसप्रकारका लिङ्ग भी प्रकरणसे बलवान् नहीं होता, यह लिङ्ग अन्यार्थदर्शन है, क्योंकि सांपादिक अग्निका प्रशंसा रूप है। अन्यार्थदर्शन तो अन्य प्राप्ति न होनेपर गुणवादसे भी उपपन्न होता हुआ प्रकरणका बाध करनेमें समर्थ नहीं होता। इसलिए सांपादिक होती हुई भी ये अग्नियाँ प्रकरणसे क्रियामें अनुप्रवेश करनेवाली ही होनी चाहिए। मानसके समान। जैसे दशरात्र क्रतुके दसवें दिनमें अविवाक्यमें पृथिवीरूप पात्रसे गृह्यमाण समुद्ररूप सोमका प्रजापति देवताके लिए ग्रहण, आसादन, हवन, आहरण, उपह्वान और भक्षण ये मानस ही श्रुतिमें कहे जाते हैं। जैसे वह मानस ग्रहकल्प भी क्रियाप्रकरणसे क्रियाका अङ्ग ही होता है, इसप्रकार यह अग्निकल्प भी, ऐसा अर्थ है॥ ४५ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

है। अतः ये भावनात्मक उपासनाएँ किसी कर्मके अङ्ग भूत न होकर स्वतन्त्र हैं॥ ४४ ॥

* सिद्धान्तका उपक्रमकर पूर्वपक्ष करते हैं—मनश्चित् आदि अग्निके विधान करनेके पूर्वमें 'इष्टकाभिरग्निं चिनुते' (ईंटोंसे अग्निका चयन करते हैं) इसप्रकार जो कहा गया है, और 'स एष इष्टकाग्निः' (यह तो ईंटोंके द्वारा संपादित अग्नि है) इसप्रकार यज्ञका अङ्गभूत अग्नि सन्निहित है। उसका यह विकल्प-संकल्प विशेषोपदेश है। इसका अभिप्राय यह है कि जैसे क्रियात्मक अग्नि यागका अङ्ग है, वैसे संकल्पमय अग्नि भी यागका अङ्ग है। जो यह गया है कि लिङ्ग प्रकरणसे अधिक बलवान् है। क्या विधि वाक्यगत लिङ्ग प्रकरणसे बलवान् है अथवा अर्थवादगत ? प्रथम पक्ष तो स्वीकार्य है। द्वितीय पक्ष युक्त नहीं है, क्योंकि मानस अग्नि विधिके अर्थवादगत लिङ्ग अपने अर्थ प्राप्तिमें प्रमाणके न होनेसे प्रकरणसे दुर्बल है। इसलिए यह अन्यार्थदर्शन लिङ्ग ( अर्थवादरूप ) है, इसलिए प्रकरणसे यह संकल्पमय अग्नि भी क्रियामय अग्निके समान कर्मका अङ्ग है। 'मानसवत्' द्वादशाहे श्रूयते 'अनया त्वा पात्रेण समुद्रं रसया प्राजापत्यं मनोग्रहं गृह्णाति' ( बारह दिनमें होनेवाले सोम यागमें सुना जाता है—हे समुद्र ! इस पृथिवीरूप पात्रसे सोमरससे कल्पित जिसका प्रजापति देवता है ऐसे तुमे

## अतिदेशाच्च ॥ ४६ ॥

पदच्छेद—अतिदेशात्, च ।

सूत्रार्थ—'एकैक एव तावान्' इसप्रकार अतिदेशसे भी ये सांपादिक अग्नियाँ क्रियाके अङ्ग हैं।

अतिदेशश्चैषामग्नीनां क्रियानुप्रवेशमुपोद्बलयति—'षट्त्रिंशत्सहस्राण्यग्नयोऽर्कास्तेषामेकैक एव तावान्यावानसौ पूर्वः' इति। सति हि सामान्येऽतिदेशः प्रवर्तते। ततश्च पूर्वेणेष्टकाचितेन क्रियानुप्रवेशिनाऽग्निना सांपादिकानग्नीनतिदिशन्क्रियानुप्रवेशमेवैषां द्योतयति ॥ ४६ ॥

## विद्यैव तु निर्धारणात् ॥ ४७ ॥

पदच्छेद—विद्या, एव, तु, निर्धारणात् ।

सूत्रार्थ—(तु) पूर्वपक्षके निवृत्त्यर्थ है, (विद्या एव) विद्यात्मक मनश्चित् आदि अग्नियाँ स्वतन्त्र ही हैं, ( निर्धारणात् ) क्योंकि श्रुतिमें ऐसा ही निर्धारण किया गया है।

तुशब्दः पक्षं व्यावर्तयति। विद्यात्मका एवैते स्वतन्त्रा मनश्चिदादयोऽग्नयः स्युर्न क्रियाशेषभूताः। तथा हि निर्धारयति—'ते हैते विद्याचित एव' इति, 'विद्यया हैवैत एवंविदश्चिता भवन्ति' इति च ॥ ४७ ॥

## दर्शनाच्च ॥ ४८ ॥

पदच्छेद—दर्शनात्, च ।

सूत्रार्थ—और इन मनश्चित् आदि अग्नियोंके स्वातन्त्र्यमें लिङ्ग भी देखनेमें आता है।

---

और 'षट्त्रिंशत्०' ( छत्तीस सहस्र पूज्य अग्नियाँ हैं, उनमेंसे एक-एक उतनी है जितनी कि वह पूर्व अग्नि है ) इस प्रकार इन अग्नियोंका अतिदेश क्रियानुप्रवेशकी पुष्टि करता है। क्योंकि सादृश्य होनेपर ही अतिदेश प्रवृत्त होता है। इसलिए पूर्व इंटोंसे चित् क्रियानुप्रवेशी अग्निसे सांपादिक अग्नियोंका अतिदेश करती हुई श्रुति इनका क्रियानुप्रवेश ही सूचित करती है ॥ ४६ ॥

'तु' शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है। विद्यात्मक ये मनश्चित् आदि अग्नियां स्वतन्त्र ही होनी चाहिए, क्रियाके अङ्गभूत नहीं, क्योंकि 'ते है ते०' ( वे ये विद्या-भावनासे ही सम्पादित हैं, और 'विद्यया०' (इसप्रकार जाननेवाले उपासकको ये अग्नियाँ विद्यासे ही संपादित होती हैं) इसप्रकार श्रुति निर्धारण करती है ॥ ४७ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

अध्वर्यु ग्रहण करता है ) यहाँ यह मानस कर्म उक्त बारह दिनके मध्यवर्ती दसवें दिन अर्थात् आदि और अन्तिम दिन छोड़कर मध्यके दशरात्र ही द्विरात्र आदिमें प्रकृति है उसके धर्मोंका ही उनमें अतिदेश होनेके कारण उस मध्यरात्रके दशमदिनमें-ग्यारहवें दिनमें उक्त मानस ग्रह सुना जाता है। इसलिए ऋत्विजोंका ध्यायीरूपसे विधि वाक्यका उच्चारण न होनेके कारण अहः ( दशमदिन ) की अविसंज्ञा है, अतः दशम दिन-अविवाक्यमें यह भावनामय मानस कहा है। इसमें ग्रहण-सोम आधारभूत पात्रका उपादान, आसादन-गृहीत पात्रका शास्त्र विहित स्थानमें स्थापन, सोमका होम-हवन है, हुत शेषका ग्रहण-आहरण है, हवनसे बच्चे हुए भागका भक्षण करनेके लिए ऋत्विजोंका परस्पर अनुज्ञाकरण उपह्वान है, उसके अनन्तर शेष भागका भक्षण यह सब मानस ही है अर्थात् यह सब संकेतसे होता है। वह मानसग्रह द्वादशाह सोमयागसे भिन्न स्वतन्त्र दिन है। इस प्रकार शङ्का कर द्वादशाह संज्ञाके साथ विरोध होनेसे पृथक् दिन नहीं है, किन्तु प्रकरणके बलसे अविवाक्य अहिनका अङ्ग है। जैसे मानसग्रह प्रकरणके बलसे क्रियाका अङ्ग है, वैसे सांपादिक अग्नियाँ भी प्रकरणसे क्रिया अङ्ग हैं ॥४५॥

दृश्यते चैषां स्वातन्त्र्ये लिङ्गम्। तत्पुरस्ताद्दर्शितम्—'लिङ्गभूयस्त्वात्' ( ब्रह्मसूत्र ३।३।४४ ) इत्यत्र ॥ ४८ ॥

ननु लिङ्गमप्यसत्यामन्यस्यां प्राप्तावसाधकं कस्यचिदर्थस्येत्यपास्य तत्प्रकरणसामर्थ्यात्क्रियाशेषत्वमध्यवसितमित्यत उत्तरं पठति—

**श्रुत्यादिबलीयस्त्वाच्च न बाधः ॥ ४९ ॥**

पदच्छेद—श्रुत्यादिबलीयस्त्वात्, च, न, बाधः ।

सूत्रार्थ—( च ) और ( श्रुत्यादिबलीयस्त्वात् ) श्रुति आदिके बलवान् होनेसे दुर्बल कर्म प्रकरणसे मनश्चित् आदि अग्नियोंके स्वातन्त्र्यका ( न बाधः ) बाध नहीं होता ।

नैवं प्रकरणसामर्थ्यात्क्रियाशेषत्वमध्यवसाय स्वातन्त्र्यपक्षो बाधितव्यः, श्रुत्यादेर्बलीयस्त्वात् । बलीयांसि हि प्रकरणाच्छ्रुतिलिङ्गवाक्यानीति स्थितं श्रुतिलिङ्गसूत्रे । तानि चेह स्वातन्त्र्यपक्षं साधयन्ति दृश्यन्ते । कथम् ? श्रुतिस्तावत्—'ते हैते विद्याचित एव' इति । तथा लिङ्गम्—'सर्वदा सर्वाणि भूतानि चिन्वन्त्यपि स्वपते' इति । तथा वाक्यमपि—'विद्यया हैवैत एवंविदश्चिता भवन्ति' इति । 'विद्याचित एव' इति हि सावधारणेयं श्रुतिः क्रियानुप्रवेशेऽमीषामभ्युपगम्यमाने पीडिता स्यात् । नन्वबाह्यसाधनत्वाभिप्रायमिदमवधारणं भविष्यति । नेत्युच्यते, तदभिप्रायतायां हि विद्याचित इतीयता स्वरूपसंकीर्तनेनैव कृतत्वादनर्थकमवधारणं भवेत्, स्वरूपमेव ह्येषामबाह्यसाधनमिति । अबाह्यसाधनत्वेऽपि तु मानसग्रहवत्क्रियानुप्रवेशशङ्कायां तन्निवृत्तिफलमवधारणमर्थवद्भविष्यति । तथा 'स्वपते जाग्रते चैवंविदे सर्वदा सर्वाणि भूतान्येतानग्नींश्चिन्वन्ति' इति सातत्यदर्शनमेषां स्वातन्त्र्येऽवकल्पते,

---

और इन अग्नियोंकी स्वतन्त्रतामें लिङ्ग भी देखा जाता है, वह 'लिङ्गभूयस्त्वात्' इस सूत्रमें पहले दिखलाया गया है ॥ ४८ ॥

परन्तु अन्य प्राप्ति न होनेपर लिङ्ग भी किसी अर्थका साधक नहीं होता, इस प्रकार लिङ्गका त्यागकर प्रकरणकी सामर्थ्यसे ये अग्नियाँ क्रियाके अङ्गरूपसे निश्चितकी गई हैं, इससे उत्तर कहते हैं—

इसप्रकार प्रकरणकी सामर्थ्यसे मनश्चित् आदि अग्नियोंमें क्रियाङ्गत्व निश्चितकर स्वातन्त्र्यपक्षका बाध नहीं करना चाहिए, क्योंकि श्रुति आदि बलवान् हैं । श्रुति, लिङ्ग, वाक्य ये प्रकरणसे बलवान् हैं । यह 'श्रुतिलिङ्ग०' इस सूत्रमें सिद्ध किया गया है । और ये ( श्रुति आदि ) यहाँपर स्वातन्त्र्यपक्षको सिद्ध करते हुए देखे जाते हैं । किस प्रकार ? इस प्रकार कि 'ते हैते विद्याचित एव' ( वे ये अग्नियाँ विद्यासे संपादित ही हैं ) यह श्रुति है । 'सर्वदा०' (सर्वदा सब प्राणी उपासक जागता हो चाहे सोता हो उसके लिए इन अग्नियोंका चयन करते हैं ) इस प्रकार यह लिङ्ग है । और 'विद्यया हैवैत०' (ऐसा जाननेवाले उपासककी ये अग्नियाँ विद्यासे ही संपादित होती हैं) इस प्रकार यह वाक्य भी है । 'विद्याचित एव अवधारण ( एव ) सहित यह श्रुति इन अग्नियोंका क्रियामें अनुप्रवेश स्वीकार करनेपर बाधित हो जायगी । परन्तु यह अवधारण बाह्य साधनाभावके अभिप्रायसे होगा ? नहीं, ऐसा कहते हैं— यदि उसके अभिप्रायमें हो तो 'विद्याचित' इतने स्वरूप संकीर्तनसे ही 'अबाह्य-साधनत्व' सिद्ध होनेसे 'एव' यह अवधारण अनर्थक होगा, क्योंकि बाह्य साधनका अभाव तो इन अग्नियोंका स्वरूप ही है । परन्तु इन अग्नियोंके बाह्य साधनका अभाव होनेपर भी मानसग्रहके समान क्रिया अनुप्रवेशकी शङ्का होनेपर उसकी निवृत्तिरूप प्रयोजन होनेसे अवधारण सार्थक हो जायगा । इस प्रकार 'स्वपते०' (ऐसा जाननेवाला जागता हो चाहे सोता हो उस उपासकके लिए सर्वदा सब प्राणी इन अग्नियोंका सम्पादन करते हैं) यह सातत्यदर्शन इन अग्नियोंके स्वातन्त्र्य होनेपर संगत होता है । जैसे

यथा सांपादिके वाक्प्राणमयेऽग्निहोत्रे 'प्राणं तदा वाचि जुहोति वाचं तदा प्राणे जुहोति' (कौ० २।५) इति चोक्त्वोच्यते—'एते अनन्ते अमृते आहुती जाग्रच्च स्वपंश्च सततं जुहोति' (कौषी० २।५) इति, तद्वत्। क्रियानुप्रवेशो तु क्रियाप्रयोगस्याल्पकालत्वेन न सातत्येनैषां प्रयोगः कल्पेत। न चेदमर्थवादमात्रमिति न्याय्यम्। यत्र हि विस्पष्टो विधायको लिङा- दिरुपलभ्यते युक्तं तत्र संकीर्तनमात्रस्यार्थवादत्वम्, इह तु विस्पष्टविध्यन्तरानुपलब्धेः संकीर्तनादेवैषां विज्ञानविधानं कल्पनीयम्। तच्च यथासंकीर्तनमेव कल्पयितुं शक्यत इति, सातत्यदर्शनात्तथाभूतमेव कल्प्यते। ततश्च सामर्थ्यादेषां स्वातन्त्र्यसिद्धिः। एतेन 'तद्यत्किंचेमानि भूतानि मनसा संकल्पयन्ति तेषामेव सा कृतिः' इत्यादि व्याख्यातम्। तथा वाक्यमपि 'एवंविदे' इति पुरुषविशेषसंबन्धमेवैषामाचक्षाणं न क्रतुसंबन्धं मृष्यते। तस्मात्स्वातन्त्र्यपक्ष एव ज्यायानिति ॥ ४९ ॥

**अनुबन्धादिभ्यः प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववद्दृष्टश्च तदुक्तम् ॥ ५० ॥**

पदच्छेद—अनुबन्धादिभ्यः, प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववत्, दृष्टः, च, तत्, उक्तम्।

सूत्रार्थ—( अनुबन्धादिभ्यः ) अनुबन्ध आदि हेतुओंसे मनश्चित् आदि अग्नियाँ स्वतन्त्र हैं, ( प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववत् ) जैसे शाण्डिल्य आदि अन्य विद्याएँ स्वतन्त्र हैं। क्योंकि ( दृष्टश्च ) राजसूय प्रकरणमें पठित होनेपर भी अवेष्टि यागका वर्णत्रयसे सम्बन्धित होनेके कारण प्रकरणसे पृथक्त्व देखा गया है, ( तदुक्तम् ) इस बातको पूर्वमीमांसामें 'क्रत्वर्थायामिति' इस सूत्रमें कहा गया है।

* इतश्च प्रकरणमुपमृद्य स्वातन्त्र्यं मनश्चिदादीनां प्रतिपत्तव्यम्। यत्क्रियावयवान्मन आदिव्यापारेष्वनुबध्नाति—'ते मनसैवाधीयन्त मनसाचीयन्त मनसैव ग्रहा अगृह्यन्त

---

सांपादिक वाक् प्राणमय अग्निहोत्रमें 'प्राणं तदा वाचि०' ( ध्यानकालमें प्राणका वाणीमें होम करता है, और ध्यानकालमें वाणीका प्राणमें होम करता है ) ऐसा कहकर 'एते अनन्तेऽमृते०' ( इन अनन्त अमृत आहुतियोंका वह जागते अथवा सोते निरन्तर होम करता है ) ऐसा कहा जाता है। इसके समान इन अग्नियोंका क्रियाङ्गत्व नहीं है। क्रिया अनुप्रवेशमें तो क्रियाके प्रयोगका अल्पकालत्व होनेसे इन मनश्चित् आदि अग्नियोंका नैरन्तर्य प्रयोग नहीं हो सकेगा। यह अर्थवादमात्र है, यह कथन भी युक्त नहीं है, क्योंकि जहाँ पर लिङ् आदि विधायक विस्पष्ट उपलब्ध होते हों वहाँपर संकीर्तनमात्रका अर्थवाद युक्त है। परन्तु यहाँ तो विस्पष्ट-प्रत्यक्षरूपसे अन्य विधिकी उपलब्धि न होनेसे संकीर्तनसे ही इन अग्नियोंके विज्ञानविधानकी कल्पना करनी चाहिए। उसकी संकीर्तनके अनुसार ही कल्पना की जा सकती है, इसलिए सातत्यदर्शन होनेसे वैसे ही [ विज्ञानविधिकी ] कल्पना की जाती है। उससे-सामर्थ्यसे इनकी स्वातन्त्र्य सिद्धि होती है। इस उक्त न्यायसे 'तद्यत्किंचेमानि०' ( ये प्राणी मनसे जो कुछ संकल्प करते हैं वह उन अग्नियोंकी ही कृति है ) इत्यादि व्याख्यान हुआ। इसीप्रकार 'एवंविदे' यह वाक्य भी इन अग्नियोंका पुरुष विशेषके साथ सम्बन्ध कहता हुआ यागके साथ इनके सम्बन्धकी खोज नहीं करता। इसलिए स्वतन्त्रपक्ष ही अधिक श्रेष्ठ है ॥४९॥

और इससे भी प्रकरणका उपमर्दनकर मनश्चित् आदि अग्नियोंका स्वातन्त्र्य समझना चाहिए, क्योंकि श्रुति क्रियाके अवयवोंको मन आदिके व्यापारोंमें 'ते मनसैवाधीयन्त०' ( उन अग्नियोंका मनसे ही आधान करे, मनसे ही ईंटोंका चयन करे मनसे ही यज्ञ पात्र ग्रहण करे, मनसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यद्यपि मनोवृत्तियोंमें अग्निका ध्यान क्रियाका अङ्ग नहीं है, तो भी वह उद्गीथ ध्यानके समान क्रियाङ्गके आश्रित मानना चाहिए? परन्तु अङ्गाश्रित श्रुतिसे इस श्रुतिका भेद है। अतः क्रियाङ्गरहित मनोवृत्तियोंमें साङ्ग यज्ञका संपादन पुरुषमें यज्ञ ध्यानके समान स्वतन्त्र है।

मनसाऽस्तुवन्मनसाऽशंसन्यत्किंच यज्ञे कर्म क्रियते यत्किंच यज्ञियं कर्म मनसैव तेषु तन्मनोमयेषु मनश्चित्सु मनोमयमेव क्रियते' इत्यादिना। संपत्फलो ह्ययमनुबन्धः। न च प्रत्यक्षाः क्रियावयवाः सन्तः संपदा लिप्सितव्याः। न चात्रोद्गीथाद्युपासनवत्क्रियाङ्गसंबन्धात्तदनुप्रवेशित्वमाशङ्कितव्यम्, श्रुतिवैरूप्यात्। नह्यत्र क्रियाङ्गं किंचिदादाय तस्मिन्नदो नामाध्यवसितव्यमिति वदति। षट्त्रिंशत्सहस्राणि तु मनोवृत्तिभेदानादाय तेष्वग्नित्वं ग्रहादींश्च कल्पयति, पुरुषयज्ञादिवत्। संख्या चेयं पुरुषायुषस्याहःसु दृष्टा सती तत्संबन्धिनीषु मनोवृत्तिष्वारोप्यत इति द्रष्टव्यम्। एवमनुबन्धात्स्वातन्त्र्यं मनश्चिदादीनाम्। * आदिशब्दादतिदेशाद्यपि यथासंभवं योजयितव्यम्। तथा हि—'तेषामेकैक एव तावान्यावानसौ पूर्वः' इति क्रियामयस्याग्नेर्माहात्म्यं ज्ञानमयानामेकैकस्यातिदिशन्क्रियायामनादरं दर्शयति। न च सत्येव क्रियासंबन्धे विकल्पः पूर्वेणोत्तरेषामिति शक्यं वक्तुम्। नहि येन व्यापारेणाहवनीयधारणादिना पूर्वः क्रियायामुपकरोति, तेनोत्तरे उपकर्तुं शक्नुवन्ति।

---

ही उद्गाता स्तुति करे, मनसे ही होता शंसन-स्तुति करे। जो कुछ यज्ञमें कर्म किया जाता है और यज्ञ सम्बन्धी कर्म किया जाता है, वह सब मनसे ही [ किया जाता है ] उन मनश्चित् मनोमय अग्नियोंमें मनोमय ही किया जाता है ) इत्यादिसे सम्बद्ध करती है। कारण कि यह अनुबन्ध सम्पद्रूप फलवाला है। प्रत्यक्ष सिद्ध क्रियाके अवयवोंको सम्पत्के साथ सम्बन्धित नहीं करना चाहिए। और यहाँ उद्गीथ आदि उपासनाके समान क्रिया अङ्गके साथ सम्बन्ध होनेसे क्रिया अनुप्रवेशत्वकी आशङ्का नहीं करनी चाहिए, क्योंकि श्रुतियाँ विरूप-असमान हैं। यहाँ किसी क्रिया अङ्गको लेकर उसमें इसका अध्यवसाय करना चाहिए, ऐसा श्रुति नहीं कहती, किन्तु छत्तीस सहस्र मनोवृत्ति भेदोंको लेकर उनमें अग्नित्व और ग्रह आदिकी पुरुषयज्ञ आदिके समान कल्पना करती है और यह छत्तीस सहस्र संख्या पुरुषके आयुष्यके दिनोंमें प्रत्यक्ष अनुभूत होती हुई तत्सम्बन्धी मनोवृत्तियोंमें आरोपित की जाती है, ऐसा समझना चाहिए। इसप्रकार अनुबन्धसे मनश्चित् आदि स्वतन्त्र हैं। सूत्रस्थ आदि शब्दसे अतिदेश आदिकी भी यथा सम्भव योजना करनी चाहिए। जैसे कि 'तेषामेकैक०' ( उन सांपादिक अग्नियोंमें एक-एक उतनी है जितनी कि वह पूर्व अग्नि है। ) इसप्रकार यह श्रुति क्रियामय अग्निके महात्म्यका ज्ञानमय अग्निमेंसे एक एकमें अतिदेशकर क्रियामें अनादर दिखलाती है। और क्रियासम्बन्ध होनेपर उत्तर अग्नियोंका ( सांपादिक अग्नियोंका ) पूर्व अग्निके साथ विकल्प है, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि जिस आहवनीय हविष्के धारण आदि व्यापारसे पूर्व अग्नि क्रियामें उपकारक

## सत्यानन्दी-दीपिका

* यहाँ अतिदेश विकल्पके लिए नहीं है, क्योंकि साध्य वस्तुके एक होनेपर परस्पर अपेक्षारहित साधनोंका विकल्प हो सकता है, जैसे व्रीहि और यवका होता है। परन्तु यहाँ तो क्रियाग्नि और ध्यानाग्निका साध्य-फल भिन्न-भिन्न है। इससे समुच्चयका भी निराकरण समझना चाहिए। किञ्च यहाँ क्रियाङ्गत्वको लेकर भी सादृश्य नहीं है, किन्तु अग्नित्व सादृश्यको लेकर अतिदेश है, क्योंकि इसमें श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, अनुबन्ध, अतिदेश भी प्रमाणरूप हैं। इसका पूर्व मीमांसाके एकादश अध्यायमें विचार किया गया है—'राजा स्वराज्यकामो राजसूयेन यजेत' ( स्वराज्यकी कामना करनेवाला राजा राजसूय याग करे ) इसप्रकार उपक्रम कर आगे 'आग्नेयोऽष्टाकपालो हिरण्यं दक्षिणा' 'वैश्वदेवं चरुं पिशङ्गी पष्ठौही दक्षिणा' 'मैत्रावरुणीमामिक्षां वशा दक्षिणा' 'बार्हस्पत्यं चरुं शितिपृष्ठो दक्षिणा' 'ऐन्द्रमेकादश कपालमृषभो दक्षिणा' इसप्रकार अवेष्टि नामकी पांच इष्टियोंका विधान है। इनमें वर्णके भेदसे प्रयोगका भेद सुना जाता है। यदि 'ब्राह्मणो यजेत०' ( यदि ब्राह्मण याग करे तो बार्हस्पत्य चरुको मध्यमें ( तृतीय ) रखकर आहुति करे और अवशिष्ट घृतका अभिधारण करे—घृतकी धारा दे ) इसप्रकार यदि 'वैश्य हो तो वैश्वदेव चरुको मध्यमें रखकर आहुति करे' 'यदि क्षत्रिय राजा

यत्तु पूर्वपक्षेऽप्यतिदेश उपोद्बलक इत्युक्तं-सति हि सामान्येऽतिदेशः प्रवर्तत इति, तद्स्मत्पक्षेऽप्यग्नित्वसामान्येनातिदेशसंभवात्प्रत्युक्तम्। अस्ति हि सांपादिकानामप्यग्नीनामग्नित्वमिति। श्रुत्यादीनि च कारणानि दर्शितानि। एवमनुबन्धादिभ्यः कारणेभ्यः स्वातन्त्र्यं मनश्चिदादीनाम्, प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववत्। यथा प्रज्ञान्तराणि शाण्डिल्यविद्याप्रभृतीनि स्वेन स्वेनानुबन्धेनानुबध्यमानानि पृथगेव कर्मभ्यः प्रज्ञान्तरेभ्यश्च स्वतन्त्राणि भवन्त्येवमिति। दृष्टश्चावेष्टेःराजसूयप्रकरणपठितायाः प्रकरणादुत्कर्षो वर्णत्रयानुबन्धाद्राजयज्ञत्वाच्च राजसूयस्य। तदुक्तं प्रथमे काण्डे—'क्रत्वर्थायामिति चेन्न वर्णत्रयसंयोगात्' (जै० सू० ११।४।१०) इति ॥ ५० ॥

न सामान्यादप्युपलब्धेर्मृत्युवन्न हि लोकापत्तिः ॥ ५१ ॥

पदच्छेद—न, सामान्यात्, अपि, उपलब्धेः, मृत्युवत्, नहि, लोकापत्तिः।

सूत्रार्थ—( सामान्यादपि ) मनश्चित् आदि अग्नियोंका मानस ग्रहके साथ [ मानसत्व ] सादृश्य होनेपर भी ( न ) वे क्रिया अङ्ग नहीं हैं, ( उपलब्धेः ) क्योंकि पूर्वोक्त श्रुति आदि हेतुओंसे स्वतन्त्र उपलब्ध होती हैं। ( मृत्युवत् ) जैसे 'स वा एष' 'अग्निर्वै मृत्युः' इत्यादिसे आदित्य पुरुष और अग्नि दोनोंमें मृत्यु शब्द समान होनेपर भी उनका अत्यन्त साम्य नहीं है। अथवा (नहि लोकापत्तिः) 'असौ वाव लोको०' इत्यादिमें 'समिध्' आदिके सादृश्य होनेपर भी द्युलोकमें अग्नित्वकी प्राप्ति नहीं है।

यदुक्तं मानसवदिति, तत्प्रत्युच्यते। न मानसग्रहसामान्यादपि मनश्चिदादीनां क्रियाशेषत्वं कल्प्यम्, पूर्वोक्तेभ्यः श्रुत्यादिहेतुभ्यः केवलपुरुषार्थत्वोपलब्धेः। नहि किंचित्कस्यचित्केनचित्सामान्यं न संभवति। न च तावता यथास्वं वैषम्यं निवर्तते। मृत्युवत्।

---

होती है, उस व्यापारसे उत्तर अग्नियाँ उपकारक नहीं हो सकतीं ? सादृश्य होनेपर ही अतिदेश प्रवृत्त होता है, इसप्रकार पूर्वपक्षमें भी अतिदेश [ क्रियानुप्रवेशका ] पोषक है, ऐसा जो कहा गया है, वह हमारे पक्षमें भी अग्नित्व सादृश्यसे अतिदेशका सम्भव होनेसे निराकृत हुआ, क्योंकि सांपादिक अग्नियोंमें अग्नित्व है। इससे श्रुति आदि कारण दिखलाये गये हैं। इसप्रकार अनुबन्ध आदि कारणोंसे मनश्चित् आदि अग्नियाँ स्वतन्त्र हैं, अन्य प्रज्ञाओंकी स्वतन्त्रताके समान। जैसे अपने-अपने अनुबन्धसे सम्बन्धित हुईं शाण्डिल्यविद्या आदि अन्य प्रज्ञाएँ कर्मों और अन्य प्रज्ञाओंसे पृथक्-स्वतन्त्र ही हैं, इसीप्रकार यहाँ भी समझना चाहिए। राजसूय प्रकरणमें पठित अवेष्टि नामक इष्टिका प्रकरणसे उत्कर्ष दृष्ट है, क्योंकि तीनों वर्णोंके साथ सम्बन्धित होनेसे राजसूय क्षत्रिययज्ञ है। इस बातको 'क्रत्वर्थायामिति०' ( यदि यह कहो कि यह लिङ्गदर्शन क्रत्वर्थ अवेष्टिमें हो तो युक्त नहीं है, क्योंकि अवेष्टिमें ब्राह्मण आदि वर्णत्रयका सम्बन्ध है ) इसप्रकार पूर्वमीमांसामें कहा गया है ॥ ५० ॥

जो यह कहा गया है कि मानसके समान, उसका निराकरण किया जाता है। मानस ग्रहके साथ सादृश्य होनेपर भी मनश्चित् आदि अग्नियोंमें क्रियाङ्गत्वकी कल्पना नहीं करनी चाहिए, क्योंकि पूर्वोक्त श्रुति आदि हेतुओंसे उनमें केवल पुरुषार्थत्व उपलब्ध होता है। किसीका किसीके साथ कुछ

सत्यानन्दी-दीपिका

हो तो ऐन्द्र चरु मध्यमें रखकर आहुति करे और अवशिष्ट घृतका अभिघारण करे।' उसमें आग्नेय आदि चरुओंमें अङ्गोंका विधि शास्त्रसे प्रयोग है। इसीप्रकार 'एतयान्नाद्यकामं याजयेत्' ( इस अवेष्टि द्वारा अन्नादि कामनावाला यजन करे ) यह एक वचन है। और वह विधि वाक्यसे किया गया प्रयोग राजसूय यागसे वहिर्भूत अन्न आदिकी अभिलाषासे तीन वर्णों द्वारा की जाने वाली अवेष्टि इष्टिमें जानना चाहिए, राजसूययज्ञके अन्तर्गत नहीं। इसका 'क्रत्वर्थायामिति' इस जैमिनि-सूत्रमें निर्णय किया गया है। इसलिए मनश्चित् आदि अग्नियाँ स्वतन्त्र हैं ॥ ५० ॥

यथा 'स वा एष एव मृत्युर्य एष एतस्मिन्मण्डले पुरुषः' इति 'अग्निर्वै मृत्युः' ( बृह० ३।२।१० ) इति चाग्न्यादित्यपुरुषयोः समानेऽपि मृत्युशब्दप्रयोगे नात्यन्तसाम्यापत्तिः। यथा च 'असौ वाव लोको गौतमाग्निस्तस्यादित्य एव समित्' ( छा० ५।४।१ ) इत्यत्र न समिदादिसामान्याल्लोकस्याग्निभावापत्तिस्तद्वत् ॥ ५१ ॥

## परेण च शब्दस्य ताद्विध्यं भूयस्त्वात्त्वनुबन्धः ॥ ५२ ॥

पदच्छेद—परेण, च, शब्दस्य, ताद्विध्यम्, भूयस्त्वात्, तु, अनुबन्धः।

सूत्रार्थ—( परेण ) 'अयं वाव लोकः०' इस उत्तर ब्राह्मणके साथ साम्य होनेके कारण ( शब्दस्य ) मध्य ब्राह्मणका (ताद्विध्यम्) विद्या विधित्व प्रयोजन लक्षित होता है, क्योंकि ( भूयस्त्वात्त्वनुबन्धः ) मानस अग्निमें बहुतसे अग्निके अवयव संपाद्य होनेसे क्रिया अग्निके साथ उसका पाठ है।

परस्तादपि 'अयं वाव लोक एषोऽग्निश्चितः' इत्यस्मिन्ननन्तरे ब्राह्मणे, ताद्विध्यं केवलविद्याविधित्वं शब्दस्य प्रयोजनं लक्ष्यते, न शुद्धकर्माङ्गविधित्वम्। तत्र हि—'विद्यया तदारोहन्ति यत्र कामाः परागताः। न तत्र दक्षिणा यन्ति नाविद्वांसस्तपस्विनः' इत्यनेन श्लोकेन केवलं कर्म निन्दन्विद्यां च प्रशंसन्निदं गमयति। तथा पुरस्तादपि 'यदेतन्मण्डलं तपति' इत्यस्मिन्ब्राह्मणे विद्याप्रधानत्वमेव लक्ष्यते, 'सोऽमृतो भवति मृत्युर्ह्यस्यात्मा भवति' इति विद्याफलेनैवोपसंहारान्न कर्मप्रधानता। तत्सामान्यादिहापि तथात्वम्। भूयांसस्त्वग्न्यवयवाः संपादयितव्या विद्यायामित्येतस्मात्कारणादग्निनाऽनुबध्यते विद्या, न कर्माङ्गत्वात्। तस्मान्मनश्चिदादीनां केवलविद्यात्मकत्वसिद्धिः ॥ ५२ ॥

( ३० ऐकात्म्याधिकरणम् सू० ५३-५४ )

## एक आत्मनः शरीरे भावात् ॥ ५३ ॥

पदच्छेद—एके, आत्मनः, शरीरे, भावात्।

---

सामान्य न हो, ऐसा संभव नहीं है, और इतने मात्रसे प्रत्येक वस्तुकी अपनी स्वाभाविक विषमता निवृत्त नहीं हो जाती। मृत्युके समान—जैसे 'स वा एष०' ( वह यही मृत्यु है जो यह इस मण्डलमें पुरुष है ) और 'अग्निर्वै मृत्युः' (अग्नि ही मृत्यु है ) इसमें अग्नि और आदित्य पुरुषमें मृत्यु शब्दका प्रयोग समान होनेपर भी दोनोंमें अत्यन्त साम्यकी प्राप्ति नहीं होती। और जैसे 'असौ वाव लोको०' (हे गोतम ? यह प्रसिद्ध द्युलोक ही अग्नि है, उसका आदित्य ही समिधा है ) इसमें समिधा आदिके सादृश्यसे द्युलोकमें अग्निभावकी प्राप्ति नहीं होती, वैसे ही प्रकरणमें समझना चाहिए ॥ ५१ ॥

आगे भी 'अयं वाव लोको०' ( यही लोक यह अग्निश्चित् है ) इस अनन्तर ब्राह्मणमें श्रुतिका प्रयोजन ताद्विध्य केवल विद्याविधित्व लक्षित होता है, शुद्ध कर्माङ्गविधित्व नहीं, क्योंकि उसमें 'विद्यया तदारोहन्ति०' ( विद्यासे उस स्थानको प्राप्त होते हैं जहाँ मनोरथ प्राप्त होते हैं, वहाँ कर्म कुशल नहीं जाते और अविद्वान् तपस्वी भी नहीं जाते ) इस श्लोकसे केवल कर्मकी निन्दा करती हुई और विद्याकी प्रशंसा करती हुई श्रुति यह ( विद्याका प्राधान्य ) बोधित करती है। उसी प्रकार पूर्वमें भी 'यदेतन्मण्डलं तपति' ( जो यह मण्डल तपता है ) इस ब्राह्मणमें विद्याका प्रधानत्व ही लक्षित होता है। 'सोऽमृतो भवति०' ( वह अमृत होता है, क्योंकि मृत्यु उसकी आत्मा है ) इस प्रकार विद्याफलसे ही उपसंहार होनेसे कर्म प्रधानता नहीं है। पूर्व और उत्तर ब्राह्मणद्वयके सादृश्यसे यहाँ (मध्यस्थ ब्राह्मणमें) भी विद्याकी प्रधानता है। परन्तु विद्यामें अग्निके बहुतसे अवयव संपादन करने योग्य हैं, इसकारणसे विद्या अग्निसे सम्बद्ध होती है, कर्मके अङ्गरूप होनेसे नहीं। इसलिए मनश्चित् आदि अग्नियाँ केवल विद्यात्मक हैं, ऐसी सिद्धि होती ॥ ५२ ॥

सूत्रार्थ—( एके ) चार्वाक लोग ( आत्मनः ) देहसे अतिरिक्त आत्माका अस्तित्व नहीं मानते हैं, ( शरीरे ) क्योंकि शरीरके होनेपर ही ( भावात् ) आत्माके धर्मोंका अस्तित्व है।

इह देहव्यतिरिक्तस्यात्मनः सद्भावः समर्थ्यते बन्धमोक्षाधिकारसिद्धये। न ह्यसति देहव्यतिरिक्ते आत्मनि परलोकफलाश्चोदना उपपद्येरन् कस्य वा ब्रह्मात्मत्वमुपदिश्येत? ननु शास्त्रप्रमुख एव प्रथमे पादे शास्त्रफलोपभोगयोग्यस्य देहव्यतिरिक्तस्यात्मनोऽस्तित्वमुक्तम्। सत्यमुक्तं भाष्यकृता, नतु तत्रात्मास्तित्वे सूत्रमस्ति, इह तु स्वयमेव सूत्रकृता तदस्तित्वमाक्षेपपुरःसरं प्रतिष्ठापितम्। इत एव चाकृष्याऽऽचार्येण शबरस्वामिना प्रमाणलक्षणे वर्णितम्। अत एव च भगवतोपवर्षेण प्रथमे तन्त्रे आत्मास्तित्वाभिधानप्रसक्तौ शारीरके वक्ष्याम इत्युद्धारः कृतः। इह चेदं चोदनालक्षणेषूपासनेषु विचार्यमाणेष्वात्मास्तित्वं विचार्यते, कृत्स्नशास्त्रशेषत्वप्रदर्शनाय। अपि च पूर्वस्मिन्नधिकरणे प्रकरणोत्कर्षाभ्युपगमेन मनश्चिदादीनां पुरुषार्थत्वं वर्णितम्, कोऽसौ पुरुषः? यदर्था एते मनश्चिदादय इत्यस्यां प्रसक्ताविदं देहव्यतिरिक्तस्यात्मनोऽस्तित्वमुच्यते। तदस्तित्वाक्षेपार्थं चेदमादिमं सूत्रम्। आक्षेपपूर्विका हि परिहारोक्तिर्विवक्षितेऽर्थे स्थूणानिखननन्यायेन दृढां बुद्धिमुत्पादयेदिति। * अत्रैके देहमात्रात्मदर्शिनो लोकायतिका देहव्यतिरिक्तस्यात्मनोऽभावं मन्यमानाः समस्तव्यस्तेषु बाह्येषु पृथिव्यादिष्वदृष्टमपि चैतन्यं शरीराकारपरिणतेषु भूतेषु स्यादिति संभावयन्तस्तेभ्यश्चैतन्यं मदशक्तिवद्विज्ञानं चैतन्यविशिष्टः कायः पुरुष इति चाहुः। स्वर्गगमनायापवर्गगमनाय वा समर्थो देहव्यतिरिक्त आत्माऽ-

---

इस अधिकरणमें बन्ध और मोक्षके अधिकारकी सिद्धिके लिए देहसे पृथक् आत्माके अस्तित्वका समर्थन किया जाता है। देहसे अतिरिक्त आत्माके न होनेपर परलोक फलवाले विधिवाक्योंकी उपपत्ति नहीं होगी और शास्त्र किसको ब्रह्मात्मत्वका उपदेश करेगा। परन्तु शास्त्रके आरम्भमें [ पूर्वमीमांसाके ] प्रथम पादमें ही शास्त्रोक्त फलके उपभोगके योग्य, देहसे व्यतिरिक्त आत्माका अस्तित्व कहा गया है। ठीक भाष्यकार ( शबरस्वामी ) ने ऐसा कहा है। परन्तु वहाँ देहसे अतिरिक्त आत्माका सद्भाव विषयक सूत्र नहीं है। यहाँ तो स्वयं ही सूत्रकारने आक्षेप पूर्वक देहसे अतिरिक्त आत्माका अस्तित्व प्रतिष्ठापित किया है। आचार्य शबरस्वामीने यहाँसे ही आकर्षण कर प्रमाणलक्षण ( प्रथम अध्याय ) में देहसे पृथक् आत्माका वर्णन किया है। अतएव भगवान् उपवर्षने पूर्वमीमांसामें आत्माके अस्तित्वके कथनका प्रसंग आनेपर हम इसे शारीरकमें कहेंगे, ऐसा कहकर उपरत हुए हैं अर्थात् प्रकरण समाप्त किया है। और यहाँ चोदनालक्षण—विधिसे ज्ञापित विचार्यमाण उपासनाओंमें समस्त शास्त्रका आत्मास्तित्व अङ्ग है, इस प्रदर्शनके लिए आत्माके अस्तित्वका यह विचार किया जाता है। किञ्च पूर्व अधिकरणमें क्रतुके प्रकरणसे उत्कर्ष स्वीकारकर मनश्चित् आदि अग्नियोंमें पुरुषार्थत्व वर्णित किया जाता है। वह पुरुष कौन है, जिसके लिए ये मनश्चित् आदि अग्नियाँ हैं? ऐसा प्रश्न उपस्थित होनेपर देहसे अतिरिक्त यह आत्माका अस्तित्व कहा जाता है। उस अस्तित्वके आक्षेपके लिए यह प्रथम सूत्र है। आक्षेप पूर्वक कहा गया परिहार स्थूणानिखनन न्यायसे विवक्षित अर्थमें दृढ बुद्धि उत्पन्न करेगा। आत्मविचारके प्रसङ्गमें देहमात्रको आत्मा देखनेवाले कुछ लोकायतिक लोग देहसे व्यतिरिक्त आत्माका अभाव मानते हुए समस्त और व्यस्त बाह्य पृथिवी आदिमें अदृष्ट भी चैतन्य शरीरके आकारमें परिणत भूतोंमें होना चाहिए, इस

सत्यानन्दी-दीपिका

चैतन्य विशिष्ट यह भूतोंका संघातक देह ही आत्मा है। इसमें 'यद्धि' इत्यादिसे अन्वय-व्यतिरेक द्वारा देहको आत्मा सिद्ध करते हैं। किञ्च 'मैं गोरा हूँ, मैं कृष्ण हूँ, मैं जाता हूँ' इत्यादि

स्ति, यत्कृतं चैतन्यं देहे स्यात्। देह एव तु चेतनश्चात्मा चेति प्रतिजानते। हेतुं चाचक्षते-शरीरे भावादिति। यद्धि यस्मिन्सति भवत्यसति च न भवति तत्तद्धर्मत्वेनाध्यवसीयते यथाऽग्निधर्मावौष्ण्यप्रकाशौ। प्राणचेष्टाचैतन्यस्मृत्यादयश्चात्मधर्मत्वेनाभिमता आत्मवादिनां तेऽप्यन्तरेव देह उपलभ्यमाना बहिश्चानुपलभ्यमाना असिद्धे देहव्यतिरिक्ते धर्मिणि देहधर्मा एव भवितुमर्हन्ति, तस्मादव्यतिरेको देहादात्मन इति ॥ ५३ ॥

एवं प्राप्ते ब्रूमः—

व्यतिरेकस्तद्भावाभावित्वान्न तूपलब्धिवत् ॥ ५४ ॥

पदच्छेद—व्यतिरेकः, तद्भावाभावित्वात्, न, तु, उपलब्धिवत्।

सूत्रार्थ—( व्यतिरेकः ) आत्मा देहसे व्यतिरिक्त है, ( तद्भावाभावित्वात् ) क्योंकि मृतकावस्थामें देहके होनेपर भी आत्माके चैतन्य आदि धर्मोंका अस्तित्व नहीं है। ( नतूपलब्धिवत् ) जैसे भूतोंकी उपलब्धि भूतोंका धर्म नहीं है, वैसे भौतिक देहकी उपलब्धि भी देहका धर्म नहीं है, किन्तु उससे भिन्न है।

* नत्वेतदस्ति यदुक्तम्-अव्यतिरेको देहादात्मन इति, व्यतिरेक एवास्य देहाद्भवितुमर्हति, तद्भावाभावित्वात्। यदि देहभावे भावाद्देहधर्मत्वमात्मधर्माणां मन्येत, ततो देहभावेऽप्यभावादतद्धर्मत्वमेवैषां किं न मन्येत? देहधर्मवैलक्षण्यात्। ये हि देहधर्मा रूपादयस्ते यावद्देहं भवन्ति। प्राणचेष्टादयस्तु सत्यपि देहे मृतावस्थायां न भवन्ति। देह-

---

प्रकार उन भूतोंसे चैतन्यकी संभावना करते हुए मदशक्तिके समान विज्ञान है और चैतन्य विशिष्टकाय पुरुष है, ऐसा कहते हैं। स्वर्गमें जानेके लिए अथवा मोक्ष प्राप्त करनेके लिए देहसे अतिरिक्त समर्थ आत्मा नहीं है, जिसके प्रभावसे देहमें चैतन्य हो, देह ही चेतन और आत्मा है, ऐसी प्रतिज्ञा करते हैं। इस प्रतिज्ञात अर्थमें हेतु कहते हैं—'शरीरे भावात्' शरीरके होनेपर ही आत्माके धर्मोंका अस्तित्व है। क्योंकि जिसके होने पर होता है और न होनेपर नहीं होता, वह उसका धर्मरूपसे निश्चित किया जाता है। जैसे अग्निके धर्म औष्ण्य और प्रकाश निश्चित किये जाते हैं। प्राण, चेष्टा, चैतन्य और स्मृति आदि जो आत्मवादियोंके आत्मधर्मरूपसे अभिमत हैं, वे भी देहके अन्दर ही उपलब्ध होते हुए बाहर उपलब्ध नहीं होते हुए देहसे व्यतिरिक्त धर्मीके असिद्ध होनेपर देहके ही धर्म होने चाहिए। इसलिए देहरूप आत्मासे अतिरिक्त आत्मा नहीं है ॥ ५३ ॥

ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—

सिद्धान्ती—यह जो कहा गया है कि देहरूप आत्मासे पृथक् आत्मा नहीं है। वह ठीक नहीं है। आत्माका देहसे अतिरिक्त होना ही युक्त है, क्योंकि देहके होनेपर आत्माके धर्मोंका अभाव है। यदि देहके अस्तित्वमें आत्मधर्मोंका सद्भाव होनेसे आत्मधर्म देह धर्म माने जायँ तो देहके अस्तित्वमें भी आत्माके चैतन्य आदि धर्मोंका अभाव होनेसे ये आत्मधर्म देहके धर्म नहीं है, ऐसा क्यों नहीं माना जाय? क्योंकि वे देहके धर्मोंसे विलक्षण हैं। जो रूप आदि देहके धर्म हैं वे देह पर्यन्त हैं और प्राण, चेष्टा आदि तो मरणावस्थामें देहके होनेपर भी नहीं होते। रूप आदि देहके धर्म दूसरोंसे

## सत्यानन्दी-दीपिका

प्रसिद्ध प्रतीतियोंका विषय भी यह देह ही है। अतः देह ही आत्मा है। विशेष विस्तार ( ब्रह्मसूत्र १।१।१ ) में है ॥ ५३ ॥

* देहके रूपादि धर्म बाह्य और नेत्र आदि इन्द्रियोंसे ग्राह्य हैं और आत्मधर्म आन्तर हैं वे स्वयं जाने जाते हैं अथवा दूसरेसे अनुमेय हैं। इसलिए तुमको विना इच्छाके भी अनुमान आदि प्रमाण मानने पड़ेंगे, नहीं तो व्यवहारकी सिद्धि नहीं होगी। जैसे कि मुखाकृति देखनेसे परपुरुषवर्ती

धर्माश्च रूपादयः परैरप्युपलभ्यन्ते, नत्वात्मधर्माश्चैतन्यस्मृत्यादयः। अपि च सति हि तावद् देहे जीवदवस्थायामेषां भावः शक्यते निश्चेतुं, न त्वसत्यभावः। पतितेऽपि कदाचिदस्मिन्देहे देहान्तरसंचारेणात्मधर्मा अनुवर्तेरन्। संशयमात्रेणापि परपक्षः प्रतिषिध्यते। * किमात्मकं च पुनरिदं चैतन्यं मन्यते, यस्य भूतेभ्य उत्पत्तिमिच्छतीति परः पर्यनुयोक्तव्यः। नहि भूतचतुष्टयव्यतिरेकेण लोकायतिकः किंचित्तत्त्वं प्रत्येति। यदनुभवनं भूतभौतिकानाम्, तच्चैतन्यमिति चेत्—तर्हि विषयत्वात्तेषां न तद्धर्मत्वमश्नुवीत, स्वात्मनि क्रियाविरोधात्। न ह्यग्निरुष्णः सन्स्वात्मानं दहति। नहि नटः शिक्षितः सन्स्वस्कन्धमधिरोक्ष्यति। नहि भूतभौतिकधर्मेण सता चैतन्येन भूतभौतिकानि विषयीक्रियेरन्। नहि रूपादिभिः स्वरूपं पररूपं वा विषयीक्रियते। विषयीक्रियन्ते तु बाह्याध्यात्मिकानि भूतभौतिकानि चैतन्येन। अतश्च यथैवास्या भूतभौतिकविषयाया उपलब्धेर्भावोऽभ्युपगम्यते, एवं व्यतिरेकोऽप्यस्यास्तेभ्योऽभ्युपगन्तव्यः। उपलब्धिस्वरूप एव

---

भी उपलब्ध होते हैं। परन्तु चैतन्य, स्मृति आदि आत्मधर्म अन्योंसे उपलब्ध नहीं होते। इसप्रकार जीवितावस्थामें देहके विद्यमान होनेपर इन धर्मोंका अस्तित्व निश्चित किया जा सकता है। परन्तु देहके न होनेपर इनका अभाव निश्चित नहीं किया जा सकता, क्योंकि कदाचित् देहके पतित होनेपर भी आत्मधर्म अन्य देहमें संचारसे अनुवृत्त हो सकते हैं। इसप्रकार केवल संशयसे भी परपक्षका प्रतिषेध किया जाता है। जिस चैतन्यकी भूतोंसे उत्पत्तिकी इच्छा करते हो उस चैतन्यका स्वरूप क्या मानते हो ऐसा वादिसे पूछना चाहिए, क्योंकि लोकायतिक चार भूतोंसे अतिरिक्त किसी पदार्थको नहीं मानते। यदि कहो कि भूत और भौतिकोंका जो अनुभव है वही चैतन्य है, तो उन भूत और भौतिकोंमें चैतन्यका विषयत्व होनेसे चैतन्य उनका धर्म नहीं हो सकता, क्योंकि अपनेमें क्रियाका विरोध है। जैसे अग्नि उष्ण होती हुई अपनेको नहीं जलाती, नट शिक्षित होता हुआ भी अपने कंधोंपर नहीं चढ सकता, वैसे भूत और भौतिकोंका धर्म होते हुए चैतन्यसे भूत भौतिक विषय नहीं किये जा सकते। जैसे रूप आदिसे ( भूत-भौतिक धर्मसे ) अपना रूप अथवा अन्यका रूप विषय नहीं किया जाता। परन्तु बाह्य और आध्यात्मिक भूत-भौतिक पदार्थ चैतन्यसे विषय किये जाते हैं। इसलिए जैसे भूत-भौतिक विषयक इस उपलब्धिका अस्तित्व स्वीकार किया जाता है, वैसे ही उनसे इस उपलब्धिका व्यतिरेक भी स्वीकार करना चाहिए। 'हमारे मतमें तो आत्मा उपलब्धि स्वरूप ही है' इस प्रकार आत्मा देहसे व्यतिरिक्त है। और एक रूप होनेसे उपलब्धि नित्य है, कारण कि 'मैंने यह

## सत्यानन्दी-दीपिका

सुख आदिका ज्ञान, पर्वत आदिमें धूम आदिसे अग्नि आदिका ज्ञान आदि नहीं होंगे, इसलिए 'ज्ञानादयः देहव्यतिरिक्ताश्रयाः देहसत्त्वेऽप्यसत्त्वात्, व्यतिरेकेण देहरूपादिवत्' ( ज्ञान आदि देहसे व्यतिरिक्तके आश्रित हैं, क्योंकि देहके अस्तित्वमें भी उनका अभाव है, व्यतिरेकसे जैसे देहके रूपादि) इसप्रकार प्रत्यक्षसे भिन्न अनुमान प्रमाणसे भी आत्मा देहसे पृथक् सिद्ध होता है। मरणकालमें चैतन्य आदि धर्मोंके देहमें उपलब्ध न होनेसे उनका अभाव निश्चित नहीं किया जा सकता, क्योंकि तुम्हारे मतमें अनुपलब्धि प्रमाण नहीं है और उनके धर्मी आत्माका देहान्तर प्राप्तिसे भी अनुपलम्भ उपपन्न होता है। इसप्रकार संशयमात्रसे भी परपक्षका प्रतिषेध किया जाता है। 'उपलब्धिवत्' इस सूत्रस्थ पदका व्याख्यान करनेके लिए अब 'किमात्मकम्' इत्यादि भूमिका रचते हैं।

* क्या यह चैतन्य भूतोंसे भिन्न तत्त्व है अथवा रूप आदिके समान भूतोंका धर्म है ? प्रथम पक्ष तो युक्त नहीं है, क्योंकि तुमने चारों भूतोंसे अतिरिक्त पदार्थ स्वीकार नहीं किया है, इसलिए तुम्हारे सिद्धान्तकी हानि होगी। द्वितीय पक्षका 'यदनुभवनम्' इत्यादिसे निराकरण करते हैं। अनुभव

च न आत्मेत्यात्मनो देहव्यतिरिक्तत्वम्, नित्यत्वं चोपलब्धेरैकरूप्यात्, अहमिदमद्राक्षमिति चावस्थान्तरयोगेऽप्युपलब्धृत्वेन प्रत्यभिज्ञानात्, स्मृत्याद्युपपत्तेश्च। यत्तूक्तम्—शरीरे भावाच्छरीरधर्म उपलब्धिरिति, तद्वर्णितेन प्रकारेण प्रत्युक्तम्। अपि च सत्सु प्रदीपादिषूपकरणेषूपलब्धिर्भवत्यसत्सु न भवति। न चैतावता प्रदीपादिधर्म एवोपलब्धिर्भवति। एवं सति देह उपलब्धिर्भवत्यसति च न भवतीति न देहधर्मो भवितुमर्हति, उपकरणत्वमात्रेणापि प्रदीपादिवद्देहोपयोगोपपत्तेः। न चात्यन्तं देहस्योपलब्धावुपयोगोऽपि दृश्यते, निश्चेष्टेऽप्यस्मिन्देहे स्वप्ने नानाविधोपलब्धिदर्शनात्। तस्मादनवद्यं देहव्यतिरिक्तस्यात्मनोऽस्तित्वम् ॥५४॥

( ३१ अङ्गावबद्धाधिकरणम्। सू० ५५-५६ )

## अङ्गावबद्धास्तु न शाखासु हि प्रतिवेदम् ॥ ५५ ॥

पदच्छेद—अङ्गावबद्धाः, तु, न, शाखासु, हि, प्रतिवेदम्।

सूत्रार्थ—(तु) शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है, (अङ्गावबद्धाः) अङ्गाश्रित उद्गीथ आदि उपासनाएं ( प्रतिवेदम् ) प्रत्येक वेदमें ( शाखासु ) अपनी-अपनी शाखामें व्यवस्थित (न) नहीं होनी चाहिए, किन्तु सर्व शाखाओंमें अनुवृत्त होनी चाहिए, ( हि ) क्योंकि 'उद्गीथमुपासीत' इस प्रकार उद्गीथ आदिकी अविशेष श्रुति है।

* समाप्ता प्रासङ्गिकी कथा, संप्रति तु प्रकृतामेवानुवर्तामहे—'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत' (छा० १।१।१) 'लोकेषु पञ्चविधं सामोपासीत' (छा० २।२।१) 'उक्थमुक्थमिति वै प्रजा

---

देखा' इस प्रकार अन्य अवस्थाका सम्बन्ध होनेपर भी उपलब्धृरूपसे प्रत्यभिज्ञान होता है और स्मृति आदिकी उपपत्ति होती है। जो यह कहा गया कि शरीरमें अस्तित्व होनेसे उपलब्धि शरीरका धर्म है, वह भी वर्णित प्रकारसे निराकृत हुआ। किञ्च प्रदीप आदि उपकरणोंके विद्यमान होनेपर उपलब्धि होती है उनके विद्यमान न होनेपर नहीं होती, इतनेमात्रसे उपलब्धि प्रदीपका धर्म नहीं हो जाती। इसप्रकार देहके होनेपर उपलब्धि होती है उनके न होनेपर नहीं होती, इससे देहका धर्म नहीं हो सकती, क्योंकि उपलब्धिके उपकरणमात्रसे भी प्रदीप आदिके समान देहका उपयोग हो सकता है। किन्तु उपलब्धिमें देहका अत्यन्त उपयोग नहीं देखा जाता, कारण कि इस देहके निश्चेष्ट होनेपर भी स्वप्नमें अनेक प्रकारकी उपलब्धि देखनेमें आती है। इसलिए देहसे अतिरिक्त आत्माका अस्तित्व दोष रहित है॥ ५४॥

प्रासङ्गिक कथा समाप्त हुई। अब हम प्रकृत कथाकी अनुवृत्ति करते हैं—'ओमित्येदक्षरम्०' ( ॐ इस अक्षर उद्गीथकी उपासना करनी चाहिए ) 'लोकेषु०' ( पृथिवी आदि लोकोंमें पांच प्रकारके

### सत्यानन्दी-दीपिका

तो चैतन्य है और भूत जड़ हैं, ऐसी स्थितिमें चैतन्य जड़ भूतोंका धर्म नहीं हो सकता है। वेदान्त-सिद्धान्तमें उपलब्धि ही आत्मा है। 'आत्मा, देहाद्भिन्नः, उपलब्धिरूपत्वात् उपलब्धिवत्' ( आत्मा देहसे भिन्न है उपलब्धिरूप होनेसे, उपलब्धिके समान ) इससे आत्मा भी उपलब्धिरूप होनेसे नित्य ही है। अब तक तो पूर्वपक्षके मतका अवलम्बन कर कहा गया है। परन्तु आगे अपना अभिमत 'न चात्यन्तं' इत्यादिसे स्पष्ट करते हैं। 'मैं मनुष्य हूँ' इत्यादि देह विषयक अभेद ज्ञान भ्रमात्मक है, अतः वह देहको आत्मा सिद्ध करनेमें समर्थ नहीं। इसलिए उपलब्धिस्वरूप आत्माका देहसे पृथक् अस्तित्व सिद्ध है॥ ५४॥

* देहके विद्यमान होनेपर चैतन्य है, किन्तु देहके विद्यमान होनेपर जैसे चैतन्यका अभाव भी है, वैसे उद्गीथ आदिके सद्भावमें उपासना है, किन्तु उद्गीथ आदिके सद्भावमें उपासनाके अभावकी

वदन्ति तदिदमेवोक्थम्', 'इयमेव पृथिवी,' 'अयं वाव लोकः' 'एषोऽग्निश्चितः' इत्येवमाद्या य उद्गीथादिकर्माङ्गावबद्धाः प्रत्ययाः प्रतिवेदं शाखाभेदेषु विहितास्ते तत्तच्छाखागतेष्वेवोद्गीथादिषु भवेयुरथवा सर्वशाखागतेष्विति विशयः। प्रतिशाखं च स्वरादिभेदादुद्गीथादिभेदानुपादायायमुपन्यासः। किं तावत्प्राप्तम्? स्वशाखागतेष्वेवोद्गीथादिषु विधीयेरन्निति। कुतः? संनिधानात्, 'उद्गीथमुपासीत' (छा० १।१। ) इति हि सामान्यविहितानां विशेषाकाङ्क्षायां संनिकृष्टेनैव स्वशाखागतेन विशेषेणाकाङ्क्षादिनिवृत्तेः। तदतिलङ्घनेन शाखान्तरविहितविशेषोपादाने कारणं नास्ति। तस्मात्प्रतिशाखं व्यवस्थेति। एवं प्राप्ते ब्रवीति—अङ्गावबद्धास्त्विति। तुशब्दः पक्षं व्यावर्तयति। नैते प्रतिवेदं स्वशाखास्वेव व्यवतिष्ठेरन्, अपि तु सर्वशाखास्वनुवर्तेरन्। कुतः? उद्गीथादिश्रुत्यविशेषात्। स्वशाखाव्यवस्थायां ह्युद्गीथमुपासीतेति सामान्यश्रुतिरविशेषप्रवृत्ता सती संनिधानवशेन विशेषे व्यवस्थाप्यमाना पीडिता स्यात्। न चैतन्न्याय्यम्, संनिधानात्तु श्रुतिर्बलीयसी। नच सामान्याश्रयः प्रत्ययो नोपपद्यते। तस्मात्स्वरादिभेदे सत्यप्युद्गीथत्वाद्यविशेषात्सर्वशाखागतेष्वेवोद्गीथादिष्वेवंजातीयकाः प्रत्ययाः स्युः ५५

---

सामकी उपासना करनी चाहिए ) 'उक्थमुक्थमिति०' ( प्रजा उक्थ-उक्थ ऐसा कहती हैं, वह उक्थ यही वक्ष्यमाण है, जो उक्थ है, वह यही पृथिवी है) 'अयं वाव लोकः०' (यह लोक है, यह अग्निश्चित् है) इत्यादि कर्माङ्गसे सम्बन्धित उद्गीथ आदि उपासनाएँ जो प्रत्येक वेदमें भिन्न-भिन्न शाखाओंमें विहित हैं, क्या वे तत्-तत् शाखागत उद्गीथ आदिमें होनी चाहिए अथवा सर्वशाखागत उद्गीथ आदिमें होनी चाहिए ? ऐसा संशय होता है। प्रत्येक शाखामें स्वर आदि भेदसे उद्गीथ आदि भेदोंको लेकर यह उपन्यास है। तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—अपनी शाखागत उद्गीथ आदिमें ही विद्याओंका विधान करना चाहिए। किससे ? इससे कि संनिधान है। 'उद्गीथमुपासीत' ( उद्गीथकी उपासना करनी चाहिए ) इस प्रकार सामान्यसे विहित विद्याओंको विशेषकी आकांक्षा होनेपर संनिकृष्ट स्व शाखागत विशेषसे ही आकाङ्क्षा आदिकी निवृत्ति होती है, अतः उसका अतिक्रमणकर अन्य शाखामें विहित विशेषके उपादानमें कारण नहीं है, इसलिए प्रत्येक शाखामें व्यवस्था है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—'अङ्गावबद्धास्तु'। 'तु' शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है। ये उपासनाएँ प्रत्येक वेदमें अपनी शाखामें ही व्यवस्थित नहीं होनी चाहिए, किन्तु सर्व शाखाओंमें अनुवृत्त होनी चाहिए, किससे ? उद्गीथ आदि श्रुति अविशेष होने से, अपनी शाखामें व्यवस्था होनेपर 'उद्गीथमुपासीत' यह सामान्य श्रुति अविशेषरूपसे प्रवृत्त होती हुई संनिधिके बलसे विशेषमें व्यवस्थापित होकर बाधित हो, यह युक्त नहीं है, क्योंकि श्रुति संनिधिसे बलवती है। और सामान्यके आश्रयसे विद्या उपपन्न नहीं होती ऐसा भी नहीं है। इससे स्वर आदिके भेद होनेपर भी उद्गीथत्व आदिके अविशेष होनेसे सब शाखागत उद्गीथ आदिमें इस प्रकारकी उपासनाएँ होनी चाहिए ॥ ५५ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

आशङ्काकर 'अङ्गावबद्धा' इत्यादिसे कहते हैं। इस प्रकार प्रासङ्गिक कथा समाप्तकर अब प्रकृत उद्गीथ आदि उपासनाओंकी 'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत' इत्यादिसे अनुवृत्ति करते हैं। 'लोकेषु पञ्चविधं सामोपासीत' यथा 'पृथिवी हिंकारोऽग्निः प्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथं आदित्यः प्रतिहारो द्यौर्निधनम्' ( छा० २।२।१ ) (हिंकार पृथिवी है, प्रस्ताव अग्नि है, उद्गीथ अन्तरिक्ष है, प्रतिहार आदित्य है और निधन द्युलोक है, इस प्रकार हिंकार आदि पाँच प्रकारके सामकी पृथिवी आदि दृष्टिसे उपासना करनी चाहिए) उक्थ नामके शस्त्र-अप्रगीत ऋक्में पृथिवी दृष्टि करनी चाहिए, इष्टिकाचित् अग्निमें लोकदृष्टि करनी चाहिए, इस प्रकार कर्माङ्गके आश्रित उपासनाएँ हैं। 'उद्गीथमुपासीत' इस प्रकार उद्गीथादि

## मन्त्रादिवद्वाऽविरोधः ॥ ५६ ॥

पदच्छेद—मन्त्रादिवत्, वा, अविरोधः ।

सूत्रार्थ—(अविरोधः) एक शाखामें विहित उद्गीथ आदिकी अन्य शाखागत उद्गीथ आदिमें प्राप्ति होनेपर भी विरोध नहीं है, ( मन्त्रादिवत् ) जैसे एक शाखागत मन्त्र, कर्म और गुणोंका भी अन्य शाखामें उपसंग्रह देखा जाता है ।

* अथवा नैवात्र विरोधः शङ्कितव्यः—कथमन्यशाखागतेषूद्गीथादिष्वन्यशाखाविहिताः प्रत्यया भवेयुरिति, मन्त्रादिवदविरोधोपपत्तेः । तथा हि—मन्त्राणां कर्मणां गुणानां च शाखान्तरोत्पन्नानामपि शाखान्तर उपसंग्रहो दृश्यते । येषामपि हि शाखिनां कुटरुरसीत्यश्मादानमन्त्रो नाम्नातस्तेषामप्यसौ विनियोगो दृश्यते—'कुक्कुटोऽसीत्यश्मानमादत्ते कुटरुरसीति वा' इति । येषामपि समिदादयः प्रयाजा नाम्नातास्तेषामपि तेषु गुणविधिराम्नायते—

---

अथवा यहाँ ऐसी विरोधकी शङ्का नहीं करनी चाहिए कि अन्य शाखामें विहित उद्गीथ आदि उपासनाएँ अन्य शाखागत उद्गीथ आदिमें किस प्रकार होंगी ? क्योंकि मन्त्र आदिके समान अविरोध उपपन्न होता है । जैसे कि एक शाखामें विहित मन्त्र, कर्म और गुणोंका अन्य शाखामें उपसंग्रह देखा जाता है । जिन शाखावालोंके 'कुटरुरसि' ( काण्व संहिता ) ( तू कुक्कुट है ) इसप्रकार अश्मादान ( पत्थरादान ) मन्त्र पठित नहीं है । उनके भी 'कुक्कुटोऽसि' ( शु० यजु० माध्यन्दिन ) ( तू कुक्कुट है ) इस मन्त्रका अश्मादानमें विनियोग देखा जाता है अर्थात् इस मन्त्रको पढकर अश्मका ग्रहण करना चाहिए अथवा 'कुटरुरसि' इस मन्त्रको पढकर अश्मका ग्रहण करना चाहिए । इसप्रकार जिन शाखावालोंके समिध् आदि प्रयाज पठित नहीं है, उनकी शाखाओंमें भी 'ऋतवो वै०'

### सत्यानन्दी-दीपिका

साधारण श्रुतिसे और विशेष संनिधिसे संशय होनेपर पूर्वपक्षी—'स्वशाखागते' इत्यादिसे कहते हैं, सिद्धान्ती—'एवं प्राप्ते ब्रवीति'से कहते हैं ॥ ५५ ॥

* पूर्व सूत्रमें—एक शाखामें विहित उद्गीथ आदि उपासनाओंका अन्य शाखागत अङ्गके साथ सम्बन्ध होनेमें जो विरोध प्रतीत हुआ था, उसे अङ्गीकारकर उनका सम्बन्ध कहा गया है । अब उनका विरोध ही नहीं है, क्योंकि एक शाखामें विहित अङ्गोंका अन्य शाखामें स्थित अङ्गोंके साथ सम्बन्ध जैसे उपपन्न होता है, वैसे ही यह सम्बन्ध उपपन्न है । अब इसे 'अथवा' इत्यादिसे कहते हैं । अविरोधमें क्रमशः मन्त्र, कर्म और गुणोंका 'तथा येषामपि' इत्यादिसे उदाहरण देते हैं । मन्त्र—यद्यपि यजुर्वेदियोंका 'कुक्कुटोऽसि' ऐसा मन्त्र है 'कुटरुरसि' ऐसा मन्त्र नहीं है, तो भी तण्डुलपेषणके लिए अश्मादानमें ( पत्थर ग्रहणमें ) दोनों मन्त्रोंका विकल्पसे विनियोग होनेके कारण कुटरुरसि' यह मन्त्र भी प्राप्त होता है । शाखाभेदसे इन दोनों मन्त्रोंकी आनुपूर्वी भिन्न भिन्न होनेपर भी दोनोंके अर्थमें भेद नहीं है । भगवान् भाष्यकारने सूत्रस्थ आदि अदसे कर्म और गुणका ग्रहण किया है । कर्मका उदाहरण—मैत्रायणी शाखावालोंके 'समिधो यजति, तनूनपातं यजति, इडो यजति, बर्हिर्यजति, स्वाहाकारं यजति' इसप्रकार यागके अङ्गभूत समिध् आदि पांच प्रयाज नहीं पढे गये हैं । हेमन्त और शिशिर इन दोनों ऋतुओंको मिलाकर द्वादशमासमें पांच ऋतु हैं, इसप्रकार प्रयाज भी पांच हैं, उनका समानदेशमें गुणविधिसे होम करना चाहिए । इसप्रकार एक शाखामें विहित कर्मोंका अन्य शाखामें संग्रह देखनेमें आता है । गुणका उदाहरण—'अग्नीषोमीयं पशुमालभेत' इसप्रकार यजुर्वेदियोंकी श्रुतिमें सामान्यरूपसे अग्नीषोमीय पशु कहा गया है, 'अज' ऐसा जाति विशेष नहीं । 'छागस्य वपाया मेदसोऽनुब्रूहि' 'छागो वा मन्त्रवर्णात्' ( जै० सू० ६.१६ ) ( मन्त्र वर्णनसे अज लेना चाहिए ) इस मन्त्रके आधार पर यह जैमिनि सूत्र है । इसप्रकार प्रैषमन्त्र-

'ऋतवो वै प्रयाजाः समानत्र होतव्याः' इति। तथा येषामपि 'अजोऽग्नीषोमीयः' इति जातिविशेषोपदेशो नास्ति तेषामपि तद्विषयो मन्त्रवर्ण उपलभ्यते—'छागस्य वपाया मेदसोऽनुब्रूहि' इति। तथा वेदान्तरोत्पन्नानामपि 'अग्नेर्वैहोत्रं वेरध्वरम्' इत्येवमादिमन्त्राणां वेदान्तरे परिग्रहो दृष्टः। तथा बह्वृचपठितस्य सूक्तस्य 'यो जात एव प्रथमो मनस्वान्' (ऋ० सं० २।१२।१) इत्यस्य 'अध्वर्यवे सजनीयं शस्यम्' इत्यत्र परिग्रहो दृष्टः। तस्माद्यथाऽऽश्रयाणां कर्माङ्गानां सर्वत्रानुवृत्तिरेवमाश्रितानामपि प्रत्ययानामित्यविरोधः ॥ ५६ ॥

( ३२ भूमज्यायस्त्वाधिकरणम् । सू० ५७ )

## भूम्नः क्रतुवज्ज्यायस्त्वं तथा हि दर्शयति ॥ ५७ ॥

पदच्छेद—भूम्नः, क्रतुवत्, ज्यायस्त्वम्, तथा, हि, दर्शयति।

सूत्रार्थ—( भूम्नः ) 'प्राचीनशाल औपमन्यवः' इत्यादिमें समस्तोपासनाका ही (ज्यायस्त्वम्) प्रधानरूपसे प्रतिपादन है। ( क्रतुवत् ) जैसे दर्शपूर्णमास यागमें एक ही साङ्गप्रधानका प्रयोग होता है। ( हि ) क्योंकि 'तस्य ह वा' यह श्रुति भी व्यस्त उपासनाकी निन्दाकर ( तथा ) उसीप्रकार समस्त उपासनाकी प्रतिपत्ति ( दर्शयति ) दिखलाती है।

* 'प्राचीनशाल औपमन्यवः' (छा० ५।११।१) इत्यस्यामाख्यायिकायां व्यस्तस्य समस्तस्य च वैश्वानरस्योपासनं श्रूयते। व्यस्तोपासनं तावत्—'औपमन्यव कं त्वमात्मानमुपास्स, इति दिवमेव भगवो राजन्निति होवाचैष वै सुतेजा आत्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से'

---

( ऋतु ही प्रयाज हैं, समानदेश-एकस्थानमें ही उनका होम करना चाहिए ) इसप्रकार उनमें गुणविधि कही जाती है। और जिन शाखावालोंमें 'अजोऽग्नीषोमीयः' ( अज अग्नीषोमीय है ) इसप्रकार जाति विशेषका उपदेश नहीं है, उन शाखावालोंमें भी 'छागस्य वपाया०' ( छाग-बकराकी वपाके मेदके होमार्थ अनुवाक्या कहो ) ऐसा तद्विषयक मन्त्रवर्ण उपलब्ध होता है। तथा अन्य वेदमें उत्पन्न हुए 'अग्नेर्वैहोत्रं वेरध्वरम्' ( देवताओंके होत्र और अध्वर कर्म अग्निसे सम्पन्न होते हैं ) इत्यादि मन्त्रोंका भी अन्य वेदमें परिग्रह देखा गया है। इसीप्रकार 'यो जात एव०' ( जो उत्पन्न हुआ ही-बालक ही गुणोंसे श्रेष्ठ और मनस्वी हुआ, हे जनो! वह इन्द्र है ) इस बह्वृचों-होताओंद्वारा पठित सूक्तका 'अध्वर्यवे सजनीयं शस्यम्' ( अध्वर्युद्वारा किये गये प्रयोगमें सजनीय—'स जनास इन्द्र.' [ हे जनो ! वह इन्द्र है ] यह सूक्त कहना चाहिए ) इसमें परिग्रह देखा जाता है। इसलिए जैसे आश्रय कर्माङ्गोंकी सर्वत्र अनुवृत्ति है, वैसे ही आश्रित उपासनाओंकी भी सर्वत्र अनुवृत्ति है, अतः इसमें कोई-विरोध नहीं है ॥ ५६ ॥

'प्राचीनशाल औपमन्यव' ( उपमन्युका पुत्र प्राचीनशाल ) इस आख्यायिकामें व्यस्त और समस्तरूपसे वैश्वनरकी उपासना श्रुति है। 'औपमन्यव कं०' (हे उपमन्युकुमार ! तुम किस आत्माकी उपासना करते हो ? इसप्रकार राजा अश्वपतिके प्रश्न करनेपर हे पूज्य राजन् ! मैं द्युलोककी उपासना

### सत्यानन्दी-दीपिका

लिङ्गसे 'अज' जाति विशेषका संग्रह होता है। मन्त्रोंका 'तथा' इत्यादिसे दूसरा उदाहरण कहते हैं—'अग्नेर्वैहोत्रं वेरध्वरम्' इसप्रकार साम वेदस्थ मन्त्रोंका यजुर्वेदमें ग्रहण होता है। इसप्रकार जैसे एक शाखामें विहित मन्त्र आदिका अन्य शाखामें परिग्रह होता है, वैसे ही एक शाखामें विहित उद्गीथ आदि उपासनाओंका भी अन्य शाखामें ग्रहण होता है ॥ ५६ ॥

* इसमें अश्वपति कैकेय और प्राचीनशाल आदि मुनिगणोंका वैश्वानर विषयक विचार है। द्युलोक आदिमें से जो प्रत्येक अवयवकी वैश्वानररूपसे उपासना वह व्यस्तोपासना है, और उनके

( छा० ५।१२।१ ) इत्यादि, तथा समस्तोपासनमपि 'तस्य ह वा एतस्यात्मनो वैश्वानरस्य मूर्धैव सुतेजाश्चक्षुर्विश्वरूपः प्राणः पृथग्वर्त्माऽऽत्मा संदेहो बहुलो बस्तिरेव रयिः पृथिव्येव पादौ' (छा० ५।१८।२ ) इत्यादि। तत्र संशयः—किमिहोभयथाप्युपासनं स्याद्व्यस्तस्य समस्तस्य चोत समस्तस्यैवेति ? किं तावत्प्राप्तम् ? प्रत्यवयवं सुतेजः प्रभृतिषूपास्स इति क्रियापदश्रवणात्, 'तस्मात्तव सुतं प्रसुतमासुतं कुले दृश्यते' ( छा० ५।१२।१ ) इत्यादिफलभेदश्रवणाच्च, व्यस्तान्यप्युपासनानि स्युरिति प्राप्तम्। ततोऽभिधीयते-भूम्नः पदार्थोपचयात्मकस्य वैश्वानरोपासनस्य ज्यायस्त्वं प्राधान्यमस्मिन्वाक्ये विवक्षितं भवितुमर्हति, न प्रत्येकमवयवोपासनानामपि। क्रतुवत्। यथा क्रतुषु दर्शपूर्णमासप्रभृतिषु सामस्त्येन साङ्गप्रधानप्रयोग एवैको विवक्ष्यते, न व्यस्तानामपि प्रयोगः प्रयाजादीनाम्। नाप्येकदेशाङ्गयुक्तस्य प्रधानस्य तद्वत्। कुत एतद्भूमैव ज्यायानिति ? तथा हि श्रुतिर्भूम्नो ज्यायस्त्वं दर्शयति; एकवाक्यतावगमात्। एक हीदं वाक्यं वैश्वानरविद्याविषयं पौर्वापर्यालोचनात्प्रतीयते। तथा हि—प्राचीनशालप्रभृतय उद्दालकावसानाः षडृषयो वैश्वानरविद्यायां परिनिष्ठामप्रतिपद्यमाना अश्वपतिं कैकेयं राजानमभ्याजग्मुरित्युपक्रम्यैकैकस्यर्षेरुपास्यं द्युप्रभृतीनामेकैकं श्रावयित्वा 'मूर्धा त्वेष आत्मन इति होवाच' (छा० ५।१२।२) इत्यादिना मूर्धादिभावं तेषां विदधाति। 'मूर्धा ते व्यपतिष्यद्यन्मां नागमिष्यः'

---

करता हूँ, ऐसा उसने उत्तर दिया। राजा—तुम जिस आत्माकी उपासना करते हो यह निश्चय ही 'सुतेजा' नामसे प्रसिद्ध वैश्वानर आत्मा है ) इत्यादि व्यस्तोपासना है। इसीप्रकार 'तस्य ह वा०' ( उस वैश्वानर आत्माका मस्तक ही सुतेजा ( द्युलोक ) है, चक्षु विश्वरूप-सूर्य है, प्राण पृथग्वर्त्मा-वायु है, देहका मध्य भाग बहुल-आकाश है, बस्ति ही रयि-जल है, पृथिवी ही दोनों पाद हैं ) इत्यादि समस्तोपासना भी है। यहाँ संशय होता है कि क्या वैश्वानर वाक्यमें व्यस्त और समस्त दोनों प्रकारकी उपासना होनी चाहिए अथवा समस्त ही, तो क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—सुतेजा आदि प्रत्येक अवयवमें 'उपास्से' इसप्रकार क्रियापदके श्रवणसे और 'तस्मात्तव०' ( इसीसे तुम्हारे कुलमें सुत ( खण्डित सोमद्रव्य ) प्रसुत और आसुत दिखाई देते हैं ) इत्यादि फल भेदके श्रवणसे व्यस्त उपासनाएँ होनी चाहिए, ऐसा प्राप्त होता है। सिद्धान्ती—इसपर कहते हैं—भूमाका—पदार्थोपचयात्मक समस्त वैश्वानर उपासनाका ज्यायस्त्व-प्राधान्यसे इस वाक्यमें विवक्षित होना युक्त है, किन्तु प्रत्येक अवयवोपासनाका ज्यायस्त्व विवक्षित नहीं है। क्रतुके समान—जैसे दर्शपूर्णमास आदि क्रतुओंमें समस्तरूपसे अङ्गोंसहित प्रधानका एक ही प्रयोग विवक्षित है, व्यस्त प्रयाज आदिका प्रयोग विवक्षित नहीं है, और एकदेशरूप अङ्गसे युक्त प्रधानका भी प्रयोग विवक्षित नहीं है, वैसे ही प्रकृत में भी समझना चाहिए। परन्तु भूमा ही ज्यायान् है, यह किससे ज्ञात होता है ? इससे कि श्रुति भूमाका ज्यायस्त्व दिखलाती है, क्योंकि एकवाक्यता अवगत होती है। यह वैश्वानरविद्या विषयक वाक्य पौर्वापर्य पर्यालोचनसे एक ही प्रतीत होता है। जैसे कि प्राचीनशाल आदि उद्दालक पर्यन्त छः ऋषिगण वैश्वानर विद्यामें परिनिष्ठाको न प्राप्त होते हुए राजा अश्वपति कैकेयके पास आये, ऐसा उपक्रम कर उसने एक-एक ऋषिको द्यु आदिमेंसे एक-एक उपास्य सुनाकर 'मूर्धा त्वेष०' ( यह तो वैश्वानर आत्माका मूर्धा है ) इत्यादिसे श्रुति उन द्यु आदिका मूर्धा आदि रूपसे विधान करती है। और 'मूर्धा ते०' ( यदि तुम मेरे पास न आते तो तुम्हारा मस्तक गिर जाता ) इत्यादिसे व्यस्तोपासनाका

## सत्यानन्दी-दीपिका

अवयवीकी उपासना समस्तोपासना है। यहाँ दोनों उपासनाओंमें विधि और फलका श्रवण होनेसे और एकवाक्यताकी उपपत्ति होनेसे 'तत्र' इत्यादिसे संशय कहते हैं। पूर्वपक्षमें फलभेद और 'उपास्से' क्रियापदके श्रवणसे व्यस्तोपासनाएँ हैं।

( छा० ५।१२।२ ) इत्यादिना च व्यस्तोपासनमपवदति। ❀ पुनश्च व्यस्तोपासनं व्यावर्त्य समस्तोपासनमेवानुवर्त्य 'स सर्वेषु लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मस्वन्नमत्ति' ( छा० ५।१८।१ ) इति भूमाश्रयमेव फलं दर्शयति। यत्तु प्रत्येकं सुतेजःप्रभृतिषु फलभेदश्रवणं तदेवं सत्यङ्गफलानि प्रधान एवाभ्युपगतानीति द्रष्टव्यम्। तथोपास्स इत्यपि प्रत्यवयवमाख्यातश्रवणं पराभिप्रायानुवादार्थं न व्यस्तोपासनविधानार्थम्। तस्मात्समस्तोपासनपक्ष एव श्रेयानिति। केचित्त्वत्र समस्तोपासनपक्षं ज्यायांसं प्रतिष्ठाप्य ज्यायस्त्ववचनादेव किल व्यस्तोपासनपक्षमपि सूत्रकारोऽनुमन्यत इति कल्पयन्ति। तदयुक्तम्, एकवाक्यतावगतौ सत्यां वाक्यभेदकल्पनस्यान्याय्यत्वात्, 'मूर्धा ते व्यपतिष्यत्' ( छा० ५।१२।२ ) इति चैवमादिनिन्दावचनविरोधात्, स्पष्टे चोपसंहारस्थे समस्तोपासनावगमे तदभावस्य पूर्वपक्षे वक्तुमशक्यत्वात्, सौत्रस्य च ज्यायस्त्ववचनस्य प्रमाणवत्त्वाभिप्रायेणाप्युपपद्यमानत्वात् ॥५७॥

( ३३ शब्दादिभेदाधिकरणम्। सू० ५८ )

## नाना शब्दादिभेदात् ॥ ५८ ॥

पदच्छेद—नाना, शब्दादिभेदात्।

सूत्रार्थ—( नाना ) विद्या भिन्न-भिन्न है, ( शब्दादिभेदात् ) क्योंकि 'वेद' 'उपासीत' इत्यादि शब्दोंका भेद है।

❀ पूर्वस्मिन्नधिकरणे सत्यामपि सुतेजःप्रभृतीनां फलभेदश्रुतौ समस्तोपासनं ज्याय

---

अपवाद करती है। और फिरसे व्यस्तोपासनाकी व्यावृत्ति कर और समस्तोपासनाकी अनुवृत्तिकर 'स सर्वेषु०' ( वह समस्त लोकोंमें, समस्त प्राणियोंमें और समस्त आत्माओंमें अन्न भक्षण करता है ) इसप्रकार भूमाके आश्रित ही फल दिखलाती है। और जो सुतेजा आदि प्रत्येक अङ्गमें फलभेदका श्रवण है, ऐसा होनेपर भी वह अङ्गोंका फल प्रधानमें ही स्वीकार किया है, ऐसा समझना चाहिए। और 'उपास्से०' यह भी प्रत्येक अवयवमें जो क्रियापदका श्रवण है, वह भी अन्यके अभिप्रायका अनुवाद करनेके लिए है, व्यस्त उपासनाके विधानके लिए नहीं है। इसलिए समस्त उपासना पक्ष ही अधिक श्रेष्ठ है। वेदान्त एक देशी कुछ लोग तो इस अधिकरणमें समस्त उपासना ज्यायस्त्व पक्ष स्थापनकर ज्यायस्त्व वचनसे ही व्यस्त उपासना पक्ष भी सूत्रकारको अनुमत है, ऐसी कल्पना करते हैं। वह युक्त नहीं हैं, क्योंकि एकवाक्यताकी अवगति होनेपर वाक्यभेदकी कल्पना उचित नहीं है। कारण कि 'मूर्धा ते०' ( तुम्हारा मस्तक गिर जायगा ) इत्यादि निन्दा वचनका विरोध भी होता है। और उपसंहारमें समस्त उपासनाका अवगम स्पष्ट होनेपर पूर्वपक्षमें उसका अभाव नहीं कहा जा सकता और सूत्रमें ज्यायस्त्व वचन प्रमाणवत्त्वके अभिप्रायसे भी उपपद्यमान है ॥५७॥

पूर्व अधिकरणमें सुतेजा आदिमें फलभेदकी श्रुतिके विद्यमान होनेपर भी समस्त उपासना

### सत्यानन्दी-दीपिका

❀ भगवान् भाष्यकार वेदान्त एक देशी मतको दूषित करनेके लिए उसका 'केचित्' इत्यादिसे अनुवाद करते हैं। 'आत्मनो वैश्वानरस्य मूर्धैव सुतेजाः' इसप्रकारके वाक्य और प्रकरणसे व्यस्त उपासनाका समस्त उपासनामें अन्तर्भाव है। जैसे प्रयाज आदि अङ्गोंका प्रधान दर्शपूर्णमासके फलमें ही उपसंहार है। यदि प्रयाज आदि अङ्गोंका पृथक् फल माने तो वे दर्शपूर्णमास यागके अङ्ग न होकर पृथक् कर्म होंगे और दर्श आदिसे पृथक् वाक्य होंगे। इसप्रकार वाक्यभेद प्रसक्त होगा। परन्तु ऐसा नहीं माना गया है। ऐसा प्रकृतमें भी समझना चाहिए। सूत्रमें जो 'ज्यायस्त्व' पद है वह व्यस्त उपासनाओंको अप्रामाणिक बोध करानेके लिए है। अतः यह सिद्ध हुआ कि समस्त उपासना ही करनी चाहिए ॥५७॥

इत्युक्तम् । अतः प्राप्ता बुद्धिरन्यान्यपि भिन्नश्रुतीन्युपासनानि समस्योपासिष्यन्त इति । अपि च नैव वेद्याभेदे विद्याभेदो विज्ञातुं शक्यते । वेद्यं हि रूपं विद्याया द्रव्यदैवतमिव यागस्य । वेद्यश्चैक एवेश्वरः श्रुतिनानात्वेऽप्यवगम्यते 'मनोमयः प्राणशरीरः' (छा० ३।१४।२) 'कं ब्रह्म खं ब्रह्म' ( छा० ४।१०।५ ) 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' ( छा० ८।१।५ ) इत्येवमादिषु । तथा 'एक एव प्राणः' 'प्राणो वाव संवर्गः' ( छा० ४।३।३ ) 'प्राणो वाव ज्येष्ठश्च' ( छा० ५।१।१ ) 'प्राणो ह पिता प्राणो माता' (छा० ७।१५।१) इत्येवमादिषु । वेद्यैकत्वाच्च विद्यैकत्वम् । श्रुतिनानात्वमप्यस्मिन्पक्षे गुणान्तरपरत्वान्नानर्थकम् । तस्मात्स्वपरशाखाविहितमेकवेद्यव्यपाश्रयं गुणजातमुपसंहर्तव्यं विद्याकार्त्स्न्यायेति । * एवं प्राप्ते प्रतिपाद्यते—नानेति । वेद्याभेदेऽप्येवंजातीयका विद्या भिन्ना भवितुमर्हति, कुतः ? शब्दादिभेदात् । भवति ही शब्दभेदः—'वेद' 'उपासीत' 'स क्रतुं कुर्वीत' ( छा० ३।१४।१ ) इत्येवमादिः । शब्दभेदश्च कर्मभेदहेतुः समधिगतः पुरस्तात् 'शब्दान्तरे कर्मभेदः कृतानुबन्धत्वात्' (जै० सू० २।२।१) इति । आदिग्रहणाद्गुणादयोऽपि यथासंभवं भेदहेतवो योजयितव्याः । ननु वेदेत्यादिषु शब्द-

---

श्रेष्ठ है, ऐसा कहा गया है । इससे भिन्न श्रुतिवाली अन्य उपासनाएँ भी समस्तरूपसे उपासनाएँ होंगी, ऐसी बुद्धि प्राप्त होती है । और वेद्यका अभेद होनेपर भी विद्याका भेद नहीं जाना जा सकता, क्योंकि जैसे द्रव्य और देवता यागके रूप हैं, वैसे ही वेद्य विद्याका रूप है । 'मनोमयः प्राणशरीरः' ( वह ब्रह्म मनोमय और प्राणशरीर-लिङ्गात्मा शरीरवाला है ) 'कं ब्रह्म खं ब्रह्म' ( सुख ब्रह्म है, आकाश ब्रह्म है ) 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' ( ईश्वर सत्यकाम और सत्यसंकल्प है ) इत्यादिमें और इसीप्रकार 'एक एव प्राणः' ( प्राण एक ही ) 'प्राणो वाव०' ( प्राण ही संवर्ग है ) 'प्राणो वाव०' ( प्राण ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है ) 'प्राणो ह०' ( प्राण पिता और प्राण माता है ) इत्यादि स्थलोंमें श्रुतिका भेद होनेपर भी वेद्य एक ही ईश्वर अवगत होता है । वेद्यके एक होनेसे विद्या भी एक ही श्रुत है । श्रुतिभेद भी इस पक्षमें अन्य गुणपरक होनेसे अनर्थक नहीं है । इसलिए अपनी शाखा और अन्य शाखाओंमें विहित एक वेद्यके आश्रित गुण समूहका विद्याकी पूर्णताके लिए उपसंहार करना चाहिए ।

सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर प्रतिपादन किया जाता है—'नाना' वेद्यका अभेद होनेपर भी इसप्रकारकी विद्याका भेद होना युक्त है, किससे ? शब्द आदिके भेदसे । 'वेद' उपासीत' स क्रतुं कुर्वीत' ( वह संकल्प करे ) इत्यादि शब्दभेद है । और शब्दभेद कर्म-भेदका निमित्त है, इस प्रकार पूर्वकाण्डमें—'शब्दान्तरे कर्मभेदः कृतानुबन्धत्वात्' ( जै० सू० २।२।१ ) ( भिन्न भिन्न शब्दके होनेपर कर्मका भी भेद होता है, क्योंकि भिन्नरूपसे उनका विषय माना जाता है अर्थात् धात्वर्थमें भेद होता है) इस सूत्रमें अधिगत होता है । आदि पदके ग्रहणसे गुण आदिकी भी यथासंभव भेदके हेतुरूपसे योजना होनी चाहिए । परन्तु 'वेद' इत्यादिमें शब्दभेद ही प्रतीत होता है ? 'यजति' ददाति' इत्यादिके

## सत्यानन्दी-दीपिका

* दहरविद्या आदि ब्रह्मविषयक समस्त उपासनाएँ वेद्यके एक होनेपर एक हैं अथवा श्रुति भेदसे भिन्न हैं, तथा संवर्ग प्राण उपासना एक है अथवा भिन्न है ? इसप्रकार संशय होनेपर दृष्टान्त संगतिसे 'पूर्वस्मिन्' आदिसे पूर्वपक्ष करते हैं । पूर्वपक्षमें—वेद्यके एक होनेसे विद्या भी एक है । यदि विद्याका भेद हो तो एक श्रुति विहित विद्याका अन्य श्रुतिमें कथन व्यर्थ होगा । परन्तु विद्याके एक होनेसे अन्य श्रुतिमें कथन अन्य गुणोंके प्रतिपादनके लिए होनेसे व्यर्थ नहीं होगा । इसलिए अपनी शाखा अथवा अन्य शाखामें एक वेद्यके आश्रित 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' आदि गुण समुदायका भी उपसंहार होना चाहिए ।

* जैसे 'एक नारीकाय' अभिन्न होनेपर भी गुणभेद और भावनाभेदसे भिन्न भिन्नरूपसे

भेद एवावगम्यते, न यजतीत्यादिवदर्थभेदः सर्वेषामेवैषां मनोवृत्त्यर्थत्वाभेदात्, अर्थान्तरासंभवाच्च। तत्कथं शब्दभेदाद्विद्याभेद इति? नैष दोषः, मनोवृत्त्यर्थत्वाभेदेऽप्यनुबन्धभेदाद्वेद्यभेदे सति विद्याभेदोपपत्तेः। एकस्यापीश्वरस्योपास्यस्य प्रतिप्रकरणं व्यावृत्ता गुणाः शिष्यन्ते। तथैकस्यापि प्राणस्य तत्र तत्रोपास्यस्याभेदेऽप्यन्यादृग्गुणोऽन्यत्रोपासितव्योऽन्यादृग्गुणश्चान्यत्रेत्येवमनुबन्धभेदाद्वेद्यभेदे सति विद्याभेदो विज्ञायते। ॐ न चात्रैको विद्याविधिरितरे गुणविधय इति शक्यं वक्तुम्, विनिगमनायां हेत्वभावात्, अनेकत्वाच्च प्रतिप्रकरणं गुणानां प्राप्तविद्यानुवादेन विधानानुपपत्तेः। न चास्मिन्पक्षे समानाः सन्तः सत्यकामादयो गुणा असकृच्छ्रावयितव्याः। प्रतिप्रकरणं चेदंकामेनेदमुपासितव्यमिदंकामेन चेदमिति नैराकाङ्क्ष्यावगमान्नैकवाक्यतापत्तिः। न चात्र वैश्वानरविद्यायामिव समस्तचोदनापरास्ति यद्बलेन प्रतिप्रकरणवर्तीन्यवयवोपासनानि भूत्वैकवाक्यतामियुः। वेद्यैकत्वनिमित्ते च विद्यैकत्वे सर्वत्र निरङ्कुशे प्रतिज्ञायमाने समस्तगुणोपसंहारोऽशक्यः प्रतिज्ञायेत। तस्मात्सुष्ठूच्यते—नाना शब्दादिभेदादिति। स्थिते चैतस्मिन्नधिकरणे सर्ववेदान्तप्रत्ययमित्यादि द्रष्टव्यम् ॥ ५८ ॥

---

समान अर्थ भेद तो अवगत नहीं होता। क्योंकि 'वेद, उपासीत' इन सभी शब्दोंका मनोवृत्तिरूप एक ही अर्थ है और अन्य (ज्ञान) अर्थका असम्भव है, तो शब्दभेदसे विद्याभेद किस प्रकार होगा? यह दोष नहीं है, क्योंकि मनोवृत्तिरूप अर्थका अभेद होनेपर भी अनुबन्धके भेदसे वेद्यका भेद होनेपर विद्याभेदकी उपपत्ति होती है। उपास्य ईश्वरके एक होनेपर भी उसके गुण प्रत्येक प्रकरणमें व्यावृत्त (भिन्न भिन्न) कहे जाते हैं। उसीप्रकार एक ही प्राण तत्र तत् स्थलमें उपास्यरूपसे अभिन्न होनेपर भी एक प्रकारके गुणोंसे युक्त एक स्थलमें उपासनीय हैं और अन्य प्रकारके गुणोंसे युक्त अन्य स्थलमें उपासनीय है, इसप्रकार अनुबन्ध भेदसे वेद्यका भेद होनेपर विद्याका भेद ज्ञात होता है। ॐ और यहाँ एक विद्या विधि है और अन्य गुणविधियाँ हैं, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि इसप्रकारकी व्यवस्थामें कोई हेतु नहीं है। प्रत्येक प्रकरणमें गुणोंके अनेक होनेसे प्राप्त विद्याके अनुवादसे गुणोंके विधानकी उपपत्ति नहीं है। इस पक्षमें समान होते हुए सत्यकाम आदि गुणोंका अनेक वार श्रवण नहीं होना चाहिए। प्रत्येक प्रकरणमें इस फलकी कामनावालेसे इस उपास्यकी उपासना करनी चाहिए और इस फलकी कामनावालेसे इसकी। इसप्रकार इन उपासनाओंमें नैराकांक्ष्य अवगत होनेसे एक वाक्यता नहीं हो सकती। जैसे वैश्वानरविद्यामें अन्य समस्त उपासना विधि है, वैसे यहाँ प्रकृत शाण्डिल्य आदि उपासनाओंमें अन्य समस्त उपासना विधि नहीं है, जिसके बलसे प्रत्येक प्रकरणवर्ती अवयव उपासनाएँ होकर एकवाक्यताको प्राप्त करें। वेद्यके एकत्व निमित्तसे विद्याके एक होनेपर सर्वत्र सब विद्याओंमें यदि विना अंकुशके प्रतिज्ञा की जाय तो समस्त गुणोंका उपसंहार जो अशक्य है उसकी प्रतिज्ञा हो जायगी। इसलिए 'नानाशब्दादिभेदात्' इसप्रकार सूत्रकारने ठीक ही कहा है। इस अधिकरणके स्थित होनेपर 'सर्ववेदान्तप्रत्ययम्' इत्यादि अधिकरण देखना चाहिए ॥ ५८ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

प्राप्त होती है, वैसे 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' आदि गुणभेदसे और भावनाके अधीन उपासना होनेसे उपास्यके एक होनेपर भी उपासना भिन्न भिन्न है।

ॐ यह जो कहा गया है कि श्रुतिका भेद अन्य गुणोंके विधानके लिए है। इसका समाधान 'न चात्रैको' इत्यादिसे कहते हैं। किञ्च फलके भेदसे 'वेद, उपासीत' इत्यादि विधिके भेदसे और सब गुणोंका ध्यान न हो सकनेके कारण विद्या भिन्न भिन्न है। जैसे दहरका ध्यान करनेवालोंका सब लोकोंमें यथेष्ट गमन है और वैश्वानर उपासक सर्वत्र अन्न भक्षक होते हैं, इसप्रकार फलका भेद है।

( ३४ विकल्पाधिकरणम् । सू० ५९ )

## विकल्पोऽविशिष्टफलत्वात् ॥ ५९ ॥

पदच्छेद—विकल्पः, अविशिष्टफलत्वात् ।

सूत्रार्थ—( विकल्पः ) सगुण विद्याओंका विकल्प ही युक्त है, ( अविशिष्टफलत्वात् ) क्योंकि वेद्य वस्तुका साक्षात्काररूप समान फल है ।

* स्थिते विद्याभेदे विचार्यते—किमासामिच्छया समुच्चयो विकल्पो वा स्यात्, अथवा विकल्प एव नियमेनेति ? तत्र स्थितत्वात्तावद्विद्याभेदस्य न समुच्चयनियमे किंचित्कारणमस्ति । ननु भिन्नानामप्यग्निहोत्रदर्शपूर्णमासादीनां समुच्चयनियमो दृश्यते । नैष दोषः । नित्यताश्रुतिर्हि तत्र कारणं नैवं विद्यानां काचिन्नित्यताश्रुतिरस्ति । तस्मान्न समुच्चयनियमः । नापि विकल्पनियमः । विद्यान्तराधिकृतस्य विद्यान्तराप्रतिषेधात् । पारिशेष्याद्याथाकाम्यमापद्यते । नन्वविशिष्टफलत्वादासां विकल्पो न्याय्यः । तथाहि—'मनोमयः प्राणशरीरः' (छा० ३।१४।२) 'कं ब्रह्म खं ब्रह्म' (छा० ४।१०।५) 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः'(छा०८।१।५) इत्येवमाद्यास्तुल्यवदीश्वरप्राप्तिफला लक्ष्यन्ते । नैष दोषः, समानफलेष्वपि स्वर्गादिसाधनेषु कर्मसु याथाकाम्यदर्शनात् ।* तस्माद्याथाकाम्यप्राप्तावुच्यते—विकल्प एवासां भवितुमर्हति,न समुच्चयः। कस्मात् ? अविशिष्टफलत्वात् । अवशिष्टं ह्यासां

---

इसप्रकार विद्याभेदके सिद्ध होनेपर यह विचार किया जाता है कि क्या इन विद्याओंका उपासककी इच्छासे समुच्चय है अथवा विकल्प है वा नियमसे विकल्प ही है । पूर्वपक्षी—उसमें विद्याभेदके सिद्ध होनेसे समुच्चयके नियममें कोई कारण नहीं है । परन्तु अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास आदि इन भिन्नोंका भी समुच्चयनियम देखा जाता है ? यह दोष नहीं है, क्योंकि अग्निहोत्र आदि नित्यत्व श्रुति उनके समुच्चय नियममें कारण है, किन्तु विद्याओंमें ऐसी कोई नित्यत्वश्रुति नहीं है, इसलिए उनमें समुच्चयका नियम नहीं है, और इसीप्रकार विकल्पका नियम भी नहीं है, क्योंकि एक विद्यामें अधिकृतका अन्य विद्यामें प्रतिषेध नहीं है । परिशेषसे स्वेच्छा पक्ष प्राप्त होता है । परन्तु इन विद्याओंका समान फल होनेसे विकल्प उचित है । क्योंकि 'मनोमयः प्राणशरीरः' 'कं ब्रह्म खं ब्रह्म' 'सत्यकामः सत्यसंकल्पः' इत्यादि श्रुति समानरूपसे ईश्वर प्राप्तिरूप फलवाली देखी जाती है । यह दोष नहीं है, क्योंकि समान फलवाले स्वर्ग आदिके साधनभूत कर्मोंमें भी यथाकाम्य देखनेमें आता है ।

सिद्धान्ती—इसलिए यथाकाम्य पक्षके प्राप्त होनेपर कहते हैं—इन उपासनाओंका विकल्प ही होना चाहिए, समुच्चय नहीं, किससे ? इससे कि अविशिष्ट फल है । इन उपासनाओंका उपास्य विषयक साक्षात्कार करना ही समान ( एक फल ) है। एक ही उपासनासे उपास्य ईश्वर आदि विषयक साक्षात्कार होनेपर

### सत्यानन्दी-दीपिका

इसलिए शब्द आदि भेदसे विद्या नाना है । विद्यानानात्व अधिकरण पादके आरम्भमें ही संगत है, यहाँ तो प्रासङ्गिक है ॥ ५८ ॥

* इस अधिकरणमें विद्याओंके अनुष्ठानका प्रकार निरूपण किया जाता है । अहंग्रह, तटस्थ और अङ्गाश्रित भेदसे उपासनाएँ तीन प्रकारकी हैं । उनमेंसे अहंग्रहोपासनाका यहाँ विचार किया जाता है । अहंग्रहोपासना ( उपास्यस्वरूपका स्वाभिन्नरूपसे चिन्तन ) में इच्छानुसार और विकल्प दोनोंका विद्या नानात्वके साथ साम्य होनेसे 'किम्' इत्यादिसे संशय कहते हैं । पूर्वपक्षमें स्वेच्छासे अनुष्ठान है, ऐसा अनियम है और सिद्धान्तमें विकल्पसे अनुष्ठान है, ऐसा नियम है ।

* जैसे पुरोडाशरूप एक फल होनेसे व्रीहि और यवका विकल्प है, वैसे ही इन विद्याओंमें विकल्प युक्त है । ईश्वरके साक्षात्कारके अनन्तर फलभेद होनेपर भी इन अहंग्रहोपासनाओंका

फलमुपास्यविषयसाक्षात्करणम् । एकेन चोपासनेन साक्षात्कृते उपास्ये विषय ईश्वरादौ द्वितीयमनर्थकम् । अपि चासंभव एव साक्षात्करणस्य समुच्चयपक्षे, चित्तविक्षेपहेतुत्वात् । साक्षात्करणसाध्यं च विद्याफलं दर्शयन्ति श्रुतयः—'यस्य स्यादद्धा न विचिकित्सास्ति' ( छा० ३।१४।४ ) इति, 'देवो भूत्वा देवानप्येति' ( बृह० ४।१।२ ) 'सदा तद्भावभावितः' ( भ० गी० ८।६ ) इत्येवमाद्याः । तस्मादविशिष्टफलानां विद्यानामन्यतमामादाय तत्परः स्याद्यावदुपास्यविषयसाक्षात्करणेन तत्फलं प्राप्तमिति ॥ ५९ ॥

( ३५ काम्याधिकरणम् । सू० ६० )

## काम्यास्तु यथाकामं समुच्चीयेरन्न वा पूर्वहेत्वभावात् ॥ ६० ॥

पदच्छेद—काम्याः, तु, यथाकामम्, समुच्चीयेरन्, न, वा, पूर्वहेत्वभावात् ।

सूत्रार्थ—(काम्यास्तु) काम्यविद्याओंका तो (यथाकामम्) यथेच्छ (समुच्चीयेरन्नवा) समुच्चय करे अथवा न करे, ( पूर्वहेत्वभावात् ) क्योंकि समान फलरूप विकल्पके प्रयोजक हेतुका अभाव है ।

* 'अविशिष्टफलत्वात्' इत्यस्य प्रत्युदाहरणम् । यासु पुनः काम्यासु विद्यासु 'स य एतमेवं वायुं दिशां वत्सं वेद न पुत्ररोदं रोदिति' ( छा०३।१५।२ ) 'स यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते यावन्नाम्नो गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति' ( छा० ७।१।५ ) इति चैवमाद्यासु क्रियावददृष्टेनात्मनात्मीयं फलं साधयन्तीषु साक्षात्करणापेक्षा नास्ति । ता यथाकामं समुच्चीयेरन्नवा समुच्चीयेरन्, पूर्वहेत्वभावात् । पूर्वस्याविशिष्टफलत्वादित्यस्य विकल्पहेतोरभावात् ॥ ६० ॥

---

अन्य उपासनाएँ प्रयोजन रहित हैं । समुच्चय पक्षमें तो साक्षात्कारका असंभव ही है, क्योंकि समुच्चय चित्त-विक्षेपका हेतु है । और 'यस्य स्यादद्धा०' (मैं मरकर इसीको प्राप्त होऊँगा, ऐसा जिसका निश्चय है, इस विषयमें कोई सन्देह नहीं है, उसे ईश्वरभावकी प्राप्ति होती है ) और 'देवो भूत्वा०' ( वह इस लोकमें देव होकर शरीर पातानन्तर देवोंको प्राप्त होता है) इत्यादि श्रुतियाँ और 'सदा तद्भावभावितः०' ( सदा उसके भावसे भावित होकर उस उसको प्राप्त होता है ) इत्यादि स्मृतियाँ भी साक्षात्कार द्वारा साध्य विद्या फल दिखलाती हैं । इससे समान फलवाली उन विद्याओंमेंसे एकको लेकर तत्पर हो जब तक उपास्य विषयक साक्षात्कारसे उसका फल प्राप्त हो ॥ ५९ ॥

'समान फल होनेसे' इस पूर्वोक्त हेतुका यह प्रत्युदाहरण है । परन्तु 'स य एतमेव०' (वह जो कोई पुत्रका दीर्घ जीवन चाहनेवाला इस प्रकार इस वायुको गोरूपसे कल्पित दिशाओंके वत्सरूपसे जानता है पुत्र निमित्तसे रोदन नहीं करता—पुत्र मरण जन्य रोदन नहीं करता ) 'स यो नाम ब्रह्म०' ( वह जो कोई 'नाम ब्रह्म है' ऐसी उपासना करता है उसकी जहाँ तक नामकी गति होती है वहाँ तक यथेच्छ गति हो जाती है ) इत्यादि जिन काम्य विद्याओंमें क्रिया-कर्मके समान अदृष्टरूपसे अपना तत्-तत् फल सिद्ध करती हुई साक्षात्कारकी अपेक्षा नहीं है । वे यथेच्छ समुच्चित होनी चाहिए अथवा समुच्चित नहीं होनी चाहिए, क्योंकि यहाँ पूर्व हेतुका अभाव है । 'अविशिष्ट फल होनेसे' इस पूर्व विकल्पके हेतुका अभाव है ॥ ६० ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

साक्षात्काररूप फल समान है । किञ्च सब उपासनाओंका एक साथ होना असंभव है । अतः यहाँ विकल्प ही युक्त है ॥ ५९ ॥

* गत अधिकरणमें अहंग्रहोपासनाका विचार किया गया है । अब इस अधिकरणमें तटस्थ-प्रतीकोपासना 'मनो ब्रह्मेत्युपासीत' आदिके विषयमें विचार किया जाता है । पूर्व अधिकरणमें जैसे अहंग्रहोपासनाएँ विकल्पसे अनुष्ठेय कही गई हैं, वैसे ही प्रतीकोपासनाएँ भी विकल्पसे ही अनुष्ठेय

( ३६ यथाश्रयभावाधिकरणम् । सू० ६१-६६ )

## अङ्गेषु यथाश्रयभावः ॥ ६१ ॥

पदच्छेद—अङ्गेषु, यथाश्रयभावः ।

सूत्रार्थ—( अङ्गेषु ) कर्माङ्गोद्गीथ आदि आश्रित उपासनाओंमें (यथाश्रयभावः) समुच्चयसे अनुष्ठानका नियम है, जैसे क्रतुओंमें आश्रित अङ्गोंके अनुष्ठानका नियम है ।

* कर्माङ्गेषूद्गीथादिषु ये आश्रिताः प्रत्यया वेदत्रयविहिताः किं ते समुच्चीयेरन्किंवा यथाकामं स्युरिति संशये यथाश्रयभाव इत्याह । यथैवैषामाश्रयाः स्तोत्रादयः संभूय भवन्त्येवं प्रत्यया अपि आश्रयतन्त्रत्वात्प्रत्ययानाम् ॥ ६१ ॥

## शिष्टेश्च ॥ ६२ ॥

पदच्छेद—शिष्टेः, च ।

सूत्रार्थ—विधान होनेसे भी अङ्गके समान समुच्चय है ।

* यथा वाश्रयाः स्तोत्रादयस्त्रिषु शिष्यन्त एवमाश्रिता अपि प्रत्ययाः । नोपदेशकृतोऽपि कश्चिद्विशेषोऽङ्गानां तदाश्रयाणां च प्रत्ययानामित्यर्थः ॥ ६२ ॥

## समाहारात् ॥ ६३ ॥

सूत्रार्थ-अन्य वेदोक्त प्रणवका अन्यत्र समाहार होनेसे भी अङ्गाश्रित उपासनाओंका समुच्चय है ।

* होतृषदनाद्धैवापि दुरुद्गीत (थ) मनुसमाहरति' (छा० १।५।५) इति च प्रणवोद्गीथैकत्वविज्ञानमाहात्म्यादुद्गाता स्वकर्मण्युत्पन्नं क्षतं हौत्रात्कर्मणः प्रतिसमादधातीति ब्रुवन्वे-

---

कर्मके अङ्गभूत उद्गीथ आदिके आश्रित तीनों वेदोंमें विहित जो उपासनाएँ हैं, क्या उसका समुच्चय होना चाहिए अथवा यथेच्छ अनुष्ठान होना चाहिए ? ऐसा संशय होनेपर 'यथाश्रयभावः' ऐसा कहते हैं । जैसे इन उपासनाओंके आश्रयभूत स्तोत्र आदि समुच्चयसे होते हैं, वैसे उपासनाएँ भी समुच्चयसे होती हैं, क्योंकि उपासनाएँ आश्रयके अधीन हैं ॥ ६१ ॥

जैसे स्तोत्र आदि आश्रय तीनों वेदोंमें कहे जाते हैं, वैसे आश्रित उपासनाएँ भी कही जाती हैं । अङ्गों और उनके आश्रित उपासनाओंमें उपदेशकृत कोई विशेष नहीं है, ऐसा अर्थ है ॥ ६२ ॥

होतृषदनाद्धैवापि०' ( स्वर, व्यञ्जन आदिके प्रमादसे दुष्ट किये गये उद्गीथको भी उद्गाता सम्यक्कृत होताके शंसनसे निर्दोष करता है ) यह श्रुति वाक्य प्रणव और उद्गीथके एकत्व विज्ञानके माहात्म्यसे उद्गाता अपने कर्ममें उत्पन्न हुए दोषका होत्र कर्मसे प्रतिसमाधान ( निर्दोष ) करता है,

### सत्यानन्दी-दीपिका

होनी चाहिए, क्योंकि उनमें भी उपासनत्व समान है, इस प्रकार दृष्टान्त संगतिसे यह पूर्वपक्ष करते हैं । 'यथा कामाचारः' 'पुत्रका अमरण' इत्यादि प्रत्येक प्रतीकोपासनाका भिन्न-भिन्न फल है; इसलिए यहाँ विकल्पका नियम नहीं है ॥ ६० ॥

* पूर्व अधिकरणमें जैसे प्रतीकोपासनाओंका स्वतन्त्र होनेसे यथेच्छ अनुष्ठान कहा गया है, वैसे यहाँ अङ्गाश्रित उपासनाओंका नहीं है, क्योंकि वे अङ्गोंके अधीन हैं । इस प्रकार प्रत्युदाहरण संगतिसे—'अङ्गेषु' इत्यादिसे पूर्वपक्ष करते हैं ॥ ६१ ॥

* क्रतुके अङ्ग और उनके आश्रित उपासनाएँ तीनों वेदोंमें समान भावसे विहित हैं, अतः अङ्गोंके समान उपासनाओंका भी समुच्चयसे अनुष्ठान है । परन्तु गोदोहनके अनुष्ठानका नियम नहीं है, क्योंकि वह तो चमसके स्थानमें विहित है ॥ ६२ ॥

* समाहरणं-समताकरणं-दोषका संधान करना समाहार है । इस समाहार लिङ्गसे भी उपा-

दान्तरोदितस्य प्रत्ययस्य वेदान्तरोदितपदार्थसंबन्धसामान्यात्सर्ववेदोदितप्रत्ययोपसंहारं सूचयतीति लिङ्गदर्शनम् ॥ ६३ ॥

## गुणसाधारण्यश्रुतेश्च ॥ ६४ ॥

पदच्छेद—गुणसाधारण्यश्रुतेः, च ।

सूत्रार्थ—'तेनेयं त्रयी विद्या वर्तते' इत्यादि उद्गीथ उपासनामें गुणभूत ओंकार तीनों वेदोंमें साधारणरूपसे सुना जाता है ।

* विद्यागुणं च विद्याश्रयं सन्तमोंकारं वेदत्रयसाधारणं श्रावयति—'तेनेयं त्रयी विद्या वर्तते ओमित्याश्रावयत्योमिति शंसत्योमित्युद्गायति' ( छा० १।१।९ ) इति च । ततश्चाश्रयसाधारण्यादाश्रितसाधारण्यमिति लिङ्गदर्शनमेव । अथवा-गुणसाधारण्यश्रुतेश्चेति । यदीमे कर्मगुणा उद्गीथादयः सर्वे सर्वप्रयोगसाधारणा न स्युर्न स्यात्ततस्तदाश्रयाणां प्रत्ययानां सहभावः । ते तूद्गीथादयः सर्वाङ्गग्राहिणा प्रयोगवचनेन सर्वे सर्वप्रयोगसाधारणाः श्राव्यन्ते । ततश्चाश्रयसहभावात्प्रत्ययसहभाव इति ॥ ६४ ॥

## न वा तत्सहभावाश्रुतेः ॥ ६५ ॥

पदच्छेद—न, वा, तत्सहभावाश्रुतेः ।

सूत्रार्थ—( न वा ) अङ्गाश्रित उपासनाओंका समुच्चय नहीं है, ( तत्सहभावाश्रुतेः ) क्योंकि 'ग्रहं गृहीत्वा' इसप्रकार जैसे अङ्गोंके सहभावकी श्रुति है, वैसे अङ्गाश्रित उपासनाओंके सहभावकी श्रुति नहीं है ।

---

ऐसा कहता हुआ अन्य वेदमें कथित उपासनाका अन्य वेदमें उक्त पदार्थके साथ समान सम्बन्ध होनेसे सर्व वेदोक्त उपासनाका उपसंहार सूचित करता है, ऐसा लिङ्गदर्शन है ॥ ६३ ॥

'तेनेयं त्रयी०' ( उस अक्षरसे ही यह ऋग्वेद आदिरूप त्रयीविद्या प्रवृत्त होती है । 'ॐ' ऐसा कहकर ही अध्वर्यु श्रवण करता है 'ॐ' ऐसा कहकर ही होता शंसन करता है तथा 'ॐ' ऐसा कहकर ही उद्गाता उद्गान करता है ) यह श्रुति विद्याके गुण-विद्याके आश्रयभूत 'ॐ' कारको तीनों वेदोंमें साधारण-समानरूपसे श्रवण कराती है । उससे आश्रय 'ॐ' कारके साधारण होनेसे उसके आश्रित उपासनाएँ भी साधारण हैं, यह लिङ्गदर्शन ही है । अथवा 'गुणसाधारण्यश्रुतेः' यदि उद्गीथ आदि ये सब कर्मगुण सब प्रयोगोंमें साधारण-समान न होते, तो उनके आश्रित उपासनाओंका सर्वत्र सहभाव न होता । परन्तु वे सब उद्गीथ आदि सर्वाङ्गग्राही प्रयोगवचनसे सब प्रयोगोंमें समानरूपसे श्रवण कराये जाते हैं । उससे आश्रयके सहभावसे आश्रित उपासनाओंका सहभाव है ॥ ६४ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

सनाओंका समुच्चय प्रतीत होता है । जैसे 'जो ऋग्वेदियोंका प्रणव है वह सामवेदियोंका उद्गीथ है' ( छा० १।५।५ ) इस प्रकार छान्दोग्यमें प्रणव और उद्गीथकी एक ध्यान विधि है । उसका 'होतृषदनात्' इत्यादि फलार्थवाद है । सामवेदस्थ उद्गीथ ध्यानका ऋग्वेदोक्त प्रणवके साथ सम्बन्ध देखा जाता है वही सर्व वेदविहित उपासनाओंके समुच्चयमें लिङ्ग है । इस प्रकार दोनों वेदोंमें प्रणव और उद्गीथके ऐक्य ज्ञानसे सर्ववेदस्थ उपासनाओंका सर्वत्र समुच्चय होना चाहिए ॥ ६३ ॥

* उपास्य ओंकारके साधारण होनेसे उसके आश्रित उपासनाओंका समुच्चयसे अनुष्ठान प्रतीत होता है । इसमें 'गुण' इत्यादिसे अन्य हेतु कहते हैं । अन्वयमुखसे उक्त अर्थका 'अथवा' इत्यादिसे व्यतिरेकमुखसे व्याख्यान करते हैं । इसप्रकार अन्वय-व्यतिरेकसे आश्रयके समुच्चयसे आश्रित उपासनाओंका भी समुच्चय है ॥ ६४ ॥

* न वेति पक्षव्यावर्तनम्। न यथाश्रयभाव आश्रितानामुपासनानां भवितुमर्हति। कुतः ? तत्सहभावाश्रुतेः। यथाहि त्रिवेदविहितानामङ्गानां स्तोत्रादीनां सहभावः श्रूयते–'ग्रहं वा गृहीत्वा चमसं वोन्नीय स्तोत्रमुपाकरोति स्तोत्रमनुशंसति प्रस्तोतः साम गाय होतरेतद्यज' इत्यादिना। नैवमुपासनानां सहभावश्रुतिरस्ति। ननु प्रयोगवचन एषां सहभावं प्रापयेत्। नेति ब्रूमः, पुरुषार्थत्वादुपासनानाम्। प्रयोगवचनो हि क्रत्वर्थानामुद्गीथादीनां सहभावं प्रापयेत्। उद्गीथाद्युपासनानि क्रत्वर्थाश्रयाण्यपि गोदोहनादिवत्पुरुषार्थानीत्यवोचाम 'पृथग्घ्यप्रतिबन्ध फलम्' ( ब्रह्मसूत्र ३।३।४२ ) इत्यत्र। अयमेव चोपदेशाश्रयो विशेषोऽङ्गानां तदालम्बनानां चोपासनानां यदेकेषां क्रत्वर्थत्वमेकेषां पुरुषार्थत्वमिति। परं च लिङ्गद्वयमकारणमुपासनसहभावस्य श्रुतिन्यायाभावात्। नच प्रतिप्रयोगमाश्रयकात्स्न्योपसंहारादाश्रितानामपि तथात्वं विज्ञातुं शक्यम्। अतत्प्रयुक्तत्वादुपासनानाम्। आश्रयतन्त्राण्यपि ह्युपासनानि काममाश्रयाभावे मा भूवन्न त्वाश्रयसहभावेन सहभावनियममर्हन्ति, तत्सहभावाश्रुतेरेव। तस्माद्यथाकाममेवोपासनान्यनुष्ठीयेरन् ॥ ६५ ॥

---

'न वा' ये शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करते हैं। आश्रित उपासनाओंका आश्रयभावके अनुसार समुच्चय नहीं हो सकता, किससे ? उनके सहभावकी श्रुति न होनेसे। जैसे तीनों वेदोंमें विहित स्तोत्र आदि अङ्गोंका सहभाव 'ग्रहं गृहीत्वा०' ( ग्रह पात्रको ग्रहण कर अथवा चमस पात्रको सोमरससे भरकर वह स्तोत्रका आरम्भ करता है, स्तोत्रका अनुशंसन करता है, हे प्रस्तोता ! तुम सामका गायन करो, हे होता ! तुम इसका याग करो ) इत्यादि श्रुति कहती है, वैसे उपासनाओंके सहभावकी श्रुति नहीं है। परन्तु प्रयोग वचन-विधि ही इनका सहभाव प्राप्त कराएगा, नहीं, ऐसा हम कहते हैं— क्योंकि उपासनाएँ पुरुषार्थ हैं। प्रयोग विधि क्रत्वर्थ उद्गीथ आदिका सहभाव प्राप्त करावे, परन्तु क्रतु अर्थ आश्रय उद्गीथ आदि उपासनाएँ गोदोहन आदिके समान पुरुषार्थ हैं, ऐसा 'पृथग्घ्यप्रतिबन्धः फलम्' इस सूत्रमें हम कह चुके हैं। अङ्ग और उनके आश्रित उपासनाओंमें उपदेशके आश्रयपर यही विशेष है कि इनमें एक क्रत्वर्थ हैं और दूसरे पुरुषार्थ हैं। और दूसरे दो लिङ्ग उपासनाओंके सहभावमें कारण नहीं है, क्योंकि श्रुति और न्यायका अभाव है। और प्रत्येक प्रयोगमें सम्पूर्ण आश्रयोंका उपसंहार होनेसे आश्रितोंका भी वैसा ही उपसंहार हो ऐसा नहीं जाना जा सकता, क्योंकि उपासनाएँ उनसे प्रयुक्त नहीं हैं। आश्रयके अधीन होती हुई भी उपासनाएँ आश्रयके अभावमें भले ही न हों, परन्तु आश्रयोंके सहभाव होनेपर सहभावका नियम नहीं हो सकता, कारण कि उनके सहभाव की श्रुति नहीं है। इसलिए अपनी इच्छाके अनुसार ही उपासनाओंका अनुष्ठान करना चाहिए ॥६५॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* उपासनाओंका फल भिन्न भिन्न होनेसे उनके समुच्चय अनुष्ठानमें कोई प्रमाण नहीं है, इस बातको सिद्धान्ती 'न वा' इत्यादिसे कहते हैं। 'विमतोपास्तयः क्रतौ न समुच्चित्यानुष्ठेयाः, भिन्न फलत्वात् गोदोहनवत्' ( उक्त उपासनाएँ क्रतुमें समुच्चयसे अनुष्ठेय नहीं हैं, क्योंकि भिन्न फलवाली हैं, जैसे गोदोहन ) 'वीर्यं कामनावाला गोदोहनपात्रसे जलानयन करे' यहाँ चमसके स्थानमें विशेष फलके लिए गोदोहनपात्रका ग्रहण किया जाता है। जैसे यहाँ गोदोहन पात्रका भिन्न फल है, अतः वह क्रतुमें समुच्चयसे अनुष्ठेय नहीं है, वैसे उपासनाओंके विषयमें भी समझना चाहिए। 'शिष्टेश्च' ( ब्रह्मसूत्र ३।३।६२ ) इसमें उक्त अर्थका 'अयमेव' इत्यादिसे निराकरण करते हैं। और 'समाहारात्' ( ब्रह्मसूत्र ३।३।६३ ) 'गुणसाधारण्यश्रुतेश्च' ( ब्रह्मसूत्र ३।३।६४ ) इन सूत्रोंमें उक्त दो लिङ्ग अन्य प्रमाणसे प्राप्त अर्थके द्योतक हैं। अर्थवादवाक्यमें स्थित होनेके कारण स्वयं साधक नहीं हैं, इसप्रकार 'परञ्च' इत्यादिसे कहते हैं। 'गुणसाधारण्यश्रुतेश्च' इससूत्रकी दूसरी व्याख्या 'न च' इत्यादिसे दूषित

## दर्शनाच्च ॥ ६६ ॥

पदच्छेद—दर्शनात्, च ।

सूत्रार्थ—'एवं विद्ध वै ब्रह्मा' इत्यादि श्रुति अङ्गाश्रित उपासनाओंका असहभाव दिखलाती है ।

* दर्शयति च श्रुतिरसहभावं प्रत्ययानाम्—'एवंविद्ध वै ब्रह्मा यज्ञं यजमानं सर्वांश्चर्त्विजोऽभिरक्षति' ( छा० ४।१७।१० ) इति । सर्वप्रत्ययोपसंहारे हि सर्वं सर्वविद् इति न विज्ञानवता ब्रह्मणा परिपाल्यत्वमितरेषां संकीर्त्येत । तस्माद्यथाकाममुपासनानां समुच्चयो विकल्पो वेति ॥६६॥

इति श्रीमच्छङ्करभगवत्पूज्यपादकृतौ श्रीमच्छारीरकमीमांसाभाष्ये तृतीयाध्यायस्य तृतीयः पादः ॥३॥

## तृतीयाध्याये चतुर्थः पादः

[ अत्र निर्गुणविद्याया अन्तरङ्गबहिरङ्गसाधनविचारः ]

( इस पादमें निर्गुणविद्याके अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग साधनोंका विचार है )

### ( १ पुरुषार्थाधिकरणम् । सू० १-१७ )

## पुरुषार्थोऽतः शब्दादिति बादरायणः ॥ १ ॥

पदच्छेद—पुरुषार्थः, अतः, शब्दात्, इति, बादरायणः ।

सूत्रार्थ—( बादरायणः ) बादरायण आचार्यका मत है कि ( अतः ) इसी औपनिषद आत्मज्ञानसे ( पुरुषार्थः ) मोक्षरूप पुरुषार्थ सिद्ध होता है, ( शब्दात् ) क्योंकि 'तरति शोकमात्मवित्' इस प्रकारकी श्रुति है ।

* अथेदानीमौपनिषदमात्मज्ञानं किमधिकारिद्वारेण कर्मण्येवानुप्रविशत्याहोस्वित्स्वतन्त्रमेव पुरुषार्थसाधनं भवतीति मीमांसमानः सिद्धान्तेनैव तावदुपक्रमते—पुरुषार्थो-

---

'एवंविद्ध वै ब्रह्मा०' ( ऐसा जाननेवाला ब्रह्मा यज्ञ, यजमान और अन्य समस्त ऋत्विजोंकी भी सब ओरसे रक्षा करता है ) यह श्रुति उपासनाओंका असहभाव दिखलाती है । क्योंकि सब उपासनाओंका उपसंहार-समुच्चय होनेपर सब ( ऋत्विज आदि ) के सर्वज्ञ होनेके कारण विज्ञानवाले ब्रह्मासे अन्य परिपाल्य हैं, ऐसा न कहा जाता । इसलिए [ उपासकके लिए ] उपासनाओंका इच्छानुसार समुच्चय अथवा विकल्प है, यह सिद्ध होता है ॥६६॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके तृतीयाध्यायका तृतीय पाद समाप्त ॥३॥

इसके अनन्तर औपनिषद् आत्मज्ञान अधिकारी पुरुष द्वारा क्या कर्ममें ही अनुप्रवेश करता है अथवा स्वतन्त्र ही पुरुषार्थका साधन है ? अब ऐसा विचार करते हुए सूत्रकार प्रथम सिद्धान्तसे ही

### सत्यानन्दी-दीपिका

करते हैं । इसलिए पुरुषको अपने इच्छानुसार ही उपासनाओंका अनुष्ठान करना चाहिए ॥ ६५ ॥

* तीनों वेदोंके ज्ञाता ब्रह्मासे ऋत्विज आदिकी रक्षा होती है, इससे सब उपासनाओंका सहभाव नहीं है । ऐसा 'दर्शनाच्च' इत्यादिसे कहते हैं । ऋग्वेद आदि विहित अङ्गोंका लोप होनेपर व्याहृति, होम, प्रायश्चित्त आदिको जानना ही ब्रह्माका 'एवंवित्त्व' है ॥६६॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के तृतीयाध्यायका तृतीय पाद समाप्त ॥३॥

* पूर्वपादमें पर और अपरविद्याके गुणोंका उपसंहार कहकर स्वरूपका निश्चय किया गया है । अब इस पादमें कर्मानिपेक्ष उन विद्याओंमें पुरुषार्थ हेतुत्व निरूपण करनेके लिए उसके यज्ञादि बहि-

ऽत इति। अस्माद्वेदान्तविहितादात्मज्ञानात्स्वतन्त्रात्पुरुषार्थः सिद्ध्यतीति बादरायण आचार्यो मन्यते। कुत एतदवगम्यते? शब्दादित्याह। तथा हि—'तरति शोकमात्मवित्' (छा० ७।१।३), 'स यो ह वै तत्परमं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' (मु० ३।२।९), 'ब्रह्मविदाप्नोति परम्' (तै० २।१।१), 'आचार्यवान्पुरुषो वेद तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्येऽथ संपत्स्ये' ( छा० ६।१४।२) इति, 'य आत्माऽपहतपाप्मा' ( छा० ८।७।१ ) इत्युपक्रम्य 'सर्वांश्च लोकानाप्नोति सर्वांश्च कामान्यस्तमात्मानमनुविद्य विजानाति' ( छा० ८।७।१ ) इति, 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' (बृह० ४।५।६) इत्युपक्रम्य 'एतावदरे खल्वमृतत्वम्' ( बृह ४।५।१५ ) इत्येवंजातीयका श्रुतिः केवलाया विद्यायाः पुरुषार्थहेतुत्वं श्रावयति ॥१॥

अथात्र प्रत्यवतिष्ठते—

शेषत्वात्पुरुषार्थवादो यथाऽन्येष्विति जैमिनिः ॥ २ ॥

पदच्छेद—शेषत्वात्, पुरुषार्थवादः, यथा, अन्येषु, इति, जैमिनिः।

सूत्रार्थ—( शेषत्वात् ) कर्तृरूपसे आत्मा कर्मका अङ्ग है, अतः उसका ज्ञान भी व्रीहि प्रोक्षण आदिके समान कर्मके अङ्गभूत आत्माद्वारा क्रतुका अङ्ग है। ( यथा ) जैसे ( अन्येषु ) अन्य द्रव्य संस्कार कर्मोंमें अपाप आदि फल श्रुति अर्थवाद है, वैसे ( पुरुषार्थवादः ) ज्ञानसे पुरुषार्थ श्रुति भी अर्थवाद है, ( जैमिनिः ) यह आचार्य जैमिनिका मत है।

* कर्तृत्वेनात्मनः कर्मशेषत्वात्तद्विज्ञानमपि व्रीहिप्रोक्षणादिवद्विषयद्वारेण कर्म-

---

'पुरुषार्थोऽतः' इस प्रकारसे उपक्रम करते हैं। बादरायण आचार्य ऐसा मानते हैं कि इस वेदान्त विहित स्वतन्त्र आत्मज्ञानसे पुरुषार्थ सिद्ध होता है। यह कैसे अवगत हो? श्रुतिसे, ऐसा कहते हैं। जैसे कि 'तरति शोकमात्मवित्' (आत्मवेत्ता शोकका अतिक्रमण करता है) 'स यो ह वै०' ( जो कोई उस परब्रह्मको जान लेता है वह ब्रह्म ही हो जाता है ) 'ब्रह्मविदाप्नोति परम्' ( ब्रह्मज्ञानी परब्रह्मको प्राप्त होता है ) 'आचार्यवान्०' ( आचार्यवान् पुरुष ही सत्को जानता है, उसके लिए मोक्ष होनेमें उतना ही विलम्ब है जब तक वह देह बंधनसे मुक्त नहीं होता। उसके पश्चात् तो वह सत्सम्पन्न-ब्रह्मको प्राप्त हो जाता है ) 'य आत्मापहतपाप्मा' ( जो आत्मा पप शून्य है ) ऐसा उपक्रम कर 'स सर्वांश्च०' ( जो उस आत्माको शास्त्र और गुरुके उपदेशानुसार अन्वेषणकर जान लेता है, वह सम्पूर्ण लोकों और समस्त कामनाओंको प्राप्त कर लेता है ) 'आत्मा वा०' ( हे मैत्रेयी! आत्माका दर्शन करना चाहिए) ऐसा आरम्भकर 'एतावदरे०' ( अरे मैत्रेयी! इतना ही अमृतत्वका उपदेश है ) इसप्रकारकी श्रुतियाँ केवल विद्या ( आत्मज्ञान ) को पुरुषार्थहेतुत्व श्रवण कराती हैं ॥ १ ॥

अब उक्त सिद्धान्तपर पूर्वपक्षी शङ्का करते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

रङ्ग और शम आदि अन्तरङ्ग साधनोंका निरूपण किया जाता है। इस प्रकार एक विद्याविषयत्वसंगतिसे यह चतुर्थपाद आरम्भ किया जाता है। गत पादके अन्तिम अधिकरणमें कर्मके अङ्गभूत विद्याका विचार किया गया है। अब उसके प्रसंगसे ब्रह्मज्ञान कर्मका अङ्ग है, ऐसी आशङ्का कर उसका समाधान करते हैं। इसप्रकार प्रसंगसंगतिसे इस अधिकरणको कहते हैं। पूर्वपक्षमें ज्ञान और कर्मका अङ्गाङ्गिभावसे समुच्चय है, सिद्धान्तमें केवल ब्रह्मात्मैक्यज्ञानसे मोक्ष है। 'य आत्मापहतपाप्मा' इसप्रकार प्रजापतिसे उपदिष्ट ब्रह्मविद्यामें सगुणविद्याके फलरूप समस्त लोक आदिकी प्राप्तिका कथन इसलिए किया गया है कि मोक्षानन्दनमें इन सबसे प्राप्त होनेवाले आनन्दका अन्तर्भाव है। इसलिए किसी प्रकारकी शङ्काका अवसर नहीं है ॥१॥

संबन्ध्येवेत्यतस्तस्मिन्नवगतप्रयोजने आत्मज्ञाने या फलश्रुतिः साऽर्थवाद इति जैमिनिराचार्यो मन्यते, यथाऽन्येषु द्रव्यसंस्कारकर्मसु 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापँ श्लोकँ शृणोति । यदङ्क्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते । यत्प्रयाजानुयाजा इज्यन्ते वर्म वा एतद्यज्ञस्य क्रियते वर्म यजमानस्य भ्रातृव्याभिभूत्यै' इत्येवंजातीयका फलश्रुतिरर्थवादः, तद्वत् । कथं पुनरस्यानारभ्याधीतस्यात्मज्ञानस्य प्रकरणादीनामन्यतमेनापि हेतुना विना क्रतुप्रवेश आशङ्क्यते ? कर्तृद्वारेण वाक्यात्तद्विज्ञानस्य क्रतुसंबन्ध इति चेत्—न, वाक्याद्विनियोगानुपपत्तेः । अव्यभिचारिणा हि केनचिद्द्वारेणानारभ्याधीतानामपि वाक्यनिमित्तः क्रतुसंबन्धोऽवकल्पते । कर्ता तु व्यभिचारि द्वारम्, लौकिकवैदिककर्मसाधारण्यात् । तस्मान्न तद्द्वारेणात्मज्ञानस्य क्रतुसंबन्धसिद्धिरिति—न, व्यतिरेकविज्ञानस्य वैदिकेभ्यः कर्मभ्योऽन्यत्रानुपयोगात् । नहि देहव्यतिरिक्तात्मज्ञानं लौकिकेषु कर्मसूपयुज्यते, सर्वथा दृष्टार्थप्रवृत्त्युपपत्तेः । वैदिकेषु तु देहपातोत्तरकालफलेषु देहव्यतिरिक्तात्मज्ञानमन्तरेण प्रवृत्तिर्नोपपद्यत इत्युपयुज्यते व्यतिरेकविज्ञानम् । * नन्वपहतपाप्मत्वादिविशेषणादसंसार्यात्म-

---

कर्तृरूपसे आत्मा कर्मका अङ्ग है, अतः उसका ज्ञान भी व्रीहि प्रोक्षण आदिके समान विषय-आत्माद्वारा कर्म सम्बन्धी ही है, इससे उस कर्मका प्रयोजन अवगत होनेपर आत्मज्ञानमें जो फल श्रुति है वह अर्थवाद है, ऐसा जैमिनि आचार्य मानते हैं । जैसे अन्य द्रव्य संस्कार कर्मोंमें 'यस्य पर्णमयी०' ( जिसका पर्णमयी जुहू होता है वह पाप वचनका श्रवण नहीं करता वह जो अपने नेत्रोंमें अञ्जन लगाता है, उससे शत्रुके नेत्रोंका नाश करता है, जो प्रयाज और अनुयाज किये जाते हैं, वे यज्ञके कवच किये जाते हैं, शत्रुके अभिभवके लिए वे यजमानके कवच होते हैं ) इस प्रकारकी फल-श्रुति अर्थवाद है, वैसे ही आत्मज्ञानमें फल श्रुति अर्थवाद है । परन्तु यज्ञके प्रकरणमें अनधीत आत्म-ज्ञानके प्रकरण आदिमें से किसी एक हेतुके विना भी क्रतु प्रवेशकी आशङ्का किस प्रकार की जाती है ? यदि कहो कि कर्ताद्वारा वाक्यसे उसके विज्ञानका क्रतुके साथ सम्बन्ध है, तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि वाक्यसे विनियोग नहीं हो सकता । किसी एक अव्यभिचारी-नित्यसम्बद्ध क्रतुके द्वारसे अप्रकरणमें पठितोंका भी वाक्य निमित्तक क्रतु सम्बन्ध हो सकता है । परन्तु कर्ता तो लौकिक और वैदिक कर्मोंमें साधारण होनेसे व्यभिचारी द्वार है, इसलिए उसके द्वारा आत्मज्ञानका क्रतुके साथ सम्बन्ध सिद्ध नहीं होता । यह ठीक नहीं है, क्योंकि देहसे अतिरिक्त आत्मा है इस ज्ञानका वैदिक कर्मोंसे अन्यत्र उपयोग नहीं है । देहसे अतिरिक्त आत्मज्ञानका लौकिक कर्मोंमें उपयोग नहीं होता, क्योंकि सर्वथा देहसे व्यति-रिक्त आत्मज्ञान हो चाहे न हो तो भी प्रत्यक्ष प्रयोजनवाले कर्मोंमें प्रवृत्ति हो सकती है । परन्तु देह-पातके अनन्तर फलदेनेवाले वैदिक कर्मोंमें देह व्यतिरिक्त आत्मज्ञानके विना प्रवृत्ति उपपन्न नहीं होती ।

## सत्यानन्दी-दीपिका

* सूत्रमें अर्थवाद पदकी आवृत्ति करनी चाहिए अर्थात् ज्ञानसे पुरुषार्थवाद अर्थवाद है । 'ब्रह्मविद्‌ब्रह्मैव भवति' इत्यादि मोक्ष प्रतिपादक श्रुतियाँ अर्थवादमात्र हैं । और कर्मरूप अङ्गीके फलका ज्ञान होनेसे अङ्गभूत आत्माका प्रयोजन भी ज्ञात है, अतः आत्माके आश्रय उसके संस्कारभूत ज्ञानमें फलश्रुति अर्थवाद है । जैसे 'पर्णमयी' ( पलाश ) यह द्रव्य है, यजमानका अञ्जन संस्कार है और प्रयाज आदि कर्म हैं, इनमें क्रमशः फलश्रुति अर्थवाद है । जैसे प्रोक्षण आदिसे संस्कृत व्रीहि आदि कर्मके अङ्ग हैं, वैसे उपनिषद् प्रतिपादित आत्मज्ञानसे संस्कृत कर्ता मैं पारलौकिक फलोपभोगके योग्य हूँ, ऐसा विद्वान्, श्रद्धावान् क्रतुका अङ्ग है, अतः कर्ताद्वारा आत्मज्ञान भी कर्मका अङ्ग है । सिं०—'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' इत्यादि वाक्यमात्रसे आत्मज्ञानका क्रतुके साथ सम्बन्ध अनुपपन्न है, क्योंकि 'यस्य पर्णमयी' इस वाक्यके पर्णमयीत्वका जुहूद्वारा क्रतुके साथ जो सम्बन्ध कहा गया है, वह

विषयमौपनिषदं दर्शनं न प्रवृत्त्यङ्गं स्यात्, न, प्रियादिसंसूचितस्य संसारिण एवात्मनो द्रष्टव्यत्वेनोपदेशात्। अपहतपाप्मत्वादि विशेषणं तु स्तुत्यर्थं भविष्यति। ननु तत्र तत्र प्रसाधितमेतदधिकमसंसारि ब्रह्म जगत्कारणं तदेव च संसारिण आत्मनः पारमार्थिकं स्वरूपमुपनिषत्सूपदिश्यत इति। सत्यं प्रसाधितम्, तस्यैव तु स्थूणानिखननवत्फलद्वारेणाक्षेपसमाधाने क्रियेते दार्ढ्याय ॥ २ ॥

## आचारदर्शनात् ॥ ३ ॥

सूत्रार्थ—'जनको ह वैदेहो' इसप्रकार जनक आदि ब्रह्मज्ञानियोंका विद्याके साथ कर्मका आचरण देखा जाता है, अतः आत्मज्ञान कर्मका अङ्ग है।

'जनको ह वैदेहो बहुदक्षिणेन यज्ञेनेजे' ( बृ० ३।१।१ ), 'यक्ष्यमाणो वै भगवन्तोऽहमस्मि' ( छा० ५।११।५ ) इत्येवमादीनि ब्रह्मविदामप्यन्यपरेषु वाक्येषु कर्मसंबन्धदर्शनानि भवन्ति। तथोद्दालकादीनामपि पुत्रानुशासनादिदर्शनाद्गार्हस्थ्यसंबन्धोऽवगम्यते। केवलाच्चेज्ज्ञानात्पुरुषार्थसिद्धिः स्यात्किमर्थमनेकायाससमन्वितानि कर्माणि ते कुर्युः? 'अर्के चेन्मधु विन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत्' इति न्यायात् ॥ ३ ॥

## तच्छ्रुतेः ॥ ४ ॥

सूत्रार्थ—'यदेव विद्यया करोति' इत्यादि तृतीया श्रुतिसे विद्यामें कर्माङ्गत्व श्रवण होनेसे ज्ञान कर्माङ्ग प्रतीत होता है।

'यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति' ( छा० १।१।१० ) इति च

---

इसलिए मरणानन्तर फल देनेवाले वैदिक कर्मोंमें देह व्यतिरिक्त आत्मा है, इस ज्ञानका उपयोग है। परन्तु 'अपहतपाप्मत्व' आदि विशेषणोंसे असंसारी आत्मविषयक औपनिषद ज्ञान वैदिक कर्ममें प्रवृत्तिका अङ्ग नहीं होगा। ऐसा नहीं, क्योंकि प्रिय आदिसे संसूचित संसारी आत्माका ही द्रष्टव्यरूपसे उपदेश है। अपहतपाप्मत्व आदि विशेषण तो स्तुतिके लिए होगा। परन्तु जीवसे भिन्न असंसारी ब्रह्म जगत्का कारण है और वही संसारी आत्माका पारमार्थिक स्वरूप है, ऐसा उपनिषदोंमें उपदेश किया जाता है यह तत् तत् स्थलमें भली-भाँति सिद्ध किया गया है। हाँ, ठीक भली-भाँति सिद्ध किया गया है। किन्तु स्थूणानिखननके समान फलद्वारा उसकी ही दृढताके लिए आक्षेप और समाधान किये जाते हैं ॥ २ ॥

'जनको ह वैदेहो०' ( विदेह देश अधिपति राजा जनकने बड़ी दक्षिणावाले यज्ञद्वारा यजन किया ) 'यक्ष्यमाणो वै०' ( हे पूज्य ऋषि वृन्द ! मैं भी यज्ञ करनेवाला हूं ) इत्यादि विद्या विधिपरक वाक्योंमें भी ब्रह्मवेत्ताओंके कर्म सम्बन्ध दर्शन होते हैं। उसीप्रकार उद्दालक आदिका भी पुत्र उपदेश आदि दर्शनसे गार्हस्थ्य सम्बन्ध अवगत होता है। यदि केवल ज्ञानसे ही पुरुषार्थकी सिद्धि हो तो वे विद्वान् अनेक प्रकारके आयास युक्तकर्म क्यों करें, क्योंकि 'अर्के चेन्मधु०' (यदि समीपमें-घरके कोने अथवा आकके छोटे पोदेमें मधु मिले तो मधु अभिलाषी पर्वतमें क्यों जाय ) ऐसा न्याय है ॥३॥

'यदेव विद्यया०' ( जो कर्म विद्या, श्रद्धा और योगसे युक्त होकर किया जाता है वही कर्म

### सत्यानन्दी-दीपिका

अव्यभिचारी है। परन्तु यहां तो कर्ता सब कर्मोंमें साधारण होनेसे व्यभिचारी है, इसलिए व्यभिचारी कर्ताद्वारा आत्मज्ञानमें क्रतु सम्बन्ध सिद्ध नहीं हो सकता। पूर्वपक्षी 'न, व्यतिरेकविज्ञानस्य' इत्यादिसे कहते हैं।

* वेदान्तमतमें जो स्वरूपज्ञान है वह क्रत्वर्थ है अथवा पुरुषार्थ है, इसप्रकार विचारसे ही क्रत्वर्थत्व दृढ हो सकता है, अतः कर्ता आत्माद्वारा आत्मज्ञान क्रतुका अङ्ग है ॥ २ ॥

कर्मशेषत्वश्रवणाद्विद्याया न केवलायाः पुरुषार्थहेतुत्वम् ॥ ४ ॥

समन्वारम्भणात् ॥ ५ ॥

सूत्रार्थ—'तं विद्याकर्मणी' इत्यादिसे विद्या और कर्मका समुच्चय देखा जाता है, इससे भी विद्या कर्मका अङ्ग है।

'तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते' ( बृह० ४।४।२ ) इति च विद्याकर्मणोः फलारम्भे सहकारित्वदर्शनान्न स्वातन्त्र्यं विद्यायाः ॥ ५ ॥

तद्वतो विधानात् ॥ ६ ॥

पदच्छेद—तद्वतः, विधानात् ।

सूत्रार्थ—( तद्वतः ) 'आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य' इत्यादि श्रुतिसे समस्त वेदार्थ जाननेवालेके लिए ( विधानात् ) कर्मका विधान किया जाता है, इससे भी विद्या कर्मका अङ्ग है।

'आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य यथाविधानं गुरोः कर्मातिशेषेणाभिसमावृत्य कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानः' ( छा० ८।१५।१ ) इति चैवंजातीयका श्रुतिः समस्तवेदार्थविज्ञानवतः कर्माधिकारं दर्शयति । तस्मादपि न विज्ञानस्य स्वातन्त्र्येण फलहेतुत्वम् । नन्वत्राधीत्येत्यध्ययनमात्रं वेदस्य श्रूयते, नार्थविज्ञानम् । नैष दोषः, दृष्टार्थत्वाद्वेदाध्ययनमर्थाववोधपर्यन्तमिति स्थितम् ॥ ६ ॥

नियमाच्च ॥ ७ ॥

पदच्छेद—नियमात्, च ।

सूत्रार्थ—और 'कुर्वन्नेवेह' इत्यादि श्रुतिसे जीवन पर्यन्त कर्माचरणका नियम होनेसे भी ज्ञान कर्मका अङ्ग है।

'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतँ समाः । एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे' ( ईशा० २ ) इति, तथा 'एतद्वै जरामर्यं सत्रं यदग्निहोत्रं जरया वा ह्येवास्मान्मुच्यते मृत्युना वा' इत्येवंजातीयकान्नियमादपि कर्मशेषत्वमेव विद्याया इति ॥ ७ ॥

---

वीर्यवत्तर होता है अर्थात् अविद्वान्से किये गये कर्मसे अधिक फलवाला होता है ) इसप्रकार कर्मके अङ्गरूपसे विद्याका श्रवण होनेसे केवल-कर्मरहित विद्या मोक्षका हेतु नहीं है ॥ ४ ॥

'तं विद्याकर्मणी०' ( मरणानन्तर परलोकमें जानेवालेके पीछे पीछे फलोत्पादनके लिए विद्या और कर्म जाते हैं ) इसप्रकार विद्या और कर्ममें फलके आरम्भमें सहकारित्व देखनेसे ज्ञात होता है कि विद्या स्वतन्त्र नहीं है ॥ ५ ॥

'आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य०' ( नियमानुसार गुरुके कर्तव्य कर्मोंको समाप्त कर वेदका अध्ययन कर आचार्यकुलसे समावर्तनकर कुटम्बमें स्थित हो पवित्र स्थानमें स्वाध्याय करता हुआ ) इसप्रकारकी श्रुति समस्त वेदार्थ जाननेवालेका कर्ममें अधिकार दिखलाती है। इससे भी आत्मज्ञान स्वतन्त्ररूपसे फलका हेतु नहीं है। परन्तु यहाँ श्रुतिमें 'अधीत्य' ( अध्ययनकर ) इसप्रकार वेदका अध्ययन मात्र सुना जाता है अर्थ विज्ञान नहीं। यह दोष नहीं है, वेदाध्ययनके दृष्टार्थ होनेसे वेदका अध्ययन अर्थज्ञान पर्यन्त है, ऐसा सिद्ध है ॥ ६ ॥

'कुर्वन्नेवेह०' ( इस लोकमें कर्म करते हुए ही सौ वर्ष जीनेकी इच्छा करे। इसप्रकार मनुष्यत्वका अभिमान रखनेवाले तेरे लिए इसके सिवा और कोई मार्ग नहीं है, जिससे तुझे अशुभ कर्मका लेप न हो ) इसीप्रकार 'एतद्वै०' ( जो अग्निहोत्र है वही जरा और मरणपर्यन्त सत्र है। इस अग्निहोत्रसे पुरुष जरा अथवा मृत्युसे मुक्त होता है) इसप्रकारके नियमसे भी विद्या कर्मका अङ्ग है ।७।

एवं प्राप्ते प्रतिविधत्ते—

## अधिकोपदेशात्तु बादरायणस्यैवं तद्दर्शनात् ॥ ८॥

पदच्छेद—अधिकोपदेशात्, तु, बादरायणस्य, एवम्, तद्दर्शनात् ।

सूत्रार्थ—( तु ) सूत्रस्थ तु शब्द पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति करता है। यह जो कहा गया है कि तत्त्वज्ञान कर्मका अङ्ग है, वह युक्त नहीं है, ( अधिकोपदेशात् ) क्योंकि संसारी जीवसे अन्य चिन्मात्र भोक्तृत्व आदि रहित ब्रह्मका उपदेश है, इसलिए तत्त्वज्ञानकी फल श्रुति अर्थवाद नहीं है, ( एवम् ) इसप्रकार ( बादरायणस्य ) बादरायण आचार्यका मत है, ( तद्दर्शनात् ) कारण कि 'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' इत्यादि श्रुतिमें उस संसारी जीवात्मासे अन्य ईश्वर परमात्माका दर्शन होता है।

तुशब्दात्पक्षो विपरिवर्तते। यदुक्तम्–'शेषत्वात्पुरुषार्थवादः' (ब्रह्मसूत्र ३।४।२) इति, तन्नोपपद्यते, कस्मात्? अधिकोपदेशात्। यदि संसार्येवात्मा शारीरः कर्ता भोक्ता च शरीरमात्रव्यतिरेकेण वेदान्तेषूपदिष्टः स्यात्ततो वर्णितेन प्रकारेण फलश्रुतेरर्थवादत्वं स्यात्। अधिकस्तावच्छारीरादात्मनोऽसंसारीश्वरः कर्तृत्वादिसंसारिधर्मरहितोऽपहतपाप्मत्वादिविशेषणः परमात्मा वेद्यत्वेनोपदिश्यते वेदान्तेषु। नच तद्विज्ञानं कर्मणां प्रवर्तकं भवति, प्रत्युत कर्माण्युच्छिनत्तीति वक्ष्यति 'उपमर्दं च' ( ब्रह्मसूत्र ३।४।१६ ) इत्यत्र। तस्मात् 'पुरुषार्थोऽतः शब्दात्' (ब्रह्मसूत्र ३।४।१) इति यन्मतं भगवतो बादरायणस्य तत्तथैव तिष्ठति, न शेषत्वप्रभृतिभिर्हेत्वाभासैश्चालयितुं शक्यते। तथा हि–तमधिकं शारीरादीश्वरमात्मानं दर्शयन्ति श्रुतयः–'यः सर्वज्ञः सर्ववित्' (मुण्ड० १।१।९) 'भीषाऽस्माद्वातः पवते' ( तै० २।८।१ ) 'महद्भयं वज्रमुद्यतम्' (कठ० ६।२) 'एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि' (बृह० ३।८।९) 'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति तत्तेजोऽसृजत' (छा०६।२।३) इत्येवमाद्याः। * यत्तु प्रियादिसंसूचितस्य संसारिण एवात्मनो वेद्यतयाऽनुकर्षणम्–'आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति। आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः'

---

इसप्रकार छः सूत्रोंसे पूर्वपक्ष प्राप्त होनेपर उसका निराकरण करते हैं—

'तु' शब्दसे पूर्वपक्षकी व्यावृत्ति होती है। 'शेषत्वात्पुरुषार्थवादः' ऐसा जो कहा गया है, वह उपपन्न नहीं होता, क्योंकि अधिकका उपदेश है। यदि संसारी जीवात्मा ही शारीर कर्ता, भोक्ता शरीरमात्रसे अतिरिक्त वेदान्तोंमें उपदिष्ट होता तो वर्णित प्रकारसे फल श्रुति अर्थवाद होती। किन्तु शारीर-जीवात्मासे अधिक-अतिरिक्त असंसारी, ईश्वर कर्तृत्व आदि जीवात्माके धर्मोंसे रहित अपहतपाप्मत्व आदि विशेषणोंसे युक्त परमात्मा वेद्यरूपसे उपनिषदोंमें उपदिष्ट है। और उसका ज्ञान कर्मों का प्रवर्तक नहीं होता, प्रत्युत कर्मोंका उच्छेद करता है, ऐसा आगे 'उपमर्दं च' इस सूत्रमें कहेंगे। इससे 'पुरुषार्थोऽतःशब्दात्' यह जो भगवान् बादरायणका मत है वह वैसे ही अवस्थित है, शेषत्व आदि हेत्वाभासोंसे वह विचलित नहीं किया जा सकता। क्योंकि 'यः सर्वज्ञ सर्ववित्' 'भीषाऽस्माद्वातः०' ( इसके भयसे वायु चलता है, इसीके भयसे सूर्य उदय होता है ) 'महद्भयम्०' ( वह ब्रह्म महान् भयरूप उठाए हुए वज्रके समान है ) 'एतस्य वा०' ( हे गार्गी! इस अक्षरके प्रशासनमें सूर्य और चन्द्रमा अवधृत होकर स्थित हैं ) 'तदैक्षत०' ( उस सद्रूप ब्रह्मने ईक्षण किया 'मैं बहुत हो जाऊँ अनेक प्रकारसे उत्पन्न होऊँ। इसप्रकार ईक्षणकर उसने तेज उत्पन्न किया ) इत्यादि श्रुतियाँ उस ईश्वर परमात्माको जीवात्मासे भिन्न दिखलाती हैं। और 'आत्मनस्तु कामाय' (आत्मा-अपने ही प्रयो-

### सत्यानन्दी–दीपिका

* पूर्वपक्षीने जो यह कहा है कि ब्रह्मज्ञान फल शून्य होनेसे कर्मका अङ्ग है, वह भी निराकृत हुआ समझना चाहिए; क्योंकि ब्रह्मज्ञान स्वतन्त्ररूपसे मोक्षका हेतु है। और 'आत्मनस्तु कामाय'

सूत्रार्थ—( च ) और ( तथा ) वैसे ही ये आख्यायिकाएँ विद्याके लिए हैं, ( एकवाक्यतोपबन्धात् ) क्योंकि सन्निहित तत्-तत् विद्याके साथ एकवाक्यताका उपबन्ध-उपपत्ति है ।

असति च पारिप्लवार्थत्वे आख्यानानां संनिहितविद्याप्रतिपादनोपयोगितैव न्याय्या, एकवाक्यतोपबन्धात्। तथा हि—तत्र तत्र संनिहिताभिर्विद्याभिरेकवाक्यता दृश्यते, प्ररोचनोपयोगात्प्रतिपत्तिसौकर्योपयोगाच्च । मैत्रेयीब्राह्मणे तावत्—'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' ( बृह० ४।५।६ ) इत्याद्यया विद्ययैकवाक्यता दृश्यते। प्रातर्दनेऽपि 'प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा' इत्याद्यया । जानश्रुतिरित्यत्रापि 'वायुर्वाव संवर्गः' ( छा० ४।३।१ ) इत्याद्यया । यथा 'स आत्मनो वपामुदखिदत्' इत्येवमादीनां कर्मश्रुतिगतानामाख्यानानां संनिहितविधिस्तुत्यर्थता, तद्वत्। तस्मान्न पारिप्लवार्थत्वम् ॥ २४ ॥

( ५ अग्नीन्धनाद्यधिकरणम् । सू० २५ )

## अत एव चाग्नीन्धनाद्यनपेक्षा ॥ २५ ॥

पदच्छेद—अतः, एव, च, अग्नीन्धनाद्यनपेक्षा ।

सूत्रार्थ—( अतएव ) अतएव विद्या पुरुषार्थका हेतु होनेसे ( अग्नीन्धनादि ) अग्नीन्धन आदि आश्रम कर्मोंकी ( अनपेक्षा ) अपेक्षा नहीं करती ।

* 'पुरुषार्थोऽतः शब्दात्' ( ब्रह्मसूत्र ३।४।१ ) इत्येतद्व्यवहितमपि संभवादत इति परामृश्यते। अत एव च विद्यायाः पुरुषार्थहेतुत्वादग्नीन्धनादीन्याश्रमकर्माणि विद्यया स्वार्थसिद्धौ नापेक्षितव्यानीत्याद्यस्यैवाधिकरणस्य फलमुपसंहरत्यधिकविवक्षया ॥ २५ ॥

---

आख्यानोंके पारिप्लवार्थक न होनेपर उनकी सन्निहित विद्या प्रतिपादनकी उपयोगिता ही उचित है, क्योंकि एक वाक्यताका उपबन्ध-उपपत्ति है । कारण कि उसी प्रकार तत्-तत् प्रदेशमें संनिहित विद्याओंके साथ तत्-तत् आख्यानोंकी, प्रीति उत्पन्न करनेके उपयोगसे और ज्ञान सौकर्यके उपयोगसे एकवाक्यता देखी जाती है । मैत्रेयीब्राह्मणमें तो 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्य' ( हे मैत्रेयी ! ( आत्माका दर्शन करना चाहिए ) इत्यादि विद्याके साथ आख्यानोंकी एकवाक्यता देखी जाती है । प्रातर्दनब्राह्मणमें भी 'प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा' ( मैं प्रज्ञात्मा प्राण हूँ ) इत्यादि विद्याके साथ एकवाक्यता देखी जाती है । और 'जानश्रुतिः' यहाँ भी 'वायुर्वाव संवर्गः' ( वायु ही संवर्ग है ) इत्यादि विद्याके साथ एकवाक्यता देखनेमें आती है । जैसे 'स आत्मनो०' ( उस प्रजापतिने होमके लिए वपा-हृदयके भीतरके भागका उद्धरण किया ) इत्यादि कर्मश्रुतिमें स्थित आख्यान संनिहित विधिकी स्तुतिके लिए हैं, वैसे ही प्रकरणमें समझना चाहिए । इससे ये आख्यान पारिप्लवार्थक नहीं हैं ॥ २४ ॥

'पुरुषार्थोऽतः शब्दात्' ( इस औपनिषद आत्मज्ञानसे पुरुषार्थ-मोक्ष होता है ) यद्यपि यह पुरुषार्थ अधिकरण व्यवहित-दूरस्थ है, तो भी सम्भव होनेसे सूत्रस्थ 'अतः' शब्दसे उसका परामर्श किया जाता है । अतएव—विद्याको मोक्षका हेतु होनेसे ही अग्नि, इन्धन आदि आश्रम कर्म विद्या द्वारा अपने फल सिद्धिमें अपेक्षितव्य नहीं हैं । इसप्रकार आद्य अधिकरणके फलका अधिक कहनेकी इच्छासे उपसंहार करते हैं ॥ २५ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* विद्या स्वतन्त्ररूप प्रमेयका तीन अधिकरणोंसे दृढीकरणकर आद्य अधिकरणका 'अतएव' इत्यादिसे फल कहते हैं । ब्रह्मविद्या मोक्षरूप अपने फलके संपादनमें सहकारिरूपसे कर्मोंकी अपेक्षा करती है कि नहीं ? इसप्रकार संशय होनेपर 'तेनैति ब्रह्मवित्पुण्यकृत्तैजसः' ( शुद्धान्तःकरणवाला ब्रह्मवित् होकर आत्मज्ञानसे मोक्षको प्राप्त होता है ) इत्यादि श्रुतिसे ज्ञान और कर्मके समुच्चयसे मोक्ष-प्राप्ति वर्णित है, अतः 'पुरुषार्थोऽतः शब्दात्' इत्यादिसे सिद्धान्त कहते हैं ॥२५॥

## ( ६ सर्वापेक्षाधिकरणम् । सू० २६-२७ )

## सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत् ॥ २६ ॥

**पदच्छेद**—सर्वापेक्षा, च, यज्ञादिश्रुतेः, अश्ववत् ।

**सूत्रार्थ**—विद्या अपनी उत्पत्तिमें ( सर्वापेक्षा ) सभी आश्रम कर्मोंकी अपेक्षा करती है, ( यज्ञादिश्रुतेः ) क्योंकि 'विविदिषन्ति यज्ञेन' इत्यादि श्रुतिसे यज्ञ आदिमें ज्ञानोत्पत्ति हेतुता प्रतिपादित है । ( अश्ववत् ) जैसे अश्व योग्यतावश रथमें जोता जाता है हलमें नहीं, वैसे ही कर्म भी योग्यतावश ज्ञानोत्पत्तिमें अपेक्षित है मोक्षमें नहीं ।

* इदमिदानीं चिन्त्यते-किं विद्याया अत्यन्तमेवानपेक्षाऽऽश्रमकर्मणामुतास्ति काचिदपेक्षेति । तत्रात एवाग्नीन्धनादीन्याश्रमकर्माणि विद्यया स्वार्थसिद्धौ नापेक्ष्यन्ते । एवमत्यन्तमेवानपेक्षायां प्राप्तायामिदमुच्यते-सर्वापेक्षा चेति । अपेक्षते च विद्या सर्वाण्याश्रमकर्माणि नात्यन्तमनपेक्षैव । ननु विरुद्धमिदं वचनमपेक्षते चाश्रमकर्माणि विद्या नापेक्षते चेति । नेति ब्रूमः—उत्पन्ना हि विद्या फलसिद्धिं प्रति न किंचिदन्यदपेक्षते, उत्पत्तिं प्रति त्वपेक्षते । कुतः ? यज्ञादिश्रुतेः । तथा हि श्रुतिः—'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसाऽनाशकेन' ( बृह० ४।४।२२ ) इति यज्ञादीनां विद्यासाधनभावं दर्शयति । विविदिषासंयोगाच्चैषामुत्पत्तिसाधनभावोऽवसीयते । 'अथ यद्यज्ञ इत्याचक्षते ब्रह्मचर्यमेव तत्' (छा० ८।५।१) इत्यत्र च विद्यासाधनभूतस्य ब्रह्मचर्यस्य यज्ञादिभिः संस्तवाद्यज्ञादीनामपि हि साधनभावः सूच्यते । 'सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति । यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीमि' ( कठ० २।१५ ) इत्येवमाद्या

---

अब यह विचार किया जाता है कि क्या विद्याको आश्रमविहित कर्मोंकी बिल्कुल अपेक्षा नहीं है अथवा कुछ अपेक्षा है ? उसमें अतएव अग्नीन्धन-यज्ञादि आश्रम कर्मोंकी विद्याको अपने फलसिद्धिमें अपेक्षा नहीं है, इसप्रकार अत्यन्त अनपेक्षा प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—'सर्वापेक्षा च' विद्या सर्व आश्रमकर्मोंकी अपेक्षा करती है उसे अत्यन्त अनपेक्षा नहीं है । परन्तु यह तो विरुद्ध वचन है कि विद्या आश्रम कर्मोंकी अपेक्षा करती है और अपेक्षा नहीं करती ? विरुद्ध नहीं है, ऐसा हम कहते हैं—क्योंकि उत्पन्न हुई विद्या फलसिद्धिके लिए किसी अन्यकी अपेक्षा नहीं करती, किन्तु अपनी उत्पत्तिके लिए तो अपेक्षा करती है, किससे ? इससे कि इसमें यज्ञादि श्रुति है । जैसे कि 'तमेतं वेदानुवचनेन०' (उस आत्माको ब्राह्मण यज्ञ, दान और निष्काम तपके द्वारा जाननेकी इच्छा करें) यह श्रुति यज्ञ आदिको विद्याके साधनरूपसे दिखलाती है और विविदिषाके सम्बन्धसे इन यज्ञादिमें विद्याकी उत्पत्तिके प्रति साधनत्व निश्चित किया जाता है । 'अथ यद्यज्ञ०' ( अब लोकमें जिसे 'यज्ञ' परम पुरुषार्थका साधन कहते हैं वह ब्रह्मचर्य ही है ) इसमें विद्याके साधनभूत ब्रह्मचर्यकी यज्ञ आदि द्वारा स्तुति होनेसे यज्ञ आदि भी विद्याके लिए साधन हैं ऐसा सूचित होता है । 'सर्वे वेदा०' ( सब वेद जिस पदका वर्णन करते हैं, समस्त तपोंको जिसकी प्राप्तिके लिये कहते हैं, जिसकी इच्छासे [ मुमुक्षुजन ] ब्रह्मचर्यका पालन करते हैं । उस पदको मैं तुमसे संक्षेपसे कहता हूँ ) इत्यादि श्रुति आश्रम

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यद्यपि विद्याको अपने फलके संपादनमें कर्मोंकी अपेक्षा नहीं है, तो भी उसे अपनी उत्पत्तिमें आश्रम कर्मोंकी अपेक्षा है । जैसे-'ज्ञानमुत्पद्यते पुंसां क्षयात्पापस्य कर्मणः । कषाये कर्मभिः पक्वे ततो ज्ञानं प्रवर्तते ॥' ( पाप कर्मके क्षय होनेसे पुरुषोंको ज्ञान उत्पन्न होता है और कर्मोंसे पापके नष्ट होनेपर ज्ञान प्रवृत्त होता है ) इत्यादि स्मृति और 'अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते'

च श्रुतिराश्रमकर्मणां विद्यासाधनभावं सूचयति। स्मृतिरपि—'कषायपक्तिः कर्माणि ज्ञानं तु परमा गतिः। कषाये कर्मभिः पक्वे ततो ज्ञानं प्रवर्तते' इत्येवमाद्या। अश्ववदिति योग्यतानिदर्शनम्। यथा च योग्यतावशेनाश्वो न लाङ्गलाकर्षणे युज्यते, रथचर्यायां तु युज्यते। एवमाश्रमकर्माणि विद्यया फलसिद्धौ नापेक्ष्यन्ते, उत्पत्तौ चापेक्ष्यन्त इति ॥२६॥

## शमदमाद्युपेतः स्यात्तथापि तु तद्विधेस्तदङ्गतया तेषामवश्यानुष्ठेयत्वात् ॥ २७ ॥

पदच्छेद—शमदमाद्युपेतः, स्यात्, तथापि, तु, तद्विधेः, तदङ्गतया, तेषाम्, अवश्यानुष्ठेयत्वात्।

सूत्रार्थ—यद्यपि 'विविदिषन्ति' इत्यादिमें वर्तमान कालका प्रयोग होनेसे विधि नहीं है, ( तथापि ) तो भी ब्रह्मविद्याके अभिलाषीको ( शमदम द्युपेतः स्यात् ) शम दम आदिसे युक्त होना चाहिए, क्योंकि ( तदङ्गतया ) विद्याके अङ्गरूपसे (तद्विधेः) 'तस्मादेवंवित्०' इत्यादि श्रुतिसे (तेषाम्) शम आदिका विधान है और विहित होनेके कारण ( अवश्यानुष्ठेयत्वात् ) वे अवश्य अनुष्ठेय हैं।

* यदि कश्चिन्मन्येत—यज्ञादीनां विद्यासाधनभावो न न्याय्यः, विध्यभावात्। 'यज्ञेन विविदिषन्ति' इत्येवंजातीयका हि श्रुतिरनुवादस्वरूपा विद्यास्तुतिपरा, न यज्ञादिविधिपरा—इत्थं महाभागा विद्या यद्यज्ञादिभिरेतामवाप्तुमिच्छन्तीति। तथापि तु शमदमाद्युपेतः स्याद्विद्यार्थी, 'तस्मादेवंविच्छान्तो दान्त उपरतस्तितिक्षुः समाहितो भूत्वात्मन्येवात्मानं पश्यति' ( बृह० ४।४।२३ ) इति विद्यासाधनत्वेन शमदमादीनां विधानाद्विहितानां चावश्यानुष्ठेयत्वात्। नन्वत्रापि शमाद्युपेतो भूत्वा पश्यतीति वर्तमानापदेश

---

कर्मोंमें विद्याके प्रति साधनभाव सूचित करती है। और 'कषायपक्ति०' ( कर्म-राग द्वेष आदि पापकी निवृत्ति करनेवाले हैं, ज्ञान तो परम गति-मोक्षका साधन है। कर्मोंसे पापका नाश होनेपर तदनन्तर ज्ञान प्रवृत्त होता है ) इत्यादि स्मृति भी है। 'अश्वके समान' यह योग्यता विषयक दृष्टान्त है। जैसे योग्यतावश अश्व हल खींचनेमें नियुक्त नहीं किया जाता है, किन्तु रथ खींचनेमें तो नियुक्त किया जाता है, वैसे आश्रमकर्म विद्यासे फलसिद्धिमें अपेक्षित नहीं, किन्तु उसकी उत्पत्तिमें तो अपेक्षित हैं ॥२६॥

यदि कोई ऐसा माने कि यज्ञ आदिमें विद्याके प्रति साधनभाव उचित नहीं है, क्योंकि विधिका अभाव है। 'यज्ञेन विविदिषन्ति' ( यज्ञद्वारा जाननेकी इच्छा करें ) इस प्रकारकी श्रुति अनुवादरूप है, अतः वह विद्याकी स्तुति परक है यज्ञादि विधि परक नहीं है। यह ऐसी महाभागा विद्या है कि मुमुक्षुलोग उसे यज्ञ आदिसे प्राप्त करना चाहते हैं। यद्यपि ऐसा है, तथापि ब्रह्मविद्यार्थीको शम दम आदिसे युक्त होना चाहिये, क्योंकि 'तस्मादेवंविच्छान्तो०' ( अतः इस प्रकार जाननेवाला शान्त, दान्त, उपरत, तितिक्षु और समाहित होकर आत्मामें-कार्यकरणसंघातमें ही आत्माको देखता है ) इस प्रकार शम, दम आदिका विद्याके प्रति साधनरूपसे विधान है और विहित होनेसे शम, दम आदि अवश्य अनुष्ठेय हैं। परन्तु यहांपर भी 'शम आदि युक्त होकर अनुभव करता है' 'पश्यति' यह वर्तमानकालका प्रयोग उपलब्ध होता है विधि उपलब्ध नहीं होती। हम कहते हैं कि ऐसा नहीं, क्योंकि 'तस्मात्०' इस श्रुतिस्थ पदसे प्रकृत ( ब्रह्मविद्या ) की प्रशंसा ग्रहण किये जानेसे यह विधि

### सत्यानन्दी-दीपिका

( अविद्या-कर्मसे मृत्यु-पापका अतिक्रमणकर ज्ञानसे अमृतत्व मोक्षको प्राप्त होता है ) इत्यादि श्रुति कर्मसे पापकी निवृत्ति होनेपर ज्ञानसे मोक्षका प्रतिपादन करती है। पूर्वपक्षमें विद्याके लिये कर्मोंके अनुष्ठानकी असिद्धि फल है और सिद्धान्तमें कर्मानुष्ठानकी सिद्धि फल है ॥ २६ ॥

* इस प्रकार विद्याकी उत्पत्तिमें वहिरङ्ग कर्मोंका वर्णन कर अब अन्तरङ्ग साधनोंका 'शम' आदिसे प्रतिपादन करते हैं।

उपलभ्यते न विधिः, नेति ब्रूमः, तस्मादिति प्रकृतप्रशंसापरिग्रहाद्विधित्वप्रतीतेः। पश्येदिति च माध्यंदिना विस्पष्टमेव विधिमधीयते। तस्माद्यज्ञाद्यनपेक्षायामपि शमादीन्यपेक्षितव्यानि। यज्ञादीन्यपि त्वपेक्षितव्यानीति यज्ञादिश्रुतेरेव। * ननूक्तं—यज्ञादिभिर्विविदिषन्तीत्यत्र न विधिरुपलभ्यत इति—सत्यमुक्तम्, तथापि त्वपूर्वत्वात्संयोगस्य विधिः परिकल्प्यते। न ह्ययं यज्ञादीनां विविदिषासंयोगः पूर्वं प्राप्तो येनानूद्येत। 'तस्मात्पूषा प्रपिष्टभागोऽदन्तको हि' इत्येवमादिषु चाश्रुतविधिकेष्वपि वाक्येष्वपूर्वत्वाद्विधिं परिकल्प्य, पौष्णं पेषणं विकृतौ प्रतीयेतेत्यादिविचारः प्रथमे तन्त्रे प्रवर्तितः। तथा चोक्तम् 'विधिर्वा धारणवत्' ( ब्रह्मसूत्र ३।४।२० ) इति। स्मृतिष्वपि भगवद्गीताद्यास्वनभिसंधाय फलमनुष्ठितानि यज्ञादीनि मुमुक्षोर्ज्ञानसाधनानि भवन्तीति प्रपञ्चितम्। तस्माद्यज्ञादीनि शमदमादीनि च यथाश्रमं सर्वाण्येवाश्रमकर्माणि विद्योत्पत्तावपेक्षितव्यानि। तत्राप्येवंविदिति विद्यासंयोगात्प्रत्यासन्नानि विद्यासाधनानि शमादीनि, विविदिषासंयोगात्तु बाह्यतराणि यज्ञादीनीति विवेक्तव्यम् ॥ २७॥

---

प्रतीत होती है। और माध्यन्दिन शाखावाले तो 'पश्येत्' इस प्रकार स्पष्टरूपसेही विधिका अध्ययन करते हैं। इससे यज्ञ आदिकी अपेक्षा न होनेपर भी शम आदिकी अपेक्षा होनी चाहिए। यज्ञ आदिकी भी तो अपेक्षा होनी चाहिए, क्योंकि यज्ञ आदि श्रुति है। परन्तु यह कहा गया है कि 'यज्ञादिसे जाननेकी इच्छा करते हैं' इसमें विधि उपलब्ध नहीं होती। ठीक, कहा गया है, तथापि संयोग-सम्बन्धके अपूर्व होनेसे विधिकी कल्पनाकी जाती है, क्योंकि यज्ञ आदिका विविदिषाके साथ यह सम्बन्ध पहले किसी अन्य प्रमाणसे प्राप्त नहीं है, जिससे उसका अनुवाद माना जाय। 'तस्मात्पूषा०' ( इससे पूषा देवताके उद्देश्यसे भली-भांति पिष्ट भाग करना चाहिए, क्योंकि वह दान्तोंसे रहित है ) इत्यादि अश्रुत विधि वाक्योंमें अपूर्व होनेसे विधिकी कल्पनाकर पूषा सम्बन्धी पेषण-पिष्ट भाग विकृति यागमें जानना चाहिए, [ कारण कि प्रकृतिमें उसका विधान नहीं है ] इत्यादि विचार पूर्वमीमांसा शास्त्रमें प्रवृत्त किया गया है। और उसी प्रकार 'विधिर्वा धारणवत्' इस सूत्रमें सूत्रकारने कहा है। भगवद्गीता आदि स्मृतियोंमें भी फलके अनुसंधानके विना अनुष्ठित यज्ञ आदि कर्म मुमुक्षुके लिए ज्ञानके साधन होते हैं, ऐसा विस्तारसे कहा गया है। इसलिए आश्रमके अनुसार यज्ञादि और शम, दम आदि सब आश्रमकर्म विद्याकी उत्पत्तिमें अपेक्षितव्य हैं। उसमें भी 'एवंवित्' ( ऐसा जाननेवाला ) इस प्रकार विद्याके साथ संम्बन्ध होनेसे शम आदि विद्याके अन्तरङ्ग साधन हैं, और 'विविदिषा' के सम्बन्धसे यज्ञ आदि कर्म और भी वहिरङ्ग साधन हैं, ऐसा भेद समझना चाहिए ॥ २७ ॥

## सत्यानन्दी-दीपिका

* दर्शपूर्णमासके प्रकरणमें 'पूषाप्रपिष्टभागः' ऐसा सुना जाता है। परन्तु उसमें पूषा देवता अथवा पिष्टभाग नहीं सुना जाता है। उसका 'पौष्णं पेषणं विकृतौ प्रतीयेताचोदनात्प्रकृतौ' ( पूषा सम्बन्धी पिष्टभाग विकृतियागमें जानना चाहिए, क्योंकि प्रकृति यागमें विधि नहीं है ) इस सूत्रमें विचार किया गया है। 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्तव्य.' ( प्रकृतियागके समान विकृतियाग करना चाहिए ) जैसे यहां प्रकरणके बलसे प्रकृतियागमें विधिकी कल्पना की जाती है, वैसे विद्याके प्रकरणसे यज्ञ आदिमें भी विधिकी कल्पनाकी जा सकती है। किञ्च 'स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः' ( भगवद्गीता० १८।४६ ) ( अपने अपने आश्रम कर्मोंसे उस ईश्वरको आराधनाकर मानव ज्ञान निष्ठारूप सिद्धिको प्राप्त होता है ) इत्यादि स्मृति भी प्रमाण है। दृष्ट चित्तविक्षेपके निराकरणद्वारा शम आदि ज्ञानार्थक हैं, अतः उनकी अनुवृत्ति होती है, परन्तु कर्मोंकी नहीं, क्योंकि वे अदृष्टद्वारा ज्ञानके लिए हैं। इसलिए शम आदि अन्तरङ्ग साधन हैं और यज्ञ आदि कर्म बहिरङ्ग साधन हैं ॥२७॥

( ७ सर्वान्नानुमत्याधिकरणम् । सू० २८-३१ )

## सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये तद्दर्शनात् ॥ २८॥

पदच्छेद—सर्वान्नानुमतिः, च, प्राणात्यये, तद्दर्शनात् ।

सूत्रार्थ—(प्राणात्यये) 'न ह वाऽस्य' इत्यादिसे प्राण निर्गमन कालमें (सर्वान्नानुमतिः) सर्वान्न भक्षणकी अनुज्ञा है, (तद्दर्शनात्) क्योंकि उसको 'मटचीहतेषु कुरुषु' इत्यादि श्रुतिमें देखा जाता है ।

प्राणसंवादे श्रूयते छन्दोगानाम्—'न ह वा एवंविदि किंचनानन्नं भवति' (छा० ५।२।१) इति । तथा वाजसनेयिनाम्—'न ह वा अस्यानन्नं जग्धं भवति नानन्नं प्रतिगृहीतम्' (बृह ६।१।१४) इति । सर्वमस्यादनीयमेव भवतीत्यर्थः । किमिदं सर्वान्नानुज्ञानं शमादिवद्विद्याङ्गं विधीयते, उत स्तुत्यर्थं संकीर्त्यत इति संशये—विधिरिति तावत्प्राप्तम् । तथा हि—प्रवृत्तिविशेषकर उपदेशो भवति, अतः प्राणविद्यासंनिधानात्तदङ्गत्वेनेयं नियमनिवृत्तिरुपदिश्यते । नन्वेवं सति भक्ष्याभक्ष्यविभागशास्त्रव्याघातः स्यात्—नैष दोषः, सामान्यविशेषभावाद्बाधोपपत्तेः । यथा प्राणिहिंसाप्रतिषेधस्य पशुसंज्ञपनविधिना बाधः । यथा च 'न कांचन स्त्रियं परिहरेत्तद्व्रतम्' (छा० २।१३।२) इत्यनेन वामदेव्यविद्याविषयेण सर्वस्त्र्यपरिहारवचनेन तत्सामान्यविषयं गम्यागम्यविभागशास्त्रं बाध्यते । एवमनेनापि प्राणविद्याविषयेण सर्वान्नभक्षणवचनेन भक्ष्याभक्ष्यविभागशास्त्रं बाध्येतेति । * एवं प्राप्ते ब्रूमः—नेदं

---

छन्दोगोंके प्राण संवादमें 'न ह वा एवंविदि०' ( यथोक्त प्राणके जाननेवालेको जो यह जानता है कि मैं सम्पूर्ण भूतोंमें स्थित सारे अन्नोंका भोक्ता प्राण हूँ, कुछ भी अनन्न-अभक्ष्य नहीं है ) ऐसी श्रुति है । इसीप्रकार वाजसनेयियोंके प्राणसंवादमें 'न ह वाऽस्य०' ( जो इसप्रकार प्राणके अन्नको जानता है उसके द्वारा अभक्ष्य भक्षण नहीं होता और अभक्ष्यका प्रतिग्रह-संग्रह भी नहीं होता ) ऐसी श्रुति है । इसका सब अदनीय ( भक्षणीय ) होता ही है, ऐसा अर्थ है । क्या यह सर्वान्न भक्षणकी अनुज्ञा शम आदिके समान विद्याके अङ्गरूपसे विधानकी जाती है अथवा विद्याकी स्तुतिके लिए इसका संकीर्तन किया जाता है । इसप्रकार संशय होनेपर पूर्वपक्षी—विधि है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि विशेषप्रवृत्ति करनेवाला उपदेश होता है, अतः प्राणविद्याके संनिधानसे विद्याके अङ्गरूपसे इस नियमनिवृत्तिका उपदेश किया जाता है । परन्तु ऐसा होनेपर भक्ष्य और अभक्ष्यका विभाग करने वाले शास्त्रका व्याघात होगा ? यह दोष नहीं है, क्योंकि सामान्य और विशेष भावसे बाध उपपन्न होगा । जैसे यावत् प्राणिहिंसाप्रतिषेधक शास्त्रका पशुहिंसाबोधक विधिसे बाध होता है, और जैसे 'न काञ्चन०' ( किसी स्त्रीका परित्याग नहीं करना चाहिए यह व्रत है ) इस वामदेव्यविद्या विषयक सर्वस्त्री अपरित्याग वचनसे उस सामान्य विषयक गम्य और अगम्य विभाग शास्त्रका बाध होता है । इसप्रकार इस प्राणविद्या विषयक सर्वान्न भक्षण वचनसे भक्ष्य

### सत्यानन्दी-दीपिका

* सिद्धान्ती—'नेदम्' इत्यादिसे सूत्रसे बाहर ही सिद्धान्त कहते हैं । यद्यपि 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति' यहाँ आगत्या विधिकी कल्पना की गई है, तो भी यहाँ प्रकरणमें काल्पनिकी विधिकी भी कल्पना नहीं की जा सकती, क्योंकि ऐसा कोई विधायक शब्द नहीं है । विरोध होनेपर विशेष विधिसे सामान्य विधिका बाध होता है, परन्तु काल्पनिक विधिसे बाध नहीं होता । इसलिए 'एवंविदि०' इत्यादि प्राणविद्याकी प्रशंसाके लिए अर्थवाद है विधि नहीं । पूर्वपक्षमें भक्ष्याभक्ष्य नियमका त्यागकर सर्वान्न भक्षणकी अनुज्ञा विद्याके अङ्गरूपसे विधि है, सिद्धान्तमें सर्वान्नभक्षणकी अनुज्ञा प्राणविद्याकी स्तुतिके लिए है ॥ २८ ॥

सर्वान्नानुज्ञानं विधीयत इति। न ह्यत्र विधायकः शब्द उपलभ्यते, 'न ह वा एवंविदि किंच-नानन्नं भवति' (छा० ५।२।१) इति वर्तमानापदेशात्। नचासत्यामपि विधिप्रतीतौ प्रवृत्तिवि-शेषकरत्वलोभेनैव विधिरभ्युपगन्तुं शक्यते। अपि च श्वादिमर्यादं प्राणस्यान्नमित्युक्त्वे-दमुच्यते 'नैवंविदः किंचिदनन्नं भवति' इति। नच श्वादिमर्यादमन्नं मानुषेण देहेनोपभोक्तुं शक्यते। शक्यते तु प्राणस्यान्नमिदं सर्वमिति विचिन्तयितुम्। तस्मात्प्राणान्नविज्ञानप्र-शंसार्थोऽयमर्थवादो न सर्वान्नानुज्ञानविधिः। तद्दर्शयति 'सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये' इति। एतदुक्तं भवति—प्राणात्यय एव हि परस्यामापदि सर्वमन्नमदनीयत्वेनाभ्युनुज्ञायते, तद्दर्श-नात्। तथा हि—श्रुतिश्चाक्रायणस्यर्षेः कष्टायामवस्थायामभक्ष्यभक्षणे प्रवृत्तिं दर्शयति—'मटचीहतेषु कुरुषु' (छा० १।१०।१) इत्यस्मिन्ब्राह्मणे। चाक्रायणः किलर्षिरापद्गत इभ्येन सामिखादितान्कुल्माषांश्चखाद। अनुपानं तु तदीयमुच्छिष्टदोषात्प्रत्याचचक्षे। कारणं चात्रोवाच 'न वा अजीविष्यमिमानखादन्' (छा० १।१०।४) इति, 'कामो म उदपानम्' (छा० १। १०।४) इति च। पुनश्चोत्तरेद्युस्तानेव स्वपरोच्छिष्टान्पर्युषितान्कुल्माषान्भक्षयांबभूवेति। तदेतदुच्छिष्टोच्छिष्टपर्युषितभक्षणं दर्शयन्त्याः श्रुतेराशयातिशयो लक्ष्यते—प्राणात्ययप्र-सङ्गे प्राणसंधारणायाभक्ष्यमपि भक्षयितव्यमिति। स्वस्थावस्थायां तु तन्न कर्तव्यं विद्या-वतापीत्यनुपानप्रत्याख्यानाद्गम्यते। तस्मादर्थवादो 'न ह वा एवंविदि' (छा० ५।२।१) इत्येवमादिः ॥ २८ ॥

## अबाधाच्च ॥ २९ ॥

पदच्छेद—अबाधात्, च।

---

और अभक्ष्य विभाग शास्त्र बाधित होना चाहिए। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—यह सर्वान्न अनुज्ञाकी विधि नहीं की जाती, कारण कि यहाँ विधायक शब्द उपलब्ध नहीं होता, क्योंकि 'न ह वा०' (प्राणोपासकके लिए कुछ भी अनन्न-अभक्ष्य नहीं है) इसप्रकार वर्तमानका उपदेश है। और यहाँ विधिकी प्रतीति न होनेपर भी प्रवृत्ति विशेषकरत्वके लोभसे विधि स्वीकार नहीं की जा सकती। और श्वान आदि पर्यन्त प्राणका अन्न है ऐसा कहकर 'नैवंविदः०' (ऐसा जाननेवाले प्राणोपासकका कुछ अभक्ष्य नहीं होता) इसप्रकार कहा है। श्वान आदि पर्यन्त अन्नका मनुष्य देहसे उपभोग नहीं किया जा सकता। परन्तु यह सब प्राणका अन्न है ऐसा चिन्तन-ध्यान किया जा सकता है। इसलिए प्राणान्नविज्ञानकी प्रशंसाके लिए यह अर्थवाद है किन्तु सर्वान्न भक्षणकी अनुज्ञा विधि नहीं है। उसे 'सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये' इस सूत्रसे दिखलाते हैं। तात्पर्य यह है—प्राणनाश होनेपर ही महती आपत्तिमें सर्वान्न भक्षणीयरूपसे अनुज्ञा दी जाती है, क्योंकि उसका श्रुतिमें दर्शन है। जैसे कि 'मटचीहतेषु कुरुषु' (शलभोंसे कुरुदेशके खेतस्थ अन्नोंका नाश होनेपर) इस ब्राह्मणमें श्रुति चाक्रायण ऋषिकी कष्ट अवस्थामें अभक्ष्य भक्षणमें प्रवृत्ति दिखलाती है। इतिवृत्त ऐसा है कि आपद् ग्रस्त चाक्रायण ऋषिने हस्तिपालकके अर्धभुक्त उड़द खाये, अनन्तर जलपानका उच्छिष्ट दोषसे निषेध किया और उसमें कारण कहा—'न वा अजीविष्यमिमानखादन्' (इन उड़दोंको खाये बिना तो मैं जीवित नहीं रह सकता था) और (जलपान तो मुझे यथेच्छ मात्रमें मिलता है) और पुनः दूसरे दिन उसने अपने और अन्यके उच्छिष्ट तथा बासी उड़द खाये। इस उच्छिष्टोच्छिष्ट-परोच्छिष्ट, स्वोच्छिष्ट और बासीका भक्षण दिखलाती हुई श्रुतिका आशयातिशय लक्षित होता है कि प्राणनाशके प्रसंग होनेपर प्राण संधारणके लिए अभक्ष्य भी भक्षणके योग्य है। स्वस्थ अवस्थामें विद्वान्को भी ऐसा नहीं करना चाहिए, क्योंकि ऐसा जलपानके प्रतिषेधसे अवगत होता है। इसलिए 'न ह वा एवंविदि०' इत्यादि अर्थवाद है ॥ २८ ॥

सूत्रार्थ—भक्ष्य और अभक्ष्य विभाग शास्त्रका अबाध होनेसे भी 'न ह वा एवंविदि' इत्यादि शास्त्र अर्थवादमात्र है।

एवं च सत्याहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिरित्येवमादि भक्ष्याभक्ष्यविभागशास्त्रमबाधितं भविष्यति ॥ २९ ॥

## अपि च स्मर्यते ॥ ३० ॥

पदच्छेद—अपि, च, स्मर्यते।

सूत्रार्थ—( अपि च ) और 'जीवितात्ययमापन्नो' इत्यादि स्मृति भी आपत्ति कालमें विद्वान् और अविद्वान्‌के लिए सर्वान्न भक्षणका प्रतिपादन करती है।

अपि चापदि सर्वान्नभक्षणमपि स्मर्यते विदुषोऽविदुषश्चाविशेषेण—'जीवितात्ययमापन्नो योऽन्नमत्ति यतस्ततः। लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा' इति। तथा 'मद्यं नित्यं ब्राह्मणः', 'सुरापस्य ब्राह्मणस्योष्णामासिंचेयुः', 'सुरापाः कृमयो भवन्त्यभक्ष्यभक्षणात्' इति च स्मर्यते वर्जनमन्नस्य ॥ ३० ॥

## शब्दश्चातोऽकामकारे ॥३१॥

पदच्छेद—शब्दः, च, अतः, आकामकारे।

सूत्रार्थ—( अकामकारे ) स्वेच्छा प्राप्त प्रवृत्तिके निराकरणमें ही ( शब्दः ) 'तस्माद्ब्राह्मणः' इत्यादि श्रुति है, ( अतः ) अतएव प्राणविद्‌के लिए सर्वान्न भक्षणकी अनुज्ञा अर्थवादमात्र है।

शब्दश्चानन्नस्य प्रतिषेधकः कामकारनिवृत्तिप्रयोजनः काठकानां संहितायां श्रूयते—'तस्माद्ब्राह्मणः सुरां न पिबेत्' इति सोऽपि 'न ह वा एवंविदि' ( छा० ५।२।१ ) इत्यस्यार्थवादत्वादुपपन्नतरो भवति। तस्मादेवंजातीयका अर्थवादा न विधय इति ॥ ३१ ॥

( ८ आश्रमकर्माधिकरणम्। सू० ३२-३५ )

## विहितत्वाच्चाश्रमकर्मापि ॥ ३२ ॥

पदच्छेद—विहितत्वात्, च, आश्रमकर्म, अपि।

सूत्रार्थ—तु शब्दार्थक च शब्द पूर्व क्षकी निवृत्तिके लिए है, ( अपि ) आश्रममात्र निष्ठ

---

ऐसा होनेपर-स्वस्थ अवस्थामें भक्ष्य और अभक्ष्यका भेद होनेपर 'अहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः' 'आहारके शुद्ध होनेपर सत्त्व-अन्तःकरणकी शुद्धि होती है' इत्यादि भक्ष्य, अभक्ष्य विभाग शास्त्र अबाधित होगा ॥ २९ ॥

और आपत्तिकालमें विद्वान् और अविद्वान् दोनोंके लिए समानरूपसे सर्वान्न भक्षणकी 'जीवितात्ययमापन्नो०' ( जीवन नाशको प्राप्त होनेवाला पुरुष जहाँ तहाँसे जो कुछ अन्न खाता है, वह अभक्ष्य भक्षण द्वारा उत्पन्न पापसे उस प्रकार लिप्त नहीं होता जैसे जलसे कमलपत्र लिप्त-गीला नहीं होता ) ऐसी स्मृति है। इसी प्रकार 'मद्यं नित्यं ब्राह्मणः' ( ब्राह्मण नित्य सुराका त्याग करे ) और 'सुरापस्य०' ( सुरा पान करनेवाले ब्राह्मणके कण्ठमें अतितप्त सुरा डालनी चाहिए ) 'सुरापा ०' ( अभक्ष्यका भक्षण करनेसे सुरा पान करनेवाले कृमि होते हैं ) इस प्रकार अभक्ष्य अन्नका स्मृतिमें प्रतिषेध किया गया है ॥ ३० ॥

यथेच्छ प्रवृत्तिकी निवृत्ति प्रयोजनवाली अभक्ष्य प्रतिषेधक 'तस्माद्ब्राह्मणः' ( उससे ब्राह्मणको सुरापान नहीं करना चाहिए) इत्यादि श्रुति काठकोंकी संहितामें सुनी जाती है। 'न ह वा एवंविदि०' ( इससे अर्थवाद होनेसे उपपन्नतर होती है ) इसलिए इस प्रकारके श्रुति वाक्य अर्थवाद हैं, विधि नहीं ॥ ३१ ॥

अमुमुक्षुको भी ( आश्रमकर्म ) नित्य कर्म करने चाहिए, ( विहितत्वात् ) क्योंकि 'यावज्जीवम्' इत्यादि शास्त्रसे विहित हैं।

ॐ 'सर्वापेक्षा च' ( ब्रह्मसूत्र ३।४।२६ ) इत्यत्राश्रमकर्मणां विद्यासाधनत्वमवधारितम्, इदानीं तु किममुमुक्षोरप्याश्रममात्रनिष्ठस्य विद्यामकामयमानस्य तान्यनुष्ठेयान्युताहो नेति चिन्त्यते। तत्र 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति' ( बृह ४।४।२२ ) इत्यादिना आश्रमकर्मणां विद्यासाधनत्वेन विहितत्वाद्विद्यामनिच्छतः फलान्तरं कामयमानस्य नित्यान्यननुष्ठेयानि। अथ तस्याप्यनुष्ठेयानि न तर्ह्येषां विद्यासाधनत्वं नित्यानित्यसंयोगविरोधादिति। अस्यां प्राप्तौ पठति—आश्रममात्रनिष्ठस्याप्यमुमुक्षोः कर्तव्यान्येव नित्यानि कर्माणि, 'यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहोति' इत्यादिना विहितत्वात्। नहि वचनस्यातिभारो नाम कश्चिदस्ति ॥ ३२ ॥

अथ यदुक्तम्—नैवं सति विद्यासाधनत्वमेषां स्यादिति, अत उत्तरं पठति—

## सहकारित्वेन च ॥ ३३ ॥

पदच्छेद—सहकारित्वेन, च।

सूत्रार्थ—और विद्याकी उत्पत्तिमें सहकारिरूपसे यज्ञ आदि कर्म अनुष्टेय हैं, क्योंकि 'तमेतं वेदानुवचनेन' इत्यादि श्रुतिसे विहित हैं।

ॐ विद्यासहकारीणि चैतानि स्युर्विहितत्वादेव 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति' (बृह ४।४।२२) इत्यादिना। तदुक्तम्-'सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत्' (ब्रहसूत्र ३।४।२६)

---

'सर्वापेक्षा च' इस सूत्रमें आश्रमकर्म विद्याके प्रति साधनरूपसे निश्चित किये गये हैं। अब आश्रममात्रनिष्ठ विद्याकी कामना न करनेवाले अमुमुक्षुको वे आश्रमकर्म अनुष्ठेय हैं अथवा नहीं? यह विचार किया जाता है? पूर्वपक्षी—ऐसा सन्देह होनेपर 'तमेतं वेदानुवचनेन०' ( उस उपनिषद् गम्य पुरुषको ब्राह्मण वेदके नित्य स्वाध्यायसे जाननेकी इच्छा करें ) इत्यादि श्रुतिसे आश्रमकर्म विद्याके साधनरूपसे विहित हैं, अतः विद्याकी इच्छा न करनेवाले और अन्य फलकी कामना करनेवालेको नित्यकर्म अनुष्टेय नहीं है। यदि उसके लिए भी नित्यकर्म अनुष्ठेय हों तो वे विद्याके साधन नहीं होंगे, क्योंकि नित्य और अनित्यके संयोगका विरोध है। सिद्धान्ती—इसके प्राप्त होनेपर कहते हैं—आश्रममात्रनिष्ठ अमुमुक्षुको भी नित्यकर्म कर्तव्य ही हैं, क्योंकि 'यावज्जीवमग्निहोत्रं जहोति' ( जीवन पर्यन्त अग्निहोत्र होम करे ) इत्यादिसे विहित हैं, कारण कि वचनपर कोई अतिभार नहीं होता ॥ ३२ ॥

जो यह कहा गया है कि यदि आश्रम कर्म अमुमुक्षुको भी नित्यानुष्ठेय हैं, तो यज्ञ आदि विद्याके साधन नहीं होंगे? इसका उत्तर कहते हैं—

सिद्धान्ती—ये कर्म विद्याके सहकारी होने चाहिए, क्योंकि 'तमेतं वेदानुवचनेन०' इत्यादि श्रुतिसे विहित हैं। यह'सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत्' इस सूत्रमें कहा गया है। और 'आश्रमकर्म'

### सत्यानन्दी-दीपिका

सिद्धान्ती—संयोगपृथक्त्वन्यायसे यह दोष नहीं है, क्योंकि 'खादिरो यूपो भवति' 'खादिरं वीर्यकामस्य यूपं कुर्वीत' इत्यादि स्थलोंमें वचनभेदसे नित्यत्व और काम्यत्व स्वीकृत हैं, वैसे ही प्रकरणमें भी श्रुतिभेदसे दोनों प्रकारसे यज्ञादिका एक साथ सम्बन्ध अभीष्ट है, क्योंकि वचनको व्यवस्था करनेमें कुछ भार नहीं होता है। पूर्वपक्षमें यज्ञादि श्रुत्ति विद्याकी स्तुतिपरक है और सिद्धान्तमें उसका उभयथा अनुष्ठान है ॥ ३२ ॥

* 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत' इस श्रुतिसे दर्शपूर्णमास याग विहित है, अतः उसे स्वर्गफल सिद्धिके लिए प्रयाज आदिकी अपेक्षा होती है। किन्तु 'मोक्षकामो विद्यामाप्नुयात्' इस

इति । न चेदं विद्यासहकारित्ववचनमाश्रमकर्मणां प्रयाजादिवद्विद्याफलविषयं मन्तव्यम्, अविधिलक्षणत्वाद्विद्यायाः, असाध्यत्वाच्च विद्याफलस्य । विधिलक्षणं हि साधनं दर्शपूर्णमासादि स्वर्गफलसिषाधयिषया सहकारिसाधनान्तरमपेक्षते, नैवं विद्या । तथा चोक्तम्—'अत एव चाग्नीन्धनाद्यनपेक्षा' ( ब्रह्मसूत्र ३।४।२५ ) इति । तस्मादुत्पत्तिसाधनत्व एवैषां सहकारित्ववाचोयुक्तिः । न चात्र नित्यानित्यसंयोगविरोध आशङ्क्यः, कर्माभेदेऽपि संयोगभेदात् । नित्यो ह्येकः संयोगो यावज्जीवादिवाक्यकल्पितो न तस्य विद्याफलत्वम् । अनित्यस्त्वपरः संयोगः 'तमेतं वेदानुवचनेन' ( बृह ४।४।२२ ) इत्यादिवाक्यकल्पितस्तस्य विद्याफलत्वम् । यथैकस्यापि खादिरत्वस्य नित्येन संयोगेन क्रत्वर्थत्वमनित्येन संयोगेन पुरुषार्थत्वं तद्वत् ॥ ३३ ॥

## सर्वथापि त एवोभयलिङ्गात् ॥ ३४ ॥

पदच्छेद—सर्वथा, अपि, ते, एव, उभयलिङ्गात् ।

सूत्रार्थ—( ते एव ) यज्ञादि कर्म, ( सर्वथापि ) आश्रमत्वपक्षमें और विद्यासहकारित्व पक्षमें दोनों प्रकारसे अनुष्ठेय ही हैं, ( उभयलिङ्गात् ) क्योंकि 'यज्ञेन विविदिषन्ति' और 'अनाश्रितः कर्मफलम्' इत्यादि श्रुति और स्मृति दोनों लिङ्ग हैं ।

* सर्वथाप्याश्रमकर्मत्वपक्षे विद्यासहकारित्वपक्षे च त एवाग्निहोत्रादयो धर्मा अनुष्ठेयाः । त एवेत्यवधारयन्नाचार्यः किं निवर्तयति ? कर्मभेदशङ्कामिति ब्रूमः । यथा कुण्डपायिनामयने 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' इत्यत्र नित्यादग्निहोत्रात्कर्मान्तरमुपदिश्यते, नैवमिह कर्मभेदोऽस्तीत्यर्थः । कुतः ? उभयलिङ्गात्, श्रुतिलिङ्गात्स्मृतिलिङ्गाच्च । श्रुतिलिङ्गं तावत्—'तमेतं

---

विद्याके सहकारी हैं' यह वचन प्रयाज आदिके समान विद्याफल विषयक है, ऐसा नहीं मानना चाहिए, क्योंकि विद्या विधिरूप नहीं है और विद्याका फल असाध्य है । जैसे विधिरूप दर्शपूर्णमास आदि साधन स्वर्गरूप फलसिद्ध करनेकी इच्छासे अन्य सहकारी साधनकी अपेक्षा करता है; वैसे विद्या नहीं करती । उसीप्रकार 'अतएव चाग्नीन्धनाद्यनपेक्षा' इस सूत्रमें कहा गया है । इसलिए विद्याकी उत्पत्ति साधनत्वमें ही इन कर्मोंके सहकारीत्व वचनकी उपपत्ति होती है । और यहां नित्यानित्य संयोगके विरोधकी भी आशङ्का नहीं करनी चाहिए, क्योंकि कर्मके एक होनेपर भी संयोगभेद है । यावज्जीवादि वाक्यसे कल्पित एक संयोग (विधि) नित्य है, उसका फल विद्या नहीं है । और 'तमेतं वेदानुवचनेन' इत्यादि वाक्यसे कल्पित दूसरा संयोग (विधि) अनित्य है उसका फल विद्या है । जैसे एक खादिरमें भी नित्यसंयोगसे क्रत्वर्थत्व और अनित्यसंयोगसे पुरुषार्थत्व है, वैसे ही यहां भी समझना चाहिए ॥३३॥

सर्वथा—नित्यत्व और काम्यत्व—आश्रम कर्मत्व पक्षमें और विद्यासहकारित्व पक्षमें वे अग्निहोत्र आदि कर्म अनुष्ठेय ही हैं । 'त एव—वे ही' इसप्रकार अवधारण करते हुए आचार्य किसकी निवृत्ति करते हैं ? कर्मभेदकी शङ्का निवृत्त करते हैं, ऐसा हम कहते हैं । जैसे कुण्डपायियोंके अयनमें 'मासमग्निहोत्रं०' ( वे एक मास पर्यन्त अग्निहोत्र होम करें ) इसमें नित्य अग्निहोत्रसे अन्य कर्मका

### सत्यानन्दी-दीपिका

प्रकार विद्याकी विधि नहीं है । और समान बलवाली 'यावज्जीव' और 'तमेतं' इन दोनों श्रुतियोंसे विनियोग पृथक्त्व-संयोग ( विधि ) भेद है, अतः विरोध नहीं है ।

* अपनी धर्मपत्नीके साथ सम्भोग पर्यन्त गर्भाधान आदि चौदहां, महायज्ञ पाँच, सोमस्थ सात, हविःसंस्थ सात, पाक संस्थ सात, भोजन रहित संहिताका अध्ययन, प्रायण, कर्म, जप, शरीरसे उत्क्रमण, दैहिक भस्ममय, अस्थि संचय और श्राद्ध इसप्रकार अड़तालीस संस्कारकी प्रसिद्धि है, वह भी शुद्धिरूप संस्कार द्वारा ज्ञानार्थक स्मृतिमें हैं । अतः कर्मोंके अभेदका अवधारण उचित ही है ॥ ३४ ॥

वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति' ( बृह० ४।४।२२ ) इति सिद्धवदुत्पन्नरूपाण्येव यज्ञादीनि विविदिषायां विनियुङ्क्ते, नतु जुहोतीत्यादिवदपूर्वमेषां रूपमुत्पादयतीति। स्मृतिलिङ्गमपि—'अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः' ( गी० ६।१ ) इति। विज्ञातकर्तव्यताकमेव कर्म विद्योत्पत्त्यर्थं दर्शयति। 'यस्यैतेऽष्टाचत्वारिंशत्संस्काराः' इत्याद्या च संस्कारत्वप्रसिद्धिर्वैदिकेषु कर्मसु तत्संस्कृतस्य विद्योत्पत्तिमभिप्रेत्य स्मृतौ भवति। तस्मात्साध्विदमभेदावधारणम् ॥ ३४ ॥

## अनभिभवं च दर्शयति ॥ ३५ ॥

पदच्छेद—अनभिभवम्, च, दर्शयति।

सूत्रार्थ—( च ) और भी, ( अनभिभवम् ) ब्रह्मचर्य आदि साधन सम्पन्न पुरुषका राग-द्वेष आदि क्लेशोंसे अभिभव नहीं होता, ( दर्शयति ) 'एष ह्यात्मा' इत्यादि श्रुति दिखलाती है।

सहकारित्वस्यैवैतदुपोद्बलकं लिङ्गदर्शनमनभिभवं च दर्शयति श्रुतिर्ब्रह्मचर्यादिसाधनसंपन्नस्य रागादिभिः क्लेशैः 'एष ह्यात्मा न नश्यति यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते' (छा० ८।५।३) इत्यादिना। तस्माद्यज्ञादीन्याश्रमकर्माणि च भवन्ति विद्यासहकारीणि चेति निश्चितम् ॥ ३५ ॥

## अन्तरा चापि तु तद्दृष्टेः ॥ ३६ ॥

पदच्छेद—अन्तरा, च, अपि, तु, तद्दृष्टेः।

सूत्रार्थ—(तु) पूर्वपक्षकी व्यावृत्तिके लिए है, (अन्तरा) आश्रम रहित पुरुषोंका ( अपि ) भी ब्रह्मविद्यामें अधिकार है, ( तद्दृष्टेः ) क्योंकि रैक्व आदिकी श्रुति उपलब्ध होती है।

विधुरादीनां द्रव्यादिसंपद्रहितानां चान्यतमाश्रमप्रतिपत्तिहीनानामन्तरालवर्तिनां किं विद्यायामधिकारोऽस्ति किंवा नास्तीति संशये, नास्तीति तावत्प्राप्तम्, आश्रमकर्मणां विद्याहेतुत्वावधारणादाश्रमकर्मासंभवाच्चैतेषामिति। एवं प्राप्त इदमाह—'अन्तरा चापि तु' अनाश्रमित्वेन वर्तमानोऽपि विद्यायामधिक्रियते। कुतः? तद्दृष्टेः। रैक्ववाचक्नवीप्रभृ-

---

उपदेश किया जाता है, वैसे यहाँ कर्मभेद नहीं है, ऐसा अर्थ है। किससे? उभयलिङ्गसे—श्रुतिलिङ्गसे और स्मृतिलिङ्गसे। 'तमेतं वेदानुवचनेन०' ( ब्राह्मण इस उपनिषद्गम्य पुरुषको वेदके नित्य स्वाध्यायसे जाननेकी इच्छा करें ) यह श्रुतिलिङ्ग सिद्धवत् उत्पन्नरूपवाले यज्ञ आदिका विविदिषामें विनयोग करता है और 'जुहोति' इत्यादिके समान इन यज्ञ आदिके अपूर्वरूपका उत्पादन नहीं करता। इसप्रकार 'अनाश्रितः कर्मफलं०' ( जो पुरुष कर्मके फलको न चाहता हुआ करने योग्य कर्म करता है ) यह स्मृतिलिङ्ग भी विज्ञात कर्तव्यतावाले कर्मको विद्याकी उत्पत्तिके लिए दिखलाता है। 'जिसके ये अड़तालीस संस्कार होते हैं' इत्यादि वैदिक कर्मोंमें संस्कारत्व प्रसिद्धि उनसे संस्कृत पुरुषकी विद्याकी उत्पत्तिको अभिप्रेत कर स्मृतिमें है। इसलिए यह अभेदका अवधारण उचित है।३४।

[ आश्रमकर्म विद्याके ] सहकारी हैं इसका ही समर्थक यह लिङ्गदर्शन है 'एष ह्यात्मा०' ( जिसे साधक ब्रह्मचर्यसे प्राप्त होता है वह यह आत्मा नष्ट नहीं होता ) इत्यादिसे श्रुति ब्रह्मचर्य आदि साधन सम्पन्न पुरुषका राग आदि क्लेशोंसे अनभिभव दिखलाती है। इससे यज्ञ आदि आश्रम कर्म हैं और विद्याके सहकारी भी हैं, ऐसा निश्चित होता है ॥ ३५ ॥

विधुरादि, द्रव्य आदि संपत्से रहित किसी एक आश्रमकी प्राप्तिसे हीन मध्यवर्ती पुरुषोंका क्या विद्यामें अधिकार है अथवा नहीं है? ऐसा संशय होनेपर, पूर्वपक्षी—उनका विद्यामें अधिकार नहीं है ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि आश्रमकर्म विद्याके हेतुरूपसे निश्चित हैं और उन पुरुषोंमें आश्रम कर्मोंका संभव भी नहीं है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर यह कहते हैं—'अन्तरा चापि तु' अनाश्रमी

तीनामेवंभूतानामपि ब्रह्मवित्त्वश्रुत्युपलब्धेः ॥ ३६ ॥

## अपि च स्मर्यते ॥ ३७॥

पदच्छेद—अपि, च, स्मर्यते ।

सूत्रार्थ—और अनाश्रमी संवर्त आदि भी महायोगिरूपसे इतिहासमें स्मरण किये जाते हैं ।

संवर्तप्रभृतीनां च नग्नचर्यादियोगादनपेक्षिताश्रमकर्मणामपि महायोगित्वं स्मर्यते इतिहासे ॥ ३७ ॥

ननु लिङ्गमिदं श्रुतिस्मृतिदर्शनमुपन्यस्तं का नु खलु प्राप्तिरिति, साऽभिधीयते—

## विशेषानुग्रहश्च ॥ ३८ ॥

पदच्छेद—विशेषानुग्रहः, च ।

सूत्रार्थ—और रैक्व आदि अनाश्रमियोंका जप आदि ज्ञानके हेतुभूत कर्म विशेषोंसे विद्यामें अधिकार सुना जाता है ।

तेषामपि च विधुरादीनामविरुद्धैः पुरुषमात्रसंबन्धिभिर्जपोपवासदेवताराधनादिभिर्धर्मविशेषैरनुग्रहो विद्यायाः संभवति । तथा च स्मृतिः—जप्येनैव तु संसिध्येद्ब्राह्मणो नात्र संशयः। कुर्यादन्यन्न वा कुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते'॥ इत्यसंभवदाश्रमकर्मणोऽपि जप्येऽधिकारं दर्शयति। जन्मान्तरानुष्ठितैरपि चाश्रमकर्मभिः संभवत्येव विद्याया अनुग्रहः । तथा च स्मृतिः— 'अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्' (गी० ६।४५ ) इति जन्मान्तरसंचितानपि संस्कारविशेषाननुग्रहीतृन्विद्यायां दर्शयति । दृष्टार्था च विद्या प्रतिषेधाभावमात्रेणाप्यर्थिनमधिकरोति श्रवणादिषु । तस्माद्विधुरादीनामप्यधिकारो न विरुध्यते ॥ ३८ ॥

## अतस्त्वितरज्ज्यायो लिङ्गाच्च ॥ ३९ ॥

पदच्छेद—अतः, तु, इतरत्, ज्यायः, लिङ्गात्, च ।

सूत्रार्थ—(अतस्तु) अनाश्रमित्वकी अपेक्षासे तो ( इतरत् ) आश्रमित्व (ज्यायः) श्रेष्ठ-शीघ्र विद्याका साधन है, ( लिङ्गाच्च ) क्योंकि 'तेनैतिब्रह्मवित्' इसप्रकार श्रुति और स्मृतिरूप लिङ्ग हैं ।

---

रूपसे वर्तमान पुरुष भी विद्यामें अधिकृत हैं । किससे ? इससे कि उनकी श्रुति देखी जाती है—रैक्व, वाचक्नवी आदि इसप्रकारके प्राणियोंमें भी ब्रह्मवित्त्व श्रुति उपलब्ध होती है ॥ ३६ ॥

नग्नचर्या आदि योगसे आश्रम कर्मोंकी अपेक्षा नहीं रखनेवाले संवर्त आदिका भी महायोगिरूपसे इतिहासमें स्मरण किया जाता है ॥ ३७ ॥

परन्तु यहाँ यह लिङ्गरूप श्रुति और स्मृति दर्शन उपन्यस्त किया है, उसकी प्राप्ति-विधिवाक्य कौन है ? उसका अभिधान करते हैं—

उन विधुर आदिका भी अनाश्रमियोंके अविरुद्ध पुरुषमात्र सम्बन्धी जप, उपवास, देवाराधन आदि धर्मविशेषोंसे विद्यामें अधिकार संभव है । इसीप्रकार 'जप्येनैव तु०' ( ब्राह्मण जपसे ही संसिद्ध हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं । वह अन्य कर्म करे अथवा न करे दयावान् ब्राह्मण कहा जाता है ) यह स्मृति जिसमें आश्रमकर्मका संभव नहीं है उनका भी जपमें अधिकार दिखलाती है । जन्मान्तरमें अनुष्ठित आश्रम कर्मोंसे भी विद्यामें अधिकार संभव ही है। इसीप्रकार 'अनेकजन्म०' ( अनेक जन्मके संस्कारके उपचयसे संसिद्ध होकर शुद्ध अन्तःकरणवाला होकर पुरुष सम्यग्दर्शनसे मोक्षको प्राप्त होता है ) यह स्मृतिवचन जन्मान्तरोंमें संचित और अनुग्रह करनेवाले संस्कार विशेषोंको भी विद्यामें दिखलाता है । दृष्ट फलवाली विद्या प्रतिषेधके अभावमात्रसे भी विद्यार्थीको श्रवण आदिमें अधिकृत करती है । इसलिए विधुर आदिका भी विद्यामें अधिकार विरुद्ध नहीं है ॥ ३८ ॥

* अतस्त्वन्तरालवर्तित्वादितरदाश्रमवर्तित्वं ज्यायो विद्यासाधनम्, श्रुतिस्मृतिसंदृष्टत्वात्, श्रुतिलिङ्गाच्च 'तेनैति ब्रह्मवित्पुण्यकृत्तैजसश्च' ( बृह० ४।४।९ ) इति, 'अनाश्रमी न तिष्ठेत दिनमेकमपि द्विजः । संवत्सरमनाश्रमी स्थित्वा कृच्छ्रमेकं चरेत्' इति च स्मृतिलिङ्गात् ॥

( १० तद्भूताधिकरणम् । सू० ४० )

## तद्भूतस्य तु नातद्भावो जैमिनेरपि नियमातद्रूपाभावेभ्यः ॥ ४० ॥

पदच्छेद—तद्भूतस्य, तु, न, अतद्भावः, जैमिनेः, अपि, नियमातद्रूपाभावेभ्यः ।

सूत्रार्थ—(तद्भूतस्य) उत्तमाश्रमको प्राप्त हुए पुरुषकी (अतद्भावः) उत्तमाश्रमसे च्युति (न) नहीं हो सकती, ( जैमिनेरपि') यह आचार्य जैमिनिको भी सम्मत है, ( नियमातद्रूपाभावेभ्यः ) क्योंकि नियम, अतद्रूप और अभाव ये कारण हैं ।

* सन्त्यूर्ध्वरेतस आश्रमा इति स्थापितम् । तांस्तु प्राप्तस्य कथंचित्ततः प्रच्युतिरस्ति नास्ति वेति संशयः । पूर्वकर्मस्वनुष्ठानचिकीर्षया वा रागादिवशेन वा प्रच्युतोऽपि स्याद्विशेषाभावादिति । एवं प्राप्तउच्यते–तद्भूतस्य तु प्रतिपन्नोर्ध्वरेतोभावस्य न कथंचिदप्यतद्भावो न ततः प्रच्युतिः स्यात् । कुतः ? नियमातद्रूपाभावेभ्यः। तथा हि–'अत्यन्तमात्मानमाचार्यकुलेऽवसादयन्' (छा० २।२३।१) इति 'अरण्यमियादिति पदं ततो न पुनरेयादित्युपनिषत्' इति, 'आचार्येणाभ्यनुज्ञातश्चतुर्णामेकमाश्रमम् । आ विमोक्षाच्छरीरस्य सोऽनुतिष्ठेद्यथाविधि' इति चैवं-

---

परन्तु इससे अन्तरालवर्तित्व-अनाश्रमित्वसे अन्याश्रमवर्तित्व ( आश्रमित्व ) श्रेष्ठ विद्याका साधन है, क्योंकि श्रुति और स्मृतिमें ऐसा देखा जाता है । कारण कि 'तेनैति ब्रह्मवित्०' ( पुण्यकृत्-शुद्ध सत्त्व तेजःस्वरूप ब्रह्मवेत्ता उस ज्ञानमार्गसे जाता है–ब्रह्मको प्राप्त होता है ) ऐसा श्रुतिलिङ्ग है और 'अनाश्रमी न तिष्ठेत०' ( द्विज एक दिन भी अनाश्रमी न रहे, एक वर्षतक अनाश्रमी रहकर एक कृच्छ्र करना चाहिए ) ऐसा स्मृतिलिङ्ग भी है ॥ ३९ ॥

ऊर्ध्वरेता आश्रम हैं, ऐसा पहले सिद्ध किया जा चुका है । परन्तु उन आश्रमोंको प्राप्त हुए पुरुषोंकी किसी कारणसे उन आश्रमोंसे च्युति होती है कि नहीं ? ऐसा संशय होता है । पूर्वपक्षी—पूर्व आश्रमविहित कर्मोंके अनुष्ठान करनेकी इच्छासे अथवा राग आदिके वशसे वह ऊर्ध्वरेता प्रच्युत भी होगा, क्योंकि विशेषका अभाव है । सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—तद्भूतका-ऊर्ध्वरेतभावको प्राप्त हुए पुरुषका किसी प्रकार भी अतद्भाव–उस आश्रमसे प्रच्युति नहीं हो सकती । किससे ? इससे कि उसके लिए नियम, अतद्रूप और अभाव हैं । जैसे कि 'अत्यन्तमात्मानमा०' ( आचार्यकुलमें रहनेवाला ब्रह्मचारी जो आचार्य कुलमें अपने शरीरको अत्यन्त क्षीण करता हुआ ) 'अरण्यमियादिति०' (अरण्य-पारिव्राज्य प्राप्त करे यह पद-शास्त्र मार्ग है, उस पारिव्राज्यसे प्रच्युत न हो, यह उपनिषद्-रहस्य है) 'आचार्येणाभ्यनुज्ञातः०' ( आचार्यसे अनुज्ञा प्राप्तकर शरीर विमोक्षपर्यन्त चारों आश्रमोंमें एकका वह यथाविधि अनुष्ठान करे ) इस प्रकारका नियम प्रच्युतिका अभाव दिखलाता है ।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'तमेतं वेदानुवचनेन०' इत्यादि श्रुति और 'अनाश्रमी न तिष्ठेत' इत्यादि स्मृतिसे अनाश्रमीकी अपेक्षा आश्रमीको श्रेष्ठ कहा गया है, क्योंकि पुण्यकी वृद्धि होनेसे शीघ्र विद्याकी प्राप्ति होती है । और 'अनाश्रमी न तिष्ठेत' इत्यादि स्मृतिसे अनाश्रमीकी निन्दा भी की गई है ॥ ३९ ॥

* जैसे 'ब्रह्मचर्यं समाप्य गृही भवेत्' इन आश्रमोंका आरोह इच्छा अधीन है, वैसे राग आदिसे अथवा पूर्वाश्रमके यज्ञ आदि कर्मोंके अनुष्ठान करनेकी इच्छासे संन्याससे वानप्रस्थ आदि हो सकता है तब वानप्रस्थादि आश्रममें किये गये कर्म भी विद्याके हेतु हो सकते हैं, यह पूर्वपक्षका

जातीयको नियमः प्रच्युत्यभावं दर्शयति। यथा च 'ब्रह्मचर्यं समाप्य गृही भवेत्' (जा० ४) 'ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेत्' (जा० ४) इति चैवमादीन्यारोहरूपाणि वचांस्युपलभ्यन्ते, नैवं प्रत्यवरोहरूपाणि। न चैवमाचाराः शिष्टा विद्यन्ते। यत्तु-पूर्वकर्मस्वनुष्ठानचिकीर्षया प्रत्यवरोहणमिति, तदसत्, 'श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात्' (गी० ३।३।५) इति स्मरणात्, न्यायाच्च। यो हि यं प्रति विधीयते स तस्य धर्मो न तु यो येन स्वनुष्ठातुं शक्यते, चोदनालक्षणत्वाद्धर्मस्य। न च रागादिवशात्प्रच्युतिः, नियमशास्त्रस्य बलीयस्त्वात्। जैमिनेरपीत्यपिशब्देन जैमिनिबादरायणयोरत्र संप्रतिपत्तिं शास्ति प्रतिपत्तिदार्ढ्याय ॥ ४० ॥

( ११ अधिकाराधिकरणम्। सू० ४१-४२ )

## न चाधिकारिकमपि पतनानुमानात्तदयोगात् ॥ ४१ ॥

पदच्छेद—न, च, आधिकारिकम्, अपि, पतनानुमानात्, तदयोगात्।

सूत्रार्थ—( आधिकारिकमपि ) अधिकार शास्त्रसे प्राप्त आधिकारिक प्रायश्चित्त नैष्ठिक ब्रह्मचारीके लिए ( न ) नहीं है, (पतनानुमानात्) क्योंकि 'आरूढो नैष्ठिकं धर्मम्' इत्यादिसे पातित्य श्रुति अनुमापक स्मृति है, ( तदयोगात् ) क्योंकि उस-प्रायश्चित्तका अयोग-असम्भव है।

* यदि नैष्ठिको ब्रह्मचारी प्रमादादवकीर्येत, किं तस्य 'ब्रह्मचार्यवकीर्णी नैर्ऋतं गर्दभमालभेत' इत्येतत्प्रायश्चित्तं स्यादुत नेति? नेत्युच्यते, यदप्यधिकारलक्षणे निर्णीतं-प्रायश्चित्तम् 'अवकीर्णिपशुश्च तद्वदाधानस्याप्राप्तकालत्वात्' (जै० सू० ६।८।२१) इति, तदपि न नैष्ठिकस्य

---

और जैसे 'ब्रह्मचर्यं समाप्य०' ( ब्रह्मचर्य समाप्तकर गृहस्थाश्रमी हो ) 'ब्रह्मचर्यादेव०' ( ब्रह्मचर्यसे ही संन्यास ग्रहण करे ) इसप्रकारके आरोहरूप वचन उपलब्ध होते हैं, वैसे प्रत्यवरोहरूप नहीं। और ऐसा आचारण करनेवाले शिष्ट नहीं है। और जो पूर्व आश्रमकर्मोंके अनुष्ठान करनेकी इच्छासे प्रत्यवरोहण कहा है, वह ठीक नहीं है, क्योंकि 'श्रेयान्स्वधर्मो०' ( भली-भाँति अनुष्ठान किये गये परधर्मसे विगुण भी स्वकीय धर्म अत्युत्तम है ) यह स्मृति है और न्याय भी है। जो ही जिसके लिए विधान किया जाता है वह उसका धर्म है, जिससे जो स्वयं अनुष्ठान किया जा सकता है वह उसका धर्म नहीं है, क्योंकि धर्म तो चोदनारूप-विधिरूप है। और राग आदि वश भी प्रच्युति नहीं होती, कारण कि नियमशास्त्र बलवान् है। 'जैमिनेरपि' ( जैमिनिकी भी ) इस 'अपि' शब्दसे इस विषयमें प्रतिपत्ति दृढ करनेके लिए जैमिनि और बादरायणकी सम्प्रतिपत्तिका उपदेश करते हैं ॥ ४० ॥

यदि नैष्ठिक ब्रह्मचारी प्रमादसे ब्रह्मचर्य व्रतसे प्रच्युत हो तो उसका 'ब्रह्मचार्यवकीर्णी०' (ब्रह्मचर्यसे भ्रष्ट हुए ब्रह्मचारीको नैर्ऋत गर्दभका आलभन करना चाहिए) यह प्रायश्चित्त होगा अथवा नहीं? नहीं, ऐसा कहते हैं—अधिकारलक्षणमें 'अवकीर्णिपशुश्च०' ( जैसे उपनयनकालमें लौकिक अग्निमें होम किया जाता है, वैसे ही अवकीर्णिपशुका भी लौकिक अग्निमें होम करना चाहिए, क्योंकि आधान अप्राप्तकाल है) ऐसा जो प्रायश्चित्तका निर्णय किया गया है, वह भी नैष्ठिक ब्रह्मचारीका

### सत्यानन्दी-दीपिका

फल है। सिद्धान्तमें-ऊर्ध्वरेताओंकी प्रच्युतिमें प्रमाणके न होनेसे आश्रमित्वमें श्रेष्ठता सिद्ध है। केवल अपनी इच्छासे आश्रमोंका ग्रहण नहीं होता, किन्तु 'ब्रह्मचर्यं समाप्य' इत्यादि नियामक शास्त्रद्वारा सविधि आश्रमोंका ग्रहण होता है, अतः उक्त हेतुओंसे ऊर्ध्वरेताओंकी अपने आश्रमसे च्युति नहीं होती ॥ ४० ॥

* स्त्रीप्रसंग करनेवाले नैष्ठिक ब्रह्मचारीको शास्त्रमें अवकीर्णी कहा गया है। इस व्यभिचारको उपपातक कहनेसे और स्मृतिमें पातित्यका कथन होनेसे संशय होता है कि प्रच्युतका प्रायश्चित्त होता है कि नहीं? पूर्वपक्षमें प्रायश्चित्त नहीं होता, क्योंकि जैसे 'यज्ञोपवीतकालमें लौकिक अग्निमें होम

भवितुमर्हति। किं कारणम्? 'आरूढो नैष्ठिकं धर्मं यस्तु प्रच्यवते पुनः। प्रायश्चित्तं न पश्यामि येन शुद्ध्येत्स आत्महा ॥' इत्यप्रतिसमाधेयपतनस्मरणाच्छिन्नशिरस इव प्रतिक्रियानुपपत्तेः, उपकुर्वाणस्य तु तादृक्पतनस्मरणाभावादुपपद्यते तत्प्रायश्चित्तम् ॥ ४१ ॥

## उपपूर्वमपि त्वेके भावमशनवत्तदुक्तम् ॥ ४२ ॥

पदच्छेद—उपपूर्वम्, अपि, तु, एके, भावम्, अशनवत्, तदुक्तम्।

सूत्रार्थ—(अपि तु, एके) कई आचार्य इसे (उपपूर्वम्) उप उपसर्गपूर्वक उपपातक मानते हैं, (अशनवत्) जैसे उपकुर्वाण ब्रह्मचारी यदि मद्य-मांस खाए तो उसका व्रतलोप और पुनः संस्कार होता है, वैसे प्रच्युत नैष्ठिक ब्रह्मचारीके लिए भी प्रायश्चित्तका (भावम्) विधान है। (तदुक्तम्) इसका विचार पूर्वमीमांसाके 'समा विप्रतिपत्तिः स्यात्' इत्यादि सूत्रोंमें किया गया है।

* अपि त्वेक आचार्या उपपातकमेवैतदिति मन्यन्ते, यन्नैष्ठिकस्य गुरुदारादिभ्योऽन्यत्र ब्रह्मचर्यं विशीर्येत, न तन्महापातकं भवति, गुरुतल्पादिषु महापातकेष्वपरिगणनात्। तस्मादुपकुर्वाणवन्नैष्ठिकस्यापि प्रायश्चित्तस्य भावमिच्छन्ति, ब्रह्मचारित्वाविशेषादवकीर्णित्वाविशेषाच्च। अशनवत्। यथा ब्रह्मचारिणो मधुमांसाशने व्रतलोपः पुनःसंस्कारश्चैवमिति। ये हि प्रायश्चित्तस्याभावमिच्छन्ति तेषां न मूलमुपलभ्यते, ये तु भावमिच्छन्ति

---

नहीं हो सकता। क्या कारण? 'आरूढो नैष्ठिक०' (नैष्ठिक धर्ममें आरूढ होकर जो पुनः उससे प्रच्युत होता है, वह आत्मघाती जिससे शुद्ध हो ऐसा प्रायश्चित्त नहीं देखता हूँ) इसप्रकार स्मृतिमें अप्रतिकार्य पतन कहा गया है, अतः जैसे कटे हुए सिरका पुनः प्रतिसन्धान नहीं हो सकता, वैसे इस पतनका भी प्रतिकार नहीं हो सकता है। उपकुर्वाणके इसप्रकारकी पतनकी स्मृति न होनेसे उसका प्रायश्चित्त हो सकता है ॥ ४१ ॥

और दूसरे आचार्य ऐसा मानते हैं कि जो नैष्ठिक ब्रह्मचारीका गुरुपत्नी आदिसे अन्यत्र ब्रह्मचर्य विशीर्ण हो तो वह उपपातक ही है महापातक नहीं है, क्योंकि उसकी गुरुतल्प आदि महापातकोंमें गणना नहीं है। इसलिए उपकुर्वाणके समान नैष्ठिकको भी प्रायश्चित्तके अस्तित्वकी इच्छा करते हैं, क्योंकि ब्रह्मचारित्व अविशेष है और अवकीर्णित्व अविशेष है अर्थात् दोनों समानरूपसे ब्रह्मचारी और अवकीर्णी हैं। अशनके समान। जैसे मधु—मद्य और मांसके भक्षणसे ब्रह्मचारीके व्रतलोप और पुनः संस्कार होते हैं, वैसे यहाँ पर भी समझना चाहिए। जो प्रायश्चित्तका अभाव

### सत्यानन्दी-दीपिका

करना चाहिए, क्योंकि विवाहके समय जो विहित अग्निका आधान है वही आहवनीय अग्नि है, उपनयनकालमें उसका अभाव है, इससे लौकिक अग्निमें होमका विधान है, वैसे व्यभिचारी नैष्ठिक ब्रह्मचारीको प्रायश्चित्त-पशु गर्दभका अग्निमें होम करना चाहिए, क्योंकि उसको भी अविवाहित होनेसे आहवनीयाग्नि अप्राप्त है, ऐसा मीमांसाशास्त्रके छठे अध्यायमें निर्णय किया गया है। यह जो प्रायश्चित्त लिखा गया है वह भी उपकुर्वाण ही के लिए है। परन्तु व्यभिचारी नैष्ठिक ब्रह्मचारीके लिए प्रायश्चित्त नहीं है ॥ ४१ ॥

* 'सिद्धान्ती–'उप' पद पूर्वक पातक उपपातक कहा जाता है। "ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वङ्गनागमः। महन्ति पातकान्याहु संसर्गश्चापि तैः सह ॥" (ब्रह्महत्या, सुरापान, सुवर्णकी चोरी, गुरुपत्नीसे सङ्गम और उनसे वर्षतक सङ्ग इनको महापातक कहते हैं) यह स्मृति है, और स्मृतिकी मूलभूत श्रुति भी है–'स्तेनो हिरण्यस्य सुरां पिबंश्च गुरोस्तल्पमावसन्ब्रह्महा चैते पतन्ति चत्वारः पञ्चमश्चाचरँस्तैरिति" (छा० ५।१०।९) (ब्राह्मणके सुवर्णका चोर, मद्य पीनेवाला, गुरुस्त्रीगामी,

तेषां ब्रह्मचार्यवकीर्णीत्येतदविशेषणश्रवणं मूलम् । तस्माद्भावो युक्ततरः। तदुक्तं प्रमाणलक्षणे–'समा विप्रविपत्तिः स्यात्' (जै०सू०१।३।८) 'शास्त्रस्था वा तन्निमित्तत्वात्' (जै०सू०१।३।९) इति। प्रायश्चित्ताभावस्मरणं त्वेवं सति यत्नगौरवोत्पादनार्थमिति व्याख्यातव्यम् । एवं भिक्षुवैखानसयोरपि 'वानप्रस्थो दीक्षाभेदे कृच्छ्रं द्वादशरात्रं चरित्वा महाकक्षं वर्धयेत', भिक्षुर्वानप्रस्थवत्सोमवल्लिवर्जं स्वशास्त्रसंस्कारश्च' इत्येवमादि प्रायश्चित्तस्मरणमनुसर्तव्यम् ॥ ४२ ॥

( १२ बहिरधिकरणम् सू ४३ )

## बहिस्तूभयथापि स्मृतेराचाराच्च ॥ ४३ ॥

---

चाहते हैं उनके मतका मूल प्रमाण उपलब्ध नहीं होता। और जो प्रायश्चित्तका भाव चाहते हैं उनके मतमें 'ब्रह्मचारी अवकीर्णी' यह अविशेष श्रुतिमूल है। इसलिए प्रायश्चित्तका अस्तित्व युक्ततर है। वह 'समा विप्रतिपत्तिः स्यात्' ( यवमयश्चरुः ) यहाँपर कुछ लोग यव शब्दका दीर्घ शूक 'जौ' में प्रयोग करते हैं और कुछ 'प्रयंगु' देशविशेषमें प्रयोग करते हैं, तो किसका चरु होना चाहिए। ऐसा सन्देह होनेपर वृद्ध प्रयोगके दोनों अर्थोंमें समान होनेसे विकल्पसे तुल्य प्रतिपत्ति होगी, ऐसा प्राप्त होनेपर सिद्धान्त 'शास्त्रीय प्रतिपत्ति ही अधिक बलवती होती है, क्योंकि धर्मविज्ञान शास्त्रनिमित्तक है' इसप्रकार प्रमाण लक्षणमें कहा गया है। ऐसा होनेपर प्रायश्चित्ताभाव प्रतिपादिक स्मृति तो [ नैष्ठिकमें ] यत्नगौरव उत्पादन करनेके लिए है, ऐसा व्याख्यान करना चाहिए। इसप्रकार 'वानप्रस्थो दीक्षाभेदे०' ( वानप्रस्थव्रतका लोप होनेपर 'दिनत्रयमेकवारभोजनं दिनत्रयं रात्रिभोजनं दिनत्रयमयाचितं दिनत्रयमुपवासकरणम्' इसप्रकार बारह रात्रितक प्राजापत्यकर बहुत तृण और वृक्षवाले देशकी जलदान आदिसे वृद्धि करे) 'भिक्षुर्वानप्रस्थवत्०' ( भिक्षु वानप्रस्थके समान सोमलताको छोड़कर बहुत तृण और वृक्षवाले देशकी जलदान आदिसे वृद्धि करे और स्वशास्त्र विहित संस्कार-ध्यान प्राणायाम आदि भी करे ) इत्यादि प्रायश्चित्त स्मृतिका भिक्षु और वानप्रस्थमें भी अनुस्मरण करना चाहिए ॥ ४२ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

ब्रह्महत्यारा ये चारों पतित होते हैं और पाँचवां उनके साथ संसर्ग करनेवाला भी ) ये महापातक हैं। अतः उपकुर्वाण ( समावर्तनके अनन्तर गृहस्थाश्रममें प्रवेश करनेवाले ) ब्रह्मचारीके समान नैष्ठिक ब्रह्मचारीके लिए भी प्रायश्चित्त होना चाहिए, क्योंकि प्रायश्चित्त श्रुतिमूलक है। जैसे 'यवमयश्चरु' यहाँ यव शब्दका सन्देह होनेपर "यदान्या ओषधयोग्लायन्त्यथैते यवा मोदमानास्तिष्ठन्ति' ( जब अन्य ओषधियाँ सूखने लगती हैं तब ये यव मोदमान-हरे भरे रहते हैं ) इसप्रकार शास्त्रमूलक होनेसे दीर्घ शूक रूप अर्थमें यव शब्दका प्रयोग आदरणीय है, वैसे श्रुतिमूलक प्रायश्चित्त भी आदरणीय है। 'सर्वपापप्रसक्तोऽपि ध्यायन्निमिषमच्युतम् । भूयस्तपस्वी भवति पङ्क्तिपावन एव च ॥' 'उपपातकसंघेषु पातकेषु महत्सु च। प्रविश्य रजनीपादं ब्रह्मध्यानं समाचरेत् ॥' (सब पापोंसे प्रसक्त होनेवाला भी अच्युत भगवान्का निमिष मात्र ध्यान करता हुआ पुनः तपस्वी और पंक्तिपावन हो जाता है। उपपातकोंके समुदायमें और महापातकोंमें रात्रिके चौथे प्रहरमें ब्रह्मका चिन्तन करे) और "मनोवाक्कायजान्दोषानज्ञानोत्थान्प्रमादजान्। सर्वान् दहति योगाग्निस्तूलराशिमिवाऽनलः। नित्यमेव तु कुर्वीत प्राणायामांस्तु षोडशः। अपि भ्रूणहनं मासात्पुनन्त्यहरहः कृताः ॥' ( जैसे अग्नि तूलराशिको जलाकर भस्ममय कर देती है, वैसे अज्ञानसे, प्रमादसे, मन-वाणी और शरीरसे हुए सब दोषोंको योगाग्नि जला देती है। नित्य सोलह प्राणायाम करने चाहिए, एकमास तक प्रतिदिन किये गये प्राणायाम भ्रूणहत्या करनेवालेको भी पावन करते हैं ) इत्यादि वाक्योंका ग्रहण करना चाहिए। इसप्रकार उत्तम आश्रमसे प्रच्युत ऊर्ध्व रेताओंके लिए भी प्रायश्चित्तका विधान है। अतः प्रायश्चित्तानन्तर उनका भी विद्यामें अधिकार है ॥ ४२ ॥

पदच्छेद—बहिः, तु, उभयथा, अपि, स्मृतेः, आचारात्, च ।

सूत्रार्थ—( उभयथापि ) ऊर्ध्वरेताकी अपने आश्रमसे प्रच्युति उपपातक हो चाहे महापातक दोनों प्रकारसे भी उसका शिष्टों द्वारा ( बहिस्तु ) बहिष्कार करना चाहिए, (स्मृतेराचाराच्च) क्योंकि 'प्रायश्चित्तं न पश्यामि' इत्यादि निन्दास्मृति और शिष्टाचार हैं ।

* यद्यूर्ध्वरेतसां स्वाश्रमेभ्यः प्रच्यवनं महापातकं यदि वोपपातकमुभयथापि शिष्टैस्ते बहिष्कर्तव्याः । 'आरूढो नैष्ठिकं धर्मं यस्तु प्रच्यवते पुनः । प्रायश्चित्तं न पश्यामि येन शुध्येत्स आत्महा' इति, 'आरूढपतितं विप्रं मण्डलाच्च विनिःसृतम् । उद्बद्धं कृमिदष्टं च स्पृष्ट्वा चान्द्रायणं चरेत्' इति चैवमादिनिन्दातिशयस्मृतिभ्यः, शिष्टाचाराच्च । नहि यज्ञाध्ययनविवाहादीनि तैः सहाचरन्ति शिष्टाः ॥ ४३ ॥

( १२ स्वाम्यधिकरणम् । सू० ४४-४६ )

## स्वामिनः फलश्रुतेरित्यात्रेयः ॥ ४४ ॥

पदच्छेद—स्वामिनः, फलश्रुतेः, इति, आत्रेयः ।

सूत्रार्थ—( स्वामिनः ) यजमान ही साङ्ग प्रधान उपासनाओंका कर्ता है, ( इति आत्रेयः ) ऐसा आत्रेय आचार्यका मत है, ( फलश्रुतेः ) क्योंकि 'वर्षति हास्मै' इत्यादि फलश्रुति है ।

* अङ्गेषूपासनेषु संशयः—किं तानि यजमानकर्माण्याहोस्विदृत्विक्कर्माणीति । किं तावत्प्राप्तम् ? यजमानकर्माणीति । कुतः ? फलश्रुतेः, फलं हि श्रूयते—'वर्षति हास्मै वर्षयति ह य एतदेवं विद्वान्वृष्टौ पञ्चविधं सामोपास्ते' ( छ० २।३।२ ) इत्यादि । तच्च स्वामिगामि न्याय्यम्, तस्य साङ्गे प्रयोगेऽधिकृतत्वात्, अधिकृताधिकारत्वाच्चैवंजातीयकस्य ।

---

यदि ऊर्ध्वरेताओंका अपने आश्रमसे प्रच्युत होना महापातक हो अथवा यदि उपपातक हो दोनों प्रकारसे उनका शिष्टपुरुषों द्वारा बहिष्कार करना चाहिए, क्योंकि 'आरूढो नैष्ठिकं०' ( जो नैष्ठिक धर्ममें आरूढ हो पुनः प्रच्युत होता है, वह आत्मघाती जिससे शुद्ध हो ऐसा प्रायश्चित्त नहीं देखता हूँ ) और 'आरूढपतितं०' ( आश्रममें आरूढ हुए पतित विप्रको और मण्डलसे बहिष्कृत को, फाँसीसे स्वयं मरनेवाले ब्राह्मणको और कृमियोंसे दष्ट ब्राह्मणको स्पर्श कर चान्द्रायण व्रत करे ) इत्यादि अतिशय निन्दा करनेवाली स्मृतियाँ हैं और शिष्टाचार भी है । इसलिए शिष्ट पुरुष उनके साथ यज्ञ, अध्ययन, विवाह आदि व्यवहार नहीं करते हैं ॥ ४३ ॥

अङ्गोंसे सम्बद्ध उपासनाओंमें संशय होता है कि क्या वे उपासनाएँ यजमानके कर्म हैं अथवा ऋत्विक्‌के कर्म हैं ? तब क्या प्राप्त होता है ? पूर्वपक्षी—वे यजमानके कर्म हैं, क्योंकि ऐसी फलश्रुति है । 'वर्षति हास्मै०' ( जो इसे इसप्रकार जाननेवाला पुरुष वृष्टिमें पाँच प्रकारके सामकी उपासना करता है उसके लिए वर्षा होती है वह स्वयं भी मेघोंसे वर्षा करा लेता है ) इत्यादि फलश्रुति है । वह फल स्वामी-यजमान को प्राप्त हो यह उचित है, क्योंकि वह साङ्ग प्रयोगमें अधिकृत है । इस प्रकारकी उपासनामें वह अधिकृत अधिकार है । और 'वर्षत्यस्मै०' ( जो उपासना करता है उसके

### सत्यानन्दी-दीपिका

* जिन नैष्ठिक आदि पुरुषोंने प्रायश्चित्त कर लिया है, उनके साथ किया श्रवण आदि ब्रह्मविद्याका साधन है कि नहीं ? ऐसा सन्देह होनेपर पूर्वपक्षमें उनके साथ किया गया श्रवण आदि विद्या का साधन होता है । सिद्धान्तमें उनकी प्रायश्चित्त आदिसे पारलौकिक शुद्धि होनेपर भी यहाँ शुद्धि नहीं होती, इससे उनके साथ किया श्रवण आदि विद्याका साधन नहीं होता ॥ ४३ ॥

* अङ्गाश्रित उपासनाओंमें यजमान और ऋत्विक् दोनोंके कर्तृत्वका संभव होनेसे संशय

कथं तर्हि 'प्राणस्तेजसि' इति श्रुतिरित्यत आह—

**भूतेषु तच्छ्रुतेः ॥ ५ ॥**

पदच्छेद—भूतेषु, तच्छ्रुतेः।

सूत्रार्थ—( भूतेषु ) प्राण संयुक्त वह अध्यक्ष तेजके सहचारी देहके बीजभूत सूक्ष्म भूतोंमें अवस्थित होता है ( तच्छ्रुतेः ) क्योंकि 'प्राणस्तेजसि' ऐसी श्रुति है।

* स प्राणसंपृक्तोऽध्यक्षस्तेजःसहचरितेषु भूतेषु देहबीजभूतेषु सूक्ष्मेष्ववतिष्ठत इत्यवगन्तव्यम्। 'प्राणस्तेजसि' इति श्रुतेः। ननु चेयं श्रुतिः प्राणस्य तेजसि स्थितिं दर्शयति, न प्राणसंपृक्तस्याध्यक्षस्य— नैष दोषः, सोऽध्यक्षे इत्यध्यक्षस्याप्यन्तराल उपसंख्यातत्वात्। योऽपि हि स्रुघ्नान्मथुरां गत्वा मथुरायाः पाटलिपुत्रं व्रजति, सोऽपि स्रुघ्नात्पाटलिपुत्रं यातीति शक्यते वदितुम्। तस्मात् 'प्राणस्तेजसी'ति प्राणसंपृक्तस्याध्यक्षस्यैवैतत्तेजःसहचरितेषु भूतेष्ववस्थानम् ॥ ५ ॥

कथं तेजःसहचरितेषु भूतेष्वित्युच्यते? यावतैकमेव तेजः श्रूयते 'प्राणस्तेजसी'ति। अत आह—

---

तब 'प्राणस्तेजसि' यह श्रुति कैसे है अर्थात् इसका क्या अर्थ है? इसपर कहते हैं—

प्राण संयुक्त वह जीवात्मा तेज सहचरित देहके बीजभूत सूक्ष्मभूतोंमें अवस्थित होता है, ऐसा जानना चाहिए। क्योंकि 'प्राणस्तेजसि' ( प्राण तेजमें लीन होता है ) ऐसी श्रुति है। परन्तु यह श्रुति प्राणकी तेजमें स्थिति दिखलाती है न कि प्राणसम्बद्ध जीवात्माकी? यह दोष नहीं है, कारण कि 'सोऽध्यक्षे' इस प्रकार अध्यक्षका भी मध्यमें कथन है। जो भी स्रुघ्नसे मथुरा जाकर मथुरासे पाटलिपुत्र जाता है वह भी स्रुघ्नसे पाटलिपुत्र जाता है, ऐसा कहा जा सकता है। इसलिए 'प्राणस्तेजसि' इससे प्राण सम्बद्ध जीवका भी तेज सहचरित भूतोंमें यह अवस्थान है ॥ ५ ॥

परन्तु तेज सहचारी भूतोंमें जीवकी अवस्थिति है यह कैसे कहा जाता है जब कि 'प्राणस्तेजसि' इस प्रकार एक ही तेजकी श्रुति है? इसपर कहते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

क्योंकि जीवप्रधान ही प्राण वृत्ति होती है। जबतक जीव शरीरमें विद्यमान है तबतक प्राणकी श्वासोच्छ्वासरूप वृत्ति शरीरमें रहती है अन्यथा नहीं। अब इसको उपगमन आदि श्रुतिद्वारा दिखलाया जाता है—'एवमेवेममात्मानमन्तकाले' यह श्रुति जीवात्माके प्रयाणकालमें वाणी आदि सम्पूर्ण प्राणोंका उसके प्रति उपगमन-अभिमुखत्व दिखलाती है। जैसे राजाकी यात्रामें साथ चलनेवाले सभी सेवक उसके प्रति अभिमुख हो जाते हैं और प्रस्थान करनेपर पीछे-पीछे चलते हैं। इसप्रकार 'तमुत्क्रामन्तं०' यह श्रुतिवाक्य प्राणको विशेषरूपसे जीवात्माका अनुगामी बतलाता है। और 'प्राणमनूत्क्रामन्तं० यह श्रुतिवाक्य वागादि प्राणोंमें विशेषरूपसे प्राणकी जीवात्माके प्रति अनुगमन-वृत्तिता दिखलाता है। इस प्रकार 'स विज्ञानो भवति' यह श्रुति करणों सहित प्राणको जीवात्मामें अवस्थिति दिखलाती है। यद्यपि 'प्राणस्तेजसि' यह श्रुति प्राणवृत्तिका तेजमें लय कहती है, तो भी प्राण आदिका उत्क्रमण आदि व्यवहार देह आदिके अध्यक्ष जीवात्माके अधीन होता है। इस हेतुसे और 'तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति' इस अन्य श्रुतिमें विशेष कथन भी अपेक्षणीय होनेसे प्राणवृत्तिका जीवात्मामें ही लय होता है ॥ ४ ॥

* यद्यपि 'प्राणस्तेजसि' इस श्रुति वाक्यसे प्राणवृत्तिका तेजमें लय प्रतीत होता है, तो भी सर्व शाखाओंके विचारसे तेज शब्दसे उपलक्षित तेज सहचारी देहके हेतुभूत सूक्ष्म पाँच भूतोंके स्वामी जीवका ग्रहण है, उसमें प्राणवृत्ति लय होती है। परन्तु ऐसा माननेपर उक्त श्रुतिका क्या अर्थ

## नैकस्मिन्दर्शयतो हि ॥ ६ ॥

**पदच्छेद**—न, एकस्मिन्, दर्शयतः, हि ।

**सूत्रार्थ**—( एकस्मिन् ) जीवकी उत्क्रमण कालमें एक ही तेजमें अवस्थिति ( न ) नहीं है, किन्तु देहके पाँच भौतिक होनेसे उसकी पाँच भूतोंमें स्थिति है, ( हि ) क्योंकि ( दर्शयतः ) श्रुति और स्मृति इसी अर्थको दिखलाती हैं ।

* नैकस्मिन्नेव तेजसि शरीरान्तरप्रेप्सावेलायां जीवोऽवतिष्ठते, कार्यस्य शरीरस्यानेकात्मकत्वदर्शनात् । दर्शयतश्चैतमर्थं प्रश्नप्रतिवचने 'आपः पुरुषवचसः' (छा० ५।३।३)इति। तद्व्याख्यातम्—'त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात्' (ब्रह्मसूत्र ३।१।२) इत्यत्र। श्रुतिस्मृती चैतमर्थं दर्शयतः। श्रुतिः—'पृथिवीमय आपोमयो वायुमय आकाशमयस्तेजोमयः' इत्याद्या। स्मृतिरपि—'अण्व्यो मात्राऽविनाशिन्यो दशार्धानां तु याः स्मृताः। ताभिः सार्धमिदं सर्वं संभवत्यनुपूर्वशः' इत्याद्या। ननु चोपसंहृतेषु वागादिषु करणेषु शरीरान्तरप्रेप्सावेलायां 'क्वायं तदा पुरुषो भवति' (बृह० ३।२।१३) इत्युपक्रम्य श्रुत्यन्तरं कर्माश्रयतां निरूपयति—'तौ ह यदूचतुः कर्म हैव तदूचतुरथ ह यत्प्रशशंसतुः कर्म हैव तत्प्रशशंसतुः' ( बृह० ३।२।१३ ) इति। अत्रोच्यते—तत्र कर्मप्रयुक्तस्य ग्रहातिग्रहसंज्ञकस्येन्द्रियविषयात्मकस्य बन्धनस्य प्रवृत्तिरिति कर्माश्रयतोक्ता, इह पुनर्भूतोपादानाद्देहान्तरोत्पत्तिरिति भूताश्रयत्वमुक्तम्। प्रशंसाशब्दादपि तत्र प्राधान्यमात्रं कर्मणः प्रदर्शितम्, नत्वाश्रयान्तरं निवारितम्, तस्मादविरोधः ॥ ६ ॥

---

अन्य शरीर प्राप्त करनेकी इच्छाके समय जीव एक ही तेजमें अवस्थित नहीं होता, क्योंकि कार्य शरीर अनेकात्मक देखनेमें आता है । 'आपः पुरुषवचसः' ( आप-सोम घृतादि-'पुरुष' संज्ञाको कैसे प्राप्त होता है ) यह प्रश्न और उत्तर इस अर्थको दिखलाता है । इसका 'त्र्यात्मकत्वात्तु०' इस सूत्रमें व्याख्यान किया गया है । श्रुति और स्मृति भी इस अर्थको दिखलाती हैं । 'पृथिवीमय०' ( पृथिवीमय, आपोमय, वायुमय, आकाशमय और तेजोमय ) इत्यादि श्रुति है । और 'अण्व्यो०' ( मोक्ष पर्यन्त पाँच भूतोंके जो सूक्ष्म अविनाशी भाग कहे गये हैं, उनके साथ यह सब क्रमसे उत्पन्न होते हैं ) इत्यादि स्मृति भी है । परन्तु शरीरान्तर प्राप्त करनेकी इच्छाके समय वाक् आदि इन्द्रियोंका आत्मामें उपसंहार होनेपर 'क्वायं पुरुषो०' ( आर्तभाग-उस समय यह पुरुष कहाँ रहता है ) ऐसा आरम्भकर 'तौ ह यदूचतुः०' ( तब याज्ञवल्क्य और आर्तभाग दोनोंने उठकर एकान्तमें विचार किया। उन्होंने जो कुछ कहा वह कर्म ही कहा, तथा जिसकी प्रशंसा की वह कर्मकी प्रशंसा की ) इस प्रकार दूसरी श्रुति आत्माको कर्माश्रयता निरूपण करती है । इसपर कहते हैं—उसमें कर्म प्रयुक्त ग्रह और अतिग्रह नामक इन्द्रिय और विषयात्मक बन्धनकी प्रवृत्ति होती है, अतः कर्म आश्रयरूपसे कहा गया है । और यहाँ तो भूतोपादानसे अन्य देहकी उत्पत्ति होती है, इसलिए भूताश्रयत्व कहा गया है । वहाँ प्रशंसाशब्दसे भी प्राधान्यमात्र कर्मको दिखलाया गया है अन्य आश्रयका निवारण नहीं किया गया है, इससे कोई विरोध नहीं है ॥ ६ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

होगा ? इसमें 'सोऽपि' आदिसे उदाहरण देते हैं । यह प्राण भी प्रथम अध्यक्षको प्राप्त होकर उसके द्वारा तेजको प्राप्त होता है, तो ऐसा उपपन्न होता है कि 'प्राण तेजमें लीन होता है' इस प्रकार सूत्र और श्रुतिके बलसे प्राणवृत्तिका जीवात्मामें लय युक्त है ॥ ५ ॥

* 'क्वायं तदा पुरुषो भवति' इस प्रश्नके उत्तरमें 'तौ ह यदूचतुः' यह श्रुति कर्माश्रयता कहती है और देहका उपादानरूपसे पाँच भूत आश्रय हैं । इस प्रकार दोनोंको भिन्न-भिन्नरूपसे आश्रयत्व प्राप्त

( ४ आसृत्युपक्रमाधिकरणम् । सू० ७ )

## समाना चासृत्युपक्रमादमृतत्वं चानुपोष्य ॥ ७ ॥

पदच्छेद—समाना, च, आसृत्युपमक्रमात्, अमृतत्वम्, च, अनुपोष्य ।

सूत्रार्थ—( आसृत्युपक्रमात् ) देवयान मार्गके उपक्रमसे पूर्व विद्वान् और अविद्वान्की ( समाना ) उत्क्रान्ति समान है, क्योंकि 'वाङ्मनसि' यह अविशेष श्रुति है, और सगुण विद्यामें ( अमृतत्वं चानुपोष्य ) जो अमृतत्व है वह अपेक्षित है ।

* सेयमुत्क्रान्तिः किं विद्वदविदुषोः समाना, किं वा विशेषवतीति विशयानानां विशेषवतीति तावत्प्राप्तम् । भूताश्रयविशिष्टा ह्येषा । पुनर्भवाय च भूतान्याश्रीयन्ते । न च विदुषःपुनर्भवःसंभवति ।'अमृतत्वं हि विद्वानश्नुते' इति स्थितिः । तस्मादविदुष एवैषोत्क्रान्तिः । ननु विद्याप्रकरणे समाम्नानाद्विदुष एवैषा भवेत्-न, स्वापादिवद्यथाप्राप्तानुकीर्तनात् । यथा हि-'यत्रैतत्पुरुषः स्वपिति नाम', 'अशिशिषति नाम', 'पिपासति नाम' (छा० ६।८।१,३,५) इति च सर्वप्राणिसाधारणा एव स्वापादयोऽनुकीर्त्यन्ते विद्याप्रकणेऽपि प्रतिपिपादयिषितवस्तुप्रतिपादनानुगुण्येन, नतु विदुषो विशेषवन्तो विधित्स्यन्ते । एवमियमप्युत्क्रान्तिर्महाजनगतैवानुकीर्त्यते, यस्यां परस्यां देवतायां पुरुषस्य प्रयतस्तेजः संपद्यते स आत्मा तत्त्वमसीत्येतत्प्रतिपादयितुम् । प्रतिषिद्धा चैषा विदुषः-'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' ( बृ० ४।४।६ ) इति ।

---

क्या यह पूर्वोक्त उत्क्रान्ति विद्वान् और अविद्वान्की समान होती है अथवा क्या विशेष युक्त होती है ? पूर्वपक्षी—ऐसा सन्देह करनेवालोंके मतमें विशेष युक्त होती है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि यह उत्क्रान्ति भूताश्रय विशिष्ट है । और पुनर्जन्मके लिए भूतोंका आश्रय किया जाता है । और विद्वान्का पुनर्जन्म संभव नहीं है । क्योंकि 'अमृतत्वं हि विद्वानश्नुते' (विद्वान् मोक्षको प्राप्त होता है) ऐसी श्रुति है । इसलिए यह उत्क्रान्ति अविद्वान्की ही है । परन्तु विद्याके प्रकरणमें इसका श्रवण होनेसे यह उत्क्रान्ति विद्वान्की ही होनी चाहिए ? नहीं, कारण कि स्वाप आदिके समान यहाँपर यथाप्राप्तका अनुकीर्तन है । जैसे कि 'यत्रैतत्पुरुषः' ( जिस अवस्थामें यह पुरुष 'सोता है' ऐसा कहा जाता है, जिस समय यह भोजन करना चाहता है, पीना चाहता है ) इस प्रकार विद्याके प्रकरणमें भी प्रतिपादनके अभीप्सित वस्तुके प्रतिपादनके अनुगुणसे सर्वप्राणी साधारण ही स्वाप आदि कहे जाते हैं न कि विद्वान्के लिए विशेषरूपसे विधान करना अभीष्ट है, इस प्रकार जो जिस परदेवतामें प्रयाण करनेवाले पुरुषका तेज सम्पन्न होता है 'वह आत्मा है वह तू है' उसे प्रतिपादन करनेके लिए महाजन-जनसाधारणगत ही इस उत्क्रान्तिका अनुकीर्तन है । 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' ( उसके प्राण

### सत्यानन्दी-दीपिका

होनेसे दोनों श्रुतियोंमें कोई विरोध नहीं है ॥ ६ ॥

* इस प्रकार प्रयाण समय प्रथम बाह्येन्द्रियोंका मनमें वृत्तिलय होता है, पश्चात् बाह्येन्द्रिय-वृत्तिसहित मनोवृत्तिका प्राणमें और प्राणवृत्तिका तेज सहचारी भूतोपाधि विशिष्ट जीवमें लय होता है । इसप्रकार उत्क्रान्तिकी व्यवस्था कही गई है । वह सब प्राणियोंमें समान है । यह 'समाना च' इत्यादिसे कहते हैं । 'अस्य सोम्य पुरुषस्य प्रयतो वाङ्मनसि सम्पद्यते' (छा० ६।८।६) ( हे श्वेतकेतु ! प्रयाण करनेवाले इस पुरुषकी प्रथम वाणीकी वृत्ति मनमें लय होती है ) यह श्रुति विद्वान् और अविद्वान्का समानरूपसे उत्क्रमण प्रकार कहती है । और 'विद्ययाऽमृतमश्नुते' यह श्रुति विद्वान्के उत्क्रमणका निषेध करती है । इस प्रकार दोनों श्रुतियोंका परस्पर विरोध होनेसे संशय होता है कि विद्वान् और अविद्वान्की उत्क्रान्ति समान होती है अथवा कुछ विषमता है ? पूर्वपक्षी—सगुण ब्रह्मज्ञानवाले

तस्मादविदुष एवैपेति । * एवं प्राप्ते ब्रूमः- समाना चैषोत्क्रान्तिर्वाङ्मनसीत्याद्या विद्वदविदुषोरासृत्युपक्रमाद्भवितुमर्हति, अविशेषश्रवणात्। अविद्वान्देहबीजभूतानि भूतसूक्ष्माण्याश्रित्यकर्मप्रयुक्तो देहग्रहणमनुभवितुं संसरति, विद्वांस्तु ज्ञानप्रकाशितं मोक्षनाडीद्वारमाश्रयते। तदेतत्-आसृत्युपक्रमादित्युक्तम्। नन्वमृतत्वं हि विदुषा प्राप्तव्यम्, नच तद्देशान्तरायत्तम्, तत्र कुतो भूताश्रयत्वं सृत्युपक्रमो वेति? अत्रोच्यते-अनुपोष्य चेदम्, अदग्ध्वाऽत्यन्तमविद्यादीन्क्लेशानपरविद्यासामर्थ्यादापेक्षिकममृतत्वं प्रेप्सते, संभवति तत्र सृत्युपक्रमो भूताश्रयत्वं च। नहि निराश्रयाणां प्राणानां गतिरुपपद्यते। तस्माददोषः ॥ ७ ॥

( ५ संसारव्यपदेशाधिकरणम् । सू० ८-११ )

## तदाऽऽपीतेः संसारव्यपदेशात् ॥ ८ ॥

पदच्छेद—तद्, आपीतेः, संसारव्यपदेशात् ।

सूत्रार्थ—( तत् ) वह तेज आदि सूक्ष्मभूत ( आपीतेः ) मोक्ष पर्यन्त रहते हैं, ( संसारव्यपदेशात् ) क्योंकि 'योनिमन्ये' इत्यादिसे संसारका व्यपदेश है ।

---

उत्क्रमण नहीं करते ) इस प्रकार यह उत्क्रान्ति विद्वान्में प्रतिषिद्ध है। इसलिए यह उत्क्रान्ति अविद्वान्की ही है । सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—'वाङ्मनसि' ( वाणी मनमें लीन होती है ) इत्यादि यह उत्क्रान्ति विद्वान् और अविद्वान् दोनोंकी मार्गके आरम्भ तक समान होनी चाहिए, क्योंकि उसका समानरूपसे श्रवण है । अविद्वान् देहके बीजरूप भूतसूक्ष्मोंका आश्रयकर कर्मसे प्रयुक्त हुआ देह ग्रहणकर अनुभव करनेके लिए संसारमें आता है । विद्वान् तो सगुण ब्रह्मज्ञानसे आलोकित हुए मोक्षनाड़ीके द्वारका आश्रयण करता है । यह 'आसृत्युपक्रमात्' इस सूत्रावयवसे कहा गया है । परन्तु विद्वान्को तो अमृतत्व प्राप्त होना चाहिए वह अन्य देशके अधीन नहीं है, तो पुनः उस विद्वान्के लिए भूतोंका आश्रय अथवा मार्गका उपक्रम कैसे ? सि०—इसपर कहते हैं–यह अमृतत्व आपेक्षिक है । उपासक अविद्या आदि क्लेशोंको अत्यन्त दग्ध न कर अपरविद्या-सगुण ब्रह्मविद्याकी सामर्थ्यसे आपेक्षिक अमृतत्व प्राप्त करना चाहता है । इसलिए उस अवस्थामें उस विद्वान्के लिए मार्गका उपक्रम और भूतोंका आश्रय संभव है, क्योंकि निराश्रय प्राणोंकी गति उपपन्न नहीं होती, इसलिए दोष नहीं है ॥ ७ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

विद्वान्की उत्क्रान्ति नहीं होती है किन्तु उसकी मुक्ति हो जाती है । क्योंकि 'विद्ययाऽमृतमश्नुते' और 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' इत्यादि श्रुति प्रमाण है । अतः अविद्वान्की ही उत्क्रान्ति होती है ।

* सिद्धान्ती–'वाङ्मनसि' यह श्रुति विद्वान् और अविद्वान् दोनोंकी समानरूपसे उत्क्रान्ति कहती है । यह समान उत्क्रान्ति मार्गके उपक्रम तक है और उपक्रम अर्चिरादिसे होता है । भेद इतना है कि सगुण ब्रह्मोपासक उपासनासे प्रकाशित मोक्ष नाड़ी-मूर्धन्य नाड़ीका आश्रयकर ब्रह्मलोकमें जाता है, अविद्वान् इस प्रकार नहीं जाता । और 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' इस श्रुतिसे विद्वान्के लिए जो अमृतत्व कहा गया है, वह आपेक्षिक है, क्योंकि 'यं कामं कामयते सोऽस्य सङ्कल्पादेव समुत्तिष्ठति' ( वह उपासक जिस भोगकी कामना करता है वह उसके संकल्पमात्रसे ही समुपस्थित हो जाता है ) यह श्रुति उसके लिए भोगका कथन करती है । 'आभूतसम्प्लवममृतत्वं प्रचक्षते' ( भूतोंके प्रलयपर्यन्त ब्रह्मलोक आदिकी प्राप्तिको अमृतत्व कहते हैं ) इसलिए ब्रह्मलोक आदिकी प्राप्ति आपेक्षिक अमृतत्व है । और 'अमृतत्वं हि विद्वानश्नुते' 'विद्ययाऽमृतमश्नुते' इत्यादि श्रुतियोंसे जो अमृतत्वका प्रतिपादन है, वस्तुतः वह निर्गुणविद्या-ब्रह्मात्मैकत्व जाननेवाले विद्वान्के लिए है । उसके लिए ही 'न तस्य प्राणा

ॐ 'तेजः परस्यां देवतायाम्' (छा० ६।८।६) इत्यत्र प्रकरणसामर्थ्यात्तद्यथाप्रकृतं तेजः साध्यक्षं सप्राणं सकरणग्रामं भूतान्तरसहितं प्रयतः पुंसः परस्यां देवतायां संपद्यत इत्येतदुक्तं भवति। कीदृशी पुनरियं संपत्तिः स्यादिति चिन्त्यते। तत्रात्यन्तिक एव तावत्स्वरूपप्रविलय इति प्राप्तम्, तत्प्रकृतित्वोपपत्तेः। सर्वस्य हि जनिमतो वस्तुजातस्य प्रकृतिः परा देवतेति प्रतिष्ठापितम्। तस्मादात्यन्तिकीयमविभागापत्तिरिति। एवं प्राप्ते ब्रूमः-तत्तेज आदि भूतसूक्ष्मं श्रोत्रादिकरणाश्रयभूतमाऽऽपीतेरासंसारमोक्षात्सम्यग्ज्ञाननिमित्तादवतिष्ठते। 'योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः। स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम्' ( कठ० ५।७ ) इत्यादिसंसारव्यपदेशात्। अन्यथा हि सर्वः प्रायणसमय एवोपाधिप्रत्यस्तमयादत्यन्तं ब्रह्म संपद्येत। तत्र विधिशास्त्रमनर्थकं स्याद्विद्याशास्त्रं च। मिथ्याज्ञाननिमित्तश्च बन्धो न सम्यग्ज्ञानादृते विस्रंसितुमर्हति। तस्मात्तत्प्रकृतित्वेऽपि सुषुप्तिप्रलयवद्बीजभावावशेषैवैषा सत्संपत्तिरिति ॥ ८ ॥

### सूक्ष्मं प्रमाणतश्च तथोपलब्धेः ॥ ९ ॥

पदच्छेद—सूक्ष्मम्, प्रमाणतः, च, तथा, उपलब्धेः।

सूत्रार्थ—अन्य भूतों सहित वह तेज ( प्रमाणतः ) प्रमाणसे ( च ) और ( स्वरूपतः ) स्वरूपसे ( सूक्ष्मम् ) सूक्ष्म है, ( तथोपलब्धेः ) क्योंकि इसप्रकार ही उपलब्ध होता है।

---

'तेजः परस्यां देवतायाम्' (तेज परदेवतामे लीन होता है) इस वाक्यमें प्रकरणकी सामर्थ्यसे उस प्रयाण करनेवाले पुरुषका जो प्रकृत तेज है वह अध्यक्ष सहित, प्राण सहित, करणग्राम सहित, भूतान्तरसहित परदेवतामें लीन होता है ऐसा कहा जा चुका है। परन्तु यह संपत्ति किसप्रकारकी होनी चाहिए ? इसका विचार किया जाता है। पूर्वपक्षी—ऐसी शङ्का होनेपर आत्यन्तिक ही स्वरूप विलय है, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि वह परदेवता उस तेजकी प्रकृति हो सकता है। और सब उत्पन्न होनेवाले वस्तु समुदायकी परदेवता प्रकृति है, ऐसा प्रतिष्ठापित किया गया है। इसलिए यह अविभागापत्ति आत्यन्तकी है। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—वह तेज आदि सूक्ष्मभूत श्रोत्र आदि करणोंके आश्रयरूप सम्यग्ज्ञान निमित्तक संसार मोक्ष पर्यन्त अवस्थित होते हैं, क्योंकि 'योनिमन्ये०' ( कुछ अविद्यावान् मूढ जीव अपने कर्म और ज्ञानके अनुसार शरीर धारण करनेके लिए वीर्यरूप बीजसे संयुक्त होकर योनिद्वारको प्राप्त होते हैं किसी योनिमें प्रविष्ट हो जाते हैं और कुछ अधम जीव मरकर स्थावरभावको प्राप्त होते हैं ) इत्यादि संसारका व्यपदेश है। अन्यथा—यदि स्वरूपतः भूतोंका लय माना जाय तो प्रयाणके समयमें ही उपाधिके अस्तमयसे सब ब्रह्मके साथ अत्यन्त सम्पन्न हो जायंगे। ऐसा होनेपर विधिशास्त्र और विद्याशास्त्र अनर्थक हो जायंगे। मिथ्याज्ञान निमित्तक बन्ध सम्यग्ज्ञानके बिना विच्छिन्न नहीं हो सकता है। इसलिए परदेवता तेजकी प्रकृति होनेपर भी सुषुप्ति और प्रलयके समान बीजभाव अवशेष ही यह सत्संपत्ति है ॥ ८ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

उत्क्रामन्ति' यह श्रुति देहसे प्राणोत्क्रान्तिका निषेध करती है। इसलिए विद्याके प्रकरणमें 'वाङ्मनसि' यह श्रुति कही गई है, वह उपासक और अनुपासक दोनोंके लिए समानरूपसे उत्क्रान्ति कहती है ॥७॥

ॐ पूर्व अधिकरणमें विद्वान् और अविद्वान्की समानरूपसे उत्क्रान्ति कही गई है। अब उत्क्रान्तिके समय लिङ्गशरीर आश्रित उत्क्रान्त तेज आदि सूक्ष्म भूत परमात्मामें स्वरूपसे लय होते हैं अथवा बीजभावको लेकर लय होते हैं ? यह संशय इसलिए होता है कि दोनों प्रकारका विलय अवगत होता है। जैसे सुषुप्ति और प्रलयमें बीजभाव युक्त विलय होता है, वैसे उत्क्रान्तिके समय

* तच्चेतरभूतसहितं तेजो जीवस्यास्माच्छरीरात्प्रवसत आश्रयभूतं स्वरूपतः परिमाणतश्च सूक्ष्मं भवितुमर्हति । तथा हि—नाडीनिष्क्रमणश्रवणादिभ्योऽस्य सौक्ष्म्यमुपलभ्यते । तत्र तनुत्वात्संचारोपपत्तिः, स्वच्छत्वाच्चाप्रतीघातोपपत्तिः । अत एव च देहान्निर्गच्छन्पार्श्वस्थैर्नोपलभ्यते ॥९॥

## नोपमर्देनातः ॥ १० ॥

पदच्छेद—न, उपमर्देन, अतः ।

सूत्रार्थ—( अतः ) तेज-सूक्ष्म शरीर अतिसूक्ष्म होनेके कारण ( उपमर्देन ) स्थूल शरीरके उपमर्दनसे भी ( न ) उपमर्दित नहीं होता है ।

अत एव सूक्ष्मत्वान्नास्य स्थूलस्य शरीरस्योपमर्देन दाहादिनिमित्तेनेतरत्सूक्ष्मं शरीरमुपमृद्यते ॥१०॥

## अस्यैव चोपपत्तेरेष ऊष्मा ॥ ११ ॥

पदच्छेद—अस्य, एव, च, उपपत्तेः, एष, ऊष्मा ।

सूत्रार्थ—(अस्यैव) इस सूक्ष्म शरीरकी ही (एष ऊष्मा) यह ऊष्मा है, (उपपत्तेः) क्योंकि उसकी स्थूलशरीरके स्पर्श होनेसे उपपत्ति होती है ।

अस्यैव च सूक्ष्मस्य शरीरस्यैव ऊष्मा, यमेतस्मिञ्शरीरे संस्पर्शेनोष्माणं विजानन्ति । तथा हि—मृतावस्थायामवस्थितेऽपि देहे विद्यमानेष्वपि च रूपादिषु देहगुणेषु नोष्मोपलभ्यते, जीवदवस्थायामेव तूपलभ्यत इत्यत उपपद्यते—प्रसिद्धशरीरव्यतिरिक्तव्यपाश्रय एवैष ऊष्मेति । तथा च श्रुतिः 'उष्ण एव जीविष्यञ्शीतो मरिष्यन्' इति ॥११॥

---

इस देहसे प्रयाण करनेवाले जीवके अन्य भूतों सहित आश्रयभूत वह तेज स्वरूपसे और परिमाणसे सूक्ष्म होने योग्य है, क्योंकि नाड़ी मार्गसे निष्क्रमण प्रतिपादक श्रुति आदिसे इसकी सूक्ष्मता उपलब्ध होती है । ऐसा होनेपर सूक्ष्म होनेसे उसकी संचारोपपत्ति और स्वच्छ होनेसे अप्रतिघातोपपत्ति होती है । अतएव देहसे निष्क्रमण करता हुआ वह मुमूर्षु पार्श्वस्थ लोगोंसे उपलब्ध नहीं होता ॥ ९ ॥

अतएव—उस तेज—लिङ्गात्मक देहके सूक्ष्म होनेसे ही इस स्थूल शरीरके दाह आदि निमित्तसे उपमर्दन होनेसे अन्य सूक्ष्म शरीर उपमर्दित नहीं होता ॥१०॥

और इस सूक्ष्म शरीरकी ही यह ऊष्मा है । जिस ऊष्माको इस शरीरमें संस्पर्शसे जानते हैं, क्योंकि मृतावस्थामें देहके अवस्थित होनेपर और देहके रूप आदि गुण विद्यमान होनेपर भी ऊष्मा उपलब्ध नहीं होती जीवितावस्थामें ही तो उपलब्ध होती है । इस अन्वय-व्यतिरेकसे यह उपपन्न होता है कि यही ऊष्मा प्रसिद्ध स्थूल शरीरसे भिन्न शरीराश्रय है । उसीप्रकार 'उष्ण एव०' ( जीवित होते यह शरीर उष्ण होता है और मृतक होते यह शीतल होता है ) यह श्रुति है ॥११॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

भी बीज आदि सूक्ष्मभूत तेज सहित परमात्मामें विलय होते हैं । पूर्वपक्षमें मृतकमात्रकी मुक्ति सिद्ध है, सिद्धान्तमें शास्त्रबलसे सावशेष लय होता है ॥ ८ ॥

* संसारके मोक्ष पर्यंत बीजभाव युक्त सूक्ष्म-अन्य भूतोंके साथ सूक्ष्म तेजका परमात्मामें लय कहा गया है । अब एक और शङ्का उत्पन्न होती है कि लिङ्गात्मक तेजकी सूक्ष्म नाड़ीसे गति कैसे होती है और किसी मूर्त पदार्थसे उसका प्रतिघात क्यों नहीं होता, और देहसे उत्क्रमण करते समय वह दिखाई क्यों नहीं देता ? इसपर भगवान् सूत्रकार 'सूक्ष्मम्' इत्यादिसे कहते हैं । अतिसूक्ष्म होनेके कारण

( ६ प्रतिषेधाधिकरणम् । सू० १२-१४ )

## प्रतिषेधादिति चेन्न शारीरात् ॥ १२ ॥

पदच्छेद—प्रतिषेधात्, इति, चेत्, न, शारीरात् ।

सूत्रार्थ—( प्रतिषेधात् ) 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' इत्यादि श्रुतिसे निर्गुण ब्रह्मवित्के शरीरसे उत्क्रमणका प्रतिषेध होनेसे उसकी उत्क्रान्तिका प्रतिषेध है, ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो युक्त नहीं है, ( शारीराद ) क्योंकि यह उत्क्रमण निषेध जीवसे है शरीरसे नहीं । इससे प्राणादि युक्त जीव और ब्रह्मवित्की उत्क्रान्ति है ।

* 'अमृतत्वं चानुपोष्य' इत्यतो विशेषणादात्यन्तिकेऽमृतत्वे गत्युत्क्रान्त्योरभावोऽभ्युपगतः । तत्रापि केनचित्कारणेनोत्क्रान्तिमाशङ्क्य प्रतिषेधति—'अथाकामयमानो योऽकामो निष्काम आप्तकाम आत्मकामो भवति न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति (बृह० ४।४।६) इत्यतः परविद्याविषयात्प्रतिषेधान्न परब्रह्मविदो देहात्प्राणानामुत्क्रान्तिरस्तीति चेत्, नेत्युच्यते, यतः शारीदात्मन एष उत्क्रान्तिप्रतिषेधः प्राणानां न शरीरात् । कथमवगम्यते ? 'न तस्मात्प्राणा उत्क्रामन्ति' इति शाखान्तरे पञ्चमीप्रयोगात् । संबन्धसामान्यविषया हि षष्ठी शाखान्तरगतया पञ्चम्या संबन्धविशेषे व्यवस्थाप्यते । तस्मादिति च प्राधान्यादभ्युदयनिःश्रेयसाधिकृतो देही संबध्यते, न देहः । न तस्मादुच्चिक्रमिषोर्जीवात्प्राणा अपक्रामन्ति, सहैव तेन भवन्तीत्यर्थः ॥१२॥

सप्राणस्य च प्रवसतो भवत्युत्क्रान्तिर्देहादित्येवं प्राप्ते प्रत्युच्यते—

---

'अमृतत्वं चानुपोष्य' ( अविद्या आदि क्लेश समुदायका अत्यन्त दाह किए विना अमृतत्व आपेक्षिक है ) इस विशेषणसे आत्यन्तिक अमृतत्वमें गति और उत्क्रान्तिका अभाव स्वीकार किया गया है । उसमें भी किसी कारणसे उत्क्रान्ति विषयक आशङ्काकर प्रतिषेध करते हैं—'अथाकामयमानो०' ( अथ—सकामकी संसारोक्तिके अनन्तर जो कामना करनेवाला नहीं है, अकाम, निष्काम, आप्तकाम और आत्मकाम होता है, उसके प्राणोंका उत्क्रमण नहीं होता, वह ब्रह्म ही होकर ब्रह्मको प्राप्त होता है ) अतः परविद्या विषयक प्रतिषेध होनेसे ब्रह्मज्ञानीकी देहसे प्राणोंकी उत्क्रान्ति नहीं है, ऐसा कहो, तो नहीं, ऐसा कहते हैं—क्योंकि प्राणोंकी यह उत्क्रान्तिका प्रतिषेध जीवात्मासे है शरीरसे नहीं । यह कैसे अवगत हो ? इससे कि 'न तस्मात्प्राणा०' ( उससे प्राण उत्क्रमण नहीं करते ) इस-प्रकार अन्य शाखामें पञ्चमीका प्रयोग है । सम्बन्ध सामान्य विषयक षष्ठी ही शाखान्तरगत पञ्चमीसे सम्बन्ध विशेषमें व्यवस्थापित होती है । 'तस्मात्' ( उससे ) उसके साथ प्राधान्यसे अभ्युदय और निःश्रेयसमें अधिकृत देही सम्बन्धित होता है, देह नहीं । उस उत्क्रमणकी इच्छा करनेवाले जीवसे प्राण चले नहीं जाते, किन्तु उस जीवके साथ ही होते हैं, ऐसा अर्थ है ॥१२॥

प्रयाण करनेवाले पुरुषके प्राणकी वह उत्क्रान्ति देहसे होती है, ऐसा प्राप्त होनेपर उसका निराकरण करते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

उसका सूक्ष्म नाड़ीसे गमन होता है । उद्भूतरूप और उद्भूत स्पर्श न होनेके कारण और अति-स्वच्छ होनेसे दर्शन और प्रतिघातके योग्य नहीं है ॥ ९ ॥

'अमृतत्वं चानुपोष्य' इस अनुपोष्य पदसे यह सिद्ध होता है कि जिसके अविद्या आदि क्लेश ब्रह्मज्ञानसे निवृत्त नहीं हुए हैं, ऐसे सगुण उपासककी गति और उत्क्रान्ति हैं और जिसके अविद्या आदि क्लेश तत्त्वज्ञानसे निवृत्त हो गए हैं उस ब्रह्मवित्की गति और उत्क्रान्ति नहीं हैं, क्योंकि 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' यह श्रुति है, ऐसा सिद्धान्त कहा गया है । अब इसपर

## स्पष्टो ह्येकेषाम् ॥ १३ ॥

पदच्छेद—स्पष्टः, हि, एकेषाम् ।

सूत्रार्थ—(एकेषाम्) काण्व शाखावालोंके मतमें परब्रह्मवित्के प्राणोंके शरीरसे उत्क्रमणका प्रतिषेध (स्पष्टः) स्पष्ट उपलब्ध होता है (हि) क्योंकि ब्रह्मवेत्ताके प्राणोंका देहसे उत्क्रमण नहीं होता।

* नैतदस्ति, यदुक्तम्—परब्रह्मविदोऽपि देहादस्त्युत्क्रान्तिरुत्क्रान्तिप्रतिषेधस्य देह्यपादानत्वादिति यतो देहापादान एवोत्क्रान्तिप्रतिषेध एकेषां समाम्नातृणां स्पष्ट उपलभ्यते । तथा हि–आर्तभागप्रश्ने 'यत्रायं पुरुषो म्रियत उदस्मात्प्राणाः क्रामन्त्याहो नेति' (बृह० ३।२।११) इत्यत्र 'नेति होवाच याज्ञवल्क्यः' (बृह० ३।२।११) इत्यनुत्क्रान्तिपक्षं परिगृह्य न तर्ह्ययमनुत्क्रान्तेषु प्राणेषु म्रियत इत्यस्यामाशङ्कायाम्—'अत्रैव समवनीयन्ते' इति प्रविलयं प्राणानां प्रतिज्ञाय तत्सिद्धये 'स उच्छ्वयत्याध्मायत्याध्मातो मृतः शेते' (बृह० ३।२।११)

---

सिद्धान्ती–जो यह कहा गया है कि ब्रह्मवेत्ताकी भी देहसे उत्क्रान्ति होती है, क्योंकि उत्क्रान्ति प्रतिषेधमें जीव अपादान है, यह युक्त नहीं है, क्योंकि कुछ शाखावालोंके मतमें देह अपादान-देहसे ही उत्क्रान्तिका प्रतिषेध स्पष्टरूपसे उपलब्ध होता है । जैसे कि 'यत्रायं पुरुषो म्रियत०' (हे याज्ञवल्क्य ! जिस समय यह ब्रह्मवित् पुरुष मरता है उस समय इसके प्राणोंका उत्क्रमण होता है वा नहीं ?) इसमें इसप्रकार आर्तभागके प्रश्न होनेपर 'नेति होवाच याज्ञवल्क्यः' ( याज्ञवल्क्यने कहा कि प्राण उत्क्रमण नहीं करते ) इसप्रकार अनुत्क्रान्ति पक्षका परिग्रहकर तब क्या यह प्राणोंके अनुत्क्रान्त होने पर मरता नहीं ? इस आशङ्काके होनेपर 'अत्रैव समवनीयन्ते' ( वे यहाँ ही लीन हो जाते हैं ) इसप्रकार प्राणोंके प्रविलयकी प्रतिज्ञाकर उसकी सिद्धिके लिए 'स उच्छ्वयत्या०' (वह फूल जता है अर्थात् बाह्य वायुको भीतर खींचता है और वायुसे पूर्ण हुआ ही मृत होकर निश्चेष्ट हो जाता है ) इस 'सः'

### सत्यानन्दी-दीपिका

पूर्वपक्षी आक्षेपसंगतिसे 'प्रतिषेधादिति' इत्यादिसे आक्षेप करते हैं । 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति' ( उस ब्रह्मवित्के शरीरसे प्राण उत्क्रमण नहीं करते ) यह सिद्धान्तके अनुसार काण्व श्रुतिका अर्थ है । और 'न तस्मात्प्राणा उत्क्रामन्ति' ( उस जीवसे प्राण उत्क्रमण नहीं करते ) यह पूर्वपक्षके अनुसार माध्यन्दिन श्रुतिका अर्थ है । इसप्रकार श्रुतियोंमें षष्ठी और पञ्चमीके श्रवणसे सन्देह होता है कि ब्रह्मवित्की उत्क्रान्ति होती है कि नहीं ? सिद्धान्तमें 'न तस्य' इस श्रुतिके अनुसार उत्क्रान्तिका प्रतिषेध देहसे है, और पूर्वपक्षमें 'न तस्मात्' इस श्रुतिके अनुसार उत्क्रान्तिका प्रतिषेध देही-जीवात्मा से है । इसलिए 'न तस्मात्' यह माध्यन्दिन श्रुति 'न तस्य' इस सामान्य सम्बन्ध प्रतिपादक काण्व श्रुतिकी अपादान सम्बन्ध विशेषमें व्यवस्थापना करती है अर्थात् 'उस ब्रह्मवित्के प्राण जीवात्मासे उत्क्रमण नहीं करते किन्तु देहसे करते हैं' इसप्रकार दोनों श्रुतियोंसे यह सिद्ध होता कि जीवसे प्राण उत्क्रमण नहीं करते । इसलिए ब्रह्मवित्की भी देहसे उत्क्रान्ति होती है ॥ १२ ॥

* यद्यपि 'न तस्मात्' इस श्रुतिवालोंके मतमें प्रधानरूपसे जीवका अपादानरूपसे ग्रहण है, तो भी देह और देहीकी अभेद विवक्षासे 'तस्मात्' कहा गया है । 'तस्मात्' इस पञ्चम्यन्त सर्वनाम 'तत्' शब्दसे देहका परामर्शकर देहापादानक उत्क्रान्तिका प्रतिषेध है । इसलिए माध्यन्दिन शाखावालोंको भी 'न तस्मात्' इस 'तत्' पदसे देहका ग्रहणकर उससे उत्क्रान्तिका प्रतिषेध करना चाहिए । 'न तस्य' यहाँ काण्वशाखावालोंको अभेदोपचारकी अपेक्षा नहीं है । 'प्राप्तौ सत्यां निषेधः (प्राप्ति होनेपर निषेध होता है) इस न्यायसे भी देहसे उत्क्रान्ति प्राप्त है, अतः उससे ही प्रतिषेध युक्त है जीवसे नहीं । इसलिए 'ब्रह्मवित्के प्राणोंकी देहसे उत्क्रान्ति नहीं होती' यह दोनों श्रुतियोंका एक अर्थ है ।

इति सशब्दपरामृष्टस्य प्रकृतस्योत्क्रान्त्यवधेरुच्छ्वयनादीनि समामनन्ति। देहस्य चैतानि स्युर्न देहिनः, तत्सामान्यात्, 'न तस्मात्प्राणा उत्क्रामन्त्यत्रैव समवनीयन्ते' इत्यत्राप्यभेदोपचारेण देहापादानस्यैवोत्क्रमणस्य प्रतिषेधः। यद्यपि प्राधान्यं देहिन इति व्याख्येयं येषां पञ्चमीपाठः। येषां तु षष्ठीपाठस्तेषां विद्वत्संबन्धिन्युत्क्रान्तिः प्रतिषिध्यत इति प्राप्तोत्क्रान्तिप्रतिषेधार्थत्वादस्य वाक्यस्य देहापादानैव सा प्रतिषिद्धा भवति, देहादुत्क्रान्तिः प्राप्ता न देहिनः। * अपि च 'चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वाऽन्येभ्यो वा शरीरदेशेभ्यस्तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति' ( बृह० ४।४।२ ) इत्येवमविद्वद्विषये सप्रपञ्चमुत्क्रमणं संसारगमनं च दर्शयित्वा 'इति नु कामयमानः' (बृह० ४।४।६) इत्युपसंहृत्याविद्वत्कथाम्, 'अथाकामयमानः' (बृह० ४।४।६) इति व्यपदिश्य विद्वांसं यदि तद्विषयेऽप्युत्क्रान्तिमेव प्रापयेदसमञ्जस एव व्यपदेशः स्यात्। तस्मादविद्वद्विषये प्राप्तयोर्गत्युत्क्रान्त्योर्विद्वद्विषये प्रतिषेध इत्येवमेव व्याख्येयम्, व्यपदेशार्थवत्त्वाय। नच ब्रह्मविदः सर्वगतब्रह्मात्मभूतस्य प्रक्षीणकामकर्मण उत्क्रान्तिर्गतिर्वोपपद्यते, निमित्ताभावात्। 'अत्र ब्रह्म समश्नुते' इति चैवंजातीयकाः श्रुतयो गत्युत्क्रान्त्योरभावं सूचयन्ति ॥ १३ ॥

---

( वह ) शब्दसे परामृष्ट प्रकृत उत्क्रान्तिकी अवधिके उच्छ्वयन-फूलना आदि श्रुति कहती है। ये देहके होने चाहिए देहीके नहीं। तत्सामान्यात्—विद्या प्रकरणरूप साधर्म्य होनेसे उक्त श्रुतिके साथ एकार्थक होनेसे 'तस्मात्प्राणा०' ( उससे प्राण उत्क्रमण नहीं करते किन्तु परमात्मामें ही पूर्णरूपसे विलीन हो जाते हैं ) यहाँ भी अभेदोपचारसे देह अपादानक ही उत्क्रमणका प्रतिषेध है। जिनको पञ्चमी विभक्ति पाठ है उनको यद्यपि देहीका प्राधान्य है तो भी यह व्याख्या करनी चाहिए। जिनके मतमें षष्ठी विभक्ति पाठ है उनके मतमें विद्वत्सम्बन्धी उत्क्रान्तिका प्रतिषेध है। इसलिए 'तस्य' इस वाक्यको प्राप्त उत्क्रान्तिका प्रतिषेधार्थक होनेसे वह देहापादानक प्रतिषिद्ध होती है, क्योंकि देहसे उत्क्रान्ति प्राप्त है देहीसे नहीं। और 'चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वा०' ( यह आत्मा नेत्रसे, मूर्द्धासे अथवा शरीरके किसी अन्य भागसे बाहर निकलता है। उसके उत्क्रमण करनेपर उसके साथ ही प्राण उत्क्रमण करता है, पीछे उत्क्रमण करते हुए उस प्राणके पीछे सब वागादि प्राण उत्क्रमण करते हैं ) इसप्रकार अविद्वान् विषयक विस्तार सहित उत्क्रमण और संसारगमन दिखलाकर 'इति नु कायममानः' ( इसप्रकार कामना करनेवाला संसारको प्राप्त होता है ) इसप्रकार अविद्वान्की कथाका उपसंहारकर 'अथाकामयमानः' ( अब जो न कामना करनेवाला है ) इस रीतिसे विद्वान्का व्यपदेशकर यदि उसके विषयमें भी उत्क्रान्ति ही प्राप्त कराए तो यह व्यपदेश असंगत-अयुक्त ही होगा। इसलिए अविद्वान्के विषयमें प्राप्त हुई गति और उत्क्रान्तिका विद्वान्के विषयमें प्रतिषेध है, अतः व्यपदेशकी सार्थकताके लिए ऐसा आख्यान करना चाहिए। सर्वगत ब्रह्मात्मभूत प्रक्षीण काम कर्मवाले ब्रह्मवित् की उत्क्रान्ति अथवा गति उपपन्न नहीं होती, क्योंकि उसके निमित्तका अभाव है। 'अत्र ब्रह्म समश्नुते' (यहाँपर ब्रह्म प्राप्त करता है) इसप्रकारकी श्रुतियाँ गति और उत्क्रान्तिका अभाव सूचित करती हैं।१३।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* यदि अविद्वान्के समान विद्वान्की भी गति और उत्क्रान्ति मानी जाय तो 'अथाकामयमान योऽकामो निष्काम आप्तकाम आत्मकामो न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैवसन्ब्रह्माप्येति' 'यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा येऽस्य हृदि श्रिताः। अथ मर्त्योऽमृतो भवत्यत्र ब्रह्मसमश्नुते' (कठ० २।३।१४) (जिस ज्ञानावस्थामें इस विद्वान्की हृदयस्थित समस्त कामनाएँ निवृत्त हो जाती हैं तब वह विद्वान् पुरुष अमृत होता है यहीं ब्रह्म होता हुआ ब्रह्मको प्राप्त होता है) इत्यादि श्रुतियोंसे प्रतिपादित गति और उत्क्रांतिका अभाव असंगत होगा। इसलिए अविद्वान्में प्राप्त गति और उत्क्रान्तिका विद्वान्में अभाव है, क्योंकि

## स्मर्यते च ॥ १४ ॥

पदच्छेद—स्मर्यते, च।

सूत्रार्थ—और 'देवा अपि मार्गे मुह्यन्ति' यह स्मृति भी ब्रह्मज्ञानीकी गति और उत्क्रान्तिका अभाव कहती है।

❀ स्मर्यतेऽपि च महाभारते गत्युत्क्रान्त्योरभावः—'सर्वभूतात्मभूतस्य सम्यग्भूतानि पश्यतः। देवा अपि मार्गे मुह्यन्त्यपदस्य पदैषिणः' इति। ननु गतिरपि ब्रह्मविदः सर्वगतब्रह्मात्मभूतस्य स्मर्यते—'शुक किल वैयासकिर्मुमुक्षुरादित्यमण्डलमभिप्रतस्थे पित्रा चानुगम्याहूतः भो इति प्रतिशुश्राव' इति। न, सशरीरस्यैवायं योगबलेन विशिष्टदेशप्राप्तिपूर्वकः शरीरोत्सर्ग इति द्रष्टव्यम्, सर्वभूतदृश्यत्वाद्युपन्यासात्। न ह्यशरीरं गच्छन्तं सर्वभूतानि द्रष्टुं शक्नुयुः। तथा च तत्रैवोपसंहृतम्—'शुकस्तु मारुताच्छीघ्रां गतिं कृत्वाऽन्तरिक्षगः। दर्शयित्वा प्रभावं स्वं सर्वभूतगतोऽभवत्' इति। तस्मादभावः परब्रह्मविदो गत्युत्क्रान्त्योः। गतिश्रुतीनां तु विषयमुपरिष्टाद्व्याख्यास्यामः ॥ १४ ॥

( ७ वागादिलयाधिकरणम्। सू० १५ )

## तानि परे तथा ह्याह ॥ १५ ॥

पदच्छेद—तानि, परे, तथा, हि, आह।

---

और महाभारतमें 'सर्वभूतात्मभूतस्य०' ( सब भूतोंका जो आत्मरूप है और जिसको भूतोंका सम्यक् अर्थात् आत्मभावसे ज्ञान है उसके लिए प्राप्य स्थान नहीं है ऐसे प्राप्य पदरहित ब्रह्मवेत्ताके पदकी इच्छा करनेवाले देवगण भी उसके मार्गमें मोह प्राप्त करते हैं अर्थात् उसके मार्गका अभाव होनेसे उसे देव नहीं जानते ) इसप्रकार गति और उत्क्रान्तिके अभावकी यह स्मृति भी है। परन्तु 'शुकः किल०' ( महर्षि वेदव्यासके पुत्र मुमुक्षु शुकदेवने आदित्य की ओर प्रस्थान किया उसके पीछे जाकर पिताने बुलाया तब उन्होंने 'भो' ऐसा उत्तर दिया और उसने सुना ) इसप्रकार सर्वगत ब्रह्मात्मभूत ब्रह्मवेत्ताकी गतिकी भी स्मृति है। नहीं, योगबलसे-अपरविद्याबलसे शरीरसहितका ही विशिष्ट देश प्राप्ति पूर्वक यह शरीरका त्याग है, ऐसा समझना चाहिए। क्योंकि सब प्राणियोंसे दृश्यत्व आदिका उपन्यास है। अशरीर जाते हुएको सब प्राणी देख नहीं सकते। और 'शुकस्तु०' ( शुकदेव तो अन्तरिक्षमें जाकर पवनसे भी त्वरितगति कर और अपना प्रभाव दिखलाकर सर्वभूत गत हुए ) इसप्रकार वहाँपर ही उपसंहृत किया है। इससे परब्रह्मवेत्ताकी गति और उत्क्रान्तिका अभाव है। गति श्रुतियोंका विषय हम आगे व्याख्यान करेंगे ॥ १४ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

गति और उत्क्रान्तिका हेतु मिथ्याज्ञान ब्रह्मात्मैकत्व ज्ञानसे निवृत्त हो जाता है, तब सर्वगत ब्रह्मस्वरूप ब्रह्मवित्‌की गति और उत्क्रान्तिका असम्भव है ॥१३॥

* नोत्क्रामन्ति मुनेः प्राणा व्यापी सर्वगतो हि सः। तेन व्याप्तमिदं सर्वं कुत उत्क्रम्य यास्यति ॥'

( ब्रह्मवित् पुरुषके प्राण उत्क्रमण नहीं करते, क्योंकि वह सर्वगत व्यापी है। उस ब्रह्मवित्‌से यह सम्पूर्ण चराचर जगत् व्याप्त है, तो वह कहाँसे उत्क्रमण कर कहाँ जायगा ) इत्यादि स्मृतिसे भी विद्वान्‌की गति और उत्कान्तिका अभाव स्पष्टरूपसे सिद्ध होता है। परन्तु 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ( उस सुषुम्ना नाड़ीसे ऊर्ध्व जाकर अमृतत्वको प्राप्त होता है ) 'स एवैतान्ब्रह्म गमयति' ( वह उनको ब्रह्माके पास पहुँचाता है ) इत्यादि गति विषयक श्रुतियोंका विचार इस अध्यायके तृतीय पादमें करेंगे ॥ १४ ॥

सूत्रार्थ—( तानि ) वे प्राणात्मक इन्द्रियाँ और भूत ( परे ) परमात्मामें ही लय होते हैं, ( हि ) क्योंकि ( तथा आह ) वैसे ही 'एवमेवास्य' इत्यादि श्रुति कहती है ।

* तानि पुनः प्राणशब्दोदितानीन्द्रियाणि भूतानि च परब्रह्मविदस्तस्मिन्नेव परस्मिन्नात्मनि प्रलीयन्ते, कस्मात् ? तथा ह्याह श्रुतिः—'एवमेवास्य परिद्रष्टुरिमाः षोडश कलाः पुरुषायणाः पुरुषं प्राप्यास्तं गच्छन्ति' ( प्रश्न० ६।५ ) इति । ननु 'गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठाः' ( मु० ३।२।७ ) इति विद्वद्विषयैवापरा श्रुतिः परस्मादात्मनोऽन्यत्रापि कलानां प्रलयमाह स्म, न, सा खलु व्यवहारापेक्षा, पार्थिवाद्याः कलाः पृथिव्यादीरेव स्वप्रकृतीरपियन्तीति, इतरा तु विद्वत्प्रतिपत्त्यपेक्षा, कृत्स्नं कलाजातं परब्रह्मविदो ब्रह्मैव संपद्यत इति । तस्माददोषः ॥ १५ ॥

( ८ अविभागाधिकरणम् । सू० १६ )

## अविभागो वचनात् ॥ १६ ॥

पदच्छेद—अविभागः, वचनात् ।

---

पर ब्रह्मवेत्ताकी प्राण शब्दसे कथित वे इन्द्रियाँ और भूत उस परमात्मामें ही विलीन होते हैं । क्योंकि 'एवमेवास्य०' ( जिस प्रकार नदियाँ समुद्रमें पहुँचकर विलीन हो जाती हैं, उसी प्रकार इस सर्व द्रष्टाकी ये सोलह कलाएँ जिनका अधिष्ठान पुरुष ही है उस पुरुषको प्राप्त होकर लीन हो जाती हैं ) ऐसी श्रुति है । परन्तु 'गताः कलाः०' ( मोक्षकालमें देहारम्भक प्राण आदि पन्द्रह कलाएँ अपने-अपने आश्रयोंमें स्थित हो जाती हैं ) इसप्रकार विद्वद्विषयक अन्य श्रुतिने परमात्मासे अन्यत्र भी कलाओंका प्रलय कहा है । नहीं, क्योंकि पार्थिव आदि कलाएँ अपनी प्रकृति पृथिवी आदिमें ही विलीन होती हैं वह श्रुति व्यवहारकी अपेक्षासे है । परब्रह्मवेत्ताका सम्पूर्ण कलासमूह ब्रह्ममें ही विलीन होता है इसप्रकार दूसरी श्रुति तो विद्वत् प्रतिपत्तिकी अपेक्षासे है । इसलिए दोष नहीं है ।१५।

### सत्यानन्दी-दीपिका

* गत सूत्रमें परब्रह्मवेत्ताकी गति और उत्क्रान्तिका प्रतिषेध होनेसे उसके प्राण आदि कलाओं का भी यहींपर विलय कहा गया है । इससे संशय होता है कि क्या यह प्राण आदि इन्द्रियोंका लय अपने-अपने उपादान पृथिवी आदिमें होगा कि परमात्मामें ? क्योंकि विलय और प्रतिष्ठा प्रतिपादक दो विरोधी श्रुतियोंकी उपलब्धि होती है । ऐसी परिस्थितिमें विकारका अपने-अपने उपादानकारणमें ही लय होता है । इस न्यायसे अनुगृहीत 'गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठाः' इत्यादि श्रुतिसे पूर्वपक्षमें प्राण आदि अपने अपने उपादानमें लय होते हैं । इस पूर्वपक्षको आगेके लिए छोड़कर प्रथम 'तानि' इत्यादिसे सिद्धान्त कहते हैं । 'स प्राणमसृजत प्राणाच्छ्रद्धां खं वायुर्ज्योतिरापः पृथिवीन्द्रियं मनोऽन्नमन्नाद्वीर्यं तपो मन्त्राः कर्म लोका लोकेषु नाम च ॥' ( प्रश्न० ६।४ ) ( उस अन्तर्यामी पुरुषने प्राण ( हिरण्यगर्भ ) को उत्पन्न किया । उस प्राणसे श्रद्धा, आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, इन्द्रिय—पाँच ज्ञानेन्द्रिय और पाँच कर्मेन्द्रिय, मन, व्रीहि, यव आदि अन्न, अन्नसे वीर्य-सामर्थ्य, तप, कर्मके साधन-भूत ऋक्, यजु आदि मन्त्र, अग्निहोत्र आदि कर्म, कर्मोंके फलरूप लोक, उन लोकोंमें रहने वालोंके यज्ञदत्त आदि नाम, उनकी रचना की ) इसप्रकार षोडश कलाएँ हैं । 'गताः कलाः' इस श्रुतिमें मन और प्राणको एक कर पन्द्रह कलाएँ कही गई हैं । वस्तुतः विद्वान्‌की दृष्टिसे कलाओंका परमात्मामें विलय होनेपर भी लोकदृष्टिसे प्रतिष्ठामें—प्रकृतिरूप पृथिवी आदिमें लय कथनका विरोध नहीं है । इससे कलाओंका अपनी-अपनी प्रकृतिमें लयके अनन्तर उन उपादानोंके साथ पुरुषमें लय होती हैं, यह दोनों श्रुतियोंका तात्पर्य है । इसलिए 'गताः कलाः पञ्चदश प्रतिष्ठाः' यह श्रुति व्यवहार-दृष्टिकी अपेक्षासे है और 'एवमेवास्य परिद्रष्टुरिमाः' यह श्रुति परमार्थदृष्टिकी अपेक्षासे है । इस प्रकार दोनों श्रुतियोंका विषय भिन्न-भिन्न होनेसे कोई विरोध नहीं है ॥ १५ ॥

सूत्रार्थ—( अविभागः ) विद्वान्‌की कलाओंका ब्रह्मके साथ अत्यन्त अविभाग ही है। इसमें ( वचनात् ) क्योंकि 'भिद्येते तासां नामरूपे' इत्यादि श्रुति वचन है।

* स पुनर्विदुषः कलाप्रलयः किमितरेषामिव सावशेषो भवत्याहोस्विन्निरवशेष इति ? तत्र प्रलयसामान्याच्छक्त्यवशेषताप्रसक्तौ ब्रवीति—अविभागापत्तिरेवेति। कुतः ? वचनात्। तथा हि—कलाप्रलयमुक्त्वा वक्ति—'भिद्येते तासां नामरूपे पुरुष इत्येवं प्रोच्यते स एषोऽकलोऽमृतो भवति' ( प्र० ६।५ ) इति। अविद्यानिमित्तानां च कलानां न विद्यानिमित्ते प्रलये सावशेषत्वोपपत्तिः। तस्मादविभाग एवेति ॥ १६ ॥

( ९ तदोकोऽधिकरणम्। सू० १७ )

**तदोकोऽग्रज्वलनं तत्प्रकाशितद्वारो विद्यासामर्थ्यात्तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च हार्दानुगृहीतः शताधिकया ॥ १७ ॥**

पदच्छेद—तदोकोग्रज्वलनम्, तत्प्रकाशितद्वारः, विद्यासामर्थ्यात्, तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगात्। च, हार्दानुगृहीतः, शताधिकया।

सूत्रार्थ—(तदोकोग्रज्वलनम्) इस शरीरसे उत्क्रमण करनेवाले विद्वान्‌के आयतनरूप हृदयके भागमें प्रकाश हो जाता है। (तत्प्रकाशितद्वारः) उस प्रकाशसे प्रकाशित द्वारवाला वह विद्वान् (विद्यासामर्थ्यात्) सगुण ब्रह्मविद्याकी सामर्थ्यसे (तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च) विद्याके अङ्गभूत ब्रह्म-लोक गमन विषयक स्मरण करता हुआ ( हार्दानुगृहीतः ) हृदयस्थ परमेश्वरसे अनुगृहीत होता हुआ ( शताधिकया ) एक सौ एकवीं मूर्धन्य नाड़ीसे निष्क्रमण करता है।

* समाप्ता प्रासङ्गिकी परविद्यागता चिन्ता। संप्रति त्वपरविद्याविषयामेव चिन्ता-

---

क्या विद्वान्‌का वह कला प्रलय अन्योंके—अविद्वानोंके कला प्रलयके समान सावशेष होता है अथवा निरवशेष ? ऐसा संशय होनेपर प्रलयके साहश्यसे शक्ति अवशेष होती है ऐसा प्रसक्त होने पर, सिद्धान्ती—कहते हैं—अविभागसे ही प्राप्त होता है। किससे ? इससे कि ऐसा श्रुतिवचन है। जैसे कि कलाप्रलय कहकर 'भिद्येते तासां नामरूपे०' ( उन कलाओंका नाम-रूप नष्ट हो जाता है और अनष्टतत्त्वको ब्रह्मवेत्ता 'पुरुष' ऐसा कहते हैं वह कालाहीन और अमृत हो जाता है ) ऐसा कहती है, अविद्या निमित्तक कलाओंका विद्यानिमित्तक प्रलय होनेपर उनकी सावशेषत्व उपपत्ति नहीं होती है। इसलिए अविभाग ही है ॥ १६ ॥

प्रसङ्ग प्राप्त परविद्यागत विचार समाप्त हुआ। अब तो सूत्रकार अपरविद्या विषयक विचारकी

सत्यानन्दी-दीपिका

* उक्त लयको स्पष्ट करनेके लिए 'अविभागो वचनात्' इस सूत्रकी रचना है। सावशेष और निरवशेष इस भेदसे प्रलय दो प्रकारका होता है। कारणको छोड़कर केवल कार्य लय वह सावशेष लय कहा जाता है जैसे सुषुप्ति आदि अवस्थामें होता है। कारण सहित कार्यका लय वह निरवशेष लय कहा जाता है। जैसे रज्जु ज्ञानसे मिथ्याज्ञानकी निवृत्ति होनेपर मिथ्यासर्प आदिकी निवृत्ति होती है। यहाँ दोनों विकल्पोंके होनेपर संशय होता है। पूर्वपक्षी—प्रलयके साहश्य होनेसे विद्वान्‌का कला-प्रलय भी अविद्वान् कलाप्रलयके समान सावशेष होता है। इसलिए पूर्वपक्षमें विद्वान्‌की मुक्ति असिद्ध है, सिद्धान्तमें निरवशेष कलाप्रलय होनेपर विद्वान्‌की मुक्ति सिद्ध है। सिद्धान्ती—'ब्रवीति' आदिसे कहते हैं ॥ १६ ॥

* इस अधिकरणमें सगुण उपासक और अनुपासककी उत्क्रान्ति आदि विषयक विचार किया जाता है। नाड़ी प्रवेशके नियमको कहनेके लिए सूत्रभागकी व्याख्याद्वारा 'तस्य' इत्यादिसे अधि-

मनुवर्तयति। समाना चासृत्युपक्रमाद्विद्वदविदुषोरुत्क्रान्तिरित्युक्तम्, तमिदानीं सृत्युपक्रमं दर्शयति, तस्योपसंहृतवागादिकलापस्योच्चिक्रमिषतो विज्ञानात्मनः, ओक आयतनं हृदयम्। 'स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानो हृदयमेवान्ववक्रामति' इति श्रुतेः। तदग्रप्रज्वलनपूर्विका चक्षुरादिस्थानापादाना चोत्क्रान्तिः श्रूयते—'तस्य हैतस्य हृदयस्याग्रं प्रद्योतते तेन प्रद्योतेनैष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वान्येभ्यो वा शरीरदेशेभ्यः' (बृह० ४।४।२) इति। सा किमनियमेनैव विद्वदविदुषोर्भवति, अथास्ति कश्चिद्विदुषो विशेषनियम इति विचिकित्सायां श्रुत्यविशेषादनियमप्राप्तावाचष्टे—समानेऽपि हि विद्वदविदुषोर्हृदयाग्रप्रद्योतने तत्प्रकाशितद्वारत्वे च मूर्धस्थानादेव विद्वान्निष्क्रामति स्थानान्तरेभ्यस्त्वितरे। * कुतः ? विद्यासामर्थ्यात्। यदि विद्वानपीतरवद्यतः कुतश्चिद् देहदेशादुत्क्रामेन्नैवोत्कृष्टं लोकं लभेत। तत्रानर्थिकैव विद्या स्यात्। तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च। विद्याशेषभूता च मूर्धन्यनाडीसंबद्धा गतिरनुशीलयितव्या विद्याविशेषेषु विहिता, तामभ्यस्यंस्तयैव प्रतिष्ठत इति युक्तम्। तस्माद्धृदयालयेन ब्रह्मणा सूपासितेनानुगृहीतस्तद्भावं समापन्नो विद्वान्मूर्धन्ययैव शताधिकया

---

अनुवृत्ति करते हैं। यह कहा जा चुका है कि अर्चिरादि मार्गके उपक्रम तक उपासक और अनुपासककी उत्क्रान्ति समान होती है। अब मार्ग उपक्रमको दिखलाते हैं। उपसंहृत वागादि समूहवाले उत्क्रमण करनेकी इच्छावाले उस जीवात्माका ओक-आयतन हृदय है, क्योंकि 'स एतास्तेजोमात्राः०' (वह जीवात्मा इस तेजके अवयव-चक्षु आदि इन्द्रियोंका उपसंहार करता हुआ हृदयमें प्राप्त होता है), ऐसी श्रुति है। उस हृदयके अग्र भागका प्रज्वलन-प्रकाश होता है, उस हृदयाग्रभाग प्रज्वलन पूर्विका चक्षु आदि स्थानोंसे उसकी उत्क्रान्ति होती है, कारण कि 'तस्य हैतस्य०' (उस इस हृदयका अग्रभाग प्रकाशित होता है, उसी प्रकाशसे यह आत्मा नेत्रसे, मूर्द्धासे अथवा शरीरके किसी अन्य भागसे बाहर निकलता है) ऐसी श्रुति है। क्या वह उत्क्रान्ति अनियमसे विद्वान् और अविद्वान्की होती है अथवा विद्वान्के लिए कोई विशेष नियम है, ऐसा संशय होनेपर श्रुतिके अविशेषसे अनियम प्राप्त होनेपर सि०—कहते हैं—विद्वान् और अविद्वान्के हृदय नाड़ीमुखका प्रद्योतन और उससे प्रकाशित हुआ द्वार समान होनेपर भी विद्वान् मूर्धस्थानसे ही निष्क्रमण करता है और अन्य अनुपासक अन्य स्थानोंसे निष्क्रमण करते हैं। किससे ? विद्याकी सामर्थ्यसे। यदि विद्वान् भी अन्यके समान जिस किसी देहभागसे उत्क्रमण करे तो उत्कृष्ट लोक प्राप्त न करेगा, तो ऐसी परिस्थितिमें विद्या अनर्थक ही होगी, क्योंकि सगुणविद्याकी शेषभूत गतिकी अनुस्मृतिका सम्बन्ध है। विद्याकी शेषभूत और मूर्धन्य नाड़ीसे सम्बद्ध विद्याविशेषोंमें विहित गतिका अनुशीलन-ध्यान करना चाहिए। उस गतिका चिन्तन करता हुआ उसीसे प्रस्थान करता है, यह युक्त है। इससे हृदयस्थान स्थित और सम्यक् रूपसे उपासित ब्रह्मसे अनुगृहीत हुआ उसके भावको प्राप्त हुआ विद्वान् सौ से अतिरिक्त सौ से भिन्न एक सौ एकवीं मूर्धन्य नाड़ीसे निष्क्रमण करता है, अन्य-अनुपासक अन्य नाड़ियोंसे निष्क्रमण करते

## सत्यानन्दी-दीपिका

करणका विषय कहते हैं। 'चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वा' (नेत्रसे अथवा मूर्धासे) इस प्रकारकी अनियमित श्रुति और 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' (उस मूर्धन्य नाड़ी द्वारा निष्क्रमणकर अमृतत्वको प्राप्त होता है) इस विशेष श्रुतिके होनेसे संशय होता कि उपासक और अनुपासककी उत्क्रान्ति समान होती है अथवा विद्वान्के लिए कोई विशेष नियम है। पूर्वपक्षमें—उपासककी भी अनुपासकके समान अनियमसे उत्क्रान्ति होती है। सिद्धान्तमें—विद्वान्की उपासनाकी सामर्थ्यसे एक सौ एकवीं मूर्धन्य नाड़ीसे उत्क्रान्ति होती है।

* यद्यपि हृदयसे अनन्त नाड़ियाँ निकलती हैं, तो भी उनमें एक सौ एक मुख्य हैं, उनमें भी

शतादतिरिक्तयैकशततम्या नाड्या निष्क्रामतीतराभिरितरे। तथा हि—हार्दविद्यां प्रकृत्य समामनन्ति—'शतं चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका। तयोर्ध्वमायन्नमृतत्व-मेति विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति' ( छा० ८।६।६ ) इति ॥१७॥

( १० रश्म्यधिकरणम्। सू० १८-१९ )

रश्म्यनुसारी ॥ १८ ॥

सूत्रार्थ—सुषुम्ना नाड़ीद्वारा देहसे उत्क्रमण किया हुआ उपासक नाड़ीसे सम्बद्ध सूर्य किरणोंका अनुसारी होता हुआ ब्रह्मलोकको प्राप्त होता है।

* अस्ति हार्दविद्या—'अथ यदिदमस्मिन्ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म' ( छा० ८।१।१ ) इत्युपक्रम्य विहिता। तत्प्रक्रियायाम् 'अथ या एता हृदयस्य नाड्यः' (छा० ८।६।१) इत्यु-पक्रम्य संप्रपञ्चं नाडीरश्मिसंबन्धमुक्त्वोक्तम्—'अथ यत्रैतदस्माच्छरीरादुत्क्रामत्यथैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्वमाक्रमते' (छा० ८।६।५) इति। पुनश्चोक्तम्—'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' (छा० ८।८।६) इति। तस्माच्छताधिकया नाड्या निष्क्रामन् रश्म्यनुसारी निष्क्रामतीति गम्यते। तत्कि-मविशेषेणैवाहनि रात्रौ वा म्रियमाणस्य रश्म्यनुसारित्वमाहोस्विदहन्येवेति संशये सत्यविशेषश्रवणादविशेषेणैव तावद्रश्म्यनुसारीति प्रतिज्ञायते ॥१८॥

---

हैं, क्योंकि हार्दविद्याको प्रस्तुत कर 'शतं चैका०' ( हृदयकी एक सौ एक मुख्य नाड़ियाँ हैं। उनमें एक मूर्धाकी ओर निकल गई है, उसके द्वारा ऊपरकी ओर जानेवाला जीव अमृतत्वको प्राप्त होता है, शेष नाड़ियाँ नाना गतिको देनेवाली केवल उत्क्रमणका कारण होती हैं ) ऐसा कहते हैं ॥ १७ ॥

'अथ यदिदमस्मिन्०' (अब इस ब्रह्मपुरके भीतर जो यह सूक्ष्म कमलाकार स्थान है) इसप्रकार उपक्रमकर हार्दविद्या विहित है। उसके प्रकरणमें 'अथ या एता०' ( अब ब्रह्मोपासनाके स्थान कमला-कार हृदयकी जो ये वक्ष्यमाण नाड़ियाँ हैं ) इस प्रकार आरम्भकर सविस्तार नाड़ी और रश्मि-सम्बन्धको कहकर 'अथ यत्रैतद०' ( पुनः जिस समय यह उपासक इस शरीरसे उत्क्रमण करता है उस समय इन किरणोंसे ही ऊर्ध्वको जाता है ) ऐसा कहा गया है। और पुनः 'तयोर्ध्वमाय०' ( उसके द्वारा ऊपरकी ओर जानेवाला जीव अमृतत्वको प्राप्त होता है ) इस प्रकार कहा गया है। इसलिए एक सौ एकवीं नाड़ीसे निष्क्रमण करता हुआ रश्मिके अनुसारी निष्क्रमण करता है, ऐसा ज्ञात होता है। तो क्या अविशेषसे ही दिन अथवा रात्रिमें वह म्रियमाण रश्मि अनुसारी होता है अथवा दिनमें ही ? ऐसा संशय होनेपर अविशेष श्रुतिसे अविशेषसे ही रश्मिका अनुसारी होता है, ऐसी प्रतिज्ञा की जाती है ॥ १८ ॥

सत्यानन्दी-दीपिका

एक सुषुम्ना नाड़ी मुख्य है, वह हृदयसे निकलकर दक्षिण नेत्र, तालु, कण्ठाग्र, स्तन, नासिका, मध्य-भीतिसे ब्रह्मरन्ध्रको पहुँचकर सूर्य किरणोंसे एकरूप होकर आदित्यमण्डलमें प्रविष्ट होती है। इस प्रकार ब्रह्मनाड़ीका ध्यान करनेवाला उपासक अन्तकालमें उसीसे उत्क्रमण करता है ॥ १७ ॥

* ब्रह्मनाड़ीसे निष्क्रान्त पुरुषका रश्मिके अनुसार ऊर्ध्व गमन रात्रिमें भी समान है। उस निर्णयके लिए 'रश्म्यनुसारी' इस सूत्रकी रचना है। म्रियमाणके मरनेका समय निश्चित नहीं है, और रातमें सूर्यके न होनेसे रश्मियोंका अभाव भी स्वाभाविक है, तब ऐसी परिस्थितिमें संशय होता है कि क्या उत्क्रान्त उपासक दिन अथवा रातमें अविशेषरूपसे रश्मिका अनुसारी होता है अथवा केवल दिनमें ? पूर्वपक्षमें—रात्रिमें मृतक उपासकको रश्मिकी प्राप्तिके लिए सूर्योदयकी प्रतीक्षा आवश्यक है। अतः दिनमें उत्क्रान्त उपासक ही रश्मि अनुसारी होता है। सिद्धान्तमें—'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति'

## निशि नेति चेन्न संबन्धस्य यावद्देहभावित्वाद्दर्शयति च ॥ १९ ॥

पदच्छेद—निशि, न, इति, चेत्, न, सम्बन्धस्य, यावद्देहभावित्वात्, दर्शयति, च।

सूत्रार्थ—दिनमें नाड़ी रश्मि सम्बन्ध होनेसे दिनमें ही उत्क्रान्त उपासक रश्मि अनुसारी होता है, ( निशि ) रात्रिमें नाड़ी रश्मि सम्बन्ध न होनेसे उत्क्रान्त उपासक ( न ) रश्मि अनुसारी नहीं होता ( इति चेन्न ) ऐसा यदि कहो तो यह युक्त नहीं है। (सम्बन्धस्य यावद्देहभावित्वात्) क्योंकि नाड़ी रश्मि सम्बन्ध यावद्देहभावी है, ( दर्शयति ) 'अमुष्मादादित्यात्' यह श्रुति दिखलाती है।

* अस्त्यहनि नाडीरश्मिसंबन्ध इत्यहनि मृतस्य स्याद्रश्म्यनुसारित्वम्, रात्रौ तु प्रेतस्य न स्यात्, नाडीरश्मिसंबन्धविच्छेदादिति चेन्न, नाडीरश्मिसंबन्धस्य यावद्देहभावित्वात्। यावद्देहभावी हि शिराकिरणसंपर्कः। दर्शयति चैतमर्थं श्रुतिः—'अमुष्मादादित्यात्प्रतायन्ते ता आसु नाडीषु सृप्ता आभ्यो नाडीभ्यः प्रतायन्ते तेऽमुष्मिन्नादित्ये सृप्ताः (छा० ८।६।२) इति। निदाघसमये च निशास्वपि किरणानुवृत्तिरुपलभ्यते, प्रतापादिकार्यदर्शनात्। स्तोकानुवृत्तेस्तु दुर्लक्ष्यत्वमृत्वन्तररजनीषु, शैशिरेष्विव दुर्दिनेषु। 'अहरेवैतद्रात्रौ दधाति' इति च्चैतदेव दर्शयति। यदि च रात्रौ प्रेतो विनैव रश्म्यनुसारेणोर्ध्वमाक्रमेत रश्म्यनुसारानर्थक्यं भवेत्, न ह्येतद्विशिष्याभिधीयते—यो दिवा प्रैति स रश्मीनपेक्ष्योर्ध्वमाक्रमते, यस्तु रात्रौ सोऽनपेक्ष्यैवेति। अथ तु विद्वानपि रात्रिप्रायणापराधमात्रेण नोर्ध्वमाक्रमेत पाक्षिकफला विद्येत्यप्रवृत्तिरेव तस्यां स्यात्, मृत्युकालानियमात्। अथापि रात्रावुपरतोऽहरागममुदीक्षेत। अहरागमेऽप्यस्य कदाचिदरश्मिसंबन्धार्हं शरीरं स्यात्,

---

दिनमे नाड़ी और रश्मिका सम्बन्ध है, अतः दिनमें मृत विद्वान् रश्मि अनुसारी हो सकता है, किन्तु रात्रिमें मृतक रश्मि अनुसारी नहीं हो सकता, क्योंकि रात्रिमें नाड़ी और रश्मिका सम्बन्ध विच्छिन्न होता है। सि०—ऐसा यदि कहो तो ठीक नहीं है, कारण कि नाड़ी और रश्मि सम्बन्ध यावाद् देहभावी है, जब तक देह विद्यमान है तब तक नाड़ी और रश्मिका सम्बन्ध है। इस अर्थको 'अमुष्मादादित्यात्प्रतायन्ते०' (वे रश्मियाँ निरन्तर उस आदित्य मण्डलसे फैलती हैं और इन नाड़ियोंमें प्रवेश करती हैं और इन नाड़ियोंसे फैलती हैं वे उस आदित्यमण्डलमें प्रवेश करती हैं ) यह श्रुति दिखलाती है। ग्रीष्मकालमें रात्रियोंमें भी किरणोंकी अनुवृत्ति उपलब्ध होती है, क्योंकि ताप आदि कार्य देखनेमें आता है। शिशिर ऋतुके दुर्दिनोंके—मेघाच्छन्न दिनोंके समान अन्य ऋतुओंकी रात्रियोंमें किरणोंकी अल्प अनुवृत्ति होनेसे वे दुर्लक्ष्य हैं। 'अहरेवैतद्रात्रौ दधाति' ( सूर्य ही यह ताप रात्रिमें धारण करता है ) यह श्रुति भी यही दिखलाती है। यदि रात्रिमें मृतक रश्मि अनुसारके विना ही ऊर्ध्व आक्रमण-गमन करे तो रश्मिका अनुसार अनर्थक होगा। श्रुति इस प्रकार यह विशेषकर अभिधान नहीं करती कि जो दिनमें मरता है वह रश्मिकी अपेक्षा कर ऊर्ध्व आक्रमण करता है जो रात्रिमें मरता है वह रश्मिकी अपेक्षा न कर ही ऊर्ध्व आक्रमण करता है। यदि विद्वान् भी रात्रि प्रायणके अपराधमात्रसे ऊर्ध्वगमन—आक्रमण नहीं करे तो विद्या पाक्षिक फलवाली होगी, इससे उसमें प्रवृत्ति न होगी, क्यों, मृत्युसमयका अनियम है। यदि रात्रिमें मृतक दिन आगमनकी प्रतीक्षा करे तो दिनके आगमन होनेपर भी कदाचित् इसका शरीर अग्नि आदिके सम्पर्कसे रश्मिसम्बन्धके अयोग्य होगा, 'स यावत्क्षिप्येन्मनः०' ( वह जितने समयमें मनकी प्रेरणा करता है उतने ही समयमें आदित्यमें पहुँचता है )

### सत्यानन्दी-दीपिका

इस प्रकारकी अविशेष श्रुतिके होनेसे दिन अथवा रात्रि किसी समय भी उत्क्रान्त उपासक रश्मि अनुसारी होता है ॥ १८ ॥

* विद्याका फल पाक्षिक—केवल दिनमें मृत उपासक रश्मि अनुसारी होता है। ऐसा नहीं है, किन्तु

पाचकादिसंपर्कात् 'स यावत्क्षिप्येन्मनस्तावदादित्यं गच्छति' ( छा० ८।६।५ ) इति च श्रुतिर-नुदीक्षां दर्शयति । तस्मात्तदविशेषेणैवेदं रात्रिंदिवं रश्म्यनुसारित्वम् ॥ १९ ॥

( ११ दक्षिणायनाधिकरणम् । सू० २०-२१ )

## अतश्चायनेऽपि दक्षिणे ॥ २० ॥

पदच्छेद—अतः, च, अयने, अपि, दक्षिणे ।

सूत्रार्थ—(अतश्च) और प्रतीक्षाकी उपपत्ति न होनेसे ( दक्षिणे-अयनेऽपि ) दक्षिणायनमें भी मृत उपासकको विद्याका फल प्राप्त होता है ।

* अत एव चोदीक्षानुपपत्तेः, अपाक्षिकफलत्वाच्च विद्यायाः, अनियतकालत्वाच्च मृत्योर्दक्षिणायनेऽपि म्रियमाणो विद्वान्प्राप्नोत्येव विद्याफलम् । उत्तरायणमरणप्राशस्त्य-प्रसिद्धेर्भीष्मस्य च प्रतीक्षादर्शनात्, 'आपूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासांस्तान्' (छा०४।१५।५) इति च श्रुतेः, अपेक्षितव्यमुत्तरायणमितीमामाशङ्कामनेन सूत्रेणापनुदति । प्राशस्त्यप्रसि-द्धिरविद्वद्विषया । भीष्मस्य प्रतिपालनमाचारप्रतिपालनार्थं पितृप्रसादलब्धस्वच्छन्द-मृत्युताख्यापनार्थं च । श्रुतेस्त्वर्थं वक्ष्यति—'आतिवाहिकास्तल्लिङ्गात्' (ब्रह्मसूत्र ४।३।४) इति ॥

ननु च—'यत्र काले त्वनावृत्तिमावृत्तिं चैव योगिनः । प्रयाता यान्ति तं कालं वक्ष्यामि भरतर्षभ' (गी० ८।२३) इति कालप्राधान्येनोपक्रम्याऽहरादिकालविशेषः स्मृतावनावृत्तये नियमितः, कथं रात्रौ दक्षिणायने वा प्रयातोऽनावृत्तिं यायादिति ? अत्रोच्यते—

---

इस प्रकार यह श्रुति अप्रतीक्षा दिखलाती है । इसलिए अविशेषसे ही यह रात्रि और दिनमें रश्मिका अनुसरण होता है ॥ १९ ॥

अत एव प्रतिक्षाकी अनुपपत्ति विद्यफलके अपाक्षिक और मृत्युके अनियमित काल होनेसे दक्षिणायनमें भी म्रियमाण विद्वान् विद्याफलको प्राप्त होता ही है । उत्तरायणमें मरणकी प्रशस्ता प्रसिद्ध होनेसे और भीष्मकी प्रतीक्षा दर्शनसे और 'आपूर्यमाणपक्षा०' ( शुक्ल पक्षाभिमानी देवतासे उत्तरायणके छः मासोंको प्राप्त होता है ) इस श्रुतिसे भी उत्तरायण अपेक्षितव्य है, इस शङ्काको इस सूत्रसे दूर करते हैं । प्राशस्त्यप्रसिद्धि अविद्वद्विषयक है । भीष्मकी उत्तरायण प्रतीक्षा तो आचारके प्रतिपालनके लिए और पिता शान्तनुके प्रसादसे प्राप्त स्वेच्छासे मृत्यु दिखलानेके लिए है । श्रुतिका अर्थ तो, 'आतिवाहिकास्तल्लिङ्गात्' इस सूत्रमें कहेंगे ॥ २० ॥

परन्तु 'यत्र काले०' ( हे अर्जुन ! जिस कालमें शरीर त्यागकर गये हुए योगीजन अनावृत्ति गति और आवृत्ति गतिको भी प्राप्त होते हैं, उस काल—मार्गको कहूँगा ) इसप्रकार कालकी प्रधानतासे उपक्रमकर अह ( दिन ) आदि कालविशेष अपुनरावृत्तिके लिए स्मृतिमें नियमित किया है, तो रातमें अथवा दक्षिणायनमें प्रायण करनेवाला अनावृत्तिको किसप्रकार प्राप्त होगा ? इसपर कहते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

दिन अथवा रातमें मृत उपासक भी विद्याकी सामर्थ्यसे रश्मि अनुसारी होकर ऊर्ध्व गमन करता है ॥१९॥

* विद्वान्का दक्षिणायनमें मरण इस अधिकरणका विषय है । अब इसपर विचार किया जाता है—दक्षिणायनमें म्रियमाण विद्वान् विद्याफल प्राप्त करता है कि नहीं ? यह सन्देह इसलिए होता है कि विद्याका फल नित्यके समान श्रुत है और उत्तरायण मरण दक्षिणायन मरणसे प्रशस्त कहा गया है । इसप्रकार सन्देह होनेपर पूर्वोक्त हेतुओंका 'अतश्च' इस सूत्रसे अतिदेश करते हैं । यदि विद्वान् केवल उत्तरायणमरणसे विद्याका फल प्राप्त करता है और दक्षिणायन मरणसे नहीं, तो विद्याका फल पाक्षिक हुआ, इससे विद्यामें प्रवृत्ति नहीं होगी, इसलिए विद्याका फल नित्यके समान पूर्व अधिकरणमें कहा गया है । यदि अज्ञानियोंका दैववश उत्तरायण मरण हो तो वह

## योगिनः प्रति च स्मर्यते स्मार्ते चैते ॥ २१ ॥

पदच्छेद—योगिनः, प्रति, च, स्मर्यते, स्मार्ते, च, एते ।

सूत्रार्थ –( योगिनः प्रति ) योगीके प्रति अह आदि कालका विनियोग अनावृत्तिके लिए ( स्मर्यते ) स्मरण किया जाता है । ( स्मार्ते चैते ) और यह दोनों गति सांख्य और योगमें भी प्रतिपादित है ।

*योगिनः प्रति चायमहरादिकालविनियोगोऽनावृत्तये स्मर्यते। स्मार्ते चैते योगसांख्ये, न श्रौते। अतो विषयभेदात्प्रमाणविशेषाच्च नास्य स्मार्तस्य कालविनियोगस्य श्रौतेषु विज्ञानेष्ववतारः। ननु 'अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम्' । 'धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम्' ( गी० ८।२४-२५ ) इति च श्रौतावेतौ देवयानपितृयाणौ प्रत्यभिज्ञायेते स्मृतावपीति । उच्यते—'तं कालं वक्ष्यामि' ( गी० ८।२३ ) इति स्मृतौ कालप्रतिज्ञानाद्विरोधमाशङ्क्य अयं परिहार उक्तः। यदा पुनः स्मृतावप्यग्न्याद्या देवता एवातिवाहिक्यो गृह्यन्ते, तदा न कश्चिद्विरोध इति ॥ २१ ॥

इति श्रीमच्छङ्करभगवतः कृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये चतुर्थाध्यायस्य द्वितीयः पादः ॥२॥

---

योगीके प्रति यह अह आदि कालका विनियोग अनावृत्तिके लिए है, ऐसी स्मृति है । और यह दोनों योग और सांख्य स्मृतिवचन हैं न कि श्रुतिवचन । इसलिए विषय भेदसे और प्रमाणविशेषसे इस स्मार्तकाल विनियोगका श्रौत उपासनाओंमें अवतरण नहीं है । परन्तु 'अग्निर्ज्योतिरह०' ( अग्नि, ज्योतिः, अहः, शुक्लपक्ष, षड्मास, उत्तरायण, धूम, रात्रि, कृष्णपक्ष और षड्मास, दक्षिणायन ) इसप्रकार ये श्रौत देवयान और पितृयान स्मृतिमें भी प्रत्यभिज्ञात होते हैं । कहते हैं—'तं कालं वक्ष्यामि' ( उस काल-मार्गको कहूँगा ) इसप्रकार स्मृतिमें कालके प्रतिज्ञान होनेसे विरोधकी आशङ्काकर परिहार कहा गया है । परन्तु जब स्मृतिमें भी अग्नि आदि देवताओंका आतिवाहिकरूपसे ही ग्रहण किया जाय तो कोई विरोध नहीं है ॥ २१ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके चतुर्थाध्यायका द्वितीय पाद समाप्त ॥२॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

दक्षिणायन मरणसे प्रशस्त है । 'आपूर्यमाणपक्षा०' यह जो श्रुति कही गई है वह काल विशेषका ज्ञान करानेके लिए नहीं है । किन्तु 'आतिवाहिका' देवताओंका प्रतिपादन करती है । इसलिए दक्षिणायन में मृत विद्वान् भी विद्याकी सामर्थ्यसे विद्याके फल ब्रह्मलोकको प्राप्त होता है ॥ २० ॥

* स्मृतिके आधारपर कालकी प्रधानताको लेकर 'ननु' इत्यादिसे शङ्का की गई है । अब स्मृतिमें काल वाचक 'अह' आदि शब्द अग्नि आदि आतिवाहिक देवता वाचक हैं, इस अर्थको 'योगिनः प्रति' इस सूत्रसे कहते हैं । यहाँपर श्रौत और स्मार्त भेदसे विचार किया जाता है—दहर आदि श्रौत उपासकोंको फल प्राप्तिके लिए कालकी प्रतीक्षा नहीं है । स्मार्त योगियोंके लिए तो कालकी अपेक्षा स्मृतिमें कही गई है, क्योंकि स्मार्त योगी दहर आदि श्रौत उपासक नहीं होते, किन्तु अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः । स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः ॥ ( गी० ६।१ ) ( हे अर्जुन ! जो पुरुष कर्मफलको न चाहता हुआ कर्तव्य कर्म करता है वह संन्यासी और योगी है और केवल अग्निहोत्र आदि कर्मका त्याग करनेवाला संन्यासी और योगी नहीं है) इसप्रकार भगवद् आराधनके लिए अनुष्ठित कर्म योग है । धारणापूर्वक जो अकर्तृत्वानुभव है, उसे 'इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्तन्त इति धारयन्' ( गीता० ५।९ ) ( चक्षु आदि इन्द्रियाँ अपने अपने रूप आदि विषयोंमें वर्त रही हैं इसप्रकार समझता हुआ निःसन्देह ऐसा माने कि मैं कुछ भी नहीं करता हूँ ) इत्यादिसे सांख्य कहते हैं । इसप्रकार योग और सांख्य दोनों स्मृति प्रतिपादित हैं श्रुति प्रतिपादित

## चतुर्थेऽध्याये तृतीयः पादः ।

[ अत्र पादे सगुणविद्यावतो मृतस्योत्तरमार्गाभिधानम् ]

( इस पादमें सगुण विद्यावाले मृतोपासकके लिए उत्तर मार्गका अभिधान है )

### ( १ अर्चिराद्यधिकरणम् । सू० १ )

### अर्चिरादिना तत्प्रथितेः ॥ १ ॥

पदच्छेद—अर्चिरादिना, तत्प्रथितेः ।

सूत्रार्थ—( अर्चिरादिना ) ब्रह्मलोक प्राप्तिके अभिलाषी सब उपासक अर्चिरादि मार्गसे ही जाते हैं, ( तत्प्रथितेः ) क्योंकि सब विद्वानोंमें यह मार्ग प्रसिद्ध है ।

॥ आसृत्युपक्रमात्समानोत्क्रान्तिरित्युक्तम्, सृतिस्तु श्रुत्यन्तरेष्वनेकधा श्रूयते । नाडीरश्मिसंबन्धेनैका 'अथैतैरेव रश्मिभिरूर्ध्वमाक्रमते' ( छा० ८।६।५ ) इति । अर्चिरादिकैका 'तेऽर्चिषमभिसंभवन्त्यर्चिषोऽहः (बृह० ६।२।१५) इति । 'स एतं देवयानं पन्थानमासाद्याग्निलोकमागच्छति' (कौषी० १।३) इत्यन्या । 'यदा वै पुरुषोऽस्माल्लोकात्प्रैति स वायुमागच्छति' (बृह० ५।१०।१) इत्यपरा । 'सूर्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति' ( मुण्ड० १।२।११ ) इति चापरा । तत्र संशयः—किं परस्परं भिन्ना एताः सृतय किं वैकैवानेकविशेषणेति ? तत्र प्राप्तं तावत्-भिन्ना एताः सृतय इति, भिन्नप्रकरणत्वात्, भिन्नोपासनशेषत्वाच्च । अपि च 'अथैतैरेव रश्मिभिः' (छा ८।६।५) इत्यवधारणमर्चिराद्यपेक्षायामुपरुध्येत । त्वरावचनं च पीड्येत 'स यावत्क्षिप्ये-

---

यह कहा जा चुका है कि मार्गके उपक्रम तक उत्क्रान्ति समान है । परन्तु मार्ग तो अन्य श्रुतियोंमें अनेक प्रकारसे सुना जाता है । 'अथैतैरेव०' ( मरणानन्तर इन रश्मियोंसे ही ऊर्ध्वको चढ़ता है ) इसप्रकार नाड़ी और रश्मि सम्बन्धसे एक मार्ग है । 'तेऽर्चिषमभि०' ( ये ज्योतिके अभिमानी देवताको प्राप्त होते हैं, ज्योति अभिमानी देवतासे अह अभिमानी देवताको प्राप्त होते हैं ) इसप्रकार यह दूसरा अर्चिरादिमार्ग है । 'स एतं देवयानं०' ( वह इस देवयान मार्गको प्राप्तकर अग्निलोकको प्राप्त होता है ) यह अन्य मार्ग है । 'यदा वै०' (जिस समय यह उपासक पुरुष इस लोकसे प्रायण कर जाता है उस समय वह वायुको प्राप्त होता है ) यह दूसरा मार्ग है । 'सूर्यद्वारेण०' ( वे पाप रहित होकर सूर्यद्वारा-उत्तरायण मार्गसे वहाँ जाते हैं ) यह और अन्य मार्ग है । उसमें संशय होता है कि क्या ये परस्पर भिन्न-भिन्न मार्ग हैं अथवा क्या अनेक विशेषण विशिष्ट एक ही मार्ग है ? पूर्वपक्षी—इस संशयमें ऐसा प्राप्त होता है कि ये मार्ग तो भिन्न-भिन्न हैं, क्योंकि भिन्न प्रकरण हैं और भिन्न उपासनाके अङ्ग हैं । और 'अथैतैरेव रश्मिभिः' ( अनन्तर इन रश्मियोंसे ही ) इस अवधारणका अर्चिरादिकी अपेक्षा होनेपर बाध होगा । और 'स यावत्क्षिप्येन्मनः०' ( वह जितने समयमें मनको

#### सत्यानन्दी-दीपिका

नहीं हैं । इस तरह श्रुति और स्मृतिका विषय भिन्न-भिन्न होनेसे कोई विरोध नहीं है । यदि यहाँ काल शब्द आतिवाहिक देवताके लिए माने तो श्रुति और स्मृति दोनोंमें कोई विरोध नहीं है । अग्नि आदि नामवाले देवता हैं जो सगुण उपासकोंको ऊर्ध्व लोकोंमें ले जाते हैं । इससे यह सिद्ध हुआ कि दक्षिणायनमें भी मृत सगुण उपासक विद्याकी सामर्थ्यसे फल-ब्रह्मलोकको प्राप्त होता है ॥ २१ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के चतुर्थाध्यायका द्वितीयपाद समाप्त ॥ २ ॥

॥ उत्क्रान्तिका निरूपण कर अब उससे साध्य और गन्तव्यमार्गका निरूपण करनेके लिए इस पादका आरम्भ किया जाता है । उसमें भी पहले गत अधिकरणमें जिस किसी समय मृत उपासककी फल प्राप्ति कही गई है, उसके समान जिस किसी मार्गसे गति भी होनी चाहिए । इसप्रकार

न्मनस्तावदादित्यं गच्छति' ( छा० ८।६।५ ) इति। तस्मादन्योन्यभिन्ना एवैते पन्थान इति। एवं प्राप्तेऽभिदध्महे—अर्चिरादिनेति। सर्वो ब्रह्मप्रेप्सुरर्चिरादिनैवाध्वना रंहतीति प्रतिजानीमहे। कुतः? तत्प्रथितेः। प्रथितो ह्येष मार्गः सर्वेषां विदुषाम्। तथा हि—पञ्चाग्निविद्याप्रकरणे 'ये चामी अरण्ये श्रद्धां सत्यमुपासते' (बृह० ६।२।१५) इति विद्यान्तरशीलिनामप्यर्चिरादिका सृतिः श्राव्यते। स्यादेतत्—यासु विद्यासु न काचिद्गतिरुच्यते तास्वियमर्चिरादिकोपतिष्ठताम्, यासु त्वन्या श्राव्यते तासु किमित्यर्चिराद्याश्रयणमिति? अत्रोच्यते—भवेदेतदेवम्—यद्यत्यन्तभिन्ना एवैताः सृतयः स्युः। एकैव त्वेषा सृतिरनेकविशेषणा ब्रह्मलोकप्रपदनी कचित्केनचिद्विशेषणेनोपलक्षितेति वदामः, सर्वत्रैकदेशप्रत्यभिज्ञानादितरेतरविशेषणविशेष्यभावोपपत्तेः। प्रकरणभेदेऽपि हि विद्यैकत्वे भवतीतरेतरविशेषणोपसंहारवद्गतिविशेषणानामप्युपसंहारः। विद्याभेदेऽपि तु गत्येकदेशप्रत्यभिज्ञानाद्गन्तव्याभेदाच्च गत्यभेद एव। तथा हि-'ते तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति' (बृह० ६।२।१५), 'तस्मिन्वसन्ति शाश्वतीः समाः' (बृह० ५।१०।१), 'सा या ब्रह्मणो जितिर्या व्युष्टिस्तां जितिं जयति तां व्युष्टिं व्यश्नुते' (कौषी० १।४) 'तद्य एवैतं ब्रह्मलोकं ब्रह्मचर्येणानुविन्दति' ( छा० ८।४।३ ) इति च तत्र तत्र तदेवैकं फलं ब्रह्मलोकप्राप्तिलक्षणं प्रदर्श्यते। * यत्त्वेतैरेवेत्यवधारणमर्चिराद्याश्रयणे न स्यादिति—नैष

---

प्रेरित करता है उतने ही समयमें आदित्यको प्राप्त हो जाता है) यह त्वरावचन बाधित होगा। इसलिए ये मार्ग परस्पर भिन्न हैं। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—'अर्चिरादिना'। ऐसी हम प्रतिज्ञा करते हैं कि ब्रह्मलोक प्राप्त करनेकी इच्छावाले सब उपासक अर्चिरादि मार्गसे ही जाते हैं। किससे? इससे कि उसकी प्रसिद्धि है। यह मार्ग सब विद्वानोंमें प्रसिद्ध ही है। जैसे कि पञ्चाग्नि विद्याके प्रकरणमें 'ये चामी अरण्ये०' (तथा जो संन्यासी अथवा वानप्रस्थ वनमें श्रद्धायुक्त होकर सत्य-हिरण्यगर्भकी उपासना करते हैं ) इसप्रकार अन्य विद्याका परिशीलन करनेवालोंके लिए भी अर्चिरादि मार्ग सुनाया जाता है। ऐसा हो, परन्तु जिन विद्याओंमें कोई गति ( मार्ग ) नहीं कही जाती है उनमें तो यह अर्चिरादि गति स्थापित हो, जिनमें अन्य गति सुनाई जाती है उनमें अर्चिरादि गतिका आश्रयण क्यों होना चाहिए? इसपर कहते हैं—यदि ये मार्ग अत्यन्त भिन्न हों तो ऐसा ही हो। परन्तु यह तो ब्रह्मलोक प्राप्त करानेवाला अनेक विशेषणोंसे युक्त एक ही मार्ग है और वह कहीं पर किसी एक विशेषणसे उपलक्षित होता है, ऐसा हम कहते हैं, क्योंकि सर्वत्र एक देशका प्रत्यभिज्ञान होनेसे अन्योन्य विशेषण-विशेष्यभाव उपपन्न होता है। प्रकरणके भेद होनेपर भी विद्याके एक होनेपर अन्योन्य विशेषणके उपसंहारके समान मार्ग विशेषणोंका भी उपसंहार होता है। विद्याके भिन्न होनेपर भी तो गतिके एकदेशका प्रत्यभिज्ञान होनेसे और गन्तव्यका अभेद होनेसे गतिका अभेद ही है। क्योंकि 'ते तेषु ब्रह्मलोकेषु०' ( वे उस ब्रह्मलोकोंमें दीर्घायु हिरण्यगर्भके अनन्त संवत्सर पर्यन्त रहते हैं) 'तस्मिन्वसन्ति०' (उसमें ब्रह्माके अनेक कल्पोंतक निवास करते हैं) 'सा या ब्रह्मणो०' ( वह जो हिरण्यगर्भका सर्वलोक जय है और जो व्याप्ति है उस जय और व्याप्तिको प्राप्त करता है) 'तद्य एवैतं०' ( वहाँ ऐसा होनेके कारण जो इस ब्रह्मलोकको ब्रह्मचर्यसे-शास्त्र और आचार्यके उपदेश अनुसार प्राप्त होता है ) इसप्रकार उस श्रुतिमें वही ब्रह्मलोक प्राप्तिरूप एक फल दिखाया जाता है।

## सत्यानन्दी-दीपिका

दृष्टान्त संगतिसे पूर्वपक्ष होनेपर इस अधिकरणका आरम्भ किया जाता है। इस अधिकरणमें विचार का विषय मार्ग है।

* 'अथैतैरेव रश्मिभिः' अवधारणात्मक यह 'एव' शब्द रातमें स्पष्टरूपसे किरणोंकी प्रतीति

दोषः, रश्मिप्राप्तिपरत्वादस्य। न ह्येक एव शब्दो रश्मींश्च प्रापयितुमर्हत्यर्चिरादींश्च व्यावर्तयितुम्। तस्माद्रश्मिसंबन्ध एवायमवधार्यत इति द्रष्टव्यम्, त्वरावचनं त्वर्चिराद्यपेक्षायामपि गन्तव्यान्तरापेक्षया क्षैप्रयार्थत्वान्नोपरुध्यते–यथा निमिषमात्रेणात्रागम्यत इति। अपि च 'अथैतयोः पथोर्न कतरेणचन' ( छा० ५।१०।८ ) इति मार्गद्वयभ्रष्टानां कष्टं तृतीयं स्थानमाचक्षाणा पितृयाणव्यतिरिक्तमेकमेव देवयानमर्चिरादिपर्वाणं पन्थानं प्रथयति। भूयांस्यर्चिरादिसृतौ मार्गपर्वाण्यल्पीयांसि त्वन्यत्र। भूयसां चानुगुण्येनाल्पीयसां नयनं न्याय्यमिति, अतोऽप्यर्चिरादिना तत्प्रथितेरित्युक्तम् ॥ १ ॥

( २ वाय्वधिकरणम्। सू० २ )

## वायुमब्दादविशेषविशेषाभ्याम् ॥ २ ॥

पदच्छेद—वायुम्, अब्दात्, अविशेषविशेषाभ्याम्।

सूत्रार्थ—( अब्दात् ) संवत्सरके अनन्तर आदित्यके पूर्व ( वायुम् ) वायुलोकको प्राप्त होते हैं, ( अविशेषविशेषाभ्याम् ) क्योंकि 'स वायुलोकम्' सामान्य और 'यदा वै पुरुषो०' विशेष श्रुति है।

* केन पुनः संनिवेशविशेषेण गतिविशेषणानामितरेतरविशेषणविशेष्यभाव इति? तदेतत्सुहृद्भूत्वाऽऽचार्यो प्रथयति। 'स एतं देवयानं पन्थानमापद्याग्निलोकमागच्छति स वायुलोकं स इन्द्रलोकं स प्रजापतिलोकं स ब्रह्मलोकम्' ( कौ० १।३ ) इति कौषीतकिनां देवयानः पन्थाः पठ्यते। तत्रार्चिरग्निलोकशब्दौ तावदेकार्थौ ज्वलनवचनत्वादिति नात्र संनिवेश-

---

जो यह कहा गया है कि अर्चिरादिके आश्रयण करनेपर 'एतैरेव' ( इन रश्मियोंसे ही ) यह अवधारण न होगा। यह दोष नहीं है, क्योंकि यह रश्मि प्राप्ति परक है। कारण कि एक ही 'एव' शब्द रश्मि प्राप्तिके लिए और अर्चिरादिकी व्यावृत्तिके लिए हो यह युक्त नहीं है। इससे यह रश्मि सम्बन्ध ही अवधारित होता है, ऐसा जानना चाहिए। त्वरावचन तो अर्चिरादिकी अपेक्षामें भी अन्य गन्तव्यकी अपेक्षासे शीघ्रता अर्थके लिए होनेसे बाधित नहीं होता। 'जैसे निमिषमात्रमें यहाँ आ जाता है' और 'अथैतयोः पथोर्न०' ( जब उपासना और इष्ट आदि कर्म इन दोनोंमेंसे एकका भी सेवन नहीं करता तब अर्चिरादि मार्ग और धूम मार्ग दोनोंमेंसे किसी भी मार्गसे नहीं जाता ) इन दो मार्गोंसे भ्रष्ट हुएके लिए कष्टप्रद तृतीय स्थान कहती हुई श्रुति पितृयाणसे पृथक् अर्चिरादि पर्ववाले एक ही देवयान मार्गको प्रसिद्ध करती है। अर्चिरादि गतिमें बहुतसे मार्ग पर्व हैं और अन्यत्र थोड़ेसे पर्व हैं। बहुतोंके अनुरूपसे ही अल्पोंका ग्रहण न्याय है। इससे भी 'अर्चिरादिना तत्प्रथितेः' ऐसा कहा गया है ॥१॥

पुनः किस संनिवेश ( सम्बन्ध ) विशेषसे गति विशेषणोंका अन्योन्य ( एक दूसरेका ) विशेषण विशेष्यभाव है ? आचार्य सुहृद होकर इसका प्रतिपादन करते हैं। 'स एतं देवयानं०' (वह इस देवयान मार्गको प्राप्तकर अग्निलोकको जाता है, अनन्तर वह वायुलोकमें, वह वरुणलोकमें, वह इन्द्रलोकमें, वह प्रजापतिलोकमें, वह ब्रह्मलोकमें जाता है) इस प्रकार कौषीतकी शाखावालोंकी उपनिषद्में देवयान मार्ग पठित है। उसमें अर्चि और अग्निलोक शब्द तो एकार्थक हैं, क्योंकि वे अग्निवाचक

### सत्यानन्दी दीपिका

न होनेपर रातमें मृतोपासकका किरणोंके साथ असम्बन्धकी शङ्कासे निवृत्तिके लिए है। किसी भी समय मृतोपासकका किरणोंके साथ सम्बन्ध अवश्यंभावी है, इसको 'एव' शब्द सूचित करता है ॥१॥

* अर्चिरादि एक ही मार्ग है, इस आधारपर विशेषण-विशेष्यभावक्रम 'स एतं देवयानं०' इस प्रकार पूर्व-पूर्व उत्तर-उत्तरका विशेषण और उत्तर-उत्तर विशेष्य समझना चाहिए। इस प्रकार अधिकरणका तात्पर्य कहकर अब 'स एतं देवयानं०' इत्यादिसे विषय कहते हैं। इसमें अग्निके अनन्तर

क्रमः क्वचिदन्वेष्यः। वायुस्त्वर्चिरादौ वर्त्मनि न श्रुतः कतमस्मिन् स्थाने निवेशयितव्य इति। उच्यते–'तेऽर्चिषमेवाभिसंभवन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासांस्तान् मासेभ्यः संवत्सरं संवत्सरादादित्यम्' ( छा० ५।१०।१,२ ) इत्यत्र संवत्सरात्पराञ्चमादित्यादर्वाञ्चं वायुमभिसंभवन्ति। कस्मात्? अविशेषविशेषाभ्याम्। तथा हि—'स वायुलोकम्' ( कौ० १।३ ) इत्यत्राविशेषोपदिष्टस्य वायोः श्रुत्यन्तरेण विशेषोपदेशो दृश्यते 'यदा वै पुरुषोऽस्माल्लोकात्प्रैति स वायुमागच्छति तस्मै स तत्र विजिहीते यथा रथचक्रस्य खं तेन स ऊर्ध्वमाक्रमते स आदित्यमागच्छति' ( बृह० ५।१०।१ ) इति। एतस्मादादित्याद्वायोः पूर्वत्वदर्शनाद्विशेषादब्दादित्ययोरन्तराले वायुर्निवेशयितव्यः। * कस्मात्पुनरग्नेः परत्वदर्शनाद्विशेषादर्चिषोऽनन्तरं वायुर्न निवेश्यते? नैषोऽस्ति विशेष इति वदामः। ननूदाहृता श्रुतिः–'स एतं देवयानं पन्थानमापद्याग्निलोकमागच्छति स वायुलोकं स वरुणलोकम्' (कौषी० १।३) इति, उच्यते–केवलोऽत्र पाठः पौर्वापर्येणावस्थितो नात्र क्रमवचनः कश्चिच्छब्दोऽस्ति। पदार्थोपदर्शनमात्रं ह्यत्र क्रियते–एतमेतं चागच्छतीति। इतरत्र पुनर्वायुप्रत्तेन रथचक्र-

---

हैं, इसलिए इसमें कहींपर संनिवेश क्रम अन्वेषणीय नहीं है। परन्तु वायु अर्चिरादि मार्गमें श्रुत नहीं है इससे उसका किसी स्थानमें निवेश होना चाहिए? कहते हैं–'तेऽर्चिषम०' (वे प्रायणके अनन्तर अर्चि-अर्चि अभिमानी देवताको प्राप्त होते हैं, अर्चिसे अह-दिनको, अह-दिनसे शुक्लपक्षको, शुक्लपक्षसे जिन छः मासोंमें सूर्य उत्तर जाता है उन छः मासोंको, मासोंसे संवत्सरको, संवत्सरसे आदित्यको प्राप्त होते हैं) इसमें संवत्सरके अनन्तर और आदित्यसे पूर्व वायुको प्राप्त होते हैं, किससे? इससे कि सामान्य और विशेष श्रुति है। जैसे कि 'स वायुलोकम्' (वह वायुलोकको प्राप्त होता है) इस श्रुतिमें अविशेषरूपसे उपदिष्ट वायुका 'यदा वै०' (जिस समय यह उपासक इस शरीररूपी लोकसे प्रायण कर जाता है उस समय वह वायुको प्राप्त होता है। वहाँ वह वायु उसके लिए छिद्र युक्त हो जाता है—मार्ग दे देता है, जैसा कि रथके पहिएका छिद्र होता है। उसके द्वारा वह ऊर्ध्व होकर चढ़ता है। वह सूर्यलोकमें पहुँच जाता है) इस प्रकार इस अन्य श्रुतिद्वारा विशेषरूपसे उपदेश देखा जाता है, इस आदित्यसे वायुका पूर्व दर्शन है इस विशेषसे संवत्सर और आदित्यके बीचमें वायुका निवेश करना चाहिए। परन्तु अग्निके अनन्तर वायुका दर्शन है, इस विशेषसे अर्चिके अनन्तर वायुका निवेश क्यों नहीं किया जाता है? यह विशेष नहीं है, ऐसा हम कहते हैं। परन्तु 'स एतं देवयानम्'० ( इस देवयान मार्गको प्राप्त कर वह अग्निलोकको प्राप्त होता है, वह वायुलोकको, वह वरुणलोकको प्राप्त होता है) यह श्रुति उदाहृत है? कहते हैं–इसमें पौर्वापर्यसे केवल पाठ ही अवस्थित है किन्तु यहाँ क्रमवाची कोई शब्द नहीं है। 'वह इस इस स्थानको जाता है' इसप्रकार यहाँपर केवल पदार्थका उपदर्शन मात्र किया जाता है।

## सत्यानन्दी-दीपिका

पठित वायु विषय है। क्या इस वायुका पाठ अर्चिरूप अग्निके अनन्तर है अथवा संवत्सरके? यह संशय इसलिए होता है कि 'अग्निलोकमागच्छति स वायुलोकम्' इस पाठक्रमसे तो अग्निके अनन्तर वायुका पाठ है और 'यदा वै पुरुषो०' इस विशेष श्रुतिमें आदित्यके पहले पाठ है, और 'तेऽर्चिषम्०' इस श्रुतिमें संवत्सरका आदित्यसे पूर्व पाठ है और वायुका पाठ ही नहीं है। तब वायुका कहाँ निवेश होना चाहिए? सिद्धान्ती—पाठक्रम श्रुतिसे दुर्बल है, अतः 'यदा वै पुरुषो' इस विशेष श्रुतिसे वायुका संवत्सर और आदित्यके बीचमें निवेश होना चाहिए।

* पाठक्रमके आधारपर पूर्वपक्षी कहते हैं—'स एतं देवयानम्' इस कौषीतकी श्रुतिमें अग्नि के अनन्तर वायुका पाठ है। तो 'तेऽर्चिषम्' इस छान्दोग्य श्रुतिमें भी अर्चिके अनन्तर वायुका संनिवेश होना चाहिए? सिद्धान्ती—'स एतं देवयानं' यह अग्निके पश्चात् वायुका पाठ विशेष नहीं है

मात्रेण च्छिद्रेणोर्ध्वमाक्रम्यादित्यमागच्छतीत्यवगम्यते क्रमः। तस्मात्सूक्तम्—अविशेषविशेषाभ्यामिति। वाजसनेयिनस्तु 'मासेभ्यो देवलोकं देवलोकादादित्यम्' ( बृह० ६।२। ५ ) इति समामनन्ति। तत्रादित्यानन्तर्याय देवलोकाद्वायुमभिसंभवेयुः। 'वायुमब्दात्' इति तु छन्दोगश्रुत्यपेक्षयोक्तम्। छान्दोग्यवाजसनेयकयोस्त्वेकत्र देवलोको न विद्यते, परत्र संवत्सरः। तत्र श्रुतिद्वयप्रत्ययादुभावप्युभयत्र ग्रथयितव्यौ। तत्रापि माससंबन्धात्संवत्सरः पूर्वः पश्चिमो देवलोक इति विवेक्तव्यम् ॥२॥

( ३ तडिदधिकरणम्। सू० ३ )

## तडितोऽधि वरुणः संबन्धात् ॥ ३ ॥

पदच्छेद—तडितः, अधि, वरुणः, सम्बन्धात्।

सूत्रार्थ—( तडितः ) विद्युत् लोकसे ( अधि ) ऊपर ( वरुणः ) वरुण लोक है, (संबन्धात्) क्योंकि वरुणका विद्युत्के साथ सम्बन्ध है।

* 'आदित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतम्' (छा० ४।१५।५) इत्यस्या विद्युत उपरिष्टात्स वरुणलोकमित्ययं वरुणः संबध्यते। अस्ति हि संबन्धो विद्युद्वरुणयोः। 'यदा हि विशाला

---

अन्य श्रुतिमें वायुके दिए हुए रथचक्र जैसे छिद्रसे ऊर्ध्व जाकर आदित्यको पहुँचता है, ऐसा क्रम अवगत होता है। इसलिए 'अविशेष और विशेषसे' यह ठीक कहा गया है। वाजसनेयी तो 'मासेभ्यो०' ( मासोंसे देवलोक और देवलोकसे आदित्यको जाता है ) ऐसा कहते हैं। उसमें आदित्यके आनन्तर्यके लिए देवलोकसे वायुको प्राप्त होने चाहिए। 'वायुमब्दात्०' ( संवत्सरसे वायुको प्राप्त होता है ) यह सूत्रपाठ छान्दोग्य श्रुतिकी अपेक्षासे कहा गया है। छान्दोग्य और वाजसनेयकमें तो एकमें देवलोक नहीं है और अन्यमें संवत्सर नहीं है। उसमें दोनों श्रुतियोंके प्रत्यय होनेसे दोनोंका दोनों स्थलोंमें संनिवेश होना चाहिए। उसमें भी मासके साथ सम्बन्ध होनेसे संवत्सरका पूर्व और देवलोकका पश्चात् संनिवेश है। ऐसा विवेक करना चाहिए ॥ २ ॥

'आदित्याच्चन्द्रमसं०' ( आदित्यसे चन्द्रमाको और चन्द्रमासे विद्युतको प्राप्त होता है ) इस प्रकार इस विद्युत्से ऊपर वह वरुणलोकको जाता है, ऐसा इस वरुणका सम्बन्ध है। विद्युत् और वरुणका सम्बन्ध है। जब तीव्र गर्जना निर्घोष करती हुई विशाल विद्युत् मेघोंके उदरमें नृत्य करती है

### सत्यानन्दी-दीपिका

केवल क्रमशः पाठमात्र है, क्योंकि इस श्रुतिमें क्रम वाची कोई शब्द नहीं है। और 'तेन स ऊर्ध्वमाक्रमते' (वायुके दिए हुए रथचक्रके समान छिद्रसे वे उपासक ऊर्ध्व जाकर आदित्यको प्राप्त होते हैं) इस काण्व श्रुतिमें विशेषशब्द द्वारा क्रमका निश्चय होनेसे पाठक्रम बाधित है। और 'मासेभ्यो देवलोकम्' इस बृहदारण्यक श्रुतिमें मासोंके अनन्तर देवलोकका पाठ युक्त नहीं है, क्योंकि मास और देवलोकका कोई सम्बन्ध नहीं है। इसलिए छान्दोग्य श्रुतिके अनुसार मासोंके अनन्तर मासोंके अवयवी संवत्सरका पाठ युक्त है। इससे 'संवत्सरसे देवलोक, देवलोकसे वायुलोक और वायुलोकसे आदित्यलोक' इसप्रकार दोनों श्रुतियोंमें क्रम निष्पन्न होता है। इसलिए देवलोक और आदित्यके मध्यमें वायुका निवेश युक्त है। 'वायुमब्दाद्' यह सूत्र छान्दोग्य श्रुतिकी अपेक्षासे है। बृहदारण्यक श्रुतिके अनुसार तो 'देवलोकाद्वायुम्' ऐसा सूत्र होना चाहिए। किन्तु दोनों श्रुतियोंमें वायुका स्थान देवलोक और आदित्यके बीचमें है ॥ २ ॥

* 'स वायुलोकं स वरुणलोकम्' इस कौषीतकी श्रुतिस्थ पाठक्रमसे वायुलोकके अनन्तर वरुणलोकका संनिवेश होना चाहिए। पूर्वपक्षी—वरुणका किसी विशेष श्रुतिद्वारा निर्धारित स्थान न होनेसे उसका पाठ अदृष्टार्थक है। सिद्धान्ती—'स वायुलोकं स वरुणलोकम्' इत्यादि श्रुतिसे पाठन

विद्युतस्तीव्रस्तनितनिर्घोषा जीमूतोदरेषु प्रनृत्यन्त्यथापः प्रपतन्ति । विद्योतते स्तनयति वर्षिष्यति वा' ( छा० ७।११।१ ) इति च ब्राह्मणम् । अपां चाधिपतिर्वरुण इति श्रुतिस्मृतिप्रसिद्धिः । वरुणादधीन्द्रप्रजापती, स्थानान्तराभावात्पाठसामर्थ्याच्च । आगन्तुकत्वादपि वरुणादीनामन्त एव निवेशः, वैशेषिकस्थानाभावाद्विद्युच्चान्त्याऽर्चिरादौ वर्त्मनि ॥३॥

( ४ आतिवाहिकाधिकरणम् । सू० ४-६ )

## आतिवाहिकास्तल्लिङ्गात् ॥ ४ ॥

पदच्छेद—आतिवाहिकाः, तल्लिङ्गात् ।

सूत्रार्थ—( आतिवाहिकाः ) वे अर्चिरादि ब्रह्मलोकमें ले जानेके लिए आतिवाहिक हैं । ( तल्लिङ्गात् ) क्योंकि 'अमानवः स एतान्ब्रह्म गमयति' इसप्रकार उसका लिङ्ग है ।

* तेष्वेवार्चिरादिषु संशयः–किमेतानि मार्गचिन्हान्युत भोगभूमयोऽथवा नेतारो गन्तॄणामिति ? तत्र मार्गलक्षणभूता अर्चिरादय इति तावत्प्राप्तम्, तत्स्वरूपत्वादुपदेशस्य । यथा हि लोके कश्चिद्ग्रामं नगरं वा प्रतिष्ठासमानोऽनुशिष्यते–गच्छेतस्त्वममुं गिरिं ततो न्यग्रोधं ततो नदीं ततो ग्रामं ततो नगरं वा प्राप्स्यसीत्येवमिहाप्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमित्याद्याह । अथवा–भोगभूमय इति प्राप्तम् । तथा हि–लोकशब्देनाग्न्यादीननुबध्नाति 'अग्निलोकमागच्छति' (कौषी० १।३) इत्यादि । लोकशब्दश्च प्राणिनां भोगायतनेषु भाष्यते– 'मनुष्यलोकः पितृलोको देवलोकः' (बृह० १।५।१६) इति च । तथा च ब्राह्मणम्—'अहोरात्रेषु

---

तब जल गिरता है—'विद्योतते स्तनयति' ( विद्युत् चमकती है, मेघ गर्जता है वृष्टि होगी ऐसा लोग कहते हैं ) यह ब्राह्मण-श्रुति है । श्रुति और स्मृतिमें यह प्रसिद्ध है कि जलका अधिपति वरुण है । वरुणलोकके ऊपर इन्द्र और प्रजापति लोक हैं, क्योंकि उनके लिए अन्य स्थान नहीं है और पाठकी सामर्थ्य है । वरुण आदिका आगन्तुक होनेसे भी अन्तमें ही निवेश है । कारण कि विशेष स्थानके न होनेसे अर्चिरादि मार्गमें विद्युत् अन्तिम स्थान है ॥ ३ ॥

इन अर्चिरादिमें संशय होता है कि क्या ये मार्गचिह्न हैं वा भोगस्थान हैं अथवा ब्रह्मलोकको जानेवालोंके नेता–ले जानेवाले हैं ? पूर्वपक्षी—ऐसा संशय होनेपर ये अर्चिरादि मार्गके चिह्नरूप हैं, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि उस मार्गके स्वरूपको कहनेवाला उपदेश है । जैसे लोकमें ग्राम अथवा नगरको प्रस्थानकी इच्छा करनेवाले किसीको यह उपदेश किया जाता है कि तुम वहाँसे उस पर्वतकी ओर जाओ, वहाँसे उस वटवृक्षकी ओर, वहाँसे नदीको, उससे आगे ग्राम अथवा नगरको प्राप्त हो जाओगे, वैसे यहाँ भी अर्चिसे अहको, अहसे आपूर्यमाणपक्षको प्राप्त होता है, इत्यादि श्रुति कहती है । अथवा ये अर्चिरादि भोगस्थान हैं, ऐसा प्राप्त होता है, क्योंकि 'अग्निलोकमा०' ( अग्निलोकको आ जाता है) इत्यादि श्रुति लोकशब्दके साथ अग्नि आदिका सम्बन्ध करती है । 'मनुष्यलोकः०' ( मनुष्यलोक, पितृलोक, देवलोक ) इसप्रकार लोकशब्द प्राणियोंके भोगस्थानोंमें कहा जाता है । और इसीप्रकार 'अहोरात्रेषु' ( उन अह और रात्रिलोकोंमें वे कर्मी और उपासक भोगका अनुभव

### सत्यानन्दी-दीपिका

क्रम तो है, किन्तु उसका किसी विशेष श्रुतिसे स्थान निश्चित नहीं है, इसलिए आगन्तुक वरुण, इन्द्र और प्रजापति लोकोंका विद्युत्के अनन्तर ही अर्चिरादि मार्गमें स्थान युक्त है । इससे आदित्यसे चन्द्रलोक, चन्द्रसे विद्युत्, विद्युत्से वरुण, वरुणसे इन्द्रलोक, इन्द्रलोकसे प्रजापतिलोकको जाता है ॥३॥

* उपासक उत्क्रान्तिके अनन्तर रश्मिद्वारा अर्चिको प्राप्त होता है, अर्चिसे अह, शुक्लपक्ष, षड्मास, उत्तरायण, संवत्सर, देवलोक, वायुलोक, आदित्यलोक, चन्द्रलोक, विद्युत्लोक, वरुणलोक, इन्द्रलोक, प्रजापतिलोक इस क्रमसे ब्रह्मलोकको जाता है । इसप्रकार अर्चिरादि क्रमका निरूपण किया

ते लोकेषु सज्जन्ते' इत्यादि। तस्मान्नातिवाहिका अर्चिरादयः। अचेतनत्वादप्येतेषामातिवाहिकत्वानुपपत्तिः। चेतना हि लोके राजनियुक्ताः पुरुषा दुर्गेषु मार्गेष्वतिवाह्यानतिवाहयन्तीति। एवं प्राप्ते ब्रूमः—आतिवाहिका एवैते भवितुमर्हन्ति। कुतः? तल्लिङ्गात्। तथा हि 'चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एतान्ब्रह्म गमयति' (छा० ४।१५।५) इति सिद्धवद्गमयितृत्वं दर्शयति। तद्वचनं तद्विषयमेवोपक्षीणमिति चेत्—न, प्राप्तमानवत्वनिवृत्तिपरत्वाद्विशेषणस्य। यद्यर्चिरादिषु पुरुषा गमयितारः प्राप्तास्ते च मानवास्ततो युक्तं तन्निवृत्त्यर्थं पुरुषविशेषणममानव इति ॥ ४ ॥

ननु तल्लिङ्गमात्रमगमकम्, न्यायाभावात्। नैष दोषः—

**उभयव्यामोहात्तत्सिद्धेः ॥ ५ ॥**

पदच्छेद—उभयव्यामोहात्, तत्सिद्धेः।

सूत्रार्थ—( उभयव्यामोहात् ) मार्ग और गन्ता जड़ और अस्वतन्त्र होनेसे उपासकको ऊर्ध्व-गति नहीं हो सकती, इसलिए 'स्वयं प्रयत्न शून्य अन्य चेतनसे ले जाया जाता है' इस न्यायसे अनुगृहीत लिङ्गसे ( तत्सिद्धेः ) नेतृत्वकी सिद्धि होती है।

* ये तावदर्चिरादिमार्गगास्ते देहवियोगात्संपिण्डितकरणग्रामा इत्यस्वतन्त्रा अर्चिरादीनामप्यचेतनत्वादस्वातन्त्र्यमित्यतोऽर्चिराद्यभिमानिनश्चेतना देवताविशेषा अतियात्रायां नियुक्ता इति गम्यते। लोकेऽपि हि मत्तमूर्छितादयः संपिण्डितकरणाः परप्रयुक्त-

---

करते हैं ) इत्यादि ब्राह्मणवचन है। इसलिए अर्चिरादि आतिवाहिक नहीं हैं, अचेतन होनेसे भी ये आतिवाहिक नहीं हो सकते, क्योंकि लोकमें राजासे नियुक्त चेतन ही दुर्ग मार्गोंमें जानेवालों को ले जाते हैं। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—ये अर्चिरादि आतिवाहिक ही हो सकते हैं, किससे? इससे कि उनका लिङ्ग है। जैसे कि 'चन्द्रमसो विद्युतं' ( वे उपासक चन्द्रलोकसे विद्युत्को प्राप्त होते हैं, वहांसे वह अमानव पुरुष इन्हें सत्यलोकस्थ ब्रह्माको प्राप्त करा देता है ) यह श्रुति सिद्ध-सा गमयितृत्व दिखलाती है। यदि कहो कि वह वचन उसके विषयमें ही उपक्षीण होता है तो ऐसा नहीं, क्योंकि 'अमानव' यह विशेषण प्राप्त हुए मानवत्वकी निवृत्तिके लिए है। अर्चिरादिमें जो ले जानेवाले पुरुष प्राप्त हैं यदि वे मानव हों तो उनकी निवृत्तिके लिए 'अमानव' यह पुरुष विशेषण युक्त है ॥ ४ ॥

परन्तु वह लिङ्गमात्र उक्तार्थका बोधक नहीं है, क्योंकि न्याय नहीं है? यह दोष नहीं है—

जो अर्चिरादि मार्गमें जानेवाले हैं वे देहके वियोगसे एकीभूत करण समुदायवाले अस्वतन्त्र होते हैं और अर्चिरादि भी अचेतन होनेसे अस्वतन्त्र हैं, इसलिए अर्चिरादि अभिमानी चेतन देवता विशेष अतियात्रामें नियुक्त हैं, ऐसा ज्ञात होता है। लोकमें भी एकीभूत इन्द्रिय समुदायवाले मत्त

### सत्यानन्दी-दीपिका

गया है। अब उनके स्वरूपका निरूपण किया जाता है। चिह्न निर्देशके साम्य, लोकशब्द और नेतृत्व लिङ्गसे संशय होता है। पूर्वपक्षी—ये अर्चिरादि वृक्ष, नदी आदिके समान मार्गके चिह्न अथवा भोगके स्थान हैं, क्योंकि दोनों प्रकार उपपन्न हो सकते हैं। अर्चिरादि जड़ हैं। अतः आतिवाहिक नहीं हो सकते। सिद्धान्ती—अर्चिरादि अभिमानी देवताविशेष आतिवाहिक हैं ॥ ४ ॥

* यदि अर्चिरादि अनेता और अचेतन हैं, और ब्रह्मलोक जानेवाले भी देहके न होनेसे इन्द्रिय व्यापार रहित हैं, तो मार्ग और गन्ता दोनोंके अज्ञानसे ऊर्ध्वगति नहीं होगी। इसलिए 'स्वयं प्रयत्न-शून्यश्चेतनान्तरेण नेयः' 'स्वयं प्रयत्न शून्य पुरुष अन्य चेतनसे ले जाया जाना युक्त है' इस लौकिक न्यायके अनुग्रहसे अर्चिरादिमें नेतृत्व सिद्ध होता है।

वर्त्मानो भवन्ति। अनवस्थितत्वादप्यर्चिरादीनां न मार्गलक्षणत्वोपपत्तिः, नहि रात्रौ प्रेतस्याह्नः स्वरूपाभिसंभव उपपद्यते। नच प्रतिपालनमस्तीत्युक्तं पुरस्तात्। ध्रुवत्वात्तु देवतात्मनां नायं दोषो भवति। अर्चिरादिशब्दता चैषामर्चिराद्यभिमानादुपपद्यते। 'अर्चिषोऽहः' (छा० ४।१५।५,५।१०।१) इत्यादिनिर्देशस्त्वातिवाहिकत्वेऽपि न विरुध्यते-अर्चिषा हेतुनाऽहरभिसंभवति। अह्ना हेतुना आपूर्यमाणपक्षमिति। तथा च लोके प्रसिद्धेष्व-प्यातिवाहिकेष्वेवंजातीयक उपदेशो दृश्यते। गच्छ त्वमितो बलवर्माणं ततो जयसिंहं ततः कृष्णगुप्तमिति। * अपि चोपक्रमे 'तेऽर्चिरभिसंभवन्ति' (बृह० ६।२।१५) इति संबन्ध-मात्रमुक्तम्, न संबन्धविशेषः कश्चित्। उपसंहारे तु 'स एतान्ब्रह्म गमयति' (छा० ४।१५।६) इति संबन्धविशेषोऽतिवाह्यातिवाहकत्वलक्षण उक्तः। तेन स एवोपक्रमेऽपीति निर्धा-र्यते। संपिण्डितकरणत्वादेव च गन्तॄणां न तत्रोपभोगसंभवः। लोकशब्दस्त्वनुपभुञ्जा-नेष्वपि गन्तृषु गमयितुं शक्यते, अन्येषां तल्लोकवासिनां भोगभूमित्वात्। अतोऽग्नि-स्वामिकं लोकं प्राप्तोऽग्निनाऽतिवाह्यते, वायुस्वामिकं प्राप्तो वायुनेति योजयितव्यम् ॥५॥

कथं पुनरातिवाहिकत्वपक्षे वरुणादिषु तत्संभवः? विद्युतो ह्यधि वरुणादय उपक्षिप्ताः, विद्युतस्त्वनन्तरमाब्रह्मप्राप्तेरमानवस्यैव पुरुषस्य गमयितृत्वं श्रुतमिति। अत उत्तरं पठति—

**वैद्युतेनैव ततस्तच्छ्रुतेः ॥ ६ ॥**

---

और मूर्च्छित आदि अन्यसे प्रयुक्त हुए मार्गगामी होते हैं। अनवस्थित होनेसे भी अर्चिरादिमें मार्ग चिह्नत्व उपपन्न नहीं होता, क्योंकि रात्रिके मृतकमें दिन स्वरूपका संभव उपपन्न नहीं होता, उसी प्रकार रात्रिके मृतकमें दिनकी प्रतीक्षा नहीं होती, यह पहले कहा जा चुका है। देवताओंके ध्रुव होनेसे यह दोष नहीं होता। अर्चिरादिके अभिमानसे इन देवताओंमें अर्चिरादि शब्द उपपन्न होता है। 'अर्चिषोऽहः' ( अर्चिसे अहको प्राप्त होता है ) इत्यादि निर्देश तो अर्चिरादिके आतिवाहिक होनेपर भी विरुद्ध नहीं होता। अर्चिरूप हेतु द्वारा अहको प्राप्त होते हैं, अह हेतुसे शुक्लपक्षको प्राप्त होते हैं। इसीप्रकार लोकमें प्रसिद्ध आतिवाहिकोंमें भी 'तू यहाँसे बलवर्माके पास जा, वहाँसे जयसिंहके पास, वहाँसे कृष्णगुप्तके पास जा' इस प्रकारका उपदेश देखा जाता है। और 'तेऽर्चिरभिसंभवन्ति' ( वे ज्योतिके अभिमानी देवताको प्राप्त होते हैं ) इस उपक्रममें भी सम्बन्धमात्र कहा गया है कोई सम्बन्ध विशेष नहीं कहा गया है। और 'स एतान्ब्रह्म गमयति' इस उपसंहारमें तो अतिवाह्य और आतिवाहकत्वरूप सम्बन्ध विशेष कहा गया है। इससे उपक्रममें भी वही सम्बन्ध विशेष निर्धारित किया जाता है। एकीभूत हुए इन्द्रिय समग्रवाले होनेसे जानेवाले उपासकोंका वहाँ उपभोग संभव नहीं है। लोकशब्द तो उपभोग न करनेवाले गमन करने वालोंमें जाना जा सकता है, क्योंकि अन्य उस लोकवासियोंकी वह भोगभूमि है, इसलिए अग्निस्वामीवाले लोकमें प्राप्त हुएको अग्नि ले जाता है। उसी प्रकार वायुस्वामी लोकमें प्राप्त हुएको वायु ले जाता है। ऐसी योजना करनी चाहिए ॥५॥

परन्तु आतिवाहिकत्व पक्षमें वरुण आदिमें आतिवाहिकत्व कैसे संभव होगा ? क्योंकि विद्युत् लोकके ऊपर ही वरुण आदि कहे गये हैं और विद्युत्के अनन्तर ब्रह्मलोक प्राप्ति पर्यन्त अमानव पुरुष ही गमयिता सुना गया है ? इसपर उत्तर कहते हैं—

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'स एतान्ब्रह्म गमयति' इस वाक्यशेषसे यह सिद्ध होता है कि अर्चिरादि आतिवाहिक चेतन देवता हैं, मार्गके चिह्न नहीं हैं, वे उपासकको ऊर्ध्व ले जाते हैं, वे अपने-अपने लोकमें प्राप्त हुए उपासकको अपने-अपने लोकसे आगे-आगेके लोकमें पहुँचाते हैं ॥ ५ ॥

पदच्छेद—वैद्युतेन, एव, ततः, तच्छ्रुतेः ।

सूत्रार्थ—( वैद्युतेनैव ) विद्युत् लोकमें स्थित हुए अमानव पुरुषसे ही ( ततः ) विद्युत् प्राप्तिसे ऊपर नीयमान उपासक कार्य ब्रह्मको प्राप्त करते हैं, ( तच्छ्रुतेः ) क्योंकि उसके विषयमें 'अमानवः स एत्य ब्रह्मलोकं गमयति' यह श्रुति है ।

ततो विद्युदभिसंभवनादूर्ध्वं विद्युदनन्तरवर्तिनैवामानवेन पुरुषेण वरुणलोकादिष्वतिवाह्यमाना ब्रह्मलोकं गच्छन्तीत्यवगन्तव्यम् । तान्वैद्युतात्पुरुषोऽमानवः स एत्य ब्रह्मलोकं गमयति' इति तस्यैव गमयितृत्वश्रुतेः । वरुणादयस्तु तस्यैवाप्रतिबन्धकरणेन साहाय्यानुष्ठानेन वा केनचिदनुग्राहका इत्यवगन्तव्यम् । तस्मात्साधूक्तम्—आतिवाहिका देवतात्मानोऽर्चिरादय इति ॥ ६ ॥

( ५ कार्याधिकरणम् । सू० ७-१४ )

## कार्यं बादरिरस्य गत्युपपत्तेः ॥ ७ ॥

पदच्छेद—कार्यम्, बादरिः, अस्य, गत्युपपत्तेः ।

सूत्रार्थ—( कार्यम् ) कार्य ब्रह्मका ही 'स एतान्ब्रह्म गमयति' इस श्रुतिमें गन्तव्यरूपसे ग्रहण है, क्योंकि ( अस्य ) कार्य ब्रह्ममें ( गत्युपपत्तेः ) गति उपपन्न होती है, ( बादरिः ) ऐसा बादरि आचार्य मानते हैं ।

'स एतान्ब्रह्म गमयति' ( छा० ४।१५।५ ) इत्यत्र विचिकित्स्यते—किं कार्यमपरं ब्रह्म गमयत्याहोस्वित्परमेवाविकृतं मुख्यं ब्रह्मेति । कुतः संशयः ? ब्रह्मशब्दप्रयोगाद्गतिश्रुतेश्च । तत्र कार्यमेव सगुणमपरं ब्रह्मैनान्गमयत्यमानवः पुरुष इति बादरिराचार्यो मन्यते । कुतः ? अस्य गत्युपपत्तेः—अस्य हि कार्यब्रह्मणो गन्तव्यत्वमुपपद्यते, प्रदेशवत्त्वात् । नतु परस्मिन्ब्रह्मणि गन्तृत्वं गन्तव्यत्वं गतिर्वाऽवकल्पते । सर्वगतत्वात्प्रत्यगात्मत्वाच्च गन्तॄणाम् ॥ ७ ॥

## विशेषितत्वाच्च ॥ ८ ॥

पदच्छेद—विशेषितत्वात्, च ।

सूत्रार्थ—और 'ब्रह्मलोकान्गमयति' अन्य श्रुतिमें विशेषित होनेसे कार्य ब्रह्मविषयक ही गति अवगत होती है ।

---

वहाँसे विद्युत्लोकमें प्राप्त होनेके पश्चात् विद्युत्के अनन्तरवर्ती अमानव पुरुषसे ही वरुणलोक आदि अतिवाह्यमान ब्रह्मलोकको प्राप्त होते हैं, ऐसा समझना चाहिए, क्योंकि 'तान्वैद्युतात्पुरुषो०' ( विद्युत्लोकमें पहुँचे हुए उन उपासक लोगोंको वह अमानव पुरुष आकर विद्युत् लोकसे ब्रह्मलोकमें ले जाता है ) यह उस अमानव पुरुषकी गमयितृत्व श्रुति है । वरुण आदि तो उसके अप्रतिबन्धकरणसे अथवा किसी सहायताके अनुष्ठानसे अनुग्राहक होते हैं, ऐसा समझना चाहिए । इसलिए यह ठीक कहा गया है कि अर्चिरादि आतिवाहिक देवतात्मा हैं ॥ ६ ॥

'स एतान्ब्रह्म गमयति' ( वह अमानव पुरुष इन उपासकोंको ब्रह्मके पास पहुँचता है ) यहाँ सन्देह होता है कि क्या कार्य अपर ब्रह्मके पास पहुँचता है अथवा अविकृत मुख्य परब्रह्मके पास ले जाता है ? संशय किससे होता है ? इससे कि ब्रह्म शब्दका प्रयोग और गति श्रुति है । संशय होनेपर अमानव पुरुष इन उपासकोंको कार्य सगुण अपरब्रह्मके प्रति ही ले जाता है, ऐसा बादरि आचार्य मानते हैं । किससे ? इससे कि उसमें गति उपपन्न होती है । इस कार्य ब्रह्ममें गन्तव्यत्व उपपन्न होता है, क्योंकि परिच्छिन्न है । परन्तु परब्रह्ममें गन्तृत्व, गन्तव्य अथवा गति नहीं हो सकती, करण कि वह सर्वगत है और गन्ताओंका प्रत्यक् आत्मा है ॥ ७ ॥

* 'ब्रह्मलोकान्गमयति ते तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति' (बृह० ६।२।१५) इति च श्रुत्यन्तरे विशेषितत्वात्कार्यब्रह्मविषयैव गतिरिति गम्यते। नहि बहुवचनेन विशेषणं परस्मिन्ब्रह्मण्यवकल्पते। कार्ये त्ववस्थाभेदोपपत्तेः संभवति बहुवचनम्। लोकश्रुतिरपि विकारगोचरायामेव संनिवेशविशिष्टायां भोगभूमावाञ्जसी—गौणी त्वन्यत्र 'ब्रह्मैव लोक एष सम्राट्' इत्यादिषु। अधिकरणाधिकर्तव्यनिर्देशोऽपि परस्मिन्ब्रह्मण्यनाञ्जसः स्यात्। तस्मात्कार्यविषयमेवेदं नयनम् ॥ ८ ॥

ननु कार्यविषयेऽपि ब्रह्मशब्दो नोपपद्यते, समन्वये हि समस्तस्य जगतो जन्मादि-कारणं ब्रह्मेति स्थापितमिति। अत्रोच्यते—

## सामीप्यात्तु तद्व्यपदेशः ॥ ९ ॥

**पदच्छेद**—सामीप्यात्, तु, तद्व्यपदेशः।

**सूत्रार्थ**—( सामीप्यात् ) कार्यब्रह्म कारणब्रह्मकी संनिधिमें है, अतः ( तद्व्यपदेशः ) कार्य-ब्रह्ममें भी कारण-ब्रह्मका शब्द प्रयोग होता है। ( तु ) शब्द शङ्का निवृत्त्यर्थ है।

* तुशब्द आशङ्काव्यावृत्त्यर्थः। परब्रह्मसामीप्यादपरस्य ब्रह्मणस्तस्मिन्नपि ब्रह्म-शब्दप्रयोगो न विरुध्यते। परमेव हि ब्रह्म विशुद्धोपाधिसंबन्धं क्वचित्कैश्चिद्विकारधर्मैर्म-नोमयत्वादिभिरुपासनायोपदिश्यमानमपरमिति स्थितिः ॥ ९ ॥

ननु कार्यप्राप्तावनावृत्तिश्रवणं न घटते। नहि परस्माद्ब्रह्मणोऽन्यत्र क्वचिन्नित्यतां संभावयन्ति। दर्शयति च देवयानेन पथा प्रस्थितानामनावृत्तिम् 'एतेन प्रतिपद्यमाना इमं

---

'ब्रह्मलोकान्०' ( एक अमानव पुरुष आकर इन्हें ब्रह्मलोकोंमें ले जाता है वे उन ब्रह्मलोकों में हिरण्यगर्भकी परमायु तक अनन्त संवत्सरों तक निवास करते हैं ) इसप्रकार अन्य श्रुतिमें विशेषित होनेसे कार्य ब्रह्मविषयक ही गति है, ऐसा ज्ञात होता है। क्योंकि परब्रह्ममें बहुवचनसे विशेषण उपपन्न नहीं होता। कार्य ब्रह्ममें तो अवस्थाभेदकी उपपत्ति होनेसे बहुवचन संभव है। लोकश्रुति भी ( लोकोंका श्रवण भी ) विकार विषयक संनिवेश ( सम्बन्ध ) विशिष्ट भोगभूमिमें ही मुख्य है और अन्यत्र 'ब्रह्मैव लोक एष सम्राट्' ( हे सम्राट्! यह ब्रह्म ही लोक है ) इत्यादिमें तो गौणी है। अधिकरण और अधिकर्तव्य निर्देश भी परब्रह्ममें मुख्य नहीं होगा। इसलिए यह उपासकका नयन कार्यब्रह्मविषयक ही है ॥ ८ ॥

परन्तु कार्यब्रह्मविषयक भी ब्रह्मशब्द उपपन्न नहीं होता, क्योंकि समन्वय अधिकरणमें समस्त जगत्के जन्म आदिका कारण ब्रह्म ही है- ऐसा प्रतिपादित किया गया है ? इसपर कहते हैं—

'तु' शब्द शङ्काकी व्यावृत्तिके लिए है। अपरब्रह्मको परब्रह्मके समीप होनेसे उसमें भी ब्रह्म शब्दका प्रयोग विरुद्ध नहीं है, क्योंकि विशुद्ध उपाधि विशिष्ट परब्रह्म ही कहींपर किन्हीं मनोमयत्व आदि विकार धर्मोंसे उपासनाके लिए उपदिष्ट हुआ अपरब्रह्म होता है, ऐसी स्थिति है ॥ ९ ॥

परन्तु उपासकको कार्यब्रह्मकी प्राप्ति होनेपर अनावृत्ति श्रुति नहीं घटती, क्योंकि परब्रह्मसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

* कार्य ब्रह्म गन्तव्य है, अब इसमें 'विशेषितत्वाच्च' यह दूसरा हेतु कहते हैं। 'ब्रह्मलोकेषु' इस श्रुतिमें बहुवचन, लोकशब्द और आधारार्थक सप्तमी विभक्ति इन हेतुओंसे कार्य ब्रह्म ही गन्तव्य सिद्ध होता है, क्योंकि उपाधिसे कार्यब्रह्ममें बहुवचन आदि उपपन्न होते हैं ॥ ८ ॥

★ यद्यपि ब्रह्म शब्द कार्यब्रह्ममें मुख्य-वृत्तिसे अनुपपन्न है, तो भी उसमें उपासनाके लिए गौणी वृत्तिसे ब्रह्मशब्दका प्रयोग हो सकता है, क्योंकि परब्रह्म ही विशुद्ध उपाधि विशिष्ट होकर कार्य ब्रह्म है ॥९॥

मानवमावर्तं नावर्तन्ते' ( छा० ४।१५।५ ) इति, तेषामिह न पुनरावृत्तिरस्ति 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ( छा० ८।६।६, क० ६।१६ ) इति चेत्। अत्र ब्रूमः—

## कार्यात्यये तदध्यक्षेण सहातः परमभिधानात् ॥१०॥

पदच्छेद—कार्यात्यये, तदध्यक्षेण, सह, अतः, परम्, अभिधानात्।

सूत्रार्थ—( कार्यात्यये ) कार्य ब्रह्मलोकका विनाश होनेपर उस लोकमें उत्पन्न आत्मसाक्षात्कारवाले तत्त्वज्ञानी ( तदध्यक्षेण सह ) उस लोकके अध्यक्ष-हिरण्यगर्भके साथ ( अतः ) कार्यब्रह्मसे ( परम् ) परब्रह्मको प्राप्त होते हैं, ( अभिधानात् ) क्योंकि ऐसा श्रुतिमें अभिधान है।

* कार्यब्रह्मलोकप्रलयप्रत्युपस्थाने सति तत्रैवोत्पन्नसम्यग्दर्शनाः सन्तस्तदध्यक्षेण हिरण्यगर्भेण सहातः परं परिशुद्धं विष्णोः परमं पदं प्रतिपद्यन्त इति। इत्थं क्रममुक्तिरनावृत्त्यादिश्रुत्यभिधानेभ्योऽभ्युपगन्तव्या। न ह्यञ्जसैव गतिपूर्विका परप्राप्तिः संभवतीत्युपपादितम् ॥ १० ॥

## स्मृतेश्च ॥११॥

पदच्छेद—स्मृतेः, च।

सूत्रार्थ—और 'ब्रह्मणा सह' इस स्मृतिसे भी कार्य ब्रह्म विषयक गति सुनी जाती है।

स्मृतिरप्येतमर्थमनुजानाति—'ब्रह्मणा सह ते सर्वे संप्राप्ते प्रतिसंचरे। परस्यान्ते कृतात्मानः प्रविशन्ति परं पदम्' इति। तस्मात्कार्यब्रह्मविषया गतिः श्रूयत इति सिद्धान्तः ॥११॥

कं पुनः पूर्वपक्षमाशङ्क्यायं सिद्धान्तः प्रतिष्ठापितः ? 'कार्यं बादरिः' (ब्रह्मसूत्र ४।३।७) इत्यादिनेति। इदानीं सूत्रैरेवोपदर्श्यते—

## परं जैमिनिर्मुख्यत्वात् ॥१२॥

पदच्छेद—परम्, जैमिनिः, मुख्यत्वात्।

---

अन्यत्र कहीं भी नित्यताकी संभावना नहीं है। 'एतेन प्रतिपद्यमाना०' ( इस देवपथसे जानेवाले इस मानव आवर्तमें नहीं लौटते ) यह श्रुति देवयान मार्गसे प्रस्थान किये हुएके लिए अनावृत्ति दिखलाती है। उनकी इस संसारमें पुनरावृत्ति नहीं होती, क्योंकि 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ऐसी श्रुति है। ऐसा यदि कहो तो इसपर हम कहते हैं—

कार्य ब्रह्मलोकका प्रलय उपस्थित होनेपर वहाँपर जिनको सम्यग्दर्शन उत्पन्न हुआ है ऐसे उत्पन्न हुए सम्यग्दर्शनवाले तत्त्वदर्शीलोग उस लोकके अध्यक्ष-हिरण्यगर्भके साथ इससे पर परिशुद्ध विष्णुके परमपदको प्राप्त होते हैं। इसप्रकार क्रम मुक्ति अनावृत्ति आदि श्रुति अभिधानों-वचनोंसे स्वीकार करनी चाहिए, क्योंकि परब्रह्मकी प्राप्ति गति पूर्वक मुख्य नहीं हो सकती, ऐसा हमने 'उपपत्ति' पदसे उपपादन किया है ॥ १० ॥

'ब्रह्मणा सह०' ( महाप्रलय प्राप्त होनेपर पर-हिरण्यगर्भ ( समष्टि लिङ्ग शरीररूप विकार ) का अन्त होनेपर ब्रह्मलोकवासी वे सब तत्त्वदर्शी ब्रह्माके साथ परब्रह्मको प्रविष्ट-प्राप्त होते हैं) यह स्मृति भी इस अर्थका अनुमोदन करती है। इसलिए कार्य ब्रह्मविषयक गति श्रुत है, ऐसा सिद्धान्त है ॥११॥

परन्तु पुनः किस पूर्वपक्षकी शङ्का कर 'कार्यं बादरिः' इत्यादिसे यह सिद्धान्त प्रतिष्ठापित किया गया है ? अब वह सूत्रोंसे ही दिखलाया जाता है—

सत्यानन्दी-दीपिका

* उत्क्रान्तिके अनन्तर अर्चिरादि गति पूर्वक परब्रह्मकी प्राप्ति नहीं हो सकती। अतः छान्दोग्य आदिमें अनावृत्ति आदिका कथन क्रममुक्तिको लेकर है, इसलिए कोई विरोध नहीं है ॥ १० ॥

सूत्रार्थ—( जैमिनिः ) जैमिनि आचार्यका मत है कि ( परम् ) गतिका विषय परब्रह्म है, ( मुख्यत्वात् ) क्योंकि परब्रह्म ही ब्रह्मशब्दका मुख्य आलम्बन है।

जैमिनिस्त्वाचार्यः 'स एनान्ब्रह्म गमयति' (छा० ४।१५।५) इत्यत्र परमेव ब्रह्म प्रापयतीति मन्यते। कुतः? मुख्यत्वात्। परं हि ब्रह्म ब्रह्मशब्दस्य मुख्यमालम्बनं गौणमपरम्, मुख्यगौणयोश्च मुख्ये संप्रत्ययो भवति॥ १२॥

## दर्शनाच्च ॥१३॥

पदच्छेद—दर्शनात्, च।

सूत्रार्थ—और 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' इत्यादि श्रुति भी गतिपूर्वक अमृतत्व दिखलाती है।

'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ( छा० ८।६।६, क० ६।१५ ) इति च गतिपूर्वकममृतत्वं दर्शयति। अमृतत्वं च परस्मिन्ब्रह्मण्युपपद्यते न कार्ये, विनाशित्वात्कार्यस्य। 'अथ यत्रान्यत्पश्यति तदल्पं तन्मर्त्यम्' (छा० ७।२४।१) इति प्रवचनात् परविषयैव चैषा गतिः कठवल्लीषु पठ्यते। नहि तत्र विद्यान्तरप्रक्रमोऽस्ति, 'अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्मात्' (कठ० २।१४) इति परस्यैव ब्रह्मणः प्रक्रान्तत्वात्॥ १३॥

## न च कार्ये प्रतिपत्त्यभिसंधिः ॥१४॥

पदच्छेद—न, च, कार्ये, प्रतिपत्त्यभिसन्धिः।

सूत्रार्थ—( प्रतिपत्त्यभिसन्धिः ) 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' यह गृह प्राप्तिरूप सङ्कल्प (च) भी ( न कार्ये ) कार्य ब्रह्मविषयक नहीं है, क्योंकि 'ते यदन्तरा' इससे कार्य ब्रह्मसे भिन्न परब्रह्म ही प्रकृत है। यह शङ्का युक्त नहीं है, क्योंकि वाक्य और श्रुति प्रमाणसे दुर्बल प्रकरण बाधित है, अतः गृहप्राप्तिरूप सङ्कल्प कार्यब्रह्म विषयक है, इसलिए कार्य ब्रह्म ही गन्तव्य है।

* अपि च 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' ( छा० ८।१४।१ ) इति नायं कार्यविषयः प्रतिपत्त्यभिसंधिः, 'नामरूपयोर्निर्वहिता ते यदन्तरा तद्ब्रह्म' (छा० ८।१४।१) इति कार्यविल-

---

जैमिनि आचार्य तो 'स एनान्ब्रह्म गमयति' यहाँ परब्रह्मको ही प्राप्त कराता है, ऐसा मानते हैं। किससे? इससे कि वह मुख्य है। परब्रह्म ही ब्रह्मशब्दका मुख्य आलम्बन है और अपर गौण है। मुख्य और गौणमें मुख्यमें संप्रत्यय होता है॥ १२॥

'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ( हृदय देशसे निकली हुई उस मुख्य सुषुम्ना नाड़ीसे ऊर्ध्व जाकर अमृतभावको प्राप्त होता है ) यह श्रुति गतिपूर्वक अमृतत्व दिखलाती है, और अमृतत्व परब्रह्ममें उपपन्न होता है कार्य ब्रह्ममें नहीं, क्योंकि कार्य ब्रह्म विनाशी है। 'अथ यत्रान्यत्०' ( अब जिस अविद्यावस्थामें अन्यको देखता है वह अल्प है वह मर्त्य है ) इस प्रवचनसे परविषयक ही यह गति कठवल्लीमें पठित है। उसमें अन्य अपर-विद्याका प्रक्रम-प्रकरण नहीं है, क्योंकि 'अन्यत्र धर्माद०' ( धर्मसे भिन्न और अधर्मसे भिन्न है ) इस प्रकार परब्रह्मका ही उपक्रम किया गया है॥ १३॥

और 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' ( मैं प्रजापतिके सभागृहमें जाऊं ) यह प्राप्तिका सङ्कल्प कार्यब्रह्म विषयक नहीं है। क्योंकि 'नामरूपयोर्निर्वहिता०' (वह आकाश नामसे प्रसिद्ध आत्मा अपनेमें स्थित जगद्बीजभूत नाम और रूपको अभिव्यक्त करनेवाला है, वे जिसके अन्तर हैं वह ब्रह्म है ) इस

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' इससे वेश्म प्राप्तिका संकल्प परब्रह्म विषयक कहा गया है, वह ठीक नहीं है, क्योंकि प्रजापति, सभा और वेश्म इन तीन शब्दात्मक श्रुतियोंसे और उनके संघातात्मक वाक्यसे प्रकरण बाधित है। कारण कि वे सर्वगत ब्रह्ममें संगत नहीं होते। श्रुति और

क्षणस्य परस्यैव ब्रह्मणः प्रकृतत्वात्, 'यशोऽहं भवामि ब्राह्मणानाम्' (छा० ८।१४।१) इति च सर्वात्मत्वेनोपक्रमणात्, 'न तस्य प्रतिमा अस्ति यस्य नाम महद्यशः' (श्वेता० ४।१९) इति च परस्यैव ब्रह्मणो यशोनामत्वप्रसिद्धेः। सा चेयं वेश्मप्रतिपत्तिर्गतिपूर्विका हार्दविद्यायामुदिता—'तदपराजिता पूर्ब्रह्मण प्रभुविमितं हिरण्मयम्' (छा० ८।५।३) इत्यत्र। पदेरपि च गत्यर्थत्वान्मार्गापेक्षाऽवसीयते। तस्मात्परब्रह्मविषया गतिश्रुतय इति पक्षान्तरम्। तावेतौ द्वौ पक्षावाचार्येण सूत्रितौ गत्युपपत्त्यादिभिरेको मुख्यत्वादिभिरपरः। तत्र गत्युपपत्त्यादयः प्रभवन्ति मुख्यत्वादीनाभासयितुं, नतु मुख्यत्वादयो गत्युपपत्त्यादीनित्याद्य एव सिद्धान्तो व्याख्यातो द्वितीयस्तु पूर्वपक्षः। न ह्यसत्यपि संभवे मुख्यस्यैवार्थस्य ग्रहणमिति कश्चिदाज्ञापयिता विद्यते। परविद्याप्रकरणेऽपि च तत्स्तुत्यर्थं विद्यान्तराश्रयगत्यनुकीर्तनमुपपद्यते—'विष्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति' (छा० ८।६।६) इतिवत्। 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' (छा० ८।१४।१) इति तु पूर्ववाक्यविच्छेदेन कार्येऽपि प्रतिपत्त्यभिसंधिर्न विरुध्यते। सगुणेऽपि च ब्रह्मणि 'सर्वात्मत्वसंकीर्तनं 'सर्वकर्मा सर्वकामः' इत्यादिवदवकल्पते। तस्मादपरविषया एव गतिश्रुतयः। केचित्पुनः—पूर्वाणि पूर्वपक्षसूत्राणि भवन्त्युत्तराणि सिद्धान्तसूत्राणीत्येतां व्यवस्थामनुरुध्यमानाः परविषया एव गतिश्रुतीः प्रतिष्ठापयन्ति, तदनुपपन्नम्, गन्तव्यत्वानुपपत्तेर्ब्रह्मणः—'यत्सर्वगतं सर्वान्तरं सर्वात्मकं च परं ब्रह्म', आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः', 'यत्साक्षादपरोक्षाद्ब्रह्म' (बृह० ३।४।१), 'य आत्मा सर्वान्तरः' (बृह० ३।४।१), आत्मै-

---

प्रकार कार्यब्रह्मसे विलक्षण परब्रह्म ही प्रकृत है। 'यशोऽहं०' ( मैं ब्राह्मणोंका यश-आत्मा होता हूँ ) ऐसा सर्वात्मरूपसे उपक्रम है, कारण कि 'न तस्य प्रतिमाऽस्ति०' ( जिस ईश्वरका नाम महद्यश-सर्वत्र पूर्ण है ऐसे उस ब्रह्मकी कोई उपमा भी नहीं है ) इस प्रकार परब्रह्म ही यश नामसे प्रसिद्ध है। और यह वेश्म प्राप्ति गति पूर्वक है, वह 'तदपराजिता०' ( वहाँ अपराजित नामवाली ब्रह्माकी पुरी है, प्रभु-हिरण्यगर्भसे विशेषरूपसे निर्मित और सुवर्णमय है ) यहाँ हार्दविद्यामें कही गई है। पद् धातु भी गत्यर्थक होनेसे उसे मार्गकी अपेक्षा निश्चित होती है। इसलिए गति बोधक श्रुतियाँ परब्रह्म विषयक हैं, ऐसा पक्षान्तर है। वे ये दोनों पक्ष आचार्यने सूत्रसे दिखलाए हैं। एक गतिकी उपपत्ति आदिसे और दूसरा मुख्यत्व आदिसे। उनमें गतिकी उपपत्ति आदि मुख्यत्व आदिका आभासरूपसे प्रतिपादन करनेमें समर्थ हैं, परन्तु मुख्यत्व आदि गतिकी उपपत्ति आदिका आभासरूपसे प्रतिपादन करनेमें समर्थ नहीं है। इसलिए आद्य ही सिद्धान्त कहा गया है और द्वितीय पूर्वपक्ष। क्योंकि संभव न होनेपर भी मुख्य अर्थका ही ग्रहण हो, ऐसा कोई आज्ञा करनेवाला प्रमाण विद्यमान नहीं है। परविद्याके प्रकरणमें भी अपरविद्याके आश्रय गतिका अनुकीर्तन परविद्याकी स्तुतिके लिए 'विश्वङ्ङन्या उत्क्रमणे भवन्ति' ( भिन्न-भिन्न गतिवाली नाड़ियाँ केवल उत्क्रान्तिके लिए हैं ) इसके समान उपपन्न होता है। 'प्रजापतेः सभां वेश्म प्रपद्ये' इसमें तो पूर्ववाक्यसे विच्छेदकर कार्यब्रह्ममें भी प्राप्तिका सङ्कल्प विरुद्ध नहीं है। सगुणब्रह्ममें भी सर्वात्मत्व संकीर्तन 'सर्वकर्मा सर्वकामः' इत्यादिके समान हो सकता है। इसलिए गति बोधक श्रुतियाँ अपरब्रह्म विषयक ही हैं। पुनः कोई लोग पूर्वसूत्र पूर्वपक्षसूत्र हैं और उत्तरसूत्र सिद्धान्तसूत्र हैं, ऐसी व्यवस्थाको जानते हुए गतिबोधक श्रुति परब्रह्म विषयक ही प्रतिष्ठापित करते हैं। परन्तु वह अयुक्त है, क्योंकि ब्रह्ममें गन्तव्यत्वकी उपपत्ति नहीं होती। 'यत्सर्वगतं०' ( जो सर्वगत, सर्वान्तर, सर्वात्मक और परब्रह्म है ) 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्यः' ( आत्मा आकाशके समान सर्वगत और नित्य है ) 'यत्साक्षादपरोक्षाद्ब्रह्म' ( जो साक्षात् अपरोक्ष

## सत्यानन्दी-दीपिका

वाक्यकी अपेक्षा प्रकरण दुर्बल है। इसलिए गति बोधक श्रुतियाँ कार्य ब्रह्म विषयक ही हैं। इस प्रकार स्व सिद्धान्त कहकर अब अन्य मतका 'केचित्' इत्यादिसे निराकरण करते हैं।

वेदं सर्वम्' (छा० ७।२५।२), 'ब्रह्मैवेदं विश्वमिदं वरिष्ठम्' (मु० २।२।११) इत्यादिश्रुतिनिर्धारितविशेषम्, तस्य गन्तव्यता न कदाचिदप्युपपद्यते। नहि गतमेव गम्यते। अन्यो ह्यन्यद्गच्छतीति प्रसिद्धं लोके। ननु लोके गतस्यापि गन्तव्यता देशान्तरविशिष्टस्य दृष्टा। यथा पृथिवीस्थ एव पृथिवीं देशान्तरद्वारेण गच्छतीति। यथाऽनन्यत्वेऽपि बालस्य कालान्तरविशिष्टं वार्धकं स्वात्मभूतमेव गन्तव्यं दृष्टम्, तद्वद्ब्रह्मणोऽपि सर्वशक्त्युपेतत्वात्कथंचिद्गन्तव्यता स्यादिति–न, प्रतिषिद्धसर्वविशेषत्वाद्ब्रह्मणः। 'निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्' (श्वेता० ६।१९) 'अस्थूलमनण्वह्रस्वमदीर्घम्' (बृह० ३।८।८), 'स बाह्याभ्यन्तरो ह्यजः' (मु० २।१।२), 'स वा एष महानज आत्माऽजरोऽमरोऽमृतोऽभयो ब्रह्म' (बृह० ४।४।२५), 'स एष नेति नेत्यात्मा' (बृह० ३।९।२६) इत्यादिश्रुतिस्मृतिन्यायेभ्यो न देशकालादिविशेषयोगः परमात्मनि कल्पयितुं शक्यते। येन भूप्रदेशवयोवस्थान्यायेनास्य गन्तव्यता स्यात्। भूवयसोस्तु प्रदेशावस्थादिविशेषयोगादुपपद्यते देशकालविशिष्टा गन्तव्यता। जगदुत्पत्तिस्थितिप्रलयहेतुत्वश्रुतेरनेकशक्तित्वं ब्रह्मण इति चेत्–न, विशेषनिराकरणश्रुतीनामनन्यार्थत्वात्। उत्पत्त्यादिश्रुतीनामपि समानमनन्यार्थत्वमिति चेत्—न, तासामेकत्वप्रतिपादनपरत्वात्। मृदादिदृष्टान्तैर्हि सतो ब्रह्मण एकस्य सत्यत्वं विकारस्य चानृतत्वं प्रतिपादयच्छास्त्रं नोत्पत्त्यादिपरं भवितुमर्हति। *कस्मात्पुनरुत्पत्त्यादिश्रुतीनां विशेषनिराकरण-

---

ब्रह्म है ) 'य आत्मा' ( जो आत्मा सबके अन्तर है) 'आत्मैवेदं सर्वम्' 'ब्रह्मैवेदं०' ( यह सम्पूर्ण जगत् सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म ही है ) इत्यादि श्रुतियोंसे सर्वगत, सर्वान्तर, सर्वात्मक परब्रह्म जो विशेषरूपसे निर्धारित किया गया है, उसमें गन्तव्यता कदाचिद् भी उपपन्न नहीं होती, क्योंकि प्राप्त ही प्राप्य नहीं होता। लोकमें यह प्रसिद्ध है कि अन्य ही अन्यके प्रति जाता है। परन्तु लोकमें प्राप्तकी भी देशान्तर विशिष्टरूपसे गन्तव्यता देखी जाती है। जैसे पृथिवीपर स्थित हुआ ही अन्य देशद्वारा पृथिवीके प्रति जाता है। जिस प्रकार बालकके अनन्य होनेपर भी अन्यकालसे विशिष्ट स्वात्मभूत ही वार्धक्य गन्तव्यरूपसे देखा जाता है। वैसे ही सम्पूर्ण शक्तियोंसे युक्त होनेके कारण ब्रह्ममें भी किसी प्रकार गन्तव्यता हो सकती है ? नहीं, क्योंकि सर्वविशेषोंका ब्रह्ममें प्रतिषेध है, 'निष्कलं०' ( ब्रह्म अवयवरहित, निष्क्रिय, शान्त, अनिद्य, निर्लेप है) 'अस्थूलम०' (वह न स्थूल, न अणु, न ह्रस्व और न दीर्घ है ) 'स बाह्याभ्यन्तरो-ह्यजः०' ( वह बाह्य और भीतर विद्यमान है, अज है ) 'स वा एष०' ( वह यह आत्मा महान्, अज, अजर, अमर, अमृत, अभय ब्रह्म है ) 'स एष०' ( जिसका मधुकाण्डमें 'यह नहीं, यह नहीं' ऐसा कहकर निरूपण किया गया है वह यह आत्मा है ) इत्यादि श्रुति, स्मृति और अनुकूल तर्कोंसे देश, काल आदि विशेष योगकी परमात्मामें कल्पना नहीं की जा सकती, जिससे कि भू-प्रदेश, वय-अवस्था न्यायसे इस ब्रह्ममें गन्तव्यता हो, पृथिवी और वयमें तो प्रदेश और अवस्था आदि विशेषके योगसे देश काल विशिष्ट गन्तव्यता उपपन्न होती है। यदि कहो कि जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय कारणत्व बोधक श्रुतिसे ब्रह्ममें अनेक शक्तित्व है ? तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि विशेष निराकरणक श्रुतियाँ अनन्यार्थक हैं। यदि कहो तो उत्पत्ति आदि श्रुतियोंमें भी अनन्यार्थत्व समान है, तो ऐसा नहीं है, क्योंकि वे एकत्व प्रतिपादन परक हैं। मृत्तिका आदि दृष्टान्तोंसे सत् अद्वितीय ब्रह्ममें सत्यत्वका और विकारमें अनृतत्वका प्रतिपादन करता हुआ शास्त्र उत्पत्ति आदि परक नहीं हो सकता। परन्तु यह कैसे जाना जाय कि उत्पत्ति आदि प्रतिपादक श्रुतियाँ विशेष निराकरण करनेवाली श्रुतियोंके

## सत्यानन्दी-दीपिका

* निर्विशेष श्रुतियाँ निराकांक्ष होनेसे स्वार्थमें फलवाली हैं, अतः अङ्गी हैं और विशेष श्रुतियाँ अफलवाली हैं, अतः निषेध्य विशेषके समर्पण आदि द्वारा अङ्गभूत हैं, क्योंकि 'फलवत्सन्निधावफलं

श्रुतिशेषत्वं न पुनरितरशेषत्वमितरासामिति ? उच्यते—विशेषनिराकरणश्रुतीनां निराकाङ्क्षार्थत्वात्। न ह्यात्मन एकत्वनित्यत्वशुद्धत्वाद्यवगतौ सत्यां भूयः काचिदाकाङ्क्षोपजायते, पुरुषार्थसमाप्तिबुद्ध्युपपत्तेः, 'तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः' (ईशा० ७), 'अभयं वै जनक प्राप्तोऽसि' (बृह० ४।२।४), 'विद्वान्न बिभेति कुतश्चन। एतं ह वाव न तपति, किमहं साधु नाकरवं, किमहं पापमकरवम्' ( तैत्ति० २।९।१ ), इत्यादिश्रुतिभ्यः, तथैव च विदुषां तुष्ट्यनुभवादिदर्शनात्। विकारानृताभिसंध्यपवादाच्च 'मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति' इति। अतो न विशेषनिराकरणश्रुतीनामन्यशेषत्वमवगन्तुं शक्यम्। नैवमुत्पत्त्यादिश्रुतीनां निराकाङ्क्षार्थप्रतिपादनसामर्थ्यमस्ति। प्रत्यक्षं तु तासामन्यार्थत्वं समनुगम्यते। तथा हि—'तत्रैतच्छुङ्गमुत्पतितं सोम्य विजानीहि नेदममूलं भविष्यति' (छा० ६।८।३) इत्युपन्यस्योदर्के सत एवैकस्य जगन्मूलस्य विज्ञेयत्वं दर्शयति। 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते। येन जातानि जीवन्ति। यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति। तद्विजिज्ञासस्व। तद्ब्रह्मेति' ( तै० ३।१।१ ) इति च। एवमुत्पत्त्यादिश्रुतीनामैकात्म्यावगमपरत्वान्नानेकशक्तियोगो ब्रह्मणः। अतश्च गन्तव्यत्वानुपपत्तिः। 'न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति' (बृह० ४।४।६) इति च परस्मिन्ब्रह्मणि गतिं निवार-

---

अङ्गभूत हैं और विशेष प्रतिषेधक श्रुतियाँ उत्पत्ति आदि प्रतिपादक श्रुतियोंके अङ्ग नहीं हैं ? कहते हैं—विशेष निराकरणक श्रुतियाँ निराङ्क्षार्थक हैं, क्योंकि आत्मका एकत्व, नित्यत्व, शुद्धत्व आदि ज्ञान होनेपर पुनः कोई भी आकांक्षा उत्पन्न नहीं होती। कारण कि 'तत्र को मोहः०' ( उस समय एकत्वदर्शी उस विद्वान्‌में क्या मोह और शोक हो सकते हैं ? अर्थात् नहीं हो सकते ) 'अभयं वै०' ( हे जनक ! निश्चय तू अभयको प्राप्त हो गया है ) 'विद्वान्न०' ( उस ब्रह्मके आनन्दको जाननेवाला विद्वान् किसीसे भी भयभीत नहीं होता उस विद्वान्‌को मैंने शुभ कर्म क्यों नहीं किया, पाप कर्म क्यों किया इसप्रकारकी चिन्ता सन्तप्त नहीं करती ) इत्यादि श्रुतिसे पुरुषार्थ-पुरुषको अभीष्ट वस्तुकी समाप्ति विषयक बुद्धि उपपन्न होती है। उसी प्रकार तत्त्ववेत्ताविद्वानोंमें सन्तुष्टि अनुभव आदि देखनेमें आते हैं। और विकार एवं अनृतमें अभिसन्धि-आग्रहका अपवाद भी है, क्योंकि 'मृत्योः स०' (जो अद्वितीय ब्रह्ममें नाना-सा देखता है वह मृत्युसे मृत्युको प्राप्त होता है ) ऐसी श्रुति है। इसलिए विशेष निराकरण करनेवाली श्रुतियोंमें अन्य शेषत्व नहीं जाना जा सकता। इसीप्रकार उत्पत्ति आदि प्रतिपादक श्रुतियोंमें निराङ्क्षाक्ष अर्थ प्रतिपादन करनेकी सामर्थ्य नहीं है, क्योंकि उनका तो अन्यार्थत्व प्रत्यक्ष समनुगत है। जैसे कि 'तत्रैतच्छुङ्गम्०' ( हे सोम्य ! उस जलसे ही तू इस शरीररूप अङ्कुर-कार्यको उत्पन्न हुआ समझ क्योंकि यह निर्मूल-कारण रहित नहीं हो सकता ) इसप्रकार उपक्रमकर उपसंहार-अन्तमें जगत्‌के मूलभूत एक ही सत्‌को विज्ञेयरूपसे दिखलाती है। और 'यतो वा०' (जिससे निश्चय ही ये सब भूत उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिसके आश्रयसे ये जीवित रहते हैं और अन्तमें विनाशोन्मुख होकर जिसमें लीन होते हैं, उसे विशेषरूपसे जाननेकी इच्छाकर वही ब्रह्म है ) यह श्रुति है। इसप्रकार उत्पत्ति आदि प्रतिपादक श्रुतियाँ एकात्म्य अवगम परक होनेसे ब्रह्ममें अनेक शक्तिका योग नहीं हो सकता। इसलिए ब्रह्ममें गन्तव्यत्वकी अनुपपत्ति है। 'न तस्य प्राणा०' ( उस ब्रह्मवेत्ताके प्राण इस शरीरसे उत्क्रमण नहीं करते, ब्रह्म ही होकर ब्रह्मको प्राप्त होता है ) इसप्रकार श्रुति परब्रह्ममें गतिका निवारण करती है। उसका 'स्पष्टो ह्येकेषाम्' इस सूत्रमें व्याख्यान किया जा चुका है। गतिकी कल्पना

## सत्यानन्दी-दीपिका

तदङ्गम्' ( फलवान्‌की सन्निधिमें अफलवान् उसका अङ्ग है ) यह न्याय है। इससे निर्विशेष श्रुतियाँ सविशेष श्रुतियोंके अङ्ग नहीं हो सकतीं। इसप्रकार न्यायसे सविशेष श्रुतियोंमें अङ्गत्व कहकर अब श्रुतिसे भी 'प्रत्यक्षं तु' आदिसे कहते हैं।

## तन्वभावे संध्यवदुपपत्तेः ॥ १३ ॥

पदच्छेद—तन्वभावे, सन्ध्यवद्, उपपत्तेः ।

सूत्रार्थ—( तन्वभावे ) ब्रह्मलोकमें इन्द्रिय युक्त शरीरका अभाव होनेपर भी ( सन्ध्यवद् ) स्वप्नके समान मानसिक विषय उपलब्धिमात्र होते हैं, ( उपपत्तेः ) क्योंकि ऐसी उपपत्ति होती है ।

* यदा तनोः सेन्द्रियस्य शरीरस्याभावस्तदा यथा संध्ये स्थाने शरीरेन्द्रियविषयेष्व विद्यमानेष्वप्युपलब्धिमात्रा एव पित्रादिकामा भवन्त्येवं मोक्षेऽपि स्युरेवं ह्येतदुपपद्यते ॥

## भावे जाग्रद्वत् ॥ १४ ॥

पदच्छेद—भावे, जाग्रद्वत् ।

सूत्रार्थ—( भावे ) ब्रह्मलोकमें इन्द्रिय सहित शरीरके सद्भावमें ( जाग्रद्वत् ) जाग्रत्के समान पितर आदि उपलब्ध होते हैं ।

* भावे पुनस्तनोर्यथा जागरिते विद्यमाना एव पित्रादिकामा भवन्त्येव मुक्तस्याप्युपपद्यते ॥ १४ ॥

( ६ प्रदीपाधिकरणम् सू० १५–१६ )

## प्रदीपवदावेशस्तथा हि दर्शयति ॥ १५ ॥

पदच्छेद—प्रदीपवत्, आवेशः, तथा, हि, दर्शयति ।

सूत्रार्थ—विद्वान्‌के द्वारा निर्मित अनेक शरीरोंमें विद्वान् ( प्रदीपवत् ) प्रदीपके समान ( आवेशः ) प्रविष्ट होता है, ( हि ) क्योंकि (तथा) उसी प्रकार (दर्शयति) 'स एकधा भवति' इत्यादि श्रुति दिखलाती है ।

* 'भावं जैमिनिर्विकल्पामननात्' (ब्रह्मसूत्र ४।४।११) इत्यत्र सशरीरत्वं मुक्तस्योक्तम्। तत्र त्रिधाभावादिष्वनेकशरीरसर्गे किं निरात्मकानि शरीराणि दारुयन्त्राणीव सृज्यन्ते, किं

---

जब तनुका—इन्द्रिय सहित शरीरका अभाव होता है, तब जैसे स्वप्नावस्थामें शरीर, इन्द्रिय और विषयके अविद्यमान होनेपर भी पितृ आदि पदार्थ उपलब्धिमात्र होते हैं, वैसे मोक्ष-ब्रह्मलोकमें भी उपलब्धिमात्र होंगे, इसप्रकार यह उपपन्न होता है ॥ १३ ॥

परन्तु शरीरके होनेपर जैसे जाग्रदवस्थामें विद्यमान ही पितर आदि पदार्थ होते हैं, वैसे मुक्त को भी उपपन्न होते हैं ॥ १४ ॥

'भावं जैमिनिर्विकल्पामननात्' इस सूत्रमें मुक्त पुरुषको सशरीर कहा गया है । वहाँ त्रिधाभाव आदिमें अनेक शरीरकी सृष्टिमें दारुयन्त्रके समान क्या निरात्मक शरीर उत्पन्न किए जाते हैं

सत्यानन्दी-दीपिका

प्रकार देखे जाते हैं, वैसे सगुण उपासकके लिए शरीर आदिके विषयमें समझना चाहिए ॥ १२ ॥

* शरीर, इन्द्रियके न होनेपर भी जैसे स्वप्नावस्थामें केवल मनसे पितर आदिका सूक्ष्म उपभोग होता है, वैसे विद्वान्‌को ब्रह्मलोकमें मानसिक सूक्ष्म उपभोग प्राप्त होता है । ऐसा माननेपर 'मनसैतान्कामान्पश्यन्रमते' यह श्रुति भी उपपन्न होती है । यदि सन्ध्यशब्दसे सुषुप्तिका ग्रहण करें तो उक्त श्रुति बाधित होगी, क्योंकि सुषुप्तिमें मनका अपने कारणमें लय होनेसे किसी प्रकारका भोग भी उपपन्न नहीं हो सकता । इसलिए सन्ध्य शब्दसे स्वप्नावस्थाका ग्रहण युक्त है ॥ १३ ॥

* यद्यपि ब्रह्मलोकमें मुक्त पुरुषके लिए मनसे ही सूक्ष्म भोग उपलब्ध होते हैं, तो भी शरीर आदिके सद्भावमें मुक्त पुरुषको पुष्कल भोगकी सिद्धि होती है, अन्यथा नहीं ॥ १४ ॥

* परन्तु उभयलिङ्गक श्रुतिसे जो विद्वान्‌के अनेक शरीर माने गए हैं, वह व्यर्थ है, क्योंकि

वा सात्मकान्यस्मदादिशरीरवदिति भवति वीक्षा। तत्र चात्ममनसोर्भेदानुपपत्तेरेकेन शरीरेण योगादितराणि शरीराणि निरात्मकानीति। एवं प्राप्ते प्रतिपाद्यते—प्रदीपवदावेश इति। यथा प्रदीप एकोऽनेकप्रदीपभावमापद्यते, विकारशक्तियोगात्। एवमेकोऽपि सन्विद्वानैश्वर्ययोगादनेकभावमापद्य सर्वाणि शरीराण्याविशति। कुतः? तथा हि दर्शयति शास्त्रमेकस्यानेकभावम्—'स एकधा भवति त्रिधा भवति पञ्चधा सप्तधा नवधा' ( छा० ७। २६।२ ) इत्यादि। नैतद्दारुयन्त्रोपमाभ्युपगमेऽवकल्पते, नापि जीवान्तरावेशे। न च निरात्मकानां शरीराणां प्रवृत्तिः संभवति। यत्त्वात्ममनसोर्भेदानुपपत्तेरनेकशरीरयोगासंभव इति,—नैष दोषः, एकमनोनुवर्तीनि समनस्कान्येवापराणि शरीराणि सत्यसंकल्पत्वात्स्रक्ष्यति। सृष्टेषु च तेषूपाधिभेदादात्मनोऽपि भेदेनाधिष्ठातृत्वं योक्ष्यते। एषैव च योगशास्त्रेषु योगिनामनेकशरीरयोगप्रक्रिया ॥ १५ ॥

कथं पुनर्मुक्तस्यानेकशरीरावेशादिलक्षणमैश्वर्यमभ्युपगम्यते? यावता 'तत्केन कं

---

अथवा क्या अस्मद् आदि शरीरके समान सात्मक उत्पन्न किए जाते हैं? इसप्रकार विचार होता है। पूर्वपक्षी—उसमें आत्मा और मनके भेदकी अनुपपत्तिसे एक शरीरके साथ योग–सम्बन्ध है, अतः अन्य शरीर निरात्मक हैं। सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर प्रतिपादन करते हैं—'प्रदीपवदावेशः'। जैसे एक प्रदीप विकारशक्तिके योगसे अनेक प्रदीपभावको प्राप्त होता है, वैसे विद्वान् एक होता हुआ भी ऐश्वर्य योगसे अनेकभाव प्राप्तकर सब शरीरोंमें प्रवेश करता है, क्योंकि उसी प्रकार 'स एकधा भवति०' (वह एक रूप होता है, तीन रूप होता है, पञ्चधा, सप्तधा और नवधा होता है) इत्यादि शास्त्र एकका अनेकभाव दिखलाता है। यह दारुयन्त्र उपमाके स्वीकार करनेमें संभव नहीं है और न अन्य जीवके प्रवेशमें भी। और निरात्मक शरीरोंकी प्रवृत्ति भी नहीं हो सकती। और जो यह कहा गया है कि आत्मा और मनके भेदकी अनुपपत्ति होनेसे अनेक शरीरोंके साथ योग-सम्बन्ध असंभव है। यह दोष नहीं है, क्योंकि वह सत्यसङ्कल्पसे एक मनके अनुवर्ती मन सहित अन्य शरीरोंकी सृष्टि करेगा। उनकी सृष्टि होनेपर उपाधि भेदसे आत्माका भी भेद होनेसे अधिष्ठातृत्व युक्त होगा। योगियोंको योगशास्त्रोंमें अनेक शरीरके साथ सम्बन्धकी यही प्रक्रिया है ॥ १५ ॥

परन्तु मुक्तके अनेक शरीरोंमें आवेश आदि रूप ऐश्वर्य कैसे स्वीकार किया जाता है, जब कि 'तत्केन०' ( मुक्तावस्थामें ज्ञानी किस करणसे किस विषयको जाने ) 'न तु तद्द्वितीयमस्ति' ( उस

## सत्यानन्दी-दीपिका

उन जड़ शरीरोंमें भोगका असंभव है। इस प्रकार आक्षेप संगतिसे पूर्वपक्षी कहते हैं—मुक्त पुरुषके सत्यसंकल्पसे निर्मित शरीर दारुयन्त्रके समान जड़ हैं, क्योंकि आत्मा और मन एक एक हैं, उनका विभाग नहीं हो सकता। उन शरीरोंमें प्रवेशके लिए अन्य आत्माकी भी उत्पत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि कर्म-कर्तृभावका विरोध है। अतः संकल्पित अन्य शरीर जड़ हैं। सिद्धान्ती—'स एकधा भवति' इत्यादि श्रुतिके बलसे विद्वान्का अनेकधाभाव कहा गया है। इस विषयमें योगशास्त्रकी सम्मति है—'निर्माणचित्तान्यस्मितामात्रात्' ( योगसूत्र ४।४ ) ( योगियोंके योग प्रभावसे उत्पादित शरीर अस्मितामात्र कारणसे-अहंकार पूर्वक संकल्पसे निर्मित मनोंसे युक्त होते हैं ) इसप्रकार योगियोंसे निर्मित अनेक शरीर और मनोंकी प्रवृत्तिमें भेद दिखाई देता है। इस भेदका कारण—'प्रवृत्तिभेदे प्रयोजकं चित्तमेकमनेकेषाम्' ( योगसूत्र ४।५ ) ( अनेक मनोंकी प्रवृत्ति भेदमें अनादि एक मन ही प्रयोजक है ) इसलिए योगियोंके योग प्रभावसे नवनिर्मित देहोंमें अस्मितासे निर्मित्त चित्त होते हैं और अनादि एक चित्त उन सबका नियामक होता है। इससे यह सिद्ध हुआ कि सगुण उपासक सत्यसंकल्पसे अनेक सात्मक शरीरोंका निर्माण कर उनमें प्रविष्ट होता है ॥ १५ ॥

विजानीयात्' ( बृह० ४।५।१५ ), 'न तु तद्द्वितीयमस्ति ततोऽन्यद्विभक्तं यद्विजानीयात्' ( बृह० ४।३।३० ) 'सलिल एको द्रष्टाऽद्वैतो भवति' ( ब्रह्मसूत्र ४।३।३२ ) इति चैवंजातीयका श्रुतिर्विशेषविज्ञानं वारयतीत्यत उत्तरं पठति—

## स्वाप्ययसंपत्त्योरन्यतरापेक्षमाविष्कृतं हि ॥ १६ ॥

पदच्छेद—स्वाप्ययसंपत्त्योः, अन्यतरापेक्षम्, आविष्कृतम्, हि ।

सूत्रार्थ—( स्वाप्ययसम्पत्त्योः ) सुषुप्ति और मुक्तिमें से ( अन्यतरापेक्षम् ) एककी अपेक्षासे विशेषज्ञानका अभाव स्वीकार किया गया है, ( हि ) क्योंकि ( आविष्कृतम् ) सगुण विद्यामें शरीर आदिके स्वीकार करनेमें कोई विरोध नहीं है ।

* स्वाप्ययः सुषुप्तम्, 'स्वमपीतो भवति तस्मादेनं स्वपितीत्याचक्षते' ( छा० ६।८।१ ) इति श्रुतेः । संपत्तिः कैवल्यम्, 'ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति' ( बृह० ४।४।६ ) इति श्रुतेः । तयोरन्यतरामवस्थामपेक्ष्यैतद्विशेषसंज्ञाभाववचनम् । क्वचित्सुषुप्तावस्थामपेक्ष्योच्यते, क्वचित्कैवल्यावस्थाम् । कथमवगम्यते ? यतस्तत्रैवैतदधिकारवशादाविष्कृतम्—'एतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाय तान्येवानु विनश्यति न प्रेत्य संज्ञाऽस्तीति' ( बृह० २।४।१२ ), 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्' ( बृह० २।४।१४ ), 'यत्र सुप्तो न कंचन कामं कामयते न कंचन स्वप्नं पश्यति' ( बृह ४।३।१९, माण्डू० ५ ) इत्यादिश्रुतिभ्यः । सगुणविद्याविपाकस्थानं त्वेतत्स्वर्गादिवदवस्थान्तरम् । यत्रैतदैश्वर्यमुपवर्ण्यते, तस्माददोषः ॥ १६ ॥

---

अवस्थामें उससे भिन्न कोई दूसरा पदार्थ ही नहीं होता जिसे वह विशेषरूपसे जाने ) 'सलिल एको' ( सलिल-सा शुद्ध एक द्रष्टा अद्वैत है ) इस प्रकारकी श्रुतियाँ विशेष विज्ञानका वारण करती हैं ? इसके विषयमें उत्तर कहते हैं—

'स्वाप्ययः' सुषुप्ति, क्योंकि 'स्वमपीतो भवति'० ( यह अपने स्वरूपको प्राप्त हो जाता है, इसीसे इसे लोग 'स्वपिति' ( सोता है ) ऐसा कहते हैं ) ऐसी श्रुति है । 'संपत्तिः—कैवल्य, क्योंकि 'ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति' (ब्रह्म ही होता हुआ ब्रह्मको प्राप्त होता है) ऐसी श्रुति है । उन दोनोंमें से एक अवस्थाकी अपेक्षासे इस विशेषज्ञानके अभावका बोधक वचन है । श्रुति कहींपर सुषुप्ति-अवस्थाकी अपेक्षासे [ विशेषज्ञानका अभाव ] कहती है और कहींपर कैवल्य-अवस्थाकी अपेक्षासे । यह कैसे अवगत हो ? क्योंकि 'एतेभ्यो भूतेभ्यः०' ( यह इन सत्य शब्द वाच्य भूतोंसे प्रकट होकर उन्हींके साथ नाशको प्राप्त हो जाता है देहेन्द्रियभावसे मुक्त होनेपर इसकी कोई विशेष संज्ञा नहीं रहती है ) 'यत्रत्वस्य०' ( परन्तु जिस ज्ञानावस्थामें इसके लिए सब आत्मा ही हो गया है ) 'यत्र सुप्तो०' ( जहाँ सोया हुआ यह किसी भोगकी कामना नहीं करता और न कोई स्वप्न ही देखता है ) इत्यादि श्रुतियोंसे उसमें ही उसके प्रकरणके बलसे स्पष्ट किया गया है । जिसमें इस ऐश्वर्यका वर्णन किया जाता है वह सगुणविद्याका विपाक (फल) स्थान स्वर्ग आदिके समान अन्य अवस्था है, इससे दोष नहीं है ॥ १६ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

* 'न तु तद्द्वितीयमस्ति' (परन्तु वह द्वितीय नहीं है) यहाँ सुषुप्तिको लेकर अन्यका निषेध है, और 'तत्केन कं पश्येत्' यहाँ मुक्तिको लेकर विशेष विज्ञानका अभाव कहा गया है । इसलिए विशेष ज्ञानके अभावका वचन सुषुप्ति और कैवल्य मुक्ति दोनोंमें से किसी एककी अपेक्षासे कहा गया है । यहाँ मुनि याज्ञवल्क्यने आख्यायिकासंवादको लेकर मैत्रेयीको उपदेश किया है । इसका रहस्य यह है कि जैसे उदकपूर्ण घटमें चन्द्रमाका प्रतिबिम्ब पड़ता है और जल सहित घटके नाश होनेपर प्रतिबिम्बका भी नाश हुआ प्रतीत होता है । वस्तुतः उनका नाश उपाधिके नष्ट होनेपर बिम्बरूपसे अवस्थित है । वैसे घट स्थानीय पांच भौतिक शरीर और जल स्थानीय अन्तःकरणमें चन्द्रमा स्थानीय ब्रह्मका

( ७ जगद्व्यापाराधिकरणम् । सू० १७-२२ )

## जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसंनिहितत्वाच्च ॥ १७ ॥

**पदच्छेद**—जगद्व्यापारवर्जम्, प्रकरणात्, असंनिहितत्वाच्च ।

**पदच्छेद**—( जगद्व्यापारवर्जम् ) जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारको छोड़कर अन्य अणिमा आदि ऐश्वर्य विद्वान्को प्राप्त होता है, ( प्रकरणात् ) क्योंकि जगत् सृष्टिमें ईश्वर प्रकृत है ( असंनिहितत्वाच्च) और अन्य असंनिहित हैं ।

* ये सगुणब्रह्मोपासनात्सहैव मनसेश्वरसायुज्यं व्रजन्ति, किं तेषां निरवग्रहमैश्वर्यं भवत्याहोस्वित्सावग्रहमिति संशयः । किं तावत्प्राप्तम् ? निरङ्कुशमेवैषामैश्वर्यं भवितुमर्हति, 'आप्नोति स्वाराज्यम्' ( तै० १।६।२ ), सर्वेऽस्मै देवा बलिमावहन्ति' ( तै० १।५।३ ), 'तेषां सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति' ( छा० ७।२५।२,८।१।६ ) इत्यादिश्रुतिभ्य इति । एवं प्राप्ते पठति—जगद्व्यापारवर्जमिति । जगदुत्पत्त्यादिव्यापारं वर्जयित्वाऽन्यदणिमाद्यात्मकमैश्वर्यं मुक्तानां भवितुमर्हति, जगद्व्यापारस्तु नित्यसिद्धस्यैवेश्वरस्य । कुतः ? तस्य तत्र प्रकृतत्वादसंनिहितत्वाच्चेतरेषाम् । पर एव हीश्वरो जगद्व्यापारेऽधिकृतः, तमेव प्रकृत्योत्पत्त्याद्युपदेशात्, नित्यशब्दनिबन्धनत्वाच्च । तदन्वेषणविजिज्ञासनपूर्वकं त्वितरेषामणिमाद्यैश्वर्यं श्रूयते । तेनासंनिहितास्ते जगद्व्यापारे । समनस्कत्वादेव चैतेषामनैकमत्ये

---

जो सगुण ब्रह्मकी उपासनासे मनके साथ ही ईश्वर सायुज्यको प्राप्त होते हैं, उनका ऐश्वर्य क्या निरङ्कुश है अथवा साङ्कुश ? इस प्रकार संशय होता है, तब क्या प्राप्त हुआ ? पूर्वपक्षी—इनका ऐश्वर्य निरङ्कुश ही होना चाहिए, क्योंकि 'आप्नोति स्वाराज्यम्' ( वह स्वाराज्यको प्राप्त होता है ) 'सर्वेऽस्मै देवा०' ( समस्त देवगण उसे बलि ( उपहार ) समर्पण करते हैं ) 'तेषां सर्वेषु०' ( उनकी सम्पूर्ण लोकोंमें यथेच्छ गति होती है ) इत्यादि श्रुतियाँ हैं । सिद्धान्ती—ऐसा प्राप्त होनेपर कहते हैं—'जगद्व्यापारवर्जम्' । जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारको छोड़कर मुक्त पुरुषको अन्य अणिमा आदि रूप ऐश्वर्य प्राप्त हो सकता है। जगत्के उत्पत्ति आदि व्यापार तो नित्य सिद्ध ईश्वरका ही है, किससे? इससे कि वह सृष्टिमें प्रकृत है और अन्य-जीव असंनिहित हैं । परमेश्वर ही जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारमें अधिकृत है, कारण कि उसको प्रस्तुतकर उत्पत्ति आदिका उपदेश है और नित्यशब्दसे सम्बन्धित है । उसका अन्वेषण विशेष जिज्ञासापूर्वक अन्योंका अणिमा आदि ऐश्वर्य सुना जाता है । इससे वे जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारमें असंनिहित-असम्बन्धित हैं । इनके मनस्वी होनेसे ही ऐकमत्यका संभव न होनेसे

### सत्यानन्दी-दीपिका

आभास पड़ता है, वही लोकमें जीव नामसे कहा जाता है । जब तत्त्वज्ञानसे मिथ्याज्ञानकी निवृत्ति हो जाती है और भोगसे प्रारब्ध कर्म समाप्त हो जाता है, तब अन्तःकरण सहित शरीरके नाश होनेके साथ-साथ आभासका भी नाश हो जाता है । वस्तुतः उसका नाश अपने बिम्बरूप चेतनसे अवस्थिति है । इस प्रकार उपाधिके नाश होनेसे प्रतिबिम्बका नाश-सा होता है, इस अभिप्रायसे 'एतेभ्यो भूतेभ्यः' यह श्रुति है । और 'यत्रत्वस्य' इस प्रकारकी श्रुतियाँ कैवल्य विषयक हैं, और 'यत्र सुप्तो न कंचन कामं कामयते' इत्यादि श्रुतियाँ सुषुप्ति विषयक हैं । इसलिए सगुणोपासकके लिए ऐश्वर्य प्राप्तिका वचन दोष रहित है, क्योंकि उसका भिन्न विषय है अर्थात् फलोपभोगके लिए स्वर्ग आदिके समान एक अवस्था विशेष है ॥ १६ ॥

* 'संकल्पादेवास्य पितरः समुत्तिष्ठन्ति' ( इस उपासकके संकल्पसे ही पितर समुपस्थित होते हैं ) 'स एकधा भवति त्रिधा भवति' इत्यादि श्रुतिसे सिद्ध होता है कि ब्रह्मलोकमें गये हुए सगुणोपासकका ऐश्वर्य निरङ्कुश होता है अर्थात् जैसे वह उपभोगके लिए अपने संकल्पसे ही इष्ट देह

कस्यचित्स्थित्यभिप्रायः कस्यचित्संहाराभिप्राय इत्येवं विरोधोऽपि कदाचित्स्यात् । अथ कस्यचित्संकल्पमन्वन्यस्य संकल्प इत्यविरोधः समर्थ्येत, ततः परमेश्वराकूततन्त्रत्वमेवेतरेषामिति व्यवतिष्ठते ॥ १७ ॥

## प्रत्यक्षोपदेशादिति चेन्नाधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः ॥ १८ ॥

पदच्छेद—प्रत्यक्षोपदेशात्, इति, चेत्, न, आधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः ।

सूत्रार्थ—( प्रत्यक्षोपदेशात् ) 'आप्नोति स्वाराज्यम्' इत्यादि प्रत्यक्ष श्रुतिसे विद्वान्‌का ऐश्वर्य निरङ्कुश प्रतिपादित है । ( इति चेन्न ) तो यह युक्त नहीं है, क्योंकि ( आधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः ) आदित्य मण्डल स्थित आधिकारिक परमेश्वरके अधीन स्वाराज्य प्राप्ति विषयक यह वचन है ।

* अथ यदुक्तम्—'आप्नोति स्वाराज्यम्' ( तै० १।६।२ ) इत्यादिप्रत्यक्षोपदेशान्निरवग्रहमैश्वर्यं विदुषां न्याय्यमिति तत्परिहर्तव्यम् । अत्रोच्यते—नायं दोषः—आधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः । आधिकारिको यः सवितृमण्डलादिषु विशेषायतनेष्ववस्थितः पर ईश्वरस्तदायत्तैवेयं स्वाराज्यप्राप्तिरुच्यते । यत्कारणमनन्तरम् 'आप्नोति मनसस्पतिम्' ( तै० १।६।२ ) इत्याह । यो हि सर्वमनसां पतिः पूर्वसिद्ध ईश्वरस्तं प्राप्नोतीत्येतदुक्तं भवति । तदनुसारेणैव चानन्तरम् 'वाक्पतिश्चक्षुष्पतिः । श्रोत्रपतिर्विज्ञानपतिः' ( तै० १।६।२ ) च भवति इत्याह । एवमन्यत्रापि यथासंभवं नित्यसिद्धेश्वरायत्तमेवेतरेषामैश्वर्यं योजयितव्यम् ॥ १८ ॥

---

किसीका जगत्‌की स्थितिमें अभिप्राय और किसीका उसके संहारमें अभिप्राय होगा, इस प्रकार कदाचित् विरोध भी होगा । यदि किसी एकके संकल्पके अनुसार अन्यका संकल्प हो, इसप्रकार अविरोधका समर्थन करे तो इससे भी परमेश्वरके अभिप्रायके अधीन ही अन्य जीव हैं, ऐसी व्यवस्था होती है ॥१७॥

यह जो कहा गया है कि 'आप्नोति स्वाराज्यम्' ( वह स्वाराज्यको प्राप्त होता है) इत्यादि प्रत्यक्ष श्रुतिसे उपासकोंका ऐश्वर्य निरङ्कुश युक्त है, उसका परिहार करना चाहिए । इसपर कहते हैं—यह दोष नहीं है, क्योंकि आधिकारिक मण्डल स्थितोंके लिए यह उक्ति-वचन है । आदित्यमण्डल आदि विशेष स्थानोंमें अवस्थित जो आधिकारिक परमेश्वर है उसके अधीन ही यह स्वाराज्य प्राप्ति कही जाती है, क्योंकि अनन्तर 'आप्नोति मनसस्पतिम्' ( वह मनके पति-ब्रह्मको प्राप्त होता है ) ऐसा श्रुति कहती है । जो सब मनोंका पति पूर्व सिद्ध ईश्वर है उसको प्राप्त होता है, ऐसा कहा गया है । अनन्तर उसके अनुसार ही 'वाक्पतिश्चक्षुष्पतिः' ( तथा वाणीका पति, चक्षुका पति, श्रोत्रका पति और विज्ञानका पति हो जाता है ) इसप्रकार श्रुति कहती है । इसप्रकार अन्यत्र भी अन्य उपासकोंका ऐश्वर्य नित्य सिद्ध ईश्वरके अधीन ही है, ऐसी यथासम्भव योजना करनी चाहिए ॥ १८ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

आदिकी सृष्टिमें स्वतन्त्र हैं, वैसे आकाश आदि जगत्‌की उत्पत्ति आदि करनेमें भी स्वतन्त्र हैं । वे ईश्वरके समान स्वतन्त्र-निरङ्कुश ऐश्वर्यवान् होते हैं । इससे पूर्वपक्षमें अनेक ईश्वर सिद्ध होते हैं । सिद्धान्ती—सगुणोपासकका ऐश्वर्य अस्वतन्त्र है अर्थात् जगत्‌की उत्पत्ति आदि करनेमें वह असमर्थ है । जगत्‌की उत्पत्ति आदि तो वह कर सकता है जो जगत्‌की उत्पत्तिसे पूर्व ही सिद्ध हो और पूर्वापर पर्यालोचन करनेमें समर्थ, सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् नित्यसिद्ध हो, वह तो ईश्वर ही हो सकता है । योगी लोग तो ईश्वरानुग्रहसे ब्रह्मलोकमें जाकर ऐश्वर्यवान् होते हैं, और महाप्रलयमें उन सबका अन्त हो जाता है, जगत्‌की उत्पत्तिके पूर्व वे अविद्यमान होनेके कारण उनसे जगत्‌की उत्पत्ति आदि असम्भव है । किञ्च 'स ईक्षाञ्चक्रे' 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' इत्यादि श्रुतियाँ प्रलयके अनन्तर सृष्टिकी उत्पत्ति आदिमें ईश्वरको ही कारण कहती हैं, इसका विस्तृत वर्णन ( ब्रह्मसूत्र १।१।२ ) इस सूत्रमें किया गया है ॥ १७ ॥

* 'आप्नोति स्वाराज्यम्' यह श्रुति वचन आदित्यमण्डल आदि विशेष स्थानोंमें स्थित

## विकारावर्ति च तथा हि स्थितिमाह ॥ १९ ॥

पदच्छेद—विकारावर्ति, च, तथा, हि, स्थितिम्, आह ।

सूत्रार्थ—( विकारावर्ति च ) विकारमें न रहनेवाला भी ब्रह्मका स्वरूप है, ( हि ) क्योंकि ( तथा ) वैसे ( स्थितिम् ) परमेश्वरके दो रूपोंकी स्थिति, ( आह ) 'तावानस्य महिमा' इत्यादि श्रुति कहती है ।

* विकारावर्त्यपि च नित्यमुक्तं पारमेश्वरं रूपं न केवलं विकारमात्रगोचरं सवितृमण्डाद्यधिष्ठानम् । तथा ह्यस्य द्विरूपां स्थितिमाहाम्नायः—'तावनस्य महिमा, ततो ज्यायांश्च पूरुषः । पादोऽस्य सर्वा भूतानि, त्रिपादस्यामृतं दिवि' ( छा० ३।१२।६ ) इत्येवमादिः । नच तन्निर्विकारं रूपमितरालम्बनाः प्राप्नुवन्तीति शक्यं वक्तुम्, अतत्क्रतुत्वात्तेषाम् । अतश्च यथैव द्विरूपे परमेश्वरे निर्गुणं रूपमनवाप्य सगुण एवावतिष्ठन्ते, एवं सगुणेऽपि निरवग्रहमैश्वर्यमनवाप्य सावग्रह एवावतिष्ठन्त इति द्रष्टव्यम् ॥ १९ ॥

## दर्शयतश्चैवं प्रत्यक्षानुमाने ॥ २० ॥

पदच्छेद—दर्शयतः, च, एवम्, प्रत्यक्षानुमाने ।

---

विकारमें न रहनेवाला भी परमेश्वरका नित्यरूप कहा गया है केवल विकारमात्र विषयक सवितृमण्डल आदि अधिष्ठानकरूप नहीं है, क्योंकि 'तावानस्य महिमा०' ( उतनी ही इस गायत्र्याख्य ब्रह्मकी महिमा है, तथा निर्विकार पुरुष इससे उत्कृष्ट है, तेज, जल और अन्न आदि सम्पूर्ण चराचर प्राणी इसका एक पाद हैं, और इसका पुरुष नामक त्रिपाद अमृत प्रकाशमय स्वात्मामें स्थित है ) इत्यादि श्रुति इसके दो रूपोंकी स्थिति कहती है । अन्य ( विकारवर्तिरूप ) का आलम्बन करनेवाले उपासक उसके निर्विकाररूपको प्राप्त होते है, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वे उस क्रतुवाले नहीं है । इसलिए जैसे दो रूपवाले परमेश्वरके होनेपर भी वे निर्गुणरूपको प्राप्त न कर सगुणरूपमें ही अवस्थित होते हैं, वैसे सगुणमें भी निरङ्कुश ऐश्वर्य प्राप्त किये विना उपासक साङ्कुश-अस्वतन्त्र ऐश्वर्यमें ही अवस्थित होते हैं, ऐसा समझना चाहिए ॥ १९ ॥

### सत्यानन्दी-दीपिका

परमेश्वरके अधीन ही स्वाराज्य प्राप्तिके विषयमें है । यदि वह स्वाराज्य प्राप्तिमात्रसे निरङ्कुश ऐश्वर्यवान् होता तो उसके अनन्तर ही 'आप्नोति मनसस्पतिम्' इत्यादि श्रुति वचन असंगत होगा । आदित्य आदिको जो अधिकारमें नियुक्त करता है वह यहाँ आधिकारिक कहा गया है । इसलिए सगुण उपासकको अपने उपभोगमें भले स्वाराज्य-स्वातन्त्र्य हो, परन्तु जगत्की उत्पत्ति आदिमें नहीं । इस प्रकार 'सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति' इत्यादि स्थलोंमें भी यही समझना चाहिए कि उपासकका ऐश्वर्य ईश्वरके अधीन है स्वतन्त्र नहीं ॥ १८ ॥

* शङ्का—जैसे उपास्य सगुण ब्रह्मगत सत्यसङ्कल्पत्व आदि उपासकमें आते हैं, वैसे उपास्यगत जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारकी सामर्थ्य भी उसमें आनी चाहिए ? समाधान—'तावानस्य महिमा' इस श्रुतिवचनसे ब्रह्मका विकारवर्तिरूप और 'ज्यायांश्च पूरुषः' इस वचनसे ब्रह्मका निर्विकाररूप प्रतिपादित है । और 'पादोऽस्य सर्वा भूतानि' इस श्रुतिवचनसे ब्रह्मका विकारवर्तिरूप और 'त्रिपादस्यामृतं दिवि' इस वचनसे ब्रह्मका निर्विकाररूप प्रतिपादित है । इसप्रकार जैसे ब्रह्मके दो रूप होनेपर भी निर्गुणरूप सगुण-उपासकोंसे अप्राप्त है, क्योंकि उसको निर्विकार ब्रह्मका ज्ञान नहीं है, वैसे सगुण ब्रह्मगत जगत्की उत्पत्ति आदि व्यापारकी सामर्थ्य होनेपर भी उपासक उसे प्राप्त नहीं कर सकता । इसलिए उपासक केवल अणिमा आदि सातिशय ऐश्वर्यको ही प्राप्त कर सकता है ॥ १९ ॥

सूत्रार्थ—( एवम् ) इसप्रकार ( प्रत्यक्षानुमाने च ) श्रुति और स्मृति भी ( दर्शयतः ) परमेश्वरका निर्विकाररूप दिखलाती हैं।

दर्शयतश्च विकारावर्तित्वं परस्य ज्योतिषः श्रुतिस्मृती। 'न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः' ( कठ० ५।१५, श्वे० ६।१४, मुण्ड० २।२।१० ) इति। 'न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः' (गी० १५।६) इति च। तदेवं विकारावर्तित्वं परस्य ज्योतिषः प्रसिद्धमित्यभिप्रायः॥ २०॥

भोगमात्रसाम्यलिङ्गाच्च॥ २१॥

पदच्छेद—भोगमात्रसाम्यलिङ्गात्, च।

सूत्रार्थ—और उपासकोंको ईश्वरके साथ भोगमात्रकी साम्य श्रुति होनेसे भी उनका निरङ्कुश ऐश्वर्य नहीं है।

इतश्च न निरङ्कुशं विकारालम्बनानामैश्वर्यं यस्माद्भोगमात्रमेवैषामनादिसिद्धेनेश्वरेण समानमिति श्रूयते—'तमाहापो वै खलु मीयन्ते लोकोऽसौ' इति 'स यथैतां देवतां सर्वाणि भूतान्यवन्त्येवं हैवंविदं सर्वाणि भूतान्यवन्ति' तेनो एतस्यै देवतायै सायुज्यं सलोकतां जयति' ( बृह० १।५।२३ ) इत्यादिभेदव्यपदेशलिङ्गेभ्यः॥ २१॥

नन्वेवं सति सातिशयत्वादन्तवत्त्वमैश्वर्यस्य स्यात्, ततश्चैषामावृत्तिः प्रसज्येतेत्यत उत्तरं भगवान्बादरायण आचार्यः पठति—

अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः शब्दात्॥ २२॥

पदच्छेद—अनावृत्तिः, शब्दात्, अनावृत्तिः, शब्दात्।

सूत्रार्थ—( अनावृत्तिः ) अर्चिरादि पर्व युक्त देवयान मार्गसे जो उपासक ब्रह्मलोकको प्राप्त होते हैं उनकी पुनरावृत्ति नहीं होती, ( शब्दात् ) क्योंकि 'न च पुनरावर्तते' इत्यादि श्रुति है। सूत्रकी आवृत्ति शास्त्र परिसमाप्तिद्योतक है।

---

'न तत्र सूर्यो भाति०' ( उस ज्योतिःस्वरूप परब्रह्ममें लोकावभासक सूर्य प्रकाशित नहीं होता, न चन्द्र और न तारे प्रकाशित होते हैं और न विद्युत् ही चमकती हैं पुनः अस्मदादि गोचर यह भौतिक अग्नि तो कहाँ प्रकाशित हो सकती है ?) और 'न तद्भासयते०' (उस स्वयं प्रकाशमय परब्रह्म को न सूर्य, न चन्द्रमा और न अग्नि ही प्रकाशित कर सकते हैं) इसप्रकार श्रुति और स्मृति भी ज्योतिःस्वरूप परब्रह्मका विकारावर्तित्व दिखलाती हैं। इसप्रकार पर ज्योतिमें विकारावर्तित्व प्रसिद्ध है, यह अभिप्राय है॥ २०॥

और इस वक्ष्यमाण हेतुसे भी विकारका आलम्बन-उपासना करनेवाले उपासकोंका ऐश्वर्य निरङ्कुश नहीं है, क्योंकि इनका भोगमात्र ही अनादि सिद्ध ईश्वरके साथ समान है, 'तमाहापो०' ( उस उपासकसे हिरण्यगर्भ सान्त्वना पूर्वक कहते हैं, मुझसे ये अमृतमय जल भोगे जाते हैं, तुमसे यह अमृतमय लोक भोग्य हैं तुम इसका यथेच्छ भोग करो ) ऐसी श्रुति है, और 'स यथैतां०' ( जैसे इस हिरण्यगर्भ देवताकी सब प्राणी पूजा करते हैं, वैसे ही ऐसा जाननेवालेकी सब भूत पूजा करते हैं) 'तेनो एतस्यै०' ( उस प्राणात्मप्रतिरूप व्रतके योगसे उपासक इसी प्राणदेवताका सायुज्य-एकात्मता और समान लोकता-एक स्थानत्व प्राप्त करता है ) इत्यादि भेदव्यपदेश लिङ्गोंसे भी प्रतीत होता है कि उपासकका उपास्य ईश्वरके साथ भोगसाम्य है॥ २१॥

परन्तु ऐसा होनेपर-उपासकोंका ऐश्वर्य साङ्कुश होनेपर सातिशय होनेसे उनका ऐश्वर्य विनाशी होगा इससे इनको आवृत्ति(संसारागमन) प्रसक्त होगी ? इससे भगवान् बादरायण आचार्य उत्तर कहते हैं—

* नाडीरश्मिसमन्वितेनार्चिरादिपर्वणा देवयानेन पथा ये ब्रह्मलोकं शास्त्रोक्तविशेषणं गच्छन्ति 'यस्मिन्नरश्च ह वै ण्यश्चार्णवौ ब्रह्मलोके तृतीयस्यामितो दिवि, यस्मिन्नैरं मदीयं सरो यस्मिन्नश्वत्थः सोमसवनो यस्मिन्नपराजिता पूर्ब्रह्मणो यस्मिंश्च प्रभुविमितं हिरण्मयं वेश्म यश्चानेकधा मन्त्रार्थवादादिप्रदेशेषु प्रपञ्च्यते-ते तं प्राप्य न चन्द्रलोकादिव भुक्तभोगा आवर्तन्ते, । कुतः ? 'तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति' ( छा० ८।६।६, कठ० ६।१६ ), 'तेषां न पुनरावृत्तिः' ( बृह० ६।२।१५ ), 'एतेन प्रतिपद्यमाना इमं मानवमावर्तं नावर्तन्ते' (छा० ४।१५।५ ), 'ब्रह्मलोकमभिसंपद्यते' (छा० ८।१५।१), 'न च पुनरावर्तते' (छा० ८।१५।१) इत्यादिशब्देभ्यः। अन्तवत्त्वेऽपि त्वैश्वर्यस्य यथाऽनावृत्तिस्तथा वर्णितम् 'कार्यात्यये तदध्यक्षेण सहातःपरम् (ब्रह्मसूत्र ४।३।१०) इत्यत्र। सम्यग्दर्शनविध्वस्ततमसां तु नित्यसिद्धनिर्वाणपरायणानां सिद्धैवानावृत्तिः,

जो उपासक नाड़ीरश्मि समन्वित अर्चिरादिपर्व युक्त देवयानमार्गसे शास्त्रोक्त विशेषण विशिष्ट ब्रह्मलोकको प्राप्त होते हैं—'इस पृथिवी नामक लोकसे तृतीय द्युलोकमें जो ब्रह्मलोक है, उस ब्रह्मलोकमें अर और ण्य नामके दो समुद्र-समुद्र तुल्य तालाब हैं, वहीं अन्नमय मण्डसे पूर्ण मदका हर्षोत्पादक सर है, वहीं अमृतका स्रोत बहानेवाला अश्वत्थ वृक्ष है, वहींपर ब्रह्माकी अपराजितापुरी है, वहीं ब्रह्माद्वारा निर्मित सुवर्णमय गृह है, जिसका अनेक प्रकारसे मन्त्र, अर्थवाद आदि प्रदेशोंमें विस्तारसे वर्णन किया जाता है, वे उसे प्राप्तकर जैसे कर्मठ लोग भुक्त भोग होकर चन्द्रलोकसे लौटते हैं, वैसे नहीं लौटते । किससे ? इससे कि 'तयोर्ध्वमायन्न०' (उस मूर्धन्य नाड़ीसे ऊर्ध्वको जानेवाला अमृतत्वको प्राप्त होता है) 'तेषां न पुनरावृत्तिः' ( उनकी पुनरावृत्ति नहीं होती ) 'एतेन प्रतिपद्यमाना०' ( इस देवमार्गसे जानेवाले इस मानव मण्डलमें पुनः नहीं लौटते ) ब्रह्मलोकमभिसंपद्यते' ( ब्रह्मलोकको प्राप्त होता है ), 'न च पुनरावर्तते' ( और पुनः नहीं लौटता ) इत्यादि श्रुतियाँ हैं। ऐश्वर्यके विनाशी होनेपर भी जैसे अनावृत्ति होती है, वैसे ही 'कार्यात्यये तदध्यक्षेण सहातः परम्' इस सूत्रमें वर्णित है । सम्यग्दर्शनसे विध्वस्त अज्ञानवाले नित्यसिद्ध निर्वाण परायण मुक्त पुरुषोंकी अनावृत्ति तो सिद्ध

## सत्यानन्दी-दीपिका

★ यहाँ 'बादरायण' शब्दसे बदरिकाश्रममें निवासका कथन होनेके कारण सदा सर्वज्ञ परम गुरु नारायणके प्रसादका द्योतक होनेसे तत्प्रणीत शास्त्रमें निर्दुष्टत्व सूचित होता है । यद्यपि सगुण विद्याका फल सातिशय होनेसे विनाशी है, तो भी ब्रह्मलोकमें ईश्वरके अचिन्त्य प्रसादसे ब्रह्मात्मैकत्व ज्ञान हो जाता है जिससे वह पुनः संसारमें लौटकर नहीं आता । जो सगुण उपासना-दहरविद्या आदिसे रहित केवल ब्रह्मचर्य, अश्वमेध आदि साधनोंद्वारा ब्रह्मलोकमें जाते हैं, वे वहाँ फल भोगकर मानव लोकमें लौट आते हैं, क्योंकि वे तत्त्वज्ञानसे रहित होते हैं । जैसे चन्द्रलोकमें गए हुए केवल कर्मठ लोग फल भोगकर लौट आते हैं । 'तत्त्वमसि' 'अहं ब्रह्मास्मि' इत्यादि वेदान्तवाक्योंसे जिसका आत्मैकत्व ज्ञानसे अज्ञान निवृत्त हो गया है उसका तो 'अत्रैव ब्रह्म समश्नुते' यहाँ जीवितावस्थामें ही ब्रह्म प्राप्तिरूप मोक्ष सिद्ध है । सगुण उपासक भी उसी आत्मज्ञानको पाकर ब्रह्माके साथ मुक्त हो जाता है, अतः उनकी पुनः आवृत्ति नहीं होती, क्योंकि 'न च पुनरावर्तते' ( वह पुनः संसारमें नहीं आता ) इत्यादि श्रुतियाँ हैं । इस भाँति सगुण उपासकोंकी क्रम मुक्ति होती है । इसप्रकार समन्वयके कथनसे ब्रह्मात्मैकत्वमें वेदान्त-उपनिषद् वाक्य प्रमाण हैं, ऐसा निश्चय किया गया है । वाक्यार्थ ज्ञानमें स्मृति, तर्क आदि सर्वप्रकारके विरोधका परिहार किया गया है और साधन सम्पत्ति भी दिखलाई गई है । इससे विवेक आदि साधन सम्पन्न और वेदान्तवाक्योंके श्रवण आदिकी आवृत्तिसे समस्त प्रतिबन्धसे रहित

तदाश्रयणेनैव हि सगुणशरणानामप्यनावृत्तिसिद्धिरिति । अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः शब्दादिति सूत्राभ्यासः शास्त्रपरिसमाप्तिं द्योतयति ॥२२॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीमद्गोविन्दभगवत्पूज्यपादशिष्यश्रीमच्छङ्करभगवत्पूज्य-पादकृतौ शारीरकमीमांसाभाष्ये चतुर्थाध्यायस्य चतुर्थः पादः ॥४॥

## समाप्तमिदं ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यम् ॥

---

ही है । सगुण शरणवालोंकी भी उस ज्ञानके आश्रयसे ही अनावृत्ति सिद्ध होती है । 'अनावृत्ति शब्दसे, अनावृत्ति शब्दसे' इसप्रकार सूत्रकी पुनरुक्ति शास्त्रकी परिसमाप्ति सूचित करती है ॥ २२ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत शाङ्करभाष्य-भाषानुवादके चतुर्थाध्यायका चतुर्थ पाद समाप्त ॥४॥

---

### सत्यानन्दी-दीपिका

पुरुषकी समूल बन्धकी निवृत्ति होनेपर आविर्भूत निष्कल, अनन्त, स्वप्रकाश, चिदानन्दरूपसे अवस्थिति होती है ॥२२॥

वेदान्तसूत्रभाष्यस्य शाङ्करस्य गरीयसः । अनुवादमविद्यान्धतमसध्वंसदशात्मनः ॥ १ ॥
तथा रत्नप्रभापञ्चपादिकान्यायनिर्णयभामतीप्रभृतिग्रन्थान् भाष्याभिप्रायवेदकान् ॥ २ ॥
आश्रित्य तेषां तात्पर्यमाकलय्य समन्ततः । सुखावगतये तस्य विवृण्वम् राष्ट्रभाषया ॥ ३ ॥
विद्यार्थिहितमालक्ष्य सत्यानन्द्याख्यदीपिकाम् । व्यधाद्व्याख्ययाञ्च सरलां सत्यानन्दसरस्वती ॥४॥
सेयं ज्ञानप्रदेशस्य महिते पुटभेदने । सर्वशास्त्ररहस्यज्ञैः संख्यावद्भिः समाकुले ॥ ५ ॥
करनेत्रवियच्चक्षुर्मिते वैक्रमवत्सरे । आश्विने मासि धवले दले सद्दशमीतिथौ ॥ ६ ॥
वासरे भूमिजातस्य गुरुदेवप्रसादतः । मतिमत्संमतिं प्राप्ता निर्विघ्नं पूर्णतामगात् ॥ ७ ॥
पदालिसुमनोजातगुम्फितेयं सुमालिका । प्रीतये शङ्करस्यास्तामर्पिता सच्चिदात्मनः ॥ ८ ॥

स्वामी सत्यानन्द सरस्वती कृत 'सत्यानन्दी-दीपिका' के चतुर्थाध्यायका चतुर्थ पाद समाप्त ॥ ४ ॥

---

। इति शम् ।

## ॥ समाप्तश्चायं ग्रन्थः ॥

# बादरायणप्रणीतब्रह्मसूत्राणां वर्णानुक्रमः ।

समाप्तोऽयं बादरायणप्रणीतब्रह्मसूत्राणां वर्णानुक्रमः।